॥ श्रीः ॥

विद्याभवन संस्कृत ग्रन्थमाला

४१



वराहमिहिरविरचिता

# बृहत्संहिता

'खुर्जा'नगरस्थश्रीराधाकृष्णसंस्कृत-महाविद्यालय-त्रिस्कन्धज्योतिष-
प्रधानाध्यापक-ज्यौतिषाचार्य-पोष्टाचार्य-साहित्याचार्यादि-
पदवीक-प्राप्त'रीमन'स्वर्णपदकेन

पण्डित श्री अच्युतानन्द झा शर्मणा

नवीनोदाहरणोपपत्तियुक्त-'विमला'
हिन्दीटीकया सनाथीकृत्य संशोधनपुरस्सरं सम्पादिता



चौखम्बा विद्याभवन, चौक, वाराणसी-१

वि० सं० २०१५ ] [ ई० १९५९

# भूमिका

तिष्ठन्तीं शववक्षसि स्मितमुखीं हस्ताम्बुजैर्बिभ्रतीं
मुण्डं खड्गवराभयानि विजितारातिव्रजां भीषणाम् ।
मुण्डस्रक्प्रविकाशमानविपुलोत्तुङ्गस्तनोल्लासिनीं
नत्वेमां किल भूमिकां वितनुते मन्दोऽच्युतादिः कृती ॥

परमेश्वर के सम्बन्ध में शास्त्रों में प्रतिपादित है कि 'अणोरणीयान्महतो महीयान्' अर्थात् वह परमात्मा छोटे से छोटा और बड़े से बड़ा है। इस अखण्ड ब्रह्माण्ड नायक परमात्मा के निःश्वासभूत, प्राणियों के आधिभौतिक, आध्यात्मिक, आधिदैविक इन तीनों प्रकार के दुःखों का अपहरण करने वाला और चतुर्वर्ग प्राप्ति का अतिशय सुन्दर मार्ग-प्रदर्शक वेद है।

प्राचीन तथा आधुनिक इतिहासों के द्वारा यह सर्वथा सिद्ध हो चुका है कि उपलब्ध पुस्तकों में सबसे प्राचीन वेद है। इसको अपौरुषेय कहते हैं अर्थात् किसी मनुष्य ने इसको नहीं बनाया, किन्तु प्राणियों के हित के लिये सर्वशक्तिमान् परमात्मा ने त्रिकालज्ञ महर्षियों के द्वारा सृष्टि के आरम्भ में इसे प्रकाशित किया।

यहाँ पर मनु—

वेदोऽखिलो धर्ममूलं स्मृतिशीले च तद्विदाम् ।
आचारश्चैव साधूनामात्मनस्तुष्टिरेव च ॥

श्लोकवार्तिक में—

श्रेयः साधनता ह्येषां नित्यं वेदात्प्रतीयते ।
ताद्रूप्येण च धर्मत्वं तस्मान्नेन्द्रियगोचरः ॥

और भी—

प्रत्यक्षेणानुमित्या वा यस्तूपायो न बुध्यते ।
एवं विदन्ति वेदेन तस्माद्वेदस्य वेदता ॥

ब्राह्मणों को इसका अध्ययन अवश्य करना चाहिये।

यहाँ पर मनु—

योऽनधीत्य द्विजो वेदमन्यत्र कुरुते श्रमम् ।
स जीवन्नेव शूद्रत्वमाशु गच्छति सान्वयः ॥

इसके व्याकरण आदि छै अङ्ग हैं, जैसे—व्याकरण मुख, ज्यौतिष नेत्र, निरुक्त कान, कल्प हाथ, शिक्षा नासिका और छन्द पैर है—

श्रीमान् भास्कराचार्य—

शब्दशास्त्रं मुखं ज्यौतिषं चक्षुषी श्रोत्रमुक्तं निरुक्तं च कल्पः करौ।
या तु शिक्षास्य वेदस्य सा नासिका पादपद्मद्वयं छन्द आद्यैर्बुधैः॥

वेदपुरुष का नेत्ररूप होने के कारण ज्यौतिष शास्त्र सब अङ्गों में उत्तम गिना जाता है, क्योंकि अन्य सब अङ्गों से समन्वित भी प्राणी नेत्ररहित होने पर कुछ नहीं कर सकता।

यहाँ पर भास्कराचार्य—

वेदचक्षुः किलेदं स्मृतं ज्यौतिषं मुख्यता चाङ्गमध्येऽस्य तेनोच्यते।
संयुतोऽपीतरैः कर्णनासादिभिश्चक्षुषाङ्गेन हीनो न किञ्चित्करः॥

काश्यप के मत से इस शास्त्र के सूर्य आदि अट्ठारह महर्षि प्रणेता हैं—

सूर्यः पितामहो व्यासो वसिष्ठोऽत्रिः पराशरः।
कश्यपो नारदो गर्गो मरीचिर्मनुरङ्गिराः॥
लोमशः पौलिशश्चैव च्यवनो यवनो भृगुः।
शौनकोऽष्टादशश्चैते ज्यौतिःशास्त्रप्रवर्तकाः॥

किन्तु पराशर के मत से ज्यौतिःशास्त्रप्रवर्तक उन्नीस हैं—

विश्वसृड् नारदो व्यासो वसिष्ठोऽत्रिः पराशरः।
लोमशो यवनः सूर्यश्च्यवनः कश्यपो भृगुः॥
पुलस्त्यो मनुराचार्यः पौलिशः शौनकोऽङ्गिराः।
गर्गो मरीचिरित्येते ज्ञेया ज्यौतिःप्रवर्तकाः॥

पराशर के मत से ज्यौतिःशास्त्र में गुरु और शिष्य की सम्बन्ध परम्परा इस प्रकार है—

नारदाय यथा ब्रह्मा शौनकाय सुधाकरः।
माण्डव्यवामदेवाभ्यां वसिष्ठो यत्पुरातनम्॥
नारायणो वसिष्ठाय रोमेशायाऽपि चोक्तवान्।
व्यासः शिष्याय सूर्योऽपि मयायारण्यकृते स्फुटम्॥
पुलस्त्यायार्यगर्गोऽत्रिरोमकादिभिरीरितम्।
विवस्वता महर्षीणां रहस्यमेव युगे युगे॥
मैत्रेयाय मयाप्युक्तं गुह्यमध्याग्मसंज्ञकम्।
शास्त्रमाद्यं तदेवेदं लोके यच्चातिदुर्लभम्॥

इस वेद के नेत्ररूप ज्यौतिष शास्त्र के सिद्धान्त, गणित, फलित ये तीन स्कन्ध हैं।

सिद्धान्त उसको कहते हैं जिसमें सृष्टिकाल से लेकर प्रलय के अन्त तक के काल

की गणना हो; सौर, सावन, चान्द्र, नक्षत्र आदि मानों का भेद प्रतिपादित हो, ग्रहों के संचार का ज्ञान-प्रकार हो, दो प्रकार का ( व्यक्त, अव्यक्त ) गणित हो, उत्तरसहित प्रश्न हों; पृथ्वी, नक्षत्र और ग्रहों की स्थिति का वर्णन हो और यन्त्र आदि का वर्णन हो। सिद्धान्तशिरोमणिकार द्वारा यही परिभाषा मान्य है—

त्रुट्यादिप्रलयान्तकालकलना मानप्रभेदस्तथा
चारश्च द्युसदां द्विधा च गणितं प्रश्नास्तथा सोत्तराः।
भूधिष्ण्यग्रहसंस्थितेश्च कथनं यन्त्रादि यत्रोच्यते
सिद्धान्तः स उदाहृतोऽत्र गणितस्कन्धप्रबन्धे बुधैः॥

गणित स्कन्ध उसको कहते हैं जिसमें व्यक्त, अव्यक्त आदि अनेक प्रकार के गणित वर्णित हों। यह स्कन्ध सिद्धान्तस्कन्ध के अन्तर्गत ही पाया जाता है।

फलित स्कन्ध के मुख्य पाँच भेद हैं—जातक, ताजिक, मुहूर्त, प्रश्न और संहिता।

जिसमें जन्मकाल के द्वारा प्राणियों के जीवनसम्बन्धी सब तरह के फल कहे गये हैं उसको जातक कहते हैं। वस्तुतः जन्मकाल के ज्ञान के बिना प्राणियों का जीवन अन्धकार में रहता है—

यस्य नास्ति किल जन्मपत्रिका या शुभाशुभफलप्रदायिनी।
अन्धकं भवति तस्य जीवितं दीपहीनमिव मन्दिरं निशि॥

ताजिक विभाग से वर्षफल, मासफल आदि का ज्ञान होता है।

पूर्वापर सन्दर्भ देखने से यह निश्चित होता है कि यवनों ने ताजिक शास्त्र में विशेष उन्नति की, अतः ज्यौतिष शास्त्र के प्रवर्त्तकों में यवनाचार्य का भी नाम आता है। ऐसा जान पड़ता है कि पूर्व समय में अत्रत्य ज्यौतिषी लोग वर्षफल आदि अन्य प्रकार से बनाते थे। नीलकण्ठाचार्य ने यवनों से ताजिकशास्त्र का अध्ययन करके ताजिकनीलकण्ठी नामक ग्रन्थ का निर्माण किया। इसमें योगों के नाम फारसी शब्दों में इक्काल, इन्दुवार आदि हैं। इन शब्दों को बदल कर संस्कृत शब्दों के द्वारा योगों के नाम नहीं लिखे, अतः यह भी सिद्ध होता है कि प्राचीन काल में विद्वानों में गुणग्राहकता अत्यधिक थी।

मुहूर्तविभाग में जातकर्म, अन्नप्राशन आदि सकल मुहूर्तों का वर्णन है।

प्रश्नविभाग में मूकप्रश्न आदि का वर्णन है।

संहिताविभाग फलित ज्यौतिष का प्रधान अङ्ग है। इसमें ग्रहचार आदि फलों के अतिरिक्त वायसविरुत, शिवारुत, मृगचेष्टित, श्वचेष्टित, गवेङ्गित, अश्वेङ्गित, हस्तिचेष्टित, शाकुन आदि विषयों का फल भी लिखा है अतः इसको फलित का एक प्रधान अङ्ग मानना पड़ेगा।

इस विभाग के अन्तर्गत यह बृहत्संहिता नामक ग्रन्थ अनुपम है, जिसको आदित्यदास के पुत्र, त्रिस्कन्ध ज्यौतिष शास्त्र में पारंगत श्री वराहमिहिराचार्य ने बनाया।

इस समय एतद्देशीय सम्पूर्ण संस्कृत विद्यालयों में यह बृहत्संहिता नामक ग्रन्थ परीक्षा में पाठ्यत्वेन निर्धारित है परन्तु इसके मूल श्लोकों के अत्यन्त कठिन होने के कारण अर्थज्ञान के लिये विशेष प्रतिभा की आवश्यकता है। इसकी संस्कृत में भट्टोत्पलीय टीका बहुत अच्छी है किन्तु इस टीका द्वारा सर्वसाधारण के लिए मूल श्लोकों का अर्थ जानना कठिन था अतः जनसाधारण के उपकारार्थ इस ग्रन्थ की सरल परिशुद्ध हिन्दी टीका मैंने की है। आशा है पण्डितगण इस विमला हिन्दी टीकायुत अनुपम ग्रन्थ को देखकर मेरे परिश्रम को सफल करेंगे।

काशी के प्रसिद्ध प्रकाशन-संस्थान 'चौखम्बा संस्कृत सीरिज' के अध्यक्ष श्रीमान् बाबू जयकृष्णदास जी ने तत्परतापूर्वक शीघ्र ही इस ग्रन्थ को प्रकाशित कर दिया अतः वे धन्यवाद के पात्र हैं।

अवसान में सविनय करबद्ध प्रार्थना यही है कि अनवधान वश अथवा मुद्रणदोष से कहीं त्रुटि रह गई हो तो पक्षपातरहित बुद्धि से पण्डित गण उसे सुधार कर मुझे भी सूचित करें, जिससे कि पुनः अग्रिम संस्करण में उसको ठीक कर उन सज्जनों के सामने उपस्थित कर सकूँ।

कहा भी है—

गच्छतः स्खलनं क्वापि भवत्येव प्रमादतः।
हसन्ति दुर्जनास्तत्र समादधति सज्जनाः॥

दुर्जन गण अनेक प्रकार से प्रार्थना करने पर भी अपनी आदत नहीं छोड़ सकते हैं, अतः उनसे प्रार्थना करना व्यर्थ है, क्योंकि—

खलो मृगयते दोषं गुणपूर्णेषु वस्तुषु।
वने पुष्पफलाकीर्णे पुरीषमिव सूकरः॥

संवत् २०१५
वसन्तपञ्चमी

विदुषां वशंवद
श्री अच्युतानन्द झा

# विषय-सूची

॥ श्रीः ॥

# बृहत्संहिता

## 'विमला' टीकोपेता





## उपनयनाध्यायः

टीकाकर्तृमङ्गलाचरणम्—

आयद्वयैन्द्रियसञ्चयं रिपुगणं जित्वा च कामादिकं
हत्वा प्राणगतिं प्रसन्नमनसा संयोज्य सिद्धासनम् ।
श्यामाङ्गीं शशिशेखरां भगवतीं पश्यन्ति यां योगिनो
वन्दे तामनिशं सुरासुरनुतां श्रीराजनो मातरम् ॥
कृत्याकृत्यविचारणासु कुशलं को वा न वेत्ति क्षितौ
प्रज्ञानाकर्ण्य नूनं सदसि सरति वाग् यन्मुखादुत्तरार्थम् ।
छात्राध्यापनकर्मणैव महती संस्थापिता भारते
कीर्तिर्येन बुधाग्रणं गुरुवरं गैनादिलालं भजे ॥
ग्रामे निवासी 'ब्रहिसो' समाख्ये श्रीपाण्डुतानन्दकृतीह मैथिलः ।
निर्माति टीकां विमलाभिधानां ग्रन्थेऽतिविचित्रे हि वराहनिर्मिते ॥

ग्रन्थप्रयोजन—

जयति जगतः प्रसूतिर्विश्वात्मा सहजभूषणं नभसः ।
द्रुतकनकसदृशदशशतमयूखमालार्चितः सविता ॥ १ ॥

संसार की उत्पत्ति का कारण—'अग्नौ हुताहुतिः सम्यगादित्यमुपतिष्ठते । आदित्याज्जायते वृष्टिर्वृष्टेरन्नं ततः प्रजाः' मनु ।-विश्व की आत्मा-सूर्य 'आत्मा जगतस्तस्थुषश्च' श्रुति । आकाश का स्वाभाविक आभूषण और द्रवित सुवर्ण के समान अनेक किरणों से शोभायमान श्री सूर्य भगवान् सर्वोत्कृष्टता से वर्तमान हैं ॥ १ ॥

प्रथममुनिकथितमवितथमवलोक्य ग्रन्थविस्तरस्यार्थम् ।
नातिलघुविपुलरचनाभिरुद्यतः स्पष्टमभिधातुम् ॥ २ ॥

प्रथम मुनि ( ब्रह्माजी ) से कहे हुए विस्तृत ग्रन्थ का सत्य अर्थ देख कर उस को ही अति संक्षेप और विस्तार से रहित रचना के द्वारा स्पष्ट रूप से कहने के लिये प्रस्तुत हुआ हूँ ॥ २ ॥

मुनिविरचितमिदमिति यच्चिरन्तनं साधु न मनुजग्रथितम् ।
तुल्येऽर्थेऽक्षरभेदादमन्त्रके का विशेषोक्तिः ॥ ३ ॥

जो प्राचीन मुनि के द्वारा विरचित है वही यथार्थ है, और मनुष्य का लिखा हुआ नहीं ऐसा कहना भी ठीक नहीं है यत. मन्त्रात्मक से भिन्न शास्त्र में अर्थ की तुल्यता रहने से केवल अक्षर मात्र का भेद. रहने पर क्या विशेषता हो सकती है अर्थात् कुछ भी नहीं ॥ ३ ॥

क्षितितनयदिवसवारो न शुभकृदिति यदि पितामहप्रोक्ते ।
कुजदिनमनिष्टमिति वा कोऽत्र विशेषो नृदिव्यकृतेः ॥ ४ ॥

जैसे ब्रह्माजी के रचित ग्रन्थ में 'क्षितितनयदिवसवारो न शुभकृत्' और मनुष्य-कृत ग्रन्थ में 'कुजदिनमनिष्टम्' ऐसा लिखा है। पाठमात्र भेद के अतिरिक्त मनुष्य-कृत से मुनिकृत में क्या विशेषता है अर्थात् कुछ भी नहीं ॥ ४ ॥

आब्रह्मादिविनिःसृतमालोक्य ग्रन्थविस्तरं क्रमशः ।
क्रियमाणकमेवैतत्समासतोऽतो ममोत्साहः ॥ ५ ॥
आसीत्तमः किलेदं तत्रापां तैजसेऽभवद्धैमे ।

ब्रह्मा आदि मुनियों के द्वारा कहे हुए शास्त्रों में अतिविस्तार देखकर क्रम से और संक्षेप से इस शास्त्र को बनाने के लिये यह मेरा उत्साह है।

यहाँ पर गर्ग—

स्वयं स्वयम्भुवा सृष्टं चक्षुर्भूतं द्विजन्मनाम् ।
वेदाङ्गं ज्योतिषं ब्रह्मपरं यज्ञहितावहम् ॥
मया स्वयम्भुवः प्राप्तं क्रियाकालप्रसाधनम् ।
वेदानामुत्तमं शास्त्रं त्रैलोक्यहितकारकम् ॥
मत्तश्चान्यानृषीन् प्राप्तं पारम्पर्येण पुष्कलम् ।
तैस्तदा ह्यृषिभिर्भूयो ग्रन्थैः स्वैः स्वैरुदाहृतम् ॥ ५ ॥

स्वर्भूशकले ब्रह्मा विश्वकृदण्डेऽर्कशशिनयनः ॥ ६ ॥

यह सम्पूर्ण जगत् पहले अन्धकारमय था। वहाँ अन्धकार का विषय जल में तेजोमय एक सुवर्ण का अण्डा उत्पन्न हुआ, उसके दो टुकड़े स्वर्ग और पृथ्वीरूप हुये, इन टुकड़ों में से सूर्य, चन्द्र हैं. नेत्र जिसके ब्रह्माजी उत्पन्न हुये।

कहा भी है—

आसीदिदं तमोभूतमप्रज्ञातमलक्षणम् ।
अप्रतर्क्यमविज्ञेयं प्रसुप्तमिव सर्वतः ॥
ततः स्वयम्भूर्भगवानव्यक्तो व्यञ्जयन्निदम् ।
महाभूतादिवृत्तौजाः प्रादुरासीत्तमोनुदः ॥

योऽसावतीन्द्रियग्राह्यः सूक्ष्मोऽव्यक्तः सनातनः ।
सर्वभूतमयोऽचिन्त्यः स एव स्वयमुद्बभौ ॥
सोऽभिध्याय शरीरात्स्वात्सिसृक्षुर्विविधाः प्रजाः ।
अप एव ससर्जादौ तासु वीर्यमवासृजत् ॥
तदण्डमभवद्धैमं सहस्रांशु समप्रभम् ।
तस्मिन् यज्ञे स्वयं ब्रह्मा सर्वलोकपितामहः ॥
आपो नारा इति प्रोक्ता आपो वै नरसूनवः ।
ता यदस्यायनं पूर्वं तेन नारायणः स्मृतः ॥
यत्तत्कारणमव्यक्तं नित्यं सदसदात्मकम् ।
तद्विसृष्टः स पुरुषो लोके ब्रह्मेति कीर्त्यते ॥
तस्मिन्नण्डे स भगवानुषित्वा परिवत्सरम् ।
स्वयमेवात्मनो ध्यानात्तदण्डमकरोद् द्विधा ॥
ताभ्यां स शकलाभ्यां तु दिवं भूमिं च निर्ममे ।
मध्ये व्योम दिशश्चाष्टावपां स्थानं च शाश्वतम् ॥ ६ ॥

कपिलः प्रधानमाह द्रव्यादीन् कणभुगस्य विश्वस्य ।
कालं कारणमेके स्वभावमपरे जगुः कर्म ॥ ७ ॥

जगत् की उत्पत्ति के विषय में अनेक प्रमाण मिलते हैं, जैसे कपिल मुनि प्रधान मूलप्रकृति ), कणाद द्रव्य आदि पदार्थ, कोई काल, दूसरे स्वभाव और मीमांसक कार्य को जगत् की उत्पत्ति का कारण मानते हैं ॥ ७ ॥

तदलमतिविस्तरेण प्रसङ्गवादार्थनिर्णयोऽतिमहान् ।
ज्योतिःशास्त्राङ्गानां वक्तव्यो निर्णयोऽत्र मया ॥ ८ ॥

जगत् की उत्पत्ति के विषय में विस्तृत रूप से विचार करना व्यर्थ है, क्योंकि इस विषय का वर्णन करने में भी अनेक अन्य अतिविस्तृत विषयों की आवश्यकता होगी, अतः इस प्रसङ्ग को छोड़ कर प्रस्तुत ज्योतिष शास्त्र के अङ्गों का वर्णन करना है ॥ ८ ॥

ज्योतिःशास्त्रमनेकभेदविषयं स्कन्धत्रयाधिष्ठितं
तत्कात्स्न्योपनयस्य नाम मुनिभिः सङ्कीर्त्यते संहिता ।
स्कन्धेऽस्मिन् गणितेन या ग्रहगतिस्तन्त्राभिधानस्त्वसौ
होरान्योऽङ्गविनिश्चयश्च कथितः स्कन्धस्तृतीयोऽपर ९ ॥

अनेक भेदों से युत ज्योतिष शास्त्र के तीन स्कन्ध ( संहिता, त[illegible] (?) हैं । जिस में सम्पूर्ण ज्योतिष शास्त्र के विषयों का वर्णन हो उस को [illegible] कहते हैं । जिस में गणित द्वारा ग्रहगति का निर्णय किया गया हो उ[illegible] कहते हैं ।

इन के अतिरिक्त जातक फल मुहूर्त आदि का निर्णय जिस में हो उस को होरा स्कन्ध कहते हैं।

गणितं जातकं शाखा यो वेत्ति द्विजपुङ्गव ।
त्रिस्कन्धज्ञो विनिर्दिष्टः संहितापारगश्च सः ॥ ९ ॥

वक्रानुवक्रास्तमयोदयाद्यास्ताराग्रहाणां करणे मयोक्ताः ।
होरागतं विस्तरतश्च जन्मयात्राविवाहैः सह पूर्वमुक्तम् ॥ १० ॥

मैंने करण ग्रन्थ ( पञ्चसिद्धान्तिका ) में तारा ग्रहों ( भौमादि पञ्च ग्रहों ) के वक्र, मार्ग, उदय आदि वर्णन किये हैं। तथा होरा ( बृहज्जातक, बृहद्विवाहपटल आदि ) ग्रन्थों में जन्म, यात्रा, विवाह आदि विस्तारपूर्वक वर्णन किये हैं ॥ १० ॥

प्रश्नप्रतिप्रश्नकथाप्रसङ्गान् स्वल्पोपयोगान् ग्रहसम्भवांश्च ।
सन्त्यज्य फल्गूनि च सारभूतं भूतार्थमर्थैः सकलैः प्रवक्ष्ये ॥११॥

शिष्यों के द्वारा किये गये प्रश्नों के प्राचीन मुनियों के द्वारा कहे हुये उत्तर, अनेक प्रकार के कथाप्रसङ्ग, सूर्य आदि ग्रहों की उत्पत्ति आदि थोड़े उपयोगी विषयों को छोड़ कर प्राणियों के हित के लिये सब प्रयोजनों से युत साररूप विषयों का इस ग्रन्थ में वर्णन करता हूँ ॥ ११ ॥

इति 'विमला' टीकायां शास्त्रोपनयनाध्यायः प्रथमः ॥ १ ॥

## सांवत्सरसूत्राध्यायः

अथातः सांवत्सरसूत्रं व्याख्यास्यामः ।

तत्र सांवत्सरोऽभिजातः प्रियदर्शनो विनीतवेषः सत्यवागनसूयकः समः सुसंहितोपचितगात्रसन्धिरविकलश्चारुकरचरणनखनयनचिबुकदशनश्रवणललाटभ्रूत्तमाङ्गो वपुष्मान् गम्भीरोदात्तघोषः । प्रायः शरीराकारानुवर्तिनो हि गुणा दोषाश्च भवन्ति ॥ १ ॥

इसके बाद इस अध्याय में सांवत्सरसूत्र ( ज्यौतिषी का लक्षण ) कहते हैं—

कुलीन, देखने में प्रिय, नम्र, सत्यवादी, दूसरे के गुणों में दोष नहीं निकालने वाला, राग-द्वेष से रहित, दृढ़ और पुष्ट शारीरिक सन्धि वाला, सर्वाङ्गपूर्ण, श्रेष्ठ लक्षणों से युक्त हाथ, पैर, नाखून, आँख, ठोढ़ी, दाँत, कान, मस्तक और शिर वाला, सुन्दर तथा बोलने में गम्भीर और उदात्त ज्यौतिषी होना चाहिये क्योंकि शरीर की आकृति के अनुरूप दोष-गुण होते हैं ॥ १ ॥

दैवज्ञों के गुण—

तत्र गुणाः। शुचिर्दक्षः प्रगल्भो वाग्मी प्रतिभानवान् देशकालवित् सात्त्विको न पर्षद्भीरुः सहाध्यायिभिरनभिभवनीयः कुशलोऽव्यसनी शान्तिकपौष्टिकाभिचारस्नानविद्याभिज्ञो विबुधार्चनव्रतोपवासनिरतः स्वतन्त्राश्चर्योत्पादितप्रभावः पृष्टाभिधाय्यन्यत्र दैवात्ययात्। ग्रहगणितसंहिताहोराग्रन्थार्थवेत्तेति ॥ २ ॥

दैवज्ञों के गुण कहते हैं—पवित्र, चतुर, सभा में बोलने वाला, वाचाल, प्रतिभाशाली, देश-काल को जानने वाला, निर्मल चित्त वाला, सभा में निर्भय, सहपाठियों से पराजय को नहीं पाने वाला, चेष्टाओं को जानने वाला, व्यसनों से रहित, शान्तिक (उत्पातों के निवारणार्थ वेदोक्त मन्त्र पाठ विनियोग का अनुष्ठान), पौष्टिक (आयु, धन आदि को बढ़ाने वाली विद्या), अभिचार (मारण, मोहन, उच्चाटन, विद्वेषण, वशीकरण, स्तम्भन, चालन आदि विद्या) इनको जानने वाला, देवपूजन, व्रत, उपवासों में निरत, अपने शास्त्र द्वारा आश्चर्यजनक विषय लाकर प्रभाव को बढ़ाने वाला, प्रश्नोत्तर करने वाला, दैवात्यय (प्राकृतिक अशुभ उत्पात) के निवारणार्थ बिना पूछे भी शान्ति कर्म बताने वाला और ग्रहों की गणित, संहिता, होरा इन के ग्रन्थों के अर्थ को जानने वाला दैवज्ञ होना चाहिये ॥ २ ॥

दैवज्ञों के लक्षण—

तत्र ग्रहगणिते पौलिशरोमकवासिष्ठसौरपैतामहेषु पञ्चस्वेतेषु सिद्धान्तेषु युगवर्षायनर्तुमासपक्षाहोरात्रयाममुहूर्तनाडीप्राणत्रुटित्रुट्याद्यवयवादिकस्य कालस्य क्षेत्रस्य च वेत्ता ॥ ३ ॥

ग्रहगणित विभाग में स्थित पौलिश, रोमक, वासिष्ठ, सौर, पैतामह इन पाँच सिद्धान्तों में प्रतिपादित युग, वर्ष, अयन, ऋतु, मास, पक्ष, अहोरात्र, प्रहर, मुहूर्त, घड़ी, पला, प्राण, त्रुटि, त्रुटि के अवयव आदि कालों का तथा भगण, राशि, अंश, कला, विकला आदि क्षेत्रों का ज्ञाता ज्यौतिषी को होना चाहिये।

ब्राह्म स्फुट सिद्धान्त में युगों का प्रमाण—

खचतुष्टयरदवेदा रविवर्षाणां चतुर्युगं भवति।
सन्ध्यासन्ध्यांशैः सह चत्वारि पृथक् कृतादीनि ॥
युगदशभागो गुणितः कृतं चतुर्भिस्त्रिभिस्त्रेता।
द्विगुणो द्वापरमेकेन षड्गुणः कलियुगं भवति ॥

तैंतालिस लाख बीस हजार सौर वर्ष ४३२०००० संध्या संध्यांशसहित चारों युग (एक महायुग) का मान है। इस के दशमांश ४३२००० को चार से गुणा करने पर संध्या-सन्ध्यांश-सहित कृतयुग का मान = १७२८०००, तीन से गुणा करने पर

सन्ध्या-सन्ध्यांश-सहित त्रेता का मान = १२९६०००, दो से गुणा करने पर सन्ध्या-सन्ध्यांश-सहित द्वापर का मान = ८६४००० और एक से गुणा करने पर सन्ध्या-सन्ध्यांश-सहित कलियुग का मान = ४३२००० होता है।

सौरवर्षप्रमाण—

रवेश्चक्रभोगोऽर्कवर्षं प्रदिष्टम्।

मेषादि से लेकर मीनान्त पर्यन्त जितने सायन काल में रवि भोगता है, वह सौर वर्ष काल है। यह वर्षादि ३६५।१५।३०।२२।३० इतने होते हैं।

अयनज्ञानप्रमाण—

उदगयनं मकरादावृतवः शिशिरादयश्च सूर्यवशात्।
द्विभवनकालसमाना दक्षिणमयनं च कर्कटकात्॥

मकरादि छै राशियों में उत्तरायण और कर्क आदि छै राशियों में सूर्य हो तो दक्षिणायन होता है।

मकर-कुम्भ के सूर्य में शिशिर ऋतु, मीन-मेष के सूर्य में वसन्त, वृष-मिथुन के सूर्य में ग्रीष्म, कर्क-सिंह के सूर्य में वर्षा, कन्या-तुला के सूर्य में शरद् और वृश्चिक-धनु के सूर्य में हेमन्त ऋतु होती है।

प्राण आदि काल ब्रह्मसिद्धान्त में—

प्राणैर्विनाडिका षड्भिर्षटिकैका विनाडिका षष्ट्या।
घटिका षष्ट्या दिवसो दिवसानां त्रिंशता मासः॥
मासा द्वादश वर्षं विकला लिप्तांशराशिभगणान्तः।
क्षेत्रविभागस्तुल्यः कालेन विनाडिकाद्येन॥

दैवज्ञों के और लक्षण—

## चतुर्णां च मानानां सौरसावननाक्षत्रचान्द्राणामधिमासकावम-सम्भवस्य च कारणाभिज्ञः॥ ४॥

सौर, सावन, नाक्षत्र, चान्द्र इन चारों मानों को और अधिक मास, क्षय मास इन के उत्पत्ति कारणों को जानने वाला ज्योतिषी होना चाहिये।

विशेष—सूर्य के एक अंश भोग्य काल को एक सौर दिन, सूर्योदय से अग्रिम सूर्योदय तक एक सावन दिन, नक्षत्रोदय से नक्षत्रोदय तक एक नाक्षत्र दिन और एक तिथि भोग्य काल को चान्द्र दिन कहते हैं।

अधिमास और क्षयमास का लक्षण—

असङ्क्रान्तिमासोऽधिमासः स्फुटं स्याद् द्विसंक्रान्तिमासः क्षयाख्यः कदाचित्।
क्षयः कार्तिकादित्रये नान्यतः स्यात् तदा वर्षमध्येऽधिमासद्वयञ्च॥

शुक्ल प्रतिपदा से लेकर अमान्त तक एक चान्द्र मास होता है, यदि इस चान्द्र मास में रवि की संक्रान्ति न हो तो अधिक मास, दो संक्रान्ति हो तो क्षय मास होता

है। क्षय मास कार्तिक आदि तीन ही महीने में होता है तथा जिस वर्ष में क्षय मास होता है उस वर्ष में दो अधिमास पतित होते हैं ॥ ४ ॥

दैवज्ञों के और लक्षण—

पष्ट्यब्दयुगवर्षमासदिनहोराधिपतीनां प्रतिपत्तिच्छेदवित् ॥ ५ ॥

प्रभव आदि साठ संवत्सर, तदन्तर्गत युग, वर्ष, मास, दिन, होरा इन के अधिपतियों की प्रतिपत्ति ( प्रवर्तन ) और छेद ( निवृत्ति ) का ज्ञान होना चाहिये।

बारह युगों के नाम—

विष्णु सुरेज्यो बलभिद्धुताशस्त्वष्टोत्तरप्रोष्ठपदाधिपश्च ।
क्रमाद्युगेशाः पितृविश्वसोमशक्रानलाख्याश्विभगाः प्रदिष्टाः ॥

वर्षाधिपानयन—

मुनियमयमद्विगुणिते युगगे शून्यद्विपञ्चयमभक्ते ।
प्रतिराशिलब्धदहनैर्लब्धं वर्षाणि यातानि ॥
तानि प्रपञ्चसहितान्यग्निगुणान्यग्निवर्जितानि हरेत् ।
सप्तभिरेवं शेषो वर्षाधिपतिः क्रमात्सूर्यात् ॥

मासपति का आनयन—

त्रिराशके मासाः प्रतिपत्सहिता द्विसङ्गुणास्त्वेकाः ।
सप्तोद्धृतावशेषो मासाधिपतिस्तथैवार्कात् ॥

दैवज्ञों के और लक्षण—

सौरादीनां च मानानामसदृशसदृशयोग्यायोग्यत्वप्रतिपादनपटुः ॥ ६ ॥

अनेक शास्त्रों में कहे हुए सौर आदि मानों में यथार्थ और अयथार्थ का विचार करने में कुशल दैवज्ञ होना चाहिये। अर्थात् इन शास्त्रोक्त भिन्न-भिन्न मानों में कौन ठीक है इस का विचार करने में योग्य होना चाहिये ॥ ६ ॥

दैवज्ञों के और लक्षण—

सिद्धान्तभेदेऽप्ययननिवृत्तौ प्रत्यक्षसममण्डललेखासम्प्रयोगाभ्युदितांशकानां छायाजलयन्त्रदृग्गणितसाम्येन प्रतिपादनकुशलः ॥ ७ ॥

सिद्धान्तों में सौर आदि मानों के भेद, अयननिवृत्ति के भेद, सममण्डल प्रवेशकालिक उदित अंशों के भेद, छाया जलयन्त्र से दृग्गणितैक्य इन को जानने में कुशल दैवज्ञ होना चाहिये ॥ ७ ॥

दैवज्ञों के और लक्षण—

सूर्यादीनां च ग्रहाणां शीघ्रमन्दयाम्योत्तरनीचोच्चगतिकारणाभिज्ञः ॥ ८ ॥

सूर्य आदि ग्रहों के शीघ्र, मन्द, दक्षिण, उत्तर, नीच और उच्च गतियों के कारणों को जानने में कुशल दैवज्ञ होना चाहिये ॥ ८ ॥

दैवज्ञों के और लक्षण—

सूर्याचन्द्रमसोश्च ग्रहणे ग्रहणादिमोक्षकालदिक्प्रमाणस्थितिविमर्दवर्णदेशानामनागतग्रहसमागमयुद्धानामादेष्टा ॥ ९ ॥

सूर्य-चन्द्र के ग्रहण में स्पर्श, मोक्ष, इन के दिग्ज्ञान, स्थिति, विमर्द, वर्ण, देश, भावी ग्रहसमागम और ग्रहयुद्धों को कहने वाला दैवज्ञ होना चाहिये ॥ ९ ॥

दैवज्ञों के और लक्षण—

प्रत्येकग्रहभ्रमणयोजनकक्ष्याप्रमाणप्रतिविषययोजनपरिच्छेदकुशलः ॥ १० ॥

प्रत्येक ग्रहों के योजनात्मक कक्षाप्रमाण और प्रत्येक देशों का योजनात्मक देशान्तर जानने में कुशल दैव होना चाहिये ॥ १० ॥

दैवज्ञों के और लक्षण—

भूभगणभ्रमणसंस्थानाद्यक्षावलम्बकाहर्व्यासचरदलकालराश्युदयच्छायानाडीकरणप्रभृतिषु क्षेत्रकालकरणेष्वभिज्ञः ॥ ११ ॥

पृथ्वी, नक्षत्रों के भ्रमण तथा संस्थान, अक्षांश, लम्बांश, धुज्याचापांश, चरखण्ड, राश्युदय, छाया, नाडी, करण आदि के क्षेत्र, काल और करण को जानने वाला दैवज्ञ होना चाहिये ॥ ११ ॥

दैवज्ञों के और लक्षण—

नानाचोद्यप्रश्नभेदोपलब्धिजनितवाक्सारो निकषसन्तापाभिनिवेशैः कनकस्येवाधिकतरममलीकृतस्य शास्त्रस्य वक्ता तन्त्रज्ञो भवति ॥ १२ ॥

कसौटी, आग और शाण से परीक्षित शुद्ध सुवर्ण की तरह अतिशय स्वच्छ शास्त्र का वक्ता, अनेक प्रकार के चोद्य ( गयुक्तिक ) प्रश्नभेदों को जानने से निश्चयात्मक ज्ञान वाला दैवज्ञ होना चाहिये ॥ १२ ॥

यहाँ पर गर्ग का वचन—

न प्रतिबद्धं गमयति वक्ति न च प्रश्नमेकमपि पृष्टः ।
निगदति न च शिष्येभ्यः स कथं शास्त्रविज्ज्ञेयः ॥ १३ ॥

जो शास्त्रयुक्त अर्थ को नहीं कहता, प्रश्न पूछने पर एक का भी उत्तर नहीं देता और छात्रों को भी नहीं पढ़ाता वह किस तरह शास्त्रज्ञ हो सकता है अर्थात् कदापि नहीं ॥ १३ ॥

मूर्खों का उपहास—

ग्रन्थोऽन्यथाऽन्यथार्थं करणं यश्चान्यथा करोत्यबुधः ।
स पितामहमुपगम्य स्तौति नरो वैशिकेनार्याम् ॥ १४ ॥

जिस तरह ग्रन्थ का आशय है उस को नहीं समझकर जो मूर्ख उस का विरुद्ध अर्थ करता है वह मानो ब्रह्मा जी के पास में जाकर वेश्या की तरह उन की स्तुति करता है ॥ १४ ॥

दैवज्ञों की वाणी की प्रशंसा—

तन्त्रे सुपरिज्ञाते लग्ने छायाम्बुयन्त्रसंविदिते ।
होरार्थे च सुरूढे नादेष्टुर्भारती वन्ध्या ॥ १५ ॥

जो मनुष्य शास्त्र को अच्छी तरह जानता हो, छाया, जलयन्त्र आदि साधनों के द्वारा लग्न का ज्ञान कर सकता हो और फलित शास्त्र को अच्छी तरह जानता हो ऐसे गुणसम्पन्न बताने वाले की वाणी कभी भी वन्ध्या ( निष्फल ) नहीं होती ॥ १५ ॥

यहाँ पर विष्णुगुप्त का वचन—

अप्यर्णवस्य पुरुषः प्रतरन् कदाचिदासादयेदनिलवेगवशेन पारम् ।
न त्वस्य कालपुरुषाख्यमहार्णवस्य गच्छेत्कदाचिदनृषिर्मनसापि पारम् ॥

तैरता हुआ मनुष्य कदाचित् वायु के वेग से समुद्र को पार कर सकता है, पर काल पुरुष संज्ञक ज्यौतिषशास्त्ररूप महासमुद्र को ऋषि-मुनियों के अतिरिक्त मनुष्य मन से भी पार नहीं कर सकता ॥ १६ ॥

दोनों स्कन्धों में भेद—

होराशास्त्रेऽपि च राशिहोराद्रेष्काणनवांशकद्वादशभागत्रिंशद्भाग-बलाबलपरिग्रहो ग्रहाणां दिक्स्थानकालचेष्टाभिरनेकप्रकारबलनिर्धारणं प्रकृतिधातुद्रव्यजातिचेष्टादिपरिग्रहो निषेकजन्मकालविस्मापनप्रत्यया-देशसद्योमरणायुर्दायदशान्तर्दशाष्टकवर्गराजयोगचन्द्रयोगद्विग्रहादियो-गानां नाभसादीनां च योगानां फलान्याश्रयभावावलोकननिर्याणग-त्यनूकानि तत्कालप्रश्नशुभाशुभनिमित्तानि विवाहादीनां च कर्मणां करणम् ॥ १७ ॥

होराशास्त्र में भी राशि ( मेष, वृष, मिथुन आदि, इन के स्वरूप ), होरा, द्रेष्काण, नवांश, द्वादशांश, त्रिंशांश, राशियों के बलाबल-परिग्रह । सूर्य आदि ग्रहों के दिग्बल, स्थानबल, कालबल, चेष्टाबल इन के द्वारा बल का विचार । गर्भाधान, जन्मकाल

इनमें विस्मयजनक विधान का आदेश अर्थात् नालवेष्टित, कोशवेष्टित, यमल आदि सन्तान हुई है यह बताकर शास्त्रों में विश्वास पैदा कराना। शीघ्र मरण, आयुर्दाय, दशा, अन्तर्दशा, अष्टकवर्ग, राजयोग, चन्द्रयोग, द्विग्रहयोग, नाभसयोग इन सबों का फल। आश्रय, भाव, दृष्टि, निर्याण, गति, अनूक ( पूर्वजन्म ), इन का विचार। तात्कालिक प्रश्नों के शुभ-अशुभ कारण। लग्न के आश्रित शुभ-अशुभ सूचक कारण। विवाह आदि ( उपनयन, चूडाकरण, गृहप्रवेश ) कर्मों के ज्ञान के कारण। ये सब विषय होते हैं। इन पूर्वोक्त विषयों का विचार वराहमिहिर-विरचित बृहज्जातक, विवाहपटल इन दोनों पुस्तकों में अच्छी तरह वर्णित है ॥ १७ ॥

यात्रा में भेद—

यात्रायां तु तिथिदिवसकरणनक्षत्रमुहूर्तविलग्नयोगदेहस्पन्दनस्वप्नविजयस्नानग्रहयज्ञगणयागाग्निलिङ्गहस्त्यश्वेङ्गितसेनाप्रवादचेष्टादिग्रहषाड्गुण्योपायमङ्गलामङ्गलशकुनसैन्यनिवेशभूमयोऽग्निवर्णो मन्त्रिचरदूताटविकानां यथाकालं प्रयोगाः परदुर्गोपलम्भोपायश्चेत्युक्तं चाचार्यैः ॥१८॥

यात्रा में तिथि, दिन, करण, नक्षत्र, मुहूर्त, लग्न, योग, अङ्गस्फुरण, स्वप्न, विजय, जीतने की इच्छा रखने वाले राजा का विजयनिमित्तक स्नान, ग्रहों के यज्ञ, गणयाग ( गुह्यकपूजन = यात्रा के सात दिन पूर्व से गुह्यकपूजन ), अग्निलिङ्ग ( हवनकालिक अग्नि का लक्षण ), हाथी-घोड़े की चेष्टा, सेनाओं ( प्रधान राजपुरुषों ) के बोलने से उनकी चेष्टा ( उत्साह, अनुत्साह ), वायु, मेघ, वृष्टि आदि के लक्षण, षाड्गुण्य ( सन्धि, विग्रह, यान, आसन, द्वैधीभाव, संश्रय ) इन के प्रश्नों के बश सिद्धि-असिद्धि का ज्ञान, उपाय ( साम, दान, भेद, दण्ड ) की भी सिद्धि-असिद्धि का ज्ञान, मङ्गल, अमङ्गल, शकुन, सेनाओं के निवास की भूमि, अग्नि का वर्ण, मन्त्री, चर, दूत, वनवासियों का कालानुसार प्रयोग, शत्रु के किले का लाभ इन सबों का विवरण होता है ॥ १८ ॥

यहाँ पर आचार्य का वचन—

जगति प्रसारितमिवालिखितमिव मतौ निषिक्तमिव हृदये।
शास्त्रं यस्य सभगणं नादेशा निष्फलास्तस्य ॥ १९ ॥

भगणों से युक्त होराशास्त्र ( स्कन्धत्रयात्मक ज्यौतिषशास्त्र ) लोक में विस्तृत की तरह, बुद्धि में अङ्कित की तरह और हृदय में स्थापित की तरह है। उस का आदेश कभी भी निष्फल नहीं होता ॥ १९ ॥

संहिता की प्रशंसा—

संहितापारगश्च दैवचिन्तको भवति ॥ २० ॥

संहितासम्बन्धी निःशेष तत्त्वार्थ को जानने वाला दैवचिन्तक ( पूर्वकृत कर्म को जानने वाला ) होता है ॥ २० ॥

संहिता के भेद—

यत्रैते संहितापदार्थाः ।

दिनकरादीनां ग्रहाणां चारास्तेषु च तेषां प्रकृतिविकृतिप्रमाणवर्णकिरणद्युतिसंस्थानास्तमनोदयमार्गमार्गान्तरवक्रानुवक्रर्क्षग्रहसमागमचारादिभिः फलानि नक्षत्रकूर्मविभागेन देशेष्वगस्त्यचारः । सप्तर्षिचारः । ग्रहभक्तयो नक्षत्रव्यूहग्रहशृङ्गाटकग्रहयुद्धग्रहसमागमग्रहवर्षफलगर्भलक्षणरोहिणीस्वात्याषाढीयोगाः सद्योवर्षकुसुमलतापरिधिपरिवेषपरिघपवनोल्कादिग्दाहक्षितिचलनसन्ध्यारागगन्धर्वनगररजोनिर्घातार्घकाण्डसस्यजन्मेन्द्रध्वजेन्द्रचापवास्तुविद्याङ्गविद्यावायसविद्यान्तरचक्रमृगचक्रश्वचक्रवातचक्रप्रासादलक्षणप्रतिमालक्षणप्रतिष्ठापनवृक्षायुर्वेदोदगार्गलनीराजनखञ्जनकोत्पातशान्तिमयूरचित्रकघृतकम्बलखड्गपट्टकृकवाकुकूर्मगोजाश्वेभपुरुषस्त्रीलक्षणान्यन्तःपुरचिन्ता पिटकलक्षणोपानच्छेदवस्त्रच्छेदचामरदण्डशयनाऽऽसनलक्षणरत्नपरीक्षा दीपलक्षणं दन्तकाष्ठाद्याश्रितानि शुभाऽशुभानि निमित्तानि सामान्यानि च जगतः प्रतिपुरुषं पार्थिवे च प्रतिक्षणमनन्यकर्माभियुक्तेन दैवज्ञेन चिन्तयितव्यानि । न चैकाकिना शक्यन्तेऽहर्निशमवधारयितुं निमित्तानि । तस्मात्सुभृतेनैव दैवज्ञेनान्येऽपि तद्विदश्चत्वारः कर्तव्याः । तत्रैकेनैन्द्री चाग्नेयी च दिगवलोकयितव्या । याम्या नैर्ऋती चान्येनैव वारुणी वायव्या चोत्तरा चैशानी चेति । यस्मादुल्कापातादीनि शीघ्रमपगच्छन्तीति । तस्याश्चाकारवर्णस्नेहप्रमाणादिग्रहर्क्षोपघातादिभिः फलानि भवन्ति ॥ २१ ॥

जिस में वक्ष्यमाण विषय का वर्णन होता है उस का नाम संहिता है ।

सूर्य आदि ग्रहों के सञ्चार, उस सञ्चार में होने वाला ग्रहों का स्वभाव, विकार, प्रमाण ( बिम्ब का परिमाण ), वर्ण, किरण, द्युति ( किरणकान्ति ), संस्थान ( ऊर्ध्वाधोगामी तोरण, दण्ड आदि का संस्थान ), अस्त, उदय, मार्ग, मार्गान्तर, वक्र, अनुवक्र, नक्षत्रों के साथ ग्रह का समागम, चार ( नक्षत्र में चलन ), इन के फल, नक्षत्र-विभाग द्वारा बने हुए कूर्म चक्र से देशों का शुभाशुभ फल, अगस्त्य मुनि का सञ्चार; सप्तर्षियों ( वशिष्ठ आदि सात ऋषियों ) के सञ्चार, ग्रहों की भक्ति ( देश, द्रव्य, प्राणियों के आधिपत्य ), नक्षत्रों के व्यूह ( द्रव्य, जनों के आधिपत्य ),

ग्रह-शृङ्गाटक ( एकत्रस्थित तारा-ग्रहों के शृङ्गाटक आदि स्थितिवश शुभाशुभ फल ), ग्रहयुद्ध, ग्रह-समागम, ग्रह के वर्षपति होने पर उस का फल, गर्भ-लक्षण, रोहिणी योग, स्वाती योग, आषाढी योग, सद्योवर्षण, कुसुमलता का लक्षण, वृक्षों के फल-फूल की उत्पत्ति के द्वारा सांसारिक शुभाशुभ का ज्ञान, परिधि ( प्रतिसूर्य का लक्षण ), परिवेष, परिघ ( सूर्य के उदय-अस्त काल में तिर्यक्स्थित मेघरेखा का लक्षण ), वायु, उल्कापात, दिग्दाह का लक्षण, भूकम्प, संध्या की लालिमा, गन्धर्व-नगर का लक्षण, धूलि का लक्षण, निर्घात-लक्षण, अर्घकाण्ड, अन्न की उत्पत्ति, इन्द्र-ध्वज और इन्द्रधनुष का लक्षण, वास्तुविद्या, अङ्गविद्या ( अङ्गस्पर्श से प्राणियों के शुभाशुभ फल जानने वाली विद्या ), वायसविद्या ( काकचेष्टित ), अन्तरचक्र, मृगचक्र ( मृगचेष्टित ), श्वचक्र ( घोड़ों की चेष्टा ), वातचक्र, प्रासादलक्षण, प्रतिमालक्षण, प्रतिमाप्रतिष्ठा, वृक्षायुर्वेद ( वृक्षों की चिकित्सा ), उदकार्गल ( जल की उपलब्धि ), नीराजन ( मन्त्रों के द्वारा शुद्ध जल से पवित्र करना ), खञ्जन-लक्षण, उत्पातों की शान्ति, मयूरचित्रक, घृत, कम्बल, खड्ग, पट्ट, मुर्गा, कूर्म, गौ, अजा, कुत्ता, अश्व, हस्ति, पुरुष, स्त्री, अन्तःपुर की चिन्ता, पिटक, मोती, वस्त्रच्छेद, चामर, दण्ड, शय्या, आसन, इनका लक्षण, रत्नपरीक्षा, दीपलक्षण, दन्त-काष्ठ आदि के द्वारा शुभाशुभ फल का लक्षण, संसार के प्रत्येक पुरुष और राजाओं में पूर्वोक्त प्रत्येक लक्षण का विचार एकाग्रचित्त होकर दैवज्ञ को करना चाहिये। अकेला दैवज्ञ सदा शुभाशुभ फल का निर्णय करने के लिये समर्थ नहीं हो सकता अतः प्रचुर धन देकर सन्तुष्ट किये हुए दैवज्ञ के साथ इस शास्त्र को जानने वाले और चार दैवज्ञों की नियुक्ति राजा को करनी चाहिये। उन चार दैवज्ञों में से एक को पूर्व और अग्निकोण की, दूसरे को दक्षिण और नैर्ऋत्य कोण की, तीसरे को पश्चिम और वायव्य कोण की तथा चौथे को उत्तर और ईशान कोण की परीक्षा करनी चाहिये। क्योंकि उल्कापात आदि ( उल्कापात, गन्धर्वनगर, केतु ) निमित्त देखने के साथ ही लुप्त हो जाते हैं। इनके आकार, वर्ण, स्निग्धता, प्रमाण ( हस्त आदि प्रमाण ), ग्रह-नक्षत्रों के अभिघात आदि के द्वारा शुभाशुभ फल होते हैं॥ २१॥

महर्षि गर्ग का आशय—

कृत्स्नाङ्गोपाङ्गकुशलं होरागणितनैष्ठिकम्।
यो न पूजयते राजा स नाशमुपगच्छति॥ २२॥

सब प्रकार से कुशल, होराशास्त्र और गणित में प्रवीण ज्योतिषी की पूजा जो राजा नहीं करता वह नाश को प्राप्त होता है।

यहाँ पर भगवान् गर्ग का वचन—

अधिकृत्य ग्रहर्क्षादि जगतो येन निश्चयः।
सदङ्गमुत्तमं विन्द्यादुपाङ्गं शेषमुच्यते॥ २२॥

दैवज्ञों की और प्रशंसा—

वनं समाश्रिता येऽपि निर्ममा निष्परिग्रहाः।
अपि ते परिपृच्छन्ति ज्योतिषां गतिकोविदम् ॥ २३ ॥

वन में रहने वाले, ममत्वरहित और किसी से कुछ लेने की इच्छा न रखने वाले पुरुष भी ग्रह-नक्षत्र आदि को जानने वाले दैवज्ञों से पूछते हैं ॥ २३ ॥

दैवज्ञों की और प्रशंसा—

अप्रदीपा यथा रात्रिरनादित्यं यथा नभः।
तथाऽसांवत्सरो राजा भ्रमत्यन्ध इवाध्वनि ॥ २४ ॥

दीपहीन रात्रि और सूर्यहीन आकाश की तरह ज्यौतिषी से हीन राजा शोभित न होते हुये अन्धे की तरह मार्ग में घूमता है ॥ २४ ॥

दैवज्ञों की और प्रशंसा—

मुहूर्ततिथिनक्षत्रमृतवश्चायने तथा।
सर्वाण्येवाकुलानि स्युर्न स्यात्सांवत्सरो यदि ॥ २५ ॥

यदि ज्यौतिषी न हो तो मुहूर्त, तिथि, नक्षत्र, ऋतु, अयन आदि सब विषय उलट-पलट हो जायँ ॥ २५ ॥

दैवज्ञों की और प्रशंसा—

तस्माद्राज्ञाधिगन्तव्यो विद्वान् सांवत्सरोऽग्रणीः।
जयं यशः श्रियं भोगान् श्रेयश्च समभीप्सता ॥ २६ ॥

अतः जय, यश, श्री, भोग और मङ्गल की इच्छा रखने वाले राजा को चाहिये कि विद्वान्, श्रेष्ठ ज्यौतिषी के पास जाकर अपना भविष्य पूछे ॥ २६ ॥

दैवज्ञों की और प्रशंसा—

नासांवत्सरिके देशे वस्तव्यं भूतिमिच्छता।
चक्षुर्भूतो हि यत्रैष पापं तत्र न विद्यते ॥ २७ ॥

सब प्रकार से अपने कुशल की इच्छा रखने वाले मनुष्य को दैवज्ञहीन देश में नहीं बसना चाहिये क्योंकि जहाँ पर नेत्रस्वरूप दैवज्ञ निवास करते हैं वहाँ पाप नहीं रहता ॥ २७ ॥

दैवज्ञों की और प्रशंसा—

न सांवत्सरपाठी च नरकेषूपपद्यते।
ब्रह्मलोकप्रतिष्ठां च लभते दैवचिन्तकः ॥ २८ ॥

ज्यौतिष शास्त्र को पढ़ने और पढ़ाने वाला मनुष्य नरक में नहीं जाता तथा ज्यौतिष शास्त्र का चिन्तन करने वाला पुरुष ब्रह्मलोक में प्रतिष्ठा प्राप्त करता है ॥२८॥

दैवज्ञों की और प्रशंसा—

ग्रन्थतश्चार्थतश्चैतत्कृत्स्नं जानाति यो द्विजः ।
अग्रभुक् स भवेच्छ्राद्धे पूजितः पङ्क्तिपावनः ॥ २९ ॥

जो द्विज ज्यौतिषशास्त्र-सम्बन्धी सम्पूर्ण शब्दार्थ को जानता है वह श्राद्ध में सर्वप्रथम भोजन कराने के लायक, पंक्ति को पवित्र करने वाला, आदरणीय होता है ॥ २९ ॥

दैवज्ञों की और प्रशंसा—

म्लेच्छा हि यवनास्तेषु सम्यक् शास्त्रमिदं स्थितम् ।
ऋषिवत्तेऽपि पूज्यन्ते किं पुनर्दैवविद्द्विजः ॥ ३० ॥

जिन म्लेच्छ यवनों के पास यह शास्त्र रहता है वे भी जब ऋषि की तरह पूजित होते हैं, तब दैवज्ञ ब्राह्मण की क्या बात अर्थात् उनकी पूजा तो निश्चित होती है ।

यवनों में प्रकाशित होने में वचन—

यद्यानयेन्द्राय मयाय सूर्यं शास्त्रं ददौ सम्प्रणताय पूर्वम् ।
विष्णोर्वसिष्ठश्च महर्षिमुख्यो ज्ञानामृतं यत्परमाससाद ॥
पराशरश्चाप्यधिगम्य सोमाद् गुह्यं सुराणां परमाद्भुतं यत् ।
प्रकाशयाञ्चक्रुरनुक्रमेण महर्षिसङ्घो यवनेषु तन्त्रे ॥ १० ॥

अप्रष्टव्य मनुष्य—

कुहकावेशपिहितकर्णोपश्रुतिहेतुभिः ।
कृतादेशो न सर्वत्र प्रष्टव्यो न स दैववित् ॥ ३१ ॥

इन्द्रजाल विद्या से अपने शरीर को छिपाकर गुप्त रूप से प्रश्नकर्ता का अभिप्राय समझकर बताने वाले और कर्णपिशाची-सिद्धि से प्रश्न आदि बताने वाले ज्यौतिषी को सब जगह नहीं पूछना चाहिये, क्योंकि वह दैवज्ञ नहीं है ॥ ३१ ॥

और अप्रष्टव्य मनुष्य—

अविदित्वैव यः शास्त्रं दैवज्ञत्वं प्रपद्यते ।
स पङ्क्तिदूषकः पापो ज्ञेयो नक्षत्रसूचकः ॥ ३२ ॥

जो मनुष्य ज्यौतिष-शास्त्र को बिना जाने अपने आपको दैवज्ञ कहकर व्रत, उपवास आदि बताता है उस पङ्क्तिदूषक पापी को नक्षत्रसूचक जानना चाहिये ॥ ३२ ॥

नक्षत्रसूचकों की निन्दा—

नक्षत्रसूचकोद्दिष्टमुपवासं करोति यः ।
स व्रजत्यन्धतामिस्रं सार्धमृक्षविडम्बिना ॥ ३३ ॥

नक्षत्रसूचक द्वारा बताये गये व्रत, उपवास आदि जो मनुष्य करता है वह उस श्रुतिविद्वेषी ( नक्षत्रसूचक ) के साथ अन्धतामिस्र नामक नरक में जाता है ॥ ३३ ॥

नक्षत्रसूचकों की और निन्दा—

नगरद्वारलोष्टस्य यद्वत्स्यादुपयाचितम्।
आदेशस्तद्वदज्ञानां यः सत्यः स विभाव्यते ॥ ३४ ॥

जिस तरह पुरद्वार में स्थित मृत्खण्ड के समीप की हुई याचना कभी-कभी पूरी हो जाती है, उसी तरह मूर्खों का आदेश भी कभी-कभी सत्य हो जाता है, परमार्थतः कभी भी सत्य नहीं होता ॥ ३४ ॥

मूर्ख दैवज्ञों की निन्दा—

सम्पत्त्या योजितादेशस्तद्विच्छिन्नकथाप्रियः
मत्तः शास्त्रैकदेशेन त्याज्यस्ताद्दग्महीक्षिता ॥ ३५ ॥

सम्पत्ति पाने के लोभ से जो आदेश करता है और ज्यौतिष-शास्त्र से भिन्न कथा में जिसका स्नेह है ( ज्यौतिष-शास्त्र को ठीक तरह से न जानने के कारण अन्य कथा में प्रेम रखता है ) ऐसे शास्त्र के एक देश को जानने से मत्त ज्यौतिषी को राजा त्याग दे ॥ ३५ ॥

राजा के पास रहने योग्य दैवज्ञ—

यस्तु सम्यग्विजानाति होरागणितसंहिताः।
अभ्यर्च्यः स नरेन्द्रेण स्वीकर्तव्यो जयैषिणा ॥ ३६ ॥

जय की इच्छा रखने वाले राजा को होरा, गणित, संहिता इन तीनों स्कन्धों को अच्छी तरह जानने वाले दैवज्ञों की पूजा करनी चाहिये और उनकी आज्ञा माननी चाहिये ॥ ३६ ॥

दैवज्ञों की प्रशंसा—

न तत्सहस्रं करिणां वाजिनां च चतुर्गुणम्।
करोति देशकालज्ञो यथैको दैवचिन्तकः ॥ ३७ ॥

देश काल को जानने वाला एक दैवज्ञ जो काम करता है, वह हजार हाथी और चार हजार घोड़े नहीं कर सकते।

यहाँ पर किसी का वचन—

हिंसादम्भानृतस्तेयद्विष्टानिष्टविवर्जितम्। नरेन्द्रहितमक्रोधं श्रेष्ठं कालविदं विदुः॥
भूतभव्यभविष्यस्य कालस्य ज्ञानपारगम्। अहीनाङ्गगुणोपेतं सुरूपकं प्रियंवदम्॥
ययाङ्गिरसमाचार्यमधिगम्य शतक्रतुः। त्रैलोक्यराज्यं कृतवांस्तद्वत्कालविदं नृपः॥ ३७॥

तिथि-नक्षत्र-श्रवण-फल—

दुःस्वप्नदुर्विचिन्तितदुष्प्रेक्षितदुष्कृतानि कर्माणि।
क्षिप्रं प्रयान्ति नाशं शशिनः श्रुत्वा भसंवादम् ॥ ३८ ॥

चन्द्र के नक्षत्र संवाद सुनने से बुरे स्वप्न, बुरे चिन्तन, बुरे दर्शन, बुरे कर्म इन सबों का शीघ्र नाश होता है।

यहाँ पर किसी का वचन—

श्रुत्वा तिथिं सग्रहकोसरं च आप्नोति धर्मार्थयशांसि सौख्यम्।
आरोग्यमायुर्विजयं सुतांश्च दुःस्वप्नघातं प्रियतां च लोके ॥ ३८ ॥

आप्त ज्योतिषी की प्रशंसा—

न तथेच्छति भूपतेः पिता जननी वा स्वजनोऽथवा सुहृत्।
स्वयशोऽभिविवृद्धये यथा हितमाप्तः सबलस्य दैववित् ॥ ३९ ॥

अपनी कीर्ति बढ़ाने के लिये दैवज्ञ जिस तरह राजा का हित करता है उस तरह उसके माता-पिता, स्वजन और मित्र भी नहीं करते ॥ ३९ ॥

इति 'विमला'हिन्दीटीकायां सांवत्सरसूत्रनामाध्यायो द्वितीयः ॥ २ ॥

---

## आदित्यचाराध्यायः

किसी के मत से अयन का लक्षण—

आश्लेषार्द्धाद्दक्षिणमुत्तरमयनं रवेर्धनिष्ठाद्यम्।
नूनं कदाचिदासीद्येनोक्तं पूर्वशास्त्रेषु ॥ १ ॥

यह निश्चित है कि किसी समय आश्लेषा के आधे भाग से रवि का दक्षिणायन और धनिष्ठा के आदि भाग से उत्तरायण की प्रवृत्ति थी नहीं तो पूर्वशास्त्र में इसकी चर्चा नहीं होती ॥ १ ॥

वराहमिहिर का अपना मत—

साम्प्रतमयनं सवितुः कर्कटकाद्यं मृगादितश्चान्यत्।
उक्ताभावो विकृतिः प्रत्यक्षपरीक्षणैर्व्यक्तिः ॥ २ ॥

इस समय कर्कादि से सूर्य के दक्षिणायन की और मकरादि से उत्तरायण की प्रवृत्ति होती है। इस तरह कथित अर्थ के अभाव का नाम विकार है। ये सब प्रत्यक्ष देखने से स्पष्ट होते हैं ॥ २ ॥

परीक्षण-प्रकार—

दूरस्थचिह्नवेधादुदयेऽस्तमयेऽपि वा सहस्रांशोः।
छायाप्रवेशनिर्गमचिह्नैर्वा मण्डले महति ॥ ३ ॥

सूर्य के उदय-अस्तकाल में दूरस्थ चिह्न के वेध से अयन-गति की परीक्षा करनी चाहिये अर्थात् दूर स्थित वृक्ष आदि के सामने सूर्य के उदय-अस्त देखकर परीक्षा करनी चाहिये। फिर दूसरे दिन वहीं ही स्थित होकर परीक्षा करे कि सूर्य वृक्ष से

दक्षिण या उत्तर तरफ आ रहा है। जिस तरफ सूर्य खिसकता हो उसी अयन में सूर्य को कहना चाहिये। अथवा महामण्डल में छायाप्रवेश और निर्गमचिह्न से अयन जानना चाहिये।

उदाहरण—जलादि से समान की हुई भूमि पर इष्ट त्रिज्या व्यासार्ध से एक वृत्त बनावे, उसमें दिग्ज्ञान करके पूर्वापरा रेखा अंकित करे, वृत्तमध्य में शंकुस्थापन करे। जिस दिन मेषादि में रवि स्थित होता है उस दिन उदय-अस्तकाल में शंकु की छाया ठीक पूर्वापर रेखा पर पड़ेगी। बाद मिथुनान्त काल पर्यन्त शङ्कु की छाया धीरे-धीरे पूर्वापर रेखा से दक्षिण तरफ पड़ेगी। कर्कादि से कन्यान्तकाल पर्यन्त धीरे-धीरे शङ्कु की छाया उत्तर तरफ आयगी। फिर तुलादि स्थित रवि में शङ्कु की छाया ठीक मेषादि में स्थित रवि की तरह पूर्वापर रेखा पर पड़ेगी। बाद धन्वन्त बिन्दु पर्यन्त धीरे-धीरे पूर्वापर रेखा से शङ्कु की छाया उत्तर तरफ पड़ेगी। फिर वहाँ से लौटकर मकरादि से मीनान्त तक शङ्कु की छाया धीरे-धीरे दक्षिण तरफ पड़ेगी। जिस समय दो रोज की वृत्तपरिधिस्थ छायाग्रबिन्दु एक जगह पड़े उस रोज अयन की निवृत्ति समझनी चाहिये ॥ ३ ॥

विकारयुक्त रवि का फल—

**अप्राप्य मकरमर्को विनिवृत्तो हन्ति सापरां याम्याम् ।**
**कर्कटकमसम्प्राप्तो विनिवृत्तश्चोत्तरां सैन्द्रीम् ॥ ४ ॥**

यदि मकर में नहीं प्रविष्ट होकर सूर्य दक्षिण तरफ लौट जाय तो पश्चिम और दक्षिण दिशा में स्थित जनों का नाश करता है। यदि कर्क में प्रविष्ट नहीं होकर सूर्य उत्तर तरफ लौट जाय तो पूर्व और उत्तर दिशा में स्थित जनों का नाश करता है।

यहाँ पर गर्ग का वचन—

यदा निवर्ततेऽप्राप्तो धनिष्ठामुत्तरायणे ।
आश्लेषां दक्षिणेऽप्राप्तस्तदा विन्द्यान्महद्भयम् ॥

पराशर—

अप्राप्तो वैष्णवमुदग्मार्गं प्रपद्यते ।
दक्षिणमाश्लेषां वा महाभयाय—इति ॥ ४ ॥

सीमातिक्रमण में शुभ फल—

**उत्तरमयनमतीत्य व्यावृत्तः क्षेमसस्यवृद्धिकरः ।**
**प्रकृतिस्थश्चाप्येवं विकृतगतिर्भयकृदुष्णांशुः ॥ ५ ॥**

यदि सूर्य उत्तर अयन को अतिक्रमण कर के ( मकर में प्रविष्ट होकर ) उत्तर तरफ लौटे तो लोगों का कल्याण और धान्य की वृद्धि करता है। यहाँ पर उत्तरायण का ग्रहण उपलक्षण है किन्तु दक्षिणायन में भी इसी तरह का फल कहना चाहिये अर्थात् कर्क में प्रविष्ट होकर सूर्य दक्षिण तरफ लौटे तो लोगों का कल्याण और सस्य की वृद्धि करता है। प्रकृतिस्थित ( गणितागत अयननिवृत्ति और पूर्वकथित वेधीय

अयननिवृत्ति एक काल में ) होने पर ही पूर्वकथित फल ठीक घटता है। तथा विकार-युक्त गति होने पर सूर्य लोगों में भय उत्पन्न करता है।

यहाँ पर भगवान् वृद्धगर्ग—

अयने सुप्रभः स्निग्धः सेवते यदि भास्करः। सुवृष्टिं च सुभिक्षं च योगक्षेमं च निर्दिशेत्॥
अनिवृत्ते समे वापि निवृत्ते दृश्यते रविः। हीने मधावहो लोके दुर्भिक्षभयप्रदः॥

पराशरतन्त्र में सूर्य की पाँच प्रकार की गति—

पञ्चविधां गतिमुदयास्तमययोरन्तरे भजत्यूर्ध्वाम्।
तिर्यङ्मण्डलमधो नक्षत्रानुयायिनीमपि च॥
तिर्यग्गच्छति काष्ठायामूर्ध्वं गच्छति चोदये।
प्रातराशमनुक्रम्य मध्यं गच्छति भास्करः॥
मध्याह्ने तापयंल्लोकान्मण्डलं कुरुते गतिम्।
अहस्तवपि च मध्याह्नादधो गच्छति भास्करः॥
अस्तं गच्छन्नपि रविर्नक्षत्रमुपगच्छति॥ ५॥

त्वष्टा नाम ग्रह से आच्छादित सूर्य का फल—

सतमस्कं पर्व विना त्वष्टा नामार्कमण्डलं कुरुते।
स निहन्ति सप्त भूपान् जनांश्च शस्त्राग्निदुर्भिक्षैः॥ ६॥

पर्व से भिन्न काल में त्वष्टा नाम का ग्रह सूर्यमण्डल को अन्धकारयुक्त करता हो तो सात ( १५ वें अध्याय में नक्षत्र कूर्म के विभाग से नव देशों के नव राजाओं में से सात ) राजाओं का नाश करता है और शस्त्र, अग्नि, दुर्भिक्ष इन से लोगों का नाश करता है।

यहाँ पर भगवान् पराशर—

अपर्वणि शशाङ्कार्कौ त्वष्टा नाम महाग्रहः।
आवृणोति तमः श्यामं सर्वलोकविपत्तये॥ ६॥

तामस कीलक से आच्छादित सूर्य का फल—

तामसकीलकसंज्ञा राहुसुताः केतवस्त्रयस्त्रिंशत्।
वर्णस्थानाकारैस्तान् दृष्ट्वाऽर्के फलं ब्रूयात्॥ ७॥

राहु के पुत्र तैंतीससंख्यक केतु हैं, वे तामस, कीलक आदि नाम से प्रसिद्ध हैं। इनको सूर्य ( ग्रहणकालिक सूर्य ) में देख कर वर्ण, स्थान और आकृति से फल कहे॥ ७॥

उनके शुभाशुभ फल—

ते चार्कमण्डलगताः पापफलाश्चन्द्रमण्डले सौम्याः।
ध्वाङ्क्षकबन्धप्रहरणरूपाः पापाः शशाङ्केऽपि॥ ८॥

ये तामस-कीलक-संज्ञक राहुपुत्र सूर्यमण्डल में अशुभ और चन्द्रमण्डल में प्रविष्ट होने पर शुभ फल देते हैं। पर ध्वांक्ष ( काक ), कबन्ध ( छिन्नमस्तक पुरुष ) या

प्रहरण (खड्गादि) के समान उनकी आकृति देखने में आवे तो चन्द्रमण्डल में प्रविष्ट होने पर भी ये पाप फल देते हैं ॥ ८ ॥

तामस-कीलक आदि के उदय के कारण—

तेषामुदये रूपाण्यम्भः कलुषं रजोवृतं व्योम।
नगतरुशिखरामर्दी सशर्करो मारुतश्चण्डः ॥ ९ ॥
ऋतुविपरीतास्तरवो दीप्ता मृगपक्षिणो दिशां दाहाः।
निर्घातमहीकम्पादयोभवन्त्यत्र चोत्पाताः ॥ १० ॥

इन तामस-कीलक आदि के उदय होने से पहले विकारयुक्त जल, धूलि से व्याप्त आकाशमण्डल, पर्वत, वृक्ष, शिखर इन सबों का नाश करने वाला मिट्टी के कणों से युक्त भयङ्कर वायु, ऋतु के विपरीत वृक्षों में फल-फूल, सूर्य की गर्मी से पशु-पक्षी आदि जानवरों में व्याकुलता, दिशाओं में जलन, निर्घात (पवनः पवनाभिहतो गगनाद्‌वनौ यदा समापतति भवति तदा निर्घात इति), भूकम्प ये उत्पात होते हैं ॥ ९-१० ॥

उत्पातों का निष्फलत्व—

न पृथक् फलानि तेषां शिखिकीलकराहुदर्शनानि यदि।
तदुदयकारणमेषां केत्वादीनां फलं ब्रूयात् ॥ ११ ॥

यदि केतु, तामस, कीलक, राहु इनका उत्पात होने के बाद सात रोज के अन्दर दर्शन हो जाय तो पूर्ववर्णित उत्पात का कोई अलग फल नहीं होता। ये उत्पात इन केतु आदि के उदय के कारण होते हैं। अर्थात् पूर्व में इन उत्पातों का दर्शन हो जाने से केतु आदि का दर्शन निश्चित होता है। यदि किसी समय किसी कारण से उत्पातों का दर्शन होने पर भी तामस, कीलक आदि का दर्शन न हो तो इन उत्पातों के वश ही फल कहना चाहिये ॥ ११ ॥

तामस-कीलक आदि के दर्शन का फल—

यस्मिन् यस्मिन् देशे दर्शनमायान्ति सूर्यबिम्बस्थाः।
तस्मिंस्तस्मिन् व्यसनं महीपतीनां परिज्ञेयम् ॥ १२ ॥
क्षुत्प्रम्लानशरीरा मुनयोऽप्युत्सृष्टधर्मसच्चरिताः।
निर्मांसबालहस्ताः कृच्छ्रेणायान्ति परदेशम् ॥ १३ ॥
तस्करविलुप्तवित्ताः प्रदीर्घनिःश्वासमुकुलिताक्षिपुटाः।
सन्तः सन्नशरीराः शोकोद्भवबाष्परुद्धदृशः ॥ १४ ॥
क्षामा जुगुप्समानाः स्वनृपतिपरचक्रपीडिता मनुजाः।
स्वनृपतिचरितं कर्म न पुराकृतं प्रब्रुवन्त्यन्ये ॥ १५ ॥

गर्भेष्वपि निष्पन्ना वारिमुचो न प्रभूतवारिमुचः ।
सरितो यान्ति तनुत्वं क्वचित्क्वचिज्जायते सस्यम् ॥ १६ ॥

जिन-जिन देशों में सूर्यबिम्बस्थित तामस-कीलक आदि का दर्शन हो उन-उन देशों में राजाओं को दुःख होता है । क्षुधा से पीड़ित मुनि लोग भी स्वधर्म एवं उत्तम चरित्रों से हीन होकर दुर्बल बालक को हाथ में लेकर दूसरे देश में जाते हैं । सज्जनों के धन को चोर अपहरण कर लेते हैं । अतः वे सज्जन दीर्घनिश्वास छोड़ने से सकुचित नेत्र वाले, खिन्न शरीर वाले और शोक से उत्पन्न अश्रुप्रवाह से मन्द नेत्र वाले होते हैं । अपना राजा और परराष्ट्र से पीड़ित दुर्बल मनुष्य निन्दा करते हुये पूर्वकृत अपने राजा के कर्तव्य को दूसरे से कहते हैं । गर्भयुक्त होने पर भी मेघ अधिक जल नहीं देते, नदियाँ कृश ( अल्प जल वाली ) हो जाती हैं और धान्य की उत्पत्ति बहुत कम होती है ॥ १२–१६ ॥

तामस-कीलक आदि की आकृति से फल—

दण्डे नरेन्द्रमृत्युर्व्याधिभयं स्यात् कबन्धसंस्थाने ।
ध्वाङ्क्षे च तस्करभयं दुर्भिक्षं कीलकेऽर्कस्थे ॥ १७ ॥

सूर्य के मण्डल में दण्ड की तरह केतु दिखाई दे तो राजा की मृत्यु, छिन्नमस्तक पुरुष की तरह दिखाई दे तो व्याधि का भय, काक की तरह दिखाई दे तो चोर का भय और कील की तरह दिखाई दे तो दुर्भिक्ष होता है ॥ १७ ॥

और भी उनके फल—

राजोपकरणरूपैश्छत्रध्वजचामरादिभिर्विद्धः ।
राजान्यत्वकृदर्कः स्फुलिङ्गधूमादिभिर्जनहा ॥ १८ ॥

यदि सूर्यमण्डल राजा के उपकरणरूप छत्र, ध्वजा, चामर आदि से वेधित हो तो राजा का परिवर्तन होता है और अग्निकण, धूम आदि से वेधित हो तो लोगों का नाश करता है ॥ १८ ॥

उनके और भी फल—

एको दुर्भिक्षकरो द्व्याद्याः स्युर्नरपतेर्विनाशाय ।
सितरक्तपीतकृष्णैस्तैर्विद्धोऽर्कोऽनुवर्णघ्नः ॥ १९ ॥

यदि पूर्वोक्त सूर्यमण्डल के वेध करने वालों में से एक से सूर्य वेधित हो तो दुर्भिक्ष, दो आदि से वेधित हो तो राजा का नाश और सफेद, लाल, पीला, काला इन वर्णों से वेधित हो तो क्रम से वर्णों का नाश करता है, जैसे सफेद वर्ण से वेधित होने पर ब्राह्मणों का, लाल वर्ण से वेधित होने पर क्षत्रियों का, पीले वर्ण से वेधित होने पर वैश्यों का और काले वर्ण से वेधित होने पर शूद्रों का नाश करता है ॥ १९ ॥

विशेष फल—

दृश्यन्ते च यतस्ते रविबिम्बस्योत्थिता महोत्पाताः ।
आगच्छति लोकानां तेनैव भयं प्रदेशेन ॥ २० ॥

ये पूर्वकथित ध्वांक्ष आदि महा उत्पात सूर्यमण्डल में जिस तरफ दिखाई देते हैं, उस दिशा में स्थित देशों के लोगों को भय होता है। जैसे यदि उत्पात सूर्यबिम्ब में पूर्व तरफ हो तो पूर्वीय देश में, दक्षिण तरफ हो तो दक्षिणीय देश में, पश्चिम तरफ हो तो पश्चिमीय देश में और उत्तर तरफ हो तो उत्तरीय देश में स्थित लोगों को भय होता है ॥ २० ॥

सूर्य की रश्मिवश शुभाशुभ फल—

ऊर्ध्वकरो दिवसकरस्ताम्रः सेनापतिं विनाशयति ।
पीतो नरेन्द्रपुत्रं श्वेतस्तु पुरोहितं हन्ति ॥ २१ ॥
चित्रोऽथवापि धूम्रो रविरश्मिर्व्याकुलं करोत्युर्वीम् ।
तस्करशस्त्रनिपातैर्यदि सलिलं नाशु पातयति ॥ २२ ॥

सूर्य के ऊपरी भाग की किरणें ताम्र वर्ण की हों तो सेनापति का, पीले वर्ण की हों तो राजा के पुत्र का और श्वेत वर्ण की हों तो पुरोहित का नाश होता है। तथा चित्र या धूम्र वर्ण की हों तो चोरों या शस्त्रप्रहारों से लोग व्याकुल होते हैं। यदि उक्त उत्पात देखने के बाद जल्दी वृष्टि न हो तो पूर्वोक्त फल होता है। यदि वृष्टि हो जाय तो पूर्वोक्त फल न होकर लोगों का कल्याण होता है ॥ २१-२२ ॥

ऋतुवश सूर्य के वर्णों का फल—

ताम्रः कपिलो वार्कः शिशिरे हरिकुङ्कुमच्छविश्च मधौ ।
आपाण्डुकनकवर्णो ग्रीष्मे वर्षासु शुक्लश्च ॥ २३ ॥
शरदि कमलोदराभो हेमन्ते रुधिरसंनिभः शस्तः ।
प्रावृट्काले स्निग्धः सर्वर्तुनिभोऽपि शुभदायी ॥ २४ ॥

यदि सूर्यमण्डल शिशिर ऋतु में ताम्र या पीला, वसन्त ऋतु में हरा या कुङ्कुम के समान, ग्रीष्म ऋतु में पाण्डु (कुछ-कुछ सफेद) या सुवर्ण के समान, वर्षाकाल में सफेद, शरद् ऋतु में कमल के गर्भ के समान और हेमन्त में रुधिर के समान हो तो शुभ होता है। यदि वर्षाकाल में स्वच्छ या अन्य सब ऋतुओं के समान वर्ण हो तो भी शुभ फल देने वाला होता है।

—समाससंहिता में—

ताम्रपीतकनकशुकसमलासवसन्निभः शुभः सविता ।
शिशिरादिषु षट्सु ऋतुषु प्रावृषि सर्वर्तुसन्निभः स्निग्धः ॥

यहाँ पर वृद्ध गर्ग—

शिशिरे ताम्रसंकाशः कपिलो वापि भास्करः।
वसन्तो कुङ्कुमप्रख्यो हरितो वापि शस्यते॥
ग्रीष्मे कनकवैदूर्यं सर्वरूपो जलागमे।
शस्तः शरदि पद्माभो हेमन्ते लोहितप्रभः॥
एतत्स्वरूपं सवितुर्विपरीतमतोऽन्यथा ॥ (२३-२४)

सूर्य के वर्ण के और फल—

रूक्षः श्वेतो विप्रान् रक्ताभः क्षत्रियान् विनाशयति।
पीतो वैश्यान् कृष्णस्ततोऽपरान् शुभकरः स्निग्धः॥ २५॥

यदि सूर्यमण्डल रूखा या सफेद हो तो ब्राह्मणों का, लाल वर्ण का हो तो क्षत्रियों का, पीत वर्ण का हो तो वैश्यों का और कृष्ण वर्ण का हो तो शूद्रों का नाश करता है। यदि पूर्वोक्त वर्ण स्निग्ध हों तो ब्राह्मण आदि वर्णों का शुभ करने वाला होता है॥ २५॥

ऋतुओं में रवि के अशुभ वर्ण—

ग्रीष्मे रक्तो भयकृद्वर्षास्वसितः करोत्यनावृष्टिम्।
हेमन्ते पीतोऽर्कः करोति न चिरेण रोगभयम्॥ २६॥

ग्रीष्म ऋतु में रक्त वर्ण का रविमण्डल भय करने वाला होता है, वर्षा ऋतु में काला रविमण्डल अनावृष्टि करता है और हेमन्त ऋतु में पीत वर्ण का रविमण्डल शीघ्र रोग भय करता है॥ २६॥

ऋतुवश रवि के और फल—

सुरचापपाटितवपुर्नृपतिविरोधप्रदः सहस्रांशुः।
प्रावृट्काले सद्यः करोति विमलद्युतिर्वृष्टिम्॥ २७॥

यदि इन्द्रधनुष से सूर्यमण्डल खण्डित होता हो तो राजाओं में विरोध करता है। यदि वर्षा काल में निर्मल कान्तियुक्त हो तो सद्यः (उसी रोज) वृष्टि करता है॥ २७॥

ऋतुवश सूर्य के और फल—

वर्षाकाले वृष्टिं करोति सद्यः शिरीषपुष्पाभः।
शिखिपत्रनिभः सलिलं न करोति द्वादशाब्दानि॥ २८॥

यदि वर्षाकाल में शिरीष पुष्प की कान्ति के समान कान्ति वाला सूर्य-मण्डल हो तो उसी रोज वृष्टि करता है। यदि मयूरपत्र की सदृश कान्ति वाला दिखलाई दे तो बारह वर्ष पर्यन्त वृष्टि नहीं होती।

यहाँ पर वृद्ध गर्ग—

मयूरचन्द्रिकाभो वा यदा दृश्येत भास्करः।
पूर्णे तु द्वादशे वर्षे तदा देवः प्रवर्षति॥ २८॥

सूर्य के और फल—

श्यामेऽर्के कीटभयं भस्मनिभे भयमुशन्ति परचक्रात्।
यस्यर्क्षे सच्छिद्रस्तस्य विनाशः क्षितीशस्य ॥ २९ ॥

यदि सूर्यबिम्ब श्याम वर्ण का दिखलाई दे तो कीड़े का भय और भस्म की कान्ति की तरह दिखलाई दे तो पराराष्ट्र से भय होता है। जिस राजा के जन्मनक्षत्र में सूर्यमण्डल में छिद्र दिखाई दे उस राजा का नाश होता है ॥ २९ ॥

सूर्य के और फल—

शशरुधिरनिभे भानौ नभस्तलस्थे भवन्ति सङ्ग्रामाः।
शशिसदृशो नृपतिवधः क्षिप्रं चान्यो नृपो भवति ॥ ३० ॥

यदि आकाश में खरहे के रुधिर के समान रक्त वर्ण का सूर्यमण्डल दिखलाई दे तो युद्ध होता है। यदि चन्द्र के समान वर्ण का सूर्यमण्डल दिखलाई दे तो वर्तमान राजा का नाश होकर दूसरा राजा होता है।

यहाँ पर गर्ग—

शशलोहितवर्णाभो यदा भवति भास्करः।
तदा भवन्ति सङ्ग्रामा घोरा रुधिरकर्दमाः ॥ ३० ॥

सूर्य के और फल—

क्षुन्मारकृद्घटनिभः खण्डो जनहा निर्दीधितिर्भयदः।
तोरणरूपः पुरहा छत्रनिभो देशनाशाय ॥ ३१ ॥

जिस देश में घड़े की आकृति के समान सूर्यमण्डल दिखाई दे उस देश में क्षुधा से पीड़ित होकर मनुष्य प्राण-विसर्जन करते हैं, यदि खण्डाकार दिखाई दे तो लोगों का नाश करता है, यदि तेज से हीन दिखाई दे तो भय देने वाला होता है, यदि फाटक की तरह दिखाई दे तो पुरों का नाश करता है और छत्र के समान दिखाई दे तो देश का नाश करता है ॥ ३१ ॥

सूर्य के और फल—

ध्वजचापनिभे युद्धानि भास्करे वेपने च रूक्षे च।
कृष्णा रेखा सवितरि यदि हन्ति ततो नृपं सचिवः ॥ ३२ ॥

यदि सूर्यमण्डल ध्वजा या चाप की तरह काँपता हुआ रूखा दिखाई दे तो युद्ध होता है। यदि सूर्यमण्डल में काली रेखा दिखाई दे तो मन्त्री के द्वारा राजा मारा जाता है ॥ ३२ ॥

सूर्य के और फल—

दिवसकरमुदयसंस्थितमुल्काशनिविद्युतो यदा हन्युः।
नरपतिमरणं विन्द्यात्तदान्यराजप्रतिष्ठा च ॥ ३३ ॥

यदि उल्का, वज्र, बिजली उदयकालिक सूर्य पर गिरे तो वर्तमान राजा की मृत्यु और उस पर दूसरे की प्रतिष्ठा होती है।

यहाँ पर पराशर—

उदयास्तमये भानुमुल्का हन्यात्समुत्थिता।
प्रज्वलन्ती तदा राजा क्षिप्रं शस्त्रेण वध्यते ॥ ३३ ॥

सूर्य के और लक्षण—

प्रतिदिवसमहिमकिरणः परिवेषी सन्ध्ययोर्द्वयोरथवा।
रक्तोऽस्तमेति रक्तोदितश्च भूपं करोत्यन्यम् ॥ ३४ ॥

यदि प्रत्येक रोज दोनों संध्या (उदय और अस्त) में परिवेषयुक्त सूर्यमण्डल होता हो या रक्त वर्ण का होकर उदय अस्त होता हो तो निश्चय ही दूसरा राजा होता है ॥ ३४ ॥

संध्याकाल में सूर्य के शुभाशुभ लक्षण—

प्रहरणसदृशैर्जलदैः स्थगितः सन्ध्याद्वयेऽपि रणकारी।
मृगमहिषविहगखरकरभसदृशरूपैश्च भयदायी ॥ ३५ ॥

यदि दोनों संध्याओं में शस्त्र के समान स्वरूप वाले मेघ से सूर्यमण्डल आच्छादित हो तो युद्ध करने वाला होता है और हरिण, महिष, पक्षी, गधे या हस्ती के समान स्वरूप वाले मेघ से आच्छादित होता हो तो भय देने वाला होता है ॥ ३५ ॥

अर्काक्रान्त नक्षत्र के संतापशोधन—

दिनकरकराभितापादृक्षमवाप्नोति सुमहतीं पीडाम्।
भवति तु पश्चाच्छुद्धं कनकमिव हुताशपरितापात् ॥ ३६ ॥

अग्नि के परिताप से पीडित होकर जिस तरह सोना शुद्ध होता है उसी तरह सूर्य के परिताप से पीडित होकर नक्षत्र शुद्ध होता है।

यहाँ पर पराशर—

ग्रहोपसृष्टं नक्षत्रं सवितुर्योगमागतम्।
विशोधयति तत्तापं हुताग्निरिव काञ्चनम् ॥

वृद्ध गर्ग—

यथाग्निना प्रज्वलिते गृहे सप्त्यन्तरदूरिणः।
तथार्कस्याप्यदूरस्थमृक्षं तदपि तप्यते ॥ ३६ ॥

प्रतिसूर्य का फल—

दिवसकृतः प्रतिसूर्यो जलकृदुदग्दक्षिणे स्थितोऽनिलकृत्।
उभयस्थः सलिलभयं नृपमुपरि निहन्त्यधो जनहा ॥ ३७ ॥

यदि सूर्यमण्डल की उत्तर दिशा में प्रतिसूर्य दिखलाई पड़े तो वृष्टि होती है, दक्षिण दिशा में प्रतिसूर्य दिखलाई पड़े तो आँधी आती है, दोनों तरफ दिखलाई पड़े तो राजा का और नीचे की तरफ दिखलाई पड़े तो लोगों का नाश करता है।

विशेष—सूर्योदय के बाद एक पहर तक जब एक छोटा मेघ का टुकड़ा आ जाता है तब वह सूर्य की किरणों से चमकता हुआ द्वितीय सूर्य के समान लक्षित होता है, उसी को प्रतिसूर्य कहते हैं ॥ ३७ ॥

सूर्य के वर्ण का और फल—

रुधिरनिभो वियत्यवनिपान्तकरो न चिरात्।
परुषरजोऽरुणीकृततनुर्यदि वा दिनकृत् ॥ ३८ ॥

आकाश में रुधिर के समान लाल वर्ण का या धूलि के समुदाय से लाल वर्ण का सूर्यमण्डल राजा का बहुत जल्दी नाश करता है ॥ ३८ ॥

सूर्य के वर्ण का और फल—

असितविचित्रनीलपरुषो जनघातकरः।
खगमृगभैरवस्वररुतैश्च निशाद्युमुखे ॥ ३९ ॥

यदि सूर्यमण्डल कृष्ण, विचित्र या नील वर्ण का होकर भयङ्कर देखने में आवे या संध्याकाल में पक्षी, जंगली जानवरों के भयङ्कर शब्द सुनाई दें तो लोगों का नाश होता है ॥ ३९ ॥

सूर्य के शुभ लक्षण—

अमलवपुरवक्रमण्डलः स्फुटविपुलामलदीर्घदीधितिः।
अविकृततनुवर्णचिह्नभृज्जगति करोति शिवं दिवाकरः ॥ ४० ॥

स्वच्छ, अखण्डित, स्पष्ट, अतिशय स्वच्छ, दीर्घ किरण वाला, निर्विकार शरीर, वर्ण और चिह्न वाला सूर्यमण्डल संसार का मङ्गल करने वाला होता है।

यहाँ पर पराशर—

श्वेतः शिरीषपुष्पाभः पद्माभो रूप्यसन्निभः।
वैदूर्यशतमण्डाभो हेमाभश्च दिवाकरः ॥
वर्णैरेभिः प्रशस्तः स्यान्महास्निग्धः प्रतापवान्।
भावनः सर्वसस्यानां क्षेमारोग्यसुभिक्षदः ॥ ४० ॥

इति 'विमला'हिन्दीटीकायामादित्याचाराध्यायस्तृतीयः ॥ ३ ॥

आषाढ मास का फल—

आषाढपर्वण्युदपानवप्रनदीप्रवाहान् फलमूलवार्तान् ।
गान्धारकाश्मीरपुलिन्दचीनान् हतान् वदेन्मण्डलवर्षमस्मिन् ॥७७॥

यदि आषाढ मास की अमा में सूर्य-ग्रहण और पूर्णिमा में चन्द्र-ग्रहण हो तो उदपान ( वापी, कूप, तालाब ) के वप्र, ( तट ) में रहने वाले मनुष्य, नदी का प्रवाह, फल-मूल खाकर समय यापन करने वाले, गान्धार, काश्मीर, पुलिन्द, चीन इन सबों का नाश करता है । तथा संसार में मण्डलवृष्टि ( कहीं कहीं वर्षा ) होती है ॥ ७७ ॥

श्रावण मास का फल—

काश्मीरान् सपुलिन्दचीनयवनान् हन्यात्कुरुक्षेत्रजान्
गान्धारानपि मध्यदेशसहितान् दृष्टो ग्रहः श्रावणे ।
काम्बोजैकशफांश्च शारदमपि त्यक्त्वा यथोक्तानिमा-
नन्यत्र प्रचुरान्नहृष्टमनुजैर्धात्रीं करोत्यावृताम् ॥ ७८ ॥

यदि श्रावण मास की अमा में सूर्य-ग्रहण और पूर्णिमा में चन्द्र-ग्रहण हो तो काश्मीर, पुलिन्द, चीन, यवन, कुरुक्षेत्र, गान्धार, मध्य देश, कम्बोज इन देशों में रहने वाले, एकशफ ( घोड़ा, गदहा ), शरद ऋतु में उत्पन्न होने वाले अन्न इन सबों का नाश करता है । उक्त देशों से अन्यत्र के मनुष्य गण अत्यधिक अन्न की उत्पत्ति से सुखी होकर सम्पूर्ण संसार को व्याप्त कर लेते हैं ॥ ७८ ॥

भाद्रपद मास का फल—

कलिङ्गवङ्गान् मगधान् सुराष्ट्रान् म्लेच्छान् सुवीरान् दरदाश्मकांश्च ।
स्त्रीणां च गर्भानसुरो निहन्ति सुभिक्षकृद्भाद्रपदेऽभ्युपेतः ॥ ७९ ॥

यदि भाद्रपद मास की अमा में सूर्य-ग्रहण और पूर्णिमा में चन्द्र-ग्रहण हो तो कलिङ्ग, वङ्ग, मगध, सौराष्ट्र, म्लेच्छ, सुवीर, दरद, अश्मक इन देशों का और स्त्रियों के गर्भों का नाश करता है । तथा संसार में सुभिक्ष होता है ॥ ७९ ॥

आश्विन मास का फल—

काम्बोजचीनयवनान् सहशल्यहृद्भि-
र्बाह्लीकसिन्धुतटवासिजनांश्च हन्यात् ।
आनर्तपौण्ड्रभिषजश्च तथा किरातान्
दृष्टोऽसुरोऽश्वयुजि भूरिसुभिक्षकृच्च ॥ ८० ॥

यदि आश्विन मास की अमा में सूर्य-ग्रहण और पूर्णिमा में चन्द्र-ग्रहण हो तो कम्बोज, चीन और यवन देश में रहने वाले, शल्यचिकित्सक, बाह्लीक देश में रहने वाले, सिन्धु नद के तट में रहने वाले, आनर्त और पौण्ड्र देश में रहने वाले, वैद्य, किरात इन सबों का नाश करता है । तथा संसार में अधिक सुभिक्ष होता है ।

समास-संहिता में बारह मासों का संक्षेप फल—

अश्वयुग्माघकार्तिकभाद्रपदेष्वागतः सुभिक्षकरः ।
राहुरवशिष्टमासेष्वशुभकरो वृष्टिधान्यानाम् ॥ ८० ॥

सूर्य और चन्द्र के दश मोक्ष—

हनुकुक्षिपायुभेदा द्विर्द्विः सञ्छर्दनं च जरणं च ।
मध्यान्तयोश्च विदरणमिति दश शशिसूर्ययोर्मोक्षाः ॥ ८१ ॥

दक्षिण हनु, वाम हनु, दक्षिण कुक्षि, वाम कुक्षि, दक्षिण पायु, वाम पायु, सञ्छर्दन, जरण, मध्य विदरण, अन्त्य विदरण ये सूर्य और चन्द्र के दश मोक्ष हैं ॥ ८१ ॥

दक्षिण हनु भेद का लक्षण और फल—

आग्नेय्यामपगमनं दक्षिणहनुभेदसञ्ज्ञितं शशिनः ।
सस्यविमर्दो मुखरुक् नृपपीडा स्यात् सुवृष्टिश्च ॥ ८२ ॥

यदि चन्द्र के ग्रहण में अग्निकोण में होकर राहु निवर्तित हो अर्थात् अग्निकोण में मोक्ष हो तो दक्षिण हनुभेद नामक मोक्ष होता है, इसमें धान्य का नाश, मुख का रोग, राजा को पीड़ा और सुवृष्टि होती है ।

यहाँ पर कश्यप—

दक्षिणो हनुभेदः स्यादाग्नेय्यां यदि गच्छति ।
सस्यभङ्गं च कुरुते नृपभङ्गं सुदारुणम् ॥ ८२ ॥

वाम हनुभेद का लक्षण और फल—

पूर्वोत्तरेण वामो हनुभेदो नृपकुमारभयदायी ।
मुखरोगं शस्त्रभयं तस्मिन् विन्द्यात् सुभिक्षं च ॥ ८३ ॥

यदि पूर्वोत्तर ( ईशान कोण ) में होकर राहु निवर्तित हो अर्थात् ईशान कोण में मोक्ष हो तो वाम हनुभेद नामक मोक्ष होता है, इसमें राजकुमार को भय, मुखरोग, शस्त्रभय और सुभिक्ष होता है ।

यहाँ पर कश्यप—

पूर्वोत्तरेऽपरो भेदो नृपपुत्रभयप्रदः ॥ ८३ ॥

दक्षिण कुक्षि भेद का लक्षण और फल—

दक्षिणकुक्षिविभेदो दक्षिणपार्श्वेन यदि भवेन्मोक्षः ।
पीडा नृपपुत्राणामभियोज्या दक्षिणा रिपवः ॥ ८४ ॥

यदि चन्द्र-ग्रहण में दक्षिण पार्श्व में मोक्ष हो तो दक्षिण कुक्षिभेद नामक मोक्ष होता है, इसमें राजकुमारों को पीड़ा और दक्षिण दिशा में स्थित शत्रुओं से लड़ाई होती है ।

विशेष—गणित के द्वारा दक्षिण दिशा में होकर राहु का निकलना असम्भव है, पूर्व-शास्त्रानुसार आचार्य ने कहा है, अब ऐसी स्थिति हो तो उसको उत्पात रूप समझना चाहिये ।

यहाँ पर कश्यप—

दक्षिण-कुक्षिभेदः स्याद्यास्ये मोक्षो भवेद्यदि । राजपुत्रभयं तत्र दक्षिणाद्दिपो वधः ॥८४॥

वाम कुक्षि-भेद का लक्षण और फल—

वामस्तु कुक्षिभेदो यद्युत्तरमार्गसंस्थितो राहुः ।
स्त्रीणां गर्भविपत्तिः सस्यानि च तत्र मध्यानि ॥ ८५ ॥

यदि ग्रहण-काल में उत्तर तरफ होकर राहु निकलता (उत्तर तरफ मोक्ष) हो तो वाम कुक्षि-भेद नामक मोक्ष होता है, इसमें स्त्रियों के गर्भों का नाश और मध्यम रूप से धान्य होता है ।

यहाँ पर कश्यप—

सौम्यायां तु यदा मोक्षो वामकुक्षिविभेदतः ।
स्त्रीणां गर्भविनाशाय सौम्याशाधिपतेर्वधः ॥ ८५ ॥

दक्षिण और वाम पायु-भेद का लक्षण और फल—

नैर्ऋतवायव्यस्थौ दक्षिणवामौ तु पायुभेदौ द्वौ ।
गुह्यरुगल्पा वृष्टिर्द्वयोस्तु राज्ञीक्षयो वामे ॥ ८६ ॥

यदि मोक्ष काल में नैर्ऋत्य और वायव्य कोण से राहु देखने में आवे तो क्रम से दक्षिण पायु-भेद और उत्तर पायु-भेद नामक मोक्ष होता है जैसे नैर्ऋत्य कोण में मोक्ष हो तो दक्षिण पायु-भेद और वायव्य कोण में मोक्ष हो तो वाम पायु-भेद नामक मोक्ष होता है, दक्षिण पायु-भेद में गुदा और लिङ्ग में रोग और थोड़ी वृष्टि तथा उत्तर पायु-भेद में राजपत्नी का नाश होता है ।

पायुभेदगते राहौ वायवीनैर्ऋताश्रयो । गुह्यरोगभयं विन्द्याद्वामे राज्ञीभयं तथा ॥ ८६ ॥

सञ्छर्दन मोक्ष का लक्षण और फल—

पूर्वेण प्रग्रहणं कृत्वा प्रागेव चापसर्पेत ।
सञ्छर्दनमिति तत्क्षेमसस्यहार्दिप्रदं जगतः ॥ ८७ ॥

यदि चन्द्र-बिम्ब के पूर्व भाग से स्पर्श करके राहु उसी तरफ से निकलता (बिम्ब के पूर्व भाग में ही स्पर्श और मोक्ष) हो तो सञ्छर्दन नामक मोक्ष होता है । यह मोक्ष संसार में क्षेम, धान्य और सन्तोष देने वाला होता है ।

यहाँ पर कश्यप—

ग्रासमोक्षौ यदा पूर्वे छर्दनं तु तदा भवेत् । क्षेमहार्दिप्रदं ज्ञेयं सस्यनिष्पत्ति-कारकम् ॥८७॥

जरण मोक्ष का लक्षण और फल—

प्राक्प्रग्रहणं यस्मिन् पश्चादपसर्पणं तु तज्जरणम् ।
क्षुच्छस्त्रभयोद्विग्ना न शरणमुपयान्ति तत्र जनाः ॥ ८८ ॥

यदि चन्द्र-बिम्ब के पूर्व भाग में स्पर्श और पश्चिम भाग में मोक्ष हो तो जरण

नाम मोच होता है। इसमें क्षुधा और युद्ध के भय से उद्विग्न होकर मनुष्य निःशरण होते हैं अर्थात् कोई रक्षा करने वाला नहीं होता है।

यहाँ पर कश्यप—

पूर्वेण ग्रसते राहुरपरस्यां विमुञ्चति। क्षुत्तस्करभयं तत्र मोक्षस्तु जरणं स्मृतम् ॥ ८८ ॥

मध्य विदरण मोक्ष का लक्षण और फल—

मध्ये यदि प्रकाशः प्रथमं तन्मध्यविदरणं नाम।
अन्तःकोपकरं स्यात् सुभिक्षदं नातिवृष्टिकरम् ॥ ८९ ॥

यदि ग्रहण के प्रारम्भ काल में ही मण्डल के मध्य भाग में प्रकाश मालूम पड़े तो मध्य विदरण नामक मोक्ष होता है यह राजा की अपनी सेनाओं में ही परस्पर क्षोभ उत्पन्न करने वाला, सुभिक्ष और थोड़ी वृष्टि देने वाला होता है।

यहाँ पर कश्यप—

यदा प्रकाशो मध्ये स्याद् दुर्भिक्षमरकं तदा ॥ ८९ ॥

अन्त्य विदरण नामक मोक्ष का लक्षण और फल—

पर्यन्तेषु विमलता बहुलं मध्ये तमोऽन्त्यदरणाख्यः।
मध्याख्यदेशनाशः शारदसस्यक्षयश्चास्मिन् ॥ ९० ॥

यदि ग्रहण-समय में चन्द्र के बिम्ब प्रान्त भाग निर्मल और मध्य भाग में अधिक श्यामता हो तो अन्त्य विदरण नामक मोक्ष होता है। इसमें मध्य देश और शरद् ऋतु में उत्पन्न होने वाले धान्यों का नाश होता है।

यहाँ पर कश्यप—

पर्यन्ते विमलत्वं स्यात्तमो मध्ये यदा भवेत्।
मध्याख्य-देशनाशः स्याच्छारदसस्यं विनश्यति ॥ ९० ॥

पूर्वोक्त दश मोक्षों का विचार सूर्य-ग्रहण में भी—

एते सर्वे मोक्षा वक्तव्या भास्करेऽपि किन्त्वत्र।
पूर्वा दिक् शशिनि यथा तथा रवौ पश्चिमा कल्प्या ॥ ९१ ॥

ये पूर्व कथित चन्द्र-ग्रहण के सब मोक्षों का विचार सूर्य ग्रहण में भी करना चाहिये। पर वहाँ की पूर्व दिशा के स्थान में यहाँ पश्चिम दिशा, पश्चिम दिशा के स्थान में पूर्व दिशा, उत्तर के स्थान में दक्षिण और दक्षिण के स्थान में उत्तर दिशा कल्पना करनी चाहिये। इस तरह दिग्वैपरीत्य करके दश मोक्षों का लक्षण और फल देखना चाहिये ॥ ९१ ॥

ग्रहण के बाद सात दिन के अन्दर उत्पातों का फल—

मुक्ते सप्ताहान्तः पांशुनिपातोऽन्नसङ्क्षयं कुरुते।
नीहारो रोगभयं भूकम्पः प्रवरनृपमृत्युम् ॥ ९२ ॥

उल्का मन्त्रिविनाशं नानावर्णा घनाश्च भयमतुलम् ।
स्तनितं गर्भविनाशं विद्युन्नृपदंष्ट्रिपरिपीडाम् ॥ ९३ ॥
परिवेषो रुक्पीडां दिग्दाहो नृपभयं च साग्निभयम् ।
रूक्षो वायुः प्रबलश्चौरसमुत्थं भयं धत्ते ॥ ९४ ॥
निर्घातः सुरचापं दण्डश्च क्षुद्भयं सपरचक्रम् ।
ग्रहयुद्धे नृपयुद्धं केतुश्च तदेव सन्दृष्टः ॥ ९५ ॥
अविकृतसलिलनिपातैः सप्ताहान्तः सुभिक्षमादेश्यम् ।
यद्याशुभं ग्रहणजं तत्सर्वं नाशमुपयाति ॥ ९६ ॥

मोक्ष के बाद सात दिन के अन्दर रजोवर्षण हो तो अन्न का नाश, नीहार (हिमवर्षण 'अवश्यायस्तु नीहारस्तुषारस्तुहिनं हिमम्' इत्यमरः) हो तो रोग का भय, भूकम्प हो तो प्रधान राजा का मरण, उल्कापात हो तो मन्त्री का नाश, नाना वर्ण का मेघ हो तो अतिशय भय, मेघ का गर्जन हो तो गर्भ (२१ वें अध्याय में उक्त गर्भ-लक्षण) का नाश, विद्युत्पात हो तो राजा, सर्प, सूकर आदि को पीड़ा, परिवेष (मण्डल, 'परिवेषस्तु परिधिरुपसूर्यकमण्डले' इत्यमरः) हो तो रोग और पीड़ा, दिग्दाह हो तो राजभय और अग्निभय, कठोर प्रचण्ड वायु बहे तो चोर का भय, निर्घात (वायु से वायु अभिहत) हो, इन्द्रधनुष दिखाई दे या दण्ड (रवि के किरण, मेघ और वायु का संघात) हो तो दुर्भिक्ष और परराष्ट्र का भय, ग्रहयुद्ध या केतु का दर्शन हो तो राजाओं में युद्ध और निर्मल जल की वर्षा हो तो सुभिक्ष तथा ग्रहण में उत्पन्न अशुभ फलों का नाश होता है ।

समाससंहिता में—

रजस्तुहिनाभ्रगर्जित-विद्युत्परिवेषभूप्रकम्पनाद्याः । सप्ताहान्तर्न शुभा ग्रहणनिवृत्तौ शुभा वृष्टिः ॥

यहाँ पर वृद्ध गर्ग का वचन—

अथेन्दु-ग्रहनिर्मुक्ते सप्ताहाभ्यन्तरे यदि । पांशुवर्षोऽन्ननाशाय स्यान्नीहारो रोगवृद्धये ॥
नृपनाशाय भूकम्प उल्का मन्त्रि-विनष्टये । रोगाय परिवेषः स्यान्नानावर्णाभ्र-सम्भवः ॥
विद्युद्गर्भविनाशाय दिग्दाहोऽग्नि-विवृद्धये । निर्घातेन्द्रधनुर्दण्डा दुर्भिक्षाय भयाय च ॥
पवनः प्रबलो रूक्षश्चौरोपद्रव-सूचकः । सर्वोपद्रवनाशः स्यात् सम्यग् वृष्टिर्भवेद्यदि ॥
ग्रहानुचरितं प्रोक्तं चन्द्रग्रहणसूचकम् । तदेव सकलं सूर्ये वेदितव्यं-ग्रहानुगम् ॥ ९३–९६ ॥

चन्द्र-ग्रहणानन्तर सूर्य-ग्रहण का फल—

सोमग्रहे निवृत्ते पक्षान्ते यदि भवेद् ग्रहोऽर्कस्य ।
तत्रानयः प्रजानां दम्पत्योर्वैरमन्योन्यम् ॥ ९७ ॥

यदि चन्द्र-ग्रहण के पन्द्रह रोज बाद सूर्य-ग्रहण हो तो प्रजाओं में अनीति और स्त्री-पुरुषों में द्वेष उत्पन्न होता है ॥ ९७ ॥

सूर्य-ग्रहण के बाद चन्द्र-ग्रहण का फल—

अर्कग्रहात्तु शशिनो ग्रहणं यदि दृश्यते ततो विप्राः ।
नैकक्रतुफलभाजो भवन्ति मुदिताः प्रजाश्चैव ॥ ९८ ॥

यदि सूर्य-ग्रहण के पन्द्रह रोज बाद चन्द्र-ग्रहण हो तो ब्राह्मण गण अनेक यज्ञ फल को भोगने वाले और प्रजागण हर्षित होते हैं ॥ ९८ ॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां राहुचाराध्यायः पञ्चमः ॥ ५ ॥



## अथ भौमचाराध्यायः

उष्ण-मुख मङ्गल का लक्षण और फल—

यद्युदयर्क्षादृक्षं करोति नवमाष्टसप्तमर्क्षेषु ।
तद्वक्त्रमुष्णमुदये पीडाकरमग्निवार्तानाम् ॥ १ ॥

मङ्गल के पाँच मुख ( उष्णमश्रुमुखं व्यालं रुधिराननमेव च । निस्त्रिंशं मुशलं चेति पञ्चवक्त्राणि भूसुते ) होते हैं उनमें पहले उष्णमुख नामक मंगल का लक्षण और फल कहते हैं। जिस नक्षत्र में मङ्गल का उदय हो उससे सप्तम, अष्टम या नवम नक्षत्र में जाकर यदि वक्री हो तो वह वक्री मंगल उष्णमुख कहलाता है। इस उष्णमुख वाले मङ्गल के उदय काल में अग्नि से आजीविका करने वाले ( सोनार, लोहार आदि ) को पीड़ा होती है।

उदयाच्चवने कुर्यादष्टमे सप्तमेऽपि वा । निवृत्तिं लोहितास्तु तदुष्णं वक्त्रमुच्यते ।
नरोऽग्निजीविनो ये च पचन्ति च दहन्ति च । तेषामुष्णमुखे तापो जायते धनसङ्क्षयः ॥१॥

अश्रुमुख मङ्गल का लक्षण और फल—

द्वादशदशमैकादशनक्षत्राद्वक्रिते कुजेऽश्रुमुखम् ।
दूषयति रसानुदये करोति रोगाननावृष्टिं च ॥ २ ॥

औदयिक नक्षत्र से दशम, एकादश या द्वादश नक्षत्र में यदि मङ्गल वक्री हो तो वह अश्रुमुख कहलाता है। यह वक्र रसों में दोष पैदा करता है, तथा रोग की वृद्धि और अनावृष्टि करता है।

दशमैकादशे वाऽपि द्वादशे वापि वक्रिते । लोहिताङ्गे ग्रहे ज्ञेयं वक्त्रमश्रुमुखं च तत् ॥
तत्र वर्षति पर्जन्यो दूषयित्वा शुभान् रसान् । ते दुष्टा दूषयन्त्याशु नृणां धातून् तथा रसान् ॥
बहवो व्याधयः क्रूरा उत्पद्यन्ते शरीरिणाम् । बहुभिः कारणैरेतैस्ततो लोकः प्रलीयते ॥२॥

व्यालमुख मङ्गल का लक्षण और फल—

व्यालं त्रयोदशर्क्षाच्चतुर्दशाद्वा विपच्यतेऽस्तमये ।
दंष्ट्रिव्यालमृगेभ्यः करोति पीडां सुभिक्षं च ॥ ३ ॥

जिस नक्षत्र में मङ्गल अस्त हो उससे तेरहवें या चौदहवें नक्षत्र में जाकर वक्री हो तो वह वक्र व्यालमुख कहलाता है। इसमें दंष्ट्री (सूकर, कुत्ता आदि), सर्प और मृग से पीड़ा होती है, तथा संसार में सुभिक्ष होता है।

त्रयोदशे च नक्षत्रे यदि वापि चतुर्दशे। निवृत्तं कुरुते भौमस्तद्वक्त्रं व्यालमुच्यते।
भवन्ति प्रचुरा व्यालास्तेभ्यो लोकभयं वदेत्। नृपाणामशुभं विन्द्यात्सस्यसम्पत्तिमादिशेत्॥

तथा पराशर—

त्रयोदशचतुर्दशयोः सत्यदंष्ट्रिव्यालप्राबल्यं हिरण्यसंचयं च ॥ ३ ॥

रुधिरानन मंगल का लक्षण और फल—

रुधिराननमिति वक्त्रं पञ्चदशात् षोडशाच्च विनिवृत्ते।
तत्काले मुखरोगं सभयं च सुभिक्षमावहति ॥ ४ ॥

यदि अस्त-कालिक नक्षत्र से पन्द्रहवें या सोलहवें नक्षत्र में आकर मंगल लौटता (वक्री) हो तो वह वक्र रुधिरानन कहलाता है। इस के उदय काल में मुख का रोग, भय और सुभिक्ष होता है।

यदि पञ्चदशर्क्षे तु भूसुतः षोडशेऽपि वा। निवृत्तिं कुरुते वक्रस्तद्विद्याल्लोहिताननम्॥
दीप्तिमन्तः पार्थिवाश्च भवन्ति मथिता भुवि। चक्रकोपश्च सुमहान् मुखरोगा भवन्ति च॥

तथा पराशर—

पञ्चदशषोडशयोर्मुखरोगो नृपक्षोभो शस्त्रकोपश्च ॥ ४ ॥

असिमुसल नामक मङ्गल का लक्षण और फल—

असिमुसलं सप्तदशादष्टादशतोऽपि वा तदनुवक्रे।
दस्युगणेभ्यः पीडां करोत्यवृष्टिं सशस्त्रभयम् ॥ ५ ॥

यदि अस्तकालिक नक्षत्र से सत्रहवें या अठारहवें नक्षत्र में जाकर मङ्गल पीछे की तरफ लौटता हो तो वह असिमुसल वक्त्र कहलाता है। इसमें चोरों से पीड़ा, अनावृष्टि और शस्त्रभय होता है।

यहाँ पर गर्ग—

सप्तदशेऽष्टादशे वा लोहिताङ्गे निवर्तिते। निस्त्रिंशमुसलं नाम तद्वक्रं परिकीर्तितम्॥
पशुपुत्रधनं धान्यमाहरन्ते तु दस्यवः। प्राणिनां जीवनं हन्ति जायते शस्त्रसम्भ्रमः॥

तथा पराशर—

सप्तदशेऽष्टादशे वा दस्युगणैः प्रजानामुपद्रवमवृष्टिं शस्त्रभयं च ॥ ५ ॥

योगवश विशेष फल—

भाग्यार्यमोदितो यदि निवर्तते वैश्वदैवते भौमः।
प्राजापत्येऽस्तमितस्त्रीनपि लोकान्निपीडयति ॥ ६ ॥

यदि पूर्वाफल्गुनी या उत्तराफाल्गुनी नक्षत्र में उदित होकर मङ्गल उत्तराषाढा में जाकर वक्री होता हो और बाद में रोहिणी में आकर अस्त होता हो तो तीनों लोकों (स्वर्ग, मर्त्य और पाताल) को पीड़ित करता है।

यहाँ पर पराशर—

फल्गुन्यामुदयं कृत्वा वक्रं स्यादीशदैवते। प्राजापत्ये प्रवासश्च त्रैलोक्यं तत्र पीड्यते॥६॥

संचारवश और विशेष फल—

श्रवणोदितस्य वक्रं पुष्ये मूर्धाभिषिक्तपीडाकृत्।
यस्मिन्नृक्षेऽभ्युदितस्तद्दिग्व्यूहान् जनान् हन्ति॥७॥

यदि श्रवण नक्षत्र में उदित मङ्गल पुष्य में जाकर वक्री होता हो तो राजाओं को पीड़ित करता है, तथा जिस नक्षत्र में उदित हो उस नक्षत्र की दिशा (नक्षत्र कूर्मोक्त दिशा) और व्यूह (नक्षत्र व्यूह) जहाँ हो वहाँ के जनों का नाश करता है।

यहाँ पर पराशर—

उदितः श्रवणे भौमः पुष्ये वक्रं चरेयदि। मूर्द्धाभिषिक्ता राजानो विमर्दयेयुः परस्परम्॥
यथा जनपदव्यूहे दिग्विभागः प्रदर्शितः। तस्य वै मोहितं कुर्यालोहिताङ्गस्तथा मुखम्॥७॥

संचारवश और विशेष फल—

मध्येन यदि मघानां गतागतं लोहितः करोति ततः।
पाण्ड्यो नृपो विनश्यति शस्त्रोद्योगाद्भयमवृष्टिः॥८॥

यदि मघा नक्षत्र में आकर मंगल उसीमें वक्री होता हो तो पाण्ड्यदेशीय राजा का नाश करता है। तथा शस्त्रभय और अनावृष्टि करता है॥८॥

संचारवश और विशेष फल—

भित्त्वा मघां विशाखां भिन्दन् भौमः करोति दुर्भिक्षम्।
मरकं करोति घोरं यदि भित्त्वा रोहिणीं याति॥९॥

मघा नक्षत्र को भेद करके यदि मंगल विशाखा नक्षत्र को भेदता हो तो दुर्भिक्ष करता है। यदि रोहिणी नक्षत्र को भेदता हो तो जनों में भयङ्कर मरक (मरी) करता है॥९॥

संचारवश और विशेष फल—

दक्षिणतो रोहिण्याश्चरन्महीजोऽर्घवृष्टिनिग्रहकृत्।
धूमायन् सशिखो वा विनिहन्यात् पारियात्रस्थान्॥१०॥

यदि रोहिणी नक्षत्र के दक्षिण से मङ्गल विचरण करता हो तो महँगी और अनावृष्टि करता है। यदि धूमयुक्त या शिखायुक्त मङ्गल देखने में आवे तो परियात्र पर्वत पर स्थित मनुष्यों का नाश करता है॥१०॥

संचारवश मेघनाशक योग—

प्राजापत्ये श्रवणे मूले त्रिषु चोत्तरेषु शाक्रे च।
विचरन् घननिवहानामुपघातकरः क्ष्मातनयः॥११॥

यदि मङ्गल रोहिणी, श्रवण, मूल, उत्तराफाल्गुनी, उत्तराषाढ़ा, उत्तराभाद्रपदा या ज्येष्ठा में विचरण करता हो तो मेघों का नाश करता है॥११॥

संचारवश उत्तम फलदायक योग—

चारोदयाः प्रशस्ताः श्रवणमघादित्यहस्तमूलेषु ।
एकपदाश्विविशाखाप्राजापत्येषु च कुजस्य ॥ १२ ॥

श्रवण, मघा, पुनर्वसु, मूल, हस्त, पूर्वाभाद्रपदा, अश्विनी, विशाखा और रोहिणी नक्षत्र में मङ्गल का सञ्चार तथा उदय अधिक प्रशस्त ( उत्तम फलदायक ) है ॥ १२ ॥

वर्ण का फल—

विपुलविमलमूर्तिः किंशुकाशोकवर्णः
स्फुटरुचिरमयूखस्तप्तताम्रप्रभाभः ।
विचरति यदि मार्गं चोत्तरं मेदिनीजः
शुभकृदवनिपानां हार्दिदश्च प्रजानाम् ॥ १३ ॥

अधिक निर्मल मूर्तिवाला, किंशुक और अशोक पुष्प के समान वर्ण वाला, स्पष्ट सुन्दर किरण वाला तथा तपाये तांबे के समान वर्ण वाला मङ्गल यदि उत्तरा क्रान्ति में विचरण करे तो राजाओं का शुभ करने वाला और प्रजाओं को सन्तोष देने वाला होता है ।

यहाँ पर गर्ग—

याम्यादिपित्र्यपर्यन्तं नवर्क्षं मार्गमुत्तरम् । आर्यम्णादिनैर्ऋतान्तं तु मध्यमं मार्गमुच्यते ॥
आषाढाद्याश्विनान्तं तु दक्षिणं समुदाहृतम् । सौम्यमार्गस्थितो भौमः प्रजानामुपकारकः ॥
मध्यमे मध्यफलदो याम्ये तु भयदः स्मृतः ॥

तथा पराशर का वचन—

प्रदक्षिणगतिः कान्तः स्निग्धश्च कलमोपमः । तप्तकाञ्चनसङ्काशो भवेल्लोकविवृद्धये ॥ १३ ॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां भौमचाराध्यायः षष्ठः ॥ ६ ॥



## अथ बुधचाराध्यायः

बुध के उदय का फल—

नोत्पातपरित्यक्तः कदाचिदपि चन्द्रजो व्रजत्युदयम् ।
जलदहनपवनभयकृद्धान्यार्घक्षयविवृद्ध्यै ॥ १ ॥

उत्पातरहित होकर किसी समय में भी बुध का उदय नहीं होता अर्थात् जब बुध का उदय होता है उस समय किसी न किसी प्रकार का उत्पात अवश्य होता है । जैसे जल, अग्नि और वायु का भयरूप उत्पात तथा अनाज की महँगी या सस्ती करता है ।

समाससंहिता में—

उदयं याति शशिसुतो नोत्पातविवर्जितः कदाचिदपि।
पवनाग्निसलिलभयदो धान्यार्घवृद्धिक्षयकृद्वा॥

तथा वृद्धगर्ग—

अवर्षं कुरुते वर्षं वर्षं वर्षं न गच्छति। भये च कुरुते क्षेमं सर्वत्र प्रतिलोमगः॥

तथा कश्यप—

नाकस्मादुदयं याति विनोत्पातेन सोमजः। भयवातातपहिमैरर्घवृद्धिक्षयादिभिः॥१॥

बुध का नक्षत्रफल—

विचरन् श्रवणधनिष्ठाप्राजापत्येन्दुवैश्वदेवानि।
मृद्नन् हिमकरतनयः करोत्यवृष्टिं सरोगभयाम्॥ २॥

श्रवण, धनिष्ठा, रोहिणी, मृगशिर या उत्तराषाढ़ा को यदि भेद करते हुये बुध विचरण करे तो वर्षा का अभाव और रोग का भय करता है।

यहाँ पर कश्यप—

रोहिणीं वैश्वदेवं च सौम्यवैष्णववासवान्। शशिजश्च यदा हन्ति प्रजा रोगैश्च पीडयेत्॥

बुध का और नक्षत्रफल—

रौद्रादीनि मघान्तान्युपाश्रिते चन्द्रजे प्रजापीडा।
शस्त्रनिपातक्षुद्भयरोगानावृष्टिसन्तापैः॥ ३॥

आर्द्रा से मघा तक के पाँच नक्षत्रों में से किसी नक्षत्र में बुध का सञ्चार हो तो शस्त्रनिपात (युद्ध), क्षुधा, रोग, अनावृष्टि और अनेक प्रकार के दुःख से प्रजाओं को पीड़ित करता है।

यहाँ पर कश्यप—

रौद्रादीनि यदा पञ्च नक्षत्राणीन्दुनन्दनः। भिनत्ति शस्त्रदुर्भिक्षव्याधिभिः पीड्यते जगत्॥

बुध का नक्षत्रवश फल—

हस्तादीनि चरन् षड्क्षाण्युपपीडयन् गवामशुभः।
स्नेहरसार्घविवृद्धिं करोति चोर्वीं प्रभूतान्नाम्॥ ४॥

हस्त से छै (हस्त, चित्रा, स्वाती, विशाखा, अनुराधा, ज्येष्ठा) नक्षत्रों के योग तारा का भेद करते हुये बुध विचरण करे तो गौओं को अशुभ करता है। स्नेह (तेल, घृत आदि), रस (मधुर आदि) के मौल्य में वृद्धि करता है और भूमि को अनेक प्रकार के अन्नों से परिपूर्ण करता है।

यहाँ पर कश्यप—

हस्तादीनि चरन् षड् वै नक्षत्राणीन्दुनन्दनः। गवामशुभदः प्रोक्तः सुभिक्षक्षेमकारकः॥

बुध का नक्षत्रवश फल—

आर्यम्णं हौतभुजं भद्रपदामुत्तरां यमेशं च।
चन्द्रस्य सुतो निघ्नन् प्राणभृतां धातुसङ्क्षयकृत्॥ ५॥

उत्तराफाल्गुनी, कृत्तिका, उत्तराभाद्रपदा या भरणी नक्षत्र को बुध भेद करता हो तो प्राणियों के धातुओं ( वसा, रक्त, मांस, मेधा, अस्थि, मज्जा और शुक्र ) का नाश करता है।

यहाँ पर कश्यप—

भरणीकृत्तिकार्यम्णमहिर्बुध्न्य च चन्द्रजः। धातूनां चैव नाशाय प्राणिनां परिकीर्तितः ॥५॥

बुध का नक्षत्रवश फल—

आश्विनवारुणमूलान्युपमृद्नन् रेवतीं च चन्द्रसुतः।
पण्यभिषग्नौजीविकसलिलजतुरगोपघातकरः ॥ ६ ॥

यदि बुध अश्विनी, शतभिषा, मूल या रेवती को भेदे तो व्यापारी, वैद्य, नौका से जीविका करने वाले, जल में उत्पन्न होने वाले द्रव्य तथा घोड़ों का नाश करता है॥

यहाँ पर कश्यप—

रेवतीं वारुणं मूलमश्विनीं चोपमर्दयन्। बुधो वणिग्भिषग्वाहान् जलोत्थांश्च विनाशयेत्॥

पुनः बुध का नक्षत्रवश फल—

पूर्वाद्क्षत्रितयादेकमपीन्दोः सुतोऽभिमृद्नीयात्।
क्षुच्छस्त्रतस्करामयभयप्रदायी चरन् जगतः ॥ ७ ॥

यदि बुध पूर्वाफाल्गुनी, पूर्वाषाढा या पूर्वाभाद्रपदा को भेद कर विचरण करे तो क्षुधा, शस्त्र, चोर और रोगों का भय देने वाला होता है।

यहाँ पर कश्यप—

पूर्वात्रये चरन् सौम्यो भेदं कृत्वा यदि व्रजेत्। क्षुच्छस्त्रतस्करभयैः करोति प्राणिनां वधम्॥

बुध की पराशरोक्त सात गति—

प्राकृतविमिश्रसङ्क्षिप्ततीक्ष्णयोगान्तघोरपापाख्याः।
सप्त पराशरतन्त्रे नक्षत्रैः कीर्तिता गतयः ॥ ८ ॥

प्राकृत, विमिश्र, संक्षिप्त, तीक्ष्ण, योगान्तिक, घोर, पाप ये पराशरतन्त्रोक्त नक्षत्रों के साथ बुध की सात गतियाँ हैं॥ ८॥

नक्षत्रवश पूर्वोक्त सात गतियों की स्थिति—

प्राकृतसञ्ज्ञा वायव्ययाम्यपैतामहानि बहुलाश्च।
मिश्रा गतिः प्रदिष्टा शशिशिवपितृभुजगदेवानि ॥ ९ ॥
सङ्क्षिप्तायां पुष्यः पुनर्वसुः फल्गुनीद्वयं चेति।
तीक्ष्णायां भद्रपदाद्वयं सशाक्राश्वयुक् पौष्णम् ॥ १० ॥
योगान्तिकेति मूलं द्वे चाषाढे गतिः सुतस्येन्दोः।
घोरा श्रवणस्त्वाष्ट्रं वसुदैवं वारुणं चैव ॥ ११ ॥

पापाख्या सावित्रं मैत्रं शक्राग्निदैवतं चेति ।

स्वाती, भरणी, रोहिणी या कृत्तिका नक्षत्र में प्राकृत गति से, मृगशिर, आर्द्रा, मघा या आश्लेषा में विमिश्र गति से, पुष्य, पुनर्वसु, पूर्वाफाल्गुनी या उत्तराफाल्गुनी में संक्षिप्त गति से, पूर्वाभाद्रपदा, उत्तराभाद्रपदा, ज्येष्ठा, अश्विनी या रेवती में तीक्ष्ण गति से, मूल, पूर्वाषाढा या उत्तराषाढा में योगान्तिक गति से, श्रवण, चित्रा, धनिष्ठा या शतभिषा में घोरा नाम की गति से और हस्त, अनुराधा या विशाखा में पापसंज्ञक गति से बुध स्थित होता है ॥ ९–११ ॥

उदयास्तदिन से पूर्वोक्त गति का लक्षण—

उदयप्रवासदिवसैः स एव गतिलक्षणं प्राह ॥ १२ ॥
चत्वारिंशत् त्रिंशत् द्विसमेता विंशतिर्दिनवकं च ।
नव मासार्द्धं दश चैकसंयुताः प्राकृताद्यानाम् ॥ १३ ॥

उदय और अस्तदिन से पूर्वोक्त गति का लक्षण कहते हैं। प्राकृता नाम की गति में स्थित बुध का उदय हो तो चालीस दिन तक उदित और अस्त हो तो चालीस दिन तक अस्त रहता है। एवं मिश्रा गति में ३० दिन, संक्षिप्ता गति में २२ दिन, तीक्ष्णा गति में १८ दिन, योगान्तिका गति में ९ दिन, घोर-गति में १५ दिन तथा पापा गति में स्थित बुध का उदय हो तो ९ दिन तक उदित और अस्त हो तो ९ तक बुध अस्त रहता है।

यहाँ पर वृद्ध गर्ग—

चत्वारिंशत्प्राकृतायां गतावालक्ष्यते बुधः। मासमेकं विमिश्रायां दर्शयित्वास्तमर्हति ॥
अह्नां द्वाविंशतिं सार्द्धं सङ्क्षिप्तामेत्य लक्ष्यते। अष्टादशाह तीक्ष्णायां घोरायां दश पञ्च च ॥
पापायां पादहीनानि तथैकादश तिष्ठति। योगान्तिकयामिन्दुसूनुर्नवाहे लक्ष्यते तथा ॥
चारकालो य पूर्वोक्तः सोमपुत्रस्य भागशः। अस्तकालः स एव स्यात्सूर्यमण्डलचारिणः ॥

तथा कश्यप—

चत्वारिंशत्तथा त्रिंशद्दिनानि द्वौ च विंशतिः। अष्टादशार्द्धमास च दश चैकयुतानि च ॥
नव च प्राकृताद्यासु सोमजस्तूदितस्तथा। अस्तं गतः सर्वकालं तिष्ठतीति विनिश्चयः ॥

समाससंहिता में—

प्राकृतविमिश्रसङ्क्षिप्ततीक्ष्णयोगान्तघोरपापाख्याः।
गतयो लक्षणमासां नोदयदिवसैः स्फुटं भवति ॥
स्पष्टा पराशरमते स्वाती च प्राकृता त्रिभं याम्यात्।
मिश्रा गतिः शशिरोद्रभुजगपितृदेवतासौम्यैः ॥
सङ्क्षिप्ता नाम गतिः पुनर्वसुः फल्गुनीद्वयं पुष्यः।
तीक्ष्णा भद्रपदाद्यं नक्षत्रचतुष्टयं ज्येष्ठा ॥
मूलपूर्वं योगा घोरा श्रवणत्रिभं च सत्वाष्ट्रम्।
पापाख्या तु विशाखा हस्तो मैत्रं च शशिसूनोः ॥ १२–१३ ॥

**प्राकृतगत्यामारोग्यवृष्टिसस्यप्रवृद्धयः क्षेमम् ।**
**संक्षिप्तमिश्रयोर्मिश्रमेतदन्यासु विपरीतम् ॥१४॥**

प्राकृत गति में स्थित बुध आरोग्य, वृष्टि, धान्य की वृद्धि और क्षेम करता है। संक्षिप्त गति में स्थित बुध मिश्रित फल ( मध्यम फल = साधारण आरोग्य, साधारण वृष्टि, साधारण धान्य की वृद्धि और साधारण क्षेम ) देता है। और शेष ( तीक्ष्णा, योगान्तिका, घोरा और पापा ) गति में विपरीत फल ( अनारोग्य, अवृष्टि, धान्य का नाश और अक्षेम ) करता है।

यहाँ पर गर्ग—

क्षमारोग्यसुभिक्षेषु लक्षणा प्राकृता गतिः । संक्षिप्ता च विमिश्रा च शुभाशुभफलोदये ॥
तीक्ष्णा घोरा च पापा च तथा योगान्तिकापरा । एतास्तत्र्च सौम्यस्य दुर्भिक्षाक्षेमलक्षणा ॥

**ऋज्व्यतिवक्रा वक्रा विकला च मतेन देवलस्यैताः ।**
**पञ्चचतुर्द्व्येकाहा ऋज्व्यादीनां षडभ्यस्ताः ॥ १५ ॥**

देवल के मत से बुध की गति ऋज्वी, अतिवक्रा, वक्रा, विकला ये चार प्रकार की होती हैं। इन गतियों की स्थिति का प्रमाण—उदय या अस्तदिन से ऋज्वी ३० दिन तक, अतिवक्रा २४ दिन तक, वक्रा १२ दिन तक और विकला ६ दिन तक रहती है।

वृद्धगर्गोक्त पूर्वोक्त गतियों का स्फुट लक्षण—

ऋजुर्गच्छति चेन्मार्गमविकारं प्रदक्षिणम् । ग्रहो यस्मात्तु तस्मात्सा ऋज्वी तु गतिरुच्यते ॥
कुर्वन्ति वक्रं वक्रायां यस्मादियं महाग्रहाः । अङ्गारकप्रभृतयस्तस्माद्वक्रेति सा गतिः ॥
वक्राद्भूयो महावक्रमनुकुर्वन्ति चेद्ग्रहाः । अनेनैवानुमानेन सातिवक्रोच्यते गतिः ॥
विस्खलन्ति यथा चारान्मार्गादस्तमयोदयात् ।
गतेस्तस्माद्धि विकला सा गतिः परिकीर्तिता ॥ १५ ॥

पूर्वोक्त गतियों का फल—

**ऋज्वी हिता प्रजानामतिवक्रार्घं गतिर्विनाशयति ।**
**शस्त्रभयदा च वक्रा विकला भयरोगसञ्जननी ॥ १६ ॥**

ऋज्वी गति प्रजाओं का हित करने वाली, अतिवक्रा दुर्भिक्ष करने वाली, वक्रा शस्त्रभय देने वाली तथा विकला भय और रोग करने वाली होती है।

यहाँ पर देवल—

दिनानि त्रिंशदुदितस्तिष्ठेद्यदि च सोमजः । ऋज्वी गतिः सा विज्ञेया प्रजानां हितकारिणी ॥
चतुर्विंशद्दिनान्येवं यदि तिष्ठेच्च सोमजः । अतिवक्रा गतिर्ज्ञेया दुर्भिक्षगतिलक्षणा ॥
अहानि द्वादश यदा बुधस्तिष्ठेत्तथोद्गतः । वक्रा गतिः सा विज्ञेया शस्त्रभयप्रकारिणी ॥
षड्दिनानि यदा तिष्ठेदुद्गतः सोमनन्दनः । विकला सा गतिर्ज्ञेया भयरोगविवर्धिनी ॥
एवमस्तमये सर्वं गतिजं सोमजस्य ॥ । भावाभावाय लोकानां फलं वाच्यं शुभाशुभम् ॥

मासवश बुध के उदय और अस्त का फल—

पौषापाढश्रावणवैशाखेष्विन्दुजः समाघेषु ।
दृष्टो भयाय जगतः शुभफलकृत्प्रोषितस्तेषु ॥ १७ ॥

यदि पौष, आषाढ, श्रावण या माघ में बुध का उदय हो तो संसार में भय और अस्त हो तो शुभफल करता है ।

यहाँ पर वृद्धगर्ग—

वैशाखपौषमाघेषु श्रावणाषाढयोरपि । न दृश्यते बुधः प्रायो मासेष्वन्येषु दृश्यते ॥
यदाऽदृश्येषु दृष्टः स्याद्दृश्येषु च न दृश्यते । तदा रोगमनावृष्टिं दुर्भिक्षं चापि निर्दिशेत् ॥

तथा पराशर—

वैशाखाषाढयोर्माघे पौषश्रावणयोस्तथा । बुधो न दृश्यते जातु दृश्येत भयमादिशेत् ॥
पौषे करोति मरकं माघे वातं तथा च सोमसुतः ।
वैशाखे जनमरकमाषाढे श्रावणे च दुर्भिक्षम् ॥ १७ ॥

पुनः मासवश बुध के उदय और अस्त का फल—

कार्तिकेऽश्वयुजि वा यदि मासे दृश्यते तनुभवः शिशिरांशोः ।
शस्त्रचौरहुतभुग्गदतोयक्षुद्भयानि च तदा विदधाति ॥१८॥

यदि कार्तिक या आश्विन मास में बुध का उदय हो तो शस्त्र, चोर, अग्नि, रोग, जल और दुर्भिक्ष का भय करता है ॥ १८ ॥

उदयास्तवश बुध का फल—

रुद्धानि सौम्येऽस्तगते पुराणि यान्युद्गते तान्युपयान्ति मोक्षम् ।
अन्ये तु पश्चादुदिते वदन्ति लाभः पुराणां भवतीति तज्ज्ञाः ॥१९॥

बुधास्त समय में जो पुर शत्रुओं से घिर जाता है वह उसके उदय होने पर मुक्त हो जाता है, किसी पण्डित का मत है कि यदि पश्चिम तरफ बुध का उदय हो तो उस तरफ के पुरों में स्थित मनुष्यों को लाभ होता है ।

यहाँ पर नन्दी—

पश्चार्धोदुदिते सौम्ये लभते पुररोधकः । पुनः प्रागुदिते तस्मिन् पुरमोक्षं विनिर्दिशेत् ॥ १९ ॥

बुध के बिम्ब का लक्षण और फल—

हेमकान्तिरथवा शुकवर्णः सस्यकेन मणिना सदृशो वा ।
स्निग्धमूर्तिरलघुश्च हिताय व्यत्यये न शुभकृच्छशिपुत्रः ॥२०॥

सुवर्ण के समान कान्ति वाला, तोता पक्षी के समान वर्ण वाला, धान्य अथवा नीलमणि के सदृश और निर्मल तथा विस्तीर्ण बुध का बिम्ब दिखाई दे तो संसार के हित के लिये होता है । इसके विपरीत वर्ण का दिखाई दे तो अशुभ करने वाला होता है ॥

यहाँ पर पराशर—

विमलजलरजतस्फटिकाभः प्रशस्यत इति ॥ २० ॥

इति 'विमला'हिन्दीटीकायां बुधचाराध्यायः सप्तमः ॥ ७ ॥

# अथ बृहस्पतिचाराध्यायः

कार्तिक आदि वर्षों के लक्षण—

**नक्षत्रेण सहोदयमुपगच्छति येन देवपतिमन्त्री ।**
**तत्संज्ञं वक्तव्यं वर्षं मासक्रमेणैव ॥ १ ॥**

जिस नक्षत्र में रहते हुये बृहस्पति उदय लेता है उस नक्षत्र के अनुसार द्वादश मास की तरह द्वादश वर्ष होते हैं ।

यहाँ पर ऋषिपुत्र—

यत्रोत्तिष्ठति नक्षत्रे सह येन प्रवर्धते । संवत्सरः स विज्ञेयस्तन्नक्षत्रविधायकः ॥

तथा काश्यप—

संवत्सरे युगे चैव षष्ट्यब्देऽङ्गिरसः सुतः । यन्नक्षत्रोदयं कुर्यात्तत्संज्ञं वत्सरं विदुः ॥
प्रभवादीनामब्दानां प्रवृत्तिर्गुरोरुदयकालादित एव यतो गुरुरस्ताबाधितत्वेन स्थितः ।

तथा ऋषिपुत्र—

तिष्यादि च युगं प्राहुर्वसिष्ठात्रिपराशराः । बृहस्पतेस्तु सौम्यान्तं सदा द्वादशवार्षिकम् ॥
उदेति यस्मिन्मासे तु प्रवासोपगतोऽङ्गिराः । तस्मात्संवत्सरो मासो बार्हस्पत्योऽथ गम्यते ॥

तथा गर्ग—

प्रवासान्ते सहर्क्षेण मुदितो युगपच्चरेत् । तस्मात्कालात्सपूर्वो गुरोरब्द प्रवर्तते ॥
युगानि द्वादशाब्दानि तत्र तानि बृहस्पते । तत्र सावनसौराभ्यां सावनाब्दो निरूप्यते ॥
एवमाश्वयुजं चैव चैत्रं चैव बृहस्पतिः । संवत्सरं नाशयते सप्तषड्दशतेऽधिके ॥ १ ॥

पूर्वोक्त बारह वर्षों के नाम और समय—

**वर्षाणि कार्तिकादीन्याग्नेयाद्भद्वयानुयोगीनि ।**
**क्रमशस्त्रिभं तु पञ्चममुपान्त्यमन्त्यं च यद्वर्षम् ॥ २ ॥**

कृत्तिका आदि दो दो नक्षत्रों में बृहस्पति के रहने से कार्तिक आदि बारह मास की तरह बारह वर्ष होते हैं। इनमें केवल पञ्चम, एकादश और द्वादश वर्ष तीन-तीन नक्षत्र के होते हैं ।

यहाँ पर गर्ग—

फाल्गुनी चैव हस्तं च चरेद्यदि बृहस्पतिः ।
स फाल्गुनोऽब्दः क्रूरः स्याद्दाम्पत्युत्पाटनो व्रजेत् ॥
श्रावणादीनि च त्रीणि चरेद्यदि बृहस्पतिः ।
श्रावणो नाम सोऽब्दः स्यात्क्षेमसौभिक्ष्यमूर्तिमान् ॥

पूर्वोत्तरे प्रोष्ठपदे चरेद्रेवतिमेव च । प्रोष्ठपाद इति ज्ञेयो मध्यमो वत्सरो हि सः ॥
आश्विनं चैव याम्यं च चरेद्यदि बृहस्पतिः । संवत्सरः सोऽश्वयुक् स्यात्सर्वभूतहितावहः ॥
नवचारा द्विनक्षत्रा गुरोर्द्वादशमासिकाः । पोषाद्यस्त्रिनक्षत्रा पञ्चमैकादशान्तिमाः ॥

तथा कश्यप—

कार्तिकादिसमा ज्ञेया द्विनक्षत्रविचारिणा।
त्रिभं भाद्रपदे ज्ञेयं फाल्गुने श्रावणे तथा ॥ २ ॥

कार्तिक वर्ष का फल—

शकटानलोपजीवकगोपीडा व्याधिशस्त्रकोपश्च।
वृद्धिस्तु रक्तपीतककुसुमानां कार्तिके वर्षे ॥ ३ ॥

कार्तिक नामक वर्ष में गाड़ी से तथा अग्नि से आजीविका चलने वाले (लोहार, सोनार आदि) और गौ इन सबों को पीड़ित करता है। लोगों में व्याधि और लड़ाई होती है। पर लाल और पीले पुष्पों की वृद्धि होती है।

यहाँ पर गर्ग—

कार्तिकः प्रचुरातङ्कः पुष्पवृक्षाग्निभयप्रदः। गोशाकटिकपीडां च करोत्येवमवृष्टिदः ॥ ३ ॥

मार्गशीर्ष वर्ष का फल—

सौम्येऽब्देऽनावृष्टिर्मृगाखुशलभाण्डजैश्च सस्यवधः।
व्याधिभयं मित्रैरपि भूपानां जायते वैरम् ॥ ४ ॥

मार्गशीर्ष वर्ष में अनावृष्टि होती है, जङ्गली जानवर, चूहा, शलभ (टीड़ी) और पक्षियों से धान्य का नाश होता है। मनुष्यों में व्याधि का भय होता है तथा मित्रों से भी राजाओं को द्वेष होता है।

यहाँ पर गर्ग—

वर्षहन्ता व्याधिकरो मिथो भेदभयावहः। शलभाद्याकुलः सौम्यो दुर्भिक्षभयकारकः ॥४॥

पौष वर्ष का फल—

शुभकृज्जगतः पौषो निवृत्तवैराः परस्परं क्षितिपाः।
द्वित्रिगुणो धान्यार्घः पौष्टिककर्मप्रसिद्धिश्च ॥ ५ ॥

पौष वर्ष में संसार का शुभ होता है, राजा लोग पारस्परिक द्वेष त्याग देते हैं, धान्य का मौल्य द्विगुणित या त्रिगुणित हो जाता है और पौष्टिक कर्मकी सिद्धि होती है।

यहाँ पर गर्ग—

प्रशान्तव्याधिदुर्भिक्षदुर्वर्षोपानिरस्करः। सर्वलक्षणसम्पन्नः पौषः संवत्सरोत्तमः ॥ ५ ॥

माघ नामक वर्ष का फल—

पितृपूजापरिवृद्धिर्माघे हार्दिश्च सर्वभूतानाम्।
आरोग्यवृष्टिधान्यार्घसम्पदो मित्रलाभश्च ॥ ६ ॥

माघ नामक वर्ष में पितरों की पूजा की वृद्धि, सब प्राणियों को तुष्टि, आरोग्य, सुन्दर वृष्टि, धान्यों के मौल्य में समता और मित्रों का लाभ होता है।

यहाँ पर गर्ग—

क्षेमारोग्यं सुभिक्षं च वर्षणं विपुलमेव च। पितृपूजाः प्रवर्तन्ते माघे राज्ञां च सन्धयः ॥६॥

फाल्गुन नामक वर्ष का फल—

फाल्गुनवर्षे विन्द्यात्क्वचित्क्वचित्क्षेमवृष्टिसस्यानि ।
दौर्भाग्यं प्रमदानां प्रबलाश्चौरा नृपाश्चोग्राः ॥ ७ ॥

फाल्गुन वर्ष में किसी-किसी स्थान में मंगल कार्य और धान्य होता है, किन्तु सर्वत्र मंगल कार्य और धान्य की उत्पत्ति नहीं होती । तथा स्त्रियों की अभाग्यता, चोरों की प्रबलता और राजाओं की उग्रता बढ़ती है ।

यहाँ पर गर्ग—

नारीदौर्भाग्यकृच्चौरः फाल्गुनः सस्यवर्धनः । क्वचित्क्षेमं सुभिक्षं च क्वचिदक्षेमकारकः ॥७॥

चैत्र वर्ष का फल—

चैत्रे मन्दा वृष्टिः प्रियमन्नं क्षेममवनिपा मृदवः ।
वृद्धिश्च कोशधान्यस्य भवति पीडा च रूपवताम् ॥ ८ ॥

चैत्र वर्ष में थोड़ी वृष्टि, दुर्लभ अन्न, लोगों में कुशलता, राजाओं में कोमलता, एकत्रित किये हुये धान्यों की वृद्धि और सुन्दर मनुष्यों को पीड़ा होती है ।

यहाँ पर गर्ग—

मृदुप्रचारा राजानः प्रियमन्नं जनस्य च । क्षेमारोग्यं च मृदुता चैत्रवर्षं तथा मृदुः ॥ ८ ॥

वैशाख वर्ष का फल—

वैशाखे धर्मरता विगतभयाः प्रमुदिताः प्रजाः सनृपाः ।
यज्ञक्रियाप्रवृत्तिर्निष्पत्तिः सर्वसस्यानाम् ॥ ९ ॥

वैशाख वर्ष में राजाओं के साथ सब प्रजागण धर्मनिरत, भयरहित, आनन्दयुक्त और यज्ञकर्म में प्रवृत्त होते हैं तथा सब धान्यों की वृद्धि होती है ।

यहाँ पर गर्ग—

ईतयः प्रशमं यान्ति सन्धिं कुर्वन्ति पार्थिवाः । वैशाखे तु सस्यजन्याः वृष्टयः सम्भवन्ति हि ॥

ज्येष्ठ वर्ष का फल—

ज्येष्ठे जातिकुलधनश्रेणीश्रेष्ठा नृपाः सधर्मज्ञाः ।
पीड्यन्ते धान्यानि च हित्वा कङ्गुं शमीजातिम् ॥ १० ॥

ज्येष्ठ वर्ष में अच्छे कुल में उत्पन्न, अति धनी, बहुतों में प्रधान, राजा लोग, धर्म को जानने वाले और कंगनी तथा शमी के अतिरिक्त सब धान्य पीडित होते हैं ।

यहाँ पर गर्ग—

वृषगुह्मलतासस्यक्षेमवर्षविनाशनः । क्रूराश्चादीतिजननो ज्यैष्ठो ज्येष्ठनृपान्तकृत् ॥ १० ॥

आषाढ़ वर्ष का फल—

आषाढे जायन्ते सस्यानि क्वचिदवृष्टिरन्यत्र ।
योगक्षेमं मध्यं व्यग्राश्च भवन्ति भूपालाः ॥ ११ ॥

आषाढ़ वर्ष में कहीं-कहीं पर धान्य और कहीं-कहीं पर वर्षा का अभाव होता

है, योगक्षेम ( अलब्ध का लाभ, लब्ध का पालन ) मध्यम रूप से होता है तथा राजा लोग अपने काम में व्यग्र रहते हैं।

यहाँ पर गर्ग—

दुर्भिक्षक्षेमजननश्चाषाढोऽन्योन्यभेदकृत्। भूपाव्युद्धजननो मध्यमक्षेमकारकः ॥ ११ ॥

श्रावण वर्ष का फल—

श्रावणवर्षे क्षेमं सम्यक् सस्यानि पाकमुपयान्ति।
क्षुद्रा ये पाखण्डाः पीड्यन्ते ये च तद्भक्ताः ॥ १२ ॥

श्रावण नामक वर्ष में सब धान्य अच्छी तरह पक जाते हैं, तथा क्षुद्र ( क्रूर ), पाखण्डी गण ( वेदनिन्दक ) और उनके भक्त लोग पीड़ित होते हैं।

यहाँ पर गर्ग—

श्रावणः सस्यसम्पन्नः क्षेमारोग्यकरः शिवः। धान्यं समर्घतां याति सम्यग्वर्षति वासवः ॥
क्षुद्रान् पाखण्डिनः सर्वान् तद्भक्तांश्चोपतापयेत् ॥ १२ ॥

भाद्रपद नामक वर्ष का फल—

भाद्रपदे वल्लीजं निष्पत्तिं याति पूर्वसस्यं च।
न भवत्यपरं सस्यं क्वचित्सुभिक्षं क्वचिच्च भयम् ॥ १३ ॥

भाद्रपद वर्ष में वल्लीज ( मूँग आदि अन्न ) और पहले के बोये हुए धान्य पक जाते हैं। परन्तु इस वर्ष के आरम्भ के बाद के बोये हुये धान्य नहीं होते हैं तथा संसार में कहीं-कहीं पर सुभिक्ष और कहीं-कहीं पर भय होता है।

यहाँ पर गर्ग—

भौष्ठपदस्तु सस्यजननो नाशयत्यपरं च यत्। करोति च क्वचित्क्षेमं क्वचिदक्षेमकारकः ॥ १३ ॥

अश्वयुज वर्ष का फल—

आश्वयुजेऽब्देऽजस्रं पतति जलं प्रमुदिताः प्रजाः क्षेमम्।
प्राणचयः प्राणभृतां सर्वेषामन्नबाहुल्यम् ॥ १४ ॥

अश्वयुज ( आश्विन ) वर्ष में बहुत वृष्टि, सर्वथा सानन्द प्रजा, सब प्राणियों में प्राणचय ( अत्यधिक बल की वृद्धि ) और अन्न की अधिकता होती है।

यहाँ पर वृद्धगर्ग—

पर्याप्तसस्यश्चजलक्षेमश्चाश्वयुजः शिवः। सम्प्रहृष्टोत्सवः श्रीमान् सर्वकामसुखावहः ॥

समाससंहिता में संक्षेप से सब वर्षों का फल—

फाल्गुनचैत्राषाढा मध्याः सौम्योऽधमस्तथा ज्येष्ठः।
वैशाखपौषमाघाः शुभफलदाः श्रावणाश्वाश्च ॥ १४ ॥

नक्षत्रों में संचारवश गुरु के विशेष फल—

उदगारोग्यसुभिक्षक्षेमकरो वाक्पतिश्चरन् भानाम्।
याम्ये तद्विपरीतो मध्येन तु मध्यफलदायी ॥ १५ ॥

नक्षत्रों के उत्तर में चलते हुये बृहस्पति संसार में सुभिक्ष और क्षेम करता है, दक्षिण में विपरीत फल ( दुर्भिक्ष और अक्षेम ) करता है और नक्षत्रों के मध्य में चलता हुआ बृहस्पति मध्यम फल करता है ॥ १५ ॥

नक्षत्रों में संचार वश गुरु के विशेष फल—

विचरन् भद्वयमिष्टस्तत्सार्द्धं वत्सरेण मध्यफलः ।
सस्यानां विध्वंसी विचरेदधिकं यदि कदाचित् ॥ १६ ॥

यदि बृहस्पति एक वर्ष के अन्दर दो नक्षत्रों में विचरण करे तो शुभ फल, ढाई नक्षत्रों में विचरण करे तो मध्यम फल और यदि कदाचित् ढाई से भी अधिक नक्षत्रों में विचरण करे तो धान्यों का नाश करने वाला होता है ॥ १६ ॥

बृहस्पति के वर्ण का फल—

अनलभयमनलवर्णे व्याधिः पीते रणागमः श्यामे ।
हरिते च तस्करेभ्यः पीडा रक्ते तु शस्त्रभयम् ॥ १७ ॥
धूमाभेऽनावृष्टिस्त्रिदशगुरौ नृपवधो दिवा दृष्टे ।
विपुलेऽमले सुतारे रात्रौ दृष्टे प्रजाः स्वस्थाः ॥ १८ ॥

यदि बृहस्पति अग्निवर्ण का हो तो अग्नि का भय, पीतवर्ण का हो तो व्याधि, श्यामवर्ण का हो तो युद्ध, हरा हो तो चोरों से पीड़ा, लालवर्ण का हो तो शस्त्र का भय और धूमवर्ण का हो तो अनावृष्टि करता है। यदि बृहस्पति दिन में दिखाई दे तो राजा का नाश और ताराओं से सुन्दर रात्रि में बृहस्पति का विपुल निर्मल बिम्ब दिखाई दे तो प्रजाओं को सर्वथा स्वस्थ करता है।

यहाँ पर पराशर—

कदाचिद्यत्र दृश्येत दिवा देवपुरोहितः। राजा वा म्रियते तत्र स देशो वा विनश्यति ॥

संवत्सर पुरुष के अङ्ग विभाग से नक्षत्र और फल—

रोहिण्योऽनलभं च वत्सरतनुर्नाभिस्त्वषाढाद्वयं
सार्पं हृत्पितृदैवतं च कुसुमं शुद्धैः शुभं तैः फलम् ।
देहे क्रूरनिपीडितेऽग्न्यनिलजं नाभ्यां भयं क्षुत्कृतं
पुष्पे मूलफलक्षयोऽथ हृदये सस्यस्य नाशो ध्रुवम् ॥ १९ ॥

संवत्सरपुरुष के रोहिणी और कृत्तिका नक्षत्र शरीर, पूर्वाषाढा और उत्तराषाढा नाभि, आश्लेषा हृदय और मघा पुष्प है। यदि संवत्सरपुरुष के ये शरीर आदि अङ्ग शुद्ध ( पापग्रह से रहित ) हों तो शुभ फल देते हैं। यदि देह ( रोहिणी और कृत्तिका ) में पाप ग्रह हो तो अग्नि और वायु का भय, नाभि ( पूर्वाषाढा और उत्तराषाढा ) में पाप ग्रह हो तो दुर्भिक्ष का भय, पुष्प ( मघा ) में पाप ग्रह हो तो

मूल ( मूल पदार्थ ) और फल ( आम्र आदि ) का क्षय तथा हृदय (अश्लेषा नक्षत्र) में पाप ग्रह हो तो धान्यों का नाश होता है।

यहाँ पर कश्यप—

कृत्तिका रोहिणी चोभे संवत्सरतनु स्मृता । आषाढाद्वितयं नाभी सार्पं हृत्कुसुमं मघा ॥
क्रूरग्रहहते देहे दुर्भिक्षानलमारुताः । तुन्दयं न मवेन्नाभ्यां पुष्पे मूलफलक्षयः ॥
हृदये सस्यहानिः स्यात्सौम्यैः पुष्टि प्रकीर्तिता ॥ १९ ॥

षष्ट्यब्दानयनप्रकार—

गतानि वर्षाणि शकेन्द्रकालाद्धतानि रुद्रैर्गुणयेच्चतुर्भिः ।
नवाष्टपञ्चाष्टयुतानि कृत्वा विभाजयेच्छून्यशरागरामैः ॥ २० ॥
लब्धेन युक्तं शकभूपकालं संशोध्य षष्ट्या विषयैर्विभज्य ।
युगानि नारायणपूर्वकाणि लब्धानि शेषाः क्रमशः समाः स्युः॥२१॥
एकैकमब्देषु नवाहतेषु दत्त्वा पृथग्द्वादशकं क्रमेण ।
हृत्वा चतुर्भिर्वसुदेवताद्यान्युडूनि शेषांशकपूर्वमब्दम् ॥ २२ ॥

शकादित्य ( शालिवाहन ) नृप के समय से जितने वर्ष बीते हों उनको ग्यारह से गुणा कर गुणनफल को फिर चार से गुणा करे, उस गुणनफल में ८५८९ जोड़ कर ३७५० से भाग देने से जो लब्धि मिले उसमें शकाब्द जोड़ कर ६० का भाग देने से जो शेष बचे उसमें पाँच का भाग देवे, लब्ध गत युग और शेष वर्तमान युग के वर्ष आदि होंगे एवं उक्त वर्षों की संख्या को १२ से भाग दे और भाग फल को नवगुणित अङ्क में मिलाकर ४ का भाग करने पर जो लब्धि हो, उतनी संख्या के नक्षत्रों में बृहस्पति की मान्यता समझे, परन्तु गणना के समय २४ वें नक्षत्र से गणना करनी चाहिए, अर्थात् १ लब्धि हो तो २५ वाँ ( पूर्वाभाद्रपदा ) और २ लब्धि हो तो २६ वाँ ( उत्तराभाद्रपदा ) नक्षत्र समझना चाहिए।

उदाहरण—जैसे शाके १८७६ में संवत्सर का आनयन करना है तो १८७६ को ११ से गुणा कर गुणनफल २०६३६ को फिर ४ से गुणा किया तो ८२५४४ इतना हुआ, इसमें ३७५० का भाग देने से लब्ध वर्ष २४, वर्ष शेष ११३३ को १२ से गुणा कर गुणनफल १३५९६ में भाजक ३७५० का भाग देने से लब्ध मास ३, मासशेष २३४६ को ३० से गुणा कर गुणनफल ७०३८० में भाजक ३७५० का भाग देने से लब्ध दिन १८, दिनशेष २८८० को ६० से गुणा कर गुणनफल १७२८०० में भाजक ३७५० का भाग देने से लब्ध घटी ४६, घटीशेष ३०० को ६० से गुणा कर गुणनफल १८००० में भाजक ३७५० का भाग देने से लब्ध पला ४, पलाशेष ३००० 'अर्धाधिके रूपं ग्राह्यम्' इस नियम से लब्ध पला ५ हुआ। अतः वर्ष आदि लब्धि =( २४।३।१८।४६।५ ) इतनी हुई, इसमें इष्ट शकाब्द १८७६ जोड़ा तो १९००।३।१८।४६।५ हुआ। इसके वर्षस्थान १९०० में ६० का भाग देने से लब्धि ३१ और शेष षष्ट्यब्द

प्रभाग—४०।३।१८।४६।१५ रहा, अतः ४०वां संवत्सर के अनन्तर ४१वां संवत्सर 'प्लवङ्ग' नाम का इष्ट शकाब्द १८७६ में सिद्ध हुआ । इस ४०।३।१८।४६।१५ में ५ का भाग देने से लब्धि ८ और शेष ०।३।१८।४६।१५ रहा । अतः नवम युग ( सोम ) में वर्ष आदि ०।३।१८।४६।१५ बीता है ॥ २०—२२ ॥

पूर्वकथित बारह युगों के अधिपति—

विष्णुः सुरेज्यो बलभिद्धुताशस्त्वष्टोत्तरप्रोष्ठपदाधिपश्च ।
क्रमाद्युगेशाः पितृविश्वसोमशक्रानलाख्याश्विभगाः प्रदिष्टाः ॥२३॥

विष्णु, सुरेज्य ( बृहस्पति ), बलभित् ( इन्द्र ), हुताश ( अग्नि ), त्वष्टा ( प्रजापति ), उत्तरप्रोष्ठपदाधिप ( अहिर्बुध्न्य ), पिता, विश्वेदेव, सोम, शक्रानल ( इन्द्राग्नि ), अश्वि ( अश्विनीकुमार ), भग ( सूर्य ) ये बारह पूर्वकथित बारह युगों के स्वामी हैं ।

समाससंहिता में—

विष्णुगुरुशक्रहुतवहत्वष्टाहिर्बुध्न्यपित्र्यविश्वानि ।
सौम्यमथेन्द्राग्न्याख्यं त्वाश्विनमपि भाग्यमन्त्यं च ॥ २३ ॥

प्रत्येक युग के अन्दर होनेवाले पाँच-पाँच वर्षों के नाम और देवता—

संवत्सरोऽग्निः परिवत्सरोऽर्क इदादिकः शीतमयूखमाली ।
प्रजापतिश्चाप्यनुवत्सरः स्यादिद्वत्सरः शैलसुतापतिश्च ॥ २४ ॥

संवत्सर, परिवत्सर, इदावत्सर, अनुवत्सर, इद्वत्सर ये प्रत्येक युग में पाँच-पाँच संवत्सर होते हैं । इनके स्वामी क्रम से अग्नि, सूर्य, चन्द्र, प्रजापति और शिव हैं । जैसे संवत्सर का स्वामी अग्नि, परिवत्सर का स्वामी सूर्य, इदावत्सर का स्वामी चन्द्र, अनुवत्सर का स्वामी प्रजापति और इद्वत्सर का स्वामी शिव है ॥ २४ ॥

पूर्वोक्त पाँच संवत्सरों का फल—

वृष्टिः समाद्ये प्रमुखे द्वितीये प्रभूततोया कथिता तृतीये ।
पश्चाज्जलं मुञ्चति यच्चतुर्थं स्वल्पोदकं पञ्चममब्दमुक्तम् ॥ २५ ॥

संवत्सर नामक वर्ष में मध्यम रूप से ( जैसे श्रावण, भाद्रपद, आश्विन, कार्तिक इन चारों मासों में समान ) वृष्टि होती है, परिवत्सर नामक वर्ष में आद्य भाग में ( श्रावण, भाद्र में ), इदावत्सर नामक वर्ष में चारों मासों में बहुत वृष्टि होती है, अनुवत्सर नामक वर्ष में अन्त में ( आश्विन और कार्तिक में ) वृष्टि होती है और इद्वत्सर नामक वर्ष में थोड़ी वृष्टि होती है ॥ २५ ॥

द्वादश युगों के उत्तम आदि भाग—

चत्वारि मुख्यानि युगान्यथैषां विष्ण्विन्द्रजीवानलदैवतानि ।
चत्वारि मध्यानि च मध्यमानि चत्वारि चान्त्यान्यधमानि विन्द्यात् ॥२६॥

पूर्वकथित बारह युगों में विष्णु, इन्द्र, बृहस्पति और अग्नि जिनके देवता हैं वे

उत्तम, मध्य के चार ( प्रजापति, उत्तराभाद्रपदाधिप, पिता और विश्वेदेव ) जिनके देवता हैं वे मध्यम और अन्त के चार ( सोम, शक्रानल, अग्नि और सूर्य ) जिनके देवता हैं वे अशुभ हैं।

यहाँ पर समासंहिता में—

चत्वारि युगान्याद्यौ शुभानि मध्यानि मध्यमफलानि।
चत्वार्यन्त्यानि न शोभनानि वर्षैर्विशेषोऽत्र ॥ २६ ॥

षष्ट्यब्दों में प्रथम प्रभव नामक वर्ष का प्रवृत्तिकाल—

आद्यं धनिष्ठांशमभिप्रपन्नो माघे यदा यात्युदयं सुरेज्यः।
षष्ट्यब्दपूर्वः प्रभवः स नाम्ना प्रपद्यते भूतहितस्तदाब्दः ॥ २७ ॥

जब धनिष्ठा के प्रथम अंश में स्थित होकर बृहस्पति माघ मास में उदित होता है उस समय से षष्ट्यब्दों में प्रथम प्रभव नामक वर्ष का प्रारम्भ होता है। यह वर्ष प्राणियों के लिये हितकारी होता है ॥ २७ ॥

प्रभव संवत्सर का फल—

क्वचित्त्ववृष्टिः पवनाग्निकोपः सन्तीतयः श्लेष्मकृताश्च रोगाः।
संवत्सरेऽस्मिन् प्रभवे प्रवृत्ते न दुःखमाप्नोति जनस्तथापि ॥२८॥

यद्यपि प्रभव संवत्सर में कहीं कहीं पर अवृष्टि, कहीं कहीं पर वायु का प्रकोप, कहीं कहीं पर अग्नि का कोप, कहीं कहीं पर अतिवृष्टि आदि छै ईतियों का भय और कहीं कहीं पर कफजन्य रोग होते हैं, तथापि संसारस्थित प्राणियों को विशेष कष्ट का अनुभव नहीं होता है ॥ २८ ॥

विभव आदि चार संवत्सरों के नाम और फल—

तस्माद्द्वितीये विभवः प्रदिष्टः शुक्लस्तृतीयः परतः प्रमोदः।
प्रजापतिश्चेति यथोत्तराणि शस्तानि वर्षाणि फलान्यथैषाम् ॥ २९ ॥
निम्नेष्वशालीक्षुयवादिसस्यां भयैर्विमुक्तामुपशान्तवैराम्।
संहृष्टलोकां कलिदोषमुक्तां क्षत्रं तथा शास्ति च भूतधात्रीम् ॥ ३० ॥

इसके बाद दूसरे वर्ष का नाम विभव, तीसरे का शुक्ल, चौथे का प्रमोद और पाँचवें वर्ष का नाम प्रजापति है। ये चारों वर्ष उत्तरोत्तर शुभ फल देने वाले हैं। इन वर्षों में राजाओं की शासनपद्धति ऐसी होती है जिससे धान्य, ईख, यव आदि अन्न अच्छी तरह पककर सुन्दर फल देने वाले होते हैं तथा सब प्राणी निर्भय, द्वेषरहित, आनन्दयुत और कलि के दोष ( अधर्म, व्याधि, दारिद्र्य, शोक, कलह, मृत्यु आदि ) से विमुक्त होते हैं ॥ २९-३० ॥

द्वितीय युगान्तर्गत पांच संवत्सरों के नाम और फल—

आद्योऽङ्गिराः श्रीमुखभावसाह्वौ युवा सुधातेति युगे द्वितीये।
वर्षाणि पञ्चैव यथाक्रमेण त्रीण्यत्र शस्तानि समे परे द्वे ॥ २१ ॥

त्रिष्वाद्यवर्षेषु निकामवर्षी देवो निरातङ्कभयश्च लोकः ।
अब्दद्वयेऽन्त्येऽपि समा सुवृष्टिः किन्त्वत्र रोगाः समरागमश्च ॥ ३२ ॥

द्वितीय युग के अन्तर्गत अङ्गिरा, श्रीमुख, भाव, युवा, धाता, ये पांच वर्ष होते हैं। इनमें प्रथम तीन ( अङ्गिरा, श्रीमुख और भाव ) शुभ और शेष ( युवा और धाता ) मध्यम हैं। इनमें आदि के तीन वर्षों में देव ( इन्द्र ) पर्याप्त वर्षा करते हैं और सब लोग निर्भय रहते हैं। अन्त के दो वर्षों में मध्यम रूप से सुवृष्टि होती है, पर इनमें रोग और युद्ध होता है ॥ ३१-३२ ॥

तृतीययुगान्तर्गत पांच संवत्सरों के नाम और फल—

शाक्रे युगे पूर्वमथेश्वराख्यं वर्षं द्वितीयं बहुधान्यमाहुः ।
प्रमाथिनं विक्रममप्यथान्यद्वृषं च विन्द्याद्गुरुचारयोगात् ॥ ३३ ॥
आद्यं द्वितीयं च शुभे तु वर्षे कृतानुकारं कुरुतः प्रजानाम् ।
पापः प्रमाथी वृषविक्रमौ तु सुभिक्षदौ रोगभयप्रदौ च ॥ ३४ ॥

तृतीय ( ऐन्द्र ) युग में ईश्वर, बहुधान्य, प्रमाथी, विक्रम, वृष ये पाँच वर्ष बृहस्पति के संचारवश होते हैं। इनके प्रथम ( ईश्वर ) और द्वितीय ( बहुधान्य ) वर्ष शुभ हैं, तथा इनमें प्रजा गण कृत युग की तरह ( धर्म में निरत, सुखी और दीर्घजीवी ) होते हैं। प्रमाथी नाम का तृतीय वर्ष पापफल देने वाला होता है। वृष और विक्रम नामक वर्ष सुभिक्ष तो करता है किन्तु रोग और भय देने वाला भी होता है ॥ ३३-३४ ॥

चतुर्थयुगान्तर्गत पांच संवत्सरों के नाम और फल—

श्रेष्ठं चतुर्थस्य युगस्य पूर्वं यश्चित्रभानुं कथयन्ति वर्षम् ।
मध्यं द्वितीयं तु सुभानुसंज्ञं रोगप्रदं मृत्युकरं नतश्च ॥ ३५ ॥
तारणं तदनु भूरिवारिदं सस्यवृद्धिमुदितं च पार्थिवम् ।
पञ्चमं व्ययमुशन्ति शोभनं मन्मथप्रबलमुत्सवाकुलम् ॥ ३६ ॥

चतुर्थ ( हुताश ) युग के अन्तर्गत चित्रभानु नामक प्रथम वर्ष शुभ फल देने वाला, द्वितीय सुभानु नामक वर्ष मध्यम फल देने वाला और तृतीय नत नाम का वर्ष रोगप्रद और मृत्यु का देने वाला होता है। चतुर्थ तारण नामक वर्ष में बहुत जल, धान्यों की वृद्धि और राजाओं में आनन्द की वृद्धि होती है, पञ्चम व्यय नामक वर्ष शुभ है, इसमें काम की प्रबलता और उत्सव (विवाहादि मङ्गलकार्य) होते हैं ॥३५-३६॥

पञ्चमयुगान्तर्गत पांच संवत्सरों के नाम और फल—

त्वाष्ट्रे युगे सर्वजिदाद्य उक्तः संवत्सरोऽन्यः खलु सर्वधारी ।
तस्माद्विरोधी विकृतः खरश्च शस्तो द्वितीयोऽत्र भयाय शेषाः ॥ ३७ ॥

पञ्चम ( त्वाष्ट्र ) युग के अन्तर्गत सर्वजित्, सर्वधारी, विरोधी, विकृत, खर ये

पाँच संवत्सर होते हैं, इनमें दूसरा ( सर्वधारी ) शुभ और शेष ( सर्वजित्, विरोधी, विकृत और खर ) भय देने वाले होते हैं ॥ ३७ ॥

षष्ठयुगान्तर्गत पाँच संवत्सरों के नाम और फल—

नन्दनोऽथ विजयो जयस्तथा मन्मथोऽस्य परतश्च दुर्मुखः ।
कान्तमत्र युग आदितस्त्रयं मन्मथः समफलोऽधमोऽपरः ॥ ३८ ॥

षष्ठ ( प्रोष्ठपद ) युग में नन्दन, विजय, जय, मन्मथ, दुर्मुख ये पाँच संवत्सर होते हैं । इनमें आदि के तीन ( नन्दन, विजय और जय ) शुभ, मन्मथ मध्यम और शेष ( दुर्मुख ) अशुभ है ॥ ३८ ॥

सप्तमयुगान्तर्गत पाँच संवत्सरों के नाम और फल—

हेमलम्ब इति सप्तमे युगे स्याद्विलम्बि परतो विकारि च ।
शर्वरीति तदनु प्लवः स्मृतो वत्सरो गुरुवशेन पञ्चमः ॥ ३९ ॥

ईतिप्राया प्रचुरपवना वृष्टिरब्दे तु पूर्वे
मन्दं सस्यं न बहुसलिलं वत्सरेऽतो द्वितीये ।
अत्युद्वेगः प्रचुरसलिलः स्यात्तृतीयश्चतुर्थो
दुर्भिक्षाय प्लव इति ततः शोभनो भूरितोयः ॥ ४० ॥

सप्तम ( पितृसंज्ञक ) युग में हेमलम्ब, विलम्बी, विकारी, शर्वरी, प्लव ये पाँच संवत्सर होते हैं । इनमें प्रथम ( हेमलम्ब ) संवत्सर में अधिकतर अतिवृष्टि आदि छै ईतियों का भय और अधिक वायु के प्रकोप से युत वृष्टि होती है । दूसरे ( विलम्बी ) संवत्सर में थोड़ा धान्य और अधिक वृष्टि होती है । तृतीय संवत्सर बहुत उद्वेग ( शोप ) करने वाला और अधिक जल देने वाला होता है । चौथा ( शर्वरी ) संवत्सर दुर्भिक्ष करने वाला होता है । पाँचवाँ ( प्लव ) संवत्सर शुभ फल और बहुत वृष्टि देने वाला होता है ॥ ३९-४० ॥

अष्टमयुगान्तर्गत पाँच संवत्सरों के नाम और फल—

वैश्वे युगे शोभकृदित्यथाद्यः संवत्सरोऽतः शुभकृद्द्वितीयः ।
क्रोधी तृतीयः परतः क्रमेण विश्वावसुश्चेति पराभवश्च ॥ ४१ ॥
पूर्वापरौ प्रीतिकरौ प्रजानामेषां तृतीयो बहुदोषदोऽब्दः ।
अन्त्यौ समौ किन्तु पराभवेऽग्निः शस्त्रामयार्तिर्द्विजगोभयं च ॥ ४२ ॥

अष्टम ( वैश्व ) युग में शोभकृत्, शुभकृत्, क्रोधी, विश्वावसु, पराभव ये पाँच संवत्सर होते हैं । इनमें प्रथम ( शोभकृत् ) और द्वितीय ( शुभकृत् ) संवत्सर प्रजाओं को आनन्द देने वाले होते हैं । तृतीय ( क्रोधी ) संवत्सर बहुत अशुभकारी है । अन्त्य के चतुर्थ ( विश्वावसु ) और पञ्चम ( पराभव ) संवत्सर मध्यम फल देने वाले होते हैं,

किन्तु पराभव संवत्सर में अग्नि का भय, शस्त्र से पीड़ा, रोग से पीड़ा, ब्राह्मणों और गौओं को भय होता है ॥ ४१-४२ ॥

नवमयुगान्तर्गत पाँच संवत्सरों के नाम और फल—

आद्यः प्लवङ्गो नवमे युगेऽब्दः स्यात्कीलकोऽन्यः परतश्च सौम्यः ।
साधारणो रोधकृदित्यथाब्दः शुभप्रदौ कीलकसौम्यसञ्ज्ञौ ॥४३॥
कष्टः प्लवङ्गो बहुशः प्रजानां साधारणेऽल्पं जलमीतयश्च ।
यः पञ्चमो रोधकृदित्यथाब्दश्चित्रं जलं तत्र च सस्यसम्पत् ॥४४॥

नवम ( सौम्य ) युग में प्लवङ्ग, कीलक, सौम्य, साधारण, रोधकृत् ये पाँच संवत्सर होते हैं। इनमें कीलक और सौम्य नामक संवत्सर शुभप्रद हैं। प्लवङ्ग संवत्सर में प्रजाओं को कष्ट होता है। साधारण संवत्सर में थोड़ा जल और अनावृष्टि आदि ईति का भय होता है। रोधकृत् संवत्सर में चित्रजल ( कहीं-कहीं पर वृष्टि और कहीं पर अवृष्टि ) और धान्य की उत्पत्ति होती है ॥ ४३-४४ ॥

दशमयुगान्तर्गत पाँच संवत्सरों के नाम और फल—

इन्द्राग्निदैवं दशमं युगं यत्तत्राद्यवर्षं परिधाविसञ्ज्ञम् ।
प्रमाद्यथानन्दमतः परं यत् स्याद्राक्षसं चानलसञ्ज्ञितं च ॥ ४५ ॥
परिधाविनि मध्यदेशनाशो नृपहानिर्जलमल्पमग्निकोपः ।
अलसस्तु जनः प्रमादिसञ्ज्ञे डमरं रक्तकपुष्पबीजनाशः ॥ ४६ ॥
तत्परः सकललोकनन्दनो राक्षसः क्षयकरोऽनलस्तथा ।
ग्रीष्मधान्यजननोऽत्र राक्षसो वह्निकोपमरकप्रदोऽनलः ॥ ४७ ॥

दशम ( शाक्राग्नि ) युग में परिधावी, प्रमादी, विक्रम, राक्षस, अनल ये पाँच संवत्सर होते हैं। परिधावी संवत्सर में मध्यदेश का नाश, राजा का मरण, थोड़ी वर्षा और अग्निभय होता है। प्रमादी संवत्सर में आलसी मनुष्य, डमर ( सशस्त्र कलह ), रक्त पुष्प और रक्त बीज वाले वृक्षों का नाश होता है। विक्रम संवत्सर में सब मनुष्यों को आनन्द होता है। राक्षस और अनल संवत्सर में सब लोगों का नाश होता है पर राक्षस संवत्सर में ग्रीष्म धान्य ( यव, गेहूँ, चना आदि ) की उत्पत्ति और अनल संवत्सर में अग्निकोप और मरक ( मरी ) होती है ॥ ४५-४७ ॥

एकादशयुगान्तर्गत पाँच संवत्सरों के नाम और फल—

एकादशे पिङ्गलकालयुक्तसिद्धार्थरौद्राः खलु दुर्मतिश्च ।
आद्ये तु वृष्टिर्महती सचौरा श्वासो हनुकम्पयुतश्च कासः ॥ ४८ ॥
यत्कालयुक्तं तदनेकदोषं सिद्धार्थसञ्ज्ञे बहवो गुणाश्च ।
रौद्रोऽतिरौद्रः क्षयकृत्प्रदिष्टो यो दुर्मतिर्मध्यमवृष्टिकृत्सः ॥ ४९ ॥

एकादश ( आश्विन ) युग में पिङ्गल, कालयुक्त, सिद्धार्थ, रौद्र, दुर्मति ये पाँच संवत्सर होते हैं। इनमें प्रथम ( पिङ्गल ) संवत्सर में अतिवृष्टि, चोरों का भय, श्वास और टोढी को कम्पित करने वाली खाँसी होती है। कालयुक्त संवत्सर में अनेक फल होते हैं। सिद्धार्थसंज्ञक संवत्सर में बहुत गुण ( सम्पत्ति आदि ) होते हैं। रौद्र संवत्सर में अतिशय अशुभ फल और प्रजाओं का नाश होता है। दुर्मति संवत्सर में मध्यमवृष्टि होती है ॥ ४८-४९ ॥

द्वादशयुगान्तर्गत पाँच संवत्सरों के नाम और फल—

भाग्ये युगे दुन्दुभिसञ्ज्ञमाद्यं सस्यस्य वृद्धिं महतीं करोति ।
अङ्गारसञ्ज्ञं तदनु क्षयाय नरेश्वराणां विषमा च वृष्टिः ॥५०॥
रक्ताक्षमब्दं कथितं तृतीयं यस्मिन् भयं दंष्ट्रिकृतं गदाश्च ।
क्रोधं बहुक्रोधकरं चतुर्थं राष्ट्राणि शून्यीकुरुते विरोधैः ॥५१॥

द्वादश ( भाग्य ) युग में प्रथम दुन्दुभि नामक संवत्सर में धान्य की अधिक वृद्धि होती है। द्वितीय अङ्गार संवत्सर में राजाओं का नाश और अत्यन्त भयङ्कर वृष्टि होती है। तृतीय रक्ताक्ष नामक संवत्सर में दंष्ट्री ( सूकर आदि ) का भय और रोग होता है। चतुर्थ क्रोध नामक संवत्सर में लोगों को बहुत क्रोध होता है ॥५०-५१॥

द्वादशयुगान्तर्गत पञ्चम वर्ष का नाम और फल—

क्षयमिति युगस्यान्त्यस्यान्त्यं बहुक्षयकारकं
जनयति भये तद्विप्राणां कृषीवलवृद्धिदम् ।
उपचयकरं विट्शूद्राणां परस्वहृतां तथा
कथितमखिलं षष्ट्यब्दे यत्तदत्र समासतः ॥ ५२ ॥

बारहवें युग का अन्तिम क्षय नामक संवत्सर बहुत प्रकार से लोगों का नाश करने वाला, ब्राह्मणों को भय देने वाला, किसानों, वैश्यों, शूद्रों तथा दूसरे के धन का अपहरण करने वालों को बढ़ाने वाला होता है। शास्त्रान्तर में षष्ट्यब्दों का जो फल वर्णित है उसको संक्षेप से मैंने ( वाराहमिहिर ने ) यहाँ पर बृहस्पतिचाराध्याय में कहा है।

यहाँ पर समाससंहिता में—

ऐन्द्रे तृतीयमशुभं द्वितीयवर्जानि पञ्चमे तु युगे। पित्र्ये युगे तृतीयं चतुर्थमपि पापदं वर्षम् ॥
वैश्वे तृतीयमशुभं शुभदान्युक्तानि चावशेषाणि । सौम्ये द्वितीयवर्षं शुभावहं यत्तृतीयं तु ॥
) प्रथितं शुभमैन्द्राग्नौ तृतीयवर्षं तथाश्विदैवत्ये । भाग्ये प्रथमं वर्षं षष्ट्यब्दस्यैव सङ्क्षेपः ॥५२॥

बृहस्पति के बिम्ब का लक्षण और फल—

अकलुषांशुजटिलः पृथुमूर्तिः कुमुदकुन्दकुसुमस्फटिकाभः ।
ग्रहहतो न यदि सत्पथवर्ती हितकरोऽमरगुरुर्मनुजानाम् ॥ ५३ ॥

निर्मल किरण वाला, जटिल ( सघन किरण वाला ), विशाल बिम्ब वाला, कुमुद

पुष्प, कुन्द पुष्प या स्फटिक मणि के समान कान्ति वाला, मह युद्ध में अविजित हो कर स्वपथ (ग्रहनक्षत्रों के उत्तरमार्ग) में रत बृहस्पति मनुष्यों का हितकारी होता है ॥५३॥

इति 'विमला'हिन्दीटीकायां बृहस्पतिचाराध्यायोऽष्टमः ॥ ८ ॥

## अथ शुक्रचाराध्यायः

शुक्र के नव वीथि, तीन मार्ग और छः मण्डल होते हैं। उनमें मतान्तर से प्रथम वीथियों के नक्षत्र कहते हैं—

नागगजैरावतवृषभगोजरद्गवमृगाजदहनाख्याः ।
अश्विन्याद्याः कैश्चित्त्रिभाः क्रमाद्वीथयः कथिताः ॥ १ ॥

अश्विनी आदि तीन-तीन नक्षत्रों में क्रम से नाग, गज, ऐरावत, वृष, गो, जरद्गव, मृग, अज, दहन ये नव वीथियाँ होती हैं। जैसे अश्विनी, भरणी और कृत्तिका में नागवीथि, रोहिणी, मृगशिर और आर्द्रा में गजवीथि, पुनर्वसु, पुष्य और अश्लेषा में ऐरावतवीथि, मघा, पूर्वाफाल्गुनी और उत्तराफाल्गुनी में वृषवीथि, हस्त, चित्रा और स्वाती में गोवीथि, विशाखा, अनुराधा और ज्येष्ठा में जरद्गववीथि, मूल, पूर्वाषाढा और उत्तराषाढा में मृगवीथि, श्रवण, धनिष्ठा और शतभिषा में अजवीथि तथा पूर्वाभाद्रपदा, उत्तराभाद्रपदा और रेवती में दहन नाम की वीथि होती है।

यहाँ पर देवल—

अश्विन्यादित्रिभी· सर्वा नागाद्या दहनान्तिका·। वीथयो भृगुपुत्रस्य नव प्रोक्ताः पुरातनैः ॥

यहाँ पर कश्यप—

त्रिष्वश्विन्यादिषु यदा चरति भृगुनन्दन । नागवीथीति सा ज्ञेया प्रथमाख्या नियोधत ॥
रोहिण्यादिगजा ज्ञेयाऽदित्याद्यैरावती स्मृता। मघाद्या वृषभा ज्ञेया हस्ताद्या गौः प्रकीर्तिता ॥
जारद्गवो विशाखाद्या मूलाद्या मृगवीथिका। अजवीथी विष्णुभाद्याऽजाद्या तु दहना स्मृता ॥

स्फुटार्थ चक्र—

| वीथियाँ | नाग | गज | ऐरावत | वृष | गो | जरद्गव | मृग | अज | दहन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| न | अश्विनी | रोहिणी | पुनर्वसु | मघा | हस्त | विशा. | मूल | श्रवण | पू. भा. |
| क्ष | भरणी | मृगशि | पुष्य | पू. फा | चित्रा | अनुरा | पू. षा. | धनिष्ठा | उ. भा. |
| त्र | कृत्तिका | आर्द्रा | आश्लेषा | उ. फा | स्वाती | ज्येष्ठा | उ. षा. | शतभि | रेवती |

अपने मत से वीथियों के नक्षत्र—

नागा तु पवनयाम्यानलानि पैतामहात् त्रिभास्तिस्रः ।
गोवीथ्यामश्विन्यः पौष्णं द्वे चापि भाद्रपदे ॥ २ ॥

शाख के ऊपर विश्राम का प्रदर्शन—

तस्मिन्निधिर्भवति मैथुनमेति यस्मिन्
यस्मिंस्तु छर्दयति तत्र तलेऽस्ति काचम्।
अङ्गारमप्युपदिशन्ति पुरीषणेऽस्य
तत्कौतुकापनयनाय खनेद्धरित्रीम् ॥ १२ ॥

जिस स्थान पर खञ्जन मैथुन करता है उस के नीचे निधि ( खजाना ), जहां पर वमन करता है उस के नीचे कांच और जहां पर टट्टी करता है उस के नीचे कोयला होता है। इस कौतुक को हटाने के लिये ( परीक्षा के लिए ) वहां की पृथ्वी खोदे।

यहाँ पर काश्यप—

मैथुनं कुरुते यत्र तत्र वै निधिमादिशेत्। कुरुत छर्दयते यत्र तत्र काचमधो भवेत्।
पुरीषं यत्र कुरुते तत्राङ्गारं विनिर्दिशेत् ॥ १२ ॥

और शुभाशुभ फल—

मृतविकलविभिन्नरोगितः स्वतनुसमानफलप्रदः खगः।
धनकृदभिनिलीयमानको वियति च बन्धुसमागमप्रदः ॥१३॥

यदि मरा हुआ खञ्जन दिखाई दे तो देखने वाले की मृत्यु, विकल दिखाई दे तो देखने वाले को वैकल्य और रुग्ण दिखाई दे तो देखने वाले को रोग होता है। यदि सम्मुख में होकर घर में प्रवेश करता हुआ दिखाई दे तो धन करने वाला और आकाश में उड़ता हुआ दिखाई दे तो बन्धु समागम होता है ॥ १३ ॥

शुभ खञ्जन दर्शन के बाद विधान—

नृपतिरपि शुभं शुभप्रदेशे खगमवलोक्य महीतले विदध्यात्।
सुरभिकुसुमधूपयुक्तमर्घं शुभमभिनन्दितमेवमेति वृद्धिम् ॥ १४ ॥

राजा शुभ प्रदेश में शुभ लक्षण युत खञ्जन पक्षी को भी देखकर सुगन्ध युत पुष्प और धूप युत अर्घ देवें। इस तरह करने से सम्मानित शुभ फल की वृद्धि होती है ॥१४॥

अशुभ खञ्जन देखने के बाद विधान—

अशुभमपि विलोक्य खञ्जनं द्विजगुरुसाधुसुरार्चने रतः।
न नृपतिरशुभं समाप्नुयान्न यदि दिनानि च सप्त मांसभुक् ॥ १५ ॥

अशुभ फल देने वाले खञ्जन को भी देख कर राजा यदि ब्राह्मण, गुरु, सज्जन और देवताओं के पूजन में निरत हो जाय तो अशुभ फल नहीं पाता है। परन्तु यदि सात दिन तक मांस भोजन न करे तब ॥ १५ ॥

फल होने की अवधि—

आवर्षात्प्रथमे दर्शने फलं प्रतिदिनं तु दिनशेषात्।
दिक्स्थानमूर्त्तिलग्नर्क्षशान्तदीप्तादिभिश्चोह्यम् ॥ १६ ॥

खञ्जन के प्रथम दर्शन का फल एक वर्ष में होता है। बाद प्रति दिन दर्शन का फल उसी दिन होता है। दिशा, स्थान, शरीराकृति, लग्न, नक्षत्र, शान्त और दीप्त दिशा आदि के अनुसार शुभाशुभ देख कर अपनी बुद्धि से फल कहना चाहिये।

यहाँ पर काश्यप—

प्रथमे दर्शने पाकमावर्षात् भवदेद्बुधः। प्रतिदैवसिके वाच्यं दर्शनेऽस्तनयेे फलम्॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां खञ्जनकलक्षणाध्यायः पञ्चचत्वारिंशः॥ ४५॥



## अथोत्पाताध्यायः

आगमस्य वस्तु का प्रदर्शन—

यानत्रेरुत्पातान् गर्गः प्रोवाच तानहं वक्ष्ये।
तेषां सङ्क्षेपोऽयं प्रकृतेरन्यत्वमुत्पातः॥ १॥

१. महर्षि गर्ग ने जिन उत्पातों का वर्णन अत्रिजी के सामने किया था, उन्हीं का संक्षेप रूप यहाँ है।

समास संहिता में—

यः प्रकृतिविपर्यासः सर्वः सङ्क्षेपतः स उत्पातः।
क्षितिगगनदिव्यजातो यथोत्तरं गुरुतरो भवति॥ १॥

उत्पात होने का कारण—

अपचारेण नराणामुपसर्गः पापसञ्चयाद्भवति।
संसूचयन्ति दिव्यान्तरिक्षभौमास्त उत्पाताः॥ २॥

मनुष्यों के अविनय से पाप इकट्ठे होते हैं, उन पापों से उपद्रव होते हैं। दिव्य, आन्तरिक्ष और भौम उत्पात उन उपद्रवों को सूचित करते हैं।

यहाँ पर गर्ग—

अतिलोभादसत्याद्वा नास्तिक्याद्वाप्यधर्मतः। नरापचारान्नियतमुपसर्गः प्रवर्तते॥ २॥

उत्पात होने में और कारण—

मनुजानामपचारादपरक्ता देवताः सृजन्त्येतान्।
तत्प्रतिघाताय नृपः शान्तिं राष्ट्रे प्रयुञ्जीत॥ ३॥

मनुष्यों के अविनय से अप्रसन्न देवता गण उन उत्पातों को उत्पन्न करते हैं। उनके निवारण के लिये राजा शान्ति करावे।

यहाँ पर गर्ग—

ततोऽपचारो मर्त्यानामपरज्यन्ति देवताः।
ते सृजन्त्यद्भुतान् भावान् दिव्यभूम्यन्तरिक्षजान्॥
त एव सर्वलोकानामुत्पाता देवनिर्मिताः। विचरन्ति विनाशाय रूपैः सम्बोधयन्ति च॥

तान् शास्त्रनिर्गमाद्विप्राः पश्यन्ति ज्ञानचक्षुषा। प्रवदन्ति तु मर्त्येषु हितार्थं श्रद्धयान्विताः॥
ते तु सम्बोधिता विप्रैः शान्तये मङ्गलानि च। श्रद्दधाना प्रकुर्वन्ति न ते यान्ति पराभवम्॥
ये तु न प्रतिकुर्वन्ति क्रियामश्रद्धयान्विताः। नास्तिक्यादथवा कोपाद्विनश्यन्त्यथवाऽचिरात्॥

दिव्य, आन्तरिक्ष और भौम उत्पातों का लक्षण—

दिव्यं ग्रहर्क्षवैकृतमुल्कानिर्घातपवनपरिवेषाः।
गन्धर्वपुरपुरन्दरचापादि यदान्तरिक्षं तत्॥ ४॥
भौमं चरस्थिरभवं तच्छान्तिभिराहतं शममुपैति।
नाभसमुपैति मृदुतां शाम्यति नो दिव्यमित्येके॥ ५॥

सूर्य आदि ग्रह और नक्षत्रों के विकार युत होने का नाम दिव्य, उल्का, निर्घात, विकार युत वायु, सूर्य चन्द्र का परिवेष, गन्धर्व नगर, इन्द्र धनुष, आदि (रोहत, ऐरावत, दण्ड और परिघ) से हुये उत्पातों का नाम आन्तरिक्ष, चलायमान वस्तु के स्थिर और स्थिर के चलायमान होने का नाम भौम उत्पात है। यह भौम उत्पात शान्ति से आहत होकर नष्ट हो जाता है, आन्तरिक्ष उत्पात शान्ति से कम हो जाता है और दिव्य उत्पात शान्ति से भी नष्ट नहीं होता। यह किसी आचार्य का मत है।

यहाँ पर गर्ग—

स्वर्भानुकेतुनक्षत्रग्रहताराऽर्केन्दुजम्। दिवि चोत्पद्यते यच्च तद्दिव्यमिति कीर्तितम्
वाय्वभ्रसन्ध्यादिग्दाहपरिवेषतमांसि च। खपुरं चेन्द्रचापं च तद्विद्यादन्तरिक्षजम्
भूमावुत्पद्यते यच्च स्थावरं वाथ जङ्गमम्। तदेकदैशिकं भौममुत्पातं परिकीर्तितम्॥

समाससंहिता में—

दिव्यं ग्रहर्क्षजातं भुवि भौमं स्थिरचरोद्भवं यच्च। दिग्दाहोल्कापतनं परिवेषाद्यं वियत्प्रभवम्॥

यहाँ पर कश्यप—

भौमं शान्तिहतं नाशमुपगच्छति मार्दवम्। नाभसं च शमं याति दिव्यमुत्पातदर्शनम्॥

अपने मत का प्रदर्शन—

दिव्यमपि शममुपैति प्रभूतकनकान्नगोमहीदानैः।
रुद्रायतने भूमौ गोदोहात् कोटिहोमाच्च॥ ६॥

अधिक सुवर्ण, अन्न, गाय और पृथ्वी दान करने से दिव्य उत्पात भी शान्त हो जाता है, आन्तरिक्ष और भौम की बात ही क्या। अर्थात् वे दोनों तो शान्त होते ही हैं। तथा शिवालय में भूमि पर गोदोहन और कोटि संख्यक हवन से दिव्य उत्पात शान्त हो जाता है॥ ६॥

दैव उत्पात के फल का स्थान—

आत्मसुतकोशवाहनपुरदारपुरोहितेषु लोके च।
पाकमुपयाति दैवं परिकल्पितमष्टधा नृपतेः॥ ७॥

अपना शरीर, पुत्र, खजाना, वाहन, नगर, स्त्री, पुरोहित, जनपद इन आठों में राजा दैव-कल्पित उत्पातों का फल पाता है ।

यहाँ पर गर्ग—

पुरे जनपदे कोशे वाहनेऽथ पुरोहिते । पुत्रेष्वात्मनि भार्येषु पच्यते दैवमष्टधा ॥ ७ ॥

अथ लिङ्गवैकृतम्—

उत्पातों का प्रदर्शन—

अनिमित्तभङ्गचलनस्वेदाश्रुनिपातजल्पनाद्यानि ।
लिङ्गार्चायतनानां नाशाय नरेशदेशानाम् ॥ ८ ॥

शिवलिङ्ग, देव मूर्ति, और देव स्थानों का बिना कारण फटना, कम्पन होना, उनमें पसीना आना, उनका रोना, गिरना, उनमें शब्द होना आदि ( उनका वमन करना और खिसकना ) राजा और देश के नाश के लिये होता है ।

यहाँ पर गर्ग—

देवतार्चाः प्रनृत्यन्ति वेपन्ते प्रज्वलन्ति वा । मुहुर्नुंदन्ति रोदन्ति प्रस्विद्यन्ति हसन्ति वा ॥
उत्तिष्ठन्ति निषीदन्ति प्रधावन्ति पतन्ति वा । कूजन्ति विक्षिपन्ते च गात्रप्रहरणध्वजान् ॥
अवाङ्मुखा वा तिष्ठन्ति स्थानात्स्थानं व्रजन्ति वा ।
वमन्त्यग्निं तथा धूमं स्नेहं रक्तं पयो जलम् ॥
प्रसर्पन्ति च सर्पन्ति वा चेष्टन्ते श्वसन्ति वा । समन्ता यत्र दृश्यन्ते गात्रैर्वापि विचेष्टितैः ॥ ८ ॥

उत्पातों का प्रदर्शन—

दैवतयात्राशकटाक्षचक्रयुगकेतुभङ्गपतनानि ।
सम्पर्यासनसादनसङ्गाश्च न देशनृपशुभदाः ॥ ९ ॥

देव स्थानों में यात्रा के समय गाड़ी की धुरी, पहिया, युग ( जुआ ) या ध्वजा का भङ्ग होना, गिरना, उलटना, सादन या कहीं पर चिपट जाना देश और राजा के लिये शुभकारी नहीं हैं ॥ ९ ॥

विकृतवस्तु द्वारा फल प्रदर्शन—

ऋषिधर्मपितृब्रह्मप्रोद्भूतं वैकृतं द्विजातीनाम् ।
यद्रुद्रलोकपालोद्भवं पशूनामनिष्टं तत् ॥ १० ॥
गुरुसितशनैश्चरोत्थं पुरोधसां विष्णुजं च लोकानाम् ।
स्कन्दविशाखसमुत्थं माण्डलिकानां नरेन्द्राणाम् ॥ ११ ॥
वेदव्यासे मन्त्रिणि विनायके वैकृतं चमूनाथे ।
धातरि सविश्वकर्मणि लोकाभावाय निर्दिष्टम् ॥ १२ ॥
देवकुमारकुमारीवनिताप्रेष्येषु वैकृतं यत्स्यात् ।
तन्नरपतेः कुमारककुमारिकास्त्रीपरिजनानाम् ॥ १३ ॥

रक्षःपिशाचगुह्यकनागानामेवमेव निर्दिष्टम् ।
मासैश्चाप्यष्टाभिः सर्वेषामेव फलपाकः ॥ १४ ॥

मुनि, धर्म, पिता और ब्रह्मा में उत्पन्न विकृति ब्राह्मणों को, महादेव और लोकपालों ( इन्द्र आदियों ) में उत्पन्न विकृति पशुओं को, बृहस्पति, शुक्र और शनैश्चर में उत्पन्न विकृति पुरोहितों को, विष्णु में उत्पन्न विकृति मनुष्यों को, कार्तिकेय और विशाख देव में उत्पन्न विकृति मण्डलाधिप राजाओं को, वेदव्यास में उत्पन्न विकृति मन्त्री को, गणेश में उत्पन्न विकृति सेनापति को, ब्रह्मा और विश्वकर्मा में उत्पन्न विकृति मनुष्यों को, देव कुमारों में उत्पन्न विकृति राजकुमारों को, देवकुमारी में उत्पन्न विकृति राजकुमारियों को, देवाङ्गनाओं में उत्पन्न विकृति राजपत्नियों को, देवताओं के दास में उत्पन्न विकृति राजाओं के सेवकों को, इसी प्रकार राक्षसों में उत्पन्न विकृति राजकुमारों को, पिशाचों में उत्पन्न विकृति राजकुमारियों को, यक्षों में उत्पन्न विकृति राजपत्नियों को और नागों में उत्पन्न विकृति राजसेवकों को अशुभ फल देने वाली होती है। इन उत्पातों का फल आठ महीने में होता है ॥ १०–१४ ॥

पूर्वोक्त उत्पातों का शान्ति प्रकार—

बुद्ध्वा देवविकारं शुचिः पुरोधास्त्र्यहोपितः स्नातः ।
स्नानकुसुमानुलेपनवस्त्रैरभ्यर्चयेत्प्रतिमाम् ॥ १५ ॥
मधुपर्केण पुरोधा भक्ष्यैर्बलिभिश्च विधिवदुपतिष्ठेत् ।
स्थालीपाकं जुहुयाद्विधिवन्मन्त्रैश्च तल्लिङ्गैः ॥ १६ ॥

देवता में विकृति जानकर पवित्र, संयत, स्नान किया हुआ, तीन दिन तक व्रती पुरोहित विकार युक्त देवताओं का स्नान, पुष्प, चन्दन, वस्त्र, दही मिला हुआ भोजन पदार्थ और बलियों से विधिपूर्वक पूजन करे। तथा स्थालीपाक ( चरु ) का उस देवता का मन्त्र पढ़कर अग्नि में हवन करे ॥ १५–१६ ॥

काल प्रमाण और शान्ति का प्रभाव—

इति विबुधविकारे शान्तयः सप्तरात्रं
द्विजविबुधगणार्चा गीतनृत्योत्सवाश्च ।
विधिवदवनिपालैर्यैः प्रयुक्ता न तेषां
भवति दुरितपाको दक्षिणाभिश्च रुद्धः ॥ १७ ॥

पूर्वोक्त देवविकार होने पर राजा सात रात्रि तक ब्राह्मण और देवताओं की पूजा, गीत, नृत्य, रात्रि जागरण आदि उत्सव करे। इस प्रकार जिन राजाओं से किया जाता है उनको पूर्वोक्त शान्ति और दक्षिणा से रुद्ध उत्पात का अनिष्ट फल नहीं होता।

इति लिङ्गवैकृतम् ।

अथाग्निवैकृतम्—
और उत्पात—

राष्ट्रे यस्यानग्निः प्रदीप्यते दीप्यते च नेन्धनवान्।
मनुजेश्वरस्य पीडा तस्य च राष्ट्रस्य विज्ञेया॥ १८॥

जिस राजा के राज्य में बिना अग्नि की ज्वाला दिखाई दे और काष्ठ युत अग्नि प्रज्वलित न हो तो उस राजा और देश को पीड़ा होती है॥ १८॥

उत्पातों का लक्षण और फल—

जलमांसार्द्रज्वलने नृपतिवधः प्रहरणे रणो रौद्रः।
सैन्यग्रामपुरेषु च नाशो वह्नेर्भयं कुरुते॥ १९॥

जल, मांस और गीली वस्तु में अकारण ज्वलन पैदा हो तो राजा की मृत्यु, मन्त्र आदि में ज्वलन पैदा हो तो भयंकर युद्ध और सेनाओं या नगर में अग्नि नहीं मिले तो अग्नि का भय होता है॥ १९॥

अन्य उत्पातों का लक्षण और फल—

प्रासादभवनतोरणकेत्वादिष्वनलेन दग्धेषु।
तडिता वा षण्मासात् परचक्रस्यागमो नियमात्॥ २०॥

प्रासाद (देव गृह), घर, तोरण या ध्वज अग्नि के बिना या बिजली से दग्ध हो जायँ तो छै मास बाद निश्चय दूसरे राजा की सेनाओं का आगम होता है॥ २०॥

फिर अन्य उत्पातों का लक्षण और फल—

धूमोऽनग्निसमुत्थो रजस्तमश्चाह्निजं महाभयदम्।
व्यभ्रे निश्युडुनाशो दर्शनमपि चाह्नि दोषकरम्॥ २१॥

अग्नि के बिना धूम अथवा दिन में धूली या अन्धकार दिखाई दे तो अधिक भय होता है। तथा रात्रि के समय मेघ रहित आकाश में नक्षत्रों का अदर्शन और दिन में दर्शन हो तो अधिक भयकारी होता है।

यहाँ पर गर्ग—

अनिशानि तमांसि स्युर्यदि वा पांशवो रजः। धूमश्चानग्निना यत्र तत्र विन्द्यान्महद्भयम्॥

फिर अन्य उत्पातों का लक्षण और फल—

नगरचतुष्पादण्डजमनुजानां भयकरं ज्वलनमाहुः।
धूमाग्निविस्फुलिङ्गैः शय्याम्बरकेशगैर्मृत्युः॥ २२॥

नगर, पशु, पक्षी या मनुष्यों में अग्नि के बिना ज्वलन पैदा हो तो अधिक भयकारी होता है। शय्या, वस्त्र या केशों में धूम, अग्नि की ज्वाला या अग्नि की चिनगारियाँ दिखाई दें तो स्वामी की मृत्यु होती है।

यहाँ पर गर्ग—

शयनासनयानेषु केशप्रावरणेषु च। दृश्यन्ते विस्फुलिङ्गा वा धूमो वामरणाय वद्॥२२॥

फिर अन्य उत्पातों का लक्षण और फल—

आयुधज्वलनसर्पणस्वनाः कोशनिर्गमनवेपनानि वा ।
वैकृतानि यदि वायुधेऽपराण्याशु रौद्ररणसङ्कुलं वदेत् ॥ २३ ॥

शस्त्रादियों में ज्वलन पैदा होना, उनका चलायमान होना, उनमें शब्द होना, उनका म्यान से निकल आना अथवा शस्त्र में अन्य किसी प्रकार का विकार पैदा होना ये सब शीघ्र राज्य में भयङ्कर संग्राम करते हैं ॥ २३ ॥

पूर्वोक्त उत्पातों का शान्ति प्रकार—

मन्त्रैराग्नेयैः क्षीरवृक्षात्समिद्भिर्होतव्योऽग्निः सर्षपैः सर्पिषा च ।
अग्न्यादीनां वैकृते शान्तिरेवं देयं चास्मिन् काञ्चनं ब्राह्मणेभ्यः ॥

(इसी अध्याय के १८ वें श्लोक से लेकर यहाँ तक अग्नि विकार जनित जो अशुभ फल कहे हैं उनकी शान्ति के लिये) आक की लकड़ी, सरसों और घृत से अग्नि में हवन करना चाहिये। इस तरह अशुभ फल की शान्ति होती है। इस उत्पात में ब्राह्मणों को सुवर्ण दक्षिणा देनी चाहिये ॥ २४ ॥

इत्यग्निवैकृतम् ।

अथ वृक्षवैकृतम्—

वृक्ष वैकृत अन्य उत्पातों का लक्षण और फल—

शाखाभङ्गेऽकस्माद्वृक्षाणां निर्दिशेद्रणोद्योगम् ।
हसने देशभ्रंशं रुदिते च व्याधिबाहुल्यम् ॥ २५ ॥

अचानक वृक्ष की शाखा टूट जाने से युद्ध की तैयारियाँ, वृक्षों के हँसने से देश का नाश और वृक्षों के रोने से व्याधि की अधिकता होती है ॥ २५ ॥

फिर उत्पातों का लक्षण और फल—

राष्ट्रविभेदस्त्वनृतौ बालवधोऽतीव कुसुमिते बाले ।
वृक्षात् क्षीरस्रावे सर्वद्रव्यक्षयो भवति ॥ २६ ॥

ऋतु वर्जित काल में वृक्षों में पुष्प और फलों की उत्पत्ति होने से राज्य में विभेद, छोटे वृक्ष में बहुत पुष्प आने से बालकों का नाश और वृक्षों से दूध निकलने पर द्रव्यों का नाश होता है।

यहाँ पर गर्ग—

स्वराड्भेदं कुरुते फलपुष्पमनार्तवम् । बालानां मरणं कुर्याद्बालानां फलपुष्पजम् ॥ २६ ॥

फिर उत्पातों का लक्षण और फल—

मद्ये वाहननाशः सङ्ग्रामः शोणिते मधुनि रोगः ।
स्नेहे दुर्भिक्षभयं महद्भयं निःसृते सलिले ॥ २७ ॥

वृक्ष से मद्य निकलने पर वाहनों (अश्वादिकों) का नाश, रक्त निकलने पर युद्ध, शहद निकलने पर रोग, तेल निकलने पर दुर्भिक्ष का भय और वृक्ष से जल निकलने पर अधिक भय होता है ॥ २७ ॥

फिर उत्पातों का लक्षण और फल—

शुष्कविरोहे वीर्यान्नसङ्क्षयः शोषणे च विरुजानाम्।
पतितानामुत्थाने स्वयं भयं दैवजनितं च ॥ २८ ॥

सूखे हुये वृक्षों में विरोह ( पुन: अङ्कुर ) होने से बल और अन्न का नाश तथा गिरे हुये वृक्षों के अपने आप उठने से दैव जनित भय होता है ॥ २८ ॥

फिर उत्पातों का लक्षण और फल—

पूजितवृक्षे ह्यनृतौ कुसुमफलं नृपवधाय निर्दिष्टम्।
धूमस्तस्मिन् ज्वालाऽथवा भवेन्नृपवधायैव ॥ २९ ॥

प्रधान वृक्ष में पुष्प और फलों की उत्पत्ति राजा के नाश के लिए और उस ( प्रधान वृक्ष ) पर धूप या अग्नि की ज्वाला भी राजा के नाश के लिये होती है ॥२९॥

फिर उत्पातों का लक्षण और फल—

सर्पत्सु तरुषु जल्पत्सु वापि जनसङ्क्षयो विनिर्दिष्टः।
वृक्षाणां वैकृत्ये दशभिर्मासैः फलविपाकः ॥ ३० ॥

वृक्षों को चलने या उनसे किसी प्रकार के शब्द निकलने पर मनुष्यों का नाश होता है। सब वृक्षों के विकार जन्य फल दश मास में पकते हैं ॥ ३० ॥

पूर्वोक्त उत्पातों का शान्ति प्रकार—

स्रग्गन्धधूपाम्बरपूजितस्य छत्रं विधायोपरि पादपस्य।
कृत्वा शिवं रुद्रजपोऽत्र कार्यो रुद्रेभ्य इत्यत्र षडेव होमा ॥ ३१ ॥
पायसेन मधुनापि भोजयेद्ब्राह्मणान् घृतयुतेन भूपतिः।
मेदिनी निगदितात्र दक्षिणा वैकृते तरुकृते हितार्थिभिः ॥ ३२ ॥

इस उत्पात में सुगन्ध द्रव्य, धूप और वस्त्रों से पूजित विकार युत वृक्ष के ऊपर छत्र रख कर एकादश रुद्रों के मन्त्रों का जप करे, 'रुद्रेभ्यः स्वाहा' इस मन्त्र से केवल छ वार हवन करे, घृत युत पायस से ब्राह्मणों को भोजन करावे और इस वृक्ष विकार जन्य उत्पात में भागियों के हित चिन्तक मुनियों ने दक्षिणा में पृथ्वी देने को कहा है ॥ ३१-३२ ॥

इति वृक्षवैकृतम्।

अथ सस्यवैकृतम्—

सस्य जन्य उत्पातों का लक्षण और फल—

नालेऽब्जयवादीनामेकस्मिन् द्वित्रिसम्भवो मरणम्।
कथयति तदधिपतीनां यमलं जातं च कुसुमफलम् ॥ ३३ ॥

कमल, जौ आदि ( गहूँ और कौनी ) के एक नाल में दो या तीन बाल की उत्पत्ति हो तो क्षेत्र के अधिपति का मरण होता है। तथा यमल पुष्प या फलों की उत्पत्ति हो तो भी उस के अधिपति का मरण होता है ॥ ३३ ॥

फिर अन्य उत्पातों का लक्षण और फल—

अतिवृद्धिः सस्यानां नानाफलकुसुमसम्भवो वृक्षे ।
भवति हि यद्येकस्मिन् परचक्रस्यागमो नियमात् ॥ ३४ ॥

यदि धान्यों की अधिक वृद्धि तथा एक वृक्ष में अनेक प्रकार के फल और पुष्पों की उत्पत्ति हो तो निश्चय पर चक्र का आगम होता है ॥ ३४ ॥

फिर अन्य उत्पातों का लक्षण और फल—

अर्धेन यदा तैलं भवति तिलानामतैलता वा स्यात् ।
अन्नस्य च वैरस्यं तदा तु विन्द्याद्भयं सुमहत् ॥ ३५ ॥

यदि तिल के परिमाण से आधे तेल का परिमाण हो या तिल से बिलकुल तेल नहीं निकलता हो और अन्न में विरसता मालुम हो तो अति भय होता है ॥३५॥

पूर्वोक्त उत्पातों का शान्ति प्रकार—

विकृतकुसुमं फलं वा ग्रामादथवा पुराद्बहिः कार्यम् ।
सौम्योऽत्र चरुः कार्यो निर्वाप्यो वा पशुः शान्त्यै ॥ ३६ ॥
सस्ये च दृष्टा विकृतिं प्रदेयं तत्क्षेत्रमेव प्रथमं द्विजेभ्यः ।
तस्यैव मध्ये चरुमत्र भौमं कृत्वा न दोषं समुपैति तज्जम् ॥ ३७ ॥

विकार युत पुष्प और फलों को गाँव से बाहर कर देना चाहिये तथा सोम देव की चरु बनावे और शान्ति के लिये बकरा भी दान करना चाहिये । धान्यों में पूर्वोक्त विकार देख कर पहले उस क्षेत्र को ही ब्राह्मण के लिये दे देना चाहिये और उसी क्षेत्र के मध्य में पार्थिव चरु बनाने से भूमि से उत्पन्न दोष स्वामी को नहीं होता है ॥ ३६–३७ ॥

इति सस्यवैकृतम् ।

अथ वृष्टिवैकृतम्—

वृष्टि सम्बन्धी उत्पात का लक्षण और फल—

दुर्भिक्षमनावृष्टावतिवृष्टौ क्षुद्भयं परभयं च ।
रोगो ह्यनृतुभवायां नृपतिवधोऽनभ्रजातायाम् ॥ ३८ ॥

अनावृष्टि हो तो दुर्भिक्ष, अतिवृष्टि हो तो दुर्भिक्ष तथा शत्रु भय, वर्षा ऋतु से भिन्न ऋतु में वृष्टि हो तो रोग और बिना मेघ की वृष्टि हो तो राजा की मृत्यु होती है ॥ ३८ ॥

ऋतु सम्बन्धी उत्पात का लक्षण और फल—

शीतोष्णविपर्यासो नो सम्यगृतुषु च सम्प्रवृत्तेषु ।
षण्मासाद्राष्ट्रभयं रोगभयं दैवजनितं च ॥ ३९ ॥

शीत और उष्ण में व्यत्यय होने से अर्थात् गर्मी के समय में ठण्ढी और ठण्ढ के समय में गर्मी के पड़ने से तथा जिस ऋतु का जो धर्म है वह ठीक २ नहीं होने से छै मास बाद राष्ट्र-भय और दैव-जनित ( पूर्व-जन्मार्जित पाप के द्वारा ) रोग-भय होता है ॥ ३९ ॥

वृष्टि सम्बन्धी उत्पात का लक्षण और फल—

अन्यर्त्तौ सप्ताहं प्रबन्धवर्षे प्रधाननृपमरणम्।
रक्ते शस्त्रोद्योगो मांसास्थिवसादिभिर्मरकः ॥ ४० ॥
धान्यहिरण्यत्वक्फलकुसुमाद्यैर्वर्षितैर्भयं विन्द्यात्।
अङ्गारपांसुवर्षे विनाशमायाति तन्नगरम् ॥ ४१ ॥

वर्षा से भिन्न ऋतु में लगातार एक सप्ताह तक वृष्टि होने पर प्रधान राजा का मरण, रक्त की वृष्टि होने पर युद्ध और मांस, हड्डी, वसा आदि ( घृत और तेल ) की वृष्टि होने पर मरी ( मरकी ) पड़ती है। धान्य, सोना, वृक्ष की छाल, फल, पुष्प, आदि ( पत्र आदि ) की वृष्टि हो तो भय, कोयले और धूली की वृष्टि हो तो नगर का नाश होता है ॥ ४०—४१ ॥

वृष्टि सम्बन्धी उत्पात का लक्षण—

उपला विना जलधरैर्विकृता वा प्राणिनो यदा वृष्टाः।
छिद्रं वाप्यतिवृष्टौ सस्यानामीतिसञ्जननम् ॥ ४२ ॥

यदि मेघ के बिना ओलों की वृष्टि, विकार युत प्राणियों की वृष्टि या अतिवृष्टि होने भी कहीं कहीं पर छिद्र ( अवृष्टि ) हो तो धान्यों को ईति ( अति वृष्टि आदि ) का भय होता है ॥ ४२ ॥

वृष्टि सम्बन्धी उत्पातों का लक्षण और फल—

क्षीरघृतक्षौद्राणां दध्नो रुधिरोष्णवारिणां वर्षे।
देशविनाशो ज्ञेयोऽसृग्वर्षे चापि नृपयुद्धम् ॥ ४३ ॥

दूध, घी, शहद, दधि, रुधिर या गर्म जल की वृष्टि हो तो देश का नाश और रक्त की वृष्टि हो तो राजाओं में युद्ध होता है। ( यह श्लोक अन्य पुस्तकों में नहीं है ) ॥४३॥

छाया सम्बन्धी उत्पातों का लक्षण और फल—

यद्यमलेऽर्के छाया न दृश्यते दृश्यते प्रतीपा वा।
देशस्य तदा सुमहद्भयमायातं विनिर्देश्यम् ॥ ४४ ॥

निर्मल सूर्य किरण होने पर भी यदि वृक्ष आदि द्रव्यों की छाया नहीं दिखाई या उल्टी दिखाई दे तो देश में अति भय उत्पन्न होता है ॥ ४४ ॥

इन्द्र धनुष सम्बन्धी उत्पातों का लक्षण और फल—

व्यभ्रे नभसीन्द्रधनुर्दिवा यदा दृश्यतेऽथवा रात्रौ।

प्राच्यामपरस्यां वा तदा भवेत्क्षुद्भयं सुमहत् ॥ ४५ ॥

मेघ रहित आकाश में दिन या रात्रि में इन्द्र धनुष पूर्व या पश्चिम दिशा में दिखाई दे तो अत्यन्त दुर्भिक्ष होता है ॥ ४५ ॥

पूर्वोक्त उत्पातों का शान्ति प्रकार—

सूर्येन्दुपर्जन्यसमीरणानां यागः स्मृतो वृष्टिविकारकाले ।
धान्यान्नगोकाञ्चनदक्षिणाश्च देयास्ततः शान्तिमुपैति पापम् ॥४६॥

सूर्य, चन्द्रमा, मेघ और वायु के विकार-जन्य उत्पात के समय यज्ञ करना चाहिये। तथा वाली धान्य, भोज्यान्न, गाय और सोना की दक्षिणा ब्राह्मणों को देनी चाहिये। तब पाप की शान्ति होती है ॥ ४६ ॥

इति वृष्टवैकृतम् ।

अथ जलवैकृतम् ।

नदी सम्बन्धी उत्पातों का लक्षण और फल—

अपसर्पणं नदीनां नगरादचिरेण शून्यतां कुरुते ।
शोषश्चाशोष्याणामन्येषां वा ह्रदादीनाम् ॥ ४७ ॥
स्नेहासृङ्मांसवहाः सङ्कुलकलुषाः प्रतीपगाश्चापि ।
परचक्रस्यागमनं नद्यः कथयन्ति षण्मासात् ॥ ४८ ॥

यदि नगर के मध्य या पास में बहती हुई नदियाँ दूर चली जाँय या नहीं सूखने वाले ह्रद आदि सूख जाँय तो शीघ्र प्राणियों से शून्य नगर हो जाता है। यदि नदियों में तेल, रुधिर या मांस बहने लगें या रक्तप और मलिन जल हो जाय तो छ मास बाद परचक्र का आगम होता है ॥ ४७–४८ ॥

कूप सम्बन्धी उत्पातों का लक्षण और फल—

ज्वालाधूमक्काथारुदितोत्क्रुष्टानि चैव कूपानाम् ।
गीतप्रजल्पितानि च जनमरकायोपदिष्टानि ॥ ४९ ॥

कूप में अग्नि की ज्वाला, धूआं, जल का खौलना, रोने का शब्द, गीत या और किसी प्रकार के शब्द लोगों के मृत्यु के लिये होते हैं ॥ ४९ ॥

जलाशय सम्बन्धी उत्पातों का लक्षण और फल—

सलिलोत्पत्तिरखाते गन्धरसविपर्यये च तोयानाम् ।
सलिलाशयविकृतौ वा महद्भयं तत्र शान्तिमिमाम् ॥ ५० ॥

बिना खोदी हुई जमीन में जल निकलना, जल की गन्ध और रसों में विपर्यय होना तथा जलाशयों में विकार पैदा होना अति भय करने वाला होता है। इस की शान्ति का प्रकार आगे कहते हैं ॥ ५० ॥

पूर्वोक्त उत्पातों का शान्ति प्रकार—

सलिलविकारे कुर्यात्पूजां वरुणस्य वारुणैर्मन्त्रैः ।
तैरेव च जपहोमं शममेवं पापमुपयाति ॥ ५१ ॥

जल विकार होने पर वरुण के मन्त्रों से पूजा, जप और हवन करे। इस तरह करने से अशुभ फल का निवारण हो जाता है ॥ ५१ ॥

इति जलवैकृतम् ।

अथ प्रसववैकृतम् ।

प्रसव सम्बन्धी उत्पातों का लक्षण और फल—

प्रसवविकारे स्त्रीणां द्वित्रिचतुः प्रभृतिसम्प्रसूतौ वा ।
हीनातिरिक्तकाले च देशकुलसङ्क्षयो भवति ॥ ५२ ॥

स्त्रियों को किसी प्रकार का प्रसव विकार ( घोड़ा, हाथी, बैल, सर्प आदि जन्तु की तरह जातक ) होने पर, अथवा एक साथ दो, तीन, चार आदि बच्चे होने पर, वा प्रसवकाल ( तत्कालमिन्दुसहितो द्विरसांशको य इत्यादि से निर्णीतकाल ) से पहले या पीछे प्रसव होने पर देश और कुल का नाश होता है ॥ ५२ ॥

पशु के प्रसव सम्बन्धी उत्पातों का लक्षण और फल—

वडवोष्ट्रमहिषगोहस्तिनीषु यमलोद्भवे मरणमेषाम् ।
षण्मासात् सूतिफलं शान्तौ श्लोकौ च गर्गोक्तौ ॥ ५३ ॥

घोड़ी, ऊँटनी, भैंस, गाय और हथिनी को एक साथ दो बच्चे हों तो उन ( घोड़ा आदि ) का नाश होता है। छै मास बाद प्रसव विकार का फल होता है। इसकी शान्ति के लिये आगे गर्गोक्त दो श्लोक दिये गये है।

यहाँ पर गर्ग—

अकाले प्रसवे चैव कालातीतेऽथवा पुनः । असंख्याजनने चैव युग्मस्य प्रसवे तथा ॥
अमानुषाणि कायानि सञ्जातान्यञ्जनानि वा । अनङ्गा अधिकाङ्गा वा हीनाङ्गाः सम्भवन्ति वा ॥
विमुखाः पक्षिसंकाशास्तथाधःपुरुषाश्च वा । विनाशं तस्य देशस्य कुलस्य च विनिर्दिशेत् ॥
अप्राप्तवयसे गर्भे द्वौ चतुष्पात् त्रयोऽपि वा । अल्पुका विनताश्चापि प्रजायन्तेऽनयो भवेत् ॥
वडवा हस्तिनी गौर्वा यदि युग्मं प्रसूयते । विजन्यं विकृतं वापि षड्भिर्मासैर्नृपक्षयः ॥५३॥

प्रसव शान्ति का गर्गोक्त प्रकार—

नार्यः परस्य विषये त्यक्तव्यास्ता हितार्थिना ।
तर्पयेच्च द्विजान् कामैः शान्तिं चैवात्र कारयेत् ॥ ५४ ॥
चतुष्पदाः स्वयूथेभ्यस्त्यक्तव्याः परभूमिषु ।
नगरं स्वामिनं यूथमन्यथा तु विनाशयेत् ॥ ५५ ॥

अपना हित चाहने वाला मनुष्य विकार युत स्त्रियों को अन्य देश में जाकर छोड़ आवे, इच्छानुसार ब्राह्मणों को प्रसन्न करे और इस उत्पात की शान्ति भी करे। विकार

युत चतुष्पदों को समूह से अलग अन्य स्थान पर जाकर छोड़ आवे। अन्यथा नगर, नगर के स्वामी और समूह का नाश करता है ॥ ५४–५५ ॥

इति प्रसववैकृतम्।

अथ चतुष्पदवैकृतम्—

चतुष्पद सम्बन्धी उत्पातों का लक्षण और फल—

परयोनावभिगमनं भवति तिरश्चामसाधु धेनूनाम्।
उक्षाणो वान्योन्यं पिबति श्वा-वा सुरभिपुत्रम् ॥ ५६ ॥
मासत्रयेण विन्द्याचस्मिन्निःसंशयं परागमनम्।
तत्प्रतिघातायैतौ श्लोकौ गर्गेण निर्दिष्टौ ॥ ५७ ॥

एक जाति के पशु दूसरे जाति के पशु के साथ मैथुन करें, गाय या बैल परस्पर एक दूसरे का स्तन पीवें तो तीन मास बाद निःसंशय पर चक्र का आगम होता है। इसके निवारण के लिये आगे गर्गोक्त दो श्लोक हैं।

यहाँ पर गर्ग—

वियोनिषु यदा यान्ति मिश्रीभावः प्रजायते। खरोऽश्वमातङ्गा मनुष्या वा न साधु तत् ॥
अकालप्रसूता दृश्यन्ते काले च विमदा यदि। मातङ्गोऽश्वयानः पक्षिणो वा न साधु तत् ॥
धेनुं धेनुः पिबेद्यत्रानुक्षान् ह्यनड्वांस्तथा। श्वा वा पिबेद्धेनुमथ धेनुः श्वानमथापि वा।
त्र्यहेषु त्रिषु मासेषु परचक्रागमं वदेत् ॥ ५६–५७ ॥

पूर्वोक्त उत्पातों का शान्ति प्रकार—

त्यागो विवासनं दानं तत्तस्याशु शुभं भवेत्।
तर्पयेद्ब्राह्मणांश्चात्र जपहोमांश्च कारयेत् ॥ ५८ ॥
स्थालीपाकेन धातारं पशुना च पुरोहितः।
प्राजापत्येन मन्त्रेण यजेद्बह्वन्नदक्षिणम् ॥ ५९ ॥

विकार युत पशुओं को छोड़ देने से या दूसरी जगह कर देने से शीघ्र चतुष्पद जन्य उत्पातों की शान्ति हो जाती है। इस उत्पात में ब्राह्मणों को सन्तुष्ट, जप और हवन करे। तथा चरु, पशु, प्राजापत्य मन्त्रों से ब्रह्मा का यज्ञ करे। और बहुत अन्न की दक्षिणा देवे ॥ ५८–५९ ॥

इति चतुष्पदवैकृतम्।

अथ वायव्यवैकृतम्—

वायव्य उत्पातों का लक्षण और फल—

यानं वाहवियुक्तं यदि गच्छेन्न व्रजेच वाहयुक्तम्।
राष्ट्रभयं भवति तदा चक्राणां सादभङ्गे च ॥ ६० ॥

यदि अश्व आदि वाहन, वाह (सवार) से अलग होकर भागे, सवार के साथ नहीं चले, और रथ का पहिया जमीन में गड़ जाय या टूट जाय तो राष्ट्र को भय होता है ॥

वाद्य सम्बन्धी उत्पातों का लक्षण और फल—

गीतरवतूर्यशब्दा नभसि यदा वा चरस्थिरान्यत्वम्।
मृत्युस्तदा गदा वा विस्वरतूर्ये पराभिभवः॥ ६१॥

यदि आकाश में गीत या तुरही का शब्द सुनाई पड़े या स्थिर पदार्थ चर और चर पदार्थ स्थिर दिखाई दे तो मरण और रोग होता है। अथवा तुरही बजने से विकार युत शब्द हो तो शत्रुओं से पराजय होती है॥ ६१॥

तुरही के शब्द-जन्य उत्पातों का लक्षण और फल—

अनभिहततूर्यनादः शब्दो वा ताडितेषु यदि न स्यात्।
व्युत्पत्तौ वा तेषां परागमो नृपतिमरणं वा॥ ६२॥

यदि बिना बजाये तुरही से शब्द होवे और बजाने से शब्द न निकले या अनेक प्रकार के शब्द निकले तो शत्रु सेनाओं का आगमन और राजा का मरण होता है॥६२॥

गृह सामग्री आदि जन्य उत्पातों का लक्षण और फल—

गोलाङ्गलयोः सङ्गे दर्वीशूर्पाद्युपस्करविकारे।
क्रोष्टुकनादे च तथा शस्त्रभयं मुनिवचश्चेदम्॥ ६३॥

बैल और हल का अचानक संयोग हो जाने, दर्वी (चमचा=करोछ), शूर्प (सूप=छाज), आदि गृह सामग्री में विकार उत्पन्न होने और शृगाल (गीदड़) के विकार युत शब्द होने से भय होता है, यह मुनि का वचन है॥ ६३॥

पूर्वोक्त उत्पातों का शान्ति प्रकार—

वायव्येष्वेषु नृपतिर्वायुं शक्तुभिरर्चयेत्।
आवायोरिति पञ्चर्चो जप्तव्याः प्रयतैर्द्विजैः॥ ६४॥
ब्राह्मणान् परमान्नेन दक्षिणाभिश्च तर्पयेत्।
बह्वन्नदक्षिणा होमाः कर्तव्याश्च प्रयत्नतः॥ ६५॥

इन पूर्वोक्त वायव्य विकारों में सत्तू (सतुआ) से वायु देवता की पूजा करे। नियम युत होकर ब्राह्मण 'आवायो.' इत्यादि पाँच ऋचाओं का जप करे। पायस से ब्राह्मणों को तृप्त करे और प्रयत्न पूर्वक बहुत अन्न की दक्षिणा देकर हवन करे॥६४-६५॥

इति वायव्यवैकृतम्।

अथ मृगपक्ष्यादिवैकृतम्।

पशु पक्षी आदि जन्य उत्पातों का लक्षण और फल—

पुरपक्षिणो वनचरा वन्या वा निर्भया विशन्ति पुरम्।
नक्तं वा दिवसचराः क्षपाचरा वा चरन्त्यहनि॥ ६६॥
सन्ध्याद्वयेऽपि मण्डलमाबध्नन्तो मृगा विहङ्गा वा।
दीप्तायां दिश्यथवा क्रोशन्तः संहता भयदाः॥ ६७॥

यदि नगर में रहने वाले पक्षी वन में और वन में रहने वाले पक्षी निर्भय होकर नगर में प्रवेश करें। या दिन में चलने वाले पक्षी रात्रि में, और रात्रि में चलने वाले पक्षी दिन में चलें। एवं सूर्य के उदय और अस्त समय में वन में रहने वाले पशु और पक्षी सूर्याभिमुख होकर मण्डल बाँधकर बैठें या सब इकट्ठे होकर अधिक शब्द करते हुये दिखाई दें तो भय देने वाले होते हैं ॥ ६६-६७ ॥

श्येन पक्षी आदि जन्य उत्पातों का लक्षण और फल—

श्येनाः प्ररुदन्त इव द्वारे क्रोशन्ति जम्बुका दीप्ताः।
प्रविशेन्नरेन्द्रभवने कपोतकः कौशिको यदि वा ॥ ६८ ॥

यदि श्येन (बाज) अधिक रोते हुये की तरह दिखाई दे, सूर्य की तरफ मुख कर के शृगाल (गीदड़) पुरद्वार पर शब्द करे तथा राजभवन में कबूतर या उल्लू प्रवेश करे तो भय देने वाला होता है। कहीं कहीं पर श्यान की जगह श्वानः पाठ मिलता है।

यहाँ पर गर्ग—

श्येनगृध्रबलाकाश्च वामना मुण्डचारिणः। वाश्यन्त इवात्यर्थं प्रदीप्ताः सहसो यदि ॥
रुदन्ति विविधं यत्र तदेवाशु विनश्यति। यद्यभीक्ष्णं कपोता वा प्रविशन्ति वसन्ति वा ॥
राजवेश्मन्युलूका वा तच्छून्यमचिराद्भवेत् ॥ ६८ ॥

मुर्गा आदि पक्षी जन्य उत्पातों का लक्षण और फल—

कुक्कुटरुतं प्रदोषे हेमन्तादौ च कोकिलालापाः।
प्रतिलोममण्डलचराः श्येनाद्याश्चाम्बरे भयदाः ॥ ६९ ॥
गृहचैत्यतोरणेषु द्वारेषु च पक्षिसङ्घसम्पातः।
मधुवल्मीकाम्भोरुहसमुद्भवश्चापि नाशाय ॥ ७० ॥

यदि प्रदोष समय में मुर्गा और हेमन्त ऋतु के आदि में कोयल बोलें तथा आकाश में बाज आदि मांस भक्षण करने वाले पक्षी वृत्ताकार मार्ग में अप्रदक्षिण क्रम से चलें तो भय देने वाले होते हैं। घर, प्रधान वृक्ष, तोरण (पुरद्वार) या गृहद्वार पर पक्षियों के समुदाय गिरें तथा इन्हीं घर आदि पर मधु (शहद) का छत्ता, वल्मीक (बमई) और कमलों की उत्पत्ति नाश के लिये होती है ॥ ६९-७० ॥

कुत्ता आदि पशु-जन्य उत्पातों का लक्षण और फल—

श्वभिरस्थिशवावयवप्रवेशनं मन्दिरेषु मरकाय।
पशुशस्त्रव्याहारे नृपमृत्युर्मुनिवचश्चेदम् ॥ ७१ ॥

यदि कुत्ते हड्डी या शव के कोई अङ्ग घर में ले आवें तो मरी पड़ती है, तथा पशु या शस्त्र मनुष्य की तरह बोलें तो राजा की मृत्यु होती है, ऐसा मुनियों का वचन है।

पूर्वोक्त उत्पातों का शान्ति प्रकार—

मृगपक्षिविकारेषु कुर्याद्धोमान् सदक्षिणान्।

देवाः कपोत इति च जप्तव्याः पञ्चभिर्द्विजैः ॥ ७२ ॥
सुदेवा इति चैकेन देया गावः सदक्षिणाः ।
जपेच्छाकुनसूक्तं वा मनो वेदशिरांसि च ॥ ७३ ॥

मृग और पक्षियों में पूर्वोक्त विकार होने पर दक्षिणा के साथ हवन करे, पाँच ब्राह्मणों के द्वारा 'देवाः कपोत' इत्यादि मन्त्र का तथा एक ब्राह्मण के द्वारा 'सुदेवा' इत्यादि मन्त्र का जप करावे, दक्षिणा के साथ गोदान करे और शाकुन सूक्त या वेदशिरांसि इत्यादि मन्त्र का जप करे ॥ ७२–७३ ॥

इति मृगपक्ष्यादिवैकृतम् ।

अथ शक्रध्वजेन्द्रकीलकादिवैकृतम् ।

इन्द्रध्वज सम्बन्धी उत्पातों का लक्षण और फल—

शक्रध्वजेन्द्रकीलस्तम्भद्वारप्रपातभङ्गेषु ।
तद्वत्कपाटतोरणकेतूनां नरपतेर्मरणम् ॥ ७४ ॥

इन्द्रध्वज, इन्द्रकील और स्तम्भद्वार के गिरने या टूटने से तथा कपाट, तोरण और ध्वज के गिरने या टूटने से राजा का मरण होता है ॥ ७४ ॥

अकस्मात् तेज आदि उत्पातों के लक्षण और फल—

सन्ध्याद्वयस्य दीप्तिर्धूमोत्पत्तिश्च काननेऽनग्नौ ।
छिद्राभावे भूमेर्दरणं कम्पश्च भयकारी ॥ ७५ ॥

दोनों सन्ध्याओं में तेज का होना, वन या अग्नि रहित स्थान में धूम की उत्पत्ति होना, छिद्राभाव वाली भूमि का फट जाना या कम्पन होना भयकारी होता है ॥७५॥

राजा के व्यवहार से देश का नाश—

पाखण्डानां नास्तिकानां च भक्तः साध्वाचारप्रोज्झितः क्रोधशीलः ।
ईर्ष्युः क्रूरो विग्रहासक्तचेता यस्मिन् राजा तस्य देशस्य नाशः ॥७६॥

जिस देश में पाखण्डी और नास्तिक मनुष्यों का भक्त, सज्जनों के आचरणों से रहित, क्रोधी, परछिद्रान्वेषी, खल तथा सदा युद्ध की इच्छा रखने वाला राजा हो उस देश का नाश होता है ॥ ७६ ॥

बालकों की चेष्टा जन्य उत्पातों का फल—

प्रहर हर छिन्द्धि भिन्द्धीत्यायुधकाष्ठाश्मपाणयो बालाः ।
निगदन्तः प्रहरन्ते तत्रापि भयं भवत्याशु ॥७७॥

जिस स्थान पर शस्त्र, काठ ( छड़ी आदि ) और पत्थर हाथ में लेकर मारो, छीन लो, काटो, तोड़ डालो इत्यादि कहते हुये बालक गण एक दूसरे के ऊपर प्रहार करें तो वहाँ शीघ्र भय होता है।

यहाँ पर पराशर—

यदि धनुरसिकाष्ठलोष्टहस्ता पुरशिशवो रणवासमाचरन्ति ।
प्रहरहरजहीत्युदाहरन्ते भयमचिरात्तुमुलं निवेदयन्ति ॥ ७७ ॥

गृहस्वामी के चित्रजन्य उत्पातों का फल—

अङ्गारगैरिकाद्यैर्विकृतश्वेताभिलेखनं यस्मिन् ।
नायकचित्रितमथवा क्षये क्षयं याति नचिरेण ॥ ७८ ॥

जिस घर के दीवाल पर कोयले, गेरू आदि ( पीले और नीले ) रङ्गों से विकृत मृत पुरुषों के चित्र बनाये जायँ या कोयले आदि से बनाये हुये गृहस्वामी के चित्र दिखाई दें तो वह घर शीघ्र नष्ट हो जाता है ॥ ७८ ॥

गृह विकार जन्य उत्पातों का लक्षण और फल—

लूतापटाङ्कशबलं न सन्ध्ययोः पूजितं कलहयुक्तम् ।
नित्योच्छिष्टस्त्रीकं च यद्गृहं तत् क्षयं याति ॥ ७९ ॥

जो घर मकड़ियों के जाल से व्याप्त हो, दोनों सन्ध्याओं में देवादि के पूजन से रहित हो, प्रतिदिन कलह युत हो और अपवित्र स्त्रियों से युत हो उसका नाश हो जाता है ॥ ७९ ॥

राक्षस दर्शन का फल—

दृष्टेषु यातुधानेषु निर्दिशेन्मरकमाशु सम्प्राप्तम् ।
प्रतिघातार्थं तेषां गर्गः शान्तिं चकारेमाम् ॥ ८० ॥

यदि प्रत्यक्ष में राक्षस दिखाई दे तो बहुत शीघ्र मरी पड़ती है । इन पूर्वोक्त उत्पातों के नाश के लिये गर्ग मुनि ने आगे कथित प्रकार की तरह शान्ति कही है ।

पूर्वोक्त उत्पातों का शान्ति प्रकार—

महाशान्त्योऽथ बलयो भोज्यानि सुमहान्ति च ।
कारयेत महेन्द्रं च माहेन्द्रीं च समर्चयेत् ॥ ८१ ॥

पूर्वोक्त उत्पातों की अधिक शान्ति करनी चाहिये । बलि और अधिक भोजन करना चाहिये । तथा इन्द्र और इन्द्राणी का अधिक पूजन करना चाहिये ॥ ८१ ॥

इति शक्रध्वजेन्द्रकीलादिवैकृतम् ॥

फल रहित उत्पातों का काल—

नरपतिदेशविनाशे केतोरुदयेऽथवा ग्रहेऽर्केन्द्वोः ।
उत्पातानां प्रभवः स्वर्तुभवश्चाप्यदोषाय ॥ ८२ ॥

राजा के विनाश, देश के ऊपर आपत्ति, केतु के उदय और सूर्य, चन्द्र के ग्रहण के समय उत्पन्न उत्पात तथा आगे कथित की तरह अपने ऋतु में उत्पन्न उत्पात दोष के लिये नहीं होते हैं ॥ ८२ ॥

—ऋतु स्वभाव से उत्पन्न उत्पात—

ये च न दोषान् जनयन्त्युत्पातास्तानृतुस्वभावकृतान् ।
ऋषिपुत्रकृतैः श्लोकैर्विद्यादेतैः समासोक्तैः ॥ ८३ ॥

जो उत्पात ऋतु स्वभाव जनित दोष को नहीं पैदा करता है संक्षेप में कहे हुये ऋषिपुत्र कृत आगे कथित पद्यों के द्वारा उनको जानना चाहिये ॥ ८३ ॥

वसन्त में स्वाभाविक उत्पात—

वज्राशनिमहीकम्पसन्ध्यानिर्घातनिःस्वनाः ।
परिवेषरजोधूमरक्तार्कास्तमयोदयाः ॥ ८४ ॥
द्रुमेभ्योऽन्नरसस्नेहबहुपुष्पफलोद्गमाः ।
गोपक्षिमदवृद्धिश्च शिवाय मधुमाधवे ॥ ८५ ॥

वज्र ( बिजली ), अशनि ( पत्थरों की वर्षा या उल्कापात ), भूकम्प, दीप्त सन्ध्या, निर्घात, शब्द, सूर्य-चन्द्र का परिवेष, धूली, धूम, रक्त वर्ण के रवि का उदयास्त, वृक्षों से भोजन, मधुरादि रस और तेल आदि की उत्पत्ति, गाय और पक्षियों में काम की वृद्धि ये सब उत्पात चैत्र और वैशाख में कल्याण के लिये होते हैं ।

ग्रीष्म ऋतु में स्वाभाविक उत्पात—

तारोल्कापातकलुषं कपिलार्केन्दुमण्डलम् ।
अनग्निज्वलनस्फोटधूमरेण्वनिलाहतम् ॥ ८६ ॥
रक्तपद्मारुणा सन्ध्या नभः क्षुब्धार्णवोपमम् ।
सरितां चाम्बुसंशोषं दृष्ट्वा ग्रीष्मे शुभं वदेत् ॥ ८७ ॥

सदा उल्कापात से मलिन आकाश, सूर्य-चन्द्र के पीले मण्डल, अग्नि के बिना ज्वाला का शब्द, धूप, धूली और वायु से आहत रक्तकमल की तरह लोहित वर्ण की सन्ध्या, तरङ्ग युत समुद्र की तरह आकाश, नदियों में जल का सूखना ये सब उत्पात, ग्रीष्म ( ज्येष्ठ और आषाढ ) में शुभ होते हैं ॥ ८६–८७ ॥

वर्षा ऋतु में स्वाभाविक उत्पात—

शक्रायुधपरीवेषविद्युच्छुष्कविरोहणम् ।
कम्पोद्वर्तनवैकृत्यं रसनं दरणं क्षितेः ॥ ८८ ॥
सरोनद्युदपानानां वृद्ध्यूर्ध्वतरणप्लवाः ।
सरणं चाद्रिगेहानां वर्षासु न भयावहम् ॥ ८९ ॥

इन्द्र धनुष, सूर्य चन्द्र का परिवेष, बिजली और सूखे वृक्षों में अङ्कुर निकलना, पृथ्वी का काँपना, उलटना, स्वरूप बदलना, शब्द करना, फटना, सरोवरों का बढ़ जाना, नदियों का ऊपर आना, वापी, कूप, तालाब आदि में अधिक जल होना, पर्वत और गृहों का चलायमान होना, ये सब उत्पात वर्षा ऋतु में शुभ हैं ॥ ८८–८९ ॥

शरद् ऋतु में स्वाभाविक उत्पात—

दिव्यस्त्रीभूतगन्धर्वविमानाद्भुतदर्शनम् ।
ग्रहनक्षत्रताराणां दर्शनं च दिवाऽम्बरे ॥ ९० ॥
गीतवादित्रनिर्घोषा वनपर्वतसानुषु ।
सस्यवृद्धिरपां हानिरपापाः शरदि स्मृताः ॥ ९१ ॥

दिव्य स्त्री, गन्धर्व, रथ तथा आश्चर्य करने वाली वस्तुओं का दर्शन, दिन के समय ग्रह नक्षत्र आदि का दर्शन, वन तथा पर्वतों में गीत और बाजों की ध्वनि, धान्य की वृद्धि और जल की हानि ये सब शरद् ऋतु में अपाप ( शुभ ) हैं ॥९०–९१॥

हेमन्त ऋतु में स्वाभाविक उत्पात—

शीतानिलतुषारत्वं नर्दनं मृगपक्षिणाम् ।
रक्षोयक्षादिसत्त्वानां दर्शनं वागमानुषी ॥ ९२ ॥
दिशो धूमान्धकाराश्च सनभोवनपर्वताः ।
उच्चैः सूर्योदयास्तौ च हेमन्ते शोभनाः स्मृताः ॥ ९३ ॥

वायु तथा तुषार ( बर्फ ) में ठण्डापन, मृग और पक्षियों का शब्द, राक्षस, यक्ष आदि प्राणियों का दर्शन, मनुष्य के बिना वाणी, अन्धकार युत आकाश, वन, पर्वत और दिशा तथा उच्च में सूर्य का उदयास्त होना ये सब हेमन्त में शुभ हैं ॥९२–९३॥

शिशिर ऋतु में स्वाभाविक उत्पात—

हिमपातानिलोत्पाता विरूपाद्भुतदर्शनम् ।
कृष्णाञ्जनाभमाकाशं तारोल्कापातपिञ्जरम् ॥ ९४ ॥
चित्रगर्भोद्भवाः स्त्रीषु गोऽजाश्वमृगपक्षिषु ।
पत्राङ्कुरलतानां च विकाराः शिशिरे शुभाः ॥ ९५ ॥

हिमपात, वायु सम्बन्धी उत्पात, भयानक प्राणियों का आश्चर्य करने वाला दर्शन, काले अञ्जन की तरह रात और उल्कापात से पीला आकाश, स्त्रियों के गर्भ से नाना प्रकार के ( घोड़ा आदि के अङ्ग सदृश ) प्राणियों की उत्पत्ति, गाय, बकरी, घोड़ा, मृग और पक्षियों के गर्भ से विजातीय प्राणियों की उत्पत्ति, पत्र, लता और अङ्कुरों में विकार ये सब शिशिर ऋतु में शुभ होते हैं ॥ ९४-९५ ॥

यहाँ पर विशेष—

ऋतुस्वभावजा होते दृष्टाः स्वर्तौ शुभप्रदाः ।
ऋतोरन्यत्र चोत्पाता दृष्टास्ते चातिदारुणाः ॥ ९६ ॥

ये ऋतु स्वभाव जनित उत्पात अपने ऋतु में शुभ फल देने वाले होते हैं। पर अन्य ऋतु में दिखाई दें तो अति कष्ट देने वाले होते हैं ॥ ९६ ॥

सत्य बोलने वाले प्राणी—

उन्मत्तानां च या गाथाः शिशूनां यच्च भाषितम्।
स्त्रियो यच्च प्रभाषन्ते तस्य नास्ति व्यतिक्रमः॥ ९७॥

पागलों की गाथा ( गीत आदि ), बालकों का वचन और स्त्रियों की वाणी का उल्लंघन नहीं होता अर्थात् जो बोलते हैं, सब सत्य होते हैं॥ ९७॥

सत्य वाणी बोलने में कारण—

पूर्वं चरति देवेषु पश्चाच्चरति मानुषान्।
नाचोदिता वाग्वदति सत्या ह्येषा सरस्वती॥ ९८॥

बिना प्रेरणा के नहीं बोलने वाली यह सत्य रूप सरस्वती पहले देवताओं में विचरण करती थी, बाद मनुष्यों को प्राप्त हुई॥ ९८॥

उत्पात शास्त्र को जानने वालों का प्रभाव—

उत्पातान् गणितविवर्जितोऽपि बुद्ध्वा विख्यातो भवति नरेन्द्रवल्लभश्च।
एतन्मुनिवचनं रहस्यमुक्तं यज्ज्ञात्वा भवति नरस्त्रिकालदर्शी॥९९॥

गणित को नहीं जानने वाले मनुष्य भी पूर्वोक्त उत्पातों को जान कर यशस्वी और राजा के प्रिय होते हैं। यह मुनि का वचन गोपनीय कहा गया है, जिसको जान कर मनुष्य त्रिकालदर्शी होता है॥ ९९॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायामुत्पाताध्यायः षट्चत्वारिंशः॥ ४६॥



## अथ मयूरचित्रकाध्यायः

यहाँ पर पुनः मयूरचित्रक लिखने के सम्बन्ध में कारण—

दिव्यान्तरिक्षाश्रयमुक्तमादौ मया फलं शस्तमशोभनं च।
प्रायेण चारेषु समागमेषु युद्धेषु मार्गादिषु विस्तरेण॥ १॥

भूयो वाराहमिहिरस्य न युक्तमेतत्
कर्तुं समासकृदसाविति तस्य दोषः।
तज्ज्ञैर्न वाच्यमिदमुक्तफलानुगीति
यद्बर्हिचित्रकमिति प्रथितं वराङ्गम्॥ २॥

स्वरूपमेव तस्य तत्प्रकीर्तितानुकीर्तनम्।
ब्रवीम्यहं न चेदिदं तथाऽपि मेऽत्र वाच्यता॥ ३॥

पहले चार ( चन्द्रग्रह समागम ), युद्ध, मार्ग ( शुक्रचार ) और आदि ( मण्डल )

में दिव्य तथा आन्तरिक्ष के आश्रय वश शुभाशुभ फल विस्तारपूर्वक मैंने (वाराहमिहिर ने ) कहे हैं, फिर उसी फल प्रसङ्ग को लेकर यहाँ कहना संक्षेप करने वाले वाराहमिहिर के लिये ठीक नहीं है। क्योंकि विस्तार करना उनका दोष है। पर यहाँ पुनरुक्त दोष है, ऐसा पण्डितों को नहीं कहना चाहिये। अतः यह बर्हिचित्रक नामक प्रकरण संहिता का प्रसिद्ध अङ्ग है। पुनरुक्त फल होने से ही इस मयूरचित्रक का ठीक स्वरूप ज्ञात होगा, अर्थात् पूर्वफल कथन के अतिरिक्त पुनः यहाँ पर मयूरचित्रक का सम्बन्ध लेकर उसी फल का वर्णन कर देना ही उसका स्वरूप है अतः फिर नहीं कहने से भी मेरी निन्दा होगी ॥ १–३ ॥

ग्रहचारोक्त फल—

उत्तरवीथिगता द्युतिमन्तः क्षेमसुभिक्षशिवाय समस्ताः ।
दक्षिणमार्गगता द्युतिहीनाः क्षुद्भयतस्करमृत्युकरास्ते ॥ [redacted] ॥

यदि प्रकाश युत होकर ग्रह उत्तर वीथियों ( नाग, गज और ऐरावत संज्ञक वीथी ) में गमन करें तो क्षेम, सुभिक्ष और कल्याण के लिये होते हैं। यदि प्रकाश हीन होकर दक्षिण मार्ग ( वृष, अज और दहन संज्ञक वीथी ) में गमन करें तो दुर्भिक्ष, चोरभय और मृत्यु को करते हैं।

यहाँ पर गर्ग—

वर्णवन्तः स्वमार्गस्था नागवीथीविचारिणः । यदि ताराग्रहाः सन्ति सर्वलोकहितावहाः ॥
वैश्वानरपथप्राप्ता एकनक्षत्रचारिणः । पञ्चताराग्रहाश्चेत्स्युर्विन्द्याल्लोकस्य सङ्क्षयम् ॥ ४ ॥

शुक्र और गुरु के संचार वश फल—

कोष्ठागारगते भृगुपुत्रे पुष्यस्थे च गिरांप्रभविष्णौ ।
निर्वैराः क्षितिपाः सुखभाजः संहृष्टाश्च जना गतरोगाः ॥ ५ ॥

यदि कोष्ठागार ( मघा नक्षत्र ) में शुक्र और पुष्य नक्षत्र में बृहस्पति स्थित हो तो राजा लोग पारस्परिक द्वेष रहित और सुखी होते हैं तथा प्रजागण प्रसन्न और रोगरहित होते हैं।

यहाँ पर गर्ग—

कोष्ठागारगते शुक्रे पुष्यस्थे च बृहस्पतौ । विन्द्यात्तदा सुखं लोके शान्तशस्त्रमनामयम् ॥५॥

चन्द्र आदि ग्रहों के संचार वश फल—

पीडयन्ति यदि कृत्तिकां मघां रोहिणीं श्रवणमैन्द्रमेव वा ।
प्रोज्झ्य सूर्यमपरे ग्रहास्तदा पश्चिमा दिगनयेन पीड्यते ॥ ६ ॥

यदि सूर्य को छोड़ कर अन्य ( चन्द्रादि ) ग्रह कृत्तिका, मघा, रोहिणी, श्रवणा या ज्येष्ठा नक्षत्र को पीडित (दक्षिण मार्ग में गमन या योगतारा के भेदन से पीडित) करते हों तो अन्याय से पश्चिम दिशा पीडित होती है।

यहाँ पर गर्ग का वचन—

वैष्णवं पित्र्यमाग्नेयं ज्येष्ठामपि च रोहिणीम् । पीडयन्ति यदैतानि राहुपश्चानुचारिणः ॥

दुर्भिक्षं जायते लोके सस्यमत्र न रोहति। शुष्यन्ति सरितः सर्वाः पर्जन्यश्च न वर्षति॥

चन्द्र आदि ग्रहों के संचार वश और फल—

प्राच्यां चेद्ध्वजवदवस्थिता दिनान्ते
प्राच्यानां भवति हि विग्रहो नृपाणाम्।
मध्ये चेद्भवति हि मध्यदेशपीडा
रूक्षैस्तैर्न तु रुचिमन्मयूखवद्भिः॥ ७॥

यदि संध्या समय में चन्द्र आदि ग्रह ध्वज की तरह पूर्व दिशा में दिखाई दें तो पूर्व दिशा में स्थित राजाओं में परस्पर विग्रह होता है। तथा आकाश मध्य में स्थित हों तो मध्य देश में पीड़ा होती है। पर इन चन्द्र आदि ग्रहों के रूखे रहने पर ही यह फल होता है, यदि निर्मल सुन्दर किरण वाले हों तो नहीं अर्थात् पूर्व दिशा या मध्य देश को पीड़ित नहीं करते हैं॥ ७॥

चन्द्र आदि ग्रहों के संचार वश और फल—

दक्षिणां ककुभमाश्रितैस्तु तैर्दक्षिणापथपयोमुचां क्षयः।
हीनरूक्षतनुभिश्च विग्रहः स्थूलदेहकिरणान्वितैः शुभम्॥ ८॥

यदि चन्द्र आदि ग्रह दक्षिण दिशा में स्थित हों तो दक्षिण दिशा में मेघों का नाश करते हैं। यदि ये ग्रह अल्प बिम्ब वाले और रूक्ष हों तो विग्रह तथा स्थूल बिम्ब वाले किरण युक्त हों तो शुभ होता है॥ ८॥

चन्द्र आदि ग्रहों के संचार वश और फल—

उत्तरमार्गे स्पष्टमयूखाः शान्तिकरास्ते तन्नृपतीनाम्।
ह्रस्वशरीरा भस्मसवर्णा दोषकराः स्युर्देशनृपाणाम्॥ ९॥

यदि चन्द्र आदि ग्रह स्पष्ट किरण वाले होकर उत्तर मार्ग में स्थित हों तो उत्तर दिशा में स्थित राजाओं में शान्ति करने वाले होते हैं। यदि अल्प बिम्ब वाले या भस्म के समान वर्ण वाले हों तो उस दिशा में स्थित राजाओं में दोष उत्पन्न करने वाले होते हैं।

यहाँ पर गर्ग—

उत्तरोत्तरमार्गस्था रश्मिमालाधरा ग्रहाः। विष्पन्दन्ति ह्यरार्थं जयमाहुस्तस्थितम्॥ ९॥

ग्रह और नक्षत्र बिम्बों के वश फल—

नक्षत्राणां तारकाः सग्रहाणां धूमज्वालाविस्फुलिङ्गान्विताश्चेत्।
आलोकं वा निर्निमित्तं न यान्ति याति ध्वंसं सर्वलोकः सभूपः॥ १०॥

यदि ग्रह और नक्षत्रों के तारे धूम ज्वाला या अग्नि कणों से व्याप्त या विना कारण प्रकाश रहित दिखाई दें तो उस देश में ( ग्रह भक्ति या कूर्म विभाग में कथित उस ग्रह या नक्षत्र के देश में ) स्थित राजा के साथ सब प्रजाओं का नाश होता है॥ १०॥

दो तीन आदि चन्द्र और सूर्य के दर्शन का फल—

दिवि भाति यदा तुहिनांशुयुगं द्विजवृद्धिरतीव तदाशु शुभा ।
तदनन्तरवर्णरणोऽर्कयुगे जगतः प्रलयस्त्रिचतुष्प्रभृति ॥११॥

जिस समय आकाश में दो चन्द्रमा दिखाई दें उस समय शीघ्र ब्राह्मणों की वृद्धि और शुभ होता है। यदि दो सूर्य दिखाई दें तो क्षत्रियों में संग्राम होता है, तथा तीन-चार आदि सूर्य दिखाई दें तो संसार का नाश होता है।

यहाँ पर गर्ग—

द्विचन्द्रं गगनं दृष्ट्वा विन्द्याद्ब्रह्मसमुत्थितम् । द्वौ वा सूर्यौ यदा स्यातां तदा क्षत्रं विरुध्यति ॥
दृष्ट्वा त्रिचतुरः सूर्यानुदितान् सर्वतो दिशम् । शस्त्रेण जनमारेण तद्युगान्तरदर्शनम् ॥११॥

केतु के संचार वश फल—

मुनीनभिजितं ध्रुवं मघवतश्च भं संस्पृशन्
शिखी घनविनाशकृत् कुशलकर्महा शोकदः ।
भुजङ्गमथ संस्पृशेद्भवति वृष्टिनाशो ध्रुवं
क्षयं व्रजति विद्रुतो जनपदश्च बालाकुलः ॥ १२ ॥

यदि केतु सप्तर्षि मण्डल, अभिजित् नक्षत्र, ध्रुव तारा या ज्येष्ठा नक्षत्र को स्पर्श करे तो मेघों का नाश, अमङ्गल, कर्मों की हानि और शोक देने वाला होता है। यदि आश्लेषा नक्षत्र को स्पर्श करे तो निश्चय ही वृष्टि का नाश और क्षुधा पिपासा आदि से पीड़ित बालकों को साथ लेकर लोग वहाँ से चल कर नष्ट होते हैं ॥ १२ ॥

शनि के संचार वश फल—

प्राग्द्वारेषु चरन् रविपुत्रो नक्षत्रेषु करोति च वक्रम् ।
दुर्भिक्षं कुरुते महदुग्रं मित्राणां च विरोधमवृष्टिम् ॥ १३ ॥

यदि शनि प्राग्द्वार ( कृत्तिका आदि सात नक्षत्रों ) में विचरण करते हुये वक्री हो जाय तो दुर्भिक्ष, मित्रों में अत्यधिक विरोध और अवृष्टि करता है।

यहाँ पर गर्ग—

विलम्बितगतिः सौरः प्राग्द्वारेषु यदा भवेत् । महाभयानि चत्वारि विजानीयात्समन्ततः ॥
अनावृष्टिमथ घोरं दुर्भिक्षं मित्रविग्रहम् ॥ १३ ॥

शनि, मंगल या केतु से रोहिणी शकट को भेदित होने का फल—

रोहिणीशकटमर्कनन्दनो यदि भिनत्ति रुधिरोऽथवा शिखी ।
किं वदामि यदनिष्टसागरे जगदशेषमुपयाति सङ्क्षयम् ॥ १४ ॥

यदि रोहिणी शकट को शनि, मंगल या केतु भेद करे तो और अमंगल क्या कहूँ सम्पूर्ण विश्व अनिष्ट सागर में पड़ कर नाश होता है, अर्थात् उस समय अमंगल ही अमङ्गल चारों तरफ दिखाई देते हैं।

यहाँ पर गर्ग—

रोहिणीशकटं भौमो भिनत्यर्कसुतोऽथवा। केतुर्वा जगतो मूयात्प्रलयं समुपस्थितम् ॥१४॥

केतूदय का फल—

उदयति सततं यदा शिखी चरति भचक्रमशेषमेव वा।
अनुभवति पुराकृतं तदा फलमशुभं सचराचरं जगत् ॥ १५ ॥

जिस समय केतु सदा दिखाई दे या सम्पूर्ण नक्षत्र मण्डल में विचरण करे उस समय चराचर के साथ सम्पूर्ण जगत् बराबर किये हुये पूर्वार्जित अशुभ फलों का अनुभव करता है ॥ १५ ॥

चन्द्र के संचार वश फल—

धनुःस्थायी रूक्षो रुधिरसदृशः क्षुद्भयकरो
बलोद्योगं चन्द्रः कथयति जयं ज्याऽस्य च यतः।
गवां शृङ्गो गोघ्नो निधनमपि सस्यस्य कुरुते
ज्वलन् धूमायन् वा नृपतिमरणायैव भवति ॥ १६ ॥

यदि चन्द्र धनुषाकार होकर रूक्ष और रक्तवर्ण का दिखाई दे तो दुर्भिक्ष और सेनाओं में परस्पर युद्ध का भय करता है। तथा इस चन्द्र की ज्या जिस तरफ रहती है उस तरफ के राजाओं की विजय होती है। गौ के शृङ्ग की तरह शृङ्ग हो तो गौ और धान्यों का नाश करता है तथा प्रज्वलित या धूम की तरह दिखाई दे तो राजाओं के मरण के लिये होता है ॥ १६ ॥

चन्द्र के संचार वश और फल—

स्निग्धः स्थूलः समशृङ्गो विशालस्तुङ्गश्चोदग्विचरन्नागवीथ्याम्।
दृष्टः सौम्यैरशुभैर्विप्रयुक्तो लोकानन्दं कुरुतेऽतीव चन्द्रः ॥ १७ ॥

यदि स्निग्ध, स्थूल, समान शृङ्ग वाला, विशाल और उन्नत होकर उत्तर तरफ नाग वीथी में स्थित चन्द्र शुभग्रह से देखा जाता हो और पापग्रह से युत न हो तो मनुष्यों को अतिशय आनन्द देता है ॥ १७ ॥

चन्द्र के संचार वश और फल—

पित्र्यमैत्रपुरुहूतविशाखात्वाष्ट्रमेत्य च युनक्ति शशाङ्कः।
दक्षिणेन न शुभः शुभकृत् स्याद्यद्युदक् चरति मध्यगतो वा ॥ १८ ॥

यदि चन्द्रमा मघा, अनुराधा, ज्येष्ठा, विशाखा और चित्रा नक्षत्र में जाकर दक्षिण मार्ग में होकर गमन करे तो अशुभ और उत्तर मार्ग या मध्य में होकर गमन करे तो शुभ करने वाला होता है ॥ १८ ॥

परिघ आदि संज्ञा के लक्षण—

परिघ इति मेघरेखा या तिर्यग्भास्करोदयेऽस्ते वा ।
परिधिस्तु प्रतिसूर्यो दण्डस्त्वृजुरिन्द्रचापनिभः ॥ १९ ॥
उदयेऽस्ते वा भानोर्ये दीर्घा रश्मयस्त्वमोघास्ते ।
सुरचापखण्डमृजु यद्रोहितमैरावतं दीर्घम् ॥ २० ॥

सूर्य के उदय या अस्त समय में तिरछी मेघ की रेखा परिघ संज्ञक, प्रतिसूर्य परिधि संज्ञक और स्पष्ट इन्द्र धनुष के समान रेखा दण्ड संज्ञक होती है। तथा उदय या अस्त समय में सूर्य के लम्बे किरण अमोघ संज्ञक, स्पष्ट इन्द्र धनुष के खण्ड रोहित संज्ञक और लम्बे सीधे इन्द्र धनुष ऐरावत संज्ञक होते हैं ॥ १९-२० ॥

सन्ध्या का लक्षण और उस समय बिम्बवर्ण से फल—

अर्धास्तमयात्सन्ध्या व्यक्तीभूता न तारका यावत् ।
तेजः परिहानिमुखाद्भानोरर्धोदयो यावत् ॥ २१ ॥
तस्मिन् सन्ध्याकाले चिह्नैरेतैः शुभाशुभं वाच्यम् ।
सर्वैरेतैः स्निग्धैः सद्यो वर्षं भयं रूक्षैः ॥ २२ ॥

अर्धास्त सूर्य बिम्ब के अनन्तर स्पष्ट रूप से ताराओं को दिखाई देने तक पश्चिमा सन्ध्या और ताराओं के प्रकाश हानि के समय से अर्धोदित सूर्यबिम्ब काल तक प्राक् संध्या होती है। इस संध्या समय में वक्ष्यमाण चिन्हों के द्वारा शुभाशुभ फल कहना चाहिये, जैसे सब आकाश स्थित बिम्ब गण स्निग्ध हों तो शीघ्र वर्षा और रूखे हों तो भय होता है ॥ २१-२२ ॥

वृष्टि ज्ञान प्रकार—

अच्छिन्नः परिघो वियच्च विमलं श्यामा मयूखा रवेः
स्निग्धा दीधितयः सितं सुरधनुर्विद्युच्च पूर्वोत्तरा ।
स्निग्धो मेघतरुर्दिवाकरकरैरालिङ्गितो वा यदा
वृष्टिः स्याद्यदि वाऽर्कमस्तसमये मेघो महान् छादयेत् ॥ २३ ॥

अखण्डित परिघ, निर्मल आकाश, सूर्य की श्याम वर्ण किरणें, स्निग्ध दीधिति, श्वेत वर्ण के इन्द्र धनुष, पूर्वोत्तरा विद्युत्, और स्निग्ध या सूर्य के किरणों से व्याप्त मेघ वृक्ष हो तो वर्षा होती है। अथवा यदि साय काल में बहुत बड़ा मेघ सूर्य बिम्ब को अच्छादित करे तो भी वृष्टि होती है ॥ २३ ॥

सूर्य के बिम्ब का फल—

खण्डो वक्रः कृष्णो ह्रस्वः काकादिभिर्वा चिह्नैर्विद्धः ।
यस्मिन् देशे रूक्षश्चार्कस्तत्राभावः प्रायो राज्ञः ॥ २४ ॥

जिस देश में खण्डित, कुटिल, कृष्ण, स्वल्प, काक आदि पक्षियों के चिन्हों से व्याप्त या रूक्ष सूर्य बिम्ब दिखाई दे तो प्रायः उस देश के राजा का नाश होता है।

यहाँ पर गर्ग—

खण्डो वा कृष्णवर्णो वा ह्रस्वः छिद्रकोऽथवा।
यत्रार्को दृश्यते तत्र राज्ञो मृत्युं विनिर्दिशेत् ॥ २४ ॥

पक्षियों के द्वारा राजाओं का शकुन विचार—

वाहिनीं समुपयाति पृष्ठतो मांसभुक् खगगणो युयुत्सतः।
यस्य तस्य बलविद्रवो महानग्रगैस्तु विजयो विहङ्गमैः ॥ २५ ॥

युद्ध की इच्छा करने वाले जिस राजा की सेनाओं के पीछे होकर मांस खाने वाले पक्षी समूह गमन करें उस राजा की सेनाओं को युद्ध से भागना पड़ता है। यदि पक्षी गण सेनाओं के आगे होकर गमन करें तो विजय होती है ॥ २५ ॥

सूर्य बिम्ब के द्वारा फल—

भानोरुदये यदि वास्तमये गन्धर्वपुरप्रतिमा ध्वजिनी।
बिम्बं निरुणद्धि तदा नृपतेः प्राप्तं समरं सभयं प्रवदेत् ॥ २६ ॥

सूर्य के उदय या अस्त समय में पताका युत गन्धर्व नगर की प्रतिमा सूर्य बिम्ब को छादित करे तो राजा को भयङ्कर युद्ध की प्राप्ति होगी ऐसा कहना चाहिये।

तथा गर्ग—

आदित्ये सरथा सेना सन्ध्याकाले यदा भवेत्। म(?)यासन्नं विजानीयाद्भूमिपस्य पराजयम् ॥

संध्या के द्वारा दैशिक शुभाशुभ फल—

शस्ता शान्तद्विजमृगघुष्टा स्निग्धाः मृदुपवना च।
पांशुध्वस्ता जनपदनाशं धत्ते रूक्षा रुधिरनिभा वा ॥ २७ ॥

यदि सन्ध्याकाल में सूर्य के विरुद्ध दिशा में मुख करके पक्षीगण और जङ्गली पशु गण मधुर शब्द करें तथा निर्मल थोड़ी थोड़ी वायु चले तो शुभ होता है। यदि धूलियों से व्याप्त, रूक्ष और लोहित वर्ण की संध्या दिखाई दे तो देशों का नाश होता है ॥ २७ ॥

अपनी दक्षता का प्रदर्शन—

यद्विस्तरेण कथितं मुनिभिस्तदस्मिन् सर्वं मया निगदितं पुनरुक्तवर्जम्।
श्रुत्वापि कोकिलरुतं बलिभुग्विरौति यत्तत्स्वभावकृतमस्य पिकं न जेतुम् ॥

गर्ग आदि मुनियोंने विस्तार पूर्वक जिन विषयों को कहा है पुनरुक्त दोष रहते उन सब विषयों को इस मयूरचित्र नामक अध्याय में मैंने कहा है। इतने पर भी यदि दुर्जन गण बोलते ही रहें तो मेरी क्या हानि है? क्योंकि कोयल के शब्द सुन कर भी जो काक शब्द करता है वह स्वाभाविक शब्द है न कि कोयल को जीतने की इच्छा से ॥ २८ ॥

इति 'विमला' हिन्दी टीकायां मयूरचित्रकाध्यायः सप्तचत्वारिंशः ॥ ४७ ॥



## अथ पुष्यस्नानाध्यायः

उसमें प्रथम आगम प्रदर्शन—

मूलं मनुजाधिपतिः प्रजातरोस्तदुपघातसंस्कारात् ।
अशुभं शुभं च लोके भवति यतोऽतो नृततिचिन्ता ॥ १ ॥

इस संसार में प्रजा रूप वृक्ष के मूल स्वरूप राजा है, यतः उस राजा का विघात होने से प्रजाओं का अशुभ और संस्कार से शुभ होता है अतः राजा के शुभ वृद्धि के लिये चिन्ता करनी चाहिये ॥ १ ॥

यहाँ पर आगम प्रदर्शन—

या व्याख्याता शान्तिः स्वयम्भुवा सुरगुरोर्महेन्द्रार्थे ।
तां प्राप्य वृद्धगर्गः प्राह यथा भागुरेः शृणुत ॥ २ ॥

जो शान्ति इन्द्र के लिये ब्रह्माजी ने बृहस्पति से कही थी, उसी को पाकर वृद्धगर्गाचार्य ने भागुरि से जिस तरह कही उसी तरह उस शान्ति को सुनो ।

यहाँ पर वृद्धगर्ग—

देवाश्च दितिजैः सार्धं स्पर्धमाना हि मानिनः । परस्परं महद्युद्धं चक्रुः सर्वे सुरासुराः ॥
ततो दैत्यगणैः क्रुद्धैर्देवाः सर्वे विनिर्जिताः । ततोऽङ्गिराः सुरगुरुर्ध्यानसक्तोऽभवत्पुरा ॥
पुरन्दराभिषेकार्थं बृहस्पतिरकल्पयत् । तिष्यमाश्रीयनक्षत्रं यस्य देवो बृहस्पतिः ॥
तेन चैवाभिषिक्तश्च देवराजः पुरन्दरः । ततो वज्रसमारूढो नाशयामास दानवान् ॥
देवाश्च हृष्टमनसः पुरीं प्राप्यामरावतीम् । पुष्यस्नानं यत्नतः तदारभ्य प्रवर्तितम् ॥२॥

पुष्य स्नान करने की विधि—

पुष्यस्नानं नृपतेः कर्तव्यं दैववित्पुरोधाभ्याम् ।
नातः परं पवित्रं सर्वोत्पातान्तकरमस्ति ॥ ३ ॥

ज्यौतिषि और पुरोहित के द्वारा राजा को पुष्य स्नान करना चाहिये । इससे अधिक पवित्र और सब उत्पातों को नाश करने वाला दूसरा कोई उपाय नहीं है ॥३॥

पुष्य स्नान करने का स्थान—

श्लेष्मातकाक्षकण्टकिकटुतिक्तविगन्धिपादपविहीने ।
कौशिकगृध्रप्रभृतिभिरनिष्टविहगैः परित्यक्ते ॥ ४ ॥
तरुणतरुगुल्मवल्लीलताप्रतानान्विते वनोद्देशे ।
निरुपहतपत्रपल्लवमनोज्ञमधुरद्रुमप्राये ॥ ५ ॥

श्लेष्मातक ( लसौढ़ा ), अक्ष ( बहेड़ा ), कण्टकी ( खैर आदि ), कटु, तिक्त ( निम्बु आदि ) और दुर्गन्धि युत वृक्षों से रहित, उल्लू, गिद्ध आदि अशुभ कारक पक्षियों से रहित, नूतन वृक्ष, गुल्म, लताओं के समुदाय से युत, पत्र, पल्लव, सुन्दर, मधुर ( स्वादु युत ) वृक्षों के समूह से युत वन के समीप में राजा को पुष्य स्नान करना चाहिये ॥ ४—५ ॥

पुण्य स्नान करने का और स्थान—

क्रकवाकुजीवजीवकशुकशिखिशतपत्रचापहारीतैः ।
क्रकरचकोरकपिञ्जलवञ्जुलपारावतश्रीकैः ॥ ६ ॥
कुसुमरसपानमत्तद्विरेफपुंस्कोकिलादिभिश्चान्यैः ।
विरुते वनोपकण्ठे क्षेत्रागारे शुचावथवा ॥ ७ ॥

मुर्गा, तीतर, तोता, मयूर, शतपत्र ( कठफोरवा ), चाप (नीलकण्ठ), हारीत ( हारिल ), क्रकर ( करील, चकोर, कपिञ्जल, वञ्जुल, कबूतर, श्रीकण्ठ इन पक्षियों के शब्दों से युक्त पुष्पों के रसास्वादन से मत्त भ्रमर, श्रेष्ठ कोकिल आदि और अन्य सुन्दर पक्षियों के शब्दों से युत वन के समीप शुद्ध पुण्य भूमि में पुण्य स्नान करना चाहिये ॥ ६–७ ॥

पुण्य स्नान करने का और भी स्थान—

ह्लादिनीविलासिनीनां जलखगनखविक्षतेषु रम्येषु ।
पुलिनजघनेषु कुर्याद् दृङ्मनसोः प्रीतिजननेषु ॥ ८ ॥

जलचर पक्षी रूप नखों से क्षत, दृष्टि और मन को आनन्ददायक नदी रूप कामिनियों के तट रूप सुन्दर जंघाओं पर ( सुन्दर नदी तट पर ) पुण्य स्नान करना चाहिये ॥ ८ ॥

पुण्य स्नान करने का और भी स्थान—

प्रोत्प्लुतहंसच्छत्रे कारण्डवकुररसारसोद्गीते ।
फुल्लेन्दीवरनयने सरसि सहस्राक्षकान्तिधरे ॥ ९ ॥

उड़ते हुये हंस रूप छत्र वाले कारण्डव, कुरर और सारस पक्षियों के ध्वनि रूप गाने से युत, खिले हुये नील कमल रूप नेत्रों से युत अत एव इन्द्र के समान कान्ति वाले सरोवर के तीर पर स्नान करना चाहिये ॥ ९ ॥

पुण्य स्नान करने का और भी स्थान—

प्रोत्फुल्लकमलवदनाः कलहंसकलप्रभाषिण्यः ।
प्रोत्तुङ्गकुड्मलकुचा यस्मिन्नलिनीविलासिन्यः ॥ १० ॥

खिले हुए कमल रूप मुख वाली, राजहंस के मधुर शब्द रूप वाक्य वाली और कमल के कली रूप ऊँचे स्तन वाली पुष्करिणी रूप स्त्री के जंघा ( तट ) पर पुण्य स्नान करना चाहिये ॥ १० ॥

पुण्य स्नान करने का और भी स्थान—

कुर्याद्गोरोमन्थजफेनलवशकृत्खुरक्षतोपचिते ।
अचिरप्रसूतहुङ्कृतवल्गितवत्सोत्सवे गोष्ठे ॥ ११ ॥

चिन्ता करे उसको सम्मुख स्थित देखे या उनका स्पर्श करे तो क्रम से उसीका जन्म कहना चाहिये अर्थात् पुरुष के दर्शन आदि से पुरुष का, स्त्री से स्त्री का और नपुंसक से नपुंसक का जन्म कहना चाहिये। इस समय आसव, अन्न, पुष्प, फल का दर्शन शुभ होता है ॥ ३६ ॥

गर्भ चिन्ता का ज्ञान—

अङ्गुष्ठेन भ्रूदरं वाङ्गुलिं वा स्पृष्ट्वा पृच्छेद्गर्भचिन्ता तदा स्यात्।
मध्वाज्याद्यैर्हेमरत्नप्रवालैरग्रस्थैर्वा मातृधात्र्यात्मजैश्च ॥ ३७ ॥

यदि स्त्री अपने अंगूठे से भ्रू युगल, पेट या अङ्गुलियों का स्पर्श करके प्रश्न करे या प्रश्न काल में मधु, घृत आदि (शोभन फल आदि), सुवर्ण, रत्न, मूँगा, मोती, धाई या पुत्र सम्मुख दिखाई दे तो गर्भ की चिन्ता कहनी चाहिये ॥ ३७ ॥

गर्भ और गर्भपात का ज्ञान—

गर्भयुता जठरे करगे स्याद्दुष्टनिमित्तवशाच्चदुदासः।
कर्षति तज्जठरं यदि पीठोत्पीडनतः करगे च करेऽपि ॥ ३८ ॥

यदि प्रश्न काल में स्त्री पेट पर हाथ रख कर प्रश्न करे तो गर्भ कहना चाहिये। यदि उस समय अशकुन दिखाई दे, प्रश्न करने वाली पीठ को मल कर पेट को खुजलावे या हाथ में हाथ देकर प्रश्न करे तो गर्भपात कहना चाहिये ॥ ३८ ॥

गर्भ होगा या नहीं—

घ्राणाया दक्षिणे द्वारे स्पृष्टे मासोत्तरं वदेत्।
वामेऽब्दौ कर्ण एवं मा द्विचतुर्भः श्रुतिस्तने ॥ ३९ ॥

'गर्भ होगा या नहीं' इस तरह के प्रश्न काल में स्त्री यदि नासिका के दक्षिण द्वार (पिङ्गला नाडी) का स्पर्श करे तो एक मास बाद, वाम द्वार (इडा नाडी) का स्पर्श करे तो दो वर्ष में, दक्षिण कर्ण का स्पर्श करे तो दो मास बाद, वाम कर्ण का स्पर्श करे तो दो वर्ष बाद, दक्षिण स्तन का स्पर्श करे तो चार साल बाद और वाम स्तन का स्पर्श करे तो दो वर्ष में गर्भ स्थिति होगी ऐसा कहना चाहिये ॥ ३९ ॥

अङ्ग स्पर्श से सन्तान संख्या ज्ञान—

वेणीमूले त्रीन् सुतान् कन्यके द्वे कर्णे पुत्रान् पञ्च हस्ते त्रयं च।
अङ्गुष्ठान्ते पञ्चकं चानुपूर्व्या पादाङ्गुष्ठे पार्ष्णियुग्मेऽपि कन्याम् ॥ ४० ॥

यदि 'मुझे कितनी सन्तान होगी' इस तरह के प्रश्न काल में स्त्री केशपाश का स्पर्श करे तो तीन लड़के और दो लड़कियाँ, कान का स्पर्श करे तो पांच लड़के, हाथ का स्पर्श करे तो तीन लड़के, कनिष्ठा अङ्गुलि का स्पर्श करे तो एक लड़का, अनामिका का स्पर्श करे तो दो लड़के, मध्यमा का स्पर्श करे तो तीन लड़के, तर्जनी का स्पर्श करे तो चार लड़के, अंगूठे का स्पर्श करे तो पांच लड़के और पांव के अंगूठे का या दोनों एड़ियों का स्पर्श करे तो केवल एक कन्या कहनी चाहिये ॥ ४० ॥

उरु आदि अङ्ग स्पर्श से सन्तान संख्या ज्ञान—

सव्यासव्योरुसंस्पर्शे स्रुते कन्यासुतद्वयम्।
स्पृष्टे ललाटमध्यान्ते चतुस्त्रितनया भवेत्॥ ४१॥

यदि पूर्वोक्त प्रश्नकाल में स्त्री दक्षिण उरु का स्पर्श करे तो दो लड़कियाँ, वाम उरु का स्पर्श करे तो दो लड़के, ललाट के मध्य का स्पर्श करे तो चार लड़कियाँ और ललाट के अन्त का स्पर्श करे तो तीन लड़कियाँ होती हैं॥ ४१॥

किस नक्षत्र में सन्तान पैदा होगी—

शिरोललाटभ्रूकर्णगण्डं हनुरदा गलम्।
सव्यापसव्यस्कन्धश्च हस्तौ चिबुकनालकम्॥ ४२॥
उरः कुचं दक्षिणमप्यसव्यं हृत्पार्श्वमेवं जठरं कटिश्च।
स्फिक्पायुसन्ध्यूरुयुगं च जानू जङ्घेऽथ पादाविति कृत्तिकादौ॥४३॥

'सन्तान किस नक्षत्र में पैदा होगी' इस तरह के प्रश्नकाल में यदि स्त्री शिर, ललाट, भौं, कान, गाल, कनपटी, दाँत, गर्दन, दक्षिण स्कन्ध, वाम स्कन्ध, दोनों हाथ, ठोढ़ी, कण्ठ, छाती, दक्षिण स्तन, वाम स्तन, हृदय, दक्षिण बगल, वाम बगल, पेट, कमर, स्फिक् (कूल्हा) और गुदा की सन्धि, दक्षिण उरु, वाम उरु, जानु, जंघा और पाँव स्पर्श करे तो क्रम से कृत्तिका आदि नक्षत्र में जन्म कहना चाहिये। जैसे शिर का स्पर्श करे तो कृत्तिका, ललाट का स्पर्श करे तो रोहिणी, भौं का स्पर्श करे तो मृगशिरा इत्यादि में जन्म कहना चाहिये॥ ४२–४३॥

उपसंहार—

इति निगदितमेवङ्गात्रसंस्पर्शलक्ष्म
प्रकटमभिमतार्थ्यं वीक्ष्य शास्त्राणि सम्यक्।
विपुलमतिरुदारो वेत्ति यः सर्वमेत-
न्नरपतिजनताभिः पूज्यतेऽसौ सदैव॥ ४४॥

सब शास्त्रों को अच्छी तरह देख कर अभीष्ट सिद्धि के लिये यह अति स्पष्ट 'अवयव-स्पर्शन-लक्षण' कहा गया है। जो अतिशय बुद्धिमान् उदार दैवज्ञ इसको समस्त जान लेता है वह सदा राजा और प्रजा से पूजित रहता है॥ ४४॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायामङ्गविद्याध्याय एकपञ्चाशत्तमः॥ ५१॥



## अथ पिटकलक्षणाध्यायः

ब्राह्मण आदि वर्णों का पिटक लक्षण—

सितरक्तपीतकृष्णा विप्रादीनां क्रमेण पिटका ये ।
ते क्रमशः प्रोक्तफला वर्णानां(१) नाग्रजातानाम् ॥ १ ॥

ब्राह्मण आदि चार वर्णों को क्रम से सफेद, लाल, पीली और काली फुन्सी आगे कथित फल देने वाली होती है, किन्तु ब्राह्मणों को छोड़ कर अर्थात् केवल सफेद फुन्सी ब्राह्मणों को। सफेद और लाल क्षत्रियों को। सफेद, लाल और पीली वैश्यों को तथा सफेद, लाल, पीली और काली फुन्सी शूद्रों को फल देने वाली होती है ॥ १ ॥

विशेष कर पिटक का फल—

सुस्निग्धव्यक्तशोभाः शिरसि धनचयं मूर्ध्नि सौभाग्यमारा-
द्दौर्भाग्यं भ्रूयुगोत्थाः प्रियजनघटनामाशु दुःशीलतां च ।
तन्मध्योत्थाश्च शोकं नयनपुटगता नेत्रयोरिष्टदृष्टिं
प्रव्रज्यां शङ्खदेशेऽश्रुजलनिपतनस्थानगा रान्ति चिन्ताम् ॥ २ ॥

यदि सुन्दर, निर्मल और स्पष्ट कान्ति वाली फुन्सी सिर में हो तो धन संचय मस्तक में हो तो शीघ्र सौभाग्य, भ्रू युगल में हो तो दौर्भाग्य, भ्रू मध्य में हो तो शीघ्र इष्ट बन्धुओं का संयोग और दुःशीलता, नेत्रपुट में हो तो शोक, दोनों नेत्रों में हो तो इष्ट दर्शन, शंख स्थान में हो तो प्रव्रज्या ( सन्यास ) तथा अश्रुपात के स्थान में हो तो चिन्ता करती है ॥ २ ॥

विशेष कर पिटक का और फल—

घ्राणागण्डे वसनसुतदावोष्ठयोरन्नलाभं
कुर्युस्तद्वच्चिबुकतलगा भूरि वित्तं ललाटे ।
हन्वोरेवं गलकृतपदा भूषणान्यन्नपाने
श्रोत्रे तद्भूषणगणमपि ज्ञानमात्मस्वरूपम् ॥ ३ ॥

यदि नासिका में फुन्सी हो तो वस्त्र लाभ, गाल में हो तो पुत्र लाभ, ओठ और ठोढी में हो तो अन्न लाभ, ललाट तथा हनु में हो तो अधिक धन लाभ, कण्ठ में हो तो भूषण, अन्न और पान वस्तु का लाभ तथा कान में हो तो कान के आभूषणों का लाभ और अध्यात्म ज्ञान होता है ॥ ३ ॥

---

( १ ) 'वर्णानामग्रजादीनाम्' इति पाठान्तरम् । अत्र पक्षे अग्रजादीनां=विप्रादीनाम्, वर्णानां ( चतुर्णाम् ) ये पिटकाः सितरक्तपीतकृष्णाः ते क्रमशः प्रोक्तफला इत्यन्वयः ।

विशेष कर पिटक का और फल—

शिरःसन्धिग्रीवाहृदयकुचपार्श्वोरसि गता
अपोघातं घातं सुततनयलाभं शुचमपि ।
प्रियप्राप्तिं स्कन्धेऽप्यटनमथ भिक्षार्थमसकृ-
द्विनाशं कक्षोत्था विदधति धनानां बहुमुखम् ॥ ४ ॥

यदि शिर की सन्धि, गर्दन, हृदय, स्तन, बगल और छाती में फुन्सी हो तो क्रम से शस्त्र पीड़ा, साघात, पुत्र लाभ, शोक और प्रिय वस्तु की प्राप्ति होती है। तथा कन्धे में हो तो भिक्षा के लिये बार-बार भ्रमण, कोख में हो तो धनों का अनेक तरह से नाश होता है ॥ ४ ॥

विशेष कर पिटक का और फल—

दुःखशत्रुनिचयस्य विनाशं पृष्ठबाहुयुगजा रचयन्ति ।
संयमं च मणिबन्धनजाता भूषणाद्यमुपबाहुयुगोत्थाः ॥ ५ ॥

यदि पीठ में फुन्सी हो तो दुःख समूह का और बाँह में हो तो शत्रु समुदाय का नाश करती है। मणि बन्ध में हो तो हाथों का बन्धन और दोनों बाहु के समीप हो तो भूषण, आदि ( अन्न, वस्त्र ) का लाभ कराती है ॥ ५ ॥

विशेष कर पिटक का और फल—

धनाप्तिं सौभाग्यं शुचमपि कराङ्गुल्युदरगाः
सुपानान्नं नाभौ तदध इह चौरैर्धनहृतिम् ।
धनं धान्यं वस्तौ युवतिमथ मेढ्रे सुतनयान्
धनं सौभाग्यं वा गुदवृषणजाता विदधति ॥ ६ ॥

यदि हाथ में फुन्सी हो तो धन लाभ, अङ्गुलियों में हो तो सौभाग्य, पेट में हो तो शोक, नाभि में हो तो सुन्दर अन्न जल का लाभ, नाभि के नीचे हो तो चोरों से धन का हरण, वस्ति ( नाभि और लिङ्ग के मध्य ) में हो तो धन धान्य लाभ, लिङ्ग में हो तो स्त्री और सुन्दर पुत्रों की प्राप्ति, गुदा में हो तो धन लाभ तथा अण्ड कोश में हो तो सौभाग्य करती है ॥ ६ ॥

विशेष कर पिटक का और फल—

ऊर्वोर्यानाङ्गनालाभं जान्वोः शत्रुजनात् क्षतिम् ।
शस्त्रेण जङ्घयोर्गुल्फेऽध्वबन्धक्लेशदायिनः ॥ ७ ॥

यदि ऊरु में फुन्सी हो तो वाहन और स्त्री का लाभ, जानु में हो तो शत्रुओं से क्षति, जांघ में हो तो शस्त्र से विनाश, तथा गुल्फ ( टखना = पाँव की गांठी ) में हो तो मार्ग और बन्धन में कष्ट देती है ॥ ७ ॥

विशेष कर पिटक का और फल—

स्फिक्पार्ष्णिपादजाता धननाशागम्यगमनमध्वानम् ।
बन्धनमङ्गुलिनिचयेऽङ्गुष्ठे च ज्ञातिलोकतः पूजाम् ॥ ८ ॥

यदि स्फिक् ( कुल्हा ) में फुन्सी हो तो धन नाश, एड़ी में हो तो अगम्य स्थान में गमन, पाँव में हो तो भ्रमण, अङ्गुलियों में बन्धन और अंगूठे में हो तो बन्धुओं से पूजा सत्कार की प्राप्ति कराती है ॥ ८ ॥

यहाँ पर विशेष फल—

उत्पातगण्डपिटका दक्षिणतो वामतस्त्वभीघाताः ।
धन्या भवन्ति पुंसां तद्विपरीताश्च नारीणाम् ॥ ९ ॥

उत्पात ( अङ्गस्पन्दन ), गण्ड ( एक प्रकार की फुन्सी ) और फुन्सी दक्षिण में आघात तथा वाम में पुरुषों के शुभ होते हैं । इनके विपरीत स्त्रियों के, जैसे उत्पात, गण्ड और पिटक वाम में आघात तथा दक्षिण में शुभ होते हैं ॥ ९ ॥

अन्य चिन्हों के फल निर्देश प्रकार—

इति पिटकविभागः प्रोक्त आमूर्धतोऽयं
व्रणतिलकविभागोऽप्येवमेव प्रकल्प्यः ।
भवति मशकलक्ष्मावर्तजन्मापि तद्व-
द्विगदितफलकारि प्राणिनां देहसंस्थम् ॥ १० ॥

इस तरह शिर से लेकर प्रत्येक अङ्ग की फुन्सियों के फल कहे गये हैं । इसी तरह व्रण और तिल के फल की भी कल्पना करनी चाहिये । तथा प्राणियों के शरीर में मशक, चिन्ह और रोमावर्त्त अन्य फल भी पूर्वोक्तानुसार ही होते हैं ॥ १० ॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां पिटकलक्षणाध्यायः द्विपञ्चाशत्तमः ॥ ५२ ॥

॥ इति पूर्वार्द्धं समाप्तम् ॥

# अथोत्तरार्द्धः



## अथ वास्तुविद्याध्यायः

वहाँ पर प्रथम आगम प्रदर्शन—

वास्तुज्ञानमथातः कमलभवान्मुनिपरम्परायातम् ।
क्रियतेऽधुना मयेदं विदग्धसांवत्सरप्रीत्यै ॥ १ ॥

अब इसके बाद ब्रह्माजी के पास से मुनि परम्परागत इस वास्तु ज्ञान को चतुर दैवज्ञों की प्रसन्नता के लिये मैं कहता हूँ ॥ १ ॥

वास्तु ज्ञान की उत्पत्ति—

किमपि किल भूतमभवद्रुन्धानं रोदसी शरीरेण ।
तदमरगणेन सहसा विनिगृह्याधोमुखं न्यस्तम् ॥ २ ॥
यत्र च येन गृहीतं विबुधेनाधिष्ठितः स तत्रैव ।
तदमरमयं विधाता वास्तुनरं कल्पयामास ॥ ३ ॥

प्राचीन काल में अपने शरीर से पृथ्वी और आकाश को ढाँकने वाला कोई अपरिचित व्यक्ति उत्पन्न हुआ। उसको सहसा देवताओं ने पकड़कर नीचे मुख करके पृथ्वी पर स्थापित कर दिया। उस समय जो देवता जिस अङ्ग को पकड़े थे उन्होंने उस अङ्ग में अपना स्थान बना लिया, उस देवमय अपरिचित व्यक्ति को ब्रह्मा जी ने वास्तु पुरुष नाम से कल्पित किया।

यहाँ पर बृहस्पति—

पुरा कृतयुगे ह्यासीन्महद्भूतं समुत्थितम्। व्याप्यमानं शरीरेण सकलं भुवनं ततः।
तद्दृष्ट्वा विस्मयं देवा गताः सेन्द्रा भयावृताः। ततस्तैः क्रोधसन्तप्तैर्गृहीत्वा तमथासुरम् ॥
विनिक्षिप्तमधोवक्त्रं स्थितास्तत्रैव ते सुराः। तमेव वास्तुपुरुषं ब्रह्मा समभिकल्पयेत् ॥

नृपों के गृह का प्रमाण—

उत्तममष्टाभ्यधिकं हस्तशतं नृपगृहं पृथुत्वेन ।
अष्टाष्टोनान्येवं पञ्च सपादानि दैर्घ्येण ॥ ४ ॥

राजगृह में १०८ हाथ विस्तार उत्तम है और चार गृह में आठ-आठ हाथ कम करके विस्तार होना चाहिये, तथा सपाद विस्तार दैर्घ्य होना चाहिये। जैसे उत्तम गृह में १०८ हाथ विस्तार, १३० हाथ दैर्घ्य। द्वितीय में १०० हाथ विस्तार, १२५ हाथ दैर्घ्य, तृतीय गृह में ९२ हाथ विस्तार, ११५ हाथ दैर्घ्य। चतुर्थ गृह में ८४ हाथ

विस्तार, ११५ हाथ दैर्घ्य और पाँचवें गृह मे ७६ हाथ विस्तार, ९५ हाथ दैर्घ्य होना चाहिये।

यहाँ पर काश्यप—

अष्टोत्तरं हस्तशतं विस्ताराद्भूपमन्दिरम्। कार्यं प्रधानमन्यानि तथाष्टाष्टोनितानि तु॥—
विस्तारं पादसंयुक्तं दैर्घ्यं तेषां प्रकल्पयेत्। एवं पञ्च नृपः कुर्याद्गृहाणां च पृथक् पृथक्॥

सेनापति के गृह का प्रमाण—

षड्भिः षड्भिर्हीना सेनापतिसद्मनां चतुःषष्टिः।
एवं पञ्चगृहाणि षड्भागसमन्विता दैर्घ्यम्॥ ५॥

सेनापति का प्रथम गृह का विस्तार ६४ हाथ का बनावे, शेष चार मकानों में छै-छै हाथ कम करके विस्तार रखना चाहिये और विस्तार से षष्ठांश अधिक दैर्घ्य बनाना चाहिये। जैसे प्रथम गृह का विस्तार ६४, दैर्घ्य ७४ हाथ १६ अंगुल। द्वितीय गृह का विस्तार ५८ हाथ, दैर्घ्य ६७ हाथ १६ अंगुल। तृतीय गृह का विस्तार ५२ हाथ, दैर्घ्य ६० हाथ १६ अंगुल। चौथे गृह का विस्तार ४६ हाथ, दैर्घ्य ५३ हाथ १६ अंगुल। पाँचवें गृह का विस्तार ४० हाथ, दैर्घ्य ४६ हाथ १६ अंगुल होना चाहिये॥ ५॥

मन्त्री के गृह का प्रमाण—

षष्टिश्चतुश्चतुर्भिर्हीना वेश्मानि पञ्च सचिवस्य।
स्वाष्टांशयुतो दैर्घ्यं तदर्धतो राजमहिषीणाम्॥ ६॥

मन्त्री के गृह में पहले गृह का विस्तार ६० हाथ होता है। बाकी चार मकानों में चार चार हाथ कम करके बनाना चाहिये। जैसे पहले घर का विस्तार ६०,, दैर्घ्य ६७।१२। दूसरे घर का विस्तार ५६, दैर्घ्य ६३। तीसरे घर का विस्तार ५२ दैर्घ्य ५८।१२। चौथे घर का विस्तार ४८, दैर्घ्य ५४ और पाँचवें घर का विस्तार ४४, दैर्घ्य ४९।१२ होना चाहिये। इसके आधे विस्तार दैर्घ्य मे राजमहिषी का गृह बनाना चाहिये। यथा प्रथम गृह का विस्तार ३०, दैर्घ्य ३३।१८। द्वितीय गृह का विस्तार २८, दैर्घ्य ३१।१२। तृतीय गृह का विस्तार २६, दैर्घ्य २९।६। चतुर्थ गृह का विस्तार २४, दैर्घ्य २७। पञ्चम गृह का विस्तार २२, दैर्घ्य २४।१८ होना चाहिये।

युवराज और भृत्यों के गृह प्रमाण—

षड्भिः षड्भिश्चैवं युवराजस्यापवर्जिताऽशीतिः।
त्र्यंशान्विता च दैर्घ्यं पञ्च तदर्धैस्तदनुजानाम्॥ ७॥

इसी प्रकार युवराज को पाँच घर बनाना चाहिये। जिसमें प्रथम गृह का विस्तार ८० हाथ का करना और बाकी चार मकानों में ६–६ हाथ कम करके विस्तार कल्पना करनी चाहिये। जैसे दूसरे घर का विस्तार ७४ तीसरे का ६८ चौथे का ६२ और पाँचवें का ५६ हाथ होना चाहिये। विस्तार में विस्तार का तीसरा

भाग जोड कर दैर्घ्य क्रम से १०६।१६, ९८।१६, ९०।१६, ८२।१६, और ७४।१६, कल्पना करे। इसी तरह युवराज के गृह का आधा विस्तार और दैर्घ्य युवराज के छोटे भाई और मूंत्र्यों का होना चाहिये। यथा युवराजानुज का विस्तार ४०, ३७, ३४, ३१, २८, दैर्घ्य ५३।८, ४९।८, ४५।८, ४१।८, ३७।८ ॥ ७ ॥

सामन्त, प्रधान राजपुरुषों के गृह प्रमाण—

नृपसचिवान्तरतुल्यं सामन्तप्रवरराजपुरुषाणाम् ।
नृपयुवराजविशेषः कञ्चुकिवेश्याकलाज्ञानाम् ॥ ८ ॥

पूर्वोक्त राजा के पाँच गृह और मन्त्री के पाँच गृह जो हैं उन दोनों के विस्तार के अन्तर तुल्य विस्तार और दैर्घ्य के अन्तर तुल्य दैर्घ्य लेकर माण्डलिक राजा और प्रधान राजपुरुष का घर बनाना चाहिये। एवं राजा और युवराज के गृह के अन्तर तुल्य कञ्चुकी, वेश्या और कलाज्ञाता का घर बनाना चाहिये ॥ ८ ॥

अधिकारी आदि के गृह प्रमाण—

अध्यक्षाधिकृतानां सर्वेषामेव कोशरतितुल्यम् ।
युवराजमन्त्रिविवरं कर्मान्ताध्यक्षदूतानाम् ॥ ९ ॥

अश्वशाला, गजशाला और गोशाला के अधिकारियों तथा और कार्यों के जो मालिक हैं, उन सबके लिये कोश या रति गृह के बराबर गृह बनाना चाहिये। तथा कर्मशाला में जो मालिक हैं उनका और दूतों का गृह युवराज और मन्त्री के गृह के दैर्घ्य विस्तार का जो अन्तर उसके बराबर दैर्घ्य विस्तार लेकर बनाना चाहिये ॥ ९ ॥

स्फुटार्थं चक्रम्

| ज्ञातयः | | हस्त | अङ्गुल | हस्त | अङ्गुल | हस्त | अङ्गुल | हस्त | अङ्गुल | हस्त | अङ्गुल | प्रमाणम् |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| राज्ञः | | १०८ | ० | १०० | ० | ९२ | ० | ८४ | ० | ७६ | ० | विस्तारः |
| | | १३५ | ० | १२५ | ० | ११५ | ० | १०५ | ० | ९५ | ० | दैर्घ्यम् |
| सेनापतेः | | ६४ | ० | ५८ | ० | ५२ | ० | ४६ | ० | ४० | ० | विस्तारः |
| | | [illegible] | १६ | ६७ | १६ | ६० | १६ | ५३ | १६ | ४६ | १६ | दैर्घ्यम् |
| मन्त्रिणः | | ६० | ० | ५६ | ० | ५२ | ० | ४८ | ० | ४४ | ० | विस्तारः |
| | | ६७ | १२ | ६३ | ० | ५८ | १२ | ५४ | ० | ४९ | १२ | दैर्घ्यम् |
| राजमहिषीणाम् | | ३० | ० | २८ | ० | २६ | ० | २४ | ० | २२ | ० | विस्तारः |
| | | ३३ | १८ | ३१ | १२ | २९ | ६ | २७ | ० | २४ | १२ | दैर्घ्यम् |
| युवराजस्य | | ८० | ० | ७४ | ० | ६८ | ० | ६२ | ० | ५६ | | विस्तारः |
| | | १०६ | १६ | ९८ | १६ | ९० | १६ | ८२ | १६ | ७४ | १६ | दैर्घ्यम् |

स्फुटार्थं चक्रम्

| शालय- | हस्त | अङ्गुल | हस्त | अङ्गुल | हस्त | अङ्गुल | हस्त | अङ्गुल | हस्त | अङ्गुल | प्रमाणम् |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| युवराजा- | ४० | ० | ३७ | ० | ३४ | ० | ३१ | ० | २८ | ० | विस्तारः |
| नुजस्य | ५३ | ८ | ४९ | ८ | ४५ | ८ | ४१ | ८ | ३७ | ८ | दैर्घ्यम् |
| साम- | ४८ | ० | ४४ | ० | ४० | ० | ३६ | ० | ३२ | ० | विस्तारः |
| न्तस्य | ६७ | १२ | ६२ | ० | ५६ | १२ | ५१ | ० | ४५ | १२ | दैर्घ्यम् |
| कञ्चुकिवे- | २८ | ० | २६ | ० | २४ | ० | २२ | ० | २० | ० | विस्तारः |
| श्याकला- शानाम् | २८ | ८ | २६ | ८ | २४ | ८ | २२ | ८ | २० | ८ | दैर्घ्यम् |
| कर्माध्य- | २० | ० | १८ | ० | १६ | ० | १४ | ० | १२ | ० | विस्तारः |
| क्षस्य | २९ | ४ | २५ | १६ | २२ | ४ | २८ | १६ | २५ | ४ | दैर्घ्यम् |
| ज्यौतिषि | ४० | ० | ३६ | ० | ३२ | ० | २८ | ० | २४ | ० | विस्तारः |
| पुरोहित- वैद्यानाम् | ४६ | १६ | ४२ | ० | ३७ | ८ | ३२ | १६ | २८ | ० | दैर्घ्यम् |

राज-ज्यौतिषी आदि के गृह प्रमाण—

चत्वारिंशद्धीना चतुश्चतुर्भिस्तु पञ्च यावदिति ।

षड्भागयुता दैर्घ्यं दैवज्ञपुरोधसोर्भिषजः ॥ १० ॥

ज्यौतिषी, वैद्य और पुरोहितों को गृह बनाने में प्रथम गृह का विस्तार ४०, द्वितीय का ३६, तृतीय का ३२, चौथे का २८ पाँचवें का २४ और सबके अपने-अपने छठे भाग जोड़ कर जो हो उतना दैर्घ्य होना चाहिये, यथा ४६।१६, ४२, ३७।८, ३२।१६, २८ ॥ १० ॥

गृह की ऊँचाई और एक शाल गृह के दैर्घ्य प्रमाण—

वास्तुनि यो विस्तारः स एव चोच्छ्रायनिश्चयः शुभदः ।

शालैकेषु गृहेष्वपि विस्ताराद्द्विगुणितं दैर्घ्यम् ॥ ११ ॥

गृह में विस्तार के तुल्य ऊँचाई होनी चाहिये । तथा एक शाल वाले गृह में विस्तार से द्विगुणित दैर्घ्य होना चाहिये ।

यहाँ पर काश्यप—

यत् शालगृहेष्वेवमुच्छ्रायो व्याससम्मितः । विस्तारं द्विगुणं दैर्घ्यमेकशालयुतस्य च ॥११॥

ब्राह्मण आदि चारों वर्णों के गृह का विस्तार और दैर्घ्य—

चातुर्वर्ण्यव्यासो द्वात्रिंशत् सा चतुश्चतुर्हीना ।

आषोडशादिति परं न्यूनतरमतीवहीनानाम् ॥ १२ ॥

सदशांशं विप्राणां क्षत्रस्याष्टांशसंयुतं दैर्घ्यम्।
षड्भागयुतं वैश्यस्य भवति शूद्रस्य पादयुतम्॥ १३॥

ब्राह्मण आदि चारों वर्णों के गृहों का विस्तार क्रम से ३२ हाथ में चार-चार हाथ कम करके १६ हाथ पर्यन्त बनाना चाहिये। जैसे ३२, २८, २४, २० या १६ हाथ ब्राह्मणों के गृह का, २८, २४, २० या १६ हाथ क्षत्रियों के गृह का, २४, २० या १६ हाथ वैश्यों के गृह का तथा २० या १६ हाथ शूद्रों के गृह का विस्तार बनाना चाहिये। इससे कम विस्तार का गृह नीच जातियों को बनाना चाहिये। ब्राह्मणों के गृह का दैर्घ्य विस्तार से दशमांश अधिक, क्षत्रियों के अष्टमांश, वैश्यों के षष्ठांश और शूद्रों के गृह का दैर्घ्य विस्तार से चतुर्थांश अधिक होना चाहिये।

किरणाख्य तन्त्र में—

हस्तद्वात्रिंशता युक्तो विस्तारः स्याद्द्विजालये। विस्तारं सदशांशं तु दैर्घ्यं तस्य प्रकल्पयेत्॥
त्रयाणां क्षत्रियादीनां मानं यत्पूर्वंचोदितम्। तच्चतुर्भिः करैस्तावत् ह्रासयेदनुपूर्वशः॥
एषामष्टांशषड्भागपाददैर्घ्यं क्रमाद्भवेत्॥ १२–१३॥

कोशगृह और राजपुरुष के गृह का प्रमाण—

नृपसेनापतिगृहयोरन्तरमानेन कोशरतिभवने।
सेनापतिचातुर्वर्ण्यविवरतो राजपुरुषाणाम्॥ १४॥

राजा और सेनापति के गृह के अन्तर तुल्य कोश (खज़ाना) का घर और रतिभवन (क्रीडागृह) बनावे, तथा सेनापति और चारों वर्णों के गृह के अन्तर तुल्य राजपुरुषों का घर बनावे। जैसे सेनापति और ब्राह्मण के गृह के अन्तर तुल्य ब्राह्मण राजपुरुषों का, सेनापति और क्षत्रिय के गृह के अन्तर तुल्य क्षत्रिय राजपुरुषों का, सेनापति और वैश्य के गृह के अन्तर तुल्य वैश्य राजपुरुषों का तथा सेनापति और शूद्र के गृह के अन्तर तुल्य शूद्र राजपुरुषों का घर बनाना चाहिये॥ १४॥

स्फुटार्थं चक्रम्

| जातयः | हस्त | अङ्गुल | हस्त | अङ्गुल | हस्त | अङ्गुल | हस्त | अङ्गुल | हस्त | अङ्गुल | प्रमाणम् |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ब्राह्मणस्य | ३२ | ० | २८ | ० | २४ | ० | २० | ० | १६ | ० | विस्तारः |
| | ३५ | ५ | ३० | १९ | १६ | १० | २२ | ० | १७ | १४ | दैर्घ्यम् |
| क्षत्रियस्य | २८ | ० | २४ | ० | २० | ० | १६ | ० | × | × | विस्तारः |
| | ३१ | १२ | २७ | ० | २२ | १२ | १८ | ० | × | × | दैर्घ्यम् |
| वैश्यस्य | २४ | ० | २० | ० | १६ | ० | × | × | × | × | विस्तारः |
| | २८ | ० | २३ | ८ | १८ | १६ | × | × | × | × | दैर्घ्यम् |

स्फुटार्थं चक्रम्

| जातय | हस्त | अङ्गुल | हस्त | अङ्गुल | हस्त | अङ्गुल | हस्त | अङ्गुल | हस्त | अङ्गुल | प्रमाणम् |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| शूद्रस्य | २० | ० | १६ | ० | × | × | × | × | × | × | विस्तारः |
| | २५ | ० | २० | ० | × | × | × | × | × | × | दैर्घ्यम् |
| कोशरति-भवनस्य | ४४ | ० | ४२ | ० | ४० | ० | ३८ | ० | ३६ | ० | विस्तारः |
| | ६० | ८ | ५७ | ८ | ५४ | ८ | ५१ | ८ | ४८ | ८ | दैर्घ्यम् |
| राजपुरुषाणाम् | ३२ | ० | ३० | ० | २८ | ० | २६ | ० | २४ | ० | विस्तारः |
| | ३९ | ११ | ३६ | २१ | ३४ | ६ | ३१ | १६ | २९ | २ | दैर्घ्यम् |

पारशव आदि के गृह का प्रमाण—

अथ पारशवादीनां स्वमानसंयोगदलसमं भवनम् ।
हीनाधिकं स्वमानादशुभकरं वास्तु सर्वेषाम् ॥ १५ ॥

पारशव (ब्राह्मण के वीर्य और शूद्रा के रज से उत्पन्न), आदि (भूर्जकण्टक=ब्राह्मण के वीर्य और वैश्या के रज से उत्पन्न), मूर्धावसिक्त (ब्राह्मण के वीर्य और क्षत्रिया के रज से उत्पन्न) को माता और पिता के वर्णजनित पूर्वोक्त मान के योगार्ध समान विस्तार दैर्घ्य लेकर गृह बनाना चाहिये। कथित मान से न्यूनाधिक मान वाला गृह सबको अशुभ करता है ॥ १५ ॥

पशु और संन्यासी के गृह प्रमाण—

पश्वाश्रमिणाममितं धान्यायुधवह्निरतिगृहाणां च ।
नेच्छन्ति शास्त्रकारा हस्तशतादुच्छ्रितं परतः ॥ १६ ॥

पशु, आश्रमी (सन्यासी) के गृह, धान्य गृह, आयुध गृह, अग्नि गृह, और क्रीडा गृह को अमित (परिमाण रहित) बनावे, अर्थात् जैसी इच्छा हो वैसा बनावे। सौ हाथ से अधिक ऊँचा गृह बनाने की इच्छा वास्तु-शास्त्रकार नहीं करते हैं। अर्थात् सौ हाथ से अधिक ऊँचा गृह बनाना अशुभ है।

यहाँ पर गर्ग—

शतहस्तोच्छ्रितं कार्यं चतुःशालगृहं बुधैः ।
अपि तत्रैकशालं तु शुभदं तत्प्रकीर्त्तितम् ॥ १६ ॥

सेनापति और राजा के गृह के द्वारा सब वस्तुओं की शाला

और उसके अलिन्द का ज्ञान—

सेनापतिनृपतीनां सप्ततिसहिते द्विधाकृते व्यासे ।
शाला चतुर्दशहृते पञ्चत्रिंशद्धृतेऽलिन्दः ॥ १७ ॥

सेनापति और राजा के गृह के व्याससमान के योग में सत्तर मिला कर दो जगह रखे; एक जगह चौदह का भाग देने से शाला ( गृहाभ्यन्तर भाग ) और दूसरी जगह पन्द्रह का भाग देने से अलिन्द ( शाला की भित्ति के बाहर सोपान मार्ग ) का प्रमाण होता है ॥ १७ ॥

ब्राह्मण आदि वर्णों की शाला और उसके अलिन्द के प्रमाण—

हस्तद्वात्रिंशादिषु चतुश्चतुस्त्रित्रिकत्रिकाः शालाः।
सप्तदशत्रितयतिथित्रयोदशकृताङ्गुलाभ्यधिकाः ॥ १८ ॥
त्रित्रिद्विद्विद्विसमाः क्षयक्रमादङ्गुलानि चैतेषाम्।
त्र्येका विंशतिरष्टौ विंशतिरष्टादश त्रितयम् ॥ १९ ॥

पूर्वोक्त ब्राह्मण आदि के क्रम से ३२, २८, २४, २० और १६ हाथ विस्तार वाले गृह में क्रम से ४ हाथ १७ अङ्गुल, ४ हाथ ३ अङ्गुल, ३ हाथ १५ अङ्गुल, ३ हाथ १३ अङ्गुल और ३ हाथ ४ अङ्गुल प्रमाण की शाला तथा क्रम से ३ हाथ १९ अङ्गुल, ३ हाथ ८ अङ्गुल, २ हाथ २० अङ्गुल, २ हाथ १८ अङ्गुल और २ हाथ ३ अङ्गुल प्रमाण का अलिन्द बनाना चाहिये ॥ १८–१९ ॥

वीथिका का प्रमाण और तदुपलक्षित वास्तु स्थान का नाम—

शालात्रिभागतुल्या कर्तव्या वीथिका बहिर्भवनात्।
यद्यग्रतो भवति सा सोष्णीषं नाम तद्वास्तु ॥ २० ॥
सायाश्रयमिति पश्चात् सावष्टम्भं तु पार्श्वसंस्थितया।
सुस्थितमिति च समन्तांच्छास्त्रज्ञैः पूजिताः सर्वाः ॥ २१ ॥

शाला के तृतीयांश तुल्य भवन के बाहर वीथिका (स्थला = कृत्रिम भूमि) बनानी चाहिये। यह जिस भवन के पूर्व में हो वह 'सोष्णीष', जिसके पश्चिम में हो वह 'सायाश्रय', जिसके उत्तर में हो वह 'सावष्टम्भ' और जिसके चारों तरफ हो वह 'सुस्थित' संज्ञक वास्तु कहलाती है। इन पूर्वोक्त सब वास्तुओं की शास्त्रज्ञों के द्वारा प्रशंसा की गई है।

किरणाख्य तन्त्र में—

यः शालायास्तृतीयांशस्तेन कार्या तु वीथिका।
यद्यग्रतो भवेद्वीथी सोष्णीषं नाम तद्गृहम् ॥
पश्चात्सायाश्रयं नाम सावष्टम्भं तु पार्श्वयोः।
समन्ताद्यदि जाता सा तदा सुस्थितमुच्यते ॥ २०–२१ ॥

सब महलों की ऊँचाई का प्रमाण—

विस्तारषोडशांशः सचतुर्हस्तो भवेद्गृहोच्छ्रायः।
द्वादशभागेनोनो भूमौ भूमौ समस्तानाम् ॥ २२ ॥

भवन के व्यास मान के षोडशांश में चार हाथ मिला कर जो हो उतनी प्रथम महल की ऊँचाई, उसमें उसका द्वादशांश हीन करके जो हो उतनी द्वितीय महल की ऊँचाई, उसमें उसका द्वादशांश हीन करके जो हो उतनी तृतीय महल की ऊँचाई इत्यादि बनानी चाहिये ॥ २२ ॥

पक्की ईंट और लकड़ी के गृह में भीत का प्रमाण—

**व्यासात् षोडशभागः सर्वेषां सद्मनां भवति भित्तिः ।**
**पक्केष्टकाकृतानां दारुकृतानां तु न विकल्पः ॥ २३ ॥**

प्रत्येक पक्की ईंटों से बने गृह के व्यास के सोलहवें भाग तुल्य भीत का प्रमाण होना चाहिये । पर लकड़ी से बने गृह में इस तरह की व्यवस्था नहीं है, किन्तु इसमें अपनी सुविधानुसार भीत का प्रमाण बना लेना चाहिये ।

यहाँ पर गर्ग—

विस्तारषोडशांशेन गृहभित्तिं प्रकल्पयेत् ।
हीनाधिका न कर्तव्या गृहभर्तुर्न शोभना ॥

किरणाख्य तन्त्र में—

पक्वेष्टानामयं व्यासो दारुजाना यथेच्छया ।
द्विजादेव गृहं कार्यं तत् स्यात्शुभ सर्वदिग्गतम् ॥
भद्रयोर्दुशांशैश्च कौड्यांश्चा प्रकल्पयेत् ॥ २३ ॥

प्रधान द्वार की ऊँचाई और व्यास—

**एकादशभागयुतः ससप्ततिर्नृपबलेशयोर्व्यासः ।**
**उच्छ्रायोऽङ्गुलतुल्यो द्वारस्यार्धेन विष्कम्भः ॥ २४ ॥**

राजा और सेनापति गृह के विस्तार के एकादश भाग से युत विस्तार में ७० मिला कर जो हो तत्तुल्य अङ्गुल प्रधान द्वार की ऊँचाई और द्वार की ऊँचाई के आधे तुल्य उसका व्यास बनाना चाहिये ॥ २४ ॥

ब्राह्मण आदि चार वर्णों का द्वार प्रमाण—

**विप्रादीनां व्यासात् पञ्चांशोऽष्टादशाङ्गुलसमेतः ।**
**साष्टांशो विष्कम्भो द्वारस्य त्रिगुण उच्छ्रायः ॥ २५ ॥**

ब्राह्मण आदि वर्णों के गृह के व्यास के पञ्चमांश से युत अठारह अङ्गुल में उसका अष्टमांश मिला कर जो हो उतने अङ्गुल तुल्य द्वार का विस्तार और त्रिगुणित विस्तार तुल्य अंगुल ऊँचाई होनी चाहिये ।

उदाहरण—ब्राह्मण के गृह विस्तार ३२ हाथ का पञ्चमांश ६ में १८ अंगुल युत किया तो २४ हुआ, इसमें इसका अष्टमांश ३ जोड़ने से २७ अंगुल द्वार का व्यास आया और इसके त्रिगुणित तुल्य ८१ उसकी ऊँचाई आई ॥ २५ ॥

शाखा उदुम्बर की मोटाई का प्रमाण—

उच्छ्रायहस्तसंख्यापरिमाणान्यङ्गुलानि बाहुल्यम्।
शाखाद्वयेऽपि कार्यं सार्धं तत् स्यादुदुम्बरयोः॥ २६॥

हस्त जाति ऊँचाई तुल्य अंगुल दोनों शाखाओं की मोटाई बनानी चाहिये। उस मोटाई को वेद से गुणा करके जो हो तत्तुल्य अंगुल उदुम्बर (देहली=उदुम्बरस्तु देहल्यामिति मेदिनी) की मोटाई होनी चाहिये।

उदाहरण—जैसे राजा के गृह द्वार की ऊँचाई १८८ अंगुल को हस्तात्मक बनाने से $\frac{१८८}{२४}$ = ७$\frac{५}{६}$=शाखाओं की मोटाई तथा वेद गुणित मोटाई $\frac{४७}{६}+\frac{४७}{१२}=\frac{९४+४७}{१२}=\frac{१४१}{१२}$ = ११$\frac{३}{४}$ = उदुम्बर की मोटाई आई॥ २६॥

शाखा, औदुम्बर के पृथुत्व और स्तम्भ के अग्र मूल का प्रमाण—

उच्छ्रायात्सप्तगुणादशीतिभागः पृथुत्वमेतेषाम्।
नवगुणितेऽशीत्यंशः स्तम्भस्य दशांशहीनोऽग्रे॥ २७॥

राजा के द्वार की ऊँचाई को ७ से गुणा कर ८० का भाग देने से जो लब्धि आवे तत्तुल्य शाखा और औदुम्बर की विस्तृति बनानी चाहिये।

तथा स्तम्भ की ऊँचाई को ९ से गुणा कर ८० से भाग देने से जो लब्धि मिले तत्तुल्य स्तम्भ के मूल की मोटाई और अपना दशमा भाग-हीन मोटाई तुल्य अग्र भाग की मोटाई बनानी चाहिये।

उदाहरण—राजा के द्वार की ऊँचाई १८८ अङ्गुल को ७ से गुणा कर ८० का भाग देने से लब्ध = $\frac{१८८\times७}{८०}=\frac{१३१६}{८०}$ = १६$\frac{९}{२०}$ तुल्य शाखा और उदुम्बर का विस्तार।

तथा—राजा के प्रथम महल की ऊँचाई तुल्य स्तम्भ की ऊँचाई १० हाथ १८ अङ्गुल है। इस को अङ्गुलात्मक बनाया तो १० × २४ + १८ = २५८ हुआ। इस को ९ से गुणा कर ८० का भाग देने से लब्ध = $\frac{२५८\times९}{८०}=\frac{१२९\times९}{४०}=\frac{११६१}{४०}$ = २९ $\frac{१}{४०}$, तुल्य स्तम्भ के मूल की मोटाई आई। इसमें इसके दशांश हीन करने से = $\frac{११६१}{४०}-\frac{११६१}{४००}=\frac{११६१०-११६१}{४००}=\frac{१०४४९}{४००}$ = २६ $\frac{४९}{४००}$, स्तम्भ के अग्र भाग की मोटाई॥ २७॥

स्तम्भों के नाम—

समचतुरस्रो रुचको वज्रोऽष्टास्रिर्द्विवज्रको द्विगुणः।
द्वात्रिंशता तु मध्ये प्रलीनको वृत्त इति वृत्तः॥ २८॥

स्तम्भ के मध्य भाग समान चार कोण वाला हो तो रुचक, आठ कोण वाला हो तो वज्र, सोलह कोण वाला हो तो द्विवज्र, बत्तीस कोण वाला हो तो प्रलीनक और वर्तुलाकार हो तो वृत्त स्तम्भ कहलाता है। ये पांच स्तम्भ शुभ और शेष अशुभ फल देने वाले होते हैं।

किरणाख्य तन्त्र में—

वेदाश्रो रुचकः स्तम्भो वज्रोऽष्टास्रियुतो मतः ।
द्विवज्रः षोडशास्रिः स्याद्द्विगुणास्रिः प्रलीनकः ॥
समन्ततवृत्तो वृत्ताख्यः स्तम्भः प्रोक्तो द्विजोत्तमैः ॥ २८ ॥

स्तम्भ के ऊपर और नीचे की रचना—

**स्तम्भं विभज्य नवधा वहनं भागो घटोऽस्य भागोऽन्यः ।**
**पद्मं तथोत्तरोष्ठं कुर्याद्भागेन भागेन ॥ १९ ॥**

स्तम्भ के नव भाग करे, उनमें नीचे के प्रथम भाग का नाम वहन ( उस भाग से भूमि को धारण करने के कारण ), द्वितीय भाग का घट ( घड़ा की आकृति के होने के कारण ), तृतीय भाग का पद्म (पद्म-कृति होने के कारण) और चतुर्थ भाग का नाम उत्तरोष्ठ ( जहाँ पर शोभा के लिये विशेष रूप बनाते हैं ) ।

किरणाख्य तन्त्र में—

विभज्य नवधा स्तम्भं कुर्यादुद्वहनं घटम् ।
कमलं चोत्तरोष्ठं तु भागे-भागे प्रकल्पयेत् ॥ २९ ॥

भारतुला, तुला और उपतुला का प्रमाण—

**स्तम्भसमं बाहुल्यं भारतुलानामुपर्युपर्यासाम् ।**
**भवति तुलोपतुलानामूनं पादेन पादेन ॥ २० ॥**

स्तम्भ तुल्य मोटाई वाला ( राज गृह में स्तम्भ की मोटाई २८ अङ्गुल है, तत्तुल्य मोटाई वाला ) पञ्चम भाग का नाम भारतुला, इसके ऊपर षष्ठ भाग का नाम तुला और इस के ऊपर सप्तम भाग का नाम उपतुला है । राज गृह के अतिरिक्त भारतुला से चतुर्थांश कम करके मान रखना चाहिये । जैसे राजगृह में भारतुला का मान २१ अङ्गुल है तो राजगृह से अतिरिक्त गृह में $२१ - \frac{२१}{४} = \frac{८४ - २१}{४} = \frac{६३}{४} = १५\frac{३}{४}$ इतना भारतुला आदि का मान बनाना चाहिये ॥ ३० ॥

सर्वतोभद्र वास्तु का लक्षण—

**अप्रतिषिद्धालिन्दं समन्ततो वास्तु सर्वतोभद्रम् ।**
**नृपविबुधसमूहानां कार्यं द्वारैश्चतुर्भिरपि ॥ २१ ॥**

जिस वास्तु के चारों तरफ अलिन्द हो- उस को सर्वतोभद्र वास्तु कहते हैं । यह वास्तु चारों दिशाओं में, चार द्वारों से उपलक्षित, राजा और देवताओं के लिये बनाना चाहिये ।

यहाँ पर गर्ग—

अलिन्दानां व्यवच्छेदो नास्ति यत्र समन्ततः ।
तद्वास्तु सर्वतोभद्रं चतुर्द्वारसमायुतम् ॥ ३१ ॥

## सर्वतोभद्रम्

पूर्वा




नन्द्यावर्त्त वास्तु का लक्षण—

नन्द्यावर्तमलिन्दैः शालाकुड्यात् प्रदक्षिणान्तगतैः ।
द्वारं पश्चिममस्मिन् विहाय शेषाणि कार्याणि ॥ ३२ ॥

जिस वास्तु में शाला की भीत से आरम्भ करके प्रदक्षिण क्रम से अलिन्द हो उसको नन्द्यावर्त्त वास्तु कहते हैं। इसमें पश्चिम दिशा को छोड़ कर शेष तीन दिशाओं में तीन द्वार रहते हैं।

यहाँ पर गर्ग—

प्रदक्षिणं गतैः सर्वैः शालाभित्तेरलिन्दकैः ।
विना परेण द्वारेण नन्द्यावर्तमिति स्मृतम् ॥ ३२ ॥

### नन्द्यावर्तम्

पूर्वा




वर्धमान वास्तु का लक्षण—

द्वारालिन्दोऽन्तगतः प्रदक्षिणोऽन्यः शुभस्ततश्चान्यः।
तस्मिंश्च वर्धमाने द्वारं तु न दक्षिणं कार्यम् ॥ ३२ ॥

द्वारालिन्द (प्रधान भवन के द्वार का अलिन्द) के अन्तगत (दक्षिणोत्तर भित्ति संलग्न) हो और द्वितीय आलिन्द उस से प्रदक्षिण क्रम से गया हो तथा तृतीय अलिन्द उससे प्रदक्षिण क्रम से स्थित हो उसको वर्धमान वास्तु कहते हैं। इसके दक्षिण में द्वार नहीं रहता है।

यहाँ पर गर्ग—

द्वारालिन्दोऽन्तगस्तेषां ये त्रयो दक्षिणां गताः।
विहाय दक्षिणं द्वारं वर्धमानमिति स्मृतम् ॥ ३३ ॥

## वर्धमानम्

पूर्व




स्वस्तिक वास्तु का लक्षण—

अपरोऽन्तगतोऽलिन्दः प्रागन्तगतौ तदुत्थितौ चान्यौ ।
तदवधिविधृतश्चान्यः प्राग्द्वारं स्वस्तिके शुभदम् ॥ २४ ॥

स्वस्तिक वास्तु में पश्चिम का अलिन्द अन्तगत ( दक्षिणोत्तर शाला संलग्न ) बनाना चाहिये । पश्चिम अलिन्द से निकले हुये अन्य दो अलिन्द पूर्व दिशा की शाला से लगे हुये बनाने चाहिये । उन दोनों के मध्य में पूर्व का अलिन्द बनाना चाहिये । इस स्वस्तिक वास्तु में केवल पूर्व दिशा में द्वार बनाना शुभ है अन्य दिशा में नहीं ।

यहाँ पर गर्ग—

पश्चिमोऽन्तगतोऽलिन्दः प्रागन्तौ द्वौ तदुत्थितौ ।
अन्यस्तन्मध्यविधृतः प्राग्द्वारं स्वस्तिकं शुभम् ॥ २४ ॥

### स्वस्तिकम्

पूर्वा




रुचक वास्तु का लक्षण—

प्राक्पश्चिमावलिन्दावन्तगतौ तद्वधिस्थितौ शेषौ ।
रुचके द्वारं न शुभदमुत्तरतोऽन्यानि शस्तानि ॥ ३५ ॥

रुचक वास्तु में पूर्व और पश्चिम का अलिन्द अन्तगत ( दक्षिणोत्तरशाला संलग्न ) और शेष दो उन दोनों के मध्य में स्थित होता है। इस रुचक वास्तु में उत्तर दिशा का द्वार अशुभ और अन्य ( पूर्व, पश्चिम और दक्षिण ) द्वार शुभ होता है।

यहाँ पर गर्ग—

प्राक्पश्चिमावलिन्दौ यावन्तगौ तद्भवौ परौ ।
सौम्यं द्वारं विना यत्स्याद्रुचकाख्यं तु तत्स्मृतम् ॥ ३५ ॥

रुचकम्

पूर्वा

शाला

सर्वतोभद्र आदि पाँच चतुःशालों का फल—

श्रेष्ठं नन्द्यावर्तं सर्वेषां वर्धमानसञ्ज्ञं च।
स्वस्तिकरुचके मध्ये शेषं शुभदं नृपादीनाम् ॥ ३६ ॥

नन्द्यावर्त और वर्धमान संज्ञक वास्तु सबके लिये श्रेष्ठ है। स्वस्तिक और रुचक संज्ञक वास्तु मध्यम है। शेष सर्वतोभद्र संज्ञक वास्तु राजा आदि (राजमन्त्री, राजाश्रित पुरुष और देवता) के लिए शुभ है, अन्य के लिये नहीं ॥ ३६ ॥

हिरण्य आदि त्रिशालों का लक्षण और फल—

उत्तरशालाहीनं हिरण्यनाभं त्रिशालकं धन्यम्।
प्राक्शालया वियुक्तं सुक्षेत्रं वृद्धिदं वास्तु ॥ ३७ ॥
याम्याहीनं चुल्ली त्रिशालकं वित्तनाशकरमेतत्।
पक्षघ्नमपरया वर्जितं सुतध्वंसवैरकरम् ॥ ३८ ॥

जिसके उत्तर तरफ भीत (दीवाल) न हो और शेष तीन दिशाओं में हो उसको हिरण्य नामक त्रिशाल वास्तु कहते हैं, यह वास्तु प्रशस्त है। जिसके पूर्व तरफ भीत न हो और शेष तीन दिशाओं में हो उसको सुक्षेत्र नामक त्रिशाल वास्तु कहते हैं, यह वास्तु धन, पुत्र आदि की वृद्धि करती है। जिसके दक्षिण तरफ भीत न हो और शेष तीन दिशाओं में हो उसको चुल्ली नामक त्रिशाल वास्तु कहते हैं, यह वास्तु धन नाश करती है। जिसके पश्चिम तरफ भीत न हो और शेष तीन दिशाओं में हो उसको पक्षघ्न नामक त्रिशाल वास्तु कहते हैं, यह वास्तु पुत्र नाश और वैर को कर देती है।

किरणाख्य तन्त्र में—

शस्तं हिरण्यनाभाख्यं हीनं चोत्तरशालया। सुक्षेत्रं पूर्वतो हीनं शालया चुल्लिदं मतम् ॥
चुल्ली दक्षिणया हीनं धनार्थप्राणनाशनम्। पश्चादपरया हीनं पक्षघ्नं सुतान्तकृत् ॥

द्विशाल वास्तुओं के नाम, उनके लक्षण और फल—

सिद्धार्थमपरयाम्ये यमसूर्यं पश्चिमोत्तरे शाले।
दण्डाख्यमुदक्पूर्वे वाताख्यं प्राग्युता याम्या ॥ ३९ ॥
पूर्वापरे तु शाले गृहचुल्ली दक्षिणोत्तरे काचम्।
सिद्धार्थेऽर्थावाप्तिर्यमसूर्ये गृहपतेर्मृत्युः ॥ ४० ॥
दण्डवधो दण्डाख्ये कलहोद्वेगः सदैव वाताख्ये।
वित्तविनाशश्चुल्ल्यां ज्ञातिविरोधः स्मृतः काचे ॥ ४१ ॥

जिसके पश्चिम और दक्षिण में शाला हो उसको सिद्धार्थ, जिसके पश्चिम और उत्तर में हो उसको यमसूर्य, जिसके उत्तर और पूर्व में हो उसको दण्ड, जिसके पूर्व और दक्षिण में हो उसको वात, जिसके पूर्व और पश्चिम में हो उसको गृहचुल्ली और जिसके दक्षिण और उत्तर में हो उसको काच संज्ञक वास्तु कहते हैं। सिद्धार्थ वास्तु में धन की प्राप्ति, यमसूर्य में गृहस्वामी की मृत्यु, दण्ड में दण्ड से मृत्यु (या दण्ड और वध), वात में सदा कलह, गृहचुल्ली में धन का नाश और काच संज्ञक वास्तु में बन्धुओं से विरोध होता है ॥ ३९–४१ ॥

इक्यासी पद वाले क्षेत्र का प्रदर्शन—

एकाशीतिविभागे दश दश पूर्वोत्तरायता रेखाः।
अन्तस्त्रयोदश सुरा द्वात्रिंशद्बाह्यकोष्ठस्थाः ॥ ४२ ॥

इक्यासी पद के क्षेत्र बनाने के लिये दश रेखा पूर्वापरा और दश रेखा दक्षिणोत्तरा बनानी चाहिये, इस तरह रेखायें करने से ८१ कोष्ठ का क्षेत्र बन जायगा। उसके बाहर तेरह और भीतर बत्तीस देवता होते हैं ॥ ४२ ॥

बाह्य कोष्ठ स्थित बत्तीस देवताओं के नाम—

शिखिपर्जन्यजयन्तेन्द्रसूर्यसत्या भृशोऽन्तरिक्षश्च।
ऐशान्यादिक्रमशो दक्षिणपूर्वेऽनिलः कोणे ॥ ४३ ॥
पूषा वितथबृहत्क्षतयमगन्धर्वाख्यभृङ्गराजमृगाः।
पितृदौवारिकसुग्रीवकुसुमदन्ताम्बुपत्यसुराः ॥ ४४ ॥
शोषोऽथ पापयक्ष्मा रोगः कोणे ततोऽहिमुख्यौ च।
भल्लाटसोमभुजगास्ततोऽदितिर्दितिरिति क्रमशः ॥ ४५ ॥

पूर्वोक्त क्षेत्र में ईशान कोण से लेकर क्रम से शिखी, पर्जन्य, जयन्त, इन्द्र, सूर्य,

सत्य, भृश, अन्तरिक्ष ये देवता हैं। अग्नि कोण से लेकर क्रम से अनिल, पूषा, वितथ, बृहत्क्षत, यम, गन्धर्व, भृङ्गराज, मृग ये देवता हैं। नैर्ऋत्य कोण से लेकर क्रम से पिता, दौवारिक, सुग्रीव, कुसुमदन्त, वरुण, असुर, शोष, पापयक्ष्मा ये देवता हैं। वायव्य कोण से लेकर क्रम से रोग, सर्प, मुख्य, भल्लाट, सोम, भुजग, अदिति, दिति ये देवता हैं॥ ४३–४५॥

अन्तर्गत तेरह देवताओं के नाम—

मध्ये ब्रह्मा नवकोष्ठकाधिपोऽस्यार्यमा स्थितः प्राच्याम्।
एकान्तरात् प्रदक्षिणमस्मात् सविता विवस्वांश्च॥ ४६॥
विबुधाधिपतिस्तस्मान्मित्रोऽन्यो राजयक्ष्मनामा च।
पृथिवीधरापवत्सावित्येते ब्रह्मणः परिधौ॥ ४७॥
आपो नामैशाने कोणे हौताशने च सावित्रः।
जय इति च नैर्ऋते रुद्र आनिलेऽभ्यन्तर पदेषु॥ ४८॥

पूर्वोक्त क्षेत्र के अन्तर्गत ये देवता विराजमान हैं। जैसे मध्य के नव कोष्ठों में ब्रह्मा, ब्रह्मा से पूर्व अर्यमा, प्रदक्षिण क्रम से एक पद व्यवहित करके सविता, विवस्वान्, इन्द्र, मित्र, राजयक्ष्मा, पृथ्वीधर, आपवत्स ये आठ देवता एकान्तर से ब्रह्माजी की परिधि को व्याप्त करके विराजमान हैं। तथा ईशान कोण में पर्जन्य के नीचे आप, आग्नेय कोण में अन्तरिक्ष के नीचे सावित्र, नैर्ऋत्य कोण में दौवारिक के नीचे जय और वायव्य कोण में पापयक्ष्मा के नीचे रुद्र स्थित हैं॥ ४६–४८॥

इस पूर्वोक्त क्षेत्र में स्थित देवताओं की पदसंख्या—

आपस्तथापवत्सः पर्जन्योऽग्निर्दितिश्च वर्गोऽयम्।
एवं कोणे कोणे पदिकाः स्युः पञ्च पञ्च सुराः॥ ४९॥
बाह्या द्विपदाः शेषास्ते विबुधा विंशतिः समाख्याताः।
शेषाश्चत्वारोऽन्ये त्रिपदा दिक्ष्वर्यमाद्यास्ते॥ ५०॥

इस क्षेत्र के ईशान कोण में आप, आपवत्स, पर्जन्य, अग्नि, दिति ये पाँच देवता एकपदिक ( एक एक पद के स्वामी ) हैं। इसी तरह प्रत्येक कोण में पाँच पाँच देवता एकपदिक हैं। जैसे आग्नेय कोण में सविता, सवित्र, अनल वा अनिल, अन्तरिक्ष, पूषा। नैर्ऋत्य कोण में इन्द्र, जय, दौवारिक, पिता, मृग और वायव्य कोण में राजयक्ष्मा, रुद्र, पापयक्ष्मा, रोग, नाग ये पाँच देवता एकपदिक हैं। शेष बाह्य कोष्ट स्थित देवता द्विपदिक हैं, ये कुल बीस होते हैं। जैसे पूर्व में जयन्त, इन्द्र, सूर्य, सत्य, भृश। दक्षिण में वितथ, बृहत्क्षत, यम, गन्धर्व, भृङ्गराज। पश्चिम में सुग्रीव, कुसुमदन्त, वरुण, असुर, शोष और उत्तर में मुख्य, भल्लाट, सोम, भुजग, अदिति ये द्विपदिक देवता हैं। ब्रह्मा से पूर्व आदि दिशाओं में शेष अर्यमा आदि चार देवता ( अर्यमा, विवस्वान्, मित्र और पृथ्वीधर ) त्रिपदिक हैं।

यहाँ पर पराशर—

तत्र बहिर्देवताः प्राक्पर्जन्यकरग्रहमहेन्द्ररविसत्यभृशान्तरिक्षपवनाः ।
दक्षिणतः पूषावितथबृहत्क्षतयमभृङ्गगन्धर्वमृगपितरश्चेति ॥
पश्चिमतो दौवारिकसुग्रीवपुष्पदन्तासुरवारुणयक्ष्मरोगशोषाश्चेति ।
उदङ्नागराजमुख्यभल्लाटसोमादितिकुबेरनागहुतवहाः ॥
तन्मध्ये ब्रह्मा तत्पुरतोऽर्यमा दक्षिणतो विवस्वान्मित्रः ।
प्रत्युदक् पृथ्वीधर इति ब्राह्मपदानुपङ्क्तिनोऽष्टावन्ये ॥
आपापवत्सावैशान्यां सवित्रसवितारावेवाग्नेय्यां जयेन्द्रौ ।
नैर्ऋत्यां रुद्रवायू वायव्यामिति सर्वदेवताः पञ्चचत्वारिंशदिति ॥
तथान्यैः सहैतेषां पदानामल्पाऽस्त्ययम् ।

तथा च—

रुद्रो हुताशनश्चैव पिता चानल एव च । एते कोणगता देवा एकाशीतिपदे स्थिताः ॥
चतुःषष्टिपदेऽप्येवं पापयक्ष्माऽत्र न स्थितः । एभ्योऽन्ये सदृशा ज्ञेया सुराः सर्वपदाश्रिताः ॥

वास्तु पुरुष के अङ्ग विभाग से देवता का स्थापन—

पूर्वोत्तरदिङ्मूर्धा पुरुषोऽयमवाङ्मुखोऽस्य शिरसि शिखी ।
आपो मुखे स्तनेऽस्यार्यमा ह्युरस्यापवत्सश्च ॥ ५१ ॥
पर्जन्याद्या बाह्या दृक्श्रवणोरःस्थलांसगा देवाः ।
सत्याद्याः पञ्च भुजे हस्ते सविता च सावित्रः ॥ ५२ ॥
वितथो बृहत्क्षतयुतः पार्श्वे जठरे स्थितो विवस्वांश्च ।
ऊरू जानु च जङ्घे स्फिगिति यमाद्यैः परिगृहीताः ॥ ५३ ॥
एते दक्षिणपार्श्वे स्थानेष्वेवं च वामपार्श्वस्थाः ।
मेढ्रे शक्रजयन्तौ हृदये ब्रह्मा पिताऽङ्घ्रिगतः ॥ ५४ ॥

यह वास्तु पुरुष ईशान कोण में शिर करके अधोमुख होकर स्थित है। इसके शिर में अग्नि, मुख में आप, स्तन में अर्यमा और छाती में आपवत्स स्थित हैं। बाह्य कोष्ठ स्थित पर्जन्य आदि देवता नेत्र, कान, छाती और कन्धे में स्थित हैं। जैसे नेत्र में पर्जन्य, कान में जयन्त, छाती में इन्द्र और कन्धे में सूर्य स्थित हैं। तथा भुजा में सत्य आदि पाँच देवता (सत्य, भृश, अन्तरिक्ष, अनिल और पूषा)। हाथ में वितथ और बृहत्क्षत। पेट में विवस्वान्। ऊरु में यम। जानु में गन्धर्व। जंघा में भृङ्गराज और कुल्हे में मृग स्थित हैं। ये सब देवता दक्षिण अङ्ग के हैं। इसी तरह वामपार्श्व के सब अङ्गों में देवता हैं। जैसे वाम स्तन पृथ्वीधर। नेत्र में दिति। कान में अदिति। छाती में भुजग। कन्धे में सोम। बाहु में भल्लाट,

मुख्य, अहि, रोग और पापयक्ष्मा। हाथ में रुद्र और राजयक्ष्मा। गाठ में शोष और असुर। ऊरु में वरुण। जानु में कुसुमदन्त। जंघा में सुग्रीव तथा कुल्ले में दौवारिक स्थित है। इसी तरह लिङ्ग में शक्र और जयन्त, हृदय में ब्रह्मा और पाँव में पिता स्थित हैं। इस तरह इक्यासी पद में नगर, ग्राम, गृह आदि के सम्बन्ध में वास्तु पुरुष के अङ्गों का विभाग करना चाहिये ॥ ५१–५४ ॥

चौंसठ पद के क्षेत्र और उसमें देवताओं का न्यास क्रम—

अष्टाष्टकपदमथवा कृत्वा रेखाश्च कोणगास्तिर्यक्।
ब्रह्मा चतुष्पदोऽस्मिन्नर्धपदा ब्रह्मकोणस्थाः ॥ ५५ ॥
अष्टौ च बहिष्कोणेष्वर्धपदास्तदुभयस्थिताः सार्धाः।
उक्तेभ्यो ये शेषास्ते द्विपदा विंशतिस्ते हि ॥ ५६ ॥

अथवा चौंसठ पद का क्षेत्र बनावे (नव पूर्वापरा और नव दक्षिणोत्तरा रेखा खींचकर चौंसठ पद का क्षेत्र बनावे) फिर इसके चारों कोनों में कर्णाकार दो दो रेखायें खींचने से यह क्षेत्र बन जायगा। इस क्षेत्र में चार पदों का स्वामी ब्रह्मा और ब्रह्मा के चारों कोनों में आठ देवता (आप, आपवत्स, सविता, सवित्र, इन्द्र, जयन्त, राजयक्ष्मा और रुद्र) और बाहर के चारों कोनों में आठ देवता (शिखी, अन्तरिक्ष, अनिल या अनल, मृग, पिता, पापयक्ष्मा, रोग और दिति) अर्धपदीय हैं। इनके दोनों तरफ पर्जन्य, भृश, पूषा, भृङ्गराज, दौवारिक, शोष, नाग और अदिति सार्धपदीय (डेढ़ पद के स्वामी) हैं। तथा शेष बीस देवता (जयन्त, इन्द्र, सूर्य, सत्य, वितथ, बृहत्क्षत, यम, गन्धर्व, सुग्रीव, कुसुमदन्त, वरुण, असुर, मुख्य, भल्लाट, सोम, भुजग, अर्यमा, विवस्वान्, मित्र, पृथ्वीधर ये बीस देवता) द्विपदीय हैं।

विशेष—यहाँ पर केवल चतुरस्र क्षेत्र में वास्तु नर का प्रदर्शन किया है। किन्तु वृत्त, त्रिकोण, षट्कोण आदि आकृति वाले भी गृह, ग्राम, नगर आदि देखे जाते हैं। अतः वृत्त, त्रिभुज आदि में किस तरह वास्तु नर का स्थापन करना चाहिये, इसको ग्रन्थान्तर से लाकर यहाँ पर लिख रहा हूँ।

वृत्त में इक्यासी पद वाले वास्तु नर का स्थापन क्रम—

'एकाशीतिपदे क्षेत्रे कर्तव्यं वृत्तपञ्चकम्। बाह्ये वृत्तद्वयं यत्तत्पदद्वात्रिंशता युतम् ॥
तृतीयं द्वादशपदं चतुर्थं तु चतुष्पदम्। केवलं पञ्चमं कार्यं ब्रह्मा पञ्चस्ववस्थितः ॥
शिख्याद्यस्तु द्विपदा बहिर्विष्कम्भसंस्थिताः।

अर्थ—इक्यासी पद वाले वृत्त क्षेत्र में पाँच वृत्त बनावे, उन में बाहर के दो वृत्तों में बत्तीस-बत्तीस पद, तीसरे में बारह पद, चौथे में चार पद और पाँचवे में केवल एक पद बनावे। यहाँ मध्य के पाँच पद में ब्रह्मा बाहर के दोनों वृत्तों में दो-दो पद वाले शिखी आदि बत्तीस देवता और अर्यमा आदि चार देवता तीन-तीन पदों में लिखे। इस तरह वृत्त क्षेत्र में इक्यासी पद के वास्तु नर का स्थापन हो जायगा।

एकाशीतिपदे वृत्ते वास्तौ देवानां न्यासक्रम




त्रिभुज में इक्यासी पद वाले वास्तु नर का स्थापन क्रम—

न्यस्राणि पञ्चक्षेत्राणि त्रिकोणे परिकल्पयेत् । प्राची दिगष्टधा कार्या कोणवर्ज्या स्ततः परे ॥
रविभागविभक्ते ते वास्तुद्वाराणि तानि तु । दितिं वायुं जलपतिं कोणेषु त्रिषु विन्यसेत् ॥
ततः शिख्यादिकान् सर्वान् शेषेषु विनिवेशयेत्। द्वितीये पूर्ववद्भागाः षोडशद्विगुणास्ततः ॥
तत्रापि कोणत्रितये पूर्वोक्तान् विबुधान् न्यसेत् । शेषेषु वास्तुकोष्ठस्थान् सुरांश्च विनिवेशयेत्॥
क्षेत्रे तृतीये चत्वारि सर्वशासासु कारयेत् । प्रागर्यमसावित्रौ सविता च ततः परम् ॥
विवस्वानिन्द्रमित्रौ च जयश्चैव हरस्तथा । राजयक्ष्मा भूमिधर आपो वत्सयुतः स च ॥
चतुर्थे पञ्चभिर्भागैः कृत्वा तन्मध्यगस्तथा । पितामहो विनिर्दिष्टस्त्र्यस्रक्षेत्रेऽप्ययं विधिः ॥

अर्थ—इक्यासी पद वाले, त्रिभुजाकार वास्तु नर क्षेत्र में पाँच त्रिभुज बनावे। उसके प्रथम भाग में दोनों कोनों को छोड़ कर पूर्व दिशा के भुजा के आठ भाग करे और अन्य दो भुजाओं के बारह-बारह भाग करे। तीनों कोनों में दिति, वायु और वरुण का स्थापन करे। फिर प्रथम भाग के शेष पदों में शिखी आदि देवताओं का स्थापन करे। इसी तरह द्वितीय भाग में भी पूर्वोक्त शिखी आदि देवताओं का स्थापन करे, तथा इस भाग के तीनों कोनों पर भी प्रथम कोणस्थित देवताओं का स्थापन करे और शेष पदों में वास्तु कोष्ठ स्थित शेष देवताओं का स्थापन करे। तृतीय भाग में तीनों दिशाओं में चार-चार पद बना कर उनमें प्रदक्षिण क्रम से अर्यमा, सवित्र,

सविता, विवस्वान्, इन्द्र, मित्र, जय, हर, राजयक्ष्मा, भूमिधर, आप और आपवत्स का स्थापन करे। चतुर्थ (मध्य) भाग के पाँच पदों में ब्रह्मा का स्थापन करे। इस तरह त्रिभुज क्षेत्र में इक्यासी पद के वास्तु नर का स्थापन हो जायगा।

एकाशीतिपदे त्रिभुजे वास्तौ देवानां न्यासक्रमः—




वृत्त में चौंसठ पद वाले वास्तु नर का स्थापन क्रम—

वृत्तानि चत्वारि समानि कृत्वा वास्तोश्चतुःषष्टिपदस्य सम्यक्।
अधस्तदर्धेन च सूत्रवेदैर्विभज्यते वृत्तचतुष्टयं च।
शिख्यादयश्चैकपदे निविष्टाः पदद्वये चार्यमकादयश्च।
आपादयश्च त्रिपदा प्रविष्टाश्चतुष्पदश्चात्र पितामहः स्यात्॥

अर्थ—चौंसठ पद वाले वृत्ताकार वास्तु नर क्षेत्र में समानान्तर चार वृत्त बनाकर

प्रथम वृत्त के बत्तीस, द्वितीय के सोलह, तृतीय के बारह और चतुर्थ के चार भाग बनावे। बाद प्रथम वृत्त में शिखी आदि बत्तीस देवता एकपदीय, द्वितीय वृत्त में अर्यमा आदि आठ देवता द्विपदीय, तृतीय वृत्त में आप आदि चार देवता त्रिपदीय और चतुर्थ वृत्त में ब्रह्मा चतुष्पदीय स्थापन करे ॥

चतुष्षष्टिपदे चतुर्भुजे देवानां न्यासक्रमः—

पूर्वा

उ०

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| शिखी / दिति | पर्जन्य | जयन्त | इन्द्र | सूर्य | सत्य | भृश | आकाश / अनिलः |
| अदिति | पर्ज-प / अदिति | जयन्त | इन्द्र | सूर्य | सत्य | भृश / पूषा | पूषा |
| भुजग | भुजग | आपवत्स / आप | अर्यमा | अर्यमा | सविता / सावित्र | वितथ | वितथ |
| सोमः | सोम | पृथ्वीधर | ब्रह्मा | ब्रह्मा | विवस्वान् | बृहत्क्षत | बृहत्क्षत |
| भल्लाट | भल्लाट | पृथ्वीधर | ब्रह्मा | ब्रह्मा | विवस्वान | यम | यम |
| मुख्य | मुख्य | रु० / रुद्रदास | मित्र | मित्र | इन्द्र / जय | गन्धर्व | गन्धर्व |
| नागः | नाग / शोष | असुरः | वरुण | कुसुम दन्त | सुग्रीव | भृङ्गराज / दौवारिक | भृंगराज |
| रोग / पापयक्ष्मा | शोष | असुर | वरुण | कुसुम दन्त | सुग्रीव | दौवारिक | मृग / पिता |

पश्चिमा

मर्म विभाग का प्रदर्शन—

सम्पाता वंशानां मध्यानि समानि यानि च पदानाम्।
मर्माणि तानि विन्द्यान्न तानि परिपीडयेत्प्राज्ञः ॥ ५७ ॥

पदों के ठीक-ठीक मध्य स्थान में वंशों ( कोण से कोण गत सूत्रों ) का परस्पर जो सम्पात हो उसको मर्म स्थान कहते हैं। बुद्धिमान् पुरुष उन मर्म स्थानों को पीडित न करें।

कोण से कोण तक सूत्र करने का नियम—

रोगद्वायुं पितृतो हुताशनं शोषसूत्रमपि वितथात्।
मुख्याद्भृशं जयन्ताच्च भृंगमदितेश्च सुग्रीवम् ॥

यहाँ आचार्य ने वंश और रज्जु का विभाग नहीं किया है। अतः प्रसङ्गवश वास्तु विद्या में कथित विभाग को यहाँ लिखते हैं—

रोगाद्वायुं नयेत् सूत्रं पितृतोऽग्नि हुताशनम्। एतत् सूत्रद्वयं प्रोक्तं मुनिभिर्वंश संज्ञितम् ॥ वितथाच्छोषकं चान्यद्भृशं मुख्याच्चिया नयेत्। जयन्ताद्भृङ्गराजाख्यं सुग्रीवमदितेस्तथा॥ एतच्चतुष्टयं प्रोक्तं रज्जुसंज्ञं मनीषिभिः ॥ ५७ ॥

पीड़ित मर्म स्थान का फल—

तान्यशुचिभाण्डकीलस्तम्भाद्यैः पीडितानि शल्यैश्च।
गृहभर्तुस्तत्तुल्ये पीडामङ्गे प्रयच्छन्ति ॥ ५८ ॥

ये मर्म स्थान अपवित्र भाण्ड आदि वस्तु, कील, खम्भा, आदि ( पाषाण आदि ) और शल्यों से पीड़ित हो तो तत्तुल्य अङ्ग में गृह स्वामी को पीड़ा होती है, अर्थात् पीड़ित मर्म स्थान वास्तु नर के जिस अङ्ग में पड़े तत्तुल्य अङ्ग में गृहस्वामी को पीड़ा होती है ॥ ५८ ॥

शल्य ज्ञान का प्रकार—

कण्डूयते यदङ्गं गृहभर्तुर्यत्र वाऽमराहुत्याम्।
अशुभं भवेन्निमित्तं विकृतेर्वाग्नेः सशल्यं तत् ॥ ५९ ॥

हवन काल या मरन काल में गृह का स्वामी जिस अङ्ग को खुजलावे वास्तु नर के उस अङ्ग स्थान में शल्य कहना चाहिये। अथवा जिस देवता की आहुति देने के समय अशुभ निमित्त ( छींक, रोना, चिल्लाना, पादना, या अशुभ शब्द श्रवण ) हो या अग्नि में विकार ( विस्फुलिङ्ग, शब्द के साथ दुर्गन्ध ) उत्पन्न हो तो उस देवता के स्थान में शल्य कहना चाहिये ॥ ५९ ॥

शल्यों के विभाग से फल—

धनहानिर्दारुमये पशुपीडा रुग्भयानि चास्थिकृते।
[लोहमये शस्त्रभयं कपालकेशेषु मृत्युः स्यात् ॥ ६० ॥
अङ्गारे स्तेनभयं भस्मनि च विनिर्दिशेत्सदाग्निभयम्।
शल्यं हि मर्मसंस्थं सुवर्णरजतादृतेऽत्यशुभम् ॥ ६१ ॥
मर्मण्यमर्मगो वा निरुणद्ध्यर्थागमं तुषसमूहः।]
अपि नागदन्तको मर्मसंस्थितो दोषकृद्भवति ॥ ६२ ॥

काष्ठ का शल्य हो तो धन हानि, हड्डी का शल्य हो तो पशुओं को पीड़ा, और रोगभय, लोहे का शल्य हो तो शस्त्र का भय, कपाल या केश का शल्य हो तो मृत्यु,

कोयले का शल्य हो तो चोर भय और भस्म का शल्य हो तो सदा अग्नि भय होता है। तथा सोना और चाँदी के अतिरिक्त कोई शल्य वास्तु पुरुष के मर्म स्थान स्थित हो तो अत्यन्त अशुभ होता है। यदि धान्यों की भूमी मर्म स्थान या किसी अन्य स्थान में स्थित हो तो धन के आगमन को रोकता है। तथा नागदन्त मर्म स्थान में हो तो दोष पैदा करने वाला होता है, पर मर्म स्थान से अतिरिक्त स्थान में हो तो शुभ होता है ॥ ६०–६२ ॥

वंश सूत्र और अतिमर्म स्थान का लक्षण—

रोगाद्वायुं पितृतो हुताशनं शोषमप्यमपि वितथात् ।
मुख्याद्भृशं जयन्ताच्च भृङ्गमदितेश्च सुग्रीवम् ॥ ६३ ॥
तत्सम्पाता नव ये तान्यतिमर्माणि सम्प्रदिष्टानि ।
यश्च पदस्याष्टांशस्तत् प्रोक्तं मर्मपरिमाणम् ॥ ६४ ॥

रोग से वायु तक, पिता से शिखी तक, वितथ से शोष तक, मुख्य से भृश तक, जयन्त से भृङ्ग तक और अदिति से सुग्रीव तक सूत्र बांधे, इन सूत्रों के परस्पर नव सम्पात स्थान वास्तुपुरुष के अतिमर्म स्थान हैं। तथा एक पद में अष्टमांश तुल्य मर्म स्थान का परिमाण होता है ॥ ६३–६४ ॥

वंश और शिरा का परिमाण—

पदहस्तसंख्यया सम्मितानि वंशोऽङ्गुलानि विस्तीर्णः ।
वंशव्यासोऽध्यर्धः शिराप्रमाणं विनिर्दिष्टम् ॥ ६५ ॥

पूर्व कथित ६ सूत्रों की वंश संज्ञा है तथा वास्तु विभाग के लिये जो पूर्वापरा तथा दक्षिणोत्तरा दश दश रेखा किये गये हैं उनकी शिरा संज्ञा होती है। वास्तु में एक पाद का विस्तार जितने हाथ हो, उतने अङ्गुल एक वंश का विस्तार और विस्तार से ड्योढा शिरा का विस्तार होता है ॥ ६५ ॥

गृह स्वामियों के लिये कुछ उपदेश—

सुखमिच्छन् ब्रह्माणं यत्नाद्रक्षेद्गृही गृहान्तःस्थम् ।
उच्छिष्टाद्युपघातादृगृहपतिरुपतप्यते तस्मिन् ॥ ६६ ॥

सुख को चाहने वाले गृह स्वामी घर के मध्य में स्थित ब्रह्मा जी की यत्न पूर्वक रक्षा करे। उनके उपर उच्छिष्ट ( जूठ ) आदि ( अपवित्र वस्तु ) को रखने से गृह स्वामी को पीड़ा होती है ॥ ६६ ॥

विकल वास्तु में दोष और अविकल में सुख का प्रदर्शन—

दक्षिणभुजेन हीने वास्तुनरेऽर्थक्षयोऽङ्गनादोषाः ।
वामेऽर्थधान्यहानिः शिरसि गुणैर्हीयते सर्वैः ॥ ६७ ॥
स्त्रीदोषाः सुतमरणं प्रेष्यत्वं चापि चरणवैकल्ये ।
अविकलपुरुषे वसतां मानार्थयुतानि सौख्यानि ॥ ६८ ॥

यदि वास्तु पुरुष के दक्षिण भुजा हीन हो तो धन नाश और स्त्री कृत दोष होता है। वाम भुजा हीन हो तो धन-धान्यों का नाश, शिर हीन हो तो, धन, आरोग्य आदि सब गुणों का नाश तथा चरण हीन हो तो स्त्री दोष, पुत्र की मृत्यु और दासपन होता है। यदि वास्तु पुरुष के सब अङ्ग पूर्ण हो तो उस स्थान में निवास करने वाले मनुष्य को मान और धन से युत सुख मिलता है ॥ ६७–६८ ॥

पूर्व कथित रीत्या नगर और ग्रामों में भी वास्तुनर का विभाग—

गृहनगरग्रामेषु च सर्वत्रैवं प्रतिष्ठिता देवाः ।
तेषु च यथानुरूपं वर्णा विप्रादयो वास्याः ॥ ६९ ॥

गृह, नगर, और ग्रामों में इसी प्रकार सब देवता विराजमान हैं। उन नगर और ग्रामों में ब्राह्मण आदि वर्णों को यथाक्रम निवास करना चाहिये ॥ ६९ ॥

ब्राह्मण आदि वर्णों का निवास स्थान—

वासगृहाणि च विन्द्याद्विप्रादीनामुदग्दिगाद्यानि ।
विशतां च यथा भवनं भवन्ति तान्येव दक्षिणतः ॥ ७० ॥

ब्राह्मण आदि वर्ण क्रम से उत्तर आदि दिशा में वासगृह बनावे। जैसे ब्राह्मण उत्तर में, क्षत्रिय पूर्व में, वैश्य दक्षिण में और शूद्र पश्चिम में निवासस्थान बनावे। गृह इस तरह बनाना चाहिये जिस से कि आङ्गन में प्रवेश करते समय वे गृह दक्षिण तरफ पड़े। जैसे पूर्व मुख वाले गृह के आङ्गन का द्वार उत्तर में, दक्षिण मुख वाले गृह के आङ्गन का द्वार पूर्व में, पश्चिम मुख वाले गृह के आङ्गन का द्वार दक्षिण में, और उत्तर मुख वाले गृह के आङ्गन का द्वार पश्चिम में बनाना चाहिये ॥७०॥

चारों दिशाओं में बत्तीस द्वारों का फल प्रदर्शनार्थ—

नवगुणसूत्रविभक्तान्यष्टगुणेनाथवा चतुःषष्टेः ।
द्वाराणि यानि तेषामनलादीनां फलोपनयः ॥ ७१ ॥

एक्यासी पद में नवगुणित सूत्र से और चौसठ पद में अष्टगुणित सूत्र से विभक्त होकर जो अनल आदि बत्तीस द्वार बने हैं क्रम से उनके फल का प्रदर्शन कर रहे हैं ॥ ७१ ॥

शिखि से लेकर अन्तरिक्ष तक पूर्व द्वार का फल—

अनिलभयं स्त्रीजननं प्रभूतधनता नरेन्द्रवाल्लभ्यम् ।
क्रोधपरतानृतत्वं क्रौर्यं चौर्यं च पूर्वेण ॥ ७२ ॥

शिखी से लेकर अन्तरिक्ष तक आठ देवता पूर्व में हैं। उन में शिखी के ऊपर द्वार हो तो अग्नि भय, पर्जन्य के ऊपर द्वार हो तो कन्या जन्म, जयन्त के ऊपर द्वार हो तो बहुत धन, इन्द्र के ऊपर द्वार हो तो राजा की प्रसन्नता, सूर्य के ऊपर द्वार हो तो क्रोधीपन, सत्य के ऊपर द्वार हो तो असत्य भाषण, भृश के ऊपर द्वार हो तो क्रूरता और अन्तरिक्ष के ऊपर द्वार हो तो तस्करता आती है ॥ ७२ ॥

दक्षिण द्वार का फल—

अल्पसुतत्वं प्रैष्यं नीचत्वं भक्ष्यपानसुतवृद्धिः ।
रौद्रं कृतघ्नमधनं सुतवीर्यघ्नं च याम्येन ॥ ७३ ॥

अनिल से लेकर मृग तक आठ देवता दक्षिण में हैं। उन में अनिल के ऊपर द्वार हो तो अल्प पुत्र, पौष्ण के ऊपर दासपन, वितथ के ऊपर नीचपन, बृहत्क्षत के ऊपर भोजन, पानवस्तु और पुत्रों की वृद्धि, याम्य के ऊपर अशुभ, गन्धर्व के ऊपर कृतघ्नता, भृङ्गराज के ऊपर निर्धनता और मृग के ऊपर द्वार हो तो पुत्र के बल की हानि होती है ॥ ७३ ॥

पश्चिम द्वार का फल—

सुतपीडा रिपुवृद्धिर्न सुतधनाप्तिः सुतार्थफलसम्पत् ।
धनसम्पन्नृपतिभयं धनक्षयो रोग इत्यपरे ॥ ७४ ॥

पिता से लेकर पापयक्ष्मा तक आठ देवता पश्चिम में हैं। उन में पिता के ऊपर द्वार हो तो पुत्रों की पीड़ा, दौवारिक के ऊपर शत्रु की वृद्धि, सुग्रीव के ऊपर पुत्र और धन का लाभ, कुसुमदन्त के ऊपर पुत्र और धन सम्पत्ति की प्राप्ति, वारुण के ऊपर धन सम्पत्ति, असुर के ऊपर राजभय, शोष के ऊपर धननाश तथा पापयक्ष्मा के ऊपर द्वार हो तो रोग होता है ॥ ७४ ॥

उत्तर द्वार का फल—

वधबन्धो रिपुवृद्धिः सुतधनलाभः समस्तगुणसम्पत् ।
पुत्रधनाप्तिर्वैरं सुतेन दोषाः स्त्रिया नैःस्वम् ॥ ७५ ॥

रोग से लेकर दिति तक आठ देवता उत्तर में हैं। उन में रोग के ऊपर द्वार हो तो मृत्यु और बन्धन, सर्प के ऊपर द्वार हो तो शत्रु की वृद्धि, मुख्य के ऊपर द्वार हो तो पुत्र और धन का लाभ, भल्लाट के ऊपर द्वार हो तो सम्पूर्ण शौर्यादि गुणों की सम्पत्ति, सोम के ऊपर द्वार हो तो पुत्र से द्वेष, अदिति के ऊपर द्वार हो तो स्त्री के द्वारा दोष तथा दिति के ऊपर द्वार हो तो निर्धनता होती है ॥ ७५ ॥

द्वार के वेध का फल—

मार्गतरुकोणकूपस्तम्भभ्रमविद्धमशुभदं द्वारम् ।
उच्छ्रायाद्द्विगुणमितां त्यक्त्वा भूमिं न दोषाय ॥ ७६ ॥

यदि मार्ग, वृक्ष, दूसरे घर का कोना, कूप, खम्भा या भ्रम ( जल निकलने की मोरी ) से गृह द्वार विद्ध होता हो अर्थात् ये सब द्वार के सम्मुख हों तो अशुभ है। पर गृह द्वार की जितनी ऊँचाई हो उस से द्विगुणित भूमि को छोड़कर आगे वेध करते हुये भी इन मार्गादि का रहना दोषद नहीं है।

समाससंहिता में—

स्तम्भतरुभ्रमकोणैर्विद्धं वेधश्च न शुभकरद्वारम् ।
वेधोच्छ्रायाद्द्विगुणां भूमिं त्यक्त्वा न दोषाय ॥

भगवान् गर्ग—

द्वारोच्छ्रायद्विगुणितांत्यक्त्वा भूमिं बहिःस्थितः। न दोषाय भवेद्वेधो गृहस्य गृहिणोऽथवा॥ ७६॥

मार्ग आदि से वेधित द्वार का फल—

रथ्याविद्धं द्वारं नाशाय कुमारदोषदं तरुणा।
पङ्कद्वारे शोको व्ययोऽम्बुनिःस्राविणी प्रोक्तः॥ ७७॥
कूपेनापस्मारो भवति विनाशश्च देवताविद्धे।
स्तम्भेन स्त्रीदोषाः कुलनाशो ब्रह्मणोऽभिमुखे॥ ७८॥

यदि गृह द्वार मार्ग से वेधित हो तो गृह स्वामी की मृत्यु, वृक्ष से वेधित हो तो बालकों में दोष, पङ्क (कीचड़) से वेधित हो तो शोक, मोरी से वेधित हो तो व्यर्थ खर्च, कूप से वेधित हो तो मृगी रोग की उत्पत्ति, देवता की प्रतिमा से वेधित हो तो गृह स्वामी का नाश, स्तम्भ से वेधित हो तो स्त्रियों में दोष और ब्रह्मा के सम्मुख हो तो कुल का नाश करता है॥ ७७–७८॥

द्वार का विशेष फल—

उन्मादः स्वयमुद्घाटितेऽथ पिहिते स्वयं कुलविनाशः।
मानाधिके नृपभयं दस्युभयं व्यसनमेव नीचे च॥ ७९॥
द्वारं द्वारस्योपरि यत्तन्न शिवाय सङ्कटं यच्च।
आव्यात्तं क्षुद्भयदं कुब्जं कुलनाशनं भवति॥ ८०॥
पीडाकरमतिपीडितमन्तर्विनतं भवेदभावाय।
बाह्यविनते प्रवासो दिग्भ्रान्ते दस्युभिः पीडा॥ ८१॥

जिस गृह के द्वार का किवाड़ बिना खोले ही खुल जाय उस में रहने वाले को उन्माद, अपने आप बन्द हो जाय तो कुल का नाश, पूर्व कथित परिमाण से अधिक द्वार का परिमाण हो तो राजभय, और प्रमाण से अल्प हो तो चोर भय और दुःख होता है। यदि एक घर के द्वार पर दूसरे खण्ड का द्वार पड़े तो शुभ नहीं होता है, जिस द्वार की मोटाई अल्प हो वह भी शुभ नहीं होता है, मृदङ्ग की आकृति वाला अति विपुल द्वार क्षुधा का भय करता है और कुबड़ा द्वार कुल का नाश करता है। यदि ऊपरी काष्ठ आदि के भार से दबा हुआ द्वार हो तो गृह स्वामी को पीड़ा करता है, भीतर को झुका हुआ द्वार हो तो गृह स्वामी को मृत्यु करता है, बाहर को झुका हुआ द्वार गृह स्वामी को प्रवासी बनाता है और दिग्भ्रान्त (जिस दिशा का द्वार हो उस से भिन्न दिशा को देखता) हो, तो गृह स्वामी को चोरों से पीड़ित करता है॥ ७९–८१॥

यहां पर विशेष—

मूलद्वारं नान्यैर्द्वारैरभिसन्दधीत रूपर्द्ध्या।

घटफलपत्रप्रमथादिभिश्च तन्मङ्गलैश्चिनुयात् ॥ ८२ ॥

जितने सुन्दरता के सामान लेकर मूल द्वार की रचना की गई हो उतने सामान से अन्य द्वार की रचना नहीं करनी चाहिये। तथा कलश, श्रीफल, पत्र, पुष्प आदि से उस मूल द्वार की शोभा बढ़ानी चाहिये ॥ ८२ ॥

कोणों में निवास का फल—

ऐशान्यादिषु कोणेषु संस्थिता बाह्यतो गृहस्यैताः।
चरकी विदारिनामाऽथ पूतना राक्षसी चेति ॥ ८३ ॥
पुरभवनग्रामाणां ये कोणास्तेषु निवसतां दोषाः।
श्वपचादयोऽन्त्यजात्यास्तेष्वेव विवृद्धिमायान्ति ॥ ८४ ॥

गृह के बाहर ईशान आदि चारों कोनों में क्रम से चरकी, विदारिका, पूतना और राक्षसी निवास करती है। पुर, भवन और ग्रामों के जो कोने हों उन में निवास करने वाले को दोष होता है किन्तु श्वपच (चाण्डाल, डोम आदि), अन्त्यज (चमार आदि) नीच जातियों की वहाँ (कोने में) निवास करने से उन्नति होती है।

शास्त्रान्तर में कोण स्थित आठ देवता—

स्कन्दोऽर्यमा जम्बुकाख्यः पिलिपिञ्जस्तथा परः।
प्राच्यादिदिक्चतुष्के तु निवसन्ति महाग्रहाः ॥

यहाँ पर आचार्य—

ऐशान्यां चरकी प्रोक्ता स्कन्दः प्राग्भागसंस्थितः। हौताशन्यां विदारी च याम्यां चैवार्यमा स्थितः पूतना नैर्ऋते ज्ञेया जम्बुकः पश्चिमे स्थितः। राक्षसी चानिले कोणे पिलिपिञ्जस्तथोत्तरे ॥ ८३-८४ ॥

दिशा के वश शुभाशुभ वृक्ष—

याम्यादिष्वशुभफला जातास्तरवः प्रदक्षिणेनैते।
उदगादिषु प्रशस्ताः प्लक्षवटोदुम्बराश्वत्थाः ॥ ८५ ॥

पाकर, वट, गूलर, पीपल ये चार वृक्ष प्रदक्षिण क्रम से दक्षिण आदि दिशाओं में अशुभ और उत्तर आदि दिशाओं में शुभ हैं। जैसे दक्षिण में पाकर, पश्चिम में वट, उत्तर में गूलर और पूर्व में पीपल अशुभ तथा उत्तर में पाकर, पूर्व में वट, दक्षिण में गूलर और पश्चिम में पीपल शुभ है।

यहाँ पर गर्ग—

वर्जयेत्पूर्वतोऽश्वत्थं प्लक्षं दक्षिणतस्तथा। न्यग्रोधं पश्चिमे भागे उत्तरे चाप्युदुम्बरम् ॥
अश्वत्थे तु भयं ब्रूयात् प्लक्षे ब्रूयात्पराभवम्। न्यग्रोधे शस्त्रतः पीडा नेत्रामयमुदुम्बरे ॥
वटः पुरस्ताद्धन्यः स्याद्दक्षिणे चाप्युदुम्बरः। अश्वत्थः पश्चिमे भागे प्लक्षस्तूत्तरतो भवेत् ॥ ८५ ॥

गृह समीप गत वृक्षों का फल—

आसन्नाः कण्टकिनो रिपुभयदाः क्षीरिणोऽर्थनाशाय।
फलिनः प्रजाक्षयकरा दारूण्यपि वर्जयेदेषाम् ॥ ८६ ॥

छिन्द्याद्यदि न तरूंस्तान् तदन्तरे पूजितान् वपेदन्यान्।
पुन्नागाशोकारिष्टबकुलपनसान् शमीशालौ ॥ ८७ ॥

कांटेदार वृक्ष के गृह-समीप में रहने से शत्रु भय होता है। दूध वाला वृक्ष गृह समीप में रहने से धन नाश होता है। फल वाले वृक्ष के गृह समीप में रहने से सन्तति का नाश होता है। इन के काष्ठ भी गृह में लगाने से शुभ नहीं होता है। यदि उपर्युक्त कांटेदार आदि वृक्षों को काट कर उनकी जगह पुन्नाग, अशोक, अरिष्ट, बकुल, कटहल, शमी या शाल रोप दिये जायँ तो उपर्युक्त दोष नहीं होता है ॥ ८६–८७ ॥

प्रशस्त भूमि का लक्षण—

शस्तौषधिद्रुमलता मधुरा सुगन्धा
स्निग्धा समा न सुषिरा च मही नराणाम्।
अप्यध्वनि श्रमविनोदमुपागतानां
धत्ते श्रियं किमुत शाश्वतमन्दिरेषु ॥ ८८ ॥

प्रशस्त औषधी वाली, द्रुम ( याज्ञिक वृक्ष = पलाश आदि ) वाली, लताओं से युत, मधुर मिट्टी वाली, सुगन्धि वाली, निर्मल, समान और छिद्र रहित भूमि मार्ग में गमन से उत्पन्न श्रम को हटाने की इच्छा से वहाँ पर थोड़ी देर के लिये बैठे मनुष्य को भी लक्ष्मी देती है तो जिन के घर के पास में ही सदा रहती है उन की क्या बात ! अर्थात् उन को लक्ष्मी अवश्य ही देती है ॥ ८८ ॥

गृह समीप गत गृह का फल—

सचिवालयेऽर्थनाशो धूर्तगृहे सुतवधः समीपस्थे।
उद्वेगो देवकुले चतुष्पथे भवति चाकीर्त्तिः ॥ ८९ ॥
चैत्ये भयं ग्रहकृतं वल्मीकश्वभ्रसङ्कुले विपदः।
गर्त्तायां तु पिपासा कूर्माकारे धनविनाशः ॥ ९० ॥

गृह के समीप में मन्त्री का घर हो तो धन नाश, धूर्त का गृह हो तो पुत्र नाश, देवता का गृह हो तो चित्त में खेद, चौराहा हो तो अकीर्ति और चैत्य ( प्रधान ) वृक्ष हो तो ग्रहों का भय होता है। दीमक ( बांबी = दिवाड़ ) युत या पोली भूमि गृह के समीप हो तो गृह स्वामी के ऊपर आपत्ति आती है। गृह के समीप गड्ढा हो तो प्यास का रोग और कछुए के समान आकृति वाली भूमि गृह के समीप हो तो धन नाश होता है ॥ ८९–९० ॥

ब्राह्मण आदि वर्णों के लिये शुभ भूमि—

उदगादिप्लवमिष्टं विप्रादीनां प्रदक्षिणेनैव।
विप्रः सर्वत्र वसेदनुवर्णमथेष्टमन्येषाम् ॥ ९१ ॥

उत्तर तरफ ढालूवाली भूमि में ब्राह्मणों को, पूर्व की ओर ढाल में क्षत्रियों को, दक्षिण की ओर ढालू भूमि में वैश्यों को, और पश्चिम की ओर ढालू भूमि में शूद्रों को शुभ होता है। ब्राह्मण चारों ओर की ढालू भूमि में घर बना सकता है। शेष वर्णों के लिये अपनी-अपनी दिशा की ढालूवाली भूमि पर ही घर बनाना अच्छा है ॥ ९१ ॥

विधानवश भूमि का शुभाशुभ—

गृहमध्ये हस्तमितं खात्वा परिपूरितं पुनः श्वभ्रम् ।
यद्यूनमनिष्टं तत्समे समं धन्यमधिकं यत् ॥ ९२ ॥

गृहकर्ता के हाथ से गृह मध्य में एक हाथ लम्बा, एक हाथ चौड़ा और एक हाथ गहरा गड्ढा खोदे, फिर उस गड्ढे को उसी मिट्टी से भरे, यदि गड्ढा भरने में मिट्टी कम हो जाय तो अशुभ, ठीक-ठीक हो जाय तो सम और गड्ढा भरकर मिट्टी ज्यादा हो जाय तो शुभ होता है ॥ ९२ ॥

विधानवश भूमि का प्रकारान्तर से शुभाशुभ—

श्वभ्रमथवाऽम्बुपूर्णं पदशतमित्वा गतस्य यदि नोनम् ।
तद्धन्यं यच्च भवेत्पलान्यपामाढकं चतुःषष्टिः ॥ ९३ ॥

पूर्व कथित प्रकार से गड्ढे को खोदे, बाद उसमें जल भर कर वहाँ से सौ पद तक जाकर लौट आवे। इतने समय में गड्ढे का जल ज्यों का त्यों बना रहे तो शुभ होता है। तथा वहाँ की धूली से एक आढक प्रमाण टोकरी को भर फिर उस धूली को तौले, यदि वह धूली चौंसठ पल तुल्य हो तो वह भूमि शुभ होती है ॥ ९३ ॥

मृत्पात्र स्थित दीपक के द्वारा भूमि का शुभाशुभ—

आमे वा मृत्पात्रे श्वभ्रस्थे दीपवर्तिरभ्यधिकम् ।
ज्वलति दिशि यस्य शस्ता सा भूमिस्तस्य वर्णस्य ॥ ९४ ॥

चार बत्ती वाला दीपक जलाकर मिट्टी के कच्चे बर्तन में डाले। उनमें उत्तर आदि क्रम से ब्राह्मण आदि वर्णों की कल्पना करे। फिर उस बर्तन को गड्ढे में डाले। जिस दिशा की बत्ती देर तक जलती रहे उस दिशा के वर्ण के लिये वह भूमि शुभ होती है ॥ ९४ ॥

पुष्प के द्वारा भूमि का शुभाशुभ—

श्वभ्रोषितं न कुसुमं यस्य प्रम्लायतेऽनुवर्णसमम् ।
तत्तस्य भवति शुभदं यस्य च यस्मिन् मनो रमते ॥ ९५ ॥

सायंकाल ब्राह्मण आदि वर्ण तुल्य वर्ण वाले पुष्पों ( सफ़ेद, लाल, पीले और काले पुष्पों ) को लेकर गड्ढे में डाल दे, दूसरे दिन प्रातःकाल उन पुष्पों को निकाल कर देखे, जिस वर्ण का फूल कुम्हलाया न हो उसके लिये वह भूमि शुभ होती है। अथवा अपना मन जहाँ पर प्रसन्न रहे वहाँ पर बसना चाहिये, उसमें विचार करने की कोई आवश्यकता नहीं।

यहाँ पर गर्ग—

या यस्य शंसिता भूमेर्भवेत्तु गृहकर्मणि । तस्यां श्वभ्रं खनेर्मध्ये हस्तमात्रं समन्ततः ॥
तच्छ्वभ्रं पूरयेत्तेन पांशुना सुविचक्षणः । वर्धमाने च वृद्धिः स्याद्धीयमाने विगर्हिता ॥
साम्ये साम्यं विनिर्दिष्टमथवाऽन्यद्विचारणम् । पूरयित्वाऽथवा श्वभ्रं मृद्भिः क्रमशतं व्रजेत् ॥
पूर्णं स्यादागमं यावत् सा भूमिस्तु प्रशस्यते । तस्मिन् वा धारयेच्छ्वभ्रे चित्रं माल्यमनुक्रमात् ॥
यच्चिरान्म्लायते माल्यं तद्वर्णं तत्र चावसेत् । आमे वा मृन्मये पात्रे दीपवर्तिचतुष्टयम् ॥
यस्यां दिशि प्रज्वलति चिरं तस्यैव सा शुभा ॥ ९५ ॥

ब्राह्मण आदि वर्णों के लिये शुभाशुभ भूमि—

सितरक्तपीतकृष्णा विप्रादीनां प्रशस्यते भूमिः ।
गन्धश्च भवति यस्यां घृतरुधिरान्नाद्यमद्यसमः ॥ ९६ ॥
कुशयुक्ता शरबहुला दूर्वाकाशावृता क्रमेण मही ।
अनुवर्णं वृद्धिकरी मधुरकषायाम्लकटुका च ॥ ९७ ॥

ब्राह्मण आदि वर्णों के लिये क्रम से सफेद, लाल, पीली और काली भूमि शुभ होती है। तथा ब्राह्मण आदि वर्णों के लिये क्रम से घृतगन्धा, रक्तगन्धा, अन्नगन्धा और मद्यगन्धा भूमि शुभ होती है। ब्राह्मण आदि वर्णों के लिये क्रम से कुशों से युत, मुञ्जों से युत, दूर्वों से युत, कासों से युत भूमि शुभ होती है। तथा ब्राह्मणादि को क्रम से मीठी, कषैली, खट्टी और कडवी मिट्टी वाली भूमि शुभ होती है ॥

यहाँ पर गर्ग—

मधुरा दर्भसंयुक्ता घृतगन्धा च या मही । उत्तरप्रवणा चेति ब्राह्मणानां तु सा शुभा ॥
रक्तगन्धा कषाया च शरवीरेण संयुता । रक्ता प्राक्प्रवणा ज्ञेया क्षत्रियाणां तु सा मही ॥
दक्षिणप्रवणा भूमिर्याम्ला दूर्वाभिरन्विता । अन्नगन्धा च वैश्यानां पीतवर्णा प्रशस्यते ॥
पश्चिमप्रवणा कृष्णा विकुण्टा काशसंवृता । मद्यगन्धा मही धन्या शूद्राणां कटुका तथा ॥

गृहारम्भ में प्रथम विधान—

कृष्टां प्ररूढबीजां गोऽध्युषितां ब्राह्मणैः प्रशस्तां च ।
गत्वा महीं गृहपतिः काले सांवत्सरोद्दिष्टे ॥ ९८ ॥
भक्ष्यैर्नानाकारैर्दध्यक्षतसुरभिकुसुमधूपैश्च ।
दैवतपूजां कृत्वा स्थपतीनभ्यर्च्य विप्रांश्च ॥ ९९ ॥
विप्रः स्पृष्ट्वा शीर्षं वक्षश्च क्षत्रियो विशश्चोरू ।
शूद्रः पादौ स्पृष्ट्वा कुर्याद्रेखां गृहारम्भे ॥ १०० ॥

गृहपति ब्राह्मणों के द्वारा प्रशंसित भूमि को पहले हल से जोतवा कर उसमें बीज बोवे, बाद उस बीज के पक जाने पर एक रात के लिये उस में गायों को बैठावे, बाद दैवज्ञ के बताये हुये मुहूर्त में वहां जाकर अनेक प्रकार के भक्ष्य पदार्थ, दधि,

अक्षत, सुगन्ध, पुष्प और धूपों से चेत्रपति, स्थपति ( कारीगर ) और ब्राह्मणों की पूजा कर के यदि गृहपति ब्राह्मण हो तो शिर, क्षत्रिय हो तो छाती, वैश्य हो तो ऊरु और शूद्र हो तो पाँव स्पर्श कर के गृहारम्भ की रेखा खींचे ॥ ९८–१०० ॥

अंगूठा आदि से रेखा करने का फल—

अङ्गुष्ठकेन कुर्यान्मध्याङ्गुल्याऽथवा प्रदेशिन्या।
कनकमणिरजतमुक्तादधिफलकुसुमाक्षतैश्च शुभम् ॥ १०१ ॥
शस्त्रेण शस्त्रमृत्युर्बन्धो लोहेन भस्मनाग्निभयम्।
तस्करभयं तृणेन च काष्ठोल्लिखिता च राजभयम् ॥ १०२ ॥
वक्रा पादालिखिता शत्रुभयक्लेशदा विरूपा च।
चर्माङ्गारास्थिकृता दन्तेन च कर्तुरशिवाय ॥ १०३ ॥
वैरमपसव्यलिखिता प्रदक्षिणं सम्पदो विनिर्देश्याः।
वाचः परुषा निष्ठीवितं क्षुतं चाशुभं कथितम् ॥ १०४ ॥

यदि अंगूठा, मध्यमा, प्रदेशिनी, सोना, चान्दी, मोती, दही, फल, फूल या अक्षत से गृहारम्भ की रेखा बनावे तो गृहपति को शुभ होता है। यदि उक्त रेखा शस्त्र से करे तो शस्त्र से गृह स्वामी की मृत्यु, लोहे से करे तो बन्धन, भस्म से करे तो अग्निभय, तृण से करे तो चोर भय और काठ से करे तो राजभय होता है। टेढ़ी, पाँव से लिखी हुई, या रूप रहित रेखा शत्रुभय और कष्ट करती है। चमड़ा, कोयला, हड्डी या दाँत से की हुई रेखा गृहपति के लिये अशुभ होती है। वाम क्रम से लिखी हुई रेखा शत्रुता और प्रदक्षिण क्रम से लिखी हुई रेखा सम्पत्ति करती है। गृहारम्भ काल में कठोर वचन बोलना, थूकना और छींकना अशुभ है ॥ १०१–१०४ ॥

शल्य ज्ञान में विधान—

अर्द्धनिचितं कृतं वा प्रविशन् स्थपतिर्गृहे निमित्तानि।
अवलोकयेद्गृहपतिः क्व संस्थितः स्पृशति किं चाङ्गम् ॥१०५॥
रविदीप्तो यदि शकुनिस्तस्मिन् काले विरौति परुषरवम्।
संस्पृष्टाङ्गसमानं तस्मिन् देशेऽस्थि निर्देश्यम् ॥१०६॥

आधे बने या सम्पूर्ण बने हुये गृह में प्रवेश करता हुआ कारीगर आगे कथित चिन्हों को देखे कि गृहस्वामी कहाँ पर स्थित है और किस अङ्ग को छू रहा है। उस समय दीप्त दिशा में स्थित पक्षीगण कठोर शब्द करते हों तो जिस स्थान पर गृहपति खड़ा हो उसके नीचे तथा जिस अङ्ग को गृहपति ने छू रक्खा हो तत्तुल्य अङ्ग की हड्डी कहनी चाहिये। उदय काल से एक एक प्रहर क्रम से पूर्व आदि दिशा

में सूर्य रहता है। जैसे उदय काल से एक प्रहर तक पूर्व में, बाद द्वितीय प्रहर तक आग्नेय कोण में, बाद तृतीय प्रहर तक दक्षिण में, बाद सायंकाल तक नैर्ऋत्य कोण में, बाद रात्रि के प्रथम प्रहर तक पश्चिम में, बाद रात्रि के द्वितीय प्रहर तक वायव्य कोण में, बाद रात्रि के तृतीय प्रहर तक उत्तर में और बाद रात्रि के चतुर्थ प्रहर तक ईशान कोण में सूर्य रहता है। जिस दिशा को सूर्य छोड आया हो वह अङ्गारिणी, जिसमें स्थित हो वह दीप्त, जिसमें जानेवाला हो वह धूमित और शेष पांच दिशाएँ शान्त कहलाती हैं। जैसे उदय से प्रथम प्रहर तक ईशान कोण अङ्गारिणी, पूर्वदिशा दीप्त, आग्नेय कोण धूमित और शेष पाँच दिशायें शान्त संज्ञक हैं।

आगमान्तर में—

पृच्छाकाले गृहस्वामी यदङ्गं स्पृशति स्वकम्। तुखो हस्तप्रमाणेन शल्यं भूयात्तदङ्गजम्॥

हाथी आदि के शब्द वश हड्डी का ज्ञान

शकुनसमयेऽथवाऽन्ये हस्त्यश्वश्वादयोऽनुवाशन्ते।
तत्प्रभवमस्थि तस्मिंस्तदङ्गसम्भूतमेवेति॥ १०७॥

शकुन देखने के समय दीप्त दिशा की तरफ मुख करके हाथी, घोड़ा, कुत्ता आदि जीव बोले तो जिस स्थान पर गृहस्वामी स्थित है उसके नीचे उन जीवों के उसी अङ्ग की हड्डी होनी चाहिए जिस अङ्ग को गृहपति स्पर्श कर रहा हो॥ १०७॥

गदहे का शब्द आदि से शल्य ज्ञान—

सूत्रे प्रसार्यमाणे गर्दभरावोऽस्थिशल्यमाचष्टे।
श्वसृगालल‍ङ्घिते वा सूत्रे शल्यं विनिर्देश्यम्॥ १०८॥

सूत्र फैलाने के समय गदहे का शब्द सुनाई दे तो गृहपति के नीचे हड्डी कहनी चाहिये। यथा कुत्ता या सियार उस सूत्र को लाँघ जाय तो भी उक्त स्थान में शल्य कहना चाहिये॥ १०८॥

पक्षियों के शब्द द्वारा धन ज्ञान—

दिशि शान्तायां शकुनिर्मधुरविरावी यदा तदा वाच्यः।
अर्थस्तस्मिन् स्थाने गृहेश्वराधिष्ठितेऽङ्गे वा॥ १०९॥

उस समय जिस स्थान पर शान्त दिशा की ओर मुख करके पक्षी गण मधुर शब्द करें अथवा वास्तु पुरुष के जिस अङ्ग पर बैठा हो उस अङ्ग के नीचे धन कहना चाहिये।

यहाँ पर गर्ग—

प्रश्नकाले गृहपतिः कस्मिश्चिदङ्गे समाश्रितः। किमङ्गं संस्पृशेद्वापि व्याहरेद्वा शुभाशुभम्॥
विलोक्य स्थपतिः पूर्वं पश्चाच्छल्यं विचारयेत्। शङ्खभेरीमृदङ्गानां पटहानां च निःस्वनाः॥
दध्यक्षतानां पुष्पाणां फलानां दर्शनानि च। प्रशस्तं प्रवदेच्छल्यं वास्तुज्ञानविशारदः॥
दीप्तदिक्संस्थितः पक्षी विरौति परुषं स्वरम्। स्पृष्टाङ्गसदृशं शल्यं तस्य स्थाने विनिर्दिशेत्॥
निखनेदवनिं तत्र यदङ्गं मुहते यथा। गृहनाथस्य तत्राधः शल्यं निःसंशयं वदेत्॥

प्रश्नकाले गजो गौर्वा तुरगो गर्दभोऽपि वा । उष्ट्रो वा सारमेयो वा मार्जारश्छागोऽपि वा ॥
य प्राणी व्याहरेत्तत्र तद्भवं शल्यमादिशेत् । प्रमाण तस्य वक्तव्यं पूर्वोक्तविधिना ततः ॥

अन्य शुभाशुभ ज्ञान—

सूत्रच्छेदे मृत्युः कीले चावाङ्मुखे महान् रोगः ।
गृहनाथस्थपतीनां स्मृतिलोपे मृत्युरादेश्यः ॥ ११० ॥
स्कन्धाच्च्युते शिरोरुक् कुलोपसर्गोऽपवर्जिते कुम्भे ।
भग्नेऽपि च कर्मिवधश्च्युते कराद्गृहपतेर्मृत्युः ॥ १११ ॥

यदि फैलाने के समय सूत्र टूट जाय तो गृहपति की मृत्यु होती है। गाड़ने के समय कील का मुख नीचे की तरफ हो जाय तो गृहपति को बहुत बड़ा रोग होता है। यदि उस समय गृहपति, कारीगर दोनों की स्मरण शक्ति नष्ट हो जाय तो दोनों की मृत्यु कहनी चाहिये। यदि जल पूर्ण कलश लाने के समय गिर जाय तो गृहपति को शिर का रोग, गिर कर उलट जाय तो गृह स्वामी के कुल में उपद्रव, फूट जाय तो कारीगर की मृत्यु और कलश हाथ से छूट जाय तो गृह स्वामी की मृत्यु होती है ॥ ११०–१११ ॥

शिला न्यास का प्रकार—

उत्तरपूर्वे कोणे कृत्वा पूजां शिलां न्यसेत्प्रथमम् ।
शेषाः प्रदक्षिणेन स्तम्भाश्चैवं समुत्थाप्याः ॥ ११२ ॥
छत्रस्रग्वस्त्रयुतः कृतधूपविलेपनः समुत्थाप्यः ।
स्तम्भस्तथैव कार्यो द्वारोच्छ्रायः प्रयत्नेन ॥ ११३ ॥

पहले उत्तर पूर्व के कोण ( ईशान कोण ) में पूजा करके शिलान्यास करे, बाद प्रदक्षिण क्रम से शेष शिलाओं का न्यास करे। इसी क्रम से स्तम्भों का उत्थापन करना चाहिये। तथा छत्र, माला, वस्त्र, धूप और चन्दन से विभूषित करके स्तम्भ को खड़ा करे। इसी तरह द्वार को भी यत्नपूर्वक खड़ा करना चाहिये।

यहाँ पर गर्ग—

स्निग्धादिभूभागसमुत्थितानां न्यग्रोधबिल्वद्रुमखादिराणाम् ।
शमीवटोदुम्बरदेवदारुक्षीरिस्वदेशोत्थफलद्रुमाणाम् ॥
उपोषितः शिल्पिजनस्त्वथैषां मध्यात्तु तीक्ष्णेन कुठारकेण ।
भित्वा ततो दिक्पतिनोत्तरस्यां शुभे च लग्ने परिगृह्य शङ्कुम् ॥
करप्रमाणं परतश्च तस्य तदर्धमानेन ततोऽनुगृह्य ।
नीत्वा न्यसेत् तत्र गृहे तु तावद्यावत् प्रतिष्ठासमयोऽस्य शङ्कोः ॥
नन्देति सूक्तिः कथितेशकोणे हुताशनाख्ये सुभगेति चान्या ।
सुमङ्गली नैर्ऋतभागसंस्था भद्रंकरी मारुतकोणपाता ॥

वृषाश्वपुष्पाशपदाङ्कितानां नन्दादिकानां क्रमशः शिलानाम्।
अखण्डितानां सुदृढीकृतानां सुलक्षणानां ग्रहणं निरुक्तम्॥
कूर्मोऽथ शेषो हि जनार्दनः श्रीर्ध्रुवश्च मध्ये भवनस्य संस्था।
द्वाराधिपाः दिक्पतयो गजाश्च सम्पूजनीयाः बलिभिः सुमन्त्रैः॥
स्नानार्च्यमाल्याम्बरधूपलेपैर्बल्योपहारैः प्रतिपूज्य शङ्कुम्।
ध्रुवे शिलायाश्च ततः खनित्वा शङ्कुं प्रतिष्ठाप्य तथा च कुम्भम्॥
लाजाक्षतव्रीहिसपञ्चगन्धमध्वाज्ययातं परिपूर्य सम्यक्।
स्त्रीभिस्तथैवं विधिवत् प्रकुर्याद्धोमो ध्रुवादुत्तरतस्तु कार्यः॥

अथ लग्नशुद्धिः—

धनुर्वणिग्मीनयुगनारिकुम्भे वास्तुप्रतिष्ठाकरणं प्रधानम्।
एतच्चतुर्थं गृहसंप्रवेशं अलोकवं सम्प्रुमपुदिशन्ति॥
असम्भवे शुक्रशशाङ्कयोगाल्लग्नं प्राहुरतीन्द्रियज्ञाः।
पूर्वा नवांशोऽन्यगृहेषु सर्वे कर्तुर्व्ययाष्टत्रिककोणवर्ज्ये॥
केन्द्रत्रिकोणध्वनाख्यलाभार्थावरिथितेष्वीजपसितेन्दुजेषु।
गृहं समृद्धं सुदृढं जनाढ्यं व्यये तृतीये च गुरू समृद्धौ॥
वाच्यं तथा सूर्यकुजार्कजेषु तृतीयषष्ठाय गतेषु नित्यम्।
शेषेष्वतोऽन्येषु विशेषतस्तु चौराग्निदाहज्वररोगजाड्यम्॥
लग्नात्तृतीयाम्बुपषष्ठायगेन्दौ कार्यं गृहं स्त्रीधनधान्यदासैः।
अभीष्टमन्येषु गतोऽन्यथातो भिन्नं गृहं चात्र गुणातिरिक्तम्॥
प्रवेश एवं भवनस्य कार्यो विप्रादिकानां यदुदीरितं प्राक्।
किन्त्वत्र गोजाविकवाहनानां विना स्थिरैः स्वाष्टसमैः प्रवेशः॥

ध्रुवे वास्तुनरे चैव द्वाराणां प्रभिषु स्मृतान्। वैदिकोश्चैव मन्त्रांश्च प्रवक्ष्याम्यनुपूर्वशः॥
कूर्मे मन्त्रमयो यज्ञो वर्धतां बलिकर्मणि। शेषे नमोस्तु सर्पेभ्य इदं विष्णुर्जनार्दने॥
तव श्रियो श्रिये यान्तु ध्रुवायास्तु ध्रुवे स्मृतम्। सविता श्रियः प्रसविता शङ्खोराहुर्मनीषिणः॥
प्रसृगे प्रह्लजह्नानमर्यम्णो यान्तु अर्यमम्। सविता श्रियः प्रसविता तथैवेति विवस्वतः॥
इन्द्रस्येन्द्रो मयं बाष्यं मित्रे मित्राम्बरं स्मृतम्। तथा मृडानो रुद्रोऽथ रुद्रस्य परिकीर्त्तितम्॥
भूधराय इहैवैधि राजराय हर्म्यं महत्। प्रोक्ता वास्तुनरस्यैवं देवताश्च त्रयोदश॥
ने देवा हि चतुर्दिक्षु द्वाराणां मन्त्रसंग्रहे। नक्षत्राणां पुरा प्रोक्तं सूक्तीनामधुना शृणु॥
ो रुद्रोऽग्नौ तु नन्दिन्यामाहुस्यं शुभगाय च। सुमङ्गलीः सुमङ्गल्या भद्रंकर्णीति भद्रिका॥
तेषां बलयो वक्ष्ये हविषं पायसं दधि। मोदकाज्यपयोव्रीहिलाजाक्षतफलानि च॥
ध्रुवादुत्तरतो होममनादेस्यं तु कारयेत्। तत्र श्रियादिमन्त्रैस्तु हुनेदाज्यं समाहिता॥
एवं प्रवेशकाले तु स्थालीपाकसमो हि सः। मन्त्रैर्होमस्तु सूक्तीनां पञ्चाङ्गप्रवाहणः॥
देवादिकरण्डाश्च काण्डात्काण्डात्प्ररोहणम्। ततो युवा सुधामेति वाचनीयाः प्रदक्षिणम्॥
ाधमर्पादिकं यत्तु शान्तिकरूपेण दर्शितम्। तदिहापि प्रहीतव्यं सर्वमेतच्छ्रुतार्थकम्॥
एवं देवालये शान्तौ दीक्षायज्ञादिसर्वतः। स्वतन्त्रोक्तेन वक्तव्यं निर्माणस्य प्रवेशनम्॥

स्तम्भ या द्वार के ऊपर पक्षी आदि बैठने का फल—

विहगादिभिरवलीनैराकम्पितपतितदुःस्थितैश्च तथा ।
शक्रध्वजसदृशफलं तदेव तस्मिन्विनिर्दिष्टम् ॥ ११४ ॥

यदि स्तम्भ या द्वार के ऊपर पक्षी बैठे, खड़ा करने के समय वे काँपे, गिर जाय या ठीक खड़ा न हो तो पूर्व कथित इन्द्रध्वज के समान उसका फल समझना चाहिये ॥ ११४ ॥

वास्तु भूमि में विशेष—

प्रागुत्तरोन्नते धनसुतक्षयः सुतवधश्च दुर्गन्धे ।
वक्रे बन्धुविनाशो न सन्ति गर्भाश्च दिङ्मूढे ॥ ११५ ॥
इच्छेद्यदि गृहवृद्धिं ततः समन्ताद्विवर्धयेत्तुल्यम् ।
एकोद्देशे दोषः प्रागथवाऽप्युत्तरे कुर्यात् ॥ ११६ ॥

यदि वास्तु भूमि पूर्व या उत्तर में ऊँची हो तो पुत्र और धन का नाश, दुर्गन्ध युत हो तो पुत्र का नाश, टेढ़ी हो तो बन्धुओं का नाश और दिग्भ्रम ( दिशाओं के ज्ञान से रहित ) हो तो स्त्रियों को गर्भ का अभाव होता है। घर की वृद्धि चाहने वाला मनुष्य वास्तु भूमि को चारों तरफ समान रूप से बढ़ावे। यदि वास्तु भूमि को बढ़ाना हो तो उत्तर या पूर्व की तरफ बढ़ावे क्योंकि उस तरफ बढ़ाने में अल्प दोष हैं अर्थात् वे दोष ( मित्रों से द्वेष, चित्त में संताप ) सहन करने के लायक हैं। जिस को इन दोषों को सहन करने की शक्ति न हो उसको नहीं बढ़ाना चाहिये ॥ ११५-११६ ॥

पूर्व आदि दिशाओं में वास्तु भूमि को बढ़ाने का फल—

प्राग्भवति मित्रवैरं मृत्युभयं दक्षिणेन यदि वृद्धिः ।
अर्थविनाशः पश्चादुदग्विवृद्धिर्मनस्तापः ॥ ११७ ॥

यदि वास्तु भूमि पूर्व की तरफ बढ़ी हो तो मित्रों से द्वेष, दक्षिण तरफ बढ़ी हो तो मृत्यु का भय, पश्चिम तरफ बढ़ी हो तो धन का नाश और उत्तर तरफ बढ़ी हो तो मन में संताप होता है ॥ ११७ ॥

चतुःशाल गृह में देवगृह आदि का स्थापन स्थान—

ऐशान्यां देवगृहं महानसं चापि कार्यमाग्नेय्याम् ।
नैर्ऋत्यां भाण्डोपस्करोऽर्थधान्यानि मारुत्याम् ॥ ११८ ॥

ईशान कोण में देव गृह, अग्नि कोण में पाक गृह, नैर्ऋत्य कोण में गृह सामग्री गृह और वायव्य कोण में धन धान्य स्थापन गृह बनाना चाहिये ।

शास्त्रान्तर में—

पूर्वस्यां श्रीगृहं प्रोक्तमाग्नेय्यां स्यान्महानसम् । शयनं दक्षिणायां च नैर्ऋत्यामायुधाश्रयम् ॥

भोजनं पश्चिमायां च वायव्यां धनसञ्चयम्। उत्तरे द्रव्यसंस्थानमैशान्यां देवतागृहम्॥

और भी—

श्रीगृहेऽत्र ध्वजः कार्यो धूम्रश्चैव महानसे। सिंहो निद्रागृहे कार्यः श्वा कुर्यादायुधाश्रये॥
वृषो भोजनशालायां कपिर्धान्यगृहे सदा। द्रव्यस्थाने मदा मदो रिक्तो देवगृहे तथा॥११८॥

वास्तु स्थान से पूर्व आदि में जल का फल—

प्राच्यादिस्थे सलिले सुतहानिः शिखिभयं रिपुभयं च।
स्त्रीकलहः स्त्रीदौष्ट्यं नैस्व्यं वित्तात्मजविवृद्धिः॥ ११९॥

वास्तु स्थान से पूर्व आदि दिशाओं में यदि जल स्थित हो तो क्रम से पुत्र का नाश, अग्नि भय, शत्रु भय, स्त्रियों में कलह, स्त्रियों में दुःशीलता, निर्धनता, धन की वृद्धि और पुत्रों की वृद्धि होती है॥ ११९॥

घर बनाने में काटने योग्य वृक्ष—

खगनिलयभग्नसंशुष्कदग्धदेवालयश्मशानस्थान्।
क्षीरतरुधवविभीतकनिम्बारणिवर्जितान् छिन्द्यात्॥ १२०॥

पक्षियों के घोसले वाले, टूटे हुये, देवालय के समीप में स्थित, श्मशान में स्थित, दूध वाले, धव, बहेड़ा, नीम, अरलू इन सबों को छोड़ कर शेष वृक्षों को घर बनाने के लिये काटे॥ १२०॥

वृक्ष काटने में विधान और उसके गिरने का फल—

रात्रौ कृतबलिपूजं प्रदक्षिणं छेदयेद्दिवा वृक्षम्।
धन्यमुदक्प्राक्पतनं न ग्राह्योऽतोऽन्यथा पतितः॥ १२१॥

जिस वृक्ष को काटना हो उसके निमित्त रात में पूजा और बलि देकर उसके सुबह ईशान कोण से प्रदक्षिण क्रम से उसको काटे। यदि वृक्ष काट कर उत्तर या पूर्व दिशा में गिरे तो शुभ और शेष दिशा में गिरे तो अशुभ होता है॥ १२१॥

वृक्ष के दारु से शुभाशुभ—

छेदो यद्यविकारी ततः शुभं दारु तद्गृहौपयिकम्।
पीते तु मण्डले निर्दिशेत्तरोर्मध्यगां गोधाम्॥ १२२॥
मञ्जिष्ठाभे भेको नीले सर्पस्तथाऽरुणे सरटः।
मुद्गाभेऽश्मा कपिले तु मूषकोऽम्भश्च खड्गाभे॥ १२३॥

यदि वृक्ष का कटित प्रदेश विकार रहित हो तो उसकी लकड़ी गृह के लिये शुभ होती है। यदि उसमें (कटित प्रदेश में) पीत वर्ण का मण्डल दिखाई दे तो वृक्ष के मध्य में गोधा (सनगोहि), मजीठ की तरह लाल रङ्ग का मण्डल दिखाई दे तो मेढक, नील रङ्ग का मण्डल दिखाई दे तो सर्प, लाल रङ्ग का मण्डल दिखाई दे तो गिरगिट, मूँग के समान वर्ण का मण्डल दिखाई दे तो पत्थर, पीला मण्डल दिखाई दे तो चूहे और खड्ग के सदृश मण्डल दिखाई दे तो जल का निवास स्थान कहना चाहिये।

गृहपति के लिये कुछ उपदेश—

**धान्यगोगुरुहुताशसुराणां न स्वपेदुपरि नाप्यनुवंशम् ।**
**नोत्तरापरशिरा न च नग्नो नैव चार्द्रचरणः श्रियमिच्छन् ॥ १२४ ॥**

लक्ष्मी की इच्छा करने वाला मनुष्य अन्न, गौ, गुरु, अग्नि और देवता के ऊपर और वंशों ( रोगाद्वायु पितृतो हुताशनं इत्यादि कथनों ) के ऊपर न सोवे। उत्तर या पश्चिम की तरफ शिर करके न सोवे। तथा नङ्गा और जल से भीगे पाँव रख कर न सोवे।

यहाँ पर विश्वकर्मा—

नाप्यानुवंशविन्यस्तातुला हन्याकुदुम्बिनः । कर्तुं शय्या स्ववंशानरथा नागदन्ता यथाविहाः ॥

प्रवेश कालिक गृह का स्वरूप—

**भूरिपुष्पनिकरं सतोरणं तोयपूर्णकलशोपशोभितम् ।**
**धूपगन्धबलिपूजितामरं ब्राह्मणध्वनियुतं विशेद् गृहम् ॥ १२५ ॥**

बहुत पुष्पों से भूषित, तोरण से अलंकृत, जल पूर्ण कलशों से शोभित, धूप, गन्ध, पुष्प आदि से पूजित देवताओं से युत और ब्राह्मणों के द्वारा की गई वेद-ध्वनियों से युत गृह में प्रवेश करे।

यहाँ पर 'धूपगन्धबलिपूजितामरं' यह सामान्य देवता के लिये कहा है। सामान्य देवताओं की पूजा अतिरिक्त स्थान में करनी चाहिये। वास्तु मध्य में शिखी पर्जन्य आदि और अर्यमा की भी पूजा करनी चाहिये। इन स्थानों पर बाहरी देवताओं की पूजा कथमपि नहीं करनी चाहिये।

तन्त्रान्तर में—

उपेद्रस्य कर्मसिद्ध्यर्थं नव पञ्चगुणाः सुराः । यतस्तत्र वसन्त्येते मूर्धाद्यङ्गेषु कृत्स्नशः ॥

यहाँ पर हिरण्यगर्भ—

देवताः सम्प्रवक्ष्यामि वास्तूनामनुपूर्वशः । द्वारे प्रजापतिं विन्द्यात् द्वारदेशे उमापतिम् ॥
बलदेवो यमश्चैव दक्षिणस्यां च संस्थितौ । स्कन्दः शेषोऽथ वरुणः पश्चिमायां दिशि स्थितः ॥
आदित्या वसवो रुद्रा उत्तरां दिशमाश्रिताः । ब्रह्मा चैव महेन्द्रश्च दिशमैन्द्रीं समाश्रितौ ॥
कीर्तिर्धृतिश्च लक्ष्मीश्च वास्तुमध्ये प्रतिष्ठिताः । कुर्वाग्निं गृहमध्ये तु देवतान्यर्चयेद्बुधः ॥
दिगन्तरेषु सर्वेषु दिक्षु चैव यथाक्रमम् । कुलदेवतपूजां च कृत्वा च कुलमेधिनाम् ॥
दिक्षु देवीषु सर्वासु विदिक्षु च यथाक्रमम् ।

अन्य तन्त्र में—

बाह्याभ्यन्तरदेवांस्तु वास्तुमध्ये यथास्थिताम् । तथा च सर्वान् सम्पूज्य विधिनैव पुरोहित ॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां वास्तुविद्याध्यायस्त्रिपञ्चाशत्तमः ॥ ५३ ॥

# अथ दकार्गलाध्यायः

उस में पहले प्रयोजन प्रदर्शन—

धर्म्यं यशस्यं च वदाम्यतोऽहं दकार्गलं येन जलोपलब्धिः ।
पुंसां यथाङ्गेषु शिरास्तथैव क्षितावपि प्रोन्नतनिम्नसंस्थाः ॥ १ ॥
एकेन वर्णेन रसेन चाम्भश्च्युतं नभस्तो वसुधाविशेषात् ।
नानारसत्वं बहुवर्णतां च गतं परीक्ष्यं क्षितितुल्यमेव ॥ २ ॥

अब वास्तु विद्या कहने के बाद जिस के ज्ञान से भूमि गत जल का ज्ञान होता है उस धर्म और यश को देने वाले दकार्गल को कहते हैं। जिस तरह मनुष्यों के अङ्ग में नाड़ियाँ हैं उसी तरह भूमि में ऊँची, नीची शिरायें हैं। आकाश से केवल एक स्वाद वाला जल पृथ्वी पर गिरता है किन्तु वही जल पृथ्वी की विशेषता से तत्तत्स्थान में अनेक प्रकार का रस और स्वाद वाला हो जाता है। इस तरह भूमि के वर्ण और रस के समान जल के रस और वर्ण सिद्ध होते हैं अतः भूमि, वर्ण और रस का परीक्षण-पूर्वक जल के रस और स्वाद का परीक्षण करना चाहिये ॥ १–२ ॥

पूर्व आदि दिशाओं में स्थित शिराओं के नाम—

पुरुहूतानलयमनिर्ऋतिवरुणपवनेन्दुशङ्करा देवाः ।
विज्ञातव्याः क्रमशः प्राच्याद्यानां दिशां पतयः ॥ ३ ॥
दिक्पतिसञ्ज्ञा च शिरा नवमी मध्ये महाशिरानाम्नी ।
एताभ्योऽन्याः शतशो विनिःसृता नामभिः प्रथिताः ॥ ४ ॥
पातालादूर्ध्वशिरा शुभा चतुर्दिक्षु संस्थिता याश्च ।
कोणदिगुत्था न शुभाः शिरानिमित्तान्यतो वक्ष्ये ॥ ५ ॥

पूर्व आदि आठ दिशाओं के क्रम से इन्द्र, अग्नि, यम, राक्षस, वरुण, वायु, चन्द्र और शिव स्वामी हैं। इन आठ दिक्पतियों के नाम से आठ ( ऐन्द्री, आग्नेयी, याम्या इत्यादि ) शिरायें प्रसिद्ध हैं। इन आठ शिराओं के मध्य में महाशिरा नाम वाली नवमी शिरा है। इन नव शिराओं के अतिरिक्त सैकड़ों शिरायें निकली हैं जो अपने-अपने नाम से प्रसिद्ध हैं। पाताल से ऊपर की तरफ जो शिरा निकली है वह और पूर्व आदि चारों दिशाओं में स्थित शिरायें शुभ तथा अग्नि कोण आदि विदिशाओं में स्थित शिरायें अशुभ हैं। अतः इसके बाद शिराओं के लक्षण कहते हैं ॥ ३–५ ॥

वेतसजम्बू के वृक्ष से शिरा का लक्षण—

यदि वेतसोऽम्बुरहिते देशे हस्तैस्त्रिभिस्ततः पश्चात् ।
सार्धे पुरुषे तोयं वहति शिरा पश्चिमा तत्र ॥ ६ ॥

ढाक और बेर के वृक्ष के संयोग से जल ज्ञान—

सपलाशा बदरी चेद्दिश्यपरस्यां ततो जलं भवति ।
पुरुषत्रये सपादे पुरुषेऽत्र च दुण्डुभश्चिह्नम् ॥ १७ ॥

जल रहित देश में पलाश ( ढाक ) के वृक्ष से युक्त बेर का वृक्ष हो तो उससे तीन हाथ पश्चिम दिशा में सवा तीन पुरुष नीचे जल होता है। यहाँ पर एक पुरुष नीचे विष रहित सर्प मिलता है।

यहाँ पर सारस्वत—

पलाशयुक्ता बदरी यत्र हस्ता ततोऽपरे । हस्तत्रयाद्धस्तोयं सपादे पुरुषत्रये ॥
नरे तु दुण्डुभः सर्पो निर्विषश्चिह्नमेव च । अथस्तोयं च सुस्वादु दीर्घकालप्रवाहितम् ॥१७॥

बेल के वृक्ष से युक्त गूलर के वृक्ष से जल ज्ञान—

बिल्वोदुम्बरयोगे विहाय हस्तत्रयं तु याम्येन ।
पुरुषैस्त्रिभिरम्बु भवेत् कृष्णोऽर्द्धनरे च मण्डूकः ॥ १८ ॥

जहाँ बेल के वृक्ष से युक्त गूलर का वृक्ष हो तो उससे तीन हाथ दक्षिण दिशा में तीन पुरुष नीचे जल होता है। यहाँ पर आधा पुरुष नीचे काला मेंढक निकलता है ॥१८॥

फल्गु के वृक्ष से जल ज्ञान—

काकोदुम्बरिकायां वल्मीको दृश्यते शिरा तस्मिन् ।
पुरुषत्रये सपादे पश्चिमदिक्स्था वहति सा च ॥ १९ ॥
आपाण्डुपीतिका मृद्गोरसवर्णश्च भवति पाषाणः ।
पुरुषार्धे कुमुदनिभो दृष्टिपथं मूषको याति ॥ २० ॥

यदि काकोदुम्बरिका वृक्ष (कठुम्बरि=काकोदुम्बरिका, फल्गुर्मलपूर्वघनेफलेऽयमरः) के समीप वल्मीक हो तो उस वल्मीक के मध्य तीन पुरुष नीचे पश्चिम दिशा में बहने वाली शिरा निकलती है। यहाँ पर खोदने के समय सफेद और पीली मिट्टी निकलती है। उसके नीचे सफेद पत्थर और आधा पुरुष नीचे सफेद चूहा दिखाई देता है ॥१९–२०॥

करिल वृक्ष से जलज्ञान—

जलपरिहीने देशे वृक्षः कम्पिल्लको यदा दृश्यः ।
प्राच्यां हस्तत्रितये वहति शिरा दक्षिणा प्रथमम् ॥ २१ ॥
मृन्नीलोत्पलवर्णा कापोता दृश्यते ततस्तस्मिन् ।
हस्तेऽजगन्धिको मत्स्यकः पयोऽल्पं च सक्षारम् ॥ २२ ॥

जल रहित देश में कम्पिल्ल वृक्ष ( कपिल = कबीला ) दिखाई दे तो उससे तीन हाथ पूर्व दिशा में सवा तीन पुरुष नीचे दक्षिण शिरा बहती है। यहाँ पर खोदने के समय पहले नील कमल के समान रंग वाली मिट्टी और इसके नीचे कबूतर के रंग की मिट्टी दिखाई देती है। तथा एक हाथ नीचे बकरे के समान गन्ध वाली मछली और इस के नीचे खारा जल निकलता है।

यहाँ पर सारस्वत—

निर्जले यत्र कम्पिल्लो दृश्यतेतस्मात् करत्रये। प्राच्यां त्रिभिर्नरैर्वारि सा भवेद् दक्षिणा शिरा॥
अधो नीलोत्पलाभासा सूत् कापोतप्रभा क्रमात्।
हस्तेऽजगन्धको मत्स्यो जलमल्पमशोभनम्॥२१–२२॥

कुमुदा नाम की शिरा का ज्ञान—

श्योणाकतरोरपरोत्तरे शिरा द्वौ करावतिक्रम्य।
कुमुदा नाम शिरा सा पुरुषत्रयवाहिनी भवति॥ २३॥

जल रहित देश में श्योनाक (सरिवन) वृक्ष दिखाई दे तो उससे दो हाथ वायव्य कोण में तीन पुरुष नीचे कुमुदा नाम की शिरा होती है॥२३॥

बहेड़े के वृक्ष से जल का ज्ञान—

आसन्नो वल्मीको दक्षिणपार्श्वे विभीतकस्य यदि।
अध्यर्धे भवति शिरा पुरुषे ज्ञेया दिशि प्राच्याम्॥ २४॥

यदि विभीतक (बहेड़ा) वृक्ष के समीप दक्षिण दिशा में वल्मीक दिखाई दे तो उस वृक्ष से दो हाथ पूर्व डेढ़ पुरुष नीचे शिरा होती है।

यहाँ पर सारस्वत—

विभीतकस्य याम्यायां वल्मीको यदि दृश्यते। करद्वयान्तरे पूर्वे सार्धे च पुरुषे जलम्॥२४॥

फिर बहेड़े के वृक्ष से शिराज्ञान—

तस्यैव पश्चिमायां दिशि वल्मीको यदा भवेद्धस्ते।
तत्रोदग्भवति शिरा चतुर्भिरर्धाधिकैः पुरुषैः॥ २५॥
श्वेतो विश्वम्भरकः प्रथमे पुरुषे तु कुङ्कुमाभोऽश्मा।
अपरस्यां दिशि च शिरा नश्यति वर्षत्रयेऽतीते॥ २६॥

यदि बहेड़े के वृक्ष से पश्चिम दिशा में वल्मीक हो तो उस वृक्ष से उत्तर दिशा में साढ़े चार पुरुष नीचे शिरा होती है। यहाँ पर खोदने के समय एक पुरुष नीचे श्वेत रंग का विश्वम्भरक (प्राणिविशेष) दिखाई देता है, उसके नीचे केसर के रंग का पत्थर और उसके नीचे पश्चिम दिशा को बहने वाली शिरा निकलती है। परन्तु यह शिरा तीन वर्ष बाद नष्ट हो जाती है, अर्थात् जल नष्ट हो जाता है॥ २५–२६॥

सप्तपर्ण वृक्ष से जल का ज्ञान—

सकुशासित ऐशान्यां वल्मीको यत्र कोविदारस्य।
मध्ये तयोर्नरैरर्धपञ्चमैस्तोयमक्षोभ्यम्॥ २७॥
प्रथमे पुरुषे भुजगः कमलोदरसन्निभो मही रक्ता।
कुरुविन्दः पाषाणश्चिह्नान्येतानि वाच्यानि॥ २८॥

जहाँ पर कोविदारक ( छितिवन = सप्तपर्ण ) वृक्ष के ईशान कोण में कुशायुक्त श्वेत वल्मीक हो तो सप्तपर्ण वृक्ष और वल्मीक के मध्य में साढ़े पाँच पुरुष नीचे अधिक जल होता है। यहाँ पर खोदने के समय एक पुरुष नीचे कमल पुष्प के मध्य के समान रंग का सर्प उसके नीचे लाल वर्ण की भूमि और उसके नीचे कुरुविन्द नामक पत्थर निकलता है। ये सब चिन्ह यहाँ पर कहने चाहिये ॥ २७–२८ ॥

वल्मीक से युक्त सप्तपर्ण वृक्ष से जल ज्ञान—

यदि भवति सप्तपर्णो वल्मीकवृतस्तदुत्तरे तोयम्।
वाच्यं पुरुषैः पञ्चभिरत्रापि भवन्ति चिह्नानि ॥ २९ ॥
पुरुषार्धे मण्डूको हरितो हरितालसन्निभा भूश्च।
पाषाणोऽभ्रनिकाशः सौम्या च शिरा शुभाम्बुवहा ॥ ३० ॥

यदि वल्मीक से युक्त सप्तपर्ण वृक्ष हो तो उससे एक हाथ उत्तर पाँच पुरुष नीचे जल कहना चाहिये। यहाँ पर भी वक्ष्यमाण चिन्ह मिलते हैं—जैसे आधा पुरुष नीचे हरा मेंढक, उसके बाद हरताल के समान पीली भूमि, उसके नीचे मेघ के समान काला पत्थर और उसके नीचे मधुर जल वाली उत्तरवाहिनी शिरा निकलती है।

यहाँ पर सारस्वत—

भुजङ्गगृहसंयुक्तो यत्र स्यात् सप्तपर्णकः। ततः सौम्ये हस्तमात्रात् पञ्चभिः पुरुषैरधः ॥
वाच्य जलं नरार्धे तु मण्डूको हरितो भवेत्। हरितालनिभा भूश्च मेघाभोऽश्मा ततः शिरा ॥
उत्तरा सुजला ज्ञेया दीर्घा मृष्टाम्बुवाहिनी ॥ २९–३० ॥

किसी वृक्ष के नीचे मेंढक द्वारा जल ज्ञान—

सर्वेषां वृक्षाणामधःस्थितो दर्दुरो यदा दृश्यः।
तस्माद्धस्ते तोयं चतुर्भिरर्धाधिकैः पुरुषैः ॥ ३१ ॥
पुरुषे तु भवति नकुलो नीला मृत्पीतिका ततः श्वेता।
दर्दुरसमानरूपः पाषाणो दृश्यते चात्र ॥ ३२ ॥

जिस किसी वृक्ष के मूल में मेंढक दिखाई दे उस वृक्ष से एक हाथ पर उत्तर दिशा में साढ़े चार पुरुष नीचे जल होता है। यहाँ पर खोदने के समय एक पुरुष नीचे नेवला, उसके नीचे क्रम से नीली, पीली तथा सफेद मिट्टी, उसके नीचे मेंढक के सदृश पत्थर और उसके नीचे जल निकलता है।

यहाँ पर सारस्वत—

तरूणां यत्र सर्वेषामधःस्थो दर्दुरो भवेत्। वृक्षादुदग्दिशि जलं हस्तात् सार्धैर्नरैरधः ॥
चतुर्भिः पुरुषे स्यात् नकुलो नीलमृत्तिका। पीतश्वेता ततो भेकसदृशोऽश्मा प्रदृश्यते ॥

करञ्ज वृक्ष से जल का ज्ञान—

यद्यहिनिलयो दृश्यो दक्षिणतः संस्थितः करञ्जस्य।

हस्तद्वये तु याम्ये पुरुषत्रितये शिरा सार्धे ॥ ३३ ॥
कच्छपकः पुरुषार्धे प्रथमं चोद्भिद्यते शिरा पूर्वा।
उदगन्या स्वादुजला हरितोऽश्माधस्ततस्तोयम् ॥ ३४ ॥

यदि करंजक वृक्ष के दक्षिण दिशा में वल्मीक दिखाई दे तो उस वृक्ष से दो हाथ दक्षिण तीन पुरुष नीचे शिरा होती है। यहाँ पर आधा पुरुष नीचे कछुआ, उसके नीचे पूर्ववाहिनी शिरा, उसके नीचे उत्तरवाहिनी शिरा, उसके नीचे हरे रंग का पत्थर और उसके नीचे जल निकलता है ॥ ३३–३४ ॥

महुए के वृक्ष से जल ज्ञान—

उत्तरतश्च मधूकादहिनिलयः पश्चिमे तरोस्तोयम्।
परिहृत्य पञ्च हस्तानर्धाष्टमपौरुषान् प्रथमम् ॥ ३५ ॥
अहिराजः पुरुषेऽस्मिन् धूम्रा धात्री कुलुत्थवर्णोऽश्मा।
माहेन्द्री भवति शिरा वहति सफेनं सदा तोयम् ॥ ३६ ॥

महुए के वृक्ष से उत्तर वल्मीक हो तो उस वृक्ष से पाँच हाथ पर पश्चिम दिशा में साढ़े आठ पुरुष नीचे जल होता है। यहाँ पर एक पुरुष नीचे प्रधान सर्प, उसके नीचे धूम्र वर्ण की पृथ्वी, उस के नीचे कुल्थी के रंग का पत्थर, उसके नीचे सदा फेन युत जल देने वाली पूर्ववाहिनी शिरा निकलती है ॥ ३५–३६ ॥

तालमखाना के वृक्ष से जल ज्ञान—

वल्मीकः स्निग्धो दक्षिणेन तिलकस्य सकुशदूर्वश्चेत्।
पुरुषैः पञ्चभिरम्भो दिशि वारुण्यां शिरा पूर्वा ॥ ३७ ॥

तिलक ( तालमखाना ) के वृक्ष से दक्षिण कुशा और दूब से युक्त स्निग्ध वल्मीक हो तो उस वृक्ष से पाँच हाथ पश्चिम, पाँच पुरुष नीचे जल और पूर्ववाहिनी शिरा होती है। यहाँ पर सारस्वत—

तिलकाद्दक्षिणे स्निग्धः कुशदूर्वासमायुतः। वल्मीकाश्चोत्तरे पञ्चहस्तान् सन्त्यज्य पश्चिमे ॥
नरैः पञ्चभिरम्भोऽधः शिरा पूर्वाश्रि विद्यते ॥ ३७ ॥

कदम्ब वृक्ष के पश्चिमस्थ वल्मीक से जल ज्ञान—

सर्पावासः पश्चाद्यदा कदम्बस्य दक्षिणेन जलम्।
परतो हस्तत्रितयात् षड्भिः पुरुषैस्तुरीयोनैः ॥ ३८ ॥
कौबेरी चात्र शिरा वहति जलं लोहगन्धि चाक्षोभ्यम्।
कनकनिभो मण्डूको नरमात्रे मृत्तिका पीता ॥ ३९ ॥

कदम्ब वृक्ष से पश्चिम में वल्मीक हो तो उस वृक्ष से तीन हाथ दक्षिण पौने छै पुरुष नीचे जल होता है। वहाँ लोहे की गन्ध से युक्त अधिक जल वाली उत्तर वाहिनी शिरा निकलती है। एक पुरुष नीचे सुवर्ण के रंग का मेंढक और उसके नीचे पीली मिट्टी निकलती है ॥ ३८–३९ ॥

ताल या नारियल के वृक्ष से शिरा ज्ञान—

वल्मीकसंवृत्तो यदि तालो वा भवति नालिकेरो वा।
पश्चात् षड्भिर्हस्तैर्नरैश्चतुर्भिः शिरा याम्या ॥ ४० ॥

यदि वल्मीक से युक्त ताड़ ( ताल ) या नारियल का वृक्ष हो तो उस वृक्ष से छै हाथ पश्चिम दिशा में चार पुरुष नीचे दक्षिण वाहिनी शिरा होती है ॥ ४० ॥

कपित्थ के वृक्ष से जल ज्ञान—

याम्येन कपित्थस्याहिसंश्रयश्चेदुदग्जलं वाच्यम्।
सप्तपरित्यज्य करान् खात्वा पुरुषान् जलं पञ्च ॥ ४१ ॥
कर्बुरकोऽहिः पुरुषे कृष्णा मृत्पुटभिदपि च पाषाणः।
श्वेता मृत्पश्चिमतः शिरा ततश्चोत्तरा भवति ॥ ४२ ॥

कपित्थ ( कैथ ) के वृक्ष से दक्षिण वल्मीक हो तो उस वृक्ष से सात हाथ उत्तर दिशा में पाँच पुरुष नीचे जल होता है। यहाँ पर एक पुरुष पुरुष नीचे चितकबरा सर्प और काली मिट्टी होती है। उसके नीचे परतदार पत्थर, उसके नीचे सफेद मिट्टी तथा एक पश्चिम वाहिनी शिरा और उसके नीचे उत्तर वाहिनी शिरा होती है ॥

अश्मतक वृक्ष से जल ज्ञान—

अश्मन्तकस्य वामे बदरी वा दृश्यतेऽहिनिलयो वा।
षड्भिरुदक् तस्य करैः सार्धे पुरुषत्रये तोयम् ॥ ४३ ॥
कूर्मः प्रथमे पुरुषे पाषाणो धूसरः ससिकता मृत्।
आदौ च शिरा याम्या पूर्वोत्तरतो द्वितीया च ॥ ४४ ॥

अश्मन्तक वृक्ष के बाँई तरफ बेर का वृक्ष या वल्मीक हो तो उस वृक्ष से छै हाथ पर उत्तर दिशा में साढ़े तीन पुरुष नीचे जल होता है। यहाँ पर एक पुरुष नीचे कछुआ, उसके नीचे धूसर वर्ण का पत्थर, उसके नीचे रेतीली मिट्टी, उसके नीचे दक्षिण शिरा और उसके नीचे ईशान कोण की शिरा निकलती है ॥ ४३–४४ ॥

हरिद्र वृक्ष से जल ज्ञान—

वामेन हरिद्रतरोर्वल्मीकश्चेज्जलं भवति पूर्वे।
हस्तत्रितये सत्र्यंशैः पुम्भिः पञ्चभिर्भवति ॥ ४५ ॥
नीलो भुजगः पुरुषे मृत् पीता मरकतोपमश्चाश्मा।
कृष्णा भूः प्रथमं वारुणी शिरा दक्षिणेनान्या ॥ ४६ ॥

हरिद्र ( हल्दुआ ) वृक्ष की बाँई तरफ वल्मीक हो तो उस वृक्ष से तीन हाथ पूर्व दिशा में एक तिहाई युत पाँच पुरुष नीचे जल होता है। यहाँ पर एक पुरुष नीचे नील वर्ण का सर्प, उसके नीचे पीली मिट्टी, उसके नीचे हरे रंग का पत्थर, उसके नीचे काली भूमि, उसके नीचे पश्चिम शिरा और दक्षिण शिरा निकलती है ॥

जल रहित देश में जलीय चिन्ह देख कर जल का ज्ञान—

जलपरिहीने देशे दृश्यन्तेऽनूपजानि चिह्नानि।
वीरणदूर्वा मृदवश्च यत्र तस्मिन् जलं पुरुषे ॥ ४७ ॥
भार्ङ्गी त्रिवृता दन्ती सूकरपादी च लक्ष्मणा चैव।
नवमालिका च हस्तद्वयेऽम्बु याम्ये त्रिभिः पुरुषैः ॥ ४८ ॥

जिस जल रहित देश में बहुत जल वाले देश के चिन्ह दिखाई दें तथा जहाँ पर वीरण (गाँडर) और दूब अधिक कोमल हो वहाँ एक पुरुष नीचे जल होता है। तथा जहाँ पर भंगरैया, निसोत, दन्ती (दंतिया = जयपाल), सूकरपादी, लक्ष्मणा ये औषधियाँ हों वहाँ से दो हाथ पर दक्षिण दिशा में तीन पुरुष नीचे जल मिलता है ॥४७-४८॥

जल सहित और जल रहित देश का ज्ञान—

स्निग्धाः प्रलम्बशाखा वामनविकटद्रुमाः समीपजलाः।
सुषिरा जर्जरपत्रा रूक्षाश्च जलेन सन्त्यक्ताः ॥ ४९ ॥

जहाँ निर्मल लम्बी डालियों से युत छोटे-छोटे विस्तृत वृक्ष हों वहाँ जल निकट में होता है। और जहाँ अन्तःसार वाले, विवर्ण पत्ते वाले रूखे वृक्ष हों वहाँ जलाभाव होता है॥

वल्मीक युक्त तिलक आदि वृक्षों से जल ज्ञान—

तिलकाम्रातकवरुणकभल्लातकबिल्वतिन्दुकाङ्कोलाः।
पिण्डारशिरीषाञ्जनपरूषका वञ्जुलोऽतिबला ॥ ५० ॥
एते यदि सुस्निग्धा वल्मीकैः परिवृतास्ततस्तोयम्।
हस्तैस्त्रिभिरुत्तरतश्चतुर्भिरर्धेन च नरेण ॥ ५१ ॥

जहाँ पर निर्मल वल्मीक से युत तिलक, आम्रातक (अंबाड़ा), वरुणक (वरुण), भिलावा, बेल, तेन्दु (तेन्दुआ), अंकोल, पिण्डार, शिरीष, अंजन, परूषक (फालसा), अशोक, अतिबला ये वृक्ष हों वहाँ इन वृक्षों से तीन हाथ पर उत्तर दिशा में साढ़े चार पुरुष नीचे जल होता है ॥ ५०-५१ ॥

तृण रहित और तृण सहित प्रदेश से धन ज्ञान—

अतृणे सतृणा यस्मिन् सतृणे तृणवर्जिता मही यत्र।
तस्मिन् शिरा प्रदिष्टा वक्तव्यं वा धनं चास्मिन् ॥ ५२ ॥

तृण रहित प्रदेश में कोई एक स्थान तृण युत दिखाई दे अथवा तृण युत प्रदेश में कोई एक स्थान तृण रहित दिखाई दे तो उस स्थान में साढ़े चार पुरुष नीचे शिरा या धन होता है ॥ ५२ ॥

काँटे वाले और बिना काँटे वाले वृक्षों से धन का ज्ञान—

कण्टक्यकण्टकानां व्यत्यासेऽम्भस्त्रिभिः करैः पश्चात्।
खात्वा पुरुषत्रितयं त्रिभागयुक्तं धनं वा स्यात् ॥ ५३ ॥

जहाँ काँटे वाले वृक्षों में एक बिना काँटे वाला अथवा बिना काँटे वाले वृक्षों में एक काँटे वाला वृक्ष हो वहाँ उस वृक्ष से तीन हाथ पर पश्चिम दिशा में एक तिहाई युत तीन पुरुष नीचे जल या धन होता है ॥ ५३ ॥

भूमि को पाँव से ताड़न करके जल ज्ञान—

नदति मही गम्भीरं यस्मिंश्चरणाहता जलं तस्मिन् ।
सार्द्धैस्त्रिभिर्मनुष्यैः कौबेरी तत्र च शिरा स्यात् ॥ ५४ ॥

जहाँ पाँव से ताड़न करने से गम्भीर शब्द हो वहाँ साढ़े तीन पुरुष नीचे जल और उत्तर शिरा होती है ॥ ५४ ॥

वृक्ष की शाखा से जल ज्ञान—

वृक्षस्यैका शाखा यदि विनता भवति पाण्डुरा वा स्यात् ।
विज्ञातव्यं शाखातले जलं त्रिपुरुषं खात्वा ॥५५॥

वृक्ष की एक शाखा नीचे की ओर झुकी हो या पीली पड़ गई हो तो उस शाखा के नीचे तीन पुरुष समान खोदने से जल मिलता है ॥ ५५ ॥

फल पुष्पों से शिरा ज्ञान—

फलकुसुमविकारो यस्य तस्य पूर्वे शिरा त्रिभिर्हस्तैः ।
भवति पुरुषैश्चतुर्भिः पाषाणोऽधः क्षितिः पीता ॥ ५६ ॥

जिस वृक्ष के फल पुष्पों में विकार पैदा हो उस वृक्ष से तीन हाथ पर पूर्व दिशा में चार पुरुष नीचे शिरा होती है। तथा नीचे पत्थर और पीली भूमि मिलती है ॥ ५६ ॥

कटेरी के वृक्ष से जल ज्ञान—

यदि कण्टकारिका कण्टकैर्विना दृश्यते सितैः कुसुमैः ।
तस्यास्तलेऽम्बु वाच्यं त्रिभिर्नरैरर्धपुरुषे च ॥ ५७ ॥

जहाँ काटों से रहित और सफेद पुष्पों से युत कटेरी का वृक्ष दिखाई दे उस वृक्ष के नीचे साढ़े तीन पुरुष खोदने से जल निकलता है ॥ ५७ ॥

खजूर के वृक्ष से जल ज्ञान—

खर्जूरी द्विशिरस्का यत्र भवेज्जलविवर्जिते देशे ।
तस्याः पश्चिमभागे निर्देश्यं त्रिपुरुषैर्वारि ॥ ५८ ॥

जिस जल रहित देश में दो सिर वाला खजूर का पेड़ हो वहाँ उस वृक्ष से दो हाथ पश्चिम दिशा में तीन पुरुष नीचे जल कहना चाहिये। यहाँ पर सारस्वत—
खर्जूरी द्विशिरस्का स्याच्चिर्जले चेत् करद्वये। निर्देश्यं पश्चिमे वारि खात्वाऽध पुरुषत्रयम्॥५८॥

कर्णिकार और ढाक के वृक्ष से जल ज्ञान—

यदि भवति कर्णिकारः सितकुसुमः स्यात् पलाशवृक्षो वा ।
सव्येन तत्र हस्तद्वयेऽम्बु पुरुषद्वये भवति ॥५९॥

यदि सफेद पुष्प वाला कर्णिकार ( कठचम्पा ) या ढाक का वृक्ष हो तो उस वृक्ष से दो हाथ दक्षिण दिशा में दो पुरुष नीचे जल होता है ॥ ५९ ॥

बाष्प और धूम से जल ज्ञान—

यस्यामूष्मा धात्र्यां धूमो वा तत्र वारि नरयुगले ।
निर्देष्टव्या च शिरा महता तोयप्रवाहेण ॥ ६० ॥

जिस स्थान से भाप या धूँआ निकलता हुआ दिखाई दे वहाँ दो पुरुष नीचे बहुत जल बहने वाली शिरा कहनी चाहिये ॥ ६० ॥

धान्यों से जल का ज्ञान—

यस्मिन् क्षेत्रोद्देशे जातं सस्यं विनाशमुपयाति ।
स्निग्धमतिपाण्डुरं वा महाशिरा नरयुगे तत्र ॥ ६१ ॥

जिस खेत में धान्य उत्पन्न होकर नष्ट हो जाय, बहुत निर्मल धान्य हो या उत्पन्न होकर पीला पड़ जाय वहाँ दो पुरुष नीचे बहुत जल बहने वाली शिरा होती है ॥ ६१ ॥

मरुदेश में शिरा का ज्ञान—

मरुदेशे भवति शिरा यथा तथातः परं प्रवक्ष्यामि ।
ग्रीवा करभाणामिव भूतलसंस्थाः शिरा यान्ति ॥ ६२ ॥

मरु देश में जिस तरह शिरा होती है उसको कहते हैं। जैसे—ऊँट की गर्दन की तरह भूमि में ऊँची नीची शिरा होती है ॥ ६२ ॥

पीलु वृक्ष से शिरा का ज्ञान—

पूर्वोत्तरेण पीलोर्यदि वल्मीको जलं भवति पश्चात् ।
उत्तरगमना च शिरा विज्ञेया पञ्चभिः पुरुषैः ॥ ६३ ॥
चिह्नं दर्दुर आदौ मृत्कपिला तत्परं भवेद्धरिता ।
भवति च पुरुषेऽधोऽश्मा तस्य तलेऽम्भो विनिर्देश्यम् ॥ ६४ ॥

यदि पीलु ( पिलुआ = पीलौ गुडफलः स्रंसीत्यमरः ) वृक्ष के ईशान कोण में वल्मीक हो तो उस वृक्ष से साढ़े चार हाथ पश्चिम दिशा में पाँच पुरुष नीचे उत्तर बहने वाली शिरा होती है। यहाँ खोदने के समय एक पुरुष नीचे मेढक, उसके नीचे पीली तथा हरी मिट्टी उसके नीचे पत्थर और उसके नीचे जल कहना चाहिये। यहाँ पर सारस्वत—
ऐशान्यां पीलुवृक्षस्य वल्मीकश्चेज्जलं वदेत्। चतुर्भिः सार्द्धैर्हस्तैः पश्चिमे नरपञ्चके ॥
प्रथमे पुरुषे भेकः कपिला हरिता च मृत्। पाषाणस्य तले सौम्यां शिरां बहुजलां वदेत् ॥

पीलु वृक्ष से जल का ज्ञान—

पीलोरेव प्राच्यां वल्मीकोऽतोऽर्धपञ्चमैर्हस्तैः ।
दिशि याम्यायां तोयं वक्तव्यं सप्तभिः पुरुषैः ॥ ६५ ॥
प्रथमे पुरुषे भुजगः सितासितो हस्तमात्रमूर्त्तिश्च ।
दक्षिणतो वहति शिरा सक्षारं भूरि पानीयम् ॥ ६६ ॥

पीलु वृक्ष के पूर्व दिशा में वल्मीक हो तो उस वृक्ष से साढ़े चार हाथ दक्षिण दिशा में सात पुरुष नीचे जल कहना चाहिये। यहाँ पर एक पुरुष नीचे एक हाथ लम्बा, चितकबरा सर्प और उसके नीचे बहुत खारा जल बहने वाली दक्षिण शिरा निकलती है।

करीर वृक्ष से जल का ज्ञान—

उत्तरतश्च करीरस्याहिगृहं दक्षिणे जलं स्वादु ।
दशभिः पुरुषैर्ज्ञेयं पुरुषे पीतोऽत्र मण्डूकः ॥ ६७ ॥

करीर ( करील ) वृक्ष के उत्तर दिशा में वल्मीक हो तो उस वृक्ष से साढ़े चार हाथ पर दक्षिण दिशा में दस पुरुष नीचे मधुर जल जानना चाहिये। यहाँ पर एक पुरुष नीचे पीला मेढ़क दिखाई देता है। यहाँ पर सारस्वत—

उदक्करीराद्वल्मीको दृश्यते चेज्जलं वदेत्। चतुर्भिर्दक्षिणैर्हस्तैः सार्धैर्दशनराद्यतः॥
नरे भेकः पीतवर्णो दृश्यतेचिह्नमत्र हि॥ ६७॥

रोहितक वृक्ष से जल ज्ञान—

रोहीतकस्य पश्चादहिवासश्चेत्त्रिभिः करैर्याम्ये।
द्वादश पुरुषान् खात्वा सक्षारा पश्चिमेन शिरा॥ ६८॥

रोहितक ( लाल करञ्ज ) वृक्ष के पश्चिम में वल्मीक हो तो उस वृक्ष से तीन हाथ पर दक्षिण दिशा में बारह पुरुष नीचे खारे जल वाली पश्चिम वाहिनी शिरा निकलती है।

अर्जुन वृक्ष से जल का ज्ञान—

इन्द्रतरोर्वल्मीकः प्राग्दृश्यः पश्चिमे शिरा हस्ते।
खात्वा चतुर्दश नरान् कपिला गोधा नरे प्रथमे॥ ६९॥

यदि अर्जुन वृक्ष के पूर्व में वल्मीक दिखाई दे तो उस वृक्ष से एक हाथ पर पश्चिम दिशा में चौदह पुरुष नीचे शिरा निकलती है। और एक पुरुष नीचे पीला गोह दिखाई देता है॥

धतूरे के वृक्ष से जल का ज्ञान—

यदि वा सुवर्णनाम्नस्तरोर्भवेद्वामतो भुजङ्गगृहम्।
हस्तद्वये तु याम्ये पञ्चदशनरावसानेऽम्बु॥ ७०॥
क्षारं पयोऽत्र नकुलोऽर्धमानवे ताम्रसन्निभश्चाश्मा।
रक्ता च भवति वसुधा वहति शिरा दक्षिणा तत्र॥ ७१॥

धतूरा वृक्ष के उत्तर वल्मीक हो तो उस वृक्ष से दो हाथ दक्षिण पन्द्रह पुरुष नीचे जल होता है। इस खात में खारा जल होता है। तथा आधा पुरुष नीचे नेवला, ताम्रवर्ण का पत्थर और लाल रंग की मिट्टी निकलती है। यहाँ दक्षिण शिरा बहती है॥ ७०–७१॥

बेर और लाल करञ्ज के संयोग से जल का ज्ञान—

बदरीरोहितवृक्षौ सम्पृक्तौ चेद्विनापि वल्मीकम्।
हस्तत्रयेऽम्बु पश्चात्षोडशभिर्मानवैर्भवति॥ ७२॥
सुरसं जलमादौ दक्षिणा शिरा वहति चोत्तरेणान्या।
पिष्टनिभः पाषाणो मृत् श्वेता वृश्चिकोऽर्धनरे॥ ७३॥

वल्मिक बिना भी बेर, लाल करञ्ज ये दोनों वृक्ष इकट्ठे दिखाई दें तो उन वृक्षों से तीन हाथ पर पश्चिम दिशा में सोलह पुरुष नीचे जल होता है। यहाँ पर मधुर जल होता है, पहले दक्षिण शिरा बाद में उत्तर शिरा बहती है, आटे के समान सफेद पत्थर तथा सफेद मिट्टी निकलती है और आधा पुरुष नीचे बिच्छू दिखाई देता है॥ ७२–७३॥

करील और बेर के वृक्षों के संयोग से जल ज्ञान—

सकरीरा चेद्बदरी त्रिभिः करैः पश्चिमेन तत्राम्भः।

अष्टादशभिः पुरुषैरैशानी बहुजला च शिरा ॥ ७४ ॥

करीर वृक्ष के साथ बेर का वृक्ष दिखाई दे तो उन वृक्षों से तीन हाथ पर पश्चिम दिशा में अठारह पुरुष नीचे ईशान कोण में बहने वाली और बहुत जल वाली शिरा होती है ॥७४॥

पीलु वृक्ष से युत बेर के वृक्ष से जल ज्ञान—

पीलुसमेता बदरी हस्तत्रयसम्मिते दिशि प्राच्याम्।
विंशत्या पुरुषाणामशोष्यमम्भोऽत्र सक्षारम् ॥ ७५ ॥

यदि पीलु वृक्ष से युत बेर का वृक्ष हो तो उनसे तीन हाथ पर पूर्व दिशा में बीस पुरुष नीचे कभी न सूखने वाला खारा जल होता है ॥ ७५ ॥

अर्जुन और करीर या अर्जुन और बेल वृक्ष के संयोग से जल ज्ञान—

ककुभकरीरावेकत्र संयुतौ यत्र ककुभबिल्वौ वा।
हस्तद्वयेऽम्बु पश्चात्नरैर्भवेत् पञ्चविंशत्या ॥ ७६ ॥

जिस जगह अर्जुन और करीर या अर्जुन और बेल के वृक्ष का संयोग हो तो उन वृक्षों से दो हाथ पर पश्चिम दिशा में पचीस पुरुष नीचे जल होता है ॥ ७६ ॥

वल्मीक के ऊपर दूब, कुशा आदि से जल ज्ञान—

वल्मीकमूर्धनि यदा दूर्वा च कुशाश्च पाण्डुराः सन्ति।
कूपो मध्ये देयो जलमत्र नरैकविंशत्या ॥ ७७ ॥

यदि वल्मीक के ऊपर दूब या सफेद कुशा हो तो वल्मीक के नीचे कूप खोदने से इक्कीस पुरुष नीचे जल मिलता है ॥ ७७ ॥

कदम्ब और दूर्वा युत वल्मीक से जल ज्ञान—

भूमिः कदम्बकयुता वल्मीके यत्र दृश्यते दूर्वा।
हस्तद्वयेन याम्ये नरैर्जलं पञ्चविंशत्या ॥ ७८ ॥

जिस भूमि में कदम्ब और वल्मीक के ऊपर दूब दिखाई दे वहाँ कदम्ब वृक्ष से दक्षिण दो हाथ पर पचीस पुरुष नीचे जल होता है ॥ ७८ ॥

तीन वल्मीक के मध्य में स्थित रोहीतक वृक्ष से जल ज्ञान—

वल्मीकत्रयमध्ये रोहीतकपादपो यदा भवति।
नानावृक्षैः सहितस्त्रिभिर्जलं तत्र वक्तव्यम् ॥ ७९ ॥
हस्तचतुष्के मध्यात् षोडशभिश्चाङ्गुलैरुदग्वारि।
चत्वारिंशत्पुरुषान् खात्वाऽश्माऽधः शिरा भवति ॥ ८० ॥

तीन वल्मीक के मध्य में विजातीय तीन तरह के वृक्षों से युत लाल करंज का वृक्ष हो तो उस लाल करंज के वृक्ष से उत्तर चार हाथ सोलह अङ्गुल पर चालीस पुरुष नीचे खोदने से पत्थर और उसके नीचे शिरा होती है ॥ ७९-८० ॥

शमी वृक्ष से जल का ज्ञान—

ग्रन्थिप्रचुरा यस्मिन् शमी भवेदुत्तरेण वल्मीकः।
पश्चात् पञ्चकरान्ते शतार्धसंख्यैर्नरैः सलिलम् ॥ ८१ ॥

जहाँ पर अनेक काँटों से युत शमी वृक्ष हो और उसके उत्तर वल्मीक हो तो उस शमी वृक्ष के पश्चिम पाँच हाथ पर पचास पुरुष नीचे जल होता है ॥ ७९–८० ॥

पाँच वल्मीक वश जल ज्ञान—

एकस्थाः पञ्च यदा वल्मीका मध्यमो भवेच्छ्वेतः ।
तस्मिन् शिरा प्रदिष्टा नरपष्ट्या पञ्चवर्जितया ॥ ८२ ॥

एक स्थान में पाँच वल्मीक हो उनमें बीच का वल्मीक सफेद हो तो उस सफेद वल्मीक में खोदने से पचपन पुरुष नीचे सिरा निकलती है ॥ ८२ ॥

पलाश युत शमी वृक्ष से जल ज्ञान—

सपलाशा यत्र शमी पश्चिमभागेऽम्बु मानवैः षष्ट्या ।
अर्धनरेऽहिः प्रथमं सवालुका पीतमृत्परतः ॥ ८३ ॥

जहाँ पर पलाश ( ढाक ) के वृक्ष से युत शमी वृक्ष हो वहाँ उन वृक्षों से पश्चिम पाँच हाथ पर साठ पुरुष नीचे जल होता है। वहाँ पर आधा पुरुष नीचे सर्प और उसके नीचे रेत मिली हुई पीली मिट्टी मिलती है। यहाँ पर सारस्वत—

शमी पलाशसंयुक्ता यत्र स्यात्तत्र पश्चिमे। पञ्चहस्ताज्जलं वाच्यं षष्ट्याश्च पुरुषैरधः ॥
अत्रार्धपुरुषे सर्पः पीता मृत्स्यात्सवालुका। तदधोऽम्भो विनिर्देश्यं दीर्घकालं प्रवाहितम् ॥

वल्मीक से युत रोहीतक वृक्ष से जल ज्ञान—

वल्मीकेन परिवृतः श्वेतो रोहीतको भवेद्यस्मिन् ।
पूर्वेण हस्तमात्रे सप्तत्या मानवैरम्बु ॥ ८४ ॥

जहाँ वल्मीक से घिरा हुआ सफेद रोहीतक का वृक्ष हो वहाँ उस वृक्ष से पूर्व दिशा में एक हाथ पर सत्तर पुरुष नीचे जल होता है ॥ ८४ ॥

श्वेत कण्टक युत शमी वृक्ष से जल ज्ञान—

श्वेता कण्टकबहुला यत्र शमी दक्षिणेन तत्र पयः ।
नरपञ्चकसंयुतया सप्तत्याहिर्नरार्धे च ॥ ८५ ॥

जहाँ सफेद काँटों से युत शमी वृक्ष हो वहाँ उस वृक्ष से दक्षिण एक हाथ पर पचहत्तर पुरुष नीचे जल होता है। यहाँ पर खोदने से आधा पुरुष नीचे सर्प होता है।

यहाँ पर सारस्वत—

श्वेतातिकण्टका यत्र शमी स्यात्तत्र दक्षिणे। हस्तेन पञ्चसप्तत्या नराणां निर्दिशेज्जलम् ॥
खातेऽर्धपुरुषे सर्पो दृश्यतेऽञ्जनसप्रभः। सुरसं च जलं ज्ञेयं चिरकालप्रवाहितम् ॥ ८५ ॥

जल ज्ञान में तारतम्य—

मरुदेशे यच्चिह्नं न जाङ्गले तैर्जलं विनिर्देश्यम् ।
जम्बूवेतसपूर्वैर्ये पुरुषास्ते मरौ द्विगुणाः ॥ ८६ ॥

जिन चिह्नों से मरुस्थल में जल ज्ञान कहा गया है उन चिह्नों से जाङ्गल ( स्वल्प जल वाले ) देश में जल ज्ञान नहीं कहना चाहिये। पहले जामुन, बेंत आदि के द्वारा जल ज्ञान के समय जो पुरुष प्रमाण कहा गया है उसको द्विगुणित करके मरु देश में ग्रहण करना चाहिये ॥ ८६ ॥

वल्मीक के ऊपर जामुन आदि वृक्ष से जल ज्ञान—

जम्बूस्त्रिवृता मौर्वी शिशुमारी सारिवा शिवा श्यामा।
वीरुधयो वाराही ज्योतिष्मती गरुडवेगा च॥ ८७॥
सूकरिकमाषपर्णीव्याघ्रपदाश्चेति यद्यहेर्निलये।
वल्मीकादुत्तरतस्त्रिभिः करैस्त्रिपुरुषे तोयम्॥ ८८॥

यदि वल्मीक के ऊपर जामुन, निसोत, मौर्वी, शिशुमारी, सारिवा, शिवा (शमी), श्यामा, वाराही, ज्यौतिष्मती (माल्कांगणी), गरुडवेगा, सूकरिका, माषपर्णी (मूड), व्याघ्रपदा ये औषधियाँ हों तो वल्मीक से उत्तर तीन हाथ पर तीन पुरुष नीचे जल होता है।

पूर्व कथित जल के योग में तारतम्य—

एतदनूपे वाच्यं जाङ्गलभूमौ तु पञ्चभिः पुरुषैः।
एतैरेव निमित्तैर्मरुदेशे सप्तभिः कथयेत्॥ ८९॥

पूर्व कथित तीन पुरुष प्रमाण अनूप (जलप्राय) देश के लिये है। स्वल्प जल वाले देश में इन्हीं पूर्वोक्त लक्षणों से पाँच पुरुष नीचे और मरु देश में सात पुरुष नीचे जल कहना चाहिये॥ ८९॥

विकार युत भूमि से जल ज्ञान—

एकनिभा यत्र मही तृणतरुवल्मीकगुल्मपरिहीना।
तस्यां यत्र विकारो भवति धरित्र्यां जलं तत्र॥ ९०॥

जहाँ तृण, वृक्ष, वल्मीक और गुल्मों से रहित एक वर्ण की भूमि हो तथा उस भूमि में कहीं एक जगह विकार दिखाई दे तो उस विकार युत भूमि के पाँच पुरुष नीचे जल कहना चाहिये। यहाँ पर सारस्वत—

एक वर्णा मही यत्र वृक्षगुल्मतृणादिभिः। वल्मीकैश्चापि रहिता तस्यां तत्र विपर्ययः॥
पञ्चभिः पुरुषैस्तत्र जलं भूभावगं स्थितम्॥ ९०॥

भूमि के लक्षण से जल का ज्ञान—

यत्र स्निग्धा निम्ना सवालुका सानुनादिनी वा स्यात्।
तत्रार्धपञ्चकैर्वारि मानवैः पञ्चभिर्यदि वा॥ ९१॥

जहाँ स्निग्ध, नीची, रेतदार और पाँव के रखने से शब्द युत भूमि हो वहाँ साढ़े चार या पाँच पुरुष नीचे जल कहना चाहिये॥ ९१॥

स्निग्ध वृक्षों से जल का ज्ञान—

स्निग्धतरूणां याम्ये नरैश्चतुर्भिर्जलं प्रभूतं च।
तरुगहनेऽपि हि विकृतो यस्तस्मात् तद्वदेव वदेत्॥ ९२॥

जहाँ स्निग्ध वृक्ष हों वहाँ उन वृक्षों से चार पुरुष नीचे जल होता है। तथा जहाँ बहुत वृक्षों के मध्य में एक वृक्ष विकार युत दिखाई दे वहाँ उस विकार युत वृक्ष से दक्षिण चार पुरुष नीचे जल होता है॥ ९२॥

नीचे दबने वाली भूमि दो देख कर जल ज्ञान—

नमते यत्र धरित्री सार्धे पुरुषेऽम्बु जाङ्गलानूपे।

कीटा वा यत्र विनालयेन बहवोऽम्बु तत्रापि ॥ ९३ ॥

जिस बहुत जल वाले या स्वल्प जल वाले देश में पाँव रखने से दब जाय और जहाँ बिना रहने के स्थान के बहुत कीड़े हों वहाँ डेढ़ पुरुष नीचे जल कहना चाहिये ॥ ९३ ॥

गरम और ठंढी भूमि को देख कर जल ज्ञान—

उष्णा शीता च मही शीतोष्णाम्भस्त्रिभिर्नरैः सार्धैः ।
इन्द्रधनुर्मत्स्यो वा वल्मीको वा चतुर्हस्तात् ॥ ९४ ॥

जहाँ सब जगह गरम और एक जगह में ठण्डी या सब जगह ठण्डी और एक जगह गरम भूमि हो वहाँ साढ़े तीन पुरुष नीचे जल होता है। जिस स्वल्प जल वाले या अधिक जल वाले प्रदेश में इन्द्रधनुष, मछली या वल्मीक हो उस भूमि में चार हाथ नीचे जल होता है।

वल्मीक आदि के दर्शन से जल ज्ञान—

वल्मीकानां पङ्क्त्यां यद्येकोऽभ्युच्छ्रितः शिरा तदधः ।
शुष्यति न रोहते वा सस्यं यस्यां च तत्राम्भः ॥ ९५ ॥

जहाँ बहुत वल्मीकों में एक वल्मीक सबसे ऊँचा हो तो उस ऊँचे वल्मीक के नीचे चार पुरुष खोदने से जल मिलता है। अथवा जिस खेत में धान्य जम कर सूख जाय या जमे ही नहीं वहाँ चार पुरुष नीचे जल कहना चाहिये। यहाँ पर सारस्वत—

वल्मीकपङ्क्तौ यद्येकोऽभ्युच्छ्रितस्तदधो जलम्। न रोहते शुष्यते वा यत्र सस्यं चतुष्करात्॥
जलं तत्रैव निर्देश्यं भूमौ निःसंशयं तदा ॥ ९५ ॥

वड, पीपल और गूलर के संयोग से जल ज्ञान—

न्यग्रोधपलाशोदुम्बरैः समेतैस्त्रिभिर्जलं तदधः ।
वटपिप्पलसमवाये तद्वद्वाच्यं शिरा चोदक् ॥ ९६ ॥

जहाँ बड, पीपल, गूलर ये तीनों वृक्ष इकट्ठे हों तथा जहाँ बड, पीपल ये दोनों वृक्ष इकट्ठे हों वहाँ इन वृक्षों के नीचे तीन हाथ खोदने पर जल और उत्तर शिरा मिलती है। यहाँ पर सारस्वत—

पलाशोदुम्बरौ यत्र स्यातां न्यग्रोधसंयुतौ। वटपिप्पलकौ वाथ समेतौ तदधोजलम् ॥
करैस्त्रिभिरुदक् चाम्भ शिरा शुभजलां वदेत् ॥ ९६ ॥

आग्नेय कोण स्थित कूप का फल—

आग्नेये यदि कोणे ग्रामस्य पुरस्य वा भवेत् कूपः ।
नित्यं स करोति भयं दाहं च समानुषं प्रायः ॥ ९७ ॥
नैर्ऋतकोणे बालक्षयं च वनिताभयं च वायव्ये ।
दिक्त्रयमेतत्त्यक्त्वा शेषासु शुभावहाः कूपाः ॥ ९८ ॥

यदि गाँव या नगर के आग्नेय कोण में कूप हो तो उस गाँव या नगर में नित्य अनेक प्रकार का भय होता है। अधिकतर आग लगती है और मनुष्य भी जल कर मरते हैं। नैर्ऋत्य कोण में कूप हो तो बालकों का नाश और वायव्य कोण में स्त्रियों को भय होता है। शेष पाँच दिशाओं में शुभ होता है ॥ ९७–९८ ॥

यहाँ आचार्य का विशेष वक्तव्य—

सारस्वतेन मुनिना दकार्गलं यत् कृतं तदवलोक्य।
आर्याभिः कृतमेतद्वृत्तैरपि मानवं वक्ष्ये ॥ ९९ ॥

सारस्वत मुनि ने जो उदकार्गल कहे हैं उनको देख कर मैंने आर्या छन्द से यह उदकार्गल कहा है। अब मनु से प्रतिपादित उदकार्गल को वृत्तों से कहता हूँ ॥ ९९ ॥

वृक्षों के द्वारा जल का ज्ञान—

स्निग्धा यतः पादपगुल्मवल्ल्यो निश्छिद्रपत्राश्च ततः शिरास्ति।
पद्मक्षुरोशीरकुलाः सगुण्ड्राः काशाः कुशा वा नलिका नलो वा ॥१००॥
खर्जूरजम्ब्वर्जुनवेतसाः स्युः क्षीरान्विता वा द्रुमगुल्मवल्ल्यः।
छत्रेभनागाः शतपत्रनीपाः स्युर्नक्तमालाश्च ससिन्दुवाराः ॥१०१॥
विभीतको वा मदयन्तिका वा यत्रास्ति तस्मिन् पुरुषत्रयेऽम्भः।
स्यात्पर्वतस्योपरि पर्वतोऽन्यस्तत्रापि मूले पुरुषत्रयेऽम्भः ॥१०२॥

जहाँ पर स्निग्ध, छिद्र रहित पत्तों से युत वृक्ष गुल्म या लता हो वहाँ तीन पुरुष नीचे जल होता है। अथवा स्थल कमल, गोखरू, उशीर (खस), कुल ये द्रव्य विशेष। गुण्डू (सरकण्डा, शर), काश, कुश, नलिका, नल ये तृण विशेष। खजूर, जामुन, अर्जुन, बेंत ये वृक्ष विशेष। दूध वाले वृक्ष, गुल्म और लता, छत्री, हस्तीकर्णी, नागकेशर, कमल, कदम्ब, करञ्ज ये सब सिन्दुवार वृक्ष के साथ। बहेड़ा वृक्ष विशेष, मदयन्तिका द्रव्य विशेष ये सब जहाँ हों वहाँ पर तीन पुरुष नीचे जल होता है। तथा जहाँ पर एक पर्वत के ऊपर दूसरा पर्वत हो वहाँ पर भी तीन पुरुष नीचे जल होता है। यहाँ पर मनु—

गुल्मपादपवल्ल्यः स्युः पत्रैश्चाखण्डितैर्युताः। तदधो विद्यते वारि खाते तु पुरुषत्रये ॥
पद्मक्षुरोशीरकुला गुण्ड्राः काशः कुशोऽथवा। नलिकानलखर्जूरजम्बूवेतसकार्जुनाः ॥
यत्र स्युर्द्रुमवल्ल्यश्च क्षीरगुल्माः फलान्विताः। छत्रेभनागनीपाश्च शतपत्रविभीतकाः ॥
सिन्दुवारा नक्तमाला सुगन्धा मदयन्तिकाः। यत्रैते स्युस्तत्र जलं खातेऽम्भः पुरुषत्रये ॥
गिरेरुपरि यत्रान्यः पर्वतः स्यात् ततो जलम्। तस्यैव मूले पुरुषैस्त्रिभिर्वाऽधो विनिर्दिशेत् ॥

मूंज आदि से युत भूमि में जल का ज्ञान—

या मौञ्जिकैः काशकुशैश्च युक्ता नीला च मृद्यत्र सशर्करा च।
तस्यां प्रभूतं सुरसं च तोयं कृष्णाथवा यत्र च रक्तमृद्वा ॥१०३॥

मूंज, काश और कुश से युत भूमि में, पत्थर की कणाओं से मिली हुई नीली मिट्टी वाली भूमि में और काली या लाल मिट्टी वाली भूमि में बहुत तथा मधुर जल होता है ॥

भूमि के वर्ण से जल ज्ञान—

सशर्करा ताम्रमही कषायं क्षारं धरित्री कपिला करोति।
आपाण्डुरायां लवणं प्रदिष्टं मृष्टं पयो नीलवसुन्धरायाम् ॥ १०४ ॥

पत्थर के कणों से मिली हुई ताम्र वर्ण की भूमि में कसैला, पीली भूमि में खारा, पाण्डुरंग की भूमि में नमकीन और नीली भूमि में मीठा जल होता है ॥ १०४ ॥

शाक आदि के लक्षण से जल ज्ञान—

शाकाश्वकर्णार्जुनबिल्वसर्जाः श्रीपर्ण्यरिष्टाधवशिंशपाश्च ।
छिद्रैश्च पत्रैर्द्रुमगुल्मवल्ल्यो रूक्षाश्च दूरेऽम्बु निवेदयन्ति ॥ १०५ ॥

जहाँ पर छिद्र वाले पत्तों से युत शाक ( तरकारी = सब्जी ), अश्वकर्ण ( संतुआ ), अर्जुन, बेल, सर्ज, श्रीपर्णी, अरिष्ट, धव, शीशम ये वृक्ष हों तथा जहाँ पर छिद्र वाले रूखे पत्तों से युत वृक्ष, गुल्म, लता हों वहाँ बहुत दूर पर जल होता है ॥ १०५ ॥

भूमि के वर्ण से जल ज्ञान—

सूर्याग्निभस्मोष्ट्रखरानुवर्णा या निर्जला सा वसुधा प्रदिष्टा ।
रक्ताङ्कुराः क्षीरयुताः करीरा रक्ता धरा चेज्जलमश्मनोऽधः ॥ १०६ ॥

जहाँ सूर्य, अग्नि, भस्म, ऊँट या गदहे के रंग की या लाल रंग की भूमि में लाल अंकुर वाला, दूध वाला करीर वृक्ष हो या लाल वर्ण की भूमि हो वहाँ पत्थर के नीचे जल होता है ॥ १०६ ॥

काली आदि पत्थर को देख कर जल ज्ञान—

वैदूर्यमुद्गाम्बुदमेचकाभा पाकोन्मुखोदुम्बरसन्निभा वा ।
भृङ्गाञ्जनाभा कपिलाथवा या ज्ञेया शिला भूरिसमीपतोया ॥ १०७ ॥

वैदूर्य मणि, मूंग या मेघ के समान काला, पकने वाले गूलर के फल के समान, भौंरे से अञ्जन के समान काला या पीला पत्थर जहाँ हो वहाँ पर समीप में ही बहुत जल होता है ॥ १०७ ॥

कबूतर आदि के समान पत्थर को देख कर जल ज्ञान—

पारावतक्षौद्रघृतोपमा या क्षौमस्य वस्त्रस्य च तुल्यवर्णा ।
या सोमवल्ल्याश्च समानरूपा साप्याशु तोयं कुरुतेऽक्षयं च ॥ १०८ ॥

कबूतर, शहद, घृत या सोमलता के समान रंग वाला पत्थर जहाँ पर हो वहाँ भी कभी नहीं नष्ट होने वाला जल शीघ्र निकलता है ॥ १०८ ॥

विचित्र आदि बिन्दुओं से युत शिला से जलाभावज्ञान—

ताम्रैः समेता पृषतैर्विचित्रैरापाण्डुभस्मोष्ट्रखरानुरूपा ।
भृङ्गोपमाङ्गुष्ठिकपुष्पिका वा सूर्याग्निवर्णा च शिला वितोया ॥१०९॥

ताम्र वर्ण के बिन्दुओं से युत, विचित्र बिन्दुओं से युत, पाण्डु वर्ण वाला, भस्म, ऊँट या गदहे के समान वर्ण वाला, अङ्गुष्ठिका वृक्ष के समान नीला, सूर्य या अग्नि के समान वर्ण वाला पत्थर जहाँ पर हो वहाँ पर जल नहीं होता है ॥ १०९ ॥

चन्द्र किरण आदि के समान रंग वाले पत्थर से जल ज्ञान—

चन्द्रातपस्फटिकमौक्तिकहेमरूपा याश्चेन्द्रनीलमणिहिङ्गुलकाञ्जनाभाः ।
सूर्योदयांशुहरितालनिभाश्च याः स्युस्ताः शोभना मुनिवचोऽत्र च वृत्तमेतत् ॥

चन्द्र किरण, स्फटिक, मोती, सोना, इन्द्रनील मणि, सिंगरफ, अंजन, उदय कालिक सूर्य किरण और हरिताल के समान रंग वाला पत्थर शुभ होता है। अब यहाँ इसके बाद ये वक्ष्यमाण वृत्तान्त मुनि कथित हैं ॥ ११० ॥

पूर्व कथित शुभ शिलाओं का फल—

एता ह्यभेद्याश्च शिलाः शिवाश्च यक्षैश्च नागैश्च सदाभिजुष्टाः ।

येषां च राष्ट्रेषु भवन्ति राज्ञां तेषामवृष्टिर्न भवेत् कदाचित् ॥१११॥

पूर्व कथित सब शुभ शिलायें कल्याण करने वाली हैं, सदा यक्ष और नागों से सेवित हैं। जिनके राज्य में ये शिलायें होती हैं, उनके यहाँ कभी भी अवृष्टि नहीं होती ॥१११॥

शिला विदारण प्रकार—

भेदं यदा नैति शिला तदानीं पलाशकाष्ठैः सह तिन्दुकानाम् ।

प्रज्वालयित्वानलमग्निवर्णा सुधाम्बुसिक्ता प्रविदारमेति ॥११२॥

यदि कूप आदि खोदने के समय पत्थर निकल आवे और वह आसानी से न फूट सके तो उस के ऊपर ढाक और तेन्दु की लकड़ी जला कर आग के समान लाल बना ले फिर ऊपर चूने की कली से मिश्रित जल छिड़के तो शिला फूट जाती है ॥ ११२ ॥

तोयं श्रितं मोक्षकभस्मना वा यत्सप्तकृत्वः परिषेचनं तत् ।

कार्यं शरक्षारयुतं शिलायाः प्रस्फोटनं वह्निवितापितायाः ॥ ११३ ॥

मोक्षक ( काली पाडरि ) वृक्ष की लकड़ी का भस्म मिला कर जल को औटावे फिर उसमें शर के वृक्ष का भस्म मिलावे, बाद अग्नि से तपाई हुई शिला पर उसे सात बार छिड़कने से शिला फूट जाती है ॥ ११३ ॥

तक्रकाञ्जिकसुराः सकुलत्था योजितानि बदराणि च तस्मिन् ।

सप्तरात्रमुषितान्यभितप्तां दारयन्ति हि शिलां परिषेकैः ॥११४॥

छाछ, काँजी, मद्य, कुलथी इन सब को मिला कर एक बरतन में सात रात तक छोड़ दे, बाद अग्नि से तपाई हुई शिला पर उसे बार-बार छिड़कने से शिला फूट जाती है ॥

नैम्बं पत्रं त्वक् च नालं तिलानां सापामार्गं तिन्दुकं स्याद्गुडूची ।

गोमूत्रेण स्रावितः क्षार एषां षट्कृत्वोऽतस्तापितो भिद्यतेऽश्मा ॥

नींब के पत्ते, नींब की छाल, तिलों का नाल, अपामार्ग, तेन्दू का फल, गिलोय इन सबों की भस्म को गोमूत्र में मिला कर उसे तपाई हुई शिला पर छै बार छिड़कने से शिला फूट जाती है ॥ ११५ ॥

शस्त्र को तीक्ष्ण बनाने का उपाय—

आर्कं पयो हुडुविषाणमषीसमेतं

पारावताखुशकृता च युतः प्रलेपः ।

शस्त्रस्य तैलमथितस्य ततोऽस्य पानं

पश्चाच्छितस्य न शिलासु भवेद्विघातः ॥११६॥

शस्त्र पर पहले तिल का तेल मले, फिर मेष के सींग की भस्म तथा कबूतर और चूहे की बीट से युत आक के वृक्ष के दूध का लेप करे, फिर उसको आग में तपा कर पूर्वोक्त पान देवे, पश्चात् तेज करके पत्थर पर मारने से भी उसकी धार नहीं टूटती है ॥ ११६ ॥

क्षारे कदल्या मथितेन युक्ते दिनोषिते पायितमायसं यत् ।

सम्यक् शितं चाश्मनि नैति भङ्गं न चान्यलोहेष्वपि तस्य कौण्ठ्यम् ॥

एक अहोरात्र तक तक्र से युत कदली वृक्ष की भस्म में स्थापित लोहे में पूर्वोक्त पान देकर तीक्ष्ण करके पत्थर पर मारने से भी उसकी धार नहीं टूटती है, तथा अन्य लोहे पर मारने से भी कुण्ठता ( अतीक्ष्णता ) को नहीं प्राप्त होता है ॥ ११७ ॥

वापी का लक्षण—

पाली प्रागपरायताम्बु सुचिरं धत्ते न याम्योत्तरा
कल्लोलैरवदारमेति मरुता सा प्रायशः प्रेरितैः ।
तां चेदिच्छति सारदारुभिरपां सम्पातमावारयेत्
पाषाणादिभिरेव वा प्रतिचयं क्षुण्णं द्विपाश्वादिभिः ॥११८॥

पूर्वापरायत वापी में अधिक समय तक जल ठहरता है। दक्षिणोत्तरायत वापी में जल नहीं ठहरता है, क्योंकि वायु के तरङ्गों से वह वापी नष्ट हो जाती है। यदि दक्षिणोत्तरायत वापी बनाना चाहे तो तरङ्गों से बचाने के लिये किनारों को मजबूत लकड़ी या पत्थर आदि से चुनवा दे तथा बनाने के समय मिट्टी की हरेक तह को हाथी घोड़े आदि से रौंदवाता जाय जिस से कि मिट्टी दब कर विशेष मजबूत हो जाय ॥ ११८ ॥

वापी के तट पर लगाने वाले वृक्ष—

ककुभवटाम्रप्लक्षकदम्बैः सनिचुलजम्बूवेतसनीपैः ।
कुरवकतालाशोकमधूकैर्बकुलविमिश्रैश्चावृततीराम् ॥ ११९ ॥

निचुल, जामुन, बेंत, नीप ( एक तरह का कदम्ब ) इन वृक्षों के साथ अर्जुन, वट, आम, पिलखन, कदम्ब और बकुल के साथ कुरवक, तार, अशोक, महुआ, मौलसरी इन वृक्षों को वापी के तट पर लगावे ॥ ११९ ॥

जल निर्गमन मार्ग का लक्षण—

द्वारं च नैर्वाहिकमेकदेशे कार्यं शिलासञ्चितवारिमार्गम् ।
कोशस्थितं निर्विवरं कपाटं कृत्वा ततः पांशुभिरावपेत्तम् ॥१२०॥

वापी की एक तरफ जल निकलने के लिये पत्थरों से बंधवाया हुआ एक मार्ग बनावे। उस मार्ग को छिद्र रहित लकड़ी के तख्ते से ढक कर मिट्टी से ढक कर दे ॥ १२० ॥

कूप में डालने का द्रव्य विशेष—

अञ्जनमुस्तोशीरैः सराजकोशातकामलकचूर्णैः ।
कतकफलसमायुक्तैर्योगः कूपे प्रदातव्यः ॥ १२१ ॥

अञ्जन, मोथा, खस, राजकोशातक, आँवला, कतक का फल इन सबका चूर्ण कूप में डाले ॥ १२१ ॥

पूर्वोक्त द्रव्य डालने का गुण—

कलुषं कटुकं लवणं विरसं सलिलं यदि वाशुभगन्धि भवेत् ।
तदनेन भवत्यमलं सुरसं सुसुगन्धि गुणैरपरैश्च युतम् ॥ १२२ ॥

जो जल गन्दला, कडुआ, खारा, बेस्वाद या दुर्गन्ध वाला हो वह इन पूर्वोक्त औषधियों से निर्मल, मधुर, सुन्दर गन्ध वाला और अनेक गुणों से युक्त होता है ॥१२२॥

कूपारम्भ के नक्षत्र—

हस्तो मघानुराधापुष्यधनिष्ठोत्तराणि रोहिण्यः ।
शतभिषगित्यारम्भे कूपानां शस्यते भगणः ॥ १२३ ॥

हस्त, मघा, अनुराधा, पुष्य, धनिष्ठा, तीनों उत्तरा, रोहिणी, शतभिषा इन नक्षत्रों में कूप का आरम्भ करना शुभ है ॥ १२३ ॥

प्रतिष्ठा का विधान—

कृत्वा वरुणस्य बलिं वटवेतसकीलकं शिरास्थाने ।
कुसुमैर्गन्धैर्धूपैः सम्पूज्य निधापयेत् प्रथमम् ॥ १२४ ॥

वरुण को बलि देकर गन्ध, पुष्प, धूप आदि से वट या वेतस की लकड़ी की कील की पूजा करके पहले शिरा स्थान में उसको गाड़े ॥ १२४ ॥

उपसंहार पद्य—

मेघोद्भवं प्रथममेव मया प्रदिष्टं ज्येष्ठामतीत्य बलदेवमतादि दृष्ट्वा ।
भौमं दकार्गलमिदं कथितं द्वितीयं सम्यग्वराहमिहिरेण मुनिप्रसादात् ॥

ज्येष्ठ की पूर्णिमा के बाद में जिस तरह जल ज्ञान होता है, उसको मैंने पहले ही कह दिया है। यहाँ बलदेव आदि आचार्यों का मत देख कर मुनियों की कृपा से मैंने जलज्ञान के लिये यह दूसरा दकार्गल नामक अध्याय कहा है ॥ १२५ ॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां दकार्गलाध्यायश्चतुष्पञ्चाशत्तमः ॥ ५४ ॥



## अथ वृक्षायुर्वेदाध्यायः

उसमें पहले प्रयोजन प्रदर्शन—

प्रान्तच्छायाविनिर्मुक्ता न मनोज्ञा जलाशयाः ।
यस्मादतो जलप्रान्तेष्वारामान् विनिवेशयेत् ॥ १ ॥

बावी, कूप, तालाब आदि जलाशयों के प्रान्त छायारहित हों तो सुन्दर नहीं होता है, अतः जलाशयों के किनारे पर बगीचा लगावे ॥ १ ॥

*बगीचा लगाने के लिये भूमि—*

मृद्वी भूः सर्ववृक्षाणां हिता तस्यां तिलान् वपेत् ।
पुष्पितांस्तांश्च मृद्नीयात् कर्मैतत्प्रथमं भुवः ॥ २ ॥

सब वृक्षों के लिये कोमल भूमि अच्छी होती है। तथा जिस भूमि में बगीचा लगाना हो उसमें पहले तिल बोवे, जब वे तिल फूल जायँ तब उनको उसी भूमि में मर्दन कर दे। यह भूमि का प्रथम कर्म है। यहाँ पर काश्यप—

दूर्वावीरणसंयुक्ताः सानूपा मृदुमृत्तिकाः । तत्र वाप्याः शुभा वृक्षाः सुगन्धिफलशालिनः ॥

बगीचे में पहले लगाने के वृक्ष—

अरिष्टाशोकपुन्नागशिरीषाः सप्रियङ्गवः ।

मङ्गल्याः पूर्वमारामे रोपणीया गृहेषु वा ॥ ३ ॥

पहले बगीचे या घर के समीप में शुभ करने वाले नींब, अशोक, पुन्नाग, शिरीष, प्रियगु ( ककुनी = कौनी ) इन वृक्षों को लगावे। यहाँ पर काश्यप—

अशोकचम्पकारिष्टपुन्नागाश्च प्रियङ्गव । शिरीषोदुम्बराः श्रेष्ठा' पारिजातकमेव च ॥
एते वृक्षा शुभा ज्ञेयाः प्रथम ताश्च रोपयेत्। देवालये तथोद्याने गृहेपूपवनेषु च ॥ ३ ॥

कलमी वृक्ष लगाने का प्रकार—

पनसाशोककदलीजम्बूलकुचदाडिमाः ।
द्राक्षापालीवताश्चैव बीजपूरातिमुक्तकाः ॥ ४ ॥
एते द्रुमाः काण्डरोप्या गोमयेन प्रलेपिताः ।
मूलोच्छेदेऽथवा स्कन्धे रोपणीयाः परं ततः॥ ५ ॥

कटहर, अशोक, केला, जामुन, बड़हर, दाडिम, दाख, पालीवत, बिजौरा, अतिमुक्तक इन वृक्षों की शाखाओं को लेकर गोबर से लीप कर कटे हुए विजातीय वृक्ष की मूल या शाखा पर लगावे। यह कलम लगाने का प्रकार है। यहाँ पर काश्यप—

द्राक्षातिमुक्तको जम्बूबीजपूरकदाडिमा । कदलीबकुलाशोका काण्डरोप्याश्च वापयेत् ॥
अन्येऽपि शाखिनो ये च पुष्पिता फलितास्तथा। गोमयेन प्रलिप्ताश्च रोपणीया विवृद्धये ॥

वृक्षों को रोपने का काल—

अजातशाखान् शिशिरे जातशाखान् हिमागमे ।
वर्षागमे च सुस्कन्धान् यथादिक्स्थान् प्ररोपयेत् ॥ ६ ॥

अजातशाखा अर्थात् कलमी से भिन्न वृक्षों को शिशिर ( माघ, फाल्गुन ) में, कलमी वृक्षों को हेमन्त ( मार्गशीर्ष, पौष ) में और लम्बी-लम्बी शाखा वाले वृक्षों को वर्षा ( श्रावण, भाद्र ) में लगावे। यहाँ पर काश्यप—

अजातशाखा ये वृक्षाः शिशिरे तांश्च रोपयेत्। जातशाखाश्च हेमन्ते रोपणीया विधानतः' ॥
सुस्कन्धा शाखिनो ये तान् प्रावृट्काले तु रोपयेत् ॥

वृक्षों को रोपने का नियम—

घृतोशीरतिलक्षौद्रविडङ्गक्षीरगोमयैः ।
आमूलस्कन्धलिप्तानां सङ्क्रामणविरोपणम् ॥ ७ ॥

घृत, खस, तिल, शहद, विडङ्ग ( वायविडंग ), दूध, गोबर इन सब को पीस कर मूल से लेकर अग्र पर्यन्त लेप कर वृक्ष को एक स्थान से लेकर दूसरे स्थान में लगावे। यहाँ पर काश्यप—

घृतं क्षीरं तथा क्षौद्रमुशीरस्तिलगोमये । विडङ्गलेपन मूलात् सङ्क्रामणविरोपणम् ॥ ७ ॥

वृक्ष रोपने की विधि—

शुचिर्भूत्वा तरोः पूजां कृत्वा स्नानानुलेपनैः ।
रोपयेद्रोपितश्चैव पत्रैस्तैरेव जायते ॥ ८ ॥

पवित्र होकर स्नान, चन्दन आदि से वृक्ष की पूजा कर के दूसरे स्थान में लगावे, इस तरह लगाने से उन्हीं पत्रों से युत वृक्ष लग जाता है, अर्थात् सूखता नहीं है ॥ ८ ॥

वृक्षों को सींचने का प्रकार—

सायं प्रातश्च घर्मर्त्तौ शीतकाले दिनान्तरे ।
वर्षासु च भुवः शोषे सेक्तव्या रोपिता द्रुमाः ॥ ९ ॥

लगाये हुये वृक्षों को ग्रीष्म ऋतु में साँझ-सवेरे, शीत काल में एक दिन बाद और वर्षा ऋतु में भूमि सूखने पर सींचना चाहिये ॥ ९ ॥

जल प्राय देश में होने वाले वृक्ष—

जम्ब्वूवेतसवानीरकदम्बोदुम्बरार्जुनाः ।
बीजपूरकमृद्वीकालकुचाश्च सदाडिमाः ॥ १० ॥
वञ्जुलो नक्तमालश्च तिलकः पनसस्तथा ।
तिमिरोऽम्रातकश्चेति षोडशानूपजाः स्मृताः ॥ ११ ॥

जामुन, बेंत, वानीर ( एक प्रकार का बेंत ), कदम्ब, गूलर, अर्जुन, बिजौरा, दाख, बड़हर, दाड़िम वञ्जुल ( तँदुआ = तिनिस ), नक्तमाल ( करंज ), तिलक, कटहल, तिमिर, अम्बाड़ा ये सोलह वृक्ष अनूप ( बहुत जल वाले ) देश में होते हैं ॥ १०—११ ॥

वृक्ष लगाने का क्रम—

उत्तमं विंशतिर्हस्ता मध्यमं षोडशान्तरम् ।
स्थानात् स्थानान्तरं कार्यं वृक्षाणां द्वादशावरम् ॥ १२ ॥

एक वृक्ष से दूसरा वृक्ष बीस हाथ पर लगाना उत्तम, सोलह हाथ पर मध्यम और बारह हाथ पर लगाना अधम है। यहाँ पर काश्यप—

अन्तरं विंशतिर्हस्ता वृक्षाणामुत्तमं स्मृतम् । मध्यमं षोडश ज्ञेयमधमं द्वादश स्मृतम् ॥१२॥

अच्छी तरह फल नहीं देने वाले वृक्ष—

अभ्यासजातास्तरवः संस्पृशन्तः परस्परम् ।
मिश्रैर्मूलैश्च न फलं सम्यग्यच्छन्ति पीडिताः ॥ १३ ॥

यदि एक वृक्ष दूसरे वृक्ष के समीप हो, परस्पर स्पर्श करता हो या दोनों की जड़ें इकट्ठी हों तो वे वृक्ष पीडित होते हैं और अच्छी तरह फल नहीं देते ॥ १३ ॥

वृक्षों में रोगोत्पत्ति का कारण—

शीतवातातपै रोगो जायते पाण्डुपत्रता ।
अवृद्धिश्च प्रवालानां शाखाशोषो रसस्रुतिः ॥ १४ ॥

अधिक शीत, वायु और धूप लगने से वृक्षों को रोग हो जाता है, रोगी वृक्षों के पत्ते पीले पड़ जाते हैं, अङ्कुर नहीं बढ़ते, डालियाँ सूख जाती हैं और रस टपकने लगता है ॥१४॥

वृक्षों की चिकित्सा—

चिकित्सितमथैतेषां शस्त्रेणादौ विशोधनम् ।
विडङ्गघृतपङ्काक्तान् सेचयेत् क्षीरवारिणा ॥ १५ ॥

इन रोगी वृक्षों की चिकित्सा करनी चाहिये। पहले वृक्ष का जो अङ्ग पूर्वोक्त विकार युत हो उसको शस्त्र से काट डाले, फिर वायविडंग, घृत और पङ्क ( कीचड़=कीच ) को

मिला कर वृक्षों में लेप करे, बाद दूध मिश्रित जल से सींचे। यहाँ पर काश्यप—

शाखाविटपपत्रैश्च छायया विहिताश्च ये। येऽपि पर्णफलैर्हीना रूक्षा पत्रैश्च पाण्डुरैः॥
शीतोष्णवर्षवाताद्यैर्मूलैर्व्यामिश्रितैरपि। शाखिनां भवेद्रोगो द्विपानां लेखनेन च॥
चिकित्सितेषु कर्तव्या ये च भूयः पुनर्नवा। शोधयेत्प्रथमं शस्त्रैः प्रलेपं दापयेत्ततः॥
कर्दमेन विडङ्गैश्च घृतमिश्रैश्च लेपयेत्। क्षीरतोयेन सेकं स्याद्रोहणं सर्वशाखिनाम्॥

फल नाश की चिकित्सा—

फलनाशे कुलत्थैश्च माषैर्मुद्गैस्तिलैर्यवैः।
भृतशीतपयःसेकः फलपुष्पसमृद्धये॥ १६॥

वृक्ष में फल न लगें तो कुलथी, उड़द, मूँग, तिल, जौ इन सबको दूध में डाल कर औटावे, बाद उस दूध को ठंडा करके उससे फल और फूलों की वृद्धि के लिये वृक्षों को सींचे॥

वृक्षों के बढ़ने के लिये प्रयोग—

अविकाजशकृच्चूर्णस्याढके द्वे तिलाढकम्।
सक्तुप्रस्थो जलद्रोणो गोमांसतुलया सह॥ १७॥
सप्तरात्रोषितैरेतैः सेकः कार्यो वनस्पतेः।
वल्लीगुल्मलतानां च फलपुष्पाय सर्वदा॥ १८॥

भेड़ और बकरी की मेंगन (भेड़ारी) का चूर्ण दो आढक, तिल एक आढक, सत्तू (सतुआ) एक प्रस्थ, जल एक द्रोण, गौ का मांस एक तुला इन सबको मिला कर एक पात्र में सात रात तक रक्खे, बाद फल, फूलों की वृद्धि के लिये उससे वृक्ष, गुल्म और लताओं को सींचे। कहा भी है—

त्रियव कृष्णल विन्द्यान्माषकः पञ्चकृष्णलः। ते स्युर्द्वादश कर्षाख्यं सुवर्णमथ षोडश॥
पलं कर्षैश्चतुर्भिस्तु सुवर्णैर्निष्क उच्यते। चतुष्पलोऽथ कुडवः प्रस्थः स्यात्तच्चतुष्टयम्॥
आढकस्तु चतुःप्रस्थो द्रोणस्तु चतुराढकः। मानिका तु चतुर्द्रोणा खारी स्यात्तच्चतुष्टयम्॥
तुला पलशतं ज्ञेयं भारः स्याद्विंशतिस्तुलाः। शुष्कद्रव्येषु सर्वेषु चार्द्रेषु द्विगुणा भवेत्॥

यहाँ पर काश्यप—

अजाविकानां द्वौ प्रस्थौ शकृच्चूर्णं च कारयेत्। तिलानामाढकं दद्यात् सक्तूनां प्रस्थमेव च॥
गोमांसशतमेकं स्याद्द्वे सार्धे सलिलस्य च। सप्ताहमुषितैरेतैः सेकं दद्याद्वनस्पतेः॥
स भवेत्फलपुष्पैश्च पत्रैश्चाङ्कुरितैर्वृतः॥ १७–१८॥

बीज बोने की विधि—

वासराणि दश दुग्धभावितं बीजमाज्ययुतहस्तयोजितम्।
गोमयेन बहुशो विरूक्षितं क्रौडमार्गपिशितैश्च धूपितम्॥ १९॥
मांससूकरवसासमन्वितं रोपितं च परिकर्मितावनौ।
क्षीरसंयुतजलावसेचितं जायते कुसुमयुक्तमेव तत्॥ २०॥

किसी वृक्ष के बीज को घृत लगाये हुए हाथ से चुपड़ कर दूध में डाल दे। इस तरह दश रोज तक करता रहे। बाद उसको गोबर से अनेक बार मल कर रूखा करके सूकर और हिरण के मांस का धूप देवे। बाद मांस और सूकर की चर्बी सहित उस बीज को

तिल बोकर शुद्ध की हुई भूमि में लगावे और दूध मिश्रित जल से सींचे तो निश्चित फूल युत वृक्ष उत्पन्न होता है ॥ १९-२० ॥

इमली के वृक्ष को लगाने की विधि—

तिन्तिडीत्यपि करोति वल्लरीं व्रीहिमाषतिलचूर्णसक्तुभिः ।
पूतिमांससहितैश्च सेचिता धूपिता च सततं हरिद्रया ॥ २१ ॥

सड़े हुए मांस से युत धान, उड़द, तिल इनका चूर्ण, सत्तू इन सब से सींच कर हल्दी का धूप देने से अति कठोर इमली का बीज भी शीघ्र अङ्कुरित हो जाता है ॥ २१ ॥

कपित्थ के बीज को लगाने का प्रकार—

कपित्थवल्लीकरणाय मूलान्यास्फोतधात्रीधववासिकानाम् ।
पलाशिनी वेतससूर्यवल्ली श्यामातिमुक्तैः सहिताष्टमूली ॥ २२ ॥
क्षीरे शृते चाप्यनया सुशीते तालाशतं स्थाप्य कपित्थबीजम् ।
दिने दिने शोषितमर्कपादैर्मासं विधिस्त्वेष ततोऽधिरोप्यम् ॥ २२ ॥
हस्तायतं तद्द्विगुणं गम्भीरं खात्वावटं प्रोक्तजलावपूर्णम् ।
शुष्कं प्रदग्धं मधुसर्पिषी तत् प्रलेपयेद्भस्मसमन्वितेन ॥ २४ ॥
चूर्णीकृतैर्माषतिलैर्यवैश्च प्रपूरयेन्मृत्तिकयान्तरस्थैः ।
मत्स्यामिषाम्भःसहितं च हन्याद्यावद्घनत्वं समुपागतं तत् ॥ २५ ॥
उप्तं च बीजं चतुरङ्गुलाधो मत्स्याम्भसा मांसजलैश्च सिक्तम् ।
वल्ली भवत्याशु शुभप्रवाला विस्मापनी मण्डपमावृणोति ॥ २६ ॥

कपित्थ ( कैथ ) के बीज की शीघ्र उत्पत्ति के लिये विष्णुक्रान्ता, आँवला, धव, वसा इनकी जड़, पत्तों से युत बेंत और सूर्यमुखी तथा निसोत, अतिमुक्तक ( तेंदुआ= तिनिस ) इनकी जड़ इन आठ मूलों को दूध में डाल कर औटावे बाद उस दूध को ठण्डा कर उसमें कैथ के बीज को डाल देवे, दोनों हाथों से सौ बार ताली बजाने में जितना काल लगे उतनी देर तक उस बीज को दूध में रहने दे, बाद उसको दूध में से निकाल कर धूप में सुखा ले, इस तरह प्रत्यह एक मास तक करता रहे पश्चात् उस बीज को बोवे । एक हाथ व्यास वाला वृत्त के आकार का दो हाथ गहरा एक गड्ढा खोद कर उसको पूर्व कथित रीति से दूध मिश्रित जल से पूर्ण करे, जब वह सूख जाय तब उसको अग्नि से जला दे, बाद शहद और घृत से युत भस्म से गड्ढे को लीपे । फिर मृत्तिका युत उड़द, तिल और जौ के चूर्ण से गड्ढे को भरकर मछली और मांस युत जल से उसको ऊपर से तब तक ठोके जब तक वह कठिन न हो जाय, इसके पश्चात् उस पर चार अङ्गुल नीचे पूर्व सिद्ध किया हुआ कैथ का बीज रोप कर मछली और मांस के जल से सींचे तो शीघ्र सुन्दर पत्तों से युत, मण्डप को ढकने वाली वल्ली उत्पन्न हो जाती है ॥२२-२६॥

अन्य वृक्षों को लगाने का प्रकार—

शतशोऽङ्कोलसम्भूतफलकल्केन भावितम् ।
एतत्तैलेन वा बीजं श्लेष्मातकफलेन वा ॥ २७ ॥

वापितं करकोन्मिश्रमृदि तत्क्षणजन्मकम् ।
फलभारान्विता शाखा भवतीति किमद्भुतम् ॥ २८ ॥

अङ्कोल वृक्ष के फल के कल्क या तेल से अथवा श्लेष्मातक ( लसोड़े ) के फल, कल्क या तेल से सौ बार भावना देकर ओलों से भीगी हुई मिट्टी में जिस बीज को बोवे वह उसी क्षण में पैदा हो जाता है, तथा उसकी शाखा फलों के भार से झुक जाती है इसमें आश्चर्य नहीं अर्थात् निश्चित ही होता है ॥ २७-२८ ॥

श्लेष्मातक वृक्ष को रोपने की विधि—

श्लेष्मातकस्य बीजानि निष्कुलीकृत्य भावयेत् प्राज्ञः ।
अङ्कोलविज्जलाद्भिश्छायायां सप्तकृत्वैवम् ॥ २९ ॥
माहिषगोमयघृष्टान्यस्य करीषे च तानि निक्षिप्य ।
करकाजलमृद्योगे न्युप्तान्यह्ना फलकराणि ॥ ३० ॥

बुद्धिमान् मनुष्य छिलका उतारे हुए लसोड़े के बीज को अङ्कोल फल के भीतर के जल से भावना देकर छाया में सुखाता जाय, इस तरह सात बार करे। फिर उसको भैंस के गोबर से घिस कर भैंस के सूखे गोबर के ढेर पर रख दे, बाद ओलों से भींगी हुई मिट्टी में उन बीजों को बोवे तो एक दिन में फल युत पौधा लग जाता है ॥ २९-३० ॥

वृक्ष रोपने के नक्षत्र—

ध्रुवमृदुमूलविशाखा गुरुभं श्रवणस्तथाश्विनी हस्तः ।
उक्तानि दिव्यदृग्भिः पादपसंरोपणे भानि ॥ ३१ ॥

तीनों उत्तरा, रोहिणी, मृगशिरा, रेवती, चित्रा, अनुराधा, मूल, विशाखा, पुष्य, श्रवण, अश्विनी, हस्त ये नक्षत्र दिव्य दृष्टि वाले मुनियों ने वृक्ष रोपने में उत्तम कहे हैं ॥

इति 'विमल' हिन्दीटीकायां वृक्षायुर्वेदाध्यायः पञ्चपञ्चाशत्तमः ॥ ५५ ॥

---

## अथ प्रासादलक्षणाध्यायः

उसमें पहले प्रयोजन प्रदर्शन—

कृत्वा प्रभूतं सलिलमारामान् विनिवेश्य च ।
देवतायतनं कुर्याद्यशोधर्माभिवृद्धये ॥ १ ॥

बहुत जल वाले जलाशय बना कर और बगीचा लगा कर यश और धर्म की वृद्धि के लिये देवता का मन्दिर बनावे ॥ १ ॥

प्रशंसात्मक पद्य—

इष्टापूर्तेन लभ्यन्ते ये लोकास्तान् बुभूषता ।
देवानामालयः कार्यो द्वयमप्यत्र दृश्यते ॥ २ ॥

इष्ट ( यज्ञ आदि ) करने से, पूर्त ( वापी, कूप, तडाग आदि ) बनाने से जो लोक

मिलते हैं उन दोनों को चाहने वाला मनुष्य देवालय बनवावे क्योंकि इसमें दोनों लोक दिखाई देते हैं। कहा भी है—

इष्टं यज्ञेषु यद्दानं ततोऽन्यत्पूर्तमिष्यते। इष्टाभिः पशुबन्धैश्च चातुर्मास्यैर्यजेद्द्विजः॥
अग्निष्टोमादिभिर्यज्ञैर्यो यजेत स इष्टवान्। वापीकूपतडागादि देवतायतनानि च॥
अन्नप्रदानमाचार्यैः पूर्तं इत्यभिधीयते।

यहाँ पर काश्यपः—

इष्टापूर्तादिभिर्यज्ञैर्यावत्कुर्वन्ति मानवाः। अग्निष्टोमादिपशुभिरिष्टं यत्तं प्रकीर्त्तितम्॥
वापीकूपतडागादिदेवतायतनानि च। स्वर्गस्थितिं सदा कुर्यात्तद्दानं पूर्तसंज्ञितम्॥
देवानामालयः कार्यो द्वयमप्यत्र लभ्यते॥ २॥

किस तरह के स्थान में देवता निवास करते हैं—

सलिलोद्यानयुक्तेषु कृतेष्वकृतकेषु च।
स्थानेष्वेषु सान्निध्यमुपगच्छन्ति देवताः॥ ३॥

कृत्रिम या अकृत्रिम जल और उपवन के समीप में देवता जाते हैं॥ ३॥

देवताओं के निवास स्थान—

सरःसु नलिनीछत्रनिरस्तरविरश्मिषु।
हंसांसाक्षिप्तकह्लारवीथीविमलवारिषु॥ ४॥
हंसकारण्डवक्रौञ्चचक्रवाकविराविषु।
पर्यन्तनिचुलच्छायाविश्रान्तजलचारिषु॥ ५॥

जिस सरोवर में कमल रूप छत्र से सूर्य किरण दूर किये गये हों, हंसों के कन्धों से प्रेरित श्वेत कमलों से बने हुये मार्गों में निर्मल जल हो, जहाँ हंस, कारण्डव, क्रौंच और चक्रवाक शब्द कर रहे हों और जहाँ पर तट में स्थित निचुल वृक्षों की छाया में जीव विश्राम करते हों ऐसे सरोवर में सदा देवता निवास तथा विहार करते हैं॥ ४-५॥

देवताओं के विहार का स्थान—

क्रौञ्चकाञ्चीकलापाश्च कलहंसकलस्वराः।
नद्यस्तोयांशुका यत्र शफरीकृतमेखलाः॥ ६॥
फुल्लतीरद्रुमोत्तंसाः सङ्गमश्रोणिमण्डलाः।
पुलिनाभ्युन्नतोरस्या हंसहासाश्च निम्नगाः॥ ७॥

जिसका क्रौञ्च पक्षी रूप कांची कलाप, कलहंसों का मधुर शब्द रूप शब्द, तट में स्थित फूले हुये वृक्ष रूप कर्णपूर, जल और थल का संयोग रूप श्रोणी मण्डल, पुलिन रूप उठे हुये स्तन और हंस रूप हास्य है ऐसी नीचे को बहने वाली नदियों के समीप में देवता निवास करते हैं॥ ६-७॥

देवताओं के विहार का स्थान—

वनोपान्तनदीशैलनिर्झरोपान्तभूमिषु।
रमन्ते देवता नित्यं पुरेषूद्यानवत्सु च॥ ८॥

वन, नदी, पर्वत और झरनों के समीप में तथा उपवनों से युत नगरों में देवता विहार करते हैं। यहाँ पर काश्यप—

हरितोज्ज्वलतोयाढ्या वाप्य पक्षिभिरावृता । वनोपवनमालिन्यो नित्यसुपुष्पितद्रुमाः ॥
हंसकारण्डवाकीर्णा कोकिलालापनादिता । षट्पदागीतमधुरा नृत्यद्भिः शिखिभिर्युताः ॥
तत्र देवा रतिं यान्ति सान्निध्यान्नित्यसंस्थिताः ॥ ८ ॥

देव मन्दिर के लिये भूमि—

भूमयो ब्राह्मणादीनां याः प्रोक्ता वास्तु कर्मणि ।
ता एव तेषां शस्यन्ते देवतायतनेष्वपि ॥ ९ ॥

पहले ब्राह्मण आदि वर्णों को गृह बनाने के लिये जिस प्रकार की भूमि शुभ कही गई है, देवालय बनाने के लिये भी उन वर्णों के लिये वैसी ही भूमि श्रेष्ठ है ॥ ९ ॥

देवालय में वास्तु पुरुष का लक्षण और द्वार का विभाग—

चतुःषष्टिपदं कार्यं देवतायतनं सदा ।
द्वारं च मध्यमं तस्मिन् समदिक्स्थं प्रशस्यते ॥ १० ॥

देवालय में सदा पूर्वोक्त चौंसठ पद का वास्तु बनाना चाहिये। तथा मध्यम द्वार सब दिशाओं में स्थित हो तो श्रेष्ठ है ॥ १० ॥

देवालयों का विधान—

यो विस्तारो भवेद्यस्य द्विगुणा तत्समुन्नतिः ।
उच्छ्रायाद्यस्तृतीयांशस्तेन तुल्या कटिः स्मृता ॥ ११ ॥
विस्तारार्धं भवेद्गर्भो भित्तयोऽन्याः समन्ततः ।
गर्भपादेन विस्तीर्णं द्वारं द्विगुणमुच्छ्रितम् ॥ १२ ॥
उच्छ्रायात् पादविस्तीर्णा शाखा तद्वदुदुम्बरः ।
विस्तारपादप्रतिमं बाहुल्यं शाखयोः स्मृतम् ॥ १३ ॥
त्रिपञ्चसप्तनवभिः शाखाभिस्तत्प्रशस्यते ।
अधःशाखाचतुर्भागे प्रतीहारौ निवेशयेत् ॥ १४ ॥
शेषं मङ्गल्यविहगैः श्रीवृक्षैः स्वस्तिकैर्घटैः ।
मिथुनैः पत्रवल्लीभिः प्रमथैश्चोपशोभयेत् ॥ १५ ॥
द्वारमानाष्टभागोना प्रतिमा स्यात् सपिण्डिका ।
द्वौ भागौ प्रतिमा तत्र तृतीयांशश्च पिण्डिका ॥ १६ ॥

देवालय का जितना विस्तार हो उससे दूनी ऊँचाई और ऊँचाई की तिहाई कटि होती है, सीढ़ी के ऊपर जहाँ से देवालय का प्रारम्भ होता है उसको कटि कहते हैं। विस्तार के आधा गर्भ शेष सब दिशाओं में भीत बनती है, गर्भ के चौथाई के समान द्वार का विस्तार और द्विगुणित विस्तार तुल्य द्वार की ऊँचाई होती है। द्वार की ऊँचाई तुल्य शाखा ( चौखट का बाजू ) और उदुम्बर ( चौखट के ऊपर की लकड़ी ) की चौड़ाई

होती है, तथा शाखा की चौथाई की चौथाई के तुल्य शाखाओं की मोटाई होती है। शाखाओं की चौड़ाई के बीच में तीन, पाँच, सात या नव शाखायें होने से द्वार श्रेष्ठ होता है। दोनों शाखाओं के नीचे की चौथाई में दो प्रतिहार ( नन्दी, दण्ड आदि ) की मूर्ति खुदवानी चाहिये। शाखाओं के तीन चौथाई भागोंको हंस आदि शुभ पक्षी, वेल, स्वस्तिक ( चिह्न विशेष ), कलश, स्त्री-पुरुष का जोड़ा, पत्ते और लताओं से शोभित करे। द्वार की ऊँचाई में उस का अष्टमांश घटा कर जो बचे उतनी पिण्डिका ( देवता स्थापन की पीठिका ) को लेकर देव प्रतिमा की ऊँचाई होती है। पीठिका सहित प्रतिमा के ऊँचाई के तीन भाग करे, दो भाग तुल्य ऊँची प्रतिमा और एक भाग के समान पीठिका बनानी चाहिये। यह प्रमाण सब प्रासादों में जाने। यहाँ पर काश्यप—

पुराणानुसारप्रासादाः कर्तव्याः शुभलक्षणाः। नात्युच्चा नातिनीचाश्च समदिक्सूत्रसूत्रिताः॥
चतुःषष्टि कोष्ठकानां मध्ये च तत्र विन्यसेत्। द्वारं च मध्यमं श्रेष्ठं समदिक्स्थं प्रशस्यते॥
विस्तारद्विगुणोत्सेधः कटिरंशे तृतीयके। विस्तारार्धेन तद्गर्भो भित्तयोऽन्यास्तथान्तरे॥
गर्भाच्चतुर्थभागे च द्वारं तद्द्विगुणोच्छ्रितम्। द्वारोच्छ्रायचतुर्भागो विस्तारः शाखयोः स्मृतः॥
उदुम्बरस्तथैवोक्तः शाखामानेन नित्यशः। घनत्वं पादमानेन शाखयोश्च प्रकीर्तितम्॥
एकशाखास्त्रिशाखा वा पञ्च सप्त नवापि वा। द्वारिकास्तत्र शस्यन्ते द्वारिभिर्या भ्रकुटिकाः॥
शाखा चतुर्थभागेऽत्र प्रतीहारौ [illegible] कारयेत्। प्रमथैर्विहगैश्चैव जीवर्जीविजलोद्भवैः॥
श्रीवृक्षस्वस्तिकैः पद्मैर्हंसैश्चैव मनोरमैः। पत्रान्तरे लताशुभ्रैर्मैथुनैर्नायकादिभिः॥
देवं सपिण्डिकं स्थाप्यं द्वाराष्टं शोभितं शुभम्। द्वौ भागौ प्रतिमा कार्या तृतीयश्चैव पिण्डिका॥
स्ववगद्रोणिकाभागो वामे पार्श्वे विधीयते। निर्माल्य च निवेद्यं च बलिपूजापमार्जनम्॥

प्रासादों के नाम—

मेरुमन्दरकैलासविमानच्छन्दनन्दनाः ।
समुद्रपद्मगरुडनन्दिवर्धनकुञ्जराः ॥ १७ ॥
गुहराजो वृषो हंसः सर्वतोभद्रको घटः ।
सिंहो वृत्तश्चतुष्कोणः षोडशाष्टाश्रयस्तथा ॥ १८ ॥
इत्येते विंशतिः प्रोक्ताः प्रासादाः सञ्ज्ञया मया।
यथोक्तानुक्रमेणैव लक्षणानि वदाम्यतः ॥ १९ ॥

मेरु, मंदर, कैलाश, विमानच्छंद, नन्दन, समुद्र, पद्म, गरुड़, नन्दिवर्धन, कुंजर, गुहराज, वृष, हंस, सर्वतोभद्र, घट, सिंह, वृत्त, चतुष्कोण, षोडशाश्रि और अष्टाश्रि ये बीस प्रासादों के नाम मैंने (वराहमिहिर ने) कहे हैं। अब क्रम से इन के लक्षण कहते हैं॥

मेरु नामक प्रासाद का लक्षण—

तत्रषडश्रिर्मेरुर्द्वादशभौमो विचित्रकुहरश्च ।
द्वारैर्युतश्चतुर्भिर्द्वात्रिंशद्धस्तविस्तीर्णः ॥ २० ॥

मेरु नामक प्रासाद में छै कोण, बारह भूमि, अनेक प्रकार के खिड़कियाँ, चारों दिशाओं में चार द्वार और बत्तीस हाथ तुल्य विस्तार होता है॥ यहाँ पर काश्यप—

द्वात्रिंशद्धस्तविस्तीर्णं चतुर्द्वारं षडश्रिकम्। भूमिकास्तत्र कर्तव्या विचित्रकुहरान्विताः॥
द्वादशोपर्युपरिगा वर्तुलाण्डैः समायुताः। प्रासादो मेरुसञ्ज्ञः स्यान्निर्दिष्टो विश्वकर्मणा॥

मंदर और कैलाश नामक प्रासाद का लक्षण—

त्रिंशद्धस्तायामो दशभौमो मन्दरः शिखरयुक्तः ।
कैलासोऽपि शिखरवानष्टाविंशोऽष्टभौमश्च ॥ २१ ॥

मन्दर नामक प्रासाद छै कोण वाला, तीस हाथ तुल्य विस्तार वाला, दश-भूमि वाला और शिखरों से युक्त होता है। कैलाश नामक प्रासाद शिखरों से युक्त, अट्ठाईस हाथ विस्तार वाला, आठ भूमि वाला और छै कोण वाला होता है। यहाँ पर काश्यप—

त्रिंशद्धस्तास्तु विस्तीर्णं प्रासादोऽथ द्वितीयकः । अष्टभौमश्च कैलासो हस्ताष्टाविंशतिः स्मृतः ॥
षडश्रिः शिखरोपेतः प्रासादस्तु तृतीयकः ॥

विमान और नन्दन नामक प्रासाद का लक्षण—

जालगवाक्षकयुक्तो विमानसञ्ज्ञस्त्रिसप्तकायामः ।
नन्दन इति षड्भौमो द्वात्रिंशः षोडशाण्डयुतः ॥ २२ ॥

विमान नामक प्रासाद जालीदार खिड़कियों से युक्त, इक्कीस हाथ विस्तार वाला, आठ भूमि वाला और छै' कोण वाला होता है। नन्दन नामक प्रासाद छै' कोण वाला, छै भूमि वाला, बत्तीस हाथ तुल्य विस्तार वाला और सोलह अण्डों ( शिखरों ) से युक्त होता है। यहाँ पर काश्यप—

गवाक्षजालसंयुक्तो विमानश्चैकविंशतिः । षडश्रिरष्टभौमश्च प्रासादः स्याच्चतुर्थकः ॥
नन्दनस्तु षडश्रिः स्याद्द्वात्रिंशद्धस्तविस्तृतः । षड्भौमः षोडशाण्डस्तु प्रासादः पञ्चमो मतः ॥

समुद्र और पद्म नामक प्रासाद का लक्षण—

वृत्तः समुद्रनामा पद्मः पद्माकृतिः शया अष्टौ ।
शृङ्गेणैकेन भवेदेकैव च भूमिका तस्य ॥ २३ ॥

समुद्र नामक प्रासाद गोल और पद्म नामक प्रासाद कमल की आकृति का होता है। तथा दोनों एक शृङ्ग तथा एक ही भूमि वाले होते हैं। यहाँ पर काश्यप—

वर्तुलस्तु समुद्रः स्यात्पद्मः पद्माकृतिस्तथा । हस्ताष्टकं तु विस्तीर्णौ भूमिका शृङ्गभूषिता ॥

गरुड़ और नन्दिवर्धन नामक प्रासाद का लक्षण—

गरुडाकृतिश्च गरुडो नन्दीति च षट्चतुष्कविस्तीर्णः ।
कार्यस्तु सप्तभौमो विभूषितोऽण्डैस्तु विंशत्या ॥ २४ ॥

गरुड़ नामक प्रासाद गरुड़ की आकृति का होता है। नन्दिवर्धन नामक प्रासाद भी गरुड़ की आकृति का होता है किन्तु पंख तथा पूँछ से रहित होता है, तथा ये दोनों प्रासाद चौबीस हाथ विस्तार वाले, सात भूमि वाले और चौबीस शिखरों से विभूषित होते हैं।

यहाँ पर काश्यप—

गरुडो गरुडाकारः पक्षपुच्छविभूषितः । नन्दी तथाकृतिर्ज्ञेयः पक्षादिरहितः पुनः ॥
कराणां षट्चतुष्कास्तु विस्तीर्णौ सप्तभूमिकौ । दशभिर्द्विगुणैरण्डैर्भूषितौ कारयेत्तु तौ ॥२४॥

कुञ्जर और गुहराज प्रासाद का लक्षण—

कुञ्जर इति गजपृष्ठः षोडशहस्तः समन्ततो मूलात् ।
गुहराजः षोडशकस्त्रिचन्द्रशाला भवेद्वलभी ॥ २५ ॥

कुंजर प्रासाद हाथी की पीठ के समान आकृति वाला और मूल से चारों तरफ सोलह हाथ विस्तार वाला होता है। गुहराज प्रासाद गुह की आकृति वाला और सोलह हाथ विस्तार वाला होता है। तथा इन दोनों प्रासादों की वल भी तीन चन्द्रशालाओं से युत होती है। यहाँ पर कारयप—

कुञ्जरो गजपृष्ठाभो हस्ता षोडश विस्तृतः। गुहराजो गुहाकारो विष्कम्भात् षोडश स्मृतः॥
त्रिचन्द्रशाला वलभी तयोः कार्या सुलक्षणा। दशमैकादशावेतौ प्रासादौ द्वौ प्रकीर्त्तितौ॥२५॥

वृष, हंस और घट नामक प्रासादों का लक्षण—

वृष एकभूमिशृङ्गो द्वादशहस्तः समन्ततो वृत्तः।
हंसो हंसाकारो घटोऽष्टहस्तः कलशरूपः॥ २६॥

वृष नामक प्रासाद एक भूमि वाला, एक शृङ्ग वाला, बारह हाथ विस्तार वाला और चारों तरफ से वृत्ताकार होता है। हंस प्रासाद हंस पक्षी की आकृति वाला, बारह हाथ विस्तार वाला, एक भूमि और एक शृङ्ग वाला होता है। घट नामक प्रासाद कलश की आकृति वाला, आठ हाथ विस्तार वाला, एक शृङ्ग और एक भूमि वाला होता है।

यहाँ पर कारयप—

वृषो द्वादशहस्तस्तु समवृत्तैकभूमिकः। शृङ्गेणैकेन संयुक्तः प्रासादः परिकीर्त्तितः॥
हंसो हंसाकृतिर्ज्ञेयो हस्तौ द्वादशविस्तृतः। एकभूमिकयायुक्तः पद्मपुष्पाद्यलङ्कृतः॥
घटः कलशरूपस्तु विस्तीर्णोऽष्टकरः स्मृतः॥ २६॥

सर्वतोभद्र नामक प्रासाद का लक्षण—

द्वारैर्युतश्चतुर्भिर्बहुशिखरो भवति सर्वतोभद्रः।
बहुरुचिरचन्द्रशालः षड्विंशः पञ्चभौमश्च॥ २७॥

सर्वतोभद्र नामक प्रासाद चारों दिशाओं में चार द्वारों से युत, अनेक शिखरों से शोभित, अनेक संख्यक सुन्दर चन्द्रशालाओं से शोभित, छब्बीस हाथ विस्तार वाला, चतुष्कोण और पांच भूमियों से युत होता है। यहाँ पर कारयप—

शिखरैर्बहुभिर्युक्तश्चतुर्द्वारविभूषितः। रुचिरैश्चन्द्रशालैश्च बहुभिः परिवारितः॥
चतुरस्रः पञ्चभौमः षड्विंशद्धस्तविस्तृतः। सर्वतोभद्र इत्युक्तः प्रासादो दशपञ्चमः॥२७॥

सिंह आदि पाँच प्रासादों का लक्षण—

सिंहः सिंहाक्रान्तो द्वादशकोणोऽष्टहस्तविस्तीर्णः।
चत्वारोऽञ्जनरूपाः पञ्चाण्डयुतस्तु चतुरस्रः॥ २८॥

सिंह नामक प्रासाद सिंह की प्रतिमाओं से शोभित, द्वादशास्र और आठ हाथ विस्तार वाला होता है। शेष चार प्रासाद (वृत्त, चतुष्कोण, षोडशाश्रि और अष्टाश्रि) अपने नाम के समान आकार वाले और काले होते हैं अर्थात् इन के अन्दर अन्धकार रहता है। यहाँ पर कारयप—

सिंह सिंहसमाक्रान्तः कोणैर्द्वादशभिर्युतः। विष्कम्भादष्टहस्तः स्यादेका तस्य च भूमिका॥
वृत्तो वृत्ताकृतिः कार्यो, सङ्घातुल्यास्तथापरे। सान्धकारास्तु सर्वे ते भूमिकैका, समावृताः॥
पञ्चाण्डरूपिता सर्वे पञ्चभिश्चतुरस्रकः॥ २८॥

मय और विश्वकर्मा के मत से भूमि का प्रमाण—

भूमिकाङ्गुलमानेन मयस्याष्टोत्तरं शतम्।

साद्‌र्धं हस्तत्रयं चैव कथितं विश्वकर्मणा ॥ २९ ॥

एक भूमि का प्रमाण मय के मत से एक सौ आठ अङ्गुल और विश्वकर्माने साढ़े तीन हाथ कहा है। यहाँ पर मय—

प्रासादभूमिकामानं शतमष्टोत्तरं स्मृतम्।

तथा च विश्वकर्मा—

चतुर्भिरधिकाशीतिरङ्गुलानां तु भूमिका ॥ २९ ॥

पूर्वोक्त दोनों मतों में एक वाक्यता—

प्राहुः स्थपतयश्चात्र मतमेकं विपश्चितः।

कपोतपालिसंयुक्ता न्यूना गच्छन्ति तुल्यताम् ॥ ३० ॥

बुद्धिमान् कारीगर मय, विश्वकर्मा इन दोनों के मत को एक ही कहते हैं। उनका कहना है कि विश्वकर्माने भूमिका की प्रमाण कपोतपालिका को छोड़ कर कहा है अत: उसमें कपोतपालिका के प्रमाण चौबीस अङ्गुल जोड़ देने से मय के प्रमाण तुल्य विश्वकर्मा का भूमिका प्रमाण हो जाता है। कहा भी है—कपोतपालिं मुक्त्वैव विटङ्क च बहुश्रुताः।

उसी प्रकार तन्त्रान्तर में—

कपोतपालिरहितं मानं चतुरशीतिकम्। भूमिकानां सह तया शतमष्टोत्तरं स्मृतम्॥

अङ्गुलानामतः साम्यं भूमिकासु प्रकीर्तितम् ॥ ३० ॥

उपसंहारार्थ पद्य—

प्रासादलक्षणमिदं कथितं समासा-

द्गर्गेण यद्विरचितं तदिहास्ति सर्वम्।

मन्वादिभिर्विरचितानि पृथूनि यानि

तत्संस्पृशन् प्रति मयात्र कृतोऽधिकारः ॥ ३१ ॥

मैंने संक्षेप से यह प्रासाद लक्षण कहा है, किन्तु गर्ग मुनि ने इस प्रकरण में जो कुछ कहा है वे सब विषय इसमें हैं। तथा मनु, आदि (वसिष्ठ, मय और नग्नजित्) आचार्योंने जो विस्तार पूर्वक कहे हैं उनकी स्मृति के लिये मैंने यह अधिकार बनाया है॥३१॥

इति 'विमला' हिन्दी टीकायां प्रासादलक्षणाध्यायः षट्पञ्चाशत्तमः ॥ ५६ ॥



## अथ वज्रलेपलक्षणाध्यायः

वज्रलेप बनाने का प्रकार—

आमं तिन्दुकमामं कपित्थकं पुष्पमपि च शाल्मल्याः।

बीजानि शल्लकीनां धन्वनवल्को वचा चेति ॥ १ ॥

एतैः सलिलद्रोणः क्वाथयितव्योऽष्टभागशेषश्च।

अवतार्योऽस्य च कल्को द्रव्यैरेतैः समनुयोज्यः ॥ २ ॥

श्रीवासकरसगुग्गुलुभल्लातककुन्दुरूकसर्जरसैः।

अतसीबिल्वैश्च युतः कल्कोऽयं वज्रलेपाख्यः ॥ ३ ॥

तेन्दु के कच्चे फल, कैथ के कच्चे फल, सेमल के फूल, शल्लकी (सालई) वृक्ष के बीज, धन्वन वृक्ष की छाल, वच इन सब को एक द्रोण तुल्य जल में देकर काढा बनावे। जब अष्टमांश रह जाय तब उसको उतार लेवे। बाद उसमें श्रीवासक (सरल) वृक्ष का गोंद, बोल, गूगल, भिलावा, कुन्दुरुक (देवदारु वृक्ष का गोंद), सर्ज (संखुआ) का गोंद, अलसी, बेल की गिरी इन सबको पीस कर डाले तो यह वज्रलेप नामक काढा बन जायगा॥ १-३॥

वज्रलेप का गुण—

प्रासादहर्म्यवलभीलिङ्गप्रतिमासु कुड्यकूपेषु।
सन्तप्तो दातव्यो वर्षसहस्रायुतस्थायी॥ ४॥

गरम किया हुआ वज्रलेप को देवप्रासाद, हवेली, वल्भी, शिवलिङ्ग, देव प्रतिमा, भीत और कूप में लगावे तो यह एक करोड़ वर्ष तक नहीं छूटता है॥ ४॥

वज्रलेप बनाने का दूसरा प्रकार—

लाक्षाकुन्दुरुगुग्गुलुगृहधूमकपित्थबिल्वमध्यानि।
नागफलनिम्बतिन्दुकमदनफलमधूकमञ्जिष्ठाः॥ ५॥
सर्जरसरसामलकानि चेति कल्कः कृतो द्वितीयोऽयम्।
वज्राख्यः प्रथमगुणैरयमपि तेष्वेवकार्येषु॥ ६॥

पूर्व सिद्ध किये हुये क्वाथ में लाख, कुन्दरुक (देवदारु वृक्ष का गोंद), गूगल, घर के धुंए का जाला, कैथ का फल, बेल की गिरी, नागबला का फल, महुए का फल, मजीठ, राल, बोल, आँवला इन सब को पीस कर डाले तो प्रथम वज्रलेप के गुणों से युत पूर्वोक्त कामों के लिये ही दूसरा वज्रलेप तैयार हो जायगा॥ ५-६॥

गोमहिषाजविषाणैः खररोम्णा महिषचर्मगव्यैश्च।
निम्बकपित्थरसैः सह वज्रतलो नाम कल्कोऽन्यः॥ ७॥

पूर्व सिद्ध किये हुये काढ़े में गौ, भैंस, बकरा इनका सींग, गदहे का बाल, भैंस का चमड़ा, गव्य (गोबर), नीम का फल, कैथ का फल, बोल इन सबको पीस कर मिलावे। यह कथित गुणों से युत उक्त काम के लिये तीसरा लेप सिद्ध हो जायगा, इस का नाम वज्रतल है॥ ७॥

अष्टौ सीसकभागाः कांसस्य द्वौ तु रीतिकाभागः।
मयकथितो योगोऽयं विज्ञेयो वज्रसंघातः॥ ८॥

आठ भाग सीसा, दो भाग कासा, एक भाग पीतल इन सबको एक जगह गलाने से मय कथित वज्रसङ्घात नामक चौथा लेप सिद्ध हो जायगा। यहाँ पर मय—

सङ्गृह्याष्टौ सीसभागान् कांसस्य द्वौ तथांशकम्।
रीतिकायास्तु सन्तप्तो वज्राख्यः परिकीर्तितः॥ ८॥

इति 'विमला' हिन्दी टीकायां वज्रलेपाध्यायः सप्तपञ्चाशत्तमः॥ ५७॥

# अथ प्रतिमालक्षणाध्यायः

परमाणु का प्रमाण—

जालान्तरगे भानौ यदणुतरं दर्शनं रजो याति ।
तद्विन्धात् परमाणुं प्रथमं तद्धि प्रमाणानाम् ॥ १ ॥

जालान्तरगत सूर्य किरण में जो धूली दिखाई देती है उसको परमाणु जाने, यह सब प्रमाणों में पहला प्रमाण है ॥ १ ॥

परमाणुरजो बालाग्रलिक्षयूकं यवोऽङ्गुलं चेति ।
अष्टगुणानि यथोत्तरमङ्गुलमेकं भवति संख्या ॥ २ ॥

आठ परमाणु का रज, आठ रज का बालाग्र, आठ बालाग्र की लिक्षा, आठ लिक्षा का यूक, आठ यूक का यव और आठ यव का एक अङ्गुल होता है, तथा एक अङ्गुल की संख्या होती है ॥ २ ॥

प्रतिमा निर्माण प्रकार—

देवागारद्वारस्याष्टांशोनस्य यस्तृतीयोंऽशः ।
तत्पिण्डिकाप्रमाणं प्रतिमा तद्द्विगुणपरिमाणा ॥ ३ ॥

देवालय के द्वार की अष्टमांशोन ऊँचाई की तिहाई, तुल्य पिण्डिका ( पीठिका ) और द्विगुणित पीठिका तुल्य प्रतिमा होती है ॥ ३ ॥

स्वैरङ्गुलप्रमाणैर्द्वादश विस्तीर्णमायतं च मुखम् ।
नग्नजिता तु चतुर्दश दैर्घ्येण द्राविडं कथितम् ॥ ४ ॥

प्रतिमा की ऊंचाई को बारह भाग करके फिर प्रत्येक भाग के नव नव भाग करे, इस तरह एक एक अङ्गुल का भाग बन जायगा, क्योंकि सब प्रतिमा अपने २ अङ्गुल प्रमाण से १०८ अङ्गुल की होती है। अपने अंगुल प्रमाण से प्रतिमा का मुख बारह अङ्गुल चौड़ा और चौदह अङ्गुल लम्बा बनाना चाहिये। यह द्रविड देश का मान है। यहाँ पर नग्नजित्— विस्तीर्णं द्वादश मुखं दैर्घ्येण च चतुर्दश। अङ्गुलानि तथा कार्यं तन्मानं द्राविडं स्मृतम् ॥४॥

नासाललाटचिबुकग्रीवाश्चतुराङ्गुलास्तथा कर्णौ ।
द्वे अङ्गुले च हनुनी चिबुकं च अङ्गुलं विततम् ॥ ५ ॥

प्रतिमा के नासिका, ललाट, ठोडी, गरदन और कान चार चार अङ्गुल लम्बे तथा हनु और चिबुक ( ठोडी ) दो दो अङ्गुल विस्तार होना चाहिये ॥ ५ ॥

अष्टाङ्गुलं ललाटं विस्तारादङ्गुलात् परे शंखौ ।
चतुरङ्गुलौ तु शंखौ कर्णौ तु अङ्गुलौ पृथुलौ ॥ ६ ॥

माथे की चौड़ाई आठ अङ्गुल, दोनों तरफ कनपटी की चौड़ाई दो दो अङ्गुल लम्बाई चार चार अङ्गुल तथा दोनो कानों की चौड़ाई दो दो अङ्गुल बनावे ॥ ६ ॥

कर्णोपान्तः कार्योऽर्धपञ्चमे भ्रूसमेन सूत्रेण ।
कर्णस्रोतः सुकुमारकं च नेत्रप्रबन्धसमम् ॥ ७ ॥

नेत्र के प्रान्त भाग से भ्रू के समानान्तर सूत्र में साढे चार अङ्गुल पर कान का अग्रभाग बनावे, तथा कान के छेद और सुकुमारक (कान के छेद के समीप का उन्नत मार्ग) को नेत्र प्रबन्ध ( प्रदूषिका ) के समान बनावे ॥ ७ ॥

वसिष्ठ मुनि के मतसे प्रतिमा निर्माण प्रकार—

चतुरङ्गुलं वसिष्ठः कथयति नेत्रान्तकर्णयोर्विवरम् ।
अधरोऽङ्गुलप्रमाणस्तस्यार्धेनोत्तरोष्ठश्च ॥ ८ ॥

वसिष्ठ मुनि कहते हैं कि आँख और कान का अन्तर चार अङ्गुल, नीचे का ओंठ एक अङ्गुल और ऊपर का आधा अङ्गुल बनाना चाहिये ॥ ८ ॥

अर्धाङ्गुला तु गोच्छा वक्त्रं चतुरङ्गुलायतं कार्यम् ।
विपुलं तु सार्धमङ्गुलमव्यात्तं त्र्यङ्गुलं व्यात्तम् ॥ ९ ॥

आधा अङ्गुल विस्तार गोच्छा और चार अङ्गुल दैर्घ्य मुख बनावे । तथा डेढ अंगुल विस्तार अव्यात्त (अविस्तृत) मुख और तीन अङ्गुल विस्तार व्यात्त (नृसिंह आदि देवताओं का विस्तृत ) मुख बनावे ॥ ९ ॥

द्व्यङ्गुलतुल्यौ नासापुटौ च नासा पुटाग्रतो ज्ञेया ।
स्याद्द्व्यङ्गुलमुच्छ्रायश्चतुरङ्गुलमन्तरं चाक्ष्णोः ॥ १० ॥

नासिका के दोनों पुट दो दो अङ्गुल, पुटों के अग्र भाग से नासिका चार अङ्गुल, नासिका की ऊँचाई दो अङ्गुल और दोनों नेत्रों का अन्तर चार अङ्गुल जानना चाहिये ॥१०॥

द्व्यङ्गुलमितोऽक्षिकोशो द्वे नेत्रे तत्त्रिभागिका तारा ।
दृक्तारा पञ्चांशो नेत्रविकाशोऽङ्गुलं भवति ॥ ११ ॥

नेत्र का कोश दो-दो अङ्गुल, नेत्र के तृतीयांश समतारा, नेत्र के पञ्चमांश तुल्य दृक्तारा (नेत्र और तारा के मध्यवर्ती भाग), और नेत्र का विकाश एक अङ्गुल होता है॥११॥

पर्यन्तात् पर्यन्तं दश भ्रुवोऽर्द्धाङ्गुलं भ्रुवोर्लेखा ।
भ्रूमध्यं द्व्यङ्गुलकं भ्रूदैर्घ्येणाङ्गुलचतुष्कम् ॥ १२ ॥

एक भौं के अन्तभाग से दूसरे भौं के अन्तभाग तक दश अङ्गुल, भौं की चौडाई आधा अङ्गुल, भौं के मध्यभाग दो अङ्गुल और प्रत्येक भौं की लम्बाई चार अङ्गुल बनानी चाहिये ॥ १२ ॥

कार्या तु केशरेखा भ्रूबन्धसमाङ्गुलार्धविस्तीर्णा ।
नेत्रान्ते करवीरकमुपन्यसेदङ्गुलप्रमितम् ॥ १३ ॥

बत्तीस अङ्गुल लम्बा और चौदह अङ्गुल चौडा शिर बनाना चाहिये । चित्र में केवल बारह अङ्गुल शिर दिखाई देता है। शेष बीस अङ्गुल पिछला भाग नहीं दिखाई देता ॥१३॥

द्वात्रिंशत्परिणाहाच्चतुर्दशायामतोऽङ्गुलानि शिरः ।
द्वादश तु चित्रकर्मणि दृश्यन्ते विंशतिरदृश्याः ॥ १४ ॥

माथे पर भ्रूबन्ध के समान आधा अङ्गुल चौडी केशरेखा और नेत्र के अन्त में एक अङ्गुल तुल्य करवीरक ( दूषिका ) बनावे ॥ १४ ॥

नग्नजित् आचार्य के मत से प्रतिमा निर्माण प्रकार—

आस्यं सकेशनिचयं षोडश दैर्घ्येण नग्नजित्प्रोक्तम् ।
ग्रीवा दश विस्तीर्णा परिणाहाद्विंशतिः सैका ॥ १५ ॥

नग्नजित् आचार्य ने केशरेखा सहित मुख का विस्तार सोलह अङ्गुल, ग्रीवा का विस्तार दश अङ्गुल और लम्बाई इक्कीस अङ्गुल कही है ॥ १५ ॥

कण्ठाद्द्वादश हृदयं हृदयान्नाभी च तत्प्रमाणेन ।
नाभीमध्यान्मेढ्रान्तरं च तत्तुल्यमेवोक्तम् ॥ १६ ॥

कण्ठ के अधोभाग से हृदय तक, हृदय से नाभि तक और नाभी के मध्य से लिङ्ग के मध्य तक बारह अङ्गुल का अन्तर रखना चाहिये ॥ १६ ॥

ऊरू चाङ्गुलमानैश्चतुर्युता विंशतिस्तथा जङ्घे ।
जानुकपिच्छे चतुरङ्गुले च पादौ च तत्तुल्यौ ॥ १७ ॥

ऊरु ( घुटनों का उपरी प्रदेश ) और जंघा ( जाँघ ) चौबीस चौबीस अङ्गुल, जानु ( घुटने ) और कपिच्छ चार चार अङ्गुल तथा पाँव की गाँठी से नीचे तक भी चार-चार अङ्गुल के बनावे ॥ १७ ॥

द्वादशदीर्घौ षट् पृथुतया च पादौ त्रिकायताङ्गुष्ठौ ।
पञ्चाङ्गुलपरिणाहौ प्रदेशिनी त्र्यङ्गुलं दीर्घा ॥ १८ ॥

बारह अङ्गुल लम्बे और छः अङ्गुल चौड़े पाँव, पाँव के अंगूठे तीन अङ्गुल लम्बे और प्रदेशिनी ( अंगूठे के समीप की अङ्गुली ) तीन अङ्गुल लम्बी बनावे ॥ १८ ॥

अष्टांशाष्टांशोनाः शेषाङ्गुल्यः क्रमेण कर्तव्याः ।
सचतुर्थभागमङ्गुलमुत्सेधोऽङ्गुष्ठकस्योक्तः ॥ १९ ॥

प्रदेशिनी से अष्टांश-अष्टांश कम करके क्रम से शेष तीन अङ्गुलियाँ बनावे। अंगूठे की ऊँचाई सवा अङ्गुल और शेष अङ्गुलियों की ऊँचाई इसीके अनुपात से कुछ-कुछ कम करके बनावे ॥ १९ ॥

अङ्गुष्ठनखः कथितश्चतुर्थभागोनमङ्गुलं तज्ज्ञैः ।
शेषनखानामर्धाङ्गुलं क्रमात् किञ्चिदूनं वा ॥ २० ॥

प्रतिमा के लक्षणों को जानने वालों ने अंगूठे के नख की लम्बाई पौन अङ्गुल, शेष अङ्गुलियों की लम्बाई आधा अङ्गुल अथवा कुछ कुछ कम करके नख बनावे जिससे कि सुन्दर दिखाई दे ॥ २० ॥

जङ्घाग्रे परिणाहश्चतुर्दशोक्तस्तु विस्तरात् पञ्च ।
मध्ये तु सप्त विपुला परिणाहात् त्रिगुणिताः सप्त ॥ २१ ॥

जाँघ के आगे के भाग की मोटाई चौदह अङ्गुल और विस्तार पाँच अङ्गुल तथा मध्यभाग का विस्तार आठ अङ्गुल और मोटाई इक्कीस अङ्गुल होती है ॥ २१ ॥

अष्टौ तु जानुमध्ये वैपुल्यं त्र्यष्टकं तु परिणाहः ।
विपुलौ चतुर्दशोरू मध्ये द्विगुणश्च तत्परिधिः ॥ २२ ॥

घुटने के मध्यभाग का विस्तार आठ अङ्गुल, मोटाई चौबीस अङ्गुल और ऊरु के मध्य का विस्तार चौदह अङ्गुल और परिधि अट्ठाईस अङ्गुल होती है ॥ २२ ॥

कटिरष्टादश विपुला चत्वारिंशच्चतुर्युता परिधौ ।
अङ्गुलमेकं नाभी वेधेन तथा प्रमाणेन ॥ २३ ॥

कमर की चौड़ाई अट्ठारह अङ्गुल और परिधि चवालीस अङ्गुल होती है तथा नाभि भाग का विस्तार और वेध एक-एक अङ्गुल का होता है ॥ २३ ॥

चत्वारिंशद्द्वियुता नाभीमध्येन मध्यपरिणाहः ।
स्तनयोः षोडश चान्तरमूर्ध्वं कक्ष्ये षडङ्गुलिके ॥ २४ ॥

नाभि स्थान की मोटाई बयालीस अङ्गुल, दोनों स्तनों का अन्तर सोलह अङ्गुल और स्तनों के ऊपर बगल में छः-छः अङ्गुल के कोण होते हैं ॥ २४ ॥

अष्टावंसौ द्वादश बाहू कार्यौ तथा प्रबाहू च ।
बाहू षड्विस्तीर्णौ प्रतिबाहू त्वङ्गुलचतुष्कम् ॥ २५ ॥

गरदन से लेकर दोनों कन्धों की लम्बाई आठ अङ्गुल तथा बारह अङ्गुल बाहु और प्रबाहु ( बाहु के समीपवर्ती बाहु ) बनानी चाहिये । बाहु का विस्तार छः अङ्गुल और प्रबाहु का चार अङ्गुल बनाना चाहिये ॥ २५ ॥

षोडश बाहू मूले परिणाहाद्द्वादशाग्रहस्ते च ।
विस्तारेण करतलं षडङ्गुलं सप्त दैर्घ्येण ॥ २६ ॥

बाहुमूल की मोटाई सोलह अङ्गुल, प्रकोष्ठ की मोटाई बारह अङ्गुल, हथेली की चौड़ाई छ अङ्गुल और लम्बाई सात अङ्गुल बनानी चाहिये ॥ २६ ॥

पञ्चाङ्गुलानि मध्या प्रदेशिनी मध्यपर्वदलहीना ।
अनया तुल्या चानामिका कनिष्ठा तु पर्वोना ॥ २७ ॥

मध्यमा पाँच अङ्गुल, प्रदेशिनी और अनामिका पर्व के आधे से रहित पाँच अङ्गुल और कनिष्ठिका एक पर्व से रहित पाँच अङ्गुल लम्बी होती है ॥ २७ ॥

पर्वद्वयमङ्गुष्ठः शेषाङ्गुल्यस्त्रिभिस्त्रिभिः कार्याः ।
नखपरिमाणं कार्यं सर्वासां पर्वणोऽर्धेन ॥ २८ ॥

अंगूठे में दो पर्व, शेष चार अङ्गुलियों में तीन-तीन पर्व बनावे । तथा अपने अपने पर्व के आधे के तुल्य नखों का परिमाण बनावे ॥ २८ ॥

प्रतिमा-स्वरूप का प्रदर्शन—

देशानुरूपभूषणवेषालङ्कारमूर्तिभिः कार्या ।
प्रतिमा लक्षणयुक्ता सन्निहिता वृद्धिदा भवति ॥ २९ ॥

प्रतिमा के भूषण, वेष, अलङ्कार और मूर्ति अपने अपने देश के अनुरूप बनावे क्योंकि शुभ लक्षणों से युत प्रतिमा सदा बनाने वाले की उन्नति करती है। यहाँ पर काश्यप—

द्वादशाङ्गुलकं वक्त्रं ललाटं चतुरङ्गुलम्। नासा ग्रीवा तु कर्तव्या तुल्या चैतत्प्रमाणतः॥
शङ्खान्तरं ललाटस्य ज्ञेयमष्टाङ्गुलं पृथु। हनुद्वयं तु चिबुकमङ्गुलद्वितयं स्मृतम्॥
चतुरङ्गुलिकौ कर्णौ भ्रुवावेव तथा स्मृते। द्व्यङ्गुलौ पृथुलौ कर्णौ भ्रूमध्यं तत्प्रमाणतः॥
कर्णनेत्रान्तरं कुर्यात्तत्सार्धं चतुरङ्गुलम्। अधरोऽङ्गुलमानं तु तदर्धेनोत्तरं स्मृतम्॥
चतुरङ्गुलकं वक्त्रं नासाग्रं द्व्यङ्गुलं स्मृतम्। नेत्रे द्व्यङ्गुलके दीर्घे तत्त्रिभागेन तारकः॥
ताराप़ञ्चमांशेन दृष्टिकाङ्गुलसम्मिता। द्व्यङ्गुलं चाक्षिपुटकं तथा नासापुटौ स्मृतौ॥
कर्णस्रोतोऽङ्गुलमितं सुकुमारं तथैव च। गोच्छा चाङ्गुलिका कार्या तत्समा केशरेखिका॥
द्व्यङ्गुलौ तु स्मृतौ शङ्खावायतौ चतुरङ्गुलौ। चतुर्दशाङ्गुलः शीर्षो द्वात्रिंशत् परिणाहतः॥
एकविंशत् स्मृता ग्रीवा विस्तारात् स्याद्दशाङ्गुला। कण्ठश्च हृदयं नाभिं मेढ्रं तद्द्वादशाङ्गुलम्॥
ऊरू जङ्घे चतुर्विंशा जानुनी चतुरङ्गुले। द्वादशाङ्गुलिकौ पादौ विस्तारात्तु षडङ्गुलौ॥
गुल्फादधोभागगतं चतुरङ्गुलमुच्यतम्। अङ्गुष्ठ त्र्यङ्गुलं दीर्घं पञ्चैव परिणाहतः॥
शेषाः पादानुसारेण परिमाणं प्रकल्पयेत्। जङ्घाग्रे परिधिर्ज्ञेयो ह्यङ्गुलानि चतुर्दश॥
ऊरू तद्द्विगुणौ प्रोक्तौ कटिस्तत्त्रिगुणा स्मृता। अङ्गुलं तु भवेन्नाभी वेधगाम्भीर्ययोरपि॥
नाभीमध्ये परीणाहश्चत्वारिंशद्द्विसंयुतः। षोडश स्तनयोर्मध्यं कण्ठे ऊर्ध्वं षडङ्गुले॥
अष्टाङ्गुलौ स्मृतौ स्कन्धौ बाहू विंशच्चतुर्युतौ। बाहू मूले षोडश स्यादग्रे द्वादश स्मृतः॥
षडङ्गुलं हस्ततलं सप्त दैर्घ्येण च स्मृतम्। पञ्चाङ्गुला भवेन्मध्या तर्जन्यर्धाङ्गुलोनिता॥
अनामिका च तत्तुल्या कनिष्ठा चाङ्गुलोनिता। सुरूपास्ताश्च कर्तव्या द्विपर्वाङ्गुष्ठिका स्मृता॥
त्रिपर्वाङ्गुलयः शेषा नखाः पर्वार्धविस्तृताः। देशवेषयुतान् हस्तान् सौम्यरूपांश्च कारयेत्॥
स्वरूपा लक्षणोपेता प्रतिमा वृद्धिदा भवेत्॥ २९॥

प्रतिमाओं का विशेष लक्षण—

दशरथतनयो रामो बलिश्च वैरोचनिः शतं विंशम्।
द्वादशहान्या शेषाः प्रवरसमन्यूनपरिमाणाः॥ ३०॥

दशरथ तनय राम और विरोचन के तनय बलि की प्रतिमा एक सौ बीस अङ्गुल लम्बी बनानी चाहिये। शेष सब प्रतिमा एक सौ आठ अङ्गुल लम्बी उत्तम, छियानबे अङ्गुल लम्बी मध्यम और चौरासी अङ्गुल लम्बी अधम होती है॥ ३०॥

भगवान् विष्णु की प्रतिमा का स्वरूप—

कार्योऽष्टभुजो भगवांश्चतुर्भुजो द्विभुज एव वा विष्णुः।
श्रीवत्साङ्कितवक्षाः कौस्तुभमणिभूषितोरस्कः॥ ३१॥
अतसीकुसुमश्यामः पीताम्बरनिवसनः प्रसन्नमुखः।
कुण्डलकिरीटधारी पीनगलोरःस्थलांसभुजः॥ ३२॥
खड्गगदाशरपाणिर्दक्षिणतः शान्तिदश्चतुर्थकरः।
वामकरेषु च कार्मुकखेटकचक्राणि शंखश्च॥ ३३॥
अथ च चतुर्भुजमिच्छति शान्तिद एको गदाधरश्चान्यः।

दक्षिणपार्श्वे त्वेवं वामे शंखश्च चक्रं च ॥ ३४ ॥
द्विभुजस्य तु शान्तिकरो दक्षिणहस्तोऽपरश्च शंखधरः ।
एवं विष्णोः प्रतिमा कर्तव्या भूतिमिच्छद्भिः ॥ ३५ ॥

विष्णु की प्रतिमा अष्टभुज, चतुर्भुज या द्विभुज बनावे, उनके वक्षस्थल को श्रीवत्स चिह्न और कौस्तुभ मणि से शोभित करे। अतसी पुष्प के समान श्याम वर्ण, पीताम्बर पहनी हुई प्रसन्न मुख, पुष्ट कण्ठ, वक्षःस्थल, कन्धा और भुजावाली, दाहिने तीन हाथों में खड्ग, गदा और शर धारण की हुई, चौथा हाथ अभय मुद्रा से युत, बाईं तरफ के चार हाथों से धनुष, ढाल, चक्र और शंख धारण की हुई अष्टभुज विष्णु की प्रतिमा बनावे। चतुर्भुज विष्णु की प्रतिमा बनाना चाहे तो दाहिने तरफ के एक हाथ में अभय मुद्रा युत, दूसरे में गदा धारण की हुई, बाईं तरफ के एक हाथ में शंख और दूसरे में चक्र धारण की हुई मूर्ति बनावे। द्विभुज प्रतिमा बनाना चाहे तो दाहिने हाथ में अभय मुद्रा और बाँये में शंख धारण की हुई मूर्ति बनावे। ऐश्वर्य को चाहने वाले मनुष्य इस तरह विष्णु की प्रतिमा बनावें ॥ ३१-३५ ॥

बलदेव की प्रतिमा का स्वरूप—

बलदेवो हलपाणिर्मदविभ्रमलोचनश्च कर्तव्यः ।
बिभ्रत्कुण्डलमेकं शंखेन्दुमृणालगौरतनुः ॥ ३६ ॥

बलदेव की प्रतिमा के एक हाथ में हल धारण करावे, मद से चलायमान नेत्र बनावे, एक कान में कुण्डल धारण करावे तथा शंख, चन्द्र या मृणाल के समान सफेद वर्ण बनावे ॥ ३६ ॥

एकानंशा देवी की प्रतिमा का स्वरूप—

एकानंशा कार्या देवी बलदेवकृष्णयोर्मध्ये ।
कटिसंस्थितवामकरा सरोजमितरेण चोद्वहती ॥ ३७ ॥
कार्या चतुर्भुजा या वामकराभ्यां सपुस्तकं कमलम् ।
द्वाभ्यां दक्षिणपार्श्वे वरमर्थिष्वक्षसूत्रं च ॥ ३८ ॥
वामेऽथाष्टभुजायाः कमण्डलुश्चापमम्बुजं शास्त्रम् ।
वरशरदर्पणयुक्ताः सव्यभुजाः साक्षसूत्राश्च ॥ ३९ ॥

बलदेव और कृष्ण की प्रतिमा के मध्य में एकानंशा नाम की देवी की प्रतिमा बनावे। उसका बाँया हाथ कमर पर रक्खे और दाहिने हाथ में कमल धारण करावे। चतुर्भुजा एकानंशा देवी के बाईं तरफ एक हाथ में पुस्तक और दूसरे में कमल तथा दाईं तरफ एक हाथ में वर देने वाली मुद्रा और दूसरे में माला धारण करावे। अष्टभुजा एकानंशा देवी की मूर्ति के बायें चार हाथों में क्रम से कमण्डलु, धनुष, कमल और पुस्तक तथा दाहिने चार हाथों में क्रम से वर देने वाली मुद्रा, बाण, दर्पण और अक्षसूत्र धारण करावे ॥

साम्ब और प्रद्युम्न की प्रतिमा का स्वरूप—

शाम्बश्च गदाहस्तः प्रद्युम्नश्चापभृत् सुरूपश्च ।
अनयोः स्त्रियौ च कार्ये खेटकनिस्त्रिंशधारिण्यौ ॥ ४० ॥

शाम्ब की प्रतिमा को गदा और प्रद्युम्न की प्रतिमा को धनुष धारण करावे, इन दोनों प्रतिमाओं को द्विभुज तथा सुन्दर बनावे तथा इन दोनों की स्त्रियों की प्रतिमा बनावे जिनके हाथ में खेटक ( फर ) और खड्ग धारण करावे ॥ ४० ॥

ब्रह्मा और कार्तिकेय की प्रतिमा का स्वरूप—

ब्रह्मा कमण्डलुकरश्चतुर्मुखः पङ्कजासनस्थश्च ।
स्कन्दः कुमाररूपः शक्तिधरो बर्हिकेतुश्च ॥ ४१ ॥

ब्रह्मा की मूर्ति के एक हाथ में कमण्डलु धारण करावे, चार मुख बनावे और कमल पुष्प के आसन पर बैठावे । कार्तिकेय को बालक के स्वरूप का बनावे, हाथ में शक्ति ( बर्छी ) और मयूर युक्त ध्वजा धारण करावे ॥ ४१ ॥

इन्द्र की प्रतिमा का स्वरूप—

शुक्लश्चतुर्विषाणो द्विपो महेन्द्रस्य वज्रपाणित्वम् ।
तिर्यग्ललाटसंस्थं तृतीयमपि लोचनं चिह्नम् ॥ ४२ ॥

इन्द्र के हाथी (ऐरावत) की प्रतिमा सफेद और चार दाँतों से युत बनावे, तथा इन्द्र की प्रतिमा के हाथ में वज्र धारण करावे और ललाटके मध्यमें तिरछा तीसरा नेत्र बनावे॥४२॥

शिव की प्रतिमा का स्वरूप—

शम्भोः शिरसीन्दुकला वृषध्वजोऽक्षि च तृतीयमपि चोर्ध्वम् ।
शूलं धनुः पिनाकं वामार्धे वा गिरिसुतार्धम् ॥४३॥

शिव जी की प्रतिमा के मस्तक पर चन्द्रकला बनावे, ध्वजा में वृष का चिह्न बनावे, ललाट में खड़ा तीसरा नेत्र बनावे, एक हाथ में त्रिशूल और दूसरे में पिनाक नामक धनुष धारण करावे अथवा बाईं तरफ आधे भाग में पार्वती की प्रतिमा बनावे ॥ ४३ ॥

बुद्ध की प्रतिमा का स्वरूप—

पद्माङ्कितकरचरणः प्रसन्नमूर्तिः सुनीचकेशश्च ।
पद्मासनोपविष्टः पितेव जगतो भवति बुद्धः ॥ ४४ ॥

बुद्ध की प्रतिमा के हाथ और पाँव में कमल का चिह्न, प्रसन्न, बहुत छोटे-छोटे सिर के बालों से युत, पद्मासन से बैठी हुई और संसार के पिता के समान दिखाई देने वाली प्रतिमा बनावे ॥ ४४ ॥

जिन की प्रतिमा का लक्षण—

आजानुलम्बबाहुः श्रीवत्साङ्कः प्रशान्तमूर्तिश्च ।
दिग्वासास्तरुणो रूपवांश्च कार्योऽर्हतां देवः ॥ ४५ ॥

जानु तक लम्बी भुजाओं से युत, श्रीवत्स चिह्न से शोभित, शान्त, दिगम्बर, तरुण और सुन्दर जिन की प्रतिमा बनावे ॥ ४५ ॥

सूर्य की प्रतिमा का लक्षण—

नासाललाटजङ्घोरुगण्डवक्षांसि चोन्नतानि रवेः ।
कुर्यादुदीच्यवेषं गूढं पादादुरो यावत् ॥ ४६ ॥

बिभ्राणः स्वकररुहे बाहुभ्यां पङ्कजे मुकुटधारी ।
कुण्डलभूषितवदनः प्रलम्बहारो वियद्गवृतः ॥ ४७ ॥
कमलोदरद्युतिमुखः कंचुकगुप्तः स्मितप्रसन्नमुखः ।
रत्नोज्वलप्रभामण्डलश्च कर्तुः शुभकरोऽर्कः ॥ ४८ ॥

सूर्य की प्रतिमा के नासिका, ललाट, जङ्घा, ऊरू, गाल और वक्षःस्थल ऊँचा, उत्तर देश वासियों की तरह वेष, पाँव से लेकर छाती तक चोलक से गुप्त, दोनों भुजाओं में दो नख रूप कमलों से युत, शिर पर मुकुट, कानों में कुण्डल, गले में वियद्ग (सारसन) युक्त हार, कमलोदर के समान मुखकान्ति, कंचुक से आच्छादित शरीर, ईषद् हास्य युक्त प्रसन्न मुख और रत्नों से दीप्यमान कान्ति बनावे। इस तरह बना हुआ सूर्य बनाने वाले का शुभ करता है ॥ ४६-४८ ॥

सूर्य की उद्देश्य करके सब प्रतिमाओं का शुभाशुभ—

सौम्या तु हस्तमात्रा वसुदा हस्तद्वयोच्छ्रिता प्रतिमा ।
क्षेमसुभिक्षाय भवेत् त्रिचतुर्हस्तप्रमाणा या ॥ ४९ ॥
नृपभयमत्यङ्गायां हीनाङ्गायामकल्यता कर्तुः ।
शातोदर्यां क्षुद्भयमर्थविनाशः कृशाङ्गायाम् ॥ ५० ॥
मरणं तु सक्षतायां शस्त्रनिपातेन निर्दिशेत् कर्तुः ।
वामावनता पत्नीं दक्षिणविनता हिनस्त्यायुः ॥ ५१ ॥
अन्धत्वमूर्ध्वदृष्टया करोति चिन्तामधोमुखी दृष्टिः ।
सर्वप्रतिमास्वेवं शुभाशुभं भास्करोक्तसमम् ॥ ५२ ॥

एक हाथ ऊँची सूर्य की प्रतिमा शुभ, दो हाथ ऊँची धन देने वाली तथा तीन हाथ ऊँची प्रतिमा क्षेम और सुभिक्ष के लिये होती है। अधिक अङ्ग वाली प्रतिमा राजा से भय, हीनाङ्ग प्रतिमा बनाने वाले को रोगी, कृश उदर वाली प्रतिमा क्षुधा का भय और कृश अङ्ग वाली प्रतिमा धन का नाश करती है। क्षत प्रतिमा बनाने वाले की शस्त्र से मृत्यु, बायीं ओर झुकी हुई प्रतिमा बनाने वाले की पत्नी का नाश और दाहिनी तरफ झुकी हुई प्रतिमा आयु का नाश करती है। प्रतिमा की दृष्टि ऊपर की तरफ हो तो बनाने वाले को अन्धा और नीचे की तरफ हो तो बनाने वाले को चिन्तित करती है। यह सूर्य की प्रतिमा के सम्बन्ध में उक्त शुभाशुभ फल अन्य प्रतिमाओं में भी जाने ॥

प्रशस्त शिवलिङ्ग का निर्माण व स्थापन प्रकार—

लिङ्गस्य वृत्तपरिधिं दैर्घ्येणासूत्र्य तत्त्रिधा विभजेत् ।
मूले तच्चतुरस्रं मध्ये त्वष्टाश्रि वृत्तमतः ॥ ५३ ॥
चतुरस्रमवनिखाते मध्यं कार्यं तु पिण्डिकाश्वभ्रे ।
दृश्योच्छ्रायेण समा समन्ततः पिण्डिका श्वभ्रात् ॥ ५४ ॥

लिङ्ग की परिधि को लम्बाई में सूत से नाप कर उसके तुल्य पत्थर, लकड़ी या मणि का लिङ्ग बनावे, उसको तीन भाग करके मूल के प्रथम भाग चतुस्र, मध्य भाग अष्टास्र और ऊपर के भाग को गोल बनावे। चतुरस्र भाग को भूमि में गाड़े, अष्टास्र भाग को पिण्डिका ( जलहरी = जलधरी ) के गढ़े में रक्खे और वर्तुल भाग को ऊपर रक्खे। ऊपर के इस वर्तुल भाग की ऊँचाई के तुल्य गढ़े के चारों ओर पीठिका बनावे ॥ ५३-५४ ॥

अविहित शिवलिङ्ग स्थापन से दोष—

कृशदीर्घं देशघ्नं पार्श्वविहीनं पुरस्य नाशाय।
यस्य क्षतं भवेन्मस्तके विनाशाय तल्लिङ्गम् ॥ ५५ ॥

यदि शिवलिंग पतला या लम्बा हो तो देश का नाश, दोनों तरफ से खण्डित हो तो नगर का नाश और क्षत मस्तक वाला होतो स्वामी का नाश करता है ॥ ५५ ॥

मातृगण की प्रतिमा का लक्षण—

मातृगणः कर्तव्यः स्वनामदेवानुरूपकृतचिह्नः।
रेवन्तोऽश्वारूढो मृगयाक्रीडादिपरिवारः ॥ ५६ ॥

मातृगणों की प्रतिमा अपने अपने नाम में जो देवता हों उनके सदृश बनावे, जैसे ब्रह्मा के तुल्य ब्राह्मी की, इन्द्र के तुल्य इन्द्राणी की, शिव के तुल्य शिवा की इत्यादि बनावे। परन्तु इन प्रतिमाओं में स्तन शोभा, मध्य में कृश और पृथु नितम्ब भी बना दे, जिससे कि स्त्री की शोभा प्रतिमा में आ जाय। तथा घोड़े पर चढ़ी हुई और मृगया रूप क्रीडा में रत परिवार वाली रेवन्त ( सूर्य के पुत्र ) की प्रतिमा बनावे ॥ ५६ ॥

यम, वरुण और कुबेर की प्रतिमा का लक्षण—

दण्डी यमो महिषगो हंसारूढश्च पाशभृद्वरुणः।
नरवाहनः कुबेरो वामकिरीटी बृहत्कुक्षिः ॥ ५७ ॥

यम की प्रतिमा को हाथ में दण्ड देकर भैंस पर चढ़ावे। वरुण की प्रतिमा को हंस पर चढ़ा कर हाथ में पाश धारण करावे। कुबेर की प्रतिमा मनुष्य पर चढ़ी हुई, बायीं ओर झुकी हुई किरीट वाली और बड़े उदर वाली बनावे ॥ ५७ ॥

गणेश की प्रतिमा का लक्षण—

प्रमथाधिपो गजमुखः प्रलम्बजठरः कुठारधारी स्यात्।
एकविषाणो बिभ्रन्मूलककन्दं सुनीलदलकन्दम् ॥ ५८ ॥

हाथी के समान मुख वाली, लम्बे उदर वाली, कुठार धारिणी, एक दाँत वाली और मूलकन्द तथा सुनीलदलकन्द धारण की हुई गणेश की प्रतिमा बनावे। यहाँ काश्यप—

एकदंष्ट्रो गजमुखश्चतुर्बाहुर्विनायकः। लम्बोदरः स्थूलदेहो नेत्रत्रयविभूषितः ॥
नवकुवलयकान्तिमक्षमाला कमलकमण्डलुदर्पणाग्रहस्ताम्।
प्रणमतवरपीनपीठपद्मासनसुसितां परमेश्वरीं विलग्नाम् ॥
ब्रह्मा चतुर्मुखो दण्डी कृष्णाजिनकमण्डली। विष्णुश्चतुर्भुजः शार्ङ्गी शङ्खचक्रगदाधरः।
श्रीवत्साङ्कः पीतवासा वनमालाविभूषितः ॥
नरसिंहः स्थूलदेही रोमावर्तविभूषितः। उद्घाटितमुखः स्रग्वी वह्निकान्तिर्बृहद्भुजः ॥
वराहः सूकरमुखश्चतुर्बाहुर्विभूषितः। नीलाञ्जनचयप्रख्यो व्यानशाख्यः सुलोचनः ॥

ईश्वरो जटिलस्त्र्यक्षो वृषचन्द्राङ्कभूषितः । उरगेन्द्रोपवीती च कृत्तिवासाः पिनाकदृक् ॥
चण्डिकाष्टादशभुजा सर्वप्रहरणान्विता । त्र्यक्षा सिंहरता धन्या महिषासुरसूदिनी ॥
मयूरवाहनः स्कन्दः शक्तिकुक्कुटधारकः । सुरूपदेहो विक्रान्तो देवः सेनापतिः शिशुः ॥
आदित्यस्तरुणः स्रग्वी कवची खड्गधृत्तथा । तेजस्वी पङ्कजकरः षड्वर्गश्च किरीटवान् ॥
ऐरावतश्चतुर्दन्तः श्वेतगात्रो महागजः । तदारूढो महेन्द्रस्तु वज्रहस्तो महाबलः ॥
तिर्यग्ललाटगं नेत्रं तृतीयं तस्य कारयेत् । नीललोहितवर्णा च शची तस्य समीपगा ॥
एवं देवगणाः सर्वे स्वायुधाभरणोज्ज्वलाः । कर्तव्याः स्वस्वरूपाश्च सम्पूर्णाः शुभलक्षणाः ॥
हस्तमात्रा भवेत्सौम्या द्विहस्ता धनप्रदा । सुभिक्षक्षेमदा पुण्या त्रिहस्ता तु चतुष्करा ॥
वैकल्यं कुरुते हीना कृशाङ्गी देहनाशिनी । मरणं सव्रणायां तु सुदीर्घा वित्तनाशिनी ॥
वामे नता हन्ति पत्नीं कर्तुर्दक्षिणभागगा । ऊर्ध्वदृष्टिर्नेत्ररोगं गोकर्णा स्यादधोमुखी ॥
सुरूपा शुभमार्गेण सर्वाभरणभूषिता । स्वायुधैश्च समायुक्ता कर्तव्या प्रतिमा शुभा ॥ ५८ ॥

इति विमला हिन्दी टीकायां प्रतिमालक्षणाध्यायोऽष्टपञ्चाशत्तमः ॥ ५८ ॥



## अथ वनसम्प्रवेशाध्यायः

वनमें प्रथम कर्तव्य—

कर्तुरनुकूलदिवसे दैवज्ञविशोधिते शुभनिमित्ते ।
मङ्गलशकुनैः प्रास्थानिकैश्च वनसम्प्रवेशः स्यात् ॥ १ ॥

प्रतिमा बनाने वाले के अनुकूल दिन में, दैवज्ञ के द्वारा विशोधित मुहूर्त में, यात्रा प्रकरण में विहित शुभ शकुन को देख कर प्रतिमा बनाने के हेतु लकड़ी लाने के लिये वन में प्रवेश करे ॥ १ ॥

वर्जनीय और अवर्जनीय वृक्ष—

पितृवनमार्गसुरालयवल्मीकोद्यानतापसाश्रमजाः ।
चैत्यसरित्सङ्गमसम्भवाश्च घटतोयसिक्ताश्च ॥ २ ॥
कुब्जानुजातवल्लीनिपीडिता वज्रमारुतोपहताः ।
स्वपतितहस्तिनिपीडितशुष्काग्निप्लुष्टमधुनिलयाः ॥ ३ ॥
तरवो वर्जयितव्याः शुभदाः स्युः स्निग्धपत्रकुसुमफलाः ।
अभिमतवृक्षं गत्वा कुर्यात्पूजां सबलिपुष्पाम् ॥ ४ ॥

श्मशान के मार्ग, देवालय, वल्मीक, उपवन और तपस्वियों के आश्रम में उत्पन्न, चैत्य ( प्रधान ), नदियों के सङ्गम स्थान में उत्पन्न, घड़ों के जल से सिंचे हुये, कुबड़े अन्य वृक्षों के संयोग से पीड़ित, लताओं से पीड़ित, बिजली से भग्न, वायु से भग्न, हाथियों से भग्न, सूखे, अग्नि से दग्ध और मधुमक्खियों के छत्ते वाले वृक्षों को त्याग देना चाहिये। तथा स्निग्ध पत्ते, फूल और फल वाले वृक्ष शुभ होते हैं। इस तरह अभीष्ट वृक्ष के पास में जाकर बलि और पुष्पों के द्वारा उस की पूजा करे ॥ २-४ ॥

ब्राह्मण आदि वर्णों के लिये शुभ वृक्ष—

सुरदारुचन्दनशमीमधूकतरवः शुभाद्विजातीनाम् ।

क्षत्रस्यारिष्टाश्वत्थखदिरबिल्वा विवृद्धिकराः ॥ ५ ॥
वैश्यानां जीवकखदिरसिन्धुकस्यन्दनाश्च शुभफलदाः ।
तिन्दुककेसरसर्जार्जुनाम्रशालाश्च शूद्राणाम् ॥ ६ ॥

देवदारु, चन्दन, शमी और महुआ ब्राह्मणों के लिये । नीम, पीपल, खैर और बेल क्षत्रियों के लिये । जीवक, खैर, सिंधुक और स्यन्दन वैश्यों के लिये । तेन्दू, नागकेसर, सर्ज, अर्जुन और साल शूद्रों के लिये शुभदायक है । यहाँ पर काश्यप—

सुरदारुः शमीवृक्षो मधूकश्चन्दनस्तथा । प्रतिष्ठार्थं ब्राह्मणानामेते प्रोक्ताः शुभावहाः ॥
अरिष्टाश्वत्थखदिरबिल्वा क्षत्रियजातिषु । जीवकः खदिरश्चैव सिन्धुकः स्यन्दनस्तथा ॥
वैश्यानां शुभदाः प्रोक्तास्तिन्दुकः केसरस्तथा । सर्जार्जुनाम्रशालाश्च शूद्राणां शुभदाः स्मृताः ॥

लिङ्गं वा प्रतिमा वा द्रुमवत् स्थाप्या यथादिशं यस्मात् ।
तस्माच्चिह्नयितव्या दिशो द्रुमस्योर्ध्वमथवाधः ॥ ७ ॥

वृक्ष की दिशाओं की तरह शिवलिङ्ग या प्रतिमा को स्थापित करे तथा वृक्ष के ऊर्ध्वभाग प्रतिमा के ऊर्ध्वभाग और वृक्ष के अधोभाग प्रतिमा के अधोभाग बनावे । अतः काटने से पहले ही वृक्ष में सब दिशाओं का चिह्न लगा देना चाहिये । यहाँ पर काश्यप—

वृक्षवत्प्रतिमा कार्या प्राग्भागाद्युपलक्षिता । पादा पादेषु कर्तव्याः शीर्षं मूर्ध्नि तु कारयेत् ॥ ७ ॥

वृक्ष काटने की विधि—

परमान्नमोदकौदनदधिपललोल्लोपिकादिभिर्भक्ष्यैः ।
मद्यैः कुसुमैर्धूपैर्गन्धैश्च तरुं समभ्यर्च्य ॥ ८ ॥
सुरपितृपिशाचराक्षसभुजगासुरगणविनायकाद्यानाम् ।
कृत्वा रात्रौ पूजां वृक्षं संस्पृश्य च ब्रूयात् ॥ ९ ॥

खीर, लड्डू, भात, दही, मांस, उल्लोपिका ( एक प्रकार की भोजन वस्तु ) आदि भक्ष्य वस्तु, मद्य, पुष्प और सुगन्ध द्रव्यों से वृक्ष की पूजा करे । रात में देवता, पितर, पिशाच, राक्षस, नाग, सुरगण, गणेश, आदि ( भूत, प्रेत, सिद्ध, विद्याधर और गन्धर्व ) की पूजा करके वृक्ष को स्पर्श करके वक्ष्यमाण मन्त्र पढ़े ॥ ८–९ ॥

मन्त्र के पद—

अर्चार्थममुकस्य त्वं देवस्य परिकल्पितः ।
नमस्ते वृक्ष पूजेयं विधिवत् सम्प्रगृह्यताम् ॥ १० ॥
यानीह भूतानि वसन्ति तानि बलिं गृहीत्वा विधिवत्प्रयुक्तम् ।
अन्यत्र वासं परिकल्पयन्तु क्षमन्तु तान्यद्य नमोऽस्तु तेभ्यः ॥ ११ ॥

हे वृक्ष ! अमुक देवता की पूजा के लिये कल्पित किये हुए आप को नमस्कार करता हूँ, विधिपूर्वक इस पूजा को ग्रहण करें । तथा इस वृक्ष पर जो प्राणी गण निवास करते हैं वे सब विधिपूर्वक इस पूजा को ग्रहण करके कहीं अन्यत्र निवासस्थान कल्पित करें, आज वे सब क्षमा करें, उनको नमस्कार करता हूँ ॥ १०–११ ॥

वृक्ष को काटने की विधि—

वृक्षं प्रभाते सलिलेन सिक्त्वा पूर्वोत्तरस्यां दिशि सन्निकृत्य।
मध्वाज्यदिग्धेन कुठारकेण प्रदक्षिणं शेषमतो निहन्यात्॥१२॥

प्रातःकाल जल से वृक्ष को सिंच कर शहद और घृत से चुपड़े हुए कुठार से पहले ईशान कोण में काट कर शेष प्रदक्षिण क्रम से काटे॥ १२॥

पतित वृक्ष से शुभाशुभ ज्ञान—

पूर्वेण पूर्वोत्तरतोऽथवोदक्पतेद्यदा वृद्धिकरस्तदा स्यात्।
आग्नेयकोणात्क्रमशोऽग्निदाहरुग्रोगरोगास्तुरगक्षयश्च॥ १३॥

यदि कटा हुआ वृक्ष पूरब, ईशान कोण या उत्तर दिशा में गिरे तो वृद्धि करने वाला होता है। अग्निकोण आदि पाँच दिशाओं में क्रम से अग्निदाह, रोग, रोग, रोग और घोड़े का नाश होता है अर्थात् अग्निकोण में अग्निदाह, दक्षिण में रोग, नैर्ऋत्यकोण में रोग, पश्चिम में रोग और वायव्यकोण में घोड़े का नाश होता है॥ १३॥

आचार्य का विशेष वक्तव्य—

यन्नोक्तमस्मिन् वनसम्प्रवेशे निपातविच्छेदनवृक्षगर्भाः।
इन्द्रध्वजे वास्तुनि च प्रदिष्टाः पूर्वं मया तेऽत्र तथैव योज्याः॥१४॥

इस वनसम्प्रवेश नामक अध्याय में वृक्ष के निपात, विच्छेदन, वृक्षगर्भ आदि जो मैंने नहीं कहे हैं उनको पूर्वकथित इन्द्रध्वजाध्याय और वास्तुविद्याध्याय में कथित की तरह समझना चाहिये॥ १४॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां वनसम्प्रवेशाध्याय एकोनषष्टितमः॥ ५९॥

---

## अथ प्रतिमाप्रतिष्ठापनाध्यायः

अधिवासन मण्डप का विधान—

दिशि याम्यायां कुर्यादधिवासनमण्डपं बुधः प्राग्वा।
तोरणचतुष्टययुतं शस्तद्रुमपल्लवच्छन्नम्॥ १॥
पूर्वे भागे चित्राः स्रजः पताकाश्च मण्डपस्योक्ताः।
आग्नेय्यां दिशि रक्ताः कृष्णाः स्युर्याम्यनैर्ऋत्योः॥ २॥
श्वेता दिश्यपरस्यां वायव्यायां तु पाण्डुरा एव।
चित्राश्चोत्तरपार्श्वे पीताः पूर्वोत्तरे कार्याः॥ ३॥

चार तोरणों से युत, प्रशस्त वृक्ष के पत्रों से आच्छादित अधिवासन (संस्कारविशेष) का मण्डप बनावे। मण्डप के पूर्व भाग में अनेक वर्ण की पुष्पमाला और पताका लगावे। तथा अग्निकोण में लाल, दक्षिण और नैर्ऋत्य कोण में काली, पश्चिम में सफेद, वायव्य कोण में पाण्डुर (कुछ सफेद), उत्तर में अनेक वर्णवाली और ईशान कोण में पीली पुष्पमाला और पताका लगावे॥ १-३॥

काष्ठ आदि की प्रतिमा का फल—

आयुःश्रीबलजयदा दारुमयी मृण्मयी तथा प्रतिमा ।
लोकहिताय मणिमयी सौवर्णी पुष्टिदा भवति ॥ ४ ॥
रजतमयी कीर्तिकरी प्रजाविवृद्धिं करोति ताम्रमयी ।
भूलाभं तु महान्तं शैली प्रतिमाथवा लिङ्गम् ॥ ५ ॥

लकड़ी और मिट्टी की प्रतिमा आयु, श्री, बल और विजय देती है। मणि की प्रतिमा लोगों के हित के लिये होती है। सोने की प्रतिमा पुष्टि को देती है। चाँदी की प्रतिमा यश को करती है। तांबे की प्रतिमा सन्तान की वृद्धि करती है। पत्थर की प्रतिमा या शिवलिङ्ग अत्यधिक भूमि का लाभ कराते हैं। यहाँ पर काश्यप—
यार्चा मृदारुसम्भूता साऽऽयुःश्रीबलदा मता। सौवर्णी पुष्टिदा ज्ञेया रत्नजा हितकारिणी।
राजती कीर्तिदा ज्ञेया ताम्रजा जनवर्धिनी। महत्करोति भूलाभं यार्चा पाषाणनिर्मिता ॥४-५॥

शङ्कूपहता प्रतिमा प्रधानपुरुषं कुलं च घातयति ।
श्वभ्रोपहता रोगानुपद्रवांश्च क्षयं कुरुते ॥ ६ ॥

किसी प्रकार की कील से पीड़ित प्रतिमा प्रधान पुरुष और सन्तान का नाश करती है। तथा किसी प्रकार के गड्ढे से युत प्रतिमा रोग, उपद्रव और मृत्यु को करती है।

यहाँ पर काश्यप—
यार्चा शङ्कूपहता सा तु प्रधानकुलनाशिनी। छिद्रेणोपहता या तु बहुदोषकरी मता ॥ ६ ॥

प्रतिमापूजन प्रकार—

मण्डपमध्ये स्थण्डिलमुपलिप्यास्तीर्य सिकतयाथ कुशैः ।
भद्रासनकृतशीर्षोपधानपादां न्यसेत्प्रतिमाम् ॥ ७ ॥

अधिवासन मण्डप के मध्य में बनाये हुये स्थण्डिल को लीप कर उस पर रेत और रेत के ऊपर कुशा बिछा कर उसके ऊपर प्रतिमा को सुला दें। प्रतिमा का शिर राजा के आसन पर और पाँव को तकिये पर रक्खे ॥ ७ ॥

प्लक्षाश्वत्थोदुम्बरशिरीषवटसम्भवैः कषायजलैः ।
मङ्गल्यसञ्ज्ञिताभिः सर्वौषधिभिः कुशाद्याभिः ॥ ८ ॥
द्विपवृषभोद्धतपर्वतवल्मीकसरित्समागमतटेषु ।
पद्मसरःसु च मृद्भिः सपञ्चगव्यैश्च तीर्थजलैः ॥ ९ ॥
पूर्वशिरस्कां स्नातां सुवर्णरत्नाम्बुभिश्च ससुगन्धैः ।
नानातूर्यनिनादैः पुण्याहैर्वेदनिर्घोषैः ॥ १० ॥

पाकर, पीपल, सिरस और वट के पत्तों के काढ़े से। मङ्गल संज्ञक (जया, जयन्ती, जीवन्ती, जीवपुत्री, पुनर्नवा, विष्णुक्रान्ता और लक्ष्मणा) सर्वौषधियों से। हाथी और घोड़े से उखाड़ी हुई, पर्वत की, वल्मीक की, नदियों के सङ्गम स्थान की और कमल युत सरोवर की मिट्टियों से। पञ्चगव्य युत तीर्थ के जल से तथा सुवर्ण और रत्नों के जल

से पूर्व दिशा में सिर है जिसका ऐसी प्रतिमा को स्नान करा कर सुगन्ध द्रव्य, अनेक प्रकार के तुरही आदि वाद्य, पुण्याहवाचन और वेदध्वनियों से पूजा करे ॥ ८-१० ॥

ऐन्द्र्यां दिशीन्द्रलिङ्गा मन्त्राः प्राग्दक्षिणेऽग्निलिङ्गाश्च ।

वक्तव्या द्विजमुख्यैः पूज्यास्ते दक्षिणाभिश्च ॥ ११ ॥

मुख्य ब्राह्मणों के द्वारा पूर्व दिशा में इन्द्र के और अग्नि कोण में अग्नि के मन्त्र जाप करावे। बाद यजमान उन ब्राह्मणों का दक्षिणा आदि से पूजन करे ॥ ११ ॥

यो देवः संस्थाप्यस्तन्मन्त्रैश्चानलं द्विजो जुहुयात् ।

अग्निनिमित्तानि मया प्रोक्तानीन्द्रध्वजोत्थाने ॥ १२ ॥

धूमाकुलोऽपसव्यो मुहुर्मुहुर्विस्फुलिङ्गकृन्न शुभः ।

होतुः स्मृतिलोपो वा प्रसर्पणं चाशुभं प्रोक्तम् ॥ १३ ॥

जिस देवता की प्रतिष्ठा होती हो उस देवता के मन्त्रों से ब्राह्मण के द्वारा हवन करावे। इन्द्रध्वजाध्याय में अग्नि के शुभाशुभ लक्षण हमने कहे हैं। यदि हवन के समय अग्नि धूमयुत हो, उसकी ज्वाला वामावर्त क्रम से घूमती हो, बार-बार शब्द करती हो या उसमें चिन्गारी उड़ती हो तो शुभ नहीं होता है। तथा यदि हवन करने वाले की स्मृति का लोप हो जाय या प्रसर्पण हो जाय (जहाँ पहले बैठा हो वहाँ से सरक जाय) तो शुभ नहीं होता है ॥ १२-१३ ॥

स्नातामभुक्तवस्त्रां स्वलङ्कृतां पूजितां कुसुमगन्धैः ।

प्रतिमां स्वास्तीर्णायां शय्यायां स्थापकः कुर्यात् ॥ १४ ॥

प्रतिष्ठा करने वाला पुरुष स्नान कराई हुई, वस्त्र पहनाई हुई, भूषण पहनाई हुई, पुष्प और सुगन्ध द्रव्यों से पूजी हुई प्रतिमा को सुन्दर बिछी हुई शय्या पर स्थापित करे ॥ १४ ॥

सुप्तां सगीतनृत्यैर्जागरणैः सम्यगेवमधिवास्य ।

दैवज्ञसम्प्रदिष्टे काले संस्थापनं कुर्यात् ॥ १५ ॥

सोई हुई प्रतिमा को गीत, नृत्य और जागरण के द्वारा अधिवासन करके दैवज्ञों के द्वारा प्रतिपादित मुहूर्त में उसकी प्रतिष्ठा करे ॥ १५ ॥

अभ्यर्च्य कुसुमवस्त्रानुलेपनैः शंखतूर्यनिर्घोषैः ।

प्रादक्षिण्येन नयेदायतनस्य प्रयत्नेन ॥ १६ ॥

कृत्वा बलिं प्रभूतं सम्पूज्य ब्राह्मणांश्च सभ्यांश्च ।

दत्त्वा हिरण्यशकलं विनिक्षिपेत्पिण्डिकाश्वभ्रे ॥ १७ ॥

स्थापकदैवज्ञद्विजसभ्यस्थपतीन् विशेषतोऽभ्यर्च्य ।

कल्याणानां भागी भवतीह परत्र च स्वर्गी ॥ १८ ॥

उस प्रतिमा का पुष्प, वस्त्र, चन्दन और सुगन्ध द्रव्यों से पूजन करके शंख और तुरही के शब्दों के साथ अधिवासन मण्डप से प्रदक्षिण क्रम से प्रासाद के अन्दर प्रवेश

करावे। बाद वहाँ पर अनेक प्रकार की बलि देकर वस्त्र, दक्षिणा आदि से सभ्यजनों का पूजन करके, सोने का टुकड़ा देकर पिण्डिका के गड्ढे में प्रतिमा का स्थापन करे। प्रतिष्ठा करने वाला मनुष्य ज्योतिषी, सभ्य मनुष्य, कारीगर इन सबों का विशेष रूप से पूजन करे। इस तरह करने वाला मनुष्य इस लोक में कल्याणों का भागी होता है और परलोक में स्वर्ग पाता है ॥ १६-१८ ॥

प्रतिमा प्रतिष्ठापन के अधिकारी—

विष्णोर्भागवतान् मगांश्च सवितुः शम्भोः सभस्मद्विजान् ।
मातृणामपि मण्डलक्रमविदो विप्रान् विदुर्ब्रह्मणः ।
शाक्यान् सर्वहितस्य शान्तमनसो नग्नान् जिनानां विदु-
र्ये यं देवमुपाश्रिताः स्वविधिना तैस्तस्य कार्या क्रिया ॥ १९ ॥

विष्णु की प्रतिष्ठा वैष्णव, सूर्य की प्रतिष्ठा मगब्राह्मण, शिव की प्रतिष्ठा भस्म लगाने वाले ब्राह्मण, मातृकाओं की प्रतिष्ठा मण्डल क्रम जानने वाले ब्राह्मण, ब्रह्मा की प्रतिष्ठा ब्राह्मण, जितेन्द्रिय बुद्ध की प्रतिष्ठा रक्तवस्त्रधारी और जिन की प्रतिष्ठा दिगम्बर क्षपणक करे। जो मनुष्य जिस देवता का परम उपासक हो वह उस देवता की क्रिया करे ॥ १९ ॥

प्रतिष्ठा का समय—

उदगयने सितपक्षे शिशिरगभस्तौ च जीववर्गस्थे ।
लग्ने स्थिरे स्थिरांशे सौम्यैर्धीधर्मकेन्द्रगतैः ॥ २० ॥
पापैरुपचयसंस्थैर्ध्रुवमृदुहरितिष्यवायुदेवेषु ।
विकुजे दिनेऽनुकूले देवानां स्थापनं शस्तम् ॥ २१ ॥

उत्तरायण में, शुक्ल पक्ष में, चन्द्र और गुरु के षड्वर्ग में, स्थिर लग्न में, स्थिर नवांश में, शुभग्रह पञ्चम, नवम, लग्न, चतुर्थ, सप्तम और दशम स्थान में हों, पापग्रह तृतीय, षष्ठ, दशम और एकादश में हों, तीनों उत्तरा, रोहिणी, मृगशिरा, रेवती, चित्रा, अनुराधा, श्रवण, पुष्य और स्वाती नक्षत्रों में, मंगल को छोड़कर शेष दिन में और प्रतिष्ठा करने वाले के शुभ करने वाले समय में देवता का स्थापन शुभ है ॥ २०-२१ ॥

उपसंहार में आचार्य का वक्तव्य—

सामान्यमिदं समासतो लोकानां हितदं मया कृतम् ।
अधिवासनसन्निवेशने सावित्रे पृथगेव विस्तरात् ॥ २२ ॥

यह संक्षेप में सामान्य रूप से प्रतिमा का प्रतिष्ठापन विधान मैंने कहा है। सूर्य की प्रतिमा का अधिवासन और प्रतिष्ठापन विधान सौर शास्त्र में अलग ही कहा है ॥२२॥

इति विमला हिन्दी टीकायां प्रतिमा प्रतिष्ठापनाध्यायः षष्टितम ॥ ६० ॥



## अथ गोलक्षणाध्यायः

इसमें पहले आगम प्रदर्शन—

पराशरः प्राह बृहद्रथाय गोलक्षणं यत् क्रियते ततोऽयम् ।
मया समासः शुभलक्षणास्ताः सर्वास्तथाप्यागमतोऽभिधास्ये ॥१॥

पराशर मुनि ने अपने शिष्य बृहद्रथ को जो गोलक्षण कहा है, यहाँ पर मैं उसका संक्षेप करता हूँ। यद्यपि सब गौ शुभ लक्षण वाली होती हैं तथापि मुनिप्रणीत शास्त्र से लेकर उनका शुभाशुभ लक्षण कहते हैं ॥ १ ॥

गौ के अशुभ लक्षण—

सास्राविलरूक्षाक्ष्यो मूषकनयनाश्च न शुभदा गावः ।
प्रचलच्चिपिटविषाणाः करटाः खरसदृशवर्णाश्च ॥ २ ॥
दशसप्तचतुर्दन्त्यः प्रलम्बमुण्डानना विनतपृष्ठ्यः ।
ह्रस्वस्थूलग्रीवा यवमध्या दारितखुराश्च ॥ ३ ॥
श्यावातिदीर्घजिह्वा गुल्फैरतितनुभिरतिबृहद्भिर्वा ।
अतिककुदाः कृशदेहा नेष्टा हीनाधिकाङ्ग्यश्च ॥ ४ ॥

आँसुओं से भरी आँख वाली, गँदली आँख वाली, रूखी आँख वाली, चूहे के समान आँख वाली, हिलते हुये सींग वाली, चपटे सींग वाली, कृष्ण, लोहित वर्ण वाली और गदहे के समान वर्ण वाली गौ शुभ देने वाली नहीं होती है। दश, सात या चार दाँत वाली, लम्बे मुख वाली, बिना सींग वाली, झुकी हुई पीठ वाली, छोटी तथा मोटी गरदन वाली, जौ के समान मध्य से मोटी, फटे हुये खुर वाली, श्याम रंग की लम्बी जिह्वा वाली, बहुत छोटे, बहुत बड़े या बहुत मोटे गुल्फ वाली, दुबली, कम अंग वाली या अधिक अङ्ग वाली गौ शुभ देने वाली नहीं होती है। यहाँ पर पराशर—

साश्रुणी लोचने यासां रूक्षाक्ष्ये च न ताः शुभाः। चलच्चिपिटशृङ्गाश्च करटा' खरसन्निभाः।
दशसप्तचतुर्दन्त्यो प्रलम्बवक्त्रा न ताः शुभाः। विषाणवर्जिता ह्रस्वाः पृष्ठमध्यातिमध्यता' ॥
ह्रस्वस्थूलगला याश्च यवमध्याःशुभा न ताः। भिन्नपादा बृहद्गुल्फा याश्च स्थूलतनुगुल्फकाः ॥
श्यावातिदीर्घजिह्वाश्च महत्ककुदसंयुताः। याश्चातिकृशदेहाश्च हीना अवयवैश्च याः ॥
न ताः शुभप्रदा गावो भर्तुर्यूथस्य नाशनाः ॥ २-४ ॥

बैल के अशुभ लक्षण—

वृषभोऽप्येवं स्थूलातिलम्बवृषणः शिराततक्रोडः ।
स्थूलशिराचितगण्डस्त्रिस्थानं मेहते यश्च ॥ ५ ॥
मार्जाराक्षः कपिलः करटो वा न शुभदो द्विजस्यैव ।
कृष्णोष्ठतालुजिह्वः श्वसनो यूथस्य घातकरः ॥ ६ ॥

पूर्व कथित लक्षणों से युक्त बैल भी शुभ नहीं होता है। तथा मोटे और लम्बे अण्डकोश वाला, शिराओं से व्याप्त पूर्व पादद्वय वाला, मोटी शिराओं से व्याप्त कपोल वाला, तीन स्थानों से मेहन करने वाला (जिसके नेत्रों से आँसू और शिश्न से मूत्र और पुरीष एक साथ

गिरता हो वह), बिल्ली के समान नेत्र वाला, पीला और कृष्णलोहित वर्ण वाला बैल ब्राह्मण को भी शुभ देने वाला नहीं होता है अन्य वर्णों की तो बात ही क्या। तथा जिसके ओठ, तालु या जीभ काले हैं और हाँफने वाला बैल अपने यूथ का नाश करता है ॥ ५-६ ॥

स्थूलशकृन्मणिशृङ्गः सितोदरः कृष्णसारवर्णश्च ।
गृहजातोऽपि त्याज्यो यूथविनाशावहो वृषभः ॥ ७ ॥

स्थूल गोबर, स्थूल लिङ्ग का अग्रभाग और स्थूल सींग वाला, सफेद पेट वाला और कृष्ण लोहित वर्ण वाला बैल यदि अपने घर में भी उत्पन्न हुआ हो तो भी उसका त्याग करना चाहिये। वह बैल भी यूथ का नाश करने वाला होता है ॥ ७ ॥

बैल के और अशुभ लक्षण—

श्यामकपुष्पचिताङ्गो भस्मारुणसन्निभो बिडालाक्षः ।
विप्राणामपि न शुभं करोति वृषभः परिगृहीतः ॥ ८ ॥

जिस बैल के देह में श्याम वर्ण के फूल के समान चिह्न हो, सफेद और लाल मिश्रित वर्ण हो और बिल्ली के समान नेत्र हो, ग्रहण किया हुआ ऐसा बैल ब्राह्मणों का भी शुभ नहीं करता है ॥ ८ ॥

ये चोद्धरन्ति पादान् पङ्कादिव योजिताः कृशग्रीवाः ।
कातरनयना हीनाश्च पृष्ठतस्ते न भारसहाः ॥ ९ ॥

गाड़ी आदि में जोड़ा हुआ बैल कर्दम में गड़े हुये पाँव को उठाने की तरह पाँव उठाता हो वह, दुर्बल ग्रीवा वाला और छोटी या दबी हुई पीठ वाला बैल भार उठाने में समर्थ नहीं होता है। वहाँ पर पराशर—

आपादश्वादपिङ्गाः कृष्णपुष्पचिताश्च ये। मार्जारकपिलाक्षाश्च दुर्बला यूथघातिनः ॥
पङ्कादिवात्तौ पादानुद्धरन्तो व्रजन्ति ये। अधूर्वहा भवन्त्येते भारास्वति विगर्हिताः ॥ ९ ॥

शुभ बैल के लक्षण—

मृदुसंहतताम्रोष्ठास्तनुस्फिजस्ताम्रतालुजिह्वाश्च ।
ह्रस्वतनूच्चश्रवणाः सुकुक्षयः स्पृष्टजंघाश्च ॥ १० ॥
आताम्रसंहतखुरा व्यूढोरस्का बृहत्ककुद्युक्ताः ।
स्निग्धश्लक्ष्णतनुत्वग्रोमाणस्ताम्रतनुशृङ्गाः ॥ ११ ॥
तनुभूस्पृग्वालधयो रक्तान्तविलोचना महोच्छ्वासाः ।
सिंहस्कन्धास्तन्वल्पकम्बलाः पूजिताः सुगमाः ॥ १२ ॥

कोमल, मिले हुये और ताम्र वर्ण के समान ओठ वाले, छोटी कटिस्थ मांस पिण्ड वाले, ताम्र वर्ण के तालु और जीभ वाले, छोटे-पतले तथा ऊँचे कान वाले, सुन्दर पेट वाले, सीधी जघा वाले, ताम्र वर्ण के मिले हुये खुर वाले, मजबूत छाती वाले, बड़ी थूही वाले, चिकने, कोमल तथा पतले त्वचा और रोम वाले, ताम्र वर्ण के सींग तथा शरीर वाले, पतली और भूमि को स्पर्श करने वाली पूँछ वाले, लाल नेत्रान्त वाले, अधिक साँस लेने वाले, सिंह के समान कंधा वाले, पतले और छोटे गल कम्बल वाले और सुन्दर गति वाले बैल अच्छे होते हैं ॥ १०-१२ ॥

वामावर्त्तैर्वामे दक्षिणपार्श्वे च दक्षिणावर्त्तैः।
शुभदा भवन्त्यनडुहो जङ्घाभिश्चैणकनिभाभिः॥ १३॥

जिनके वाम पार्श्व में वामावर्त और दक्षिण पार्श्व में दक्षिणावर्त रोमों से युक्त हो तथा जिनकी जंघा ऐणक (मृग) की जघा के समान हो ऐसे बैल शुभ होते हैं॥ १३॥

वैदूर्यमल्लिकाबुद्बुदेक्षणाः स्थूलनेत्रपक्ष्माणः।
पार्ष्णिभिरस्फुटिताभिः शस्ताः सर्वे च भारसहाः॥ १४॥

वैदूर्य मणि, मल्लिका (बेला) पुष्प, या जल बुद्बुद के समान नेत्र वाले, स्थूल नेत्र और शरीर वाले, खुर के पिछले भाग फूटे न हों ऐसे बैल शुभ तथा भार उठाने में समर्थ होते हैं। यहाँ पर शालिहोत्र—

शुक्लाभिपरिचित्ते यस्याम्लर्लोचने शुभे। मल्लिकाक्षो महाधन्य स महाकृष्णतारकः॥१४॥

घ्राणोद्देशे सवलिर्मार्जारमुखः सितश्च दक्षिणतः।
कमलोत्पललाक्षाभः सुवालधिर्वाजितुल्यजवः॥ १५॥
लम्बैर्वृषणैर्मेषोदरश्च संक्षिप्तवङ्क्षणाक्रोडः।
ज्ञेयो भाराध्वसहो जवेऽश्वतुल्यश्च शस्तफलः॥ १६॥

जिसके नाक के समीप वलि हो, बिल्ली के समान मुख हो, दाहिना भाग सफेद हो, कमल या लाख के समान कान्ति हो, अच्छी पूँछ हो, घोड़े के समान गति हो, लम्बे अण्डकोश हों, भेड़ के समान पेट हों, पिछली जङ्घा और अण्डकोश के मध्य भाग तथा अगली जङ्घाओं के मध्य भाग सङ्कुचित हो ऐसा बैल भार उठाने में तथा चलने में समर्थ होता है। तथा घोड़े के समान गति वाला बैल शुभ फल देने वाला होता है॥ १५-१६॥

सितवर्णः पिङ्गाक्षस्ताम्रविषाणेक्षणो महावक्त्रः।
हंसो नाम शुभफलो यूथस्य विवर्धनः प्रोक्तः॥ १७॥

सफेद वर्ण वाला, ताम्र वर्ण के सींग और आँख वाला तथा बड़े मुख वाला बैल हंस संज्ञक होता है। यह बैल शुभ फल देने वाला तथा यूथ को बढ़ाने वाला होता है॥ १७॥

भूस्पृग्वालधिराताम्रविषाणो रक्तदृक्ककुद्मांश्च।
कल्माषश्च स्वामिनमचिरात् कुरुते पतिं लक्ष्म्याः॥ १८॥

जिसकी पूँछ भूमि को छूती हो, ताम्र वर्ण के सींग हो, लाल आँख हो, ककुद् से युक्त हो और कल्माष (लाल सफेद और पीला मिश्रित) वर्ण हो ऐसा बैल शीघ्र अपने स्वामी को धनी बनाता है॥ १८॥

यो वा सितैकचरणैर्यथेष्टवर्णश्च सोऽपि शुभफलकृत्।
मिश्रफलोऽपि ग्राह्यो यदि नैकान्तप्रशस्तोऽस्ति॥ १९॥

किसी भी रंग के बैल के यदि चारों पाँव सफेद हों तो शुभ करने वाला होता है। यदि सर्वथा शुभ लक्षण युत बैल न मिले तो मिश्रित फल वाला भी ग्रहण करना चाहिये। परन्तु इसमें शुभ फल की मात्रा अधिक होनी चाहिये।

यहाँ पर पराशर—

मृदुसहतताम्रोष्ठास्तनुजिह्वास्तनुस्फिजः । वैदूर्यमधुवर्णैश्च अल्पबुद्बुदसन्निभैः ॥
रक्तस्निग्धैश्च नयनैस्तथा रक्तकनीनिकैः । सिंहस्कन्धा महोरस्का दृढपृष्ठाः ककुद्मिनः ॥
भूमौ कर्षति लाङ्गूलं प्रलम्बस्थूलवालधि । पुरस्तादुन्नता नीचाः पृष्ठतः सुसमाहिताः ॥
वृत्ताङ्गाः स्थूलगात्राश्च विस्तीर्णजघनाश्च ये । स्पष्टताम्रतनुश्लक्ष्णैः शफैरविरलैर्दृढैः ॥
समुद्रवरसस्थानैः समास्फुटितपार्ष्णिभिः । वृत्तस्थूलोद्गतग्रीवा ककुद्भिश्च समुच्छ्रितैः ॥
एते भारसहा ज्ञेया धुरि याने च पूजिताः । आवर्तैर्दक्षिणावर्तैर्युक्ता दक्षिणतश्च ये ॥
वामावर्तैर्वामतश्च संयुक्तास्तेऽपि पूजिताः । प्रलम्बवृषणोरश्चैव सचित्रोदरवल्गुनः ॥
विस्तीर्णवक्षो जघनो भारे याने च पूजितः । स्निग्धपिङ्गेक्षणश्वेततताम्रशृङ्गो महानसः ॥
स तु यो पद्मको नाम गोसहस्रप्रवर्धनः ॥ १९ ॥

इति हिन्दी विमला टीकायां गोलक्षणाध्याय एकषष्टितमः ॥ ६१ ॥



## अथ श्वलक्षणाध्यायः

कुत्ते का लक्षण—

पादाः पञ्चनखास्त्रयोऽग्रचरणः षड्भिर्नखैर्दक्षिण-
स्ताम्रोष्ठाग्रनसो मृगेश्वरगतिर्जिघ्रन् भुवं याति च ।
लाङ्गूलं ससटं दृगृक्षसदृशी कर्णौ च लम्बौ मृदू
यस्य स्यात् स करोति पोष्टुरचिरात्पुष्टां श्रियं श्वा गृहे ॥१॥

जिस कुत्ते के तीन पांवों में पांच २ नख और शेष आगे के दाहिने एक पांव में छ नख हों, ओंठ और नाक के आगे का भाग ताम्र वर्ण का हो, सिंह के समान गति हो, भूमि को सूंघता हुआ चलता हो, पूँछ बहुत बालों से युत हो, भालू के समान आँख हो तथा दोनों कान लम्बे और कोमल हों तो ऐसा कुत्ता अपने स्वामी के घर में परिपूर्ण लक्ष्मी करता है ॥

यहाँ पर गर्ग—

अथ पादा पञ्च नखा अग्रगो दक्षिणस्तथा । षण्नखस्ताम्रनासो यस्ताम्रोष्ठः सिंहविक्रमः ॥
महीं जिघ्रन् मुदा याति लाङ्गूलं जटिलं तथा । ऋक्षाभे चक्षुषी कर्णौ मृदू चातिप्रलम्बितौ ॥
स श्वा नृपस्य महतीं श्रियं यच्छति पोषितुः ॥ १ ॥

कुतिया का लक्षण—

पादे पादे पञ्च पञ्चाग्रपादे वामे यस्याः षण्नखा मल्लिकाक्ष्याः ।
वक्रं पुच्छं पिङ्गलालम्बकर्णा या सा राष्ट्रं कुक्कुरी पाति पुष्टा ॥ २ ॥

जिस कुतिया के तीन पाँवों में पाँच २ नख और अगले बाँये पाँव में छः नख हों, मल्लिका ( बेला पुष्प ) के समान आँख हो, टेढ़ी पूछ हो, पीला वर्ण हो और लम्बे कान हों तो ऐसी कुतिया अपने स्वामी के राज्य की रक्षा करती है ॥ २ ॥

इति विमला हिन्दी टीकायां श्वलक्षणाध्यायो द्विषष्टितम ॥ ६२ ॥



## अथ कुक्कुटलक्षणाध्यायः

इसमें पहले मुर्गे का शुभाशुभ लक्षण—

कुक्कुटस्त्वृजुतनूरुहाङ्गुलिस्ताम्रवक्त्रनखचूलिकः सितः ।
रौति सुस्वरमुषात्यये च यो वृद्धिदः स नृपराष्ट्रवाजिनाम् ॥ १ ॥

जिस मुर्गे के पंख और अङ्गुली सीधी हों, ताम्र वर्ण के मुँह, नह और चोटी हों, सफेद वर्ण हो, रात के आखिर में अच्छे स्वर से बोलता हो ऐसा मुर्गा राजा, राज्य और घोड़ों की वृद्धि करता है । यहाँ पर गर्ग—

श्वेतरताम्रनख: शुक्लस्ताम्राधरस्तनुवालधिः । अनाकृताङ्गुलिः स्वक्षरस्ताम्रचूडः प्रशस्यते ॥
अल्पालापी यवग्रीवो रुधिराभ: शुभानन: । प्रशस्तास्यः स्थूलशिरा हारिद्रचरणो द्विज: ॥
अत आरताम्रवक्त्राश्च स्निग्धवर्णाश्च पूजिताः । दीनाश्चैव विवर्णाश्च विस्वराश्च विगर्हिता: ॥

यवग्रीवो यो वा बदरसदृशो वापि विहगो
बृहन्मूर्धा वर्णैर्भवति बहुभिर्यश्च रुचिरः ।
स शस्तः सङ्ग्रामे मधुमधुपवर्णश्च जयकृ-
च्च शस्तो योऽतोऽन्यः कृशतनुरवः खञ्जचरणः ॥ २ ॥

जिस मुर्गे का कण्ठ जौ के समान हो, पके हुये बेर के समान वर्ण हो, बड़ा सिर हो और सफेद, पीला, लाल, काला आदि अनेक वर्णों से युत हो तो ऐसा मुर्गा युद्ध में शुभ होता है । तथा शहद या भ्रमर के समान वर्ण वाला मुर्गा भी युद्ध में विजय करता है । इससे भिन्न वर्ण वाला, दुर्बल शरीर वाला, मन्द शब्द करने वाला और लगड़ा मुर्गा अशुभ होता है ॥ २ ॥

कुक्कुटी च मृदुचारुभाषिणी स्निग्धमूर्तिरुचिराननेक्षणा ।
सा ददाति सुचिरं महीक्षितां श्रीयशोविजयवीर्यसम्पदः ॥ ३ ॥

जो मुर्गी कोमल और सुन्दर शब्द करती हो, स्निग्ध शरीर वाली हो और सुन्दर हो तो वह राजाओं को चिरकाल पर्यन्त लक्ष्मी, यश, विजय, बल और सम्पत्ति देती है ॥३॥

इति विमला हिन्दी टीकायां कुक्कुटलक्षणाध्यायस्त्रिषष्टितमः ॥ ६३ ॥



## अथ कूर्मलक्षणाध्यायः

कछुए का शुभ लक्षण—

स्फटिकरजतवर्णो नीलराजीविचित्रः
कलशसदृशमूर्तिश्चारुवंशश्च कूर्मः ।
अरुणसमवपुर्वा सर्षपाकारचित्रः
सकलनृपमहत्त्वं मन्दिरस्थः करोति ॥ १ ॥

स्फटिक या चाँदी के समान वर्ण वाला, नीली रेखाओं से चित्रित, कलश के समान आकृति वाला, सुन्दर पीठ की हड्डी वाला, लाल वर्ण वाला या सरसों के समान बिन्दुओं से चित्रित कछुआ राजा के महत्त्व को बढ़ाता है ॥ १ ॥

अञ्जनभृङ्गश्यामतनुर्वा बिन्दुविचित्रोऽव्यङ्गशरीरः ।
सर्पशिरा वा स्थूलगलो यः सोऽपि नृपाणां राष्ट्रविवृद्ध्यै ॥ २ ॥

अञ्जन या भ्रमर के समान श्याम वर्ण वाला, बिन्दुओं से चित्रित, सम्पूर्ण अङ्ग वाला और मोटे गले वाला कछुआ राजाओं का राज्य बढ़ाने के लिये होता है ॥ २ ॥

कच्छप का और शुभ लक्षण—

वैदूर्यत्विट् स्थूलकण्ठस्त्रिकोणो गूढच्छिद्रश्चोरुवंशश्च शस्तः ।
क्रीडावाप्यां तोयपूर्णे मणौ वा कार्यः कूर्मो मङ्गलार्थं नरेन्द्रैः ॥ ३ ॥

वैदूर्य मणि के समान कान्ति वाले, स्थूल कण्ठ वाला, त्रिभुजाकृति वाले, ढके हुये छिद्र वाले या सुन्दर पृष्ठ वंश वाले कच्छप को राजा मङ्गल के लिये अपने क्रीडावापी या जल पूर्ण मटके में रक्खे। यहाँ पर गर्ग—

शङ्खदर्भप्रतीकाशस्त्वथासौ रजतप्रभः। तथा वैदूर्यवर्णाभो यो भवेदष्टसर्पः ॥
पद्म वा कोकिलाभासो राजीवाभश्च यो भवेत्। पीतकाञ्चनवर्णस्तु पुण्डरीकसमप्रभः ॥
गोधामुख त्रिकोणं च तथा मण्डलवर्धनम्। स्त्रीपुत्रमतिदं विन्द्यात् कूर्मं राष्ट्रविवर्धनम् ॥ १ ॥

इति 'विमला' हिन्दी टीकायां कूर्मलक्षणाध्यायश्चतुःषष्टितमः ॥ ६४ ॥



## अथ छागलक्षणाध्यायः

छाग के शुभाशुभ लक्षण—

छागशुभाशुभलक्षणमभिधास्ये नवदशाष्टदन्तास्ते ।
धन्याः स्थाप्या वेश्मनि सन्त्याज्याः सप्तदन्ता ये ॥ १ ॥

बकरे का शुभाशुभ लक्षण कहते हैं। नव, दश या आठ दाँत वाले छाग शुभ होते हैं अतः उनको घर में रखने से शुभ होता है। तथा सात दाँत वाले छाग अशुभ होते हैं अतः उनका बहिष्कार करना चाहिये ॥ १ ॥

छाग के शुभ लक्षण—

दक्षिणपार्श्वे मण्डलमसितं शुक्लस्य शुभफलं भवति ।
ऋष्यनिभकृष्णलोहितवर्णानां श्वेतमतिशुभदम् ॥ २ ॥

जिस छाग के दक्षिण पार्श्व में श्वेत वर्ण के मण्डल हो, ऋष्य ( मृग विशेष ) के समान कृष्णलोहित वर्ण हो या काले या लाल वर्ण के होते हुये दक्षिण पार्श्व में श्वेत वर्ण के मण्डल हो तो शुभ होता है ॥ २ ॥

स्तनवदवलम्बते यः कण्ठेऽजानां मणिः स विज्ञेयः ।
एकमणिः शुभफलकृद्धन्यतमा द्वित्रमणयो ये ॥ ३ ॥

छागों के गले में स्तन की तरह जो लटका रहता है उसको मणि कहते हैं। एक मणि वाले शुभ और दो या तीन मणि वाले छाग अत्यन्त शुभ होते हैं ॥ ३ ॥

मुण्डाः सर्वे शुभदाः सर्वसिताः सर्वकृष्णदेहाश्च।
अर्धासिताः सितार्धा धन्याः कपिलार्धकृष्णाश्च ॥ ४ ॥

विना सींग वाले, सम्पूर्ण कृष्ण या श्वेत शरीर वाले, आधे काले और आधे श्वेत वर्ण वाले, आधे पीले और आधे काले रंग वाले ये सब छाग शुभ होते हैं ॥ ४ ॥

कुट्टक छाग के लक्षण—

विचरति यूथस्याग्रे प्रथमं चाम्भोऽवगाहते योऽजः।
[redacted] शुभः सितमूर्धा वा मूर्धनि वा कृत्तिका यस्य ॥ ५ ॥

अपने यूथ के आगे चलने वाला, सब से पहले पानी में घुसने वाला, श्वेत वर्ण के शिर वाला या कृत्तिका नक्षत्र की तरह छै बिन्दुओं से युत मस्तक वाला छाग शुभ होता है। ऐसे छाग को कुट्टक कहते हैं। यहाँ पर गर्ग—

यूथाग्रे यश्च चरति यश्चादौ स्पृशते जलम्। मूर्ध्नि षट् तिलका यस्य सोऽजो यूथविवर्धनः ॥५॥

कुटिल छाग के लक्षण—

सपृषतकण्ठशिरा वा तिलपिष्टनिभश्च ताम्रदृक् शस्तः।
कृष्णचरणः सितो वा कृष्णो वा श्वेतचरणो यः ॥ ६ ॥

गले और मस्तक पर भिन्न वर्ण के बिन्दु वाले, तिल पिष्ट के समान श्वेतपीत वर्ण वाले, ताम्र के समान लाल नेत्र वाले, श्वेत शरीर और काले पाँव वाले या काले शरीर और श्वेत पाँव वाले छाग शुभ होते हैं। ऐसे छाग को कुटिल कहते हैं। यहाँ पर गर्ग—

श्वेतो यः कृष्णचरणः कृष्णः श्वेतशफोऽपि वा। पीवरस्ताम्रेक्षणो मूर्ध्नि गले वा पृषताङ्कितः॥

जटिल छाग का लक्षण—

यः कृष्णाण्डः श्वेतो मध्ये कृष्णेन भवति पट्टेन।
यो वा चरति सशब्दं मन्दं च स शोभनश्छागः ॥ ७ ॥

जिसका काला अण्डकोश हो, श्वेत वर्ण हो, मध्य भाग में काला पट्टा हो, जो चुगने के समय शब्द करता हो या धीरे धीरे चुगता हो ये सब छाग शुभ होते हैं। ऐसे छाग को जटिल कहते हैं। यहाँ पर गर्ग—

मन्दं सशब्दं चरति श्वेतः कृष्णाण्डसंयुतः। मध्ये कृष्णेन पट्टेन युक्तो यः सोपि वृद्धिदः ॥७॥

वामन छाग का लक्षण—

ऋष्यशिरोरुहपादो यो वा प्राक् पाण्डुरोऽपरे नीलः।
स भवति शुभकृच्छागः श्लोकश्चाप्यत्र गर्गोक्तः ॥ ८ ॥

जिसके ऋष्य (काला मृग) के समान शिर के बाल और पाँव हों या अगले भाग में पाण्डुर वर्ण और पिछले भाग में नीला वर्ण हो वह छाग शुभ होता है। इस छाग को वामन कहते हैं। इस तरह गर्ग का भी श्लोक है। यहाँ पर व्यास—

अथानृष्यसवर्णांस्तु हंसवर्णैर्हयोत्तमैः। श्यामिश्रयद्वर्णैः कर्णैः पाण्डवान्ध्वादपत् शरैः॥
ते हया बहु शोभन्ते विमिश्रा वातरंहसः। सितासिता महावर्णा यथा व्योम्नि बलाहकाः॥

यहाँ पर गर्ग—

ऋष्यमूर्धा नीलपादः प्राग्भागे यश्च पाण्डुरः। पश्चिमे नीलवर्णः स्यात्सोऽपि भर्तुर्विवृद्धिदः ॥८॥

पूर्वोक्त छागों का फल—

कुट्टकः कुटिलश्चैव जटिलो वामनस्तथा ।
ते चत्वारः श्रियः पुत्रा नालक्ष्मीके वसन्ति ते ॥ ९ ॥

कुट्टक, कुटिल, जटिल, वामन ये चारों छाग लक्ष्मी के पुत्र हैं और लक्ष्मी रहित देश में नहीं रहते हैं ॥ ९ ॥

छाग के अशुभ लक्षण—

अथाप्रशस्ताः खरतुल्यनादाः प्रदीप्तपुच्छाः कुनखा विवर्णाः ।
निकृत्तकर्णा द्विपमस्तकाश्च भवन्ति ये चासिततालुजिह्वाः ॥१०॥

गदहे के समान शब्द करने वाले, गर्म या टेढ़ी पूँछ वाले, खराब नख वाले, खराब वर्ण वाले, फटे कान वाले, हाथी के समान मस्तक वाले तथा काली तालु और जीभ वाले छाग अशुभ होते हैं ॥ १० ॥

छाग के शुभ लक्षण—

वर्णैः प्रशस्तैर्मणिभिः प्रयुक्ता मुण्डाश्च ये ताम्रविलोचनाश्च ।
ते पूजिता वेश्मनि मानवानां सौख्यानि कुर्वन्ति यशः श्रियं च ॥११॥

उत्तम वर्ण वाले, मणियों से युत गले वाले, बिना सींग वाले और लाल आँख वाले छाग जिनके घर में रहते हैं उनके सुख, यश और लक्ष्मी को बढ़ाते हैं ॥ ११ ॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां छागलक्षणाध्यायः पञ्चषष्टितमः ॥ ६५ ॥



## अथ अश्वलक्षणाध्यायः

सबसे पहले घोड़े का शुभ लक्षण—

दीर्घग्रीवाक्षिकूटस्त्रिकहृदयपृथुस्ताम्रताल्वोष्ठजिह्वः
सूक्ष्मत्वक्केशवालः सुशफगतिमुखो ह्रस्वकर्णोष्ठपुच्छः ।
जङ्घाजानूरुवृत्तः समसितदशनश्चारुसंस्थानरूपो
वाजी सर्वाङ्गशुद्धो भवति नरपतेः शत्रुनाशाय नित्यम् ॥१॥

दीर्घ ग्रीवा और नेत्र कोश वाला, विस्तीर्ण कटि और हृदय वाला, ताम्र वर्ण के तालु, ओंठ और जीभ वाला, सूक्ष्म चर्म, शिर के बाल और पूँछ वाला, सुन्दर शफ (खुर), गति और मुख वाला, छोटे कान, ओंठ और पूछ वाला, गोल जंघा, जानु और ऊरु वाला बराबर और सफेद दाँत वाला तथा दर्शनीय आकार और शरीर की शोभा वाला, सर्वाङ्ग शुद्ध घोड़ा सदा राजा के शत्रु के नाश के लिये होता है । यहाँ पर पराशर—

जघन्यमध्यश्रेष्ठानामश्वानामायतिर्भवेत् । अङ्गुलानां शतं ज्ञेयं विंशत्या दशभिस्त्रिभि ॥
परिणाहाङ्गुलानि स्यात् सप्तति सप्तसप्ततिः । एकाशीति समासेन त्रिविधः स्याद्यथाक्रमम् ॥
तथा षष्टिश्चतुष्षष्टिरष्टषष्टिः समुच्छ्रयः । द्विपञ्चसप्तकयुता विंशतिः स्यान्मुखायतिः ॥
श्मश्रुहीनं मुखं कान्तं प्रगल्भं सुघ्ननासिकम् । ह्रस्वघोणं तनुश्रोत्रं रक्तगम्भीरतालुकम् ॥
पद्मपत्राभताल्वोष्ठ सुगुह्यं नासापुटं स्मृतम् । दीर्घोन्नतमुन्नतं ग्रीवं ह्रस्वकुक्षिखुरं तथा ॥

विशदं चण्डवेगं च हंसमेघसमस्वनम् । हरितं शुकवर्णं वा श्वेतं कृष्णसमण्डलम् ।
अश्वमीदृशमारोहेद्दस्तेन श्रवणेन वा । आश्विने नोदनामिज्ञा वाहयेद्बुद्धिमानयः ।
तथा च वर्णैनैकेन स्निग्धवर्णो भवेद्यदि । स हन्याद्वर्णजान् दोषान् देहः सर्वत्र शस्यते ॥

यहाँ पर वररुचि—

ज्ञानं त्रैलोक्यविद्भिर्मुनिभिरभिहितं लक्षणं यद्विशाल
दुर्ज्ञेयं तद्बहुत्वादपि विमलधिया किं पुनर्बुद्धिहीनैः ।
तस्मादेतत् समासात् स्फुटमधुरपदं श्रूयतामल्पसंस्थं ।
वर्णावर्तसंभ्रमाङ्गस्वरगतिसहितैः सत्त्वगन्धैरुपेतम् ॥
रोमत्वक्केशवालैरसितहरिसितैस्तप्तहेमप्रभैश्च
कृष्णः शोणोपलक्षो हरिरिति कथिता मूलवर्णास्तुरङ्गाः ।
ते चान्योन्यानुषङ्गात् पवनवशगता यान्ति भूयो बहुत्व
मिर्देशस्तेषु वाच्यो विमलपटुधिया द्रव्यसंस्थानुरूपः ॥ १ ॥

अशुभ आवर्तों का लक्षण—

अश्रुपातहनुगण्डहृद्गलप्रोथशङ्खकटिवस्तिजानुनि ।
मुष्कनाभिककुदे तथा गुदे सव्यकुक्षिचरणे तथाशुभाः ॥ २ ॥

नेत्र के अधोभाग, हनु, मुख कपोल, हृदय, गल ( हृदय और कण्ठ की सन्धि ), प्रोथ ( नासिका के अधोभाग ), शङ्ख ( कान के समीप ), कटि, वस्ति ( नाभि और लिङ्ग के मध्य ), जानु, अण्डकोश, नाभि, ककुद ( बाहु के पृष्ठ भाग में कृकाटिका के समीप ), गुदा, दक्षिण भाग का पेट, पाँव इन अङ्गों में जिसके रोम का आवर्त हो वह घोड़ा अशुभ होता है। यहाँ पर वररुचि—

शङ्खश्रूगण्डनासाहनुकटिककुद्मोष्ठकक्षासमस्थै-
र्मन्याहृज्जानुकूर्चश्रवणगलगुदप्रोथकुक्ष्यश्रुपातैः ।
स्थूरास्फिक्काकसाधस्तिकसृपगवहस्कन्धनाम्यूरुभागै-
रावर्तैरेवमेतैरशुभफलकरैर्वर्जनीयास्तुरङ्गाः ॥ २ ॥

शुभ आवर्तों का लक्षण—

ये प्रपाणगलकर्णसंस्थिताः पृष्ठमध्यनयनोपरि स्थिताः ।
ओष्ठसक्थिभुजकुक्षिपार्श्वगास्ते ललाटसहिताः सुशोभनाः ॥ ३ ॥

प्रपाण ( ऊपर के ओठ के तल ), कण्ठ, कान, पीठ के मध्य भाग, नेत्रों के ऊपर, भौहों के समीप, ओंठ, सक्थि ( पिछला भाग ), भुज ( अगला भाग ), जानु, कुक्षि ( वाम भाग ), पार्श्व, ललाट इन अङ्गों में जिसके आवर्त हों वह घोड़ा अत्यन्त शुभ फल देता है।
यहाँ पर वररुचि—

सक्थिप्रपाणभुजबाहुकण्ठकेशान्तवक्त्रश्रवणोपरन्ध्रे ।
रन्ध्रे निगाले च ललाटदेशे ये रोमजास्ते श्रियमावहन्ति ॥

तथा च त्रिलोचनानि—

बालार्काग्निस्फुरद्द्रुतकनकनिभा वह्निजैश्वर्यवृद्ध्यै ॥
नीलाम्भोजाभवर्णा भवति सलिलजा सर्वदुःखापहर्त्री ।
गम्भीरानेकवर्णा दिशति च तुरगे पार्थिवी सर्वकामान्
वायव्या रूक्षवर्णा त्वशुभफलकरी निन्दिता व्योमजा च ॥

इति कान्ति लक्षणम् ॥

अथ स्वरलक्षणम्—

भेरीशङ्खाब्दसिंहद्विपणवनृवत्स्निग्धगम्भीरनादा
वीणापुंस्कोकिलानां मधुरपटुरवा वाजिनो राजवाहाः ।
काकोलूकोष्ट्रभास श्वखरवृषरवा रूक्षविच्छिन्नघोषा
अन्ये चैव प्रकाराश्त्वशुभफलकरा हानिशोकप्रदाश्च ॥

अथ गतिलक्षणम्—

त्वरितगतिविलासैर्विक्षिपन् पादमुच्चै-
र्व्रजति नकुलगामी कम्पयन् क शिराग्रम् ।

अथ विकटखुराग्रैर्दह्यमानो यथोर्वीम् स्पृशति चरणपातैस्तैत्तिर तस्य यातम् ॥
स्थिरपदचितलांशो दूरमुत्थाय वक्त्र व्रजति हि सुविलासैर्बर्हिचक्रर्हिगामी ।
सुगधमथ तुरङ्गं योऽधिरूढाव् सदैव ॥ भवति सुखगामी शत्रुनाश च कुर्याद् ॥
अजमहिषवराहश्वोष्ट्रमार्जारगामी कपिवृषमश्रृगालैस्तुल्यगामी च योऽश्वः ।
स दिशति धननाशं शत्रुवृद्धिं च कुर्याद्भवति च न सुखाय स्वामिन शोकदाता ॥

अथ सत्वगन्धलक्षणमाह—

वर्णावर्त्तप्रमाणस्वरगतिसहितः सत्वगन्धैरुपेत-
श्शौचाचाराभिजाति. स्मृतिविनयगुणैरन्वितो दैवसत्वः ।
गन्धैर्वर्णैरुदारैर्मुनिवरपतिभिस्तुल्यसत्वा प्रशस्ता
ये चान्ये हीनसत्वास्त्वशुचिमलरता भीरवस्ते विवर्ज्याः ॥
मैरेयाम्भोजसर्पि क्षितिमधुमदिराचन्दनोशीरलाजा
कल्हारा शोकजातीवरतरकुसुमैस्तुल्यगन्धा प्रशस्ताः ।
ये चान्ये क्षारमूत्रपित्तजमलवसावह्नितिर्मोकगन्धाः
सन्त्याज्यास्तेऽपि नित्य त्वशुभफलकरा हानिशोकप्रदाश्च ॥
उरो विस्तीर्णं पृथु च जघन नेत्रयुग्म सुवद्ध
ग्रीवा वाच्या सुदीर्घा मभुजयुगलक कण्ठपृष्ठ च ह्रस्वम् ।
स्वरो गम्भीरस्तनुरविरल चेष्टित चारु नित्य
शोभा शारीरिकी स्याद्यदि च तुरगे दीर्घमायुः स जीवेत् ॥
स्थूलोरस्कध्रुवाक्रस्तनपृथुजघना दीर्घरूक्षातिघोषा
दुर्गन्धा सर्वगात्रैस्तनुगतिविषमाल्पश्वकर्णोष्ठपुच्छाः ।
दुर्गन्धा दुष्टशीला विनिपतितमना भीरवो नष्टसञ्ज्ञा-
स्सर्वाचारैश्च हीना यदि खलु तुरगा सन्ति ह्रस्वायुषस्ते ॥ ३ ॥

घोड़ों के दश ध्रुवावर्त—

तेषां प्रपाण एको ललाटकेशेषु च ध्रुवावर्त्ताः ।
रन्ध्रोपरन्ध्रमूर्धनि वक्षसि चेति स्मृतौ द्वौ द्वौ ॥ ४ ॥

घोड़ों के देह में दश रोमावर्त अवश्य होते हैं, इनको ध्रुवावर्त कहते हैं। जैसे प्रपाण और मस्तक के केश में एक एक तथा रन्ध्र ( कुक्षि और नाभि के मध्य भाग ), रन्ध्र के उपरी भाग, मस्तक, छाती इन चार स्थानों में दो दो इस तरह दस ध्रुवावर्त होते हैं ॥४॥

घोड़ों की अवस्थाज्ञानप्रकार—

षड्भिर्दन्तैः सिताभैर्भवति हयशिशुस्तैः कषायैर्द्विवर्षः
सन्दंशैर्मध्यमान्त्यैः पतितसमुदितैस्त्र्यब्दिपञ्चाब्दिकाश्वः ।

सन्दंशानुक्रमेण त्रिकपरिगणिताः कालिकाः पीतशुक्लाः
काचा मक्षीकशङ्खावटचलनमतो दन्तपातं च विद्धि ॥ ५ ॥

घोड़े के नीचे की दन्तपाली में दाढ़ों के बीच में छः दांत क्ष्यक्ष होते हैं। दोनों पालियों के आगे के छः दाँत सफेद हों तो एक वर्ष का और कृष्णलोहित हों तो दो वर्ष का बछेरा होता है।

दोनों पालियों के मध्यवर्ती दो दो दाँत सदंश, सदंश के पार्श्ववर्ती दो दो दाँत मध्यम और मध्यम के पार्श्ववर्ती दो दो दाँत अन्त्य कहलाते हैं।

यदि सदंश गिर कर उत्पन्न हुआ हो तो तीन वर्ष का, मध्यम गिर कर उत्पन्न हुआ हो तो चार वर्ष का और अन्त्य गिर कर उत्पन्न हुआ हो तो पाँच वर्ष का घोड़ा होता है।

यदि सदंश के ऊपर काले बिन्दु हों तो छः वर्ष का, मध्यम के ऊपर काले बिन्दु हों तो छः वर्ष का और अन्त्य के ऊपर काले बिन्दु हों तो आठ वर्ष का घोड़ा होता है।

यदि सदंश के ऊपर पीले बिन्दु हों तो नव वर्ष का, मध्यम के ऊपर पीले बिन्दु हों तो दश वर्ष का और अन्त्य के ऊपर पीले बिन्दु हों तो बारह वर्ष का घोड़ा होता है।

यदि सदंश के ऊपर श्वेत बिन्दु हों तो बारह वर्ष का, मध्यम के ऊपर श्वेत बिन्दु हों तो तेरह वर्ष का और अन्त्य के ऊपर श्वेत बिन्दु हों तो चौदह वर्ष का घोड़ा होता है।

यदि सदंश के ऊपर काच की तरह सफेद बिन्दु हों तो पन्द्रह वर्ष का, मध्यम के ऊपर काच की तरह सफेद बिन्दु हों तो सोलह वर्ष का और अन्त्य के ऊपर काच की तरह सफेद बिन्दु हों तो सत्रह वर्ष का घोड़ा होता है।

यदि सदंश के ऊपर शहद के रङ्ग के बिन्दु हों तो अठारह वर्ष का, मध्यम के ऊपर शहद के रंग के बिन्दु हों तो उन्नीस वर्ष का और अन्त्य के ऊपर शहद के रंग के बिन्दु हों तो बीस वर्ष का घोड़ा होता है।

यदि सदंश के ऊपर शङ्ख के रंग के बिन्दु हों तो इक्कीस वर्ष का, मध्यम के ऊपर शङ्ख के रंग के बिन्दु हों तो बाईस वर्ष का और अन्त्य के ऊपर शङ्ख के रंग के बिन्दु हों तो तेईस वर्ष का घोड़ा होता है।

यदि सदंश के ऊपर छिद्र हों तो चौबीस वर्ष का, मध्यम के ऊपर छिद्र हों तो पचीस वर्ष का और अन्त्य के ऊपर छिद्र हो तो छब्बीस वर्ष का घोड़ा होता है। यदि सदंश हिलता हो तो सत्ताईस वर्ष का, मध्यम हिलता हो तो अट्ठाईस वर्ष का और अन्त्य हिलता हो उन्तीस वर्ष का घोड़ा होता है। यदि सदंश गिर गया हो तो तीस वर्ष का, मध्यम गिर गया हो तो एकतीस वर्ष का और अन्त्य गिर गया हो तो बत्तीस वर्ष का घोड़ा होता है। यहाँ वररुचि—

सन्दंशं मध्यमन्त्यं दशनयुगमधः सोत्तर वर्षजाते
रक्तीत द्वन्द्वे कषायं पतितसमुदित त्रिचतुष्पञ्चकेषु।
श्रीशोनैकैकमङ्गानसितहरिसिताकाचमाक्षीकशङ्खा
छिद्रं चाल च्युतिश्च प्रभवति तुरगे लक्षणं वर्षजानाम् ॥ ५ ॥

प्रसङ्गवश प्रदेशाश्च—

अविज्ञाय प्रदेशांस्तु भिषक् कर्मसु मुह्यति। प्रदेशोद्देशविज्ञानमतो यत्नेन वाजिनाम् ॥
वक्ष्यते तेष्वधीना हि सिद्धिः कर्मसु सर्वदा। जिह्वा कण्ठे निबद्धा हि गलनालं च तत् स्मृतम् ॥
सुनाधस्तात् तु जिह्वायास्तालुस्तस्यास्तथोपरि। पीठ्यो हनुनिबद्धा हि दंष्ट्रे तासामथाग्रजे ॥
ततो द्विजा व्यञ्जनिनस्तेषामुपरि चोत्तराः। अधस्ताद् द्विजदंष्ट्राणां मध्ये तु चिबुकं स्मृतम् ॥

दशनाच्छादनावोष्ठौ तयोः पार्श्वे च सृक्किणी। प्रपाणमुत्तरौष्ठस्य स्यादूर्ध्वं प्रोथमेव च ॥
नासापुटौ प्रोथपार्श्वे घोणा प्रोथाग्रिमध्यतः। नासावंशोद्भवौ शङ्खौ चीरिके च तयोपरि ॥
घोणाहन्वन्तरे गण्डौ तयोर्मध्येऽश्रुपातनम्। नेत्रे तथोपरि स्यातां तयोः प्रच्छादनं तत ॥
अभ्यन्तरं सितं कृष्णं दृष्टिमण्डलमेव च। कनीनिके चान्तकोणे तथापाङ्गौ च बाह्यतः ॥
चर्मोपरि च पक्ष्माणि अक्षिकूटे तथोपरि। भ्रुवौ तयोपरिष्टात् तु ललाटं भ्रूभ्रुवान्तरम् ॥
ध्रुवं ललाटोपरि च शिरः कर्णोत्तरं भवेत्। तदाश्रितो मस्तकश्च कर्णौ तस्यैव पार्श्वयोः ॥
कर्णमूले शष्कुली स्यात् कर्णशङ्खान्तरे कटः। कटापाङ्गान्तरे शङ्खो घटी बाह्ये च शङ्खयोः ॥
चिबुकस्योपरि हनू गण्डावुपरि चैतयोः। हन्वोश्च गलनाड्योश्च निगालो मध्य उच्यते ॥
निगालाधो गलः कण्ठौ यत्र क्रोडोऽथ हृत्ततः। विदुर्मन्दविदुश्चैव स्कन्धस्याधः षडङ्गुले ॥
विद्वोरभ्यन्तरोऽधस्तान्मध्ये कण्ठनिबन्धनम्। शिरो बाह्वन्तरे ग्रीवा जत्रुग्रीवान्तरे वहः ॥
स्कन्धस्य चोपरिग्रीवा तस्याश्चोपरि केसरम्। बाहुतो जत्रुतश्चोर्ध्वः काकसं ककुदं ततः ॥
आसनं चैव पृष्ठं च पृष्ठवंशस्ततः परम्। ककुदावस्थितावंसौ बाहू चांसनिबन्धनौ ॥
क्रोडाधस्तात्तथा बाहू बाह्वोर्बाह्ये षडङ्गुले। बाह्वोरभ्यन्तरे कक्ष्या पार्श्वतस्तौ च वक्षसः ॥
किणौ चाभ्यन्तरे विन्द्यादधस्ताज्जानुनी मते। जान्वोः कापालिके चाधो मन्दिरं जानुपृष्ठतः ॥
जङ्घे च जानुनोऽधस्तात् पृष्ठतश्च कले मते। जङ्घाकलान्तरे ईषे परिहस्तस्तथाग्रतः ॥
पृष्ठतः परिहस्तस्य कूर्चौ तन्मध्यगौ किणौ। कूर्चाधस्तात् कुष्ठिके च खुरसन्धिस्ततः खुरः ॥

पृष्ठतः पार्ष्णिशीर्षे च पार्ष्णी नखशिखातलम्।
तलमध्ये तु मण्डूक्यौ चीरिके च तलान्तरे ॥

हृत्परो नाभिवक्षश्च नाभेस्तु जठरं परम्। हृन्नाभिमूत्रकोशानां रोमराज्यन्तरे मता ॥

तदधो मेहनं कोशस्ततो मुष्कफलं ततः।
अधस्तात् कटिसन्धेः स्यादूरसन्धिस्तथोपरि ॥

सक्थिनी फलबन्धश्च ऊरुपाण्डुरिहोच्यते। ऊरोरूर्ध्वं पाण्डुपिण्डौ वंक्षणसन्धी ततः स्थुरम्
स्थूराधो मन्दिरं प्रोक्तौ शङ्कू तन्मध्यगौ किणौ। स्थूराधस्तात् पूर्वमुक्तं पृष्ठतश्च विभावयेत् ॥
गात्रद्वयं शिरोग्रीवं पूर्वकायः स उच्यते। अथ च त्रिकपुच्छं च गात्रे द्वे चापि पश्चिमे ॥
प्रदेशा मध्यमा ये च सोऽन्तकायः प्रकीर्तितः। शरीराख्याश्च षड् प्रोक्ता मुखं गात्राणि बालधिः ॥
नखरोमाणि बालाश्च केशाश्चावयवाः स्मृताः। विन्यस्ता वक्त्रपुच्छान्तं मध्ये हीनाधिकं तथा ॥
अत्र प्रोक्तं तु परिकिञ्चिद्विन्द्यात् तदपि युक्तितः। इति प्रदेशा व्याख्याता वाजिनां देहसंश्रयाः ॥

तान् विज्ञाय भिषक् कर्म प्रयुञ्जन्नापराध्यति।

इति 'विमला' हिन्दीटीकायामश्वलक्षणाध्यायः षट्षष्टितमः ॥ ६६ ॥

## अथ हस्तिलक्षणाध्यायः

गजों की भद्र, मन्द, मृग, मिश्र ये चार जातियाँ होती हैं, उनमें पहले भद्र का लक्षण—

मध्वाभदन्ताः सुविभक्तदेहा न चोपदिग्धा न कृशाः क्षमाश्च।
गात्रैः समैश्चापसमानवंशा वराहतुल्यैर्जघनैश्च भद्राः ॥ १ ॥

शहद के समान रंग के दाँत वाले, अवयवों के विभाग से परिपूर्ण, बहुत स्थूल, बहुत दुर्बल, कार्यक्षम, तुल्य अङ्गों से युत, धनुषाकार पृष्ठवंश (पीठ की हड्डी वाले) तथा सूअर के समान वर्तुलाकार जानु और कमर वाले हाथी भद्रसंज्ञक होते हैं ॥ १ ॥

मन्दसंज्ञक हस्ती का लक्षण—

वक्षोऽथ कक्षावलयः श्लथाश्च लम्बोदरस्त्वग्बृहती गलश्च।

स्थूला च कुक्षिः सह पेचकेन सैंही च दृङ्मन्दमतङ्गजस्य ॥ २ ॥

जिसके छाती और कच्छावलय (शरीर के मध्य का वलय) ढीले हों, पेट लम्बा हो, स्थूल चमड़ा, कंठ, पेट और पूँछ के जड़ हो तथा सिंह के समान दृष्टि हो वह हाथी मन्दसंज्ञक होता है ॥ २ ॥

मृग और संकीर्ण का लक्षण—

मृगास्तु ह्रस्वाधरवालमेढ्रास्तन्वङ्घ्रिकण्ठद्विजहस्तकर्णाः।

स्थूलेक्षणाश्चेति यथोक्तचिह्नैः सङ्कीर्णनागा व्यतिमिश्रचिह्नाः ॥३॥

जिनके नीचे ओंठ, पूँछ के बाल और लिङ्ग छोटे हों, पाँव, कंठ, दाँत, सूँड और कान छोटे हों तथा बड़ी आँख हों वे हाथी मृगसंज्ञक होते हैं। पूर्वोक्त तीनों हाथियों के लक्षण मिश्रित रूप से जिनमें मिलते हैं वे हाथी संकीर्णसंज्ञक होते हैं ॥ ३ ॥

पूर्वोक्त हाथियों की ऊँचाई, लम्बाई और मोटाई का प्रमाण—

पञ्चोन्नतिः सप्त मृगस्य दैर्घ्यमष्टौ च हस्ताः परिणाहमानम्।

एकद्विवृद्धावथ मन्दभद्रौ सङ्कीर्णनागोऽनियतप्रमाणः ॥ ४ ॥

मृग जाति की ऊँचाई पाँच हाथ, पूँछ से लेकर कुम्भ तक लम्बाई सात हाथ और मध्य की मोटाई आठ हाथ होती है। मृग की ऊँचाई आदि में एक एक हाथ बढ़ाने से मन्द की और दो दो हाथ बढ़ाने से भद्र की ऊँचाई आदि का प्रमाण होता है। संकीर्ण जाति के हाथियों की ऊँचाई आदि का प्रमाण अनिश्चित होता है। यहाँ पर पराशर—

परिणाहो दशसमो नवायामः स उच्छ्रयः। सप्तज्येष्ठप्रमाणस्य नागस्य समुदाहृतः॥
उदेष्ठात् सप्तमभागोनो मध्यमो मध्यमात्तु जः। अन्त्यः षड्भागहीनः स्याद्‌तोऽन्यो न स पूजितः॥
मुखादापेचकं दैर्घ्यं पृथुपार्श्वोदरान्तरम्। अनाह उच्छ्रय. पादाद्विज्ञेयो यावदासनम् ॥४॥

हस्तिमद के वर्ण का लक्षण—

भद्रस्य वर्णो हरितो मदश्च मन्दस्य हारिद्रकसन्निकाशः।

कृष्णो मदश्चाभिहितो मृगस्य सङ्कीर्णनागस्य मदो विमिश्रः॥५॥

भद्रजाति के हाथी का मद हरा, मन्दजाति के हल्दी के समान पीला, मृगजाति के काला और संकीर्णजाति के हाथी का मद मिश्रित वर्ण का होता है ॥ ५ ॥

हाथियों के शुभ लक्षण—

ताम्रोष्ठतालुवदनाः कलविङ्कनेत्राः
स्निग्धोन्नताग्रदशनाः पृथुलायतास्याः।
चापोन्नतायतनिगूढनिमग्नवंशा-
स्तन्वेकरोमचितकूर्मसमानकुम्भाः ॥ ६ ॥

विस्तीर्णकर्णहनुनाभिललाटगुह्याः
कूर्मोन्नतद्विनवविंशतिभिर्नखैश्च।
रेखात्रयोपचितवृत्तकराः सुवाला
धन्याः सुगन्धिमदपुष्करमारुताश्च ॥ ७ ॥

ताम्रवर्ण के ओठ, तालु और मुख वाला, घरों में रहने वाले पक्षियों के समान नेत्र वाला, स्निग्ध और उन्नत दाँत के अग्रभाग वाला, विस्तीर्ण और दीर्घ मुख वाला, धनु के समान उन्नत, दीर्घ, निगूढ और निमग्न पृष्ठवंश वाला, कछुए के समान कुम्भों में एक एक सूक्ष्म रोम वाला, विस्तीर्ण कान, हनु, नाभि, ललाट और लिंग वाला, कछुए के समान अट्ठारह या बीस नख वाला, तीन रेखाओं से युत, वर्तुलाकार सूँड वाला तथा सुगन्ध युत मदार्द्र शुद्ध-वायु वाला हाथी शुभ होता है ॥ ६-७ ॥

दीर्घाङ्गुलिरक्तपुष्कराः सजलाम्भोदनिनादबृंहिणः ।
बृहदायतवृत्तकन्धरा धन्या भूमिपतेर्मतङ्गजाः ॥ ८ ॥

हाथियों के सूँड के अग्रभाग को पुष्कर और पुष्कर के अग्रभाग को अङ्गुली कहते हैं। जिनकी दीर्घ अङ्गुली लाल पुष्कर, जलपूर्ण मेघ गर्जन के समान गल गर्जन, विस्तीर्ण दीर्घ और वर्तुलाकार ग्रीवा हो ऐसे हाथी राजा के शुभ होते हैं ॥ ८ ॥

हाथियों के अशुभ लक्षण—

निर्मदाभ्यधिकहीननखाङ्गान् कुब्जवामनकमेषविषाणान् ।
दृश्यकोशफलपुष्करहीनान् श्यावनीलशबलासिततालून् ॥ ९ ॥
स्वल्पवक्त्ररुहमत्कुणषण्ढान् हस्तिनीं च गजलक्षणयुक्ताम् ।
गर्भिणीं च नृपतिः परदेशं प्रापयेदतिविरूपफलास्ते ॥ १० ॥

मद रहित, नख और अवयव हीनाधिक वाला, कुब्ज, मेढ़ों के सीगों के समान दाँत वाला, जिसके अंडकोश दिखाई दें, बिना पुष्कर वाला, मलिन, नील, चित्र या कृष्ण तालु वाला, छोटे दाँत या मुखरोम वाला, बिना दाँत वाला, षंढ, हाथी के लक्षण वाली गर्भयुत हथिनी इन सब हाथियों को राजा परदेश में भेज दे क्योंकि ये सब दुष्ट फल देने वाले होते हैं। कुब्ज गज का लक्षण—

सङ्क्षिप्तवक्षो जघनः पृष्ठमध्यसमुन्नतः । प्रमाणहीनस्तथाभि [illegible] कुब्जो वारणाधमः ॥

वामन गज का लक्षण—

अनाहावामसयुक्तो योऽतिह्रस्वो भवेद्गजः । वामनः [illegible] समाख्यातो भर्तुर्मोघयशःप्रदः ॥

मत्कुण गज का लक्षण—

सर्वलक्षणसम्पूर्णो दन्तैस्तु परिवर्जितः । मत्कुणः स समाख्यातः सङ्ग्रामे प्राणघातकः ॥

षण्ढ गज का लक्षण—

पादयोः सन्निकर्षः स्याद्यस्य नागस्य सत्कृतः । स षण्ढोऽभ्वनि युद्धे च लक्षणज्ञैर्न पूजितः ॥

विकट गज का लक्षण—

अन्यान्यधिकं यस्य विस्तारेण स्तनान्तरम् । विकटः [illegible] निर्दिष्टो दुर्गतिर्निन्दितो गजः ॥

इति विमलाटीकायां हस्तिलक्षणाध्यायः सप्तषष्टितमः ॥ ६७ ॥

# अथ पुरुषलक्षणाध्यायः

अभिधेय अर्थं का संग्रह

उन्मानमानगतिसंहतिसारवर्णस्नेहस्वरप्रकृतिसत्त्वमनूकमादौ ।
क्षेत्रं मृजां च विधिवत् कुशलोऽवलोक्य सामुद्रविद्वदति यातमनागतं वा ॥

उन्मान ( अङ्गुलात्मक ऊँचाई ), मान ( भारीपन ), गति (गमन), संहति (घनता), सार, वर्ण, स्नेह ( स्निग्धता ), स्वर (शब्द), प्रकृति, सत्त्व, अनूक ( जन्मान्तरागमन ), क्षेत्र ( वक्ष्यमाण दस प्रकार के पाद आदि ), मृजा ( पञ्चमहाभूतमयी शरीरच्छाया ) इनको अच्छी तरह जान कर सामुद्रिक शास्त्र ज्ञाता पण्डित मनुष्यों के शुभाशुभ फल कह सकता है ॥ १ ॥

पाँव का शुभाशुभ लक्षण—

अस्वेदनौ मृदुतलौ कमलोदराभौ श्लिष्टाङ्गुली रुचिरताम्रनखौ सुपार्ष्णी ।
उष्णौ शिराविरहितौ सुनिगूढगुल्फौ कूर्मोन्नतौ च चरणौ मनुजेश्वरस्य ॥

स्वेद रहित, कोमल तल वाले, कमलोदर के समान, सम्मिलित अङ्गुलियों से युत, ताम्र वर्ण के सुन्दर नख वाले, सुन्दर एड़ियों से युत, गरम, शिराओं से रहित, छिपी हुई पाँव के गाँठी वाले और कछुए के पृष्ठ के समान पाँव राजा के होते हैं। यहाँ पर समुद्र—
पादैः समांसैः सुस्निग्धैः सोष्णैः श्लिष्टैः सुशोभनैः । उन्नतैः स्वेदरहितैः शिराहीनैश्च पार्थिवः ॥

यहाँ पर गर्ग—
पद्मरक्तोत्पलनिभैस्तथा पद्मजसन्निभैः । नृपाः पादतलैर्ज्ञेया ये चान्ये सुखभागिनः ॥ २ ॥

शूर्पाकारविरूक्षपाण्डुरनखौ वक्रौ शिरासन्ततौ
संशुष्कौ विरलाङ्गुली च चरणौ दारिद्र्यदुःखप्रदौ ।
मार्गायोत्कटकौ कषायसदृशौ वंशस्य विच्छेददौ
ब्रह्मघ्नौ परिपक्वमृद्द्युतितलौ पीतावगम्यारतौ ॥ ३ ॥

शूर्पाकार, अस्निग्ध और पाण्डुर नख वाले तथा वक्र नाड़ियों से युत, सूखे और विरल अङ्गुलियों वाले पाँव दरिद्रता और दुःख देते हैं। मध्य में उन्नत पाण्डुर वर्ण के पाँव मार्ग के लिये होते हैं, अर्थात् मार्ग में चलाते हैं। कषाय ( कृष्ण लोहित ) पाँव वंश का नाश करते हैं। जिसके आग में पकी हुई मिट्टी के समान पाँव की कान्ति हो वह ब्रह्मघाती होता है। यदि पाँव तल पीले हों तो अगम्या स्त्री में रत होता है। यहाँ पर समुद्र—
शूर्पाकारास्तथा मग्नैर्वक्रैः शुष्कैः शिराततैः । सस्वेदैः पाण्डुरै रूक्षैश्चरणैरतिदुःखिनाः ॥
उत्कटावध्वनि रतौ कषायौ कुलनाशनौ । ब्रह्मघ्नौ दग्धमृद्वर्णौ वा निपीतावगम्यदौ ॥ ३ ॥

जङ्घा और ऊरु का लक्षण—

अविरलतनुरोमवृत्तजङ्घा द्विरदकरप्रतिमैर्वरोरुभिश्च ।
उपचितसमजानवश्च भूपा धनरहिताः श्वशृगालतुल्यजङ्घाः ॥ ४ ॥

विरल तथा सूक्ष्म रोमों से युत, गजशुण्ड के समान सुन्दर ऊरु वाले तथा पुष्ट और समान जानु वाले मनुष्य राजा होते हैं। एवं कुत्ते और सियार के सदृश जङ्घा वाले मनुष्य धनहीन होते हैं।

यहाँ पर समुद्र—

जङ्घाभिरभिवृत्ताभिरैश्वर्यमभिनिर्दिशेत् । शृगालजङ्घा दुःखान्ताः मजङ्घा नित्यमध्वगाः॥४॥

जङ्घाओं में रोम का लक्षण—

रोमैकैकं कूपके पार्थिवानां द्वे द्वे ज्ञेये पण्डितश्रोत्रियाणाम् ।
त्र्याद्यैर्निःस्वा मानवा दुःखभाजः केशाश्चैवं निन्दिताः पूजिताश्च ॥ ५ ॥

राजाओं की जंघाओं के रोमकूपों में एक २ रोम और पण्डित और श्रोत्रिय की जंघाओं के रोम कूपों में दो २ रोम होते हैं। जिनके एक रोमकूप में तीन चार आदि रोम हों वे मनुष्य निर्धन और दुखी होते हैं। कहा भी है—

रोमशाभिस्तु जङ्घाभिर्दुःखदारिद्र्यभागिनः। एकरोमा भवेद्राजा द्विरोमा च महायशाः॥
त्रिरोमा बहुरोमा च नरो भाग्यविवर्जितः ॥ ५ ॥

जानु का लक्षण—

निर्मांसजानुर्म्रियते प्रवासे सौभाग्यमल्पैर्विकटैर्दरिद्राः ।
स्त्रीनिर्जिताश्चैव भवन्ति निम्नै राज्यं समांसैश्च महद्भिरायुः ॥६॥

मांस रहित जानुवाला मनुष्य प्रवास में मरता है, तथा छोटे जानु वाला भाग्यशाली, अति विस्तीर्ण जानु वाला दरिद्र, नीचे जानु वाला स्त्रीजित, मांस युत जानु वाला राज्य भोगी और बड़े जानु वाला मनुष्य दीर्घजीवी होता है। यहाँ पर समुद्र—

निर्मांसे जानुनी यस्य प्रवासे म्रियते तु सः। अल्पैर्भवति सौभाग्यं विकटैश्च दरिद्रता ॥
स्त्रीजितः स्यात् तथा निम्नैर्मांसयुक्तैर्नराधिपः। अतिस्थूलैश्चिरं कालं जीवेदैश्वर्यसंयुतः ॥६॥

लिङ्ग का लक्षण—

लिङ्गेऽल्पे धनवानपत्यरहितः स्थूलेऽपि हीनो धनै-
र्मेढ्रे वामनते सुतार्थरहितो वक्रोऽन्यथा पुत्रवान् ।
दारिद्र्यं विनते त्वधोऽल्पतनयो लिङ्गे शिरासन्तते
स्थूलग्रन्थियुते सुखी मृदु करोऽन्त्यन्तं प्रमेहादिभिः ॥७॥
कोशनिगूढैर्भूपा दीर्घैर्भग्नैश्च वित्तपरिहीनाः ।
ऋजुवृत्तशेफसो लघुशिरालशिश्नाश्च धनवन्तः ॥ ८ ॥

छोटे लिङ्ग वाला मनुष्य धनी और सन्तान रहित, स्थूल लिङ्ग वाला निर्धन, बाईं ओर झुका हुआ लिंग वाला पुत्र तथा धन से रहित, दाहिनी ओर झुका हुआ लिङ्ग वाला पुत्रवान्, नीचे की ओर झुका हुआ लिंग वाला दरिद्र, नाड़ियों से व्याप्त लिंग वाला अल्प पुत्र वाला, स्थूल ग्रन्थि युत लिङ्ग वाला सुखी और कोमल आदि लिङ्ग वाला मनुष्य प्रमेह आदि रोगों से मरण पाने वाला होता है। यहाँ पर समुद्र—

दक्षिणावर्तलिङ्गो यः स भवेत्पुत्रवान् नरः। वामावर्ते तथा कन्या सुखदुःखं संभवन्ति च॥
स्थूलैः शिरालैः कठिनैर्नरा दारिद्र्यभाजनः। ऋजुभिर्वर्तुलैर्लिङ्गैः पुरुषाः सुखभागिनः॥
यस्य पादोपविष्टस्य भूमिं स्पृशति मेहनम्। दुःखितः स तु विज्ञेयो नरो दारिद्र्यभाजनः॥
स्थूलग्रन्थियुते लिङ्गे नरोऽति सुखभाग्भवेत्। लिङ्गेन मृदुना मर्त्यो म्रियते कृच्छ्रपीडितः॥७-८॥

वृषण का लक्षण—

जलमृत्युरेकवृषणो विषमैः स्त्रीचञ्चलः समैः क्षितिपः ।

ह्रस्वायुश्चोद्बद्धैः प्रलम्बवृषणस्य शतमायुः ॥ ९ ॥

एक अण्ड वाला मनुष्य पानी में डूब कर मरता है। तथा विषम ( छोटे बडे ) अण्ड वाला मनुष्य स्त्रीलंपट, समान अण्ड वाला राजा, ऊपर को खींचे हुये अण्ड वाला अल्पायु और लम्बे अण्ड वाला मनुष्य सौ वर्ष जीता है। यहाँ पर समुद्र—

एकाण्डो जलमृत्युः स्याद्विषमैः स्त्रीषु चञ्चलः। समाण्डो नरनाथश्च संलग्नैरल्पजीवितः॥
प्रलम्बाण्डः समानां तु शतं जीवति मानवः॥ ९॥

मणि और मूत्र का लक्षण—

रक्तैराढ्या मणिभिर्निर्द्रव्याः पाण्डुरैश्च मलिनैश्च।
सुखिनः सशब्दमूत्रा निःस्वा निःशब्दधाराश्च ॥ १० ॥
द्वित्रिचतुर्धाराभिः प्रदक्षिणावर्त्तवलितमूत्राभिः।
पृथिवीपतयो ज्ञेया विकीर्णमूत्राश्च धनहीनाः ॥ ११ ॥
एकैव मूत्रधारा वलिता रूपप्रदा न सुतदात्री।
स्निग्धोन्नतसममणयो धनवनितारत्नभोक्तारः ॥ १२ ॥
मणिभिश्च मध्यनिम्नैः कन्यापितरो भवन्ति निःस्वाश्च।
बहुपशुभाजो मध्योन्नतैश्च नात्युल्बणैर्धनिनः ॥ १३ ॥

लाल रंग के मणि ( लिंग के अग्र भाग ) वाले पुरुष धनी तथा सफेद और मलिन मणि वाले निर्धन होते हैं। जिनके मूतने के समय शब्द हो वे सुखी और शब्द न हो सो निर्धन होते हैं। जिनके दक्षिणावर्त क्रम से दो, तीन या चार मूत्र की धारा होकर गिरती हो वे राजा होते हैं। जिनकी मूत्रधार इधर-उधर बिखरती हो वे निर्धन होते हैं। वेष्टित एक मूत्रधारा सुन्दर बनाती है, किन्तु पुत्र नहीं देती है। जिनके मणि स्निग्ध, ऊँचे और सम हो वे पुरुष धन स्त्री और रत्नों के भोगने वाले होते हैं। जिनके मणि के मध्य भाग विनत हों वे कन्याओं के पिता और निर्धन होते हैं। जिनके मणि मध्य ऊँचा हो वे बहुत पशुओं के स्वामी होते हैं। तथा जिनके मणि न हों ये धनी होते हैं।

यहाँ पर समुद्र—

रक्ताकृतिर्मणिर्यस्य समो मध्ये विराजते। पार्थिवः स तु विज्ञेयः समुद्रवचनं यथा॥
सुपूर्णरजतप्रख्यैर्मणिमुक्तासमप्रभैः। प्रवालसदृशैः स्निग्धैर्मणिभिः पार्थिवो भवेत्॥
पाण्डुरैर्मलिनै रूक्षैः श्यावैरल्पैश्च निर्धनः। मूत्रधारा पतेद्देहाद्दक्षिणावलिता यदि॥
पार्थिवः स तु विज्ञेयः समुद्रवचनं यथा। द्विधारं च पतेन्मूत्रं स्निग्धं शब्दविवर्जितम्॥
भोगवान् स तु विज्ञेयो धनाढ्यो नात्र संशयः। बहुधारे तथा रूक्षे सशब्दे पुरुषाधमः॥

वस्ति, शुक्र और मैथुन का लक्षण—

परिशुष्कवस्तिशीर्षैर्धनरहिता दुर्भगाश्च विज्ञेयाः।
कुसुमसमगन्धशुक्रा विज्ञातव्या महीपालाः ॥ १४ ॥
मधुगन्धे बहुवित्ता मत्स्यसगन्धे बहून्यपत्यानि।
तनुशुक्रः स्त्रीजनको मांससगन्धो महाभोगी ॥ १५ ॥

मदिरागन्धे यज्वा क्षारसगन्धे च रेतसि दरिद्रः।
शीघ्रं मैथुनगामी दीर्घायुरतोऽन्यथाल्पायुः॥ १६॥

जिनके बस्ति ( नाभि और लिंग के मध्यभाग ) के ऊपर का भाग मांस रहित हो वे निर्धन और सब के अप्रिय होते हैं। जिनके वीर्य में पुष्प के समान गन्ध हो वे राजा होते हैं। जिन के शहद के समान वीर्य में गन्ध हो वे बहुत धनी होते हैं। जिनके मछली के समान वीर्य में गन्ध हो वे बहुत सन्तान वाले होते हैं। थोड़ा वीर्य हो तो कन्याओं के पिता होते हैं। जिनके मांस के समान वीर्य में गन्ध हो वे अधिक भोगी होते हैं। मद्य के समान वीर्य में गन्ध हो तो यज्ञ करने वाला, क्षार के तुल्य वीर्य में गन्ध हो तो निर्धन, शीघ्र मैथुन करने वाला दीर्घायु और देर तक मैथुन करने वाला अल्पायु होता है।

यहाँ पर समुद्र—

विस्तीर्णमांसला शिग्धा बस्तिः पुंसां प्रशस्यते। निर्मांसा कर्कशा रूक्षा दुःखदारिद्र्यदा स्मृता॥
गोमायोः सदृशी यस्य क्रोडमहिषस्य च। ॥ भवेद्दुःखितो नित्यं धनहीनश्च मानव॥
पुष्पगन्धो भवेद्राजा बहुस्वो मधुगन्धिनः। मत्स्यगन्धः पुत्रवान् स्यात् स्त्रीप्रजास्तनुरेतसः॥
मांसगन्धो महाभोगी याज्ञिको मदिरासमः। गन्धो येषां क्षारसमस्ते निःस्वा मनुजाः स्मृताः॥

स्फिक् का लक्षण—

निःस्वोऽतिस्थूलस्फिक् समांसलस्फिक् सुखान्वितो भवति।
व्याघ्रान्तोऽध्यर्धस्फिग्मण्डूकस्फिग्नराधिपतिः॥१७॥

अति स्थूल स्फिक् ( कुल्हा = कमर के मांस पिण्ड ) वाला मनुष्य निर्धन, मांस युक्त कुल्हा वाला सुखी, छोटे कुल्हा वाला बाघ के द्वारा मरने वाला और मेंढक के समान कुल्हा वाला राजा होता है।

यहाँ पर समुद्र—

अतिस्थूलौ स्फिजौ यस्य निर्धनः स भवेन्नरः। समांसलस्फिक् सुखितो मण्डूकस्फिग् नराधिपः।
अध्यर्धस्फिजरो यस्तु व्याघ्रान्तः स तु कीर्तितः॥ १७॥

कटि और जठर का लक्षण—

सिंहकटिर्मनुजेन्द्रः कपिकरभकटिर्धनैः परित्यक्तः।
समजठरा भोगयुता घटपिठरनिभोदरा निःस्वाः॥ १८॥

सिंह के समान कटि वाला राजा, ऊँट के समान कटि वाला निर्धन, समान ( न ऊँचा न नीचा ) उदर वाला भोगी और घड़े या हाँडी के समान उदर वाला निर्धन होता है।

यहाँ पर समुद्र—

सिंहतुल्या कटिर्यस्य स नरेन्द्रो न संशयः। श्वशृगालखरोष्ट्राणां तुल्या यस्य स निर्धनः॥
समोदरा भोगयुता विषमा निर्धना स्मृताः॥ १८॥

पार्श्व, कुक्षि और उदर का लक्षण—

अविकलपार्श्वा धनिनो निम्नैर्वक्रैश्च भोगसन्त्यक्ताः।
समकुक्षा भोगाढ्या निम्नाभिर्भोगपरिहीनाः॥ १९॥
उन्नतकुक्षाः क्षितिपाः कुटिलाः स्युर्मानवा विषमकुक्षाः।
सर्पोदरा दरिद्रा भवन्ति बह्वाशिनश्चैव॥ २०॥

अविकल (परिपूर्ण) पार्श्व (कटि के ऊपर चार अङ्गुल भाग) वाला मनुष्य धनी, निम्न और वक्र पार्श्व वाला अभोगी, समान कुक्षि (उदर मध्य भाग) वाला भोगी और निम्न कुक्षि वाला अभोगी होता है। उन्नत कुक्षि वाला राजा, विषम कुक्षि वाला कठोर और सर्पोदर के समान लम्बा उदर वाला निर्धन और बहुत खाने वाला होता है।

यहाँ पर समुद्र—

पार्श्वैः समांसोपचितैर्धनिनो मानवाः स्मृताः। निम्नैर्वक्रैश्च विषमैर्नरा भोगविवर्जिताः॥
समकुक्षा भोगयुक्ता निम्नाभिर्भोगवर्जिताः। नृपश्चोन्नतकुक्षाः स्युर्विषमाभिर्दुराशयाः॥
सर्पोदरा नरा निःस्वाः स्थूला बह्वाशिनस्तथा॥ १९-२०॥

नाभि का लक्षण—

परिमण्डलोन्नताभिर्विस्तीर्णाभिश्च नाभिभिः सुखिनः।
अल्पा त्वदृश्यनिम्ना नाभिःक्लेशावहा भवति॥ २१॥
वलिमध्यगता विषमा शूलाद्बाधां करोति नैःस्व्यं च।
शाठ्यं वामावर्त्ता करोति मेधां प्रदक्षिणतः॥ २२॥
पार्श्वायाता चिरायुषमुपरिष्टाच्चेश्वरं गवाढ्यमधः।
शतपत्रकर्णिकाभा नाभिर्मनुजेश्वरं कुरुते॥ २३॥

गोल, ऊँची और विस्तीर्ण नाभि वाले मनुष्य सुखी होते हैं। छोटी, अदृश्य और अनिम्न नाभि दुःखदायी होता है। पेट के वलि के मध्य में स्थित और विषम नाभि शूली पर चढ़ाती और निर्धन करती है। वामावर्त नाभि शठ और दक्षिणावर्त नाभि तत्त्वज्ञानी करती है। दोनों पार्श्व में आयत नाभि दिर्घायु, ऊपर की तरफ आयत नाभि ऐश्वर्य, नीचे की तरफ आयत नाभि गायों से युक्त और कमल कोर की तरह नाभि राजा बनाती है।

शठ का लक्षण—

वचसा मनसा यश्च दृश्यते कार्यतत्परः। कर्मणा विपरीतश्च स शठः सन्निरिष्यते॥

तत्त्वज्ञानी का लक्षण—

शुश्रूषा श्रवणं चैव ग्रहणं धारणं तथा। ऊहापोहार्थविज्ञानं तत्त्वज्ञानं च धीगुणाः॥

यहाँ पर समुद्र—

वर्त्तुला विपुलात्युच्चा नाभिर्यदि नरेश्वरः। अल्पदृश्या तथा निम्ना नाभि क्लेशावहा भवेत्॥
वलिमध्यगता या च सा शूलाद्दुःखकारिणी। वामावर्त्ता शाठ्यभावं धिषणां च प्रदक्षिणा॥
पार्श्वायता दीर्घजीवं धनयुक्तं तथोर्ध्वगा। अधोगो बहुलं कुर्याच्चाभिर्गोगणसन्वितम्॥
पद्मस्य कर्णिका तुल्या नाभिः कुर्यान्नरेश्वरम्॥ २१-२३॥

पेट के वलियों का लक्षण—

शस्त्रान्तं स्त्रीभोगिनमाचार्यं बहुसुतं यथासंख्यम्।
एकद्वित्रिचतुर्भिर्वलिभिर्विन्द्यान्नृपं त्ववलिम्॥ २४॥
विषमवलयो मनुष्या भवन्त्यगम्याभिगामिनः पापाः।
ऋजुवलयः सुखभाजः परदारद्वेषिणश्चैव॥ २५॥

एक वलि ( उदर की रेखा ) वाले मनुष्य का शस्त्र से मरण, दो वलि वाले मनुष्य बहुत स्त्रियों को भोगने वाले, तीन वलि वाले उपदेशक, चार वलि वाले बहुत पुत्रों से युत और वलि रहित उदर वाले राजा होते हैं। विषम (छोटी, बड़ी) वलि वाले अगम्या स्त्री में गमन करने वाले तथा सीधी वलि वाले मनुष्य सुखी तथा परस्त्री से विमुख होते हैं।

यहाँ पर समुद्र—

एकवलिः शस्त्रमृत्युः स्त्रीभोगी द्विवली स्मृतः। त्रिभिराचार्यं इत्याहुश्चतुर्भिः स्याद्बहुप्रजः॥
अवलिस्तु नृपः प्रोक्तो यज्वा दानैकतत्परः। विषमा वल्यो येषु ते चागम्याभिगामिनः॥
ऋजवस्तु वल्यो येषु ते नराः सुखभागिनः॥ २४-२५॥

पार्श्व का लक्षण—

मांसलमृदुभिः पार्श्वैः प्रदक्षिणावर्तरोमभिर्भूपाः।
विपरीतैर्निर्द्रव्याः सुखपरिहीनाः परप्रेष्याः॥ २६॥

पुष्ट, कोमल और दक्षिणावर्त रोमों से युक्त पार्श्व वाले मनुष्य राजा होते हैं। विपरीत लक्षणों से ( मांस रहित, कठोर तथा वामावर्त रोमों से ) युक्त पार्श्व वाले मनुष्य निर्धन, दुःखी और दूसरे के दास होते हैं। यहाँ पर समुद्र—

मांसलैर्मृदुभिः पार्श्वैर्दक्षिणावर्तरोमभिः। नरा भूम्याधिपा ज्ञेया विपरीतैः सुदुःखिताः॥

चूचुक का लक्षण—

सुभगा भवन्त्यनुद्बद्धचूचुका निर्धना विषमदीर्घैः।
पीनोपचितनिमग्नैः क्षितिपतयश्चूचुकैः सुखिनः॥ २७॥

जिनके चुचक ( स्तन के अग्र भाग ) ऊपर को खींचे न हों वे पुरुष सुभग होते हैं। जिनके विषम ( छोटे, बड़े ) और लम्बे हों वे निर्धन होते हैं। तथा जिनके चूचुक कठोर, पुष्ट तथा नीचे हों वे राजा और सुखी होते हैं। यहाँ पर समुद्र—

चूचुकैश्चाप्यनुद्बद्धैः सुभगाः सुखभागिनः। निर्धना विषमैर्दीर्घैर्मग्नैर्मांसयुतैर्नृपाः॥ २७॥

हृदय का लक्षण—

हृदयं समुन्नतं पृथु न वेपनं मांसलं च नृपतीनाम्।
अधनानां विपरीतं खररोमचितं शिरालं च॥ २८॥

राजाओं का हृदय ऊँचा, विस्तीर्ण और कम्प से रहित होता है। निर्धनों का हृदय विपरीत लक्षणों ( नीचा, कृश, सकम्प तथा कठोर रोम ) से युक्त तथा शिराओं से व्याप्त होता है।

यहाँ पर समुद्र—

अचलं च पृथूच्चं च नृपाणां हृदयं स्मृतम्। विपरीतं शिरालं च रोमशं दुःखभागिनम्॥

वक्ष का लक्षण—

समवक्षसोऽर्थवन्तः पीनैः शूरा ह्यकिञ्चनास्तनुभिः।
विषमं वक्षो येषां ते निःस्वाः शस्त्रनिधनाश्च॥ २९॥

समान ( न ऊँची, न नीची ) छाती वाले धनी, छोटी छाती वाले पुरुषार्थ से रहित, विषम छाती वाले निर्धन और शस्त्र से मृत्यु पाने वाले होते हैं। यहाँ पर समुद्र—

अर्थवान् समवक्षाः स्याद् दीर्घैः शूरा धनान्विताः। अल्पैश्च विकला दीना विषमैः शस्त्रमृत्यवः॥

जत्रु का लक्षण—

विषमैर्विषमो जत्रुभिरर्थविहीनोऽस्थिसन्धिपरिणद्धैः।
उन्नतजत्रुर्भोगी निम्नैर्निःस्वोऽर्थवान् पीनैः ॥ ३० ॥

विषम जत्रु ( कन्धों के जोड़ ) वाला मनुष्य क्रूर, अस्थि सन्धियों से व्याप्त जत्रु वाला मनुष्य निर्धन तथा पुष्ट जत्रु वाला पुरुष धनी होता है। यहाँ पर समुद्र—
जत्रुभिर्विषमैः क्रूरा दरिद्राः क्रूरसन्धिभिः। भोगी चोन्नतजत्रुः स्यान्निम्नैर्निःस्वोऽन्यथा धनी॥

ग्रीवा तथा पृष्ठ का लक्षण—

चिपिटग्रीवो निःस्वः शुष्का सशिरा च यस्य वा ग्रीवा।
महिषग्रीवः शूरः शस्त्रान्तो वृषसमग्रीवः ॥ ३१ ॥
कम्बुग्रीवो राजा प्रलम्बकण्ठः प्रभक्षणो भवति।
पृष्ठमभग्नमरोमशमर्थवतामशुभदमतोऽन्यत् ॥ ३२ ॥

चपटी ग्रीवा वाला पुरुष निर्धन, सूखी हुई नाड़ियों से युत ग्रीवा वाला निर्धन, महिष के समान ग्रीवा वाला शूर और बैल के समान ग्रीवा वाला शस्त्र से मरण पाने वाला होता है। तथा शंख के समान ग्रीवा वाला राजा और लम्बी ग्रीवा वाला बहुत खाने वाला होता है। अभग्न और रोम रहित पीठ धनियों की तथा भग्न और रोमों से युत पीठ निर्धन की होती है। कम्बुग्रीव का लक्षण—वलित्रयचितग्रीवः कम्बुग्रीवोऽभिधीयते॥

यहाँ पर समुद्र—

ग्रीवा च वर्तुला यस्य स नरो धनवान् स्मृतः। कम्बुग्रीवा नरा ये तु राजानस्ते न संशयः॥
दीर्घग्रीवा नरा ये तु तेऽपि दुःखस्य भागिनः। वक्रग्रीवा नरा ये ते दाम्भिका पिशुनास्तथा॥
निस्वस्तु चिपिटग्रीवः शुष्कग्रीवस्तथैव च। शूरस्तु महिषग्रीवः शस्त्रान्तो वृषकन्धरः॥
सुस्निग्धं मांसलं पृष्ठमभग्नं चाप्यरोमशम्। सधनानां विपर्यस्तं निर्धनानां प्रकीर्तितम्॥

कक्ष का लक्षण—

अस्वेदनपीनोन्नतसुगन्धसमरोमसङ्कुलाः कक्षाः।
विज्ञातव्या धनिनामतोऽन्यथार्थविहीनानाम् ॥ ३३ ॥

पसीने से रहित, पुष्ट, ऊँची, सुगन्ध युत, समान तथा रोमों से व्याप्त काँख धनियों की होती है। पसीने से युत, अपुष्ट, नीची, दुर्गन्ध युत, विषम और रोमरहित काँख निर्धन की होती है॥ यहाँ पर समुद्र—
निःस्वेदमांसलाः कक्षाः सुगन्धा रोमसङ्कुलाः। धनिनां तु विजानीयान्निर्धनानामतोऽन्यथा॥

कन्धे का लक्षण—

निर्मांसौ रोमचितौ भग्नावल्पौ च निर्धनस्यांसौ।
विपुलावव्युच्छिन्नौ सुश्लिष्टौ सौख्यवीर्यवताम् ॥ ३४ ॥

मांसहीन, रोमों से युत, भग्न तथा छोटे निर्धन के कन्धे होते हैं। तथा विस्तीर्ण, अभग्न और परस्पर संलग्न कन्धे सुखी और बली पुरुषों के होते हैं। यहाँ पर समुद्र—
कदलीस्तम्भसङ्काशा अजस्कन्धाश्च ये नराः। राजानस्ते विजानीयुर्महाकोशा महाबलाः॥
निर्मांसरोमबहुला निर्धनस्य प्रकीर्तिताः॥ ३४॥

बाहु का लक्षण—

करिकरसदृशौ वृत्तावाजान्ववलम्बिनौ समौ पीनौ ।
बाहू पृथिवीशानामधनानां रोमशौ ह्रस्वौ ॥ ३५ ॥

हाथी के सूँड के समान वर्तुलाकार, जानुपर्यन्त लम्बे, सम तथा मोटे बाहु राजा के होते हैं। तथा रोमों से युत तथा छोटे बाहु निर्धन के होते हैं। यहाँ पर समुद्र—
उद्बद्धबाहुः पुरुषो बधबन्धमवाप्नुयात् । दीर्घबाहुर्भवेद्राजा समुद्रवचनं यथा ॥
प्रलम्बबाहुरैश्वर्यं प्राप्नुयाद्गुणसंयुतम् । ह्रस्वबाहुर्भवेद्दासः परप्रेष्यकरस्तथा ॥
आजानुलम्बभुजा ये तु ये तु दीर्घभुजा नराः । सम्पूर्णबाहवो ये तु राजानस्ते प्रकीर्तिताः ॥

अङ्गुली और हाथ का लक्षण—

हस्ताङ्गुलयो दीर्घाश्चिरायुषामवलिताश्च सुभगानाम् ।
मेधाविनां च सूक्ष्माश्चिपिटाः परकर्मनिरतानाम् ॥ ३६ ॥
स्थूलाभिर्धनरहिता बहिर्नताभिश्च शस्त्रनिर्याणाः ।
कपिसदृशकरा धनिनो व्याघ्रोपमपाणयः पापाः ॥ ३७ ॥

दीर्घायु वाले मनुष्यों की अंगुली लम्बी, सुभग पुरुषों की सीधी, बुद्धिमानों की पतली और दूसरे की सेवा करने वाले की अंगुली चपटी होती है। मोटी अंगुली वाले निर्धन और बाहर को झुकी हुई अंगुली वाले शस्त्र से मृत्यु पाने वाले होते हैं। वानर के समान हाथ वाले धनी और बाघ के समान हाथ वाले पापी होते हैं ॥ ३६-३७ ॥

मणिबन्ध का लक्षण—

मणिबन्धनैर्निगूढैर्दृढैश्च सुश्लिष्टसन्धिभिर्भूपाः ।
हीनैर्हस्तच्छेदः श्लथैः सशब्दैश्च निर्द्रव्याः ॥ ३८ ॥

निगूढ़, दृढ़ और सुश्लिष्ट संधियों से युत मणिबन्ध ( हस्तमूल या पहुँचा ) वाले राजा होते हैं। छोटे मणिबन्ध वाले का हाथ कट जाता है और शब्द सहित मणिबन्ध वाले निर्धन होते हैं ॥ ३८ ॥

हथेली का लक्षण—

पितृवित्तेन विहीना भवन्ति निम्नेन करतलेन नराः ।
संवृतनिम्नैर्धनिनः प्रोत्तानकराश्च दातारः ॥ ३९ ॥
विषमैर्विषमा निःस्वाश्च करतलैरीश्वरास्तु लाक्षाभैः ।
पीतैरगम्यवनिताभिगामिनो निर्धना रूक्षैः ॥ ४० ॥

निची हथेली वाले पिता के धन से विहीन, वर्तुलाकार निची हथेली वाले धनी तथा ऊँची हथेली वाले दानी होते हैं। विषम हथेली वाले दुष्ट और निर्धन, लाख के समान लाल वर्ण की हथेली वाले धनी, पीले हथेली वाले अगम्या स्त्री में गमन करने वाले और रूखी हथेली वाले निर्धन होते हैं ॥ ३९-४० ॥

नखों का लक्षण—

तुषसदृशनखाः क्लीबाश्चिपिटैः स्फुटितैश्च वित्तसन्त्यक्ताः ।

कुनखविवर्णैः परतर्ककाश्च ताम्रैश्चमूपतयः ॥ ४१ ॥

तुष के समान रेखाओं से युत नख वाले नपुंसक, बुरे और वर्णहीन नख वाले दूसरे के मुख को देखने वाले तथा ताम्र वर्ण के नख वाले सेनापति होते हैं ॥ ४१ ॥

यव रेखा और अंगुली के पर्व का लक्षण—

अङ्गुष्ठयवैराढ्याः सुतवन्तोऽङ्गुष्ठमूलजैश्च यवैः ।
दीर्घाङ्गुलिपर्वाणः सुभगा दीर्घायुषश्चैव ॥ ४२ ॥

यव रेखा से युत अंगुष्ठ मध्य या अंगुष्ठ मूल वाले पुत्रवान् होते हैं। जिनके अंगुली के पर्व लम्बे हों वे भाग्यशाली तथा दीर्घायु होते हैं ॥ ४२ ॥

हथेली की रेखा और अङ्गुलियों का लक्षण—

स्निग्धा निम्ना रेखा धनिनां तद्व्यत्ययेन निःस्वानाम् ।
विरलाङ्गुलयो निःस्वा धनसञ्चयिनो घनाङ्गुलयः ॥ ४३ ॥

स्निग्ध तथा गहरी धनियों की तथा रूखी और ऊँची निर्धनों की रेखायें होती हैं। हाथ में विरल अङ्गुली वाले निर्धन और सघन अङ्गुली वाले धनसञ्चयी होते हैं ॥ ४३ ॥

तिस्रो रेखा मणिबन्धनोत्थिताः करतलोपगा नृपतेः ।
मीनयुगाङ्कितपाणिर्नित्यं सत्रप्रदो भवति ॥ ४४ ॥
वज्राकारा धनिनां विद्याभाजां च मीनपुच्छनिभाः ।
शंखातपत्रशिविकागजाश्वपद्मोपमा नृपतेः ॥ ४५ ॥
कलशमृणालपताकाङ्कुशोपमाभिर्भवन्ति निधिपालाः ।
दामनिभाभिश्चाढ्याः स्वस्तिकरूपाभिरैश्वर्यम् ॥ ४६ ॥
चक्रासिपरशुतोमरशक्तिधनुःकुन्तसन्निभा रेखाः ।
कुर्वन्ति चमूनाथं यज्वानमुलूखलाकाराः ॥ ४७ ॥
मकरध्वजकोष्ठागारसन्निभाभिर्महाधनोपेताः ।
वेदीनिभेन चैवाग्निहोत्रिणो ब्रह्मतीर्थेन ॥ ४८ ॥
वापीदेवकुलाद्यैर्धर्मं कुर्वन्ति च त्रिकोणाभिः ।
अङ्गुष्ठमूलरेखाः पुत्राः स्युर्दारिकाः सूक्ष्माः ॥ ४९ ॥
रेखाः प्रदेशिनिगताः शतायुषं कल्पनीयमूनाभिः ।
छिन्नाभिर्द्रुमपतनं बहुरेखारेखिणो निःस्वाः ॥ ५० ॥

जिसके तीन रेखा पहुँचे से निकल कर हथेली में जाँय वह राजा होता है। दो मत्स्य रेखाओं से युत हथेली वाला सदावर्त्त देने वाला होता है। यदि हाथ में बज्र के समान ( मध्य में पतला और दोनो ओर विस्तृत ) रेखा हो तो धनी, मछली के समान हो तो विद्वान् तथा शंख, छत्र, पालकी, हाथी, घोड़ा और कमल के समान रेखा हो तो राजा होता है। यदि कलश, मृणाल ( कमल की जड़ ), पताका या अंकुश के समान

हाथ में रेखा हो तो भूमि में धन गाड़ने वाला होता है। रस्सी की तरह हाथ में रेखा हो तो अति धनी, स्वस्तिक (राजगृह-समान) रेखा हो तो ऐश्वर्यशाली होता है। यदि चक्र, खड्ग, फरसा, तोमर, बर्छी, धनुष या भाला के समान हाथ में रेखा हो तो सेनापति और ऊखल के समान रेखा हो तो याज्ञिक होता है। मकर ( मगर = घड़ियाल ), ध्वजा और कोष्ठागार की तरह हाथ में रेखा हो तो बहुत धनी तथा वेदी की तरह ब्रह्मतीर्थ (अंगुष्ठमूल) हो तो अग्निहोत्री होता है। वापी, देव मन्दिर, आदि ( सिंहासन, श्रीवृक्ष और यूप ) या त्रिभुज की तरह हाथ में रेखा हो तो धार्मिक तथा अंगुष्ठमूल में जितनी स्थूल रेखा हो उतने पुत्र और जितनी सूक्ष्म रेखा हो उतनी कन्या होती हैं। जिनकी तर्जनी के मूल तक तीन रेखा गई हों वे सौ वर्ष तक जीते हैं। छोटी रेखा हो तो अनुपात से आयु की कल्पना करनी चाहिये। जिनके हाथ में टूटी हुई रेखा हो वे वृक्ष से गिरते हैं। अधिक रेखा युक्त या रेखा रहित हों तो वे निर्धन होते हैं। यहाँ पर समुद्र—

सुवृत्तैर्निगूढैश्च मणिबन्धैः समन्विताः। श्लैश्च शब्दरहितै राजानस्ते प्रकीर्तिताः॥
हीनैश्च छिन्नपाणिः स्यात् श्लथैर्दारिद्र्यभाजनः। निम्ने करतले यस्य पितृवित्तविवर्जितः॥
निम्नेन सवृतेनैव वित्तवान् सौख्यसंयुतः। समुन्नतकरा ये च दातारस्ते न संशयः॥
विषमैर्विषमा भित्वा लाक्षाभैरीश्वराः करैः। अगम्यागामिनः पीतैर्नरोहरंतैश्च निर्धनाः॥
शूर्पंवृक्षौ रुक्षसा नैकवर्णा महामता। स्फुटितार्धनखाश्चैव स्मृता द्रव्यविवर्जिताः॥
निर्मलैर्लोहिताभैश्च नखैर्भवति पार्थिवः। पाण्डुरा विरला रूक्षा मनुष्य करसंस्थिताः॥
येषां ते च नराज्ञेया दुःखदारिद्र्यभाजनाः। यस्य मीनसमा रेखा कर्मसिद्धिस्तु तस्य वै॥
धनवान् स तु विज्ञेयो बहुपुत्रश्च मानवः। तुला यस्य तु वेदिर्वा करमध्ये प्रदृश्यते॥
वाणिज्यं सिद्ध्यते तस्य पुरुषस्य न संशयः। वेदी पाणितले यस्य द्विजस्य तु विशेषतः॥
यज्ञयाजी भवेत्तस्य बहुवित्तश्च मानवः। श्रीवत्समथवा पद्मं वज्रं चामरमेव वा॥
यस्य हस्ते तु दृश्येत स भवेत्पृथिवीपतिः। शक्तितोमरखड्गाभा रेखाचापसमास्तथा॥
यस्य हस्ते प्रदृश्यन्ते चमूनाथं च तं विदुः। शूलो वाप्यथवा शैलः करमध्ये तु दृश्यते॥
अचलं प्राप्यते राज्यं मण्डले तु न संशयः। ध्वजं वाप्यथवा शङ्खं दृश्यते करसंस्थितम्॥
धनेश्वरं विजानीयात् समुद्रवचनं यथा। दक्षिणे तु कराङ्गुष्ठे यवो यस्य च दृश्यते।
सर्वविद्याप्रवक्ताऽसौ भवतीति च निर्दिशेत्॥
यस्य पाणितले रेखा कनिष्ठामूलसम्भवाः। गता मध्ये प्रदेशिन्या स जीवेच्छरदां शतम्॥
अङ्गुष्ठमूले या रेखाः पुत्रास्ते परिकीर्तिताः। सूक्ष्माः कन्याविनिर्दिष्टाः समुद्रवचनं यथा॥
छिन्नाभिर्वृक्षपतनं प्रभूताभिरनीश्वराः। अङ्गुष्ठमूलतीर्थेन यज्ञयाजी भवेन्नरः॥ ४४-५०॥

ठोढ़ी, दाँत और ओंठ का लक्षण—

अतिकृशदीर्घैश्चिबुकैर्निर्द्रव्या मांसलैर्धनोपेताः।
बिम्बोपमैरवक्रैरधरैर्भूपास्तनुभिरस्वाः॥ ५१॥
ओष्ठैः स्फुटितविखण्डितविवर्णरूक्षैश्च धनपरित्यक्ताः।
स्निग्धा घनाश्च दशनाः सुतीक्ष्णदंष्ट्राः समाश्च शुभाः॥ ५२॥

अतिकृश और दीर्घ अधर वाले निर्धन और मांसयुत अधर वाले धनी होते हैं। बिम्ब फल के समान लाल और वक्रता से रहित अधर वाले राजा, छोटे अधर वाले राजा तथा फटे, खण्डित, वर्ण रहित और रूखे अधर वाले धनहीन होते हैं। स्निग्ध, घन, तीक्ष्ण और सम दाँत शुभ होते हैं। कहा भी है—

निर्मांसैश्चिबुकैर्दीर्घैर्निर्द्रव्याश्चाशुवाचिनः। समांसलैर्धनोपेता बहुपुत्रसमावृताः॥

रक्ताधरो भवपनिर्धनवान् कमलाधरः । स्थूलोष्ठा बहुलोमाश्च शुष्कैर्दीर्घैश्च दुःखिताः ॥
उत्तरोष्ठैर्लोहितैश्च धनिनः सौख्यसंयुताः । खण्डैर्विवर्णैर्निर्द्रव्या रूक्षैर्दुःखसमन्विताः ॥
कुन्दकुड्मलसङ्काशैः प्राकारैर्दशनैर्नृपः । अश्ववानरदन्ताश्च नित्यं क्षुत्परिपीडिताः ॥
हस्तिदन्ताः खररदाः स्निग्धदन्ता गुणान्विताः । करालैर्विषमैर्दीर्घदशनैर्दुःखजीविनः ॥
द्वात्रिंशद्दन्ता राजन् एकोनश्चापि भोगवान् । त्रिंशद्दन्ता नरा ये ते सुखदुःखस्य भागिनः ॥
एकोनत्रिंशद्दशनाः पुरुषा दुःखजीविनः । अष्टाविंशरदा येषां तेऽतिदुःखस्य भाजनाः ॥५१-५२

जीभ तथा तालु का लक्षण—

जिह्वा रक्ता दीर्घा श्लक्ष्णा सुसमा च भोगिनो ज्ञेया ।
श्वेता कृष्णा परुषा निर्द्रव्याणां तथा तालु ॥ ५३ ॥

लाल, लम्बी, श्लक्ष्ण और समान-जीभ वाले भोगी होते हैं । सफेद, काली और रूखी जीभ वाले निर्धन होते हैं । इसी प्रकार तालु का लक्षण भी जानना चाहिये ।

यहाँ पर समुद्र—

कृष्णजिह्वा भवेद्यस्य समला यदि वा भवेत् । स पापवाग्भवेन्मर्त्यः कृशा स्थूला तथा भवेत् ॥
श्वेतजिह्वा नरा ज्ञेयाः शौचाचारविवर्जिताः । पद्मपत्रसमाजिह्वा सूक्ष्मा दीर्घा सुशोभना ॥
न स्थूला नाति विस्तीर्णा येषां ते मनुजाधिपाः ॥
निम्ना दीर्घा च ह्रस्वा च रक्ताग्रा रसना यदि ।
सर्वविद्याप्रवक्ताऽसौ भवेच्चास्यत्र संशयः ॥
कृष्णतालुर्नरो यस्तु स भवेत् कुलनाशनः ।
विहृतं स्फुटितं यस्य तालु तस्य न शोभनम् ॥
सिंहतालुर्नरपतिर्गजतालुस्तथैव च ।
पद्मतालुर्भवेद्राजा श्वेततालुश्च निर्धनः ॥५३॥

मुख का लक्षण—

वक्त्रं सौम्यं संवृतममलं श्लक्ष्णं समं च भूपानाम् ।
विपरीतं क्लेशभुजां महामुखं दुर्भगाणां च ॥ ५४ ॥

सुन्दर, वर्तुलाकार, निर्मल, श्लक्ष्ण और समान मुख राजाओं का होता है । इससे उलटा ( कुरूप, वक्राकार, मलिन, अश्लक्ष्ण और विषम ) मुख भाग्य रहित का होता है ।

यहाँ पर समुद्र—

सौम्यं च संवृतं वक्त्रममलं यस्य देहिनः । महाराजो भवेन्नित्यं विपरीते तु निर्धनः ॥ ५४ ॥

स्त्रीमुखमनपत्यानां शाठ्यवतां मण्डलं परिज्ञेयम् ।
दीर्घं निर्द्रव्याणां भीरुमुखाः पापकर्माणः ॥ ५५ ॥
चतुरस्रं धूर्तानां निम्नं वक्रं च तनयरहितानाम् ।
कृपणानामतिह्रस्वं सम्पूर्णं भोगिनां कान्तम् ॥ ५६ ॥

स्त्री के समान मुख वाले सन्तान हीन, गोल मुख वाले शठ, लम्बे मुख वाले निर्धन, भयानक मुख वाले धूर्त, निम्न मुख वाले पुत्र हीन, छोटे मुख वाले कृपण, सम्पूर्ण तथा सुन्दर मुख वाले भोगी होते हैं । यहाँ पर समुद्र—

स्त्रीमुखं निरपत्यानां मण्डलं शाठ्यसेविनाम् । दीर्घं मुखं च निःस्वानां भीरुवक्त्रा दुराशयाः ॥

चतुरस्रं तु धूर्त्तानां निम्नं सुतविवर्जितम्। कृपणानां तथा ह्रस्वं चिपिटं परजीविनाम्॥
यन्मुखं मांसलं स्निग्धं सभ्रमं प्रियदर्शनम्। वर्णाढ्यं सन्धिविश्लिष्टमजस्रं सुखभागिनाम्॥

श्मश्रु का लक्षण—

अस्फुटिताग्रं स्निग्धं श्मश्रु शुभं मृदु च सन्नतं चैव।
रक्तैः परुषैश्चौराः श्मश्रुभिरल्पैश्च विज्ञेयाः॥ ५७॥

आगे से बिना फटे, स्निग्ध, कोमल और नीचे को झुकी हुई दाढ़ी शुभ होती है। तथा लाल, रूखी और अल्प दाढ़ी वाले चोर होते हैं। यहाँ पर समुद्र—

स्निग्धमस्फुटिताग्रं च सन्नतं श्मश्रु चेष्यते। रक्तैरल्पैस्तथा रूक्षैः श्मश्रुभिस्तस्कराः स्मृताः॥

कान का लक्षण—

निर्मांसैः कर्णैः पापमृत्यवश्चर्पटैः सुबहुभोगाः।
कृपणाश्च ह्रस्वकर्णाः शङ्कुश्रवणाश्चमूपतयः॥ ५८॥
रोमशकर्णा दीर्घायुषश्च धनभागिनो विपुलकर्णाः।
क्रूराः शिरावनद्धैर्व्यालम्बैर्मांसलैः सुखिनः॥ ५९॥

मांस रहित कान वाले पापकर्म से मरते हैं। तथा चपटे कान वाले अधिक भोगी, छोटे कान वाले कृपण, शंकु के समान आगे से तीखे कान वाले सेनापति, रोमयुक्त कान वाले दीर्घायु, बड़े कान वाले धनी, नाड़ियों से युत कान वाले क्रूर तथा लम्बे और पुष्ट कान वाले सुखी होते हैं। यहाँ पर समुद्र—

ह्रस्वकर्णा महाभोगा महाकर्णाश्च ये नराः। आवर्त्तकर्णा धनिनः स्निग्धकर्णास्तथैव च॥
दीर्घायुषः शङ्कुकर्णाः स्फुटकर्णाः महाधनाः। सुखान्विता दीर्घकर्णा लम्बकर्णास्तपस्विनः॥
निर्मांसे पापमरणाश्चर्पटैर्भोगिनो नराः। दीर्घायुषो लोमकर्णा धनिनो विपुले स्मृताः॥
शिरावनद्धैर्विषमा मांसले सुखभागिनः।

कपोल और नासिका का लक्षण—

भोगी त्वनिम्नगण्डो मन्त्री सम्पूर्णमांसगण्डो यः।
सुखभाक् शुकसमनासश्चिरजीवी शुष्कनासश्च॥ ६०॥
छिन्नानुरूपयागम्यगामिनो दीर्घया तु सौभाग्यम्।
आकुञ्चितया चौरः स्त्रीमृत्युः स्याच्चिपिटनासः॥ ६१॥
धनिनोऽग्रवक्रनासा दक्षिणविनताः प्रभक्षणाः क्रूराः।
ऋज्वी स्वल्पच्छिद्रा सुपुटा नासा सभाग्यानाम्॥ ६२॥

ऊँचे गाल वाले धनी और मांस युत गाल वाले राजा के मन्त्री होते हैं। तोते के समान नासिका वाले भोगी और सुखी, मांस रहित नासिका वाले दीर्घायु, कटी हुई की तरह नासिका वाले अगम्या स्त्री में गमन करने वाले, लम्बी नासिका वाले भाग्यशाली, ऊपर को खिंची हुई नासिका वाले चोर, चपटी नासिका वाले स्त्री के हाथ से मृत्यु पाने वाले, आगे से टेढ़ी नासिका वाले धनी, दाहिनी ओर झुकी नासिका वाले खाऊ और क्रूर तथा सीधी और छोटे छिद्रों से युत सुन्दर पुट वाली नासिका वाले भाग्यशाली होते हैं।

यहाँ पर समुद्र—

पुमान् सम्पूर्णगण्डो यः स मन्त्री समुदाहृतः। निम्नगण्डो भवेद्यस्तु स नरो भोगवान् स्मृतः॥
शुकनासः सौख्यभागी शुष्कनासश्चिरायुषः। छिन्नानुरूपा येषां स्यान्नासा तेऽगम्यगामिनः॥
दीर्घनासा भोगयुक्ता अप्रवक्रा धनान्विताः। क्रूरा दक्षिणवक्राश्च स्पष्टनासा नृपोत्तमाः॥
स्रोऽमृत्यवक्रपंटाभि· कुटिलाभिश्च तस्कराः॥ ६०–६२॥

छींक का लक्षण—

धनिनां क्षुतं सकृद्द्वित्रिपिण्डितं ह्रादि सानुनादं च।
दीर्घायुषां प्रमुक्तं विज्ञेयं संहतं चैव॥ ६३॥

जो छींकने के समय केवल एक बार छींके वह धनी, तथा दो तीन बार मिला हुआ ह्रादि (बोलते हुये बहुतों के मध्य में जो सुनाई दे), सानुनाद (अतिदीर्घ) और पूर्वोक्त संहत (आदि मध्य तथा अन्त में समान) छींकने वाले मनुष्य दीर्घायु होते हैं।

यहाँ पर पराशर—

सकृत् क्षुतं भोगवतां द्विर्धनाय चिरायुषे। चतुः स्याद्रोगनाशाय परमस्मात् तदीशजा॥

आँख का लक्षण—

पद्मदलाभैर्धनिनो रक्तान्तविलोचनाः श्रियो भाजः।
मधुपिङ्गलैर्महार्घा मार्जारविलोचनैः पापाः॥ ६४॥
हरिणाक्षा मण्डललोचनाश्च जिह्मैश्च लोचनैश्चौराः।
क्रूराः केकरनेत्रा गजसदृशविलोचनाश्चमूपतयः॥ ६५॥
ऐश्वर्यं गम्भीरैर्नीलोत्पलकान्तिभिश्च विद्वांसः।
अतिकृष्णतारकाणामक्ष्णामुत्पाटनं भवति॥ ६६॥
मन्त्रित्वं स्थूलदृशां श्यावाक्षाणां भवति सौभाग्यम्।
दीना दृष्टिःस्वानां स्निग्धा विपुलार्थभोगवताम्॥ ६७॥

कमल दल के समान नेत्र वाले धनी, लाल नेत्रान्त वाले लक्ष्मीवान्, शहद के समान पीले नेत्र वाले धनी, बिल्ली के समान (कंजे=कुहर) नेत्र वाले पापी, हरिण के समान गोल और अचल नेत्र वाले चोर, नील नेत्र वाले क्रूर, हाथी के समान नेत्र वाले सेनापति, गहरे नेत्र वाले ऐश्वर्यशाली तथा नील कमल दल के समान नेत्र वाले विद्वान् होते हैं। अति काले तारा वाले नेत्र उखाड़े जाते हैं। मोटे नेत्र वाले मन्त्री, कपिल वर्ण के नेत्र वाले भाग्यशाली, दीन नेत्र वाले निर्धन तथा स्निग्ध और स्थूल नेत्र वाले धनी, भोगी होते हैं। यहाँ पर समुद्र—

समे गोक्षीरवर्णाभे रक्तान्ते कृष्णतारके। प्रसन्ने च विशाले च स्निग्धे चैवायते शुभे॥
अतसी पुष्पशङ्काशे भवेतां यस्य लोचने। भूपतिः स तु विज्ञेयः समुद्रवचनं यथा॥
व्याघ्रवत्तुर्धनैर्युक्तः कर्कटाक्षः कलिप्रियः। विडालहंसनेत्राश्च भवन्ति पुरुषाधमाः॥
मयूरनकुलाक्षाश्च नरास्ते मध्यमाः स्मृताः। न श्रीस्त्यजति सर्वत्र पुरुषं मधुपिङ्गलम्॥
आज्यपिङ्गलनेत्राश्च राजानो भोगसंयुताः। रोचनाहरितालाक्षा गजपिङ्गा धनेश्वराः॥
बलवन्तो गुणोपेताः पृथिव्यां चक्रवर्तिनः। तप्तहाटकवर्णाभे भवेतां यस्य लोचने॥

भूपतिः स [illegible] विज्ञेयः समुद्रवचनं यथा । द्विमात्रस्पन्दिनो ये तु धनिनस्ते प्रकीर्त्तिताः ॥
त्रिमात्रस्पन्दिनो ज्ञेयाः पुरुषाः सुखजीविनः । चतुर्मात्रनिमेषश्च धनवान् परिकीर्त्तितः ॥
दीर्घायुषो धर्मरताः पञ्चमात्रनिमेषिणः ॥ ६४–६७ ॥

भ्रू का लक्षण—

अभ्युन्नताभिरल्पायुषो विशालोन्नताभिरतिसुखिनः ।
विषमभ्रुवो दरिद्रा बालेन्दुनतभ्रुवः सधनाः ॥ ६८ ॥
दीर्घासंसक्ताभिर्धनिनः खण्डाभिरर्थपरिहीनाः ।
मध्यविनतभ्रुवो ये ते सक्ताः स्त्रीष्वगम्यासु ॥ ६९ ॥

मध्य में ऊँची भ्रू वाले अल्पायु, बड़ी और ऊँची भ्रू वाले अतिसुखी, विषम ( एक में बड़ी तथा एक में छोटी ) भ्रू वाले निर्धन, बाल चन्द्र की तरह झुकी हुई भ्रू वाले धनवान्, लम्बी तथा परस्पर बिना मिली भ्रू वाले धनी, टूटी हुई भ्रू वाले निर्धन, तथा मध्य में नत भ्रू वाले मनुष्य अगम्या स्त्री में गमन करने वाले होते हैं। यहाँ पर समुद्र—

अभ्युन्नताभि स्वल्पायुर्विशालाभि सुखान्विताः। मध्योन्नतभ्रुवो ये च पापसक्ताश्च ते नराः ॥
बालेन्दुभ्रूसमाख्याता दरिद्रा विषमभ्रुवः । असंलग्नभ्रुवो ये तु धनिनस्ते नराः स्मृताः ॥
खण्डाभिर्निर्धना ज्ञेया विषमाभिर्नराधमाः ॥ ६८–६९ ॥

शङ्ख तथा ललाट का लक्षण—

उन्नतविपुलैः शङ्खैर्धनिनो निम्नैः सुतार्थसन्त्यक्ताः ।
विषमललाटा विधना धनवन्तोऽर्द्धेन्दुसदृशेन ॥ ७० ॥
शुक्तिविशालैराचार्यता शिरासन्ततैरधर्मरताः ।
उन्नतशिराभिराढ्याः स्वस्तिकवत् संस्थिताभिश्च ॥ ७१ ॥
निम्नललाटा वधबन्धभागिनः क्रूरकर्मनिरताश्च ।
अभ्युन्नतैश्च भूपाः कृपणाः स्युः संवृतललाटाः ॥ ७२ ॥

ऊँची तथा बड़ी शङ्ख ( कनपटी ) वाले धनी, तथा नीची शङ्ख वाले पुत्र तथा धन से रहित होते हैं। टेढ़ी ललाट वाले धनी, सीप के समान विशाल ललाटवाले आचार्य, नाड़ियों से व्याप्त ललाट वाले पाप में रत, ललाट के मध्य में ऊँची नाड़ी वाले धनी और ललाट में स्वस्तिक की तरह रेखा वाले धनाढ्य होते हैं। निम्न ललाट वाले वध, बन्धन के भागी और पाप कर्म में रत, ऊँचे ललाट वाले राजा तथा गोल ललाट वाले कृपण होते हैं। यहाँ पर समुद्र—

उन्नतैर्विपुलैः शङ्खैर्धनिनः सुखजीविनः । सुतार्थरहिता निम्नैर्मानवा दुःखभागिनः ॥
ललाटेनार्धचन्द्रेण भवन्ति पृथवीश्वराः । विपुलेन ललाटेन महाधनयुताः स्मृताः ॥
विषमेनाधमा ज्ञेयाः पापा मर्त्याः शिराततैः । निम्नेन तु ललाटेन क्रूरकर्मरता नराः ॥
अभ्युन्नतैश्च भूपाः स्युः संवृतैः कृपणाः स्मृताः ॥ ७०–७२ ॥

रोने का लक्षण—

रुदितमदीनमनश्रु स्निग्धं च शुभावहं मनुष्याणाम् ।
रूक्षं दीनं प्रचुराश्रु चैव न शुभप्रदं पुंसाम् ॥ ७३ ॥

मनुष्यों का दीनता हीन, आसुओं से रहित और स्निग्ध रोना अच्छा होता है । तथा रूखे, दीन और बहुत आँसुओं से युत रोना अच्छा नहीं होता है । यहाँ पर समुद्र—
अदीनाश्रुहतं स्निग्धं रुदितं च शुभावहम् । रूक्षं दीनं बाष्पयुतं पुरुषाणामनिष्टदम् ॥७३॥

हँसने का लक्षण—

हसितं शुभदमकम्पं सनिमीलितलोचनं तु पापस्य ।
दुष्टस्य हसितमसकृत् सोन्मादस्यासकृत् प्रान्ते ॥ ७४ ॥

बिना काँपते हुये हँसना शुभ होता है । तथा आँख मूँद कर हँसने वाला पापी, बार बार हँसने वाला दुष्ट तथा हँसने के अन्त में पुनः पुनः हँसना उन्माद युत पुरुष होता है ।

यहाँ पर समुद्र—

हसितं कम्परहितं नृपाणामन्यथाऽशुभम् । असकृद्दोषयुक्तस्य मीलिताक्षस्य चाशुभम् ॥

ललाट रेखा का लक्षण—

तिस्रो रेखाः शतजीविनां ललाटायताः स्थिता यदि ताः ।
चतसृभिरवनीशत्वं नवतिश्चायुः सपञ्चाब्दा ॥ ७५ ॥
विच्छिन्नाभिश्चागम्यगामिनो नवतिरप्यरेखेण ।
केशान्तोपगताभी रेखाभिरशीतिवर्षायुः ॥ ७६ ॥
पञ्चभिरायुः सप्ततिरेकाग्रावस्थिताभिरपि षष्टिः ।
बहुरेखेण शतार्धं चत्वारिंशच्च वक्राभिः ॥ ७७ ॥
भ्रूलग्नाभिस्त्रिंशद्विंशतिकश्चैव वामवक्राभिः ।
क्षुद्राभिः स्वल्पायुर्न्यूनाभिश्चान्तरे कल्प्यम् ॥ ७८ ॥

ललाट में तीन रेखा वाले सौ वर्ष जीते हैं, चार रेखा वाले राजा और पञ्चानबे वर्ष जीते हैं । ललाट में टूटी हुई रेखा वाले अगम्या स्त्री में गमन करने वाले और नब्बे वर्ष जीते हैं, रेखाओं से रहित ललाट वाले नब्बे वर्ष जीते हैं तथा केशान्त तक रेखा वाले अस्सी वर्ष जीते हैं । पांच रेखा युत ललाट वाले सत्तर वर्ष जीते हैं, ललाट में स्थित सब रेखाओं के अग्र मिले हों तो साठ वर्ष की आयु होती है । छै, सात आदि बहुत रेखाओं से युत ललाट वाले पचास वर्ष जीते हैं । यदि ललाट में टेढ़ी रेखा हो तो चालीस वर्ष की आयु होती है । यदि ललाट में भ्रू से लगी रेखा हो तो तीस वर्ष की आयु होती है । यदि ललाट के वाम भाग में टेढ़ी रेखा हो तो बीस वर्ष की आयु होती है । छोटी रेखा हो तो बीस वर्ष से कम जीता है । यदि न्यून ( एक या दो ) रेखा से युत ललाट हो तो भी बीस वर्ष से कम आयु होती है । बीच में अपनी बुद्धि से आयु की कल्पना करनी चाहिये । जैसे तीन रेखा वाले सौ वर्ष और चार रेखा वाले पंचानबे वर्ष जीते हैं अत: साढ़े तीन रेखा वाले साढ़े सत्तानबे वर्ष जीवेंगे । इसी प्रकार अन्यत्र भी हिसाब लगा कर आयु का निश्चय करना चाहिए । यहाँ पर समुद्र—

रेखा पञ्च ललाटे तु यस्यासौ धनवान् स्मृतः । शतं जीवति वर्षाणामैश्वर्यमधिगच्छति ॥
चतूरेखो ह्यशीतिस्तु त्रिभिः सप्ततिरेव च । षष्टिर्द्वाभ्यां तु रेखाभ्यां चत्वारिंशत् तथैकया ॥
अरेखेन ललाटेन भवन्ति निधिपालकाः । रेखा छेदैस्तु विज्ञेयाः पापकर्मरता नराः ॥
अल्पायुषस्तथाल्पायु व्याधियुक्ताश्च ते सदा ।

त्रिशूलं पट्टिसं वापि ललाटे यस्य दृश्यते। ऐश्वर्यं तस्य विज्ञेयं सेनानां नायकश्च सः॥

शिर का लक्षण—

परिमण्डलैर्गवाढ्याश्छत्राकारैः शिरोभिरवनीशाः।
चिपटैः पितृमातृघ्नाः करोटिशिरसां चिरान्मृत्युः॥ ७९॥
घटमूर्धाध्वानरुचिर्द्विमस्तकः पापकृद्धनैस्त्यक्तः।
निम्नं तु शिरो महतां बहुनिम्नमनर्थदं भवति॥ ८०॥

गोल शिर वाले गायों से युत, छत्र की तरह ऊपर से विस्तीर्ण शिर वाले राजा, चपटे शिर वाले पिता माता के घातक और करोटि (शिरस्त्राण) के समान शिर वाले दीर्घायु होते हैं। घड़े के समान शिर वाले पापी और निर्धन, निम्न शिर वाले प्रतिष्ठित तथा अति निम्न शिर वाले अनर्थ कारी होते हैं। यहां पर समुद्र—

उत्कलितदो निम्नशिरा अल्पोपहत एव च। छत्राकारशिरा राजा गवाढ्यः परिमण्डलैः॥
विषम तदरिद्राणां शिरो दीर्घं चिरायुषाम्। नागकुम्भशिरा राजा सम सर्वत्र भोगिनः॥

केश का लक्षण—

एकैकभवैः स्निग्धैः कृष्णैराकुञ्चितैरभिन्नाग्रैः।
मृदुभिर्न चातिबहुभिः केशैः सुखभाग्नरेन्द्रो वा॥ ८१॥
बहुमूलविषमकपिलाः स्थूलस्फुटिताग्रपरुषह्रस्वाश्च।
अतिकुटिलाश्चातिघनाश्च मूर्धजा वित्तहीनानाम्॥ ८२॥

एक रोम कूप में एक एक, काले, स्निग्ध, थोड़े से कुटिल, बिना फूटे अग्र भाग वाले, कोमल तथा घने केश हों तो सुखी या राजा होता है। एक रोम कूप में अनेक, विषम (कोई छोटे तथा कोई बड़े), कपिल, मोटे, फूटे अग्रभाग वाले, रूखे, छोटे, बहुत कुटिल और बहुत घने केश निर्धनों के होते हैं। यहाँ पर समुद्र—

एकैकसम्भवाः स्निग्धाः कृष्णा नातिघनाः कचाः। पूजिता विपरीताश्च निर्धनानां प्रकीर्तिताः॥

संक्षेप से सब अंगों का लक्षण—

यद्यद्गात्रं रूक्षं मांसविहीनं शिरावनद्धं च।
तत्तदनिष्टं प्रोक्तं विपरीतमतः शुभं सर्वम्॥ ८३॥

जो जो अंग रूखा, मांस रहित और नाड़ियों से व्याप्त हो वे सब अशुभ हैं। तथा इन से विपरीत (स्निग्ध, मांस युत, और नाड़ियों से रहित) अंग शुभ होते हैं॥ ८३॥

महापुरुष का लक्षण—

त्रिषु विपुलो गम्भीरस्त्रिष्वेव षडुन्नतश्चतुर्ह्रस्वः।
सप्तसु रक्तो राजा पञ्चसु दीर्घश्च सूक्ष्मश्च॥ ८४॥

जिसके तीन अंग विस्तीर्ण, तीन गंभीर, छै ऊंचे, चार छोटे, सात लाल और पाँच अंग लम्बे या सूक्ष्म हों वह राजा होता है॥ ८४॥

अंगों का विभाग—

नाभी स्वरः सत्त्वमिति प्रशस्तं गम्भीरमेतत् त्रितयं नराणाम्।

उरो ललाटं वदनं च पुंसां विस्तीर्णमेतत् त्रितयं प्रशस्तम् ॥८५॥
वक्षोऽथ कक्षा नखनासिकास्यं कृकाटिका चेति षडुन्नतानि ।
ह्रस्वानि चत्वारि च लिङ्गपृष्ठं ग्रीवा च जङ्घे च हितप्रदानि ॥८६॥

नेत्रान्तपादकरताल्वधरोष्ठजिह्वा
रक्ता नखाश्च खलु सप्त सुखावहानि ।
सूक्ष्माणि पञ्च दशनाङ्गुलिपर्वकेशाः
साकं त्वचा कररुहा न च दुःखितानाम् ॥ ८७ ॥

हनुलोचनबाहुनासिकाः स्तनयोरन्तरमत्र पञ्चमम् ।
इति दीर्घमिदं तु पञ्चकं न भवत्येव नृणामभूभृताम् ॥ ८८ ॥

पुरुषों के नाभि, शब्द, सत्त्व (एक प्रकार का चित्त का गुण=अविकार साथ व्यसनाभ्युदयागमे) ये तीन गम्भीर तथा छाती, ललाट, मुख ये तीन विस्तीर्ण हों तो श्रेष्ठ होता है। पुरुषों के छाती, कक्षा, नख, नासिका, मुख, कृकाटिका (घेंटू) ये ६ अंग ऊँचे तथा लिंग, पीठ, गरदन, जंघा ये चार छोटे हों तो शुभ देने वाले होते हैं। पुरुषों के नेत्रान्त भाग, पादतल, हाथ, तालु अधर, जीभ, नख ये सात अंग रक्त वर्ण हों तो सुख देने वाले होते हैं। दाँत, अंगुलियों के पर्व, केश, त्वचा, नख ये पाँच अंग सूक्ष्म दुःखियों के नहीं होते अर्थात् जिन के ये अङ्ग सूक्ष्म हों वे सुखी होते हैं। हनु, नेत्र, बाहु, नासिका, दोनों स्तनों के मध्य भाग ये पाँच अंग दीर्घ राजाओं के अतिरिक्त और किसी के नहीं होते हैं। यहाँ पर गर्ग—

चतुर्दशसमो द्वन्द्वस्तुः कृष्णश्चतुःसमः । दशपद्मो दशायुदस् त्रिशुक्लः शस्यते नरः ॥
पार्श्वौ गुल्फौ स्फिजौ पार्ष्णी वृषणौ चक्षुषी स्तनौ। स्कन्धौष्ठौ बाहुणे जंघे हस्तौ पादौ हनुकौ तथा ॥
चतुर्दशसमद्वन्द्वं सामुद्रो नृषु शंसति । अविरले भ्रुवौ श्मश्रुकेशाश्चैवासिता शुभाः ॥
अङ्गुल्यो हृदयं नेत्रे दशनाश्च समा नृणाम् । चत्वारः समशस्यन्ते सदैश्वर्यसुखावहाः ॥
जिह्वौष्ठतालु चास्यं च मुखं नेत्रे स्तनौ नखाः । हस्तौ पादौ च शंस्यन्ते पद्माभा दश देहिनाम् ॥
पाणिपादमुरो ग्रीवा श्रवणौ हृदयं शिरः । ललाटमुदरं पृष्ठं बृहन्तः पूजिता दश ॥
नेत्रे ताराविरहिते दशनाश्चासिता शुभाः । एतच्च लक्षणं कृत्स्नं नराणां समुदाहृतम् ॥
पञ्चदीर्घश्चतुर्ह्रस्वः पञ्चसूक्ष्मः षडुन्नतः । पञ्चरक्तस्त्रिविस्तीर्णस्त्रिगम्भीरः प्रशस्यते ॥
बाहू नेत्रान्तरे चापि हनुनी श्रवणौ तथा । स्तनयोरन्तरं चैव पञ्चदीर्घः प्रशस्यते ॥
ग्रीवा प्रजननं श्रोणीर्ह्रस्वे जंघे च पूजिते । तथेतरेषु सर्वेषु सर्वमेव प्रशस्यते ॥
सूक्ष्माण्यङ्गुलिपर्वाणि दन्ता रोमाणि चच्छविः । तथा नखाश्च सर्वे च पञ्चसूक्ष्मः प्रशस्यते ॥
कक्षाविषाणि तथा मुखं पृष्ठं कृकाटिका । सर्वभूतेषु निर्दिष्टः षडुत्सेधः प्रशस्यते ॥
पाणी पादौ तथा चास्यमुभे नेत्रे स्तनौ नखाः । पञ्च रक्तानि यस्याहुर्मनुमेन्द्रं तमादिशेत् ॥
उरो मुखं ललाटं च त्रिविस्तीर्णं प्रशस्यते । सत्त्वं स्वरश्च नाभिश्च त्रिगम्भीरः प्रशस्यते ॥

छाया का लक्षण—

छायाशुभाशुभफलानि निवेदयन्ती
लक्ष्या मनुष्यपशुपक्षिषु लक्षणज्ञैः ।

तेजोगुणान् बहिरपि प्रविकाशयन्ती
दीपप्रभा स्फटिकरत्नघटस्थितेव ॥ ८९ ॥

छाया के लक्षण को जानने वाले मनुष्यों को शुभाशुभ फल निवेदन करने वाली और स्फटिक रत्नों से बने हुये घड़े में स्थित दीप प्रभा की तरह तेज सम्बन्धी गुणों को बाहर में प्रकाश करने वाली छाया का विचार करना चाहिये ॥ ८९ ॥

पार्थिव छाया का लक्षण—

स्निग्धद्विजत्वङ्नखरोमकेशाच्छाया सुगन्धा च महीसमुत्था ।
तुष्ट्यर्थलाभाभ्युदयान् करोति धर्मस्य चाहन्यहनि प्रवृत्तिम् ॥ ९० ॥

जिस प्राणी के दाँत, त्वचा, नख, रोम और सिर के बाल, स्निग्ध तथा शरीर सुगन्ध हो उसके ऊपर भूमि की छाया जाननी चाहिये। भूमि की छाया तुष्टि, धन लाभ, अभ्युदय और प्रत्यह धर्म में प्रवृत्ति करती है ॥ ९० ॥

जल छाया का लक्षण—

स्निग्धा सिताच्छहरिता नयनाभिरामा
सौभाग्यमार्दवसुखाभ्युदयान् करोति ।
सर्वार्थसिद्धिजननी जननीव चाप्या
छाया फलं तनुभृतां शुभमादधाति ॥ ९१ ॥

जल की छाया स्निग्ध, श्वेत, स्वच्छ, नीली और नेत्रों को प्रिय लगने वाली होती है। वह छाया सौभाग्य, अक्रूरता, सुख और अभ्युदय करने वाली, सब कार्यों को सिद्ध करने वाली तथा माता की तरह हित करने वाली होती है ॥ ९१ ॥

अग्नि की छाया का लक्षण—

चण्डाधृष्या पद्महेमाग्निवर्णा युक्ता तेजोविक्रमैः सप्रतापैः ।
आग्नेयीति प्राणिनां स्याज्जयाय क्षिप्रं सिद्धिं वाञ्छितार्थस्य दत्ते ॥

अग्नि की छाया क्रोधशीला, अधृष्या (किसी से तिरस्कार को नहीं पाने वाली), कमल, अग्नि और सुवर्ण के समान कान्ति वाली तथा तेज, पराक्रम और प्रताप से युत होती है। अग्नि की छाया प्राणियों के जय के लिये होती है तथा शीघ्र अभीष्ट अर्थ की सिद्धि देती है ॥ ९२ ॥

वायवी तथा नाभसी छाया का लक्षण—

मलिनपरुषकृष्णा पापगन्धानिलोत्था
जनयति वधबन्धव्याध्यनर्थार्थनाशान् ।
स्फटिकसदृशरूपा भाग्ययुक्तात्युदारा
निधिरिव गगनोत्था श्रेयसां स्वच्छवर्णा ॥ ९३ ॥

वायु की छाया मलिन, रूखी, काली और दुर्गन्ध युत होती है। वह छाया वध, बन्धन, रोग, काम में बाधा और धन का नाश करती है। आकाश की छाया स्फटिक के समान कान्ति वाली होती है। वह छाया भाग्य युत, अति उदार, शुभ कार्यों की निधि की तरह और स्वच्छवर्ण वाली होती है ॥ ९३ ॥

दूसरे के मत से और पाँच छाया—

छायाः क्रमेण कुजलाग्न्यनिलाम्बरोत्थाः
केचिद्वदन्ति दश ताश्च यथानुपूर्व्या ।
सूर्याब्जनाभपुरुहूतयमोडुपानां
तुल्यास्तु लक्षणफलैरिति तत्समासः ॥ ९४ ॥

क्रम से भूमि, जल, अग्नि, वायु और आकाश की छाया मैंने कही है। कोई कोई मुनि दश छाया कहते हैं। जैसे पूर्वोक्त भूमि आदि की पाँच छाया और सूर्य, विष्णु, इन्द्र, यम, चन्द्र इन पाँचों की पाँच छाया इस प्रकार दश छाया कहते हैं। किन्तु सूर्य की छाया आदि पाँच छायाओं का लक्षण और फल भूमि आदि के समान है। अतः मैंने दश छाया का संक्षेप करके पाँच छाया कही है।

यहाँ पर गर्ग—

भूम्यापोऽनलवाय्वभ्रसम्भूताः पञ्च कीर्तिताः। छायाभूविष्णुशक्रार्कचन्द्राणां च तथापराः ॥

स्वर का लक्षण—

करिवृषरथौघभेरीमृदङ्गसिंहाभ्रनिःस्वना भूपाः ।
गर्दभजर्जररूक्षस्वराश्च धनसौख्यसन्त्यक्ताः ॥ ९५ ॥

हाथी, बैल, रथ समूह, भेरी, मृदङ्ग, सिंह या मेघ के समान स्वर वाले राजा तथा गर्दभ, जर्जर ( विकृत ) और रूखे स्वर वाले धन और सुख से हीन होते हैं।

यहाँ पर गर्ग—

गम्भीरो दुन्दुभिः स्निग्धो महांश्चैवानुनादवान् । इति स्वरगुणान् पञ्च समुद्रः प्राह तत्त्ववित् ॥
एभिरायुष्मतो विद्या मानं सौख्यं धनागमः । वाहनानि सुता नार्यो राज्यभोगागमास्तथा ॥
भिन्नो जर्जरितश्चैव निर्मिन्नो गद्गदस्तथा । क्षामस्वरस्तथैवोक्ताः समुद्रेणाभिनिन्दिताः ॥
स्वरैरेभिः कलिक्लेशलोभमोहतमोरजः । नैर्घृण्यमभिमानं च पारुष्यं शाठ्यमेव च ॥ ९५ ॥

मनुष्य के शरीर में सात सार—

सप्त भवन्ति च सारा मेदोमज्जात्वगस्थिशुक्राणि ।
रुधिरं मांसं चेति प्राणभृतां तत्समासफलम् ॥ ९६ ॥

शरीर में मेद ( हड्डियों के अन्तर गत स्नेह भाग ), मज्जा ( खोपड़ी के मध्य का स्नेह भाग ), चमड़ा, हड्डी, वीर्य, रुधिर, मांस ये सात सार होते हैं। संक्षेप से इन के फल कहते हैं ॥ ९६ ॥

रक्तसार का लक्षण—

ताल्वोष्ठदन्तपालीजिह्वानेत्रान्तपायुकरचरणैः ।
रक्तै तु रक्तसारा बहुसुखवनितार्थपुत्रयुताः ॥ ९७ ॥

जिसके तालु, ओठ, दाँत, मांस, जीभ, नेत्र के अन्तभाग, गुदा, हाथ, पाँव ये सब लाल हों वे रुधिरसार वाले मनुष्य होते हैं। रुधिरसार वाले पुरुष बहुत सुख, स्त्री, धन और पुत्रों से युत होते हैं ॥ ९७ ॥

त्वचा, मज्जा तथा मेद का लक्षण—

स्निग्धत्वक्का धनिनो मृदुभिः सुभगा विचक्षणास्तनुभिः ।
मज्जामेदःसाराः सुशरीराः पुत्रवित्तयुताः ॥ ९८ ॥

स्निग्ध त्वचा वाले धनी, कोमल त्वचा वाले भाग्यशाली और पतली त्वचा वाले पण्डित होते हैं। मज्जासार वाले तथा मेदसार वाले मनुष्य सुन्दर, पुत्रवान् और धनी होते हैं ॥ ९८ ॥

अस्थि तथा शुक्रसार का लक्षण—

स्थूलास्थिरस्थिसारो बलवान् विद्यान्तगः सुरूपश्च ।
बहुगुरुशुक्राः सुभगा विद्वांसो रूपवन्तश्च ॥ ९९ ॥

अस्थिसार वाला मनुष्य मोटी हड्डी वाला, बलवान्, विद्वान् और सुन्दर होता है। वीर्यसार वाला मनुष्य, गाढ़ा वीर्य वाला, भाग्यशाली, विद्वान् और सुन्दर होता है॥९९॥

मांससार तथा संहति का लक्षण—

उपचितदेहो विद्वान् धनी सुरूपश्च मांससारो यः ।
सङ्घात इति च सुश्लिष्टसन्धिता सुखभुजो ज्ञेया ॥ १०० ॥

मांससार वाला मनुष्य स्थूल शरीर वाला, विद्वान्, धनी और सुन्दर होता है। सब अंग सन्धियों की सुश्लिष्टता को सङ्घात कहते हैं। सङ्घात युत मनुष्य सुखी होते हैं॥

स्नेह का लक्षण—

स्नेहः पञ्चसु लक्ष्यो वाग्जिह्वादन्तनेत्रनखसंस्थः ।
सुतधनसौभाग्ययुताः स्निग्धैस्तैर्निर्धना रूक्षैः ॥ १०१ ॥

वाणी, जीभ, दाँत, आँख, नख, इन पाँच स्थानों में स्नेह का विचार करना चाहिए। जिनके ये पाँचों स्निग्ध हों वे पुत्र, धन और सौभाग्य से युत तथा रूक्ष हों तो निर्धन होते हैं ॥ १०१ ॥

वर्ण का लक्षण—

द्युतिमान् वर्णस्निग्धः क्षितिपानां मध्यमः सुतार्थवताम् ।
रूक्षो धनहीनानां शुद्धः शुभदो न सङ्कीर्णः ॥ १०२ ॥

राजाओं का वर्ण कान्ति युत और स्निग्ध, पुत्रवान् धनियों का वर्ण मध्यम और निर्धनों का वर्ण रूखा होता है। शुद्ध स्निग्ध वर्ण शुभ और मिश्रित वर्ण अशुभ होता है ॥ १०२ ॥

अनूक ( पूर्व जन्म ) का लक्षण—

साध्यमनूकं वक्त्राद्गोवृषशार्दूलसिंहगरुडमुखाः ।
अप्रतिहतप्रतापा जितरिपवो मानवेन्द्राश्च ॥ १०३ ॥
वानरमहिषवराहाजतुल्यवदनाः श्रुतार्थसुखभाजः ।
गर्दभकरभप्रतिमैर्मुखैः शरीरैश्च निःस्वसुखाः ॥ १०४ ॥

मुख को देखकर पूर्व जन्म की कल्पना करनी चाहिये। गौ, बैल, बाघ, सिंह या गरुड़ के समान मुख वाले मनुष्य का पूर्व जन्म शुभ होता है, तथा वे अप्रतिहत प्रताप

वाले और शत्रुओं को जीतने वाले राजा होते हैं। बन्दर, महिष, सूअर या बकरे के समान मुख वाले का पूर्व जन्म मध्यम होता है, तथा वे शास्त्र, धन और सुख से युत होते हैं। गदहा या ऊँट के समान मुख वाले का पूर्व जन्म अशुभ होता है। तथा वे धन और सुख से रहित होते हैं ॥ १०३-१०४ ॥

उन्मान ( ऊँचाई ) का लक्षण—

अष्टशतं षण्णवतिः परिमाणं चतुरशीतिरिति पुंसाम् ।
उत्तमसमहीनानामङ्गुलसंख्या स्वमानेन ॥ १०५ ॥

अपने अङ्गुलियों से १०८ अङ्गुल अपनी ऊँचाई हो तो उत्तम, ९६ अङ्गुल हो तो मध्यम और ८४ अङ्गुल हो तो अधम होता है ॥ १०५ ॥

मान ( भारापन ) का लक्षण—

भारार्धतनुः सुखभाक् तुलितोऽतो दुःखभाग्भवत्यूनः ।
भारोऽतीवाढ्यानामध्यर्धः सर्वधरणीशः ॥ १०६ ॥

एक भार में दो हजार पल होते हैं। आधा भार वाला पुरुष सुखी, इससे कम भार वाला दुःखी, एक भार वाला अति धनी और डेढ भार वाला मनुष्य चक्रवर्ती होता है ॥

किस समय उन्मान और मान का विचार करे—

विंशतिवर्षा नारी पुरुषः खलु पञ्चविंशतिभिरब्दैः ।
अर्हति मानोन्मानं जीवितभागे चतुर्थे वा ॥ १०७ ॥

बीस वर्ष की स्त्री और पचीस वर्ष वाले पुरुष के उन्मान और मान का विचार करे। अथवा गणित से निर्णीत आयु का चतुर्थ भाग बीत जाने पर उन्मान और मान का विचार करे ॥ १०७ ॥

प्रकृति का लक्षण—

भूजलशिख्यनिलाम्बरसुरनररक्षःपिशाचकतिरश्चाम् ।
सत्त्वेन भवति पुरुषो लक्षणमेतद्भवति तेषाम् ॥ १०८ ॥

पुरुषों में भूमि, जल, अग्नि, वायु, आकाश, देवता, मनुष्य, राक्षस, पिशाच, तिर्यक् चलने वाले इनका सत्त्व ( स्वभाव ) होता है उनके ये वक्ष्यमाण लक्षण हैं ॥ १०८ ॥

भूमि और जल स्वभाव का लक्षण—

महीस्वभावः शुभपुष्पगन्धः सम्भोगवान् सुश्वसनः स्थिरश्च ।
तोयस्वभावो बहुतोयपायी प्रियाभिभाषी रसभाजनश्च ॥१०९॥

भूमि प्रकृति वाला पुरुष सुन्दर पुष्पों के समान गन्धवाला, भोगी, सुगन्धि युत श्वास वाला, और स्थिर स्वभाव वाला होता है। जल प्रकृति वाला मनुष्य अधिक जल पीने वाला, मधुर बोलने वाला और मधुर रस प्रिय होता है ॥ १०९ ॥

अग्नि और वायु प्रकृति का लक्षण—

अग्निप्रकृत्या चपलोऽतितीक्ष्णश्चण्डः क्षुधालुर्बहुभोजनश्च ।
वायोः स्वभावेन चलः कृशश्च क्षिप्रं च कोपस्य वशं प्रयाति ॥११०॥

अग्नि प्रकृति वाला मनुष्य चञ्चल, खल, क्रूर, क्षुधा को नहीं सहने वाला और बहुत

भोजन करने वाला होता है। वायु प्रकृति वाला मनुष्य चञ्चल, दुर्बल और बहुत जल्दी क्रोध के वश में आने वाला होता है ॥ ११० ॥

आकाश और सुर प्रकृति का लक्षण—

खप्रकृतिर्निपुणो विवृतास्यः शब्दगतेः कुशलः सुषिराङ्गः ।

त्यागयुतः पुरुषो मृदुकोपः स्नेहरतश्च भवेत्सुरसत्त्वः ॥ १११॥

आकाश प्रकृति वाला मनुष्य कार्य में निपुण, खुले हुए मुख वाला, संस्कृत पद ज्ञान में कुशल और छिद्र युत अङ्ग वाला होता है। देवता प्रकृति वाला मनुष्य दानी, थोड़े क्रोध वाला और प्रेमी होता है ॥ १११ ॥

मनुष्य प्रकृति का लक्षण—

मर्त्यसत्त्वसंयुतो गीतभूषणप्रियः ।

संविभागशीलवान् नित्यमेव मानवः ॥ ११२ ॥

मनुष्य प्रकृति वाले मनुष्य गान और भूषण के प्रिय तथा वस्तुओं का उपकार करने वाला होता है ॥ ११२ ॥

राक्षस और पिशाच प्रकृति का लक्षण—

तीक्ष्णप्रकोपः खलचेष्टितश्च पापश्च सत्त्वेन निशाचराणाम् ।

पिशाचसत्त्वश्चपलो मलाक्तो बहुप्रलापी च समुल्बणाङ्गः ॥ ११३ ॥

राक्षस प्रकृति वाला मनुष्य क्रोधी, दुष्ट स्वभाव वाला और पापी होता है। पिशाच प्रकृति वाला मनुष्य चञ्चल, मलिन, बहुत बकने वाला और मोटे शरीर वाला होता है ॥ ११३ ॥

तिर्यक् प्रकृति का लक्षण—

भीरुः क्षुधालुर्बहुभुक् च यः स्याज्ज्ञेयश्च सत्त्वेन नरस्तिरश्चाम् ।

एवं नराणां प्रकृतिः प्रदिष्टा यल्लक्षणज्ञाः प्रवदन्ति सत्त्वम् ॥११४॥

तिर्यक्प्रकृति वाला पुरुष डरपोक क्षुधा को नहीं सहने वाला और बहुत भोजन करने वाला होता है। इस तरह मनुष्यों के प्रकृति का लक्षण कहा है, जो प्रकृति लक्षणज्ञों के द्वारा सत्त्व नाम से कही जाती है ॥ ११४ ॥

गति का लक्षण—

शार्दूलहंससमदद्विपगोपतीनां

तुल्या भवन्ति गतिभिः शिखिनां च भूपाः ।

येषां च शब्दरहितं स्तिमितं च यातं

तेऽर्थीश्वरा द्रुतपरिप्लुतगा दरिद्राः ॥ ११५ ॥

सिंह, हंस, मत वाला हाथी, बैल और मयूर के समान गति वाले मनुष्य राजा होते हैं। शब्द रहित और मन्द गति वाले भी धनी होते हैं। तथा शीघ्र, और मेंढक समान गति वाले दरिद्र होते हैं ॥ ११५

भाग्य वाली मनुष्य का लक्षण—

श्रान्तस्य यानमशनं च बुभुक्षितस्य पानं तृषापरिगतस्य भयेषु रक्षा ।

एतानि यस्य पुरुषस्य भवन्ति काले धन्यं वदन्ति खलु तं नरलक्षणज्ञाः ॥

जिस मनुष्य को थकने पर सवारी, भूख लगने पर भोजन, प्यास लगने पर पानी और भय के समय रक्षक मिल जाय मनुष्य के लक्षण जानने वाले पण्डित उस मनुष्य को भाग्यशाली कहते हैं ॥ ११६ ॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां पुरुषलक्षणाध्यायोऽष्टषष्टितमः ॥ ६८ ॥



## अथ पंचमहापुरुषलक्षणाध्यायः

उसमें पहले प्रयोजन प्रदर्शन—

ताराग्रहैर्बलयुतैः स्वक्षेत्रस्वोच्चगैश्चतुष्टयगैः।
पञ्च पुरुषाः प्रशस्ता जायन्ते तानहं वक्ष्ये ॥ १ ॥

स्थान, दिक्, चेष्टा और काल बल से युक्त मंगल आदि पाँच ग्रह अपने गृह या उच्च में स्थित होकर लग्न, चतुर्थ, सप्तम या दशम में स्थित हों तो पाँच प्रशस्त पुरुष उत्पन्न होते हैं उनको मैं कहता हूँ ॥ १ ॥

पञ्च महापुरुष योगों का विभाग—

जीवेन भवति हंसः सौरेण शशः कुजेन रुचकश्च।
भद्रो बुधेन बलिना मालव्यो दैत्यपूज्येन ॥ २ ॥

स्वगृह या उच्च में स्थित होकर केन्द्र में बली बृहस्पति हो तो हंस, शनि हो तो शश, मङ्गल हो तो रुचक, बुध हो तो भद्र और शुक्र हो तो मालव्य योग होता है।

सारावली में—

स्वक्षेत्रे तु चतुष्टयेऽथ बलिभिः स्वोच्चे स्थितैर्वा ग्रहैः
शुक्राङ्गारकमन्दजीवशशिजैरेतैर्यथापक्रमम्।
मालव्यो रुचकः शशोऽथ कथितो हंसश्च भद्रस्तथा
सर्वेषामतिविस्तरान्मुनिमतात् संक्षेप्यते लक्षणम् ॥ २ ॥

सूर्य और चन्द्र के बल से विशेषता—

सत्त्वमहीनं सूर्याच्छारीरं मानसं च चन्द्रबलात्।
यद्राशिभेदयुक्तावेतौ तल्लक्षणः स पुमान् ॥ ३ ॥
तद्धातुमहाभूतप्रकृतिद्युतिवर्णसत्त्वरूपाद्यैः।
अचलरवीन्दुयुतैस्तैः सङ्कीर्णो लक्षणैः पुरुषः ॥ ४ ॥

सूर्य बली हो तो परिपूर्ण सत्त्व वाला, चन्द्रबली हो तो मानसिक बल वाला होता है। सूर्य चन्द्र दोनों जिस राशि के भेद ( राशि, होरा, द्रेष्काण, नवांश, द्वादशांश और त्रिंशांश ) में बैठे हों उस राशिपति के धातु, महाभूत, प्रकृति, कान्ति, वर्ण, सत्त्व, रूप आदि लक्षणों से युत पुरुष होता है। बली सूर्य और चन्द्र जिस जिस ग्रह के राशिभेद में बैठे हों उन ग्रहों के धातु आदि लक्षणों से युत पुरुष होता है। अथवा सूर्य चन्द्र दोनों में से एक बली होकर जिस ग्रह के राशि भेद में स्थित हों उस ग्रह के धातु आदि लक्षणों से युत पुरुष होता है। या दोनों निर्बल होकर जिस-जिस ग्रह के राशि भेद में स्थित हों उन दोनों के मिश्रित लक्षणों से युत पुरुष होता है।

भोजन करने वाला होता है। वायु प्रकृति वाला मनुष्य चञ्चल, दुर्बल और बहुत जल्दी क्रोध के वश में आने वाला होता है ॥ ११० ॥

आकाश और सुर प्रकृति का लक्षण—

खप्रकृतिर्निपुणो विवृतास्यः शब्दगतेः कुशलः सुषिराङ्गः ।
त्यागयुतः पुरुषो मृदुकोपः स्नेहरतश्च भवेत्सुरसत्त्वः ॥ १११॥

आकाश प्रकृति वाला मनुष्य कार्य में निपुण, खुले हुए मुख वाला, सरकृत पद ज्ञान में कुशल और छिद्र युत अङ्ग वाला होता है। देवता प्रकृति वाला मनुष्य दानी, थोड़े क्रोध वाला और प्रेमी होता है ॥ १११ ॥

मनुष्य प्रकृति का लक्षण—

मर्त्यसत्वसंयुतो गीतभूषणप्रियः ।
संविभागशीलवान् नित्यमेव मानवः ॥ ११२ ॥

मनुष्य प्रकृति वाले मनुष्य गान और भूषण के प्रिय तथा बन्धुओं का उपकार करने वाला होता है ॥ ११२ ॥

राक्षस और पिशाच प्रकृति का लक्षण—

तीक्ष्णप्रकोपः खलचेष्टितश्च पापश्च सत्त्वेन निशाचराणाम् ।
पिशाचसत्त्वश्चपलो मलाक्तो बहुप्रलापी च समुल्वणाङ्गः ॥ ११३ ॥

राक्षस प्रकृति वाला मनुष्य क्रोधी, दुष्ट स्वभाव वाला और पापी होता है। पिशाच प्रकृति वाला मनुष्य चञ्चल, मलिन, बहुत बकने वाला और मोटे शरीर वाला होता है ॥११३॥

तिर्यक् प्रकृति का लक्षण—

भीरुः क्षुधालुर्बहुभुक् च यः स्याज्ज्ञेयश्च सत्त्वेन नरस्तिरश्चाम् ।
एवं नराणां प्रकृतिः प्रदिष्टा यल्लक्षणज्ञाः प्रवदन्ति सत्त्वम् ॥११४॥

तिर्यक् प्रकृति वाला पुरुष डरपोक क्षुधा को नहीं सहने वाला और बहुत भोजन करने वाला होता है। इस तरह मनुष्यों के प्रकृति का लक्षण कहा है, जो प्रकृति लक्षणज्ञों के द्वारा सत्व नाम से कही जाती है ॥ ११४ ॥

गति का लक्षण—

शार्दूलहंससमदद्विपगोपतीनां
तुल्या भवन्ति गतिभिः शिखिनां च भूपाः ।
येषां च शब्दरहितं स्तिमितं च यातं
तेऽपीश्वरा द्रुतपरिप्लुतगा दरिद्राः ॥ ११५ ॥

सिंह, हंस, मत वाला हाथी, बैल और मयूर के समान गति वाले मनुष्य राजा होते हैं। शब्द रहित और मन्द गति वाले भी धनी होते हैं। तथा शीघ्र, और मेढक समान गति वाले दरिद्र होते हैं ॥ ११५

भाग्य शाली मनुष्य का लक्षण—

श्रान्तस्य यानमशनं च बुभुक्षितस्य पानं तृषापरिगतस्य भयेषु रक्षा ।
एतानि यस्य पुरुषस्य भवन्ति काले धन्यं वदन्ति खलु तं नरलक्षणज्ञाः ॥

जिस मनुष्य को थकने पर सवारी, भूख लगने पर भोजन, प्यास लगने पर पानी और भय के समय रक्षक मिल जाय मनुष्य के लक्षण जानने वाले पण्डित उस मनुष्य को भाग्यशाली कहते हैं ॥ ११६ ॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां पुरुषलक्षणाध्यायोऽष्टषष्टितमः ॥ ६८ ॥



## अथ पंचमहापुरुषलक्षणाध्यायः

उसमें पहले प्रयोजन प्रदर्शन—

ताराग्रहैर्बलयुतैः स्वक्षेत्रस्वोच्चगैश्चतुष्टयगैः।
पञ्च पुरुषाः प्रशस्ता जायन्ते तानहं वक्ष्ये ॥ १ ॥

स्थान, दिक्, चेष्टा और काल बल से युक्त मंगल आदि पाँच ग्रह अपने गृह या उच्च में स्थित होकर लग्न, चतुर्थ, सप्तम या दशम में स्थित हों तो पाँच प्रशस्त पुरुष उत्पन्न होते हैं उनको मैं कहता हूँ ॥ १ ॥

पञ्च महापुरुष योगों का विभाग—

जीवेन भवति हंसः सौरेण शशः कुजेन रुचकश्च।
भद्रो बुधेन बलिना मालव्यो दैत्यपूज्येन ॥ २ ॥

स्वगृह या उच्च में स्थित होकर केन्द्र में बली बृहस्पति हो तो हंस, शनि हो तो शश, मङ्गल हो तो रुचक, बुध हो तो भद्र और शुक्र हो तो मालव्य योग होता है।

सारावली में—

स्वक्षेत्रे तु चतुष्टयेऽथ बलिभिः स्वोच्चे स्थितैर्वा ग्रहैः
शुक्राङ्गारकमन्दजीवशशिजैरेतैर्यथापक्रमम्।
मालव्यो रुचकः शशोऽथ कथितो हंसश्च भद्रस्तथा
सर्वेषामतिविस्तरान्मुनिमतात् संक्षिप्यते लक्षणम् ॥ २ ॥

सूर्य और चन्द्र के बल से विशेषता—

सत्त्वमहीनं सूर्याच्छारीरं मानसं च चन्द्रबलात्।
यद्राशिभेदयुक्तावेतौ तल्लक्षणः स पुमान् ॥ ३ ॥
तद्धातुमहाभूतप्रकृतिद्युतिवर्णसत्त्वरूपाद्यैः।
अबलरवीन्दुयुतैस्तैः सङ्कीर्णो लक्षणैः पुरुषः ॥ ४ ॥

सूर्य बली हो तो परिपूर्ण सत्त्व वाला, चन्द्रबली हो तो मानसिक बल वाला होता है। सूर्य चन्द्र दोनों जिस राशि के भेद (राशि, होरा, द्रेष्काण, नवांश, द्वादशांश और त्रिंशांश) में बैठे हों उस राशिपति के धातु, महाभूत, प्रकृति, कान्ति, वर्ण, सत्त्व, रूप आदि लक्षणों से युत पुरुष होता है। बली सूर्य और चन्द्र जिस जिस ग्रह के राशिभेद में बैठे हों उन ग्रहों के धातु आदि लक्षणों से युत पुरुष होता है। अथवा सूर्य चन्द्र दोनों में से एक बली होकर जिस ग्रह के राशि भेद में स्थित हों उस ग्रह के धातु आदि लक्षणों से युत पुरुष होता है। या दोनों निर्बल होकर जिस जिस ग्रह के राशि भेद में स्थित हों उन दोनों के मिश्रित लक्षणों से युत पुरुष होता है।

सारावली में—

बलरहितेन्दुरविम्यो युक्तैर्भौमादिभिर्मिश्राः। न भवन्ति भूमिपाला दशासु तेषां सुतार्थयुताः ॥

किस ग्रह से कौन गुण मिलता है—

मौमात्सत्त्वं गुरुता बुधात्सुरेज्यात् स्वरः सितात् स्नेहः ।
वर्णः सौरादेषां गुणदोषैः साध्वसाधुत्वम् ॥ ५ ॥

मंगल से सत्त्व, बुध से गुरुता, बृहस्पति से स्वर, शुक्र से स्नेह और शनि से कान्ति होती है। यदि मंगल आदि ग्रह बली हों तो सत्त्व आदि गुणों से युत और निर्बल हों तो सत्त्व आदि गुणों से रहित होता है।

सारावली में—

महीसुतात्सत्त्वमुदाहरन्ति गुरुत्वमिन्दोस्तनयाद्गुरोश्च ।
स्वरः सितात्स्नेहमतोऽनुवर्णं बलाबलैः पूर्णलघूनि चैषाम् ॥ ५ ॥

सङ्कीर्ण की विशेषता—

सङ्कीर्णाः स्युर्न नृपा दशासु तेषां भवन्ति सुखभाजः ।
रिपुगृहनीचोच्चच्युतसत्पापनिरीक्षणैर्भेदाः ॥ ६ ॥

सङ्कीर्ण लक्षण वाले मनुष्य राजा नहीं किन्तु भौम आदि ग्रहों की दशा में सुखी होते हैं। शत्रुगृह, नीच, उच्च इन स्थानों से चलित शुभ और पाप ग्रहों की दृष्टि से भेद होते हैं, इन भेदों से मनुष्य में सङ्कीर्णता दोष होता है।

सारावली में—

बलरहितेन्दुरविभ्यां युक्तैर्भौमादिभिर्ग्रहैर्मिश्राः। न भवति भूमिपाला दशासु तेषां सुतार्थयुताः॥

हंस आदि पुरुषों का प्रमाण—

षण्णवतिरङ्गुलानां व्यायामो दीर्घता च हंसस्य ।
शशरुचकभद्रमालव्यसञ्ज्ञितास्त्र्यङ्गुलविवृद्ध्या ॥ ७ ॥

९६ अङ्गुल ऊँचाई और ९६ अङ्गुल व्यायाम ( दोनों भुजा पसार कर चौड़ाई ) हंस का होता है। इसमें तीन तीन अङ्गुल बढ़ाने से क्रम से शश, रुचक, भद्र और मालव्य पुरुष की ऊँचाई और व्यायाम होता है।

यहाँ पर पराशर—

यच्छ्रायः परिणाहस्तु यस्य तुल्यं शरीरिणः। स नरः पार्थिवो ज्ञेयो न्यग्रोधपरिमण्डलः ॥

गुणों का लक्षण—

यः सात्त्विकस्तस्य दया स्थिरत्वं सत्त्वार्जवं ब्राह्मणदेवभक्तिः ।
रजोऽधिकः काव्यकलाक्रतुस्त्रीसंसक्तचित्तः पुरुषोऽतिशूरः ॥८॥
तमोऽधिको वञ्चयिता परेषां मूर्खोऽलसः क्रोधपरोऽतिनिद्रः ।
मिश्रैर्गुणैः सत्त्वरजस्तमोभिर्मिश्रास्तु ते सप्त सह प्रभेदैः ॥९॥

सात्त्विक पुरुषों को दया, स्थिरता, प्राणियों में सरलता और देवता में भक्ति होती है। रजो गुण वाला मनुष्य काव्य, कला, यज्ञ और स्त्री में आसक्त तथा अतिशूर होता है। तमो गुण वाला मनुष्य दूसरे को ठगने वाला, मूर्ख, आलसी, क्रोधी और अधिक सोने वाला होता है। मिश्रित (सत्त्वरज, सत्त्वतम, रजस्तम और सत्त्व रजस्तम) इस तरह गुणों के प्रभेद से सात तरह के मनुष्य होते हैं ॥ ८-९ ॥

मालव्य पुरुष का लक्षण—

मालव्यो नागनासः समभुजयुगलो जानुसम्प्राप्तहस्तो
मांसैः पूर्णाङ्गसन्धिः समरुचिरतनुर्मध्यभागे कृशश्च।
पञ्चाष्टौ चोर्ध्वमास्यं श्रुतिविवरमपि त्र्यङ्गुलोनं च तिर्य-
ग्दीप्ताक्षं सत्कपोलं समसितदशनं नातिमांसाधरोष्ठम् ॥ १० ॥

मालव्य पुरुष हाथी के समान नासिका वाला, तुल्य भुजा वाला, जानु तक लम्बे हाथ वाला, पुष्ट अङ्ग सन्धि वाला, समान सुन्दर शरीर वाला, कृश मध्य भाग वाला, ठोढ़ी से शिर तक की तेरह अङ्गुल ऊँचाई वाला, ठोढ़ी से कान के छिद्र तक तिरछी दश अङ्गुल ऊँचाई वाला, दीप्त मुख और नेत्र वाला, सुन्दर कपोल वाला, समान और सफेद दाँत वाला तथा पतले अधर वाला होता है ॥ १० ॥

मालव्य पुरुष का स्वरूप—

मालवान् स भरुकच्छसुराष्ट्रान् लाटसिन्धुविषयप्रभृतींश्च।
विक्रमार्जितधनोऽवति राजा पारियात्रनिलयान् कृतबुद्धिः ॥११॥

मालव्य पुरुष मालव, मरु, कच्छ, सुराष्ट्र ( सूरत ), लाट, सिन्धु देश और परियात्र पर्वतवासियों की रक्षा करने वाला, अपने पराक्रम से धन कमाने वाला तथा सुन्दर बुद्धि वाला राजा होता है ॥ ११ ॥

मालव्य पुरुष की आयु आदि—

सप्ततिवर्षो मालव्योऽयं त्यक्ष्यति सम्यक्प्राणांस्तीर्थे।
लक्षणमेतत्सम्यक्प्रोक्तं शेषनराणां चातो वक्ष्ये ॥ १२ ॥

मालव्य पुरुष की आयु सत्तर वर्ष की होती है और तीर्थ स्थान पर प्राण छोड़ता है। इस तरह मालव्य पुरुष के अच्छी तरह लक्षण कहकर शेष भद्र आदि पुरुष का लक्षण कहता हूँ।

सारावली में—

न स्थूलोष्ठो न विषमवपुर्नातिरिक्ताङ्गसन्धिर्मध्ये क्षामः शशधररुचिर्हस्तिनासः सुगन्धः।
सन्दीप्ताक्षः समसितरदो जानुदेशाप्तबाहुर्मालव्योऽयं विलसति नृपः सप्ततिर्वत्सराणाम् ॥
वक्त्रं त्रयोदशमितानि तथाङ्गुलानि दैर्घ्येण कर्णविवराद्दश विस्तरेण।
मालव्यसंज्ञमनुजः स भुनक्ति नूनं लाटं समालवससिन्धु सपारियात्रम् ॥ १२ ॥

भद्र पुरुष का लक्षण—

उपचितसमवृत्तलम्बबाहुर्भुजयुगलप्रमितः समुच्छ्रयोऽस्य।
मृदुतनुघनरोमनद्धगण्डो भवति नरः खलु लक्षणेन भद्रः ॥१३॥

भद्र पुरुष पुष्ट, बराबर, गोल और लम्बे बाहु वाला, भुजाओं को पसारने से जितनी चौड़ाई हो उतनी ऊँचाई वाला तथा कोमल सूक्ष्म और घने रोमों से युत कपोल वाला होता है ॥ १३ ॥

त्वक्शुक्रसारः पृथुपीनवक्षाः सत्त्वाधिको व्याघ्रमुखः स्थिरश्च।
क्षमान्वितो धर्मपरः कृतज्ञो गजेन्द्रगामी बहुशास्त्रवेत्ता ॥१४॥

प्राज्ञो वपुष्मान् सुललाटशङ्खः कलास्वभिज्ञो धृतिमान् सुकुक्षिः ।
सरोजगर्भद्युतिपाणिपादो योगी सुनासः समसंहतभ्रूः ॥१५॥

सुन्दर त्वचा से युत, बहुत गाढ़ा वीर्य वाला, विस्तीर्ण और पुष्ट छाती वाला, अधिक सत्त्व गुण वाला, बाघ के समान मुख वाला, स्थिर स्वभाव वाला, शान्तिशील, धर्मात्मा, कृतज्ञ, हाथी के समान गति वाला, बहुत शास्त्रों का ज्ञाता, सुन्दर, सुन्दर ललाट और शङ्ख वाला, कलाओं को जानने वाला, धीर, सुन्दर पेट वाला, कमल गर्भ के समान हाथ और पाँव वाला, योगी, सुन्दर नासिका वाला तथा समान और मिले हुये भुजाओं से युत होता है ॥ १४-१५ ॥

नवाम्बुसिक्तावनिपत्रकुङ्कुमद्विपेन्द्रदानागुरुतुल्यगन्धता ।
शिरोरुहाश्चैकजकृष्णकुञ्चितास्तुरङ्गनागोपमगुह्यगूढता ॥ १६ ॥

भद्र पुरुष के शरीर में नवीन जल से सिंची हुई भूमि की गन्ध के समान, गन्धपत्र, कुङ्कुम, हाथी का मद या अगर के समान गन्ध होती है। सिर के एक-एक रोम कूप में काले और एक एक बाल होते हैं। तथा घोड़ा या हाथी के समान छिपा हुआ लिङ्ग होता है ॥ १६ ॥

हलमुसलगदासिशङ्खचक्रद्विपमकराब्जरथाङ्किताङ्घ्रिहस्तः ।
विभवमपि जनोऽस्य चोपभुङ्क्ते क्षमति हि न स्वजनं स्वतन्त्रबुद्धिः ॥

भद्र पुरुष के हाथ में हल, मूसल, गदा, खड्ग, शङ्ख, चक्र, हाथी, मकर, कमल और रथ के समान रेखा होती है। इसकी सम्पत्ति को अन्य मनुष्य भी खूब भोगते हैं। तथा बन्धुओं के लिये क्षमा रहित और स्वतन्त्र बुद्धिवाला होता है ॥ १७ ॥

अङ्गुलानि नवतिश्च षड्नान्युच्छ्रयेण तुलयापि हि भारः ।
मध्यदेशनृपतिर्यदि पुष्टास्त्यादयोऽस्य सकलावनिनाथः ॥ १८ ॥

भद्र पुरुष चौरासी अङ्गुल ऊँचा, एक तुला भार वाला और मध्य देश का राजा होता है। यदि इसकी एक सौ पाँच अङ्गुल व्यायाम हो तो चक्रवर्ती राजा होता है ॥१८॥

भद्र पुरुष की आयु का लक्षण—

भुक्त्वा सम्यग्वसुधां शौर्येणोपार्जितामशीत्यब्दः ।
तीर्थे प्राणांस्त्यक्त्वा भद्रो देवालयं याति ॥ १९ ॥

भद्र पुरुष अपने पराक्रम से उपार्जित पृथ्वी को अच्छी तरह भोगकर अस्सी वर्ष की अवस्था में तीर्थ स्थान पर प्राण छोड़ कर स्वर्ग जाता है। सारावली में—

शार्दूलप्रतिमाननो द्विपगतिः पीनोरुवक्षःस्थलो
लम्बापीनसुवृत्तबाहुयुगलस्तत्तुल्यमानोच्छ्रयः ।
कामी कोमलसूक्ष्मरोमनिकरैः संरुद्धगण्डः शठः
प्राज्ञः पङ्कजगर्भपाणिचरणः सत्त्वाधिको योगवित् ॥
शङ्खासिकुञ्जरगदाकुसुमेषु केतुचक्राब्जलाङ्गलविचिह्नितपाणिपादः ।
पत्त्रागुरुद्विपमदप्रथमाम्बुसिक्तभूकुङ्कुमप्रतिमगन्धतनुः सुघोणः ॥
शास्त्रार्थविद्धृतियुतः समसंहतभ्रूर्नागोपमो भवति चापि निगूढगुह्यः ।
सत्कुक्षिधर्मनिरतः सुललाटशङ्खो धीरः स्थिरस्त्वसितकुञ्चितकेशपाशः ॥

स्वतन्त्रः सर्वकार्येषु स्वजनं प्रति न क्षमः। भुज्यते विभवश्चास्य नित्यं बन्धुजनैः परैः॥
भारस्तुलायास्तुलितो यदि स्यात् श्रीकान्यकुब्जाधिपतिस्तदासौ।
पश्चादिपुष्टैः सहितैः स भद्रः सर्वत्र राजा शरदामशीतिम्॥

शश पुरुष का लक्षण—

ईषद्दन्तुरकस्तनुद्विजनखः कोशेक्षणः शीघ्रगो
विद्याधातुवणिक्क्रियासु निरतः सम्पूर्णगण्डः शठः।
सेनानीः प्रियमैथुनः परजनस्त्रीसक्तचित्तश्चलः
शूरो मातृहितो वनाचलनदीदुर्गेषु सक्तः शशः॥२०॥

कुछ ऊँचे दाँत वाला, छोटे दाँत और नख वाला, पुष्ट नेत्र कोश वाला, शीघ्रगामी, विद्या और धातुओं के व्यापार क्रिया में आसक्त, पुष्ट कपोल वाला, शठ, सेनापति, मैथुन प्रिय, परस्त्री में आसक्त, शूर, माता का भक्त तथा वन, पर्वत, नदी और दुर्गों में आसक्त होता है॥ २०॥

शश पुरुष के मान का लक्षण—

दीर्घोऽङ्गुलानां शतमष्टहीनं साशङ्कचेष्टः पररन्ध्रविच्च।
सारोऽस्य मज्जा निभृतप्रचारः शशो ह्यतो नातिगुरुः प्रदिष्टः॥ २१॥

बानबे अङ्गुल ऊँचा, सब कार्यों में शङ्का युत, परछिद्रान्वेषी, मज्जासार, स्थिरगति और अधिक स्थूलता से रहित होता है॥ २१॥

शश पुरुष की रेखा का लक्षण—

मध्ये कृशः खेटकखड्गवीणापर्यङ्कमालामुरजानुरूपाः।
शूलोपमाश्चोर्ध्वगताश्च रेखाः शशस्य पादोपगताः करे वा॥ २२॥

शश पुरुष का मध्य भाग दुर्बल होता है, तथा उसके पाँव या हाथ में ढाल, खड्ग, वीणा, पलंग, माला, मृदंग और त्रिशूल के समान रेखा या ऊर्ध्व रेखा होती है॥ २२॥

शश पुरुष के वयोज्ञान आदि—

प्रात्यन्तिको माण्डलिकोऽथवायं स्फिक्त्वानशूलाभिभवार्त्तमूर्तिः।
एवं शशः सप्ततिहायनोऽयं वैवस्वतस्यालयमभ्युपैति॥ २३॥

शश पुरुष म्लेच्छ देश का या माण्डलिक राजा होता है तथा कुल्हे के टूटने आदि से जो पीड़ा उससे पीड़ित शरीर वाला होता है। इस तरह सत्तर वर्ष की आयु में वह यम के आलय में जाता है अर्थात् मृत्यु को पाता है। सारावली में—

तनुद्विजः शीघ्रगतिः शशोऽयं शठोऽतिशूरो निभृतप्रचारः।
वनादिदुर्गेषु नदीषु सक्तः शशोदरो नाति लघुः प्रसिद्धः॥
सेनानायो बटिनिधिरतो दन्तुरश्चापि किञ्चिद्धावोऽर्हे भवति निरतश्चञ्चलः कारणेषु।
स्त्रीसक्तः परजनगृहे मातृभक्तः सुजङ्घो मध्ये क्षामो बहुविधमती रन्ध्रवेदी परेषाम्॥
पर्यङ्कशङ्खशरशस्त्रमृदङ्गमाला वीणोपमा यदि करे चरणे च रेखाः।
वर्षाणि सप्ततिमितानि करोति राज्यं प्रात्यन्तिकः शशिनिभैः कथितो मुनीन्द्रैः॥ २१॥

हंस पुरुष का लक्षण—

रक्तं पीनकपोलमुन्नतनसं वक्त्रं सुवर्णोपमं
वृत्तं चास्य शिरोऽक्षिणी मधुनिभे सर्वे च रक्ता नखाः ।
स्रग्दामाङ्कुशशङ्खमत्स्ययुगलकत्वङ्गकुम्भाम्बुजै-
श्चिह्नैर्हंसकलस्वनः सुचरणो हंसः प्रसन्नेन्द्रियः ॥ २४ ॥

लाल मुख वाला, पुष्ट कपोल वाला, ऊँची नासिका वाला, सुवर्ण के समान कान्ति वाला, गोल शिर वाला, शहद के समान आँख वाला, रक्त नखों से युत, माला, अङ्कुश, शङ्ख, मत्स्य युगल, यज्ञाङ्ग (वेदी स्रुव आदि), कलश, या कमल के समान रेखा से युत हाथ, पाँव वाला, हंस के समान मधुर स्वर वाला, सुन्दर पाँव वाला और निर्मल इन्द्रिय वाला हंस पुरुष होता है ॥ २४ ॥

हंस पुरुष के मान आदि का लक्षण—

रतिरम्भसि शुक्रसारता द्विगुणा चाष्टशतैः पलैर्मितिः ।
परिमाणमथास्य षड्युता नवतिः सम्परिकीर्तिता बुधैः ॥ २५ ॥

हंस पुरुष को जल में स्नेह और शुक्र सार होता है तथा हंस की ऊँचाई छियानवे अङ्गुल होती है ॥ २५ ॥

हंस पुरुष की आयु का ज्ञान—

भुनक्ति हंसः खसशूरसेनान् गान्धारगङ्गायमुनान्तरालम् ।
शतं दशोनं शरदां नृपत्वं कृत्वा वनान्ते समुपैति मृत्युम् ॥२६॥

नेपाल, शूरसेन, गान्धार, गङ्गा और यमुना के मध्य का देश इन देशों को हंस पुरुष भोगता है तथा नब्बे वर्ष तक राज्य करके वन समीप में मृत्यु को पाता है। सारावली में—
रक्ताम्बुन्नतनासिकः सुचरणो हंसः प्रसन्नेन्द्रियो गौरः पीनकपोलरक्तकरजो हंसस्वरः श्लेष्मलः ।
शङ्खाब्जाङ्कुशदाममत्स्ययुगलैर्निर्विशमालाघटैश्चिह्नैः पादकराङ्कितो मधुनिभे नेत्रे च वृत्तं शिरः ॥
सलिलाशयेषु रमते स्त्रीषु न तृप्तिं प्रयाति कामार्त्तः ।
षोडशशतानि तुलितोऽङ्गुलानि दैर्घ्येण षण्णवतिः ॥
पातीह देशांश्च स शूरसेनान् गान्धारगङ्गायमुनान्तरालम् ।
जीवेच्छताब्दीं दशवर्षसङ्ख्यां पश्चाद्वनान्ते समुपैति नाशम् ॥ २१ ॥

रुचक पुरुष का लक्षण—

सुभ्रूकेशो रक्तश्यामः कम्बुग्रीवो व्यादीर्घास्यः ।
शूरः क्रूरः श्रेष्ठो मन्त्री चौरस्वामी व्यायामी च ॥ २७ ॥

रुचक पुरुष सुन्दर भ्रू और केशों से युत, लाल लेकर श्याम वर्ण वाला, शङ्ख के समान कण्ठ वाला, लम्बा मुख वाला, शूर, क्रूर, श्रेष्ठ, मन्त्री, चोरों का स्वामी और व्यायामी (परिश्रमी) होता है ॥ २७ ॥

रुचक पुरुष में मान का लक्षण

यन्मात्रमास्यं रुचकस्य दीर्घं मध्यप्रदेशे चतुरस्रता सा ।
तनुच्छविः शोणितमांससारो हन्ता द्विषां साहससिद्धकार्यः ॥ २८ ॥

रुचक पुरुष के मुख की लम्बाई के तुल्य उदर के मध्य भाग की चौड़ाई होती है। तथा थोड़ी कान्ति वाला, शोणित और मांस में सार वाला, शत्रु को नाश करने वाला और अपने साहस से कार्य को सिद्ध करने वाला होता है ॥ २८ ॥

रुचक पुरुष के हाथ और पाँव में चिह्न का लक्षण—

खट्वाङ्गवीणावृषचापवज्रशक्तीन्दुशूलाङ्कितपाणीपादः ।
भक्तो गुरुब्राह्मणदेवतानां शताङ्गुलः स्यात्तु सहस्रमानः ॥ २९ ॥

रुचक पुरुष के हाथ या पाँव में खट्वाङ्ग, वीणा, बैल, धनुष, वज्र, बर्छी, चन्द्र या त्रिशूल के समान चिह्न होते हैं। तथा गुरु, ब्राह्मण और देवताओं का भक्त, सौ अङ्गुल ऊँचा और एक हजार पल शारीरिक भार वाला होता है ॥ २९ ॥

रुचक पुरुष के वय आदि का ज्ञान—

मन्त्राभिचारकुशलः कृशजानुजङ्घो विन्ध्यं ससह्यगिरिमुज्जयिनीं च भुक्त्वा।
सम्प्राप्य सप्ततिसमा रुचको नरेन्द्रः शस्त्रेण मृत्युमुपयात्यथवानलेन ॥

रुचक पुरुष मन्त्र और अभिचार ( मारण, मोहन, वशीकरण, उच्चाटन और विद्वेषण ) में कुशल तथा कृश जानु और जंघा वाला होता है। तथा विन्ध्याचल, सह्याचल और उज्जयिनी में राज्य भोग कर सत्तर वर्ष की आयु में शस्त्र या अग्नि से मृत्यु को पाता है। सारावली में कहा भी है—

दीर्घास्यः स्वच्छकान्तिर्बहुरुधिरबलः साहसावाप्तकार्य-
श्चारुभ्रूर्नीलकेशः श्रमकरणरतो मन्त्रविच्चौरनाथः ।
रक्तश्यामोऽतिशूरो रिपुबलमथनः शङ्खकण्ठः प्रधानः
क्रूरो भक्तो नराणां द्विजगुरुनिरतः क्षामजङ्घोऽनुजङ्घः ॥
खट्वाङ्गपाशवृषकार्मुकवज्रवीणाचिह्नस्य हस्तचरणाश्च तथाङ्गुलिश्च ।
मन्त्राभिचारकुशलस्तुलया सहस्रं मध्यं च तस्य कथितं मुखदैर्घ्यतुल्यम् ॥
विन्ध्याचलमस्तगिरीन् भुक्त्वावन्तीं च सप्ततिं शरदाम् ।
शस्त्रानलकृतमृत्युं प्रयाति देवालयं रुचकः ॥ ३० ॥

नृपानुचर के लक्षण में विभाग—

पञ्चापरे वामनको जघन्यः कुब्जोऽथवा मण्डलकोऽथ साची ।
पूर्वोक्तभूपानुचरा भवन्ति सङ्कीर्णसञ्ज्ञाः शृणु लक्षणैस्तान् ॥३१॥

पूर्वोक्त पाँच महापुरुषों के अतिरिक्त उनके अनुचर रूप संकीर्ण संज्ञक वामनक, जघन्य, कुब्ज, मण्डलक, साची ये पाँच पुरुष होते हैं, इनके लक्षणों को सुनो ॥ ३१ ॥

वामनक पुरुष का लक्षण—

सम्पूर्णाङ्गो वामनो भग्नपृष्ठः किञ्चिच्चोरुर्मध्यकक्ष्यान्तरेषु ।
ख्यातो राज्ञां होप भद्रानुजीवी स्फीतो राजा वासुदेवस्य भक्तः ॥३२॥

वामनक पुरुष सम्पूर्ण अवयवों से युक्त, टूटी हुई पीठ वाला, अविकसित ऊरु, मध्य भाग और कक्षान्तर वाला, प्रसिद्ध राजाओं के बीच में भद्र राजा का अनुजीवी, धनी, स्फीत राजा तथा विष्णु का भक्त होता है ॥ ३२ ॥

जघन्य पुरुष का लक्षण—

मालव्यसेवी तु जघन्यनामा खण्डेन्दुतुल्यश्रवणः सुसन्धिः ।
शुक्रेण सारः पिशुनः कविश्च रूक्षच्छविः स्थूलकराङ्गुलीकः ॥ ३३ ॥
क्रूरो धनी स्थूलमतिः प्रतीतस्ताम्रच्छविः स्यात्परिहासशीलः ।
उरोऽङ्घ्रिहस्तेष्वसिशक्तिपाशपरश्वधाङ्कः स जघन्यनामा ॥ ३४ ॥

जघन्य पुरुष मालव्य राजा का सेवक, अर्धचन्द्र के समान कान वाला, सुन्दर अङ्गसन्धि वाला, शुक्रसार, पिशुन (सूचक), पण्डित, रूखी शरीर कान्ति वाला और मोटी हस्ताङ्गुलि वाला होता है। तथा क्रूर, धनी, स्थूल बुद्धि, प्रसिद्ध, ताम्र वर्ण की तरह कान्ति वाला, हास्यप्रिय तथा उसकी छाती, चरण और हाथ तलवार, बर्छी, पाश और परशु के समान रेखाओं से युत होते हैं ॥ ३३-३४ ॥

कुब्ज पुरुष का लक्षण—

कुब्जो नाम्ना यः स शुद्धो ह्यधस्तात् क्षीणः किञ्चित्पूर्वकाये नतश्च ।
हंसासेवी नास्तिकोऽर्थैरुपेतो विद्वान् शूरः सूचकः स्यात्कृतज्ञः ॥३५॥
कलास्वभिज्ञः कलहप्रियश्च प्रभूतभृत्यः प्रमदाजितश्च ।
सम्पूज्य लोकं प्रजहात्यकस्मात्कुब्जोऽप्यमुक्तः सततोद्यतश्च ॥ ३६ ॥

कुब्ज पुरुष नाभि से नीचे पूर्ण अङ्ग और ऊपर कुछ क्षीण और नत अङ्ग वाला, हंस नामक राजा का सेवक, नास्तिक, धनी, विद्वान्, शूर, सूचक और कृतज्ञ होता है। तथा यह कुब्ज पुरुष कलाओं का ज्ञाता, कलहप्रिय, बहुत भृत्यों से युत, स्त्रीजित, लोगों का आदर करके अकस्मात् छोड़ने वाला और सदा उद्यमी होता है ॥ ३५-३६ ॥

मण्डलक पुरुष का लक्षण—

मण्डलकलक्षणमतो रुचकानुचरोऽभिचारवित् कुशलः ।
कृत्यावेतालादिषु कर्मसु विद्यासु चानुरतः ॥ ३७ ॥
वृद्धाकारः खरपरुषमूर्धजः शत्रुनाशने कुशलः ।
द्विजदेवयज्ञयोगप्रसक्तधीः स्त्रीजितो मतिमान् ॥ ३८ ॥

मण्डलक नामक पुरुष रुचक राजा का सेवक, अभिचार (मारण, मोहन, उच्चाटन, वशीकरण और विद्वेषण) का ज्ञाता, समर्थ, कृत्या (अभिचार मन्त्र के द्वारा शत्रुवध के लिये अग्निमन्थ से जो स्त्री उत्पन्न होती है उसको कृत्या कहते हैं), वेताल (मरे हुये को मन्त्र द्वारा उठाने को वेताल कहते हैं) आदि विद्याओं में सक्त, वृद्ध के समान शरीर वाला, कठोर और रूखे केश वाला, शत्रु को मारने में कुशल, ब्राह्मण, देवता, यज्ञ और योग में आसक्त बुद्धि वाला, स्त्रीजित-बुद्धिमान् होता है ॥ ३७-३८ ॥

साचि पुरुष का लक्षण—

साचीति यः सोऽतिविरूपदेहः शशानुगामी खलु दुर्भगश्च ।
दाता महारम्भसमाप्तकार्यो गुणैः शशस्यैव भवेत् समानः ॥ ३९ ॥

साचि पुरुष अति कुरूप, शश नामक राजा का सेवक, लोगों का अप्रिय, दानी, बड़े बड़े कार्यों को आरम्भ करके समाप्त करने वाला और गुणों से शश के समान होता है ॥

पुरुष लक्षण का प्रभाव—

पुरुषलक्षणमुक्तमिदं मया मुनिमतानि निरीक्ष्य समासतः ।
इदमधीत्य नरो नृपसम्मतो भवति सर्वजनस्य च वल्लभः ॥ ४० ॥

मुनियों के मतों को देखकर मैंने यह पुरुष लक्षण कहा है। इस को जानकर मनुष्य राजाओं का इष्ट और सब लोगों का प्रिय होता है ॥ ४० ॥

इति विमला हिन्दी टीकायां पञ्चमहापुरुषलक्षणाध्यायः एकोनषष्टितमः ॥ ६९ ॥

---

## अथ स्त्रीलक्षणाध्यायः

उस में पहले पाँव का लक्षण—

स्निग्धोन्नताग्रतनुताम्रनखौ कुमार्याः
पादौ समोपचितचारुनिगूढगुल्फौ ।
श्लिष्टाङ्गुली कमलकान्तितलौ च यस्या-
स्तामुद्वहेद्यदि भुवोऽधिपतित्वमिच्छेत् ॥ १ ॥

जिस कन्या के पाँव स्निग्ध, ऊँचे, आगे से पतले और लाल नखों से युत, समान, पुष्ट सुन्दर और छिपे हुए गुल्फ वाले, मिली हुई अङ्गुली वाले तथा कमल की कान्ति के समान कान्ति वाले हों पृथ्वीपतित्व को चाहने वाला मनुष्य उससे शादी करे ॥ १ ॥

पाद, जङ्घा, जानु, ऊरु-गुह्य और मणि का लक्षण—

मत्स्याङ्कुशाब्जयवव्रजहलासिचिह्ना-
वस्वेदनौ मृदुतलौ चरणौ प्रशस्तौ ।
जङ्घे च रोमरहिते विशिरे सुवृत्ते
जानुद्वयं सममनुल्बणसन्धिदेशम् ॥ २ ॥
ऊरू घनौ करिकरप्रतिमावरोमा-
वश्वत्थपत्रसदृशं विपुलं च गुह्यम् ।
श्रोणीललाटमुरु कूर्मसमुन्नतं च
गूढो मणिश्च विपुलां श्रियमादधाति ॥ ३ ॥

जिस कन्या के पसीने से रहित कोमल पादतल में मत्स्य, अंकुश, कमल, जौ, वज्र, हल और खड्ग के समान रेखा हो, रोमहीन नाड़ियों से रहित, सुन्दर और गोल जङ्घा हो, स्थूल सन्धि वाले समान जानु हों, घन, हाथी के सूँड के समान और रोम रहित ऊरु हों, पीपल, के पत्ते के समान विस्तीर्ण भग हो, कछुए के पृष्ठ के समान विस्तीर्ण कटि प्रदेश हो, छिपी हुई मणि हो वह बहुत लक्ष्मी करती है। यहाँ पर समुद्र—
स्निग्धौ ताम्रतलौ घन्यौ कूर्मपृष्ठौ सुलोहितौ। निगूढगुल्फौ सुश्लिष्टौ घनाङ्गुलिसमन्वितौ ॥
मत्स्याङ्कुशयवाब्जेषु हलवज्रासिचिह्नितौ ।सुस्पृष्टौ रोमरहितौ कुमार्याश्चरणौ शुभौ ॥

अतो विपर्ययस्तगुणौ दुःखदारिद्र्यभागिनौ। यस्याः पादौ नतौ कन्यामुद्वहेन्न कदाचन ॥
जङ्घे सुरोमरहिते शिराहीने सुवर्तुले। सुश्लिष्टे जानुनी धन्ये शिरारोमविवर्जिते ॥
गजहस्तसमावूरू समपर्वौ सन्ततौ समौ। सुस्पर्शे कूर्मपृष्ठे वा विपुलं जघनं शुभम् ॥
मणिर्निगूढ सुश्लिष्टः स्फिचौ च विपुलौ शुभौ। नाभिदेशः सुगुप्तश्च यस्याः सा धनभागिनी ॥

नितम्ब और नाभि का लक्षण—

**विस्तीर्णमांसोपचितो नितम्बो गुरुश्च धत्ते रशनाकलापम्।**
**नाभिर्गभीरा विपुलाङ्गनानां प्रदक्षिणावर्त्तगता च शस्ता ॥ ४ ॥**

जिन स्त्रियों के विस्तीर्ण, पुष्ट, भारी और कांची कलाप से युत नितम्ब हो, गम्भीर, विस्तीर्ण और दक्षिणावर्त नाभि हो वे शुभ होती हैं। यहाँ पर समुद्र—

जघनं विपुलं यस्याः सुस्पर्शं रोमवर्जितम्। सुवर्णाभरणैर्युक्ता सा भवेद्राज्यभागिनी ॥
गम्भीरा विपुला नाभी दक्षिणावर्तमाश्रिता। शस्ता विपर्यये नेष्टा वामावर्ता विशेषतः ॥४॥

मध्य भाग, स्तन, वक्ष और ग्रीवा का लक्षण—

**मध्यं स्त्रियास्त्रिवलिनाथमरोमशं च**
**वृत्तौ घनावविषमौ कठिनावुरस्यौ।**
**रोमप्रवर्जितमुरो मृदु चाङ्गनानां**
**ग्रीवा च कम्बुनिचितार्थसुखानि दत्ते ॥ ५ ॥**

जिस स्त्री का मध्य भाग त्रिवलि से युत और रोम रहित हो, गोल, पुष्ट, समान और कठोर दोनों स्तन हों, रोम रहित और कोमल छाती हो तथा शङ्ख के समान तीन रेखाओं से युत कण्ठ हो वह धन और सुख देती है। कहा भी है—

मध्यं वलित्रयचितं सुस्पर्शं रोमवर्जितम्। यस्याः सा राजमहिषी कन्या नात्रास्ति संशयः ॥
स्तनौ सुवर्तुलौ धन्यौ सन्ततौ कठिनौ तथा। अरोमौ च शिराहीनौ पुत्रसौख्यधनप्रदौ ॥
वक्षो विलोमसुस्पर्शं विस्तीर्णं परिपीनवदम्। शिराततं च विषमं वैधव्यायासशोकदम् ॥

तथा गर्गः—

स्थिरा शिरेला सुभगोपपन्ना स्निग्धा सुमांसोपचिता सुवृत्ता।
न चातिदीर्घा चतुरङ्गुला च ग्रीवा च दीर्घा भवतीह धन्या ॥ ५ ॥

अधर और दन्त का लक्षण—

**बन्धुजीवकुसुमोपमोऽधरो मांसलो रुचिरबिम्बरूपभृत्।**
**कुन्दकुड्मलनिभाः समा द्विजा योषितां पतिसुखामितार्थदाः ॥६॥**

बन्धुजीव पुष्प के समान पुष्ट और सुन्दर बिम्बफल के समान अधर तथा कुन्द पुष्प के समान दाँत स्त्रियों को पतिसुख और बहुत धन देते हैं। कहा भी है—

अधरो बिम्बसदृशो मांसलो स्फुटितस्तथा। यस्याः सा राजमहिषी कुमारी नात्र संशयः ॥

यहाँ पर गर्ग—

तीक्ष्णाग्रवृत्ताः सुसमा दृढाश्च शुभा मृणालेन्दुसमानवर्णाः।
निरन्तराः स्त्रीषु भवन्ति धन्या द्विजास्तथा ये रजतप्रकाशाः ॥

तथा समुद्र—

द्वात्रिंशद्दन्ता यस्याः सर्वे गोक्षीरपाण्डुराः। सर्वे शिखरिणः स्निग्धा राजभार्या च सा भवेत् ॥

वचन और नासिका का लक्षण—

दाक्षिण्ययुक्तमशठं परपुष्टहंस-
वल्गु प्रभाषितमदीनमनल्पसौख्यम्।
नासा समा समपुटा रुचिरा प्रशस्ता
दृग्नीलनीरजदलद्युतिहारिणी च ॥ ७ ॥

सरस, शठता से रहित, कोकिल या हंस के समान मधुर और दीनता रहित स्त्री का वचन अधिक सुखद होता है। समान, समान पुटों से युत और सुन्दर स्त्री की नासिका प्रशस्त है। तथा नील कमल की कान्ति को हरने वाली स्त्री की दृष्टि शुभ होती है।

यहाँ पर गर्ग

हंसस्वना दुन्दुभिनेमिघोषा मेघस्वनाः शंखनिनादघोषाः।
मयूरचक्रप्रतिमस्वनाश्च स्त्रियस्तथा कोकिलतुल्यशब्दाः॥
कादम्बचक्राह्वयकिङ्किणीषु समस्वना याश्च भवन्ति नार्यः।
सर्वाः प्रशस्ता धनपुत्रवत्यो भवन्ति धर्मातुरताः सदाताः॥

और भी—स्पष्टा समा समपुटा नासा सौभाग्यदा मता।

और भी—

नीलनीरजपत्राभा दृष्टिर्यस्याः भवेत् सदा। सा राजमहिषी ज्ञेया ज्यौतिःशास्त्रविशारदैः॥

भ्रू और ललाट का लक्षण—

नो सङ्गते नाति पृथू न लम्बे शस्ते भ्रुवौ बालशशाङ्कवक्रे।
अर्धेन्दुसंस्थानमरोमशं च शस्तं ललाटं न नतं न तुङ्गम् ॥८॥

बिना मिले, न बहुत चौड़े, न बहुत लम्बे और बाल चन्द्र के समान वक्र स्त्री के भ्रू शुभ होते हैं। तथा अर्ध चन्द्र के समान, रोम रहित और न नत न उन्नत (समान) स्त्री का ललाट शुभ होता है। कहा भी है—

बालचन्द्रसमे वक्रे न लम्बे नातिसङ्गते। भ्रुवौ यस्याः कुमार्यास्तां महाराज्ञीं विनिर्दिशेत्॥
नोन्नतं न च निम्नं वा शिरोरोमविवर्जितम्। अर्धचन्द्राकृति सौम्यं ललाटं शस्यते स्त्रियाः॥

कान, केश, शिर का लक्षण—

कर्णयुग्ममपि युक्तमांसलं शस्यते मृदु समाहितं समम्।
स्निग्धनीलमृदुकुञ्चितैकजा मूर्धजाः सुखकराः समं शिरः ॥ ९ ॥

स्त्री के अधर मांस युत, कोमल, समान और संलग्न दोनों कान शुभ होते हैं। स्निग्ध, अतिकृष्ण, कोमल, कुटिल और एक एक रोम कूप में एक एक रोम सुख करते हैं। तथा समान (न नीचा न ऊँचा) शिर शुभ होता है। कहा भी है—

नातिलम्बौ मृदू तुल्यौ सदम्रौ युक्तमांसलौ। कर्णौ यस्याः स्मृता सा तु राजभार्या न संशयः॥
सुस्निग्धा नीलवर्णाश्च मृदवः कुञ्चिताः कचाः। शस्यन्ते योषितो नित्यं धनपुत्रप्रदा यतः॥
नोन्नतं नाथवा निम्नं शिरः सौख्यप्रदं स्मृतम्॥ ९॥

हाथ और पाँव का लक्षण—

भृङ्गारासनवाजिकुञ्जररथश्रीवृक्षयूपेषुभि-
र्मालाकुण्डलचामराङ्कुशयवैः शैलैर्ध्वजैस्तोरणैः।

मत्स्यस्वस्तिकवेदिकाव्यजनकैः शङ्खातपत्राम्बुजैः
पादे पाणितलेऽथवा युवतयो गच्छन्ति राज्ञीपदम् ॥ १० ॥

जिस स्त्री के पादतल या पाणितल में भृंगार (झारी), आसन, घोड़ा, हाथी, रथ, विल्व वृक्ष, यज्ञ स्तम्भ, शर, माला, कुण्डल, चामर, अंकुश, जौ, पर्वत, ध्वज, तोरण, मत्स्य, स्वस्तिक, यज्ञवेदी, पंखा, शंख, छत्र और कमल के समान रेखा हों वे रानी होती है।

यहाँ पर गर्ग—

मत्स्यः समुद्रो वसुधा धनं च ध्वजस्तथाद्रिर्दिनकृच्छशी च।
शङ्खः पुरं चक्रमथासनं च यूपस्तथा व्यञ्जनतोरणं च॥
छत्रं यवः पद्ममथाङ्कुशं च सिंहोऽथवा स्वस्तिक एव वापी।
कूर्मः पताका मकरः सुमाला दण्डः सरित् पूर्णघटो रथश्च॥
पाणौ तथैतानि भवन्ति यासामेकं तथा द्वे च बहूनि वापि।
अत्यन्तसौख्यं बहुपुत्रतां च स्त्रीणां तथा लक्षणमादिशेत॥

यहाँ पर समुद्र—

मत्स्यः पाणितले छत्रं कच्छपो वा ध्वजोऽपि वा। श्रीवत्सं कमलं शङ्खमासनं चामरं तथा॥
अङ्कुशश्चैव माला च यस्याः हस्ते तु दृश्यते। एकं सा जनयेत् पुत्रं राजानं पृथिवीपतिम्॥
यस्याः पाणितले दृश्यः कोष्ठागारः सतोरणः। अपि दासकुले जाता सा राजमहिषी भवेत्॥

हाथ का लक्षण—

निगूढमणिबन्धनौ तरुणपद्मगर्भोपमौ
करौ नृपतियोषितस्तनुविकृष्टपर्वाङ्गुली।
न निम्नमति नोन्नतं करतलं सुरेखान्वितं
करोत्यविधवां चिरं सुतसुखार्थसम्भोगिनीम् ॥ ११ ॥

रानी के हाथ नवीन कमल गर्भ के समान पतले और लम्बे पर्वों वाली अङ्गुलियों से युत और छिपे हुए मणिबन्ध वाले होते हैं। तथा न नीचा न ऊँचा और उत्तम रेखाओं से युत करतल अविधवा, पुत्र सुख और धन सम्भोग करती है। कहा भी है—

निगूढमणिबन्धौ तु पद्मगर्भसमप्रभौ। विकृष्टाङ्गुलिपर्वाणौ करौ नृपतियोषितः॥
नोच्च न निम्नं सुसमं सुरेखाभिः समन्वितम्। तलं यस्या भवेत्पाणेः सा राजमहिषी स्मृता॥

ऊर्ध्व रेखा का लक्षण—

मध्याङ्गुलिं या मणिबन्धनोत्था रेखा गता पाणितलेऽङ्गनायाः।
ऊर्ध्वास्थिता पादतलेऽथवा या पुंसोऽथवा राज्यसुखाय सा स्यात् ॥ १२ ॥

स्त्री या पुरुष के मणिबन्ध से लेकर मध्यमा अङ्गुली तक रेखा और पाद तल में जो ऊर्ध्व रेखा वे राज्य सुख के लिये होती हैं। कहा भी है—

मणिबन्धनसम्भूता मध्याङ्गुलिसमाश्रिता। रेखा पाणितले यस्याः सा कन्या राजभागिनी॥

आयु रेखा का लक्षण—

कनिष्ठिकामूलभवा गता या प्रदेशिनीमध्यमिकान्तरालम्।
करोति रेखा परमायुषः सा प्रमाणमूना तु तदूनमायुः ॥ १३ ॥

कनिष्ठिका के मूल से प्रदेशिनी और मध्यमा के मध्य में गई हुई पूरी रेखा हो तो परमायु और छोटी हो तो परमायु से अवर आयु करती है। कहा भी है—

कनिष्ठामूलसम्भूता गता मध्यमिकान्तरम्। प्रदेशिन्याश्च सा रेखा यस्याः सा दीर्घजीविनी॥

सन्तान की रेखा का ज्ञान—

अङ्गुष्ठमूले प्रसवस्य रेखाः पुत्रा बृहत्यः प्रमदास्तु तन्व्यः।
अच्छिन्नमध्या बृहदायुषस्ताः स्वल्पायुषां छिन्नलघुप्रमाणाः ॥१४॥

अगूठे के मूल में सन्तान की रेखा होती है उसमें जितनी बड़ी रेखा हो उतने पुत्र और जितनी छोटी रेखा हो उतनी कन्यायें होती हैं। तथा मध्य में बिना टूटी हुई रेखा दीर्घायु वाले सन्तान की और टूटी हुई रेखा अल्पायु वाले संतान की होती है। कहा भी है— अङ्गुष्ठमूले या रेखाः स्थूलाः पुत्रास्तु ते मताः।

सूक्ष्मा दुहितरस्ताभ्यो विच्छिन्नाः स्वल्पजीविकः॥

वामहस्ते तु नारीणां पुरुषाणां च दक्षिणे। चिह्नं निरूपयेद्धीमान् समुद्रवचनं तथा॥ १४॥

अब इसके बाद अशुभ लक्षण कहते हैं—

इतीदमुक्तं शुभमङ्गनानामतो विपर्यस्तमनिष्टमुक्तम्।
विशेषतोऽनिष्टफलानि यानि समासतस्तान्यनुकीर्त्तयामि ॥ १५ ॥

इस तरह से स्त्रियों के शुभ लक्षण कहे हैं। इनसे विपरीत अशुभ लक्षण होते हैं। तथा विशेषकर जो अशुभ लक्षण हैं उनको मैं कहता हूँ॥ १५॥

पहिले पाँव का लक्षण—

कनिष्ठिका वा तदनन्तरा वा महीं न यस्याः स्पृशति स्त्रियाः स्यात्।
गताथवाङ्गुष्ठमतीत्य यस्याः प्रदेशिनी सा कुलटाऽतिपापा ॥ १६ ॥

जिस स्त्री के पाँव की कनिष्ठिका या अनामिका भूमि को स्पर्श न करे, अँगूठे से लंबी तर्जनी हो वह व्यभिचारिणी और अति पापिनी होती है। कहा भी है—

कनिष्ठा पादयोर्यस्या भूमिं स्पृशति नाङ्गुलिः। न सा तिष्ठति कौमारी वन्ध्कीं तां विनिर्दिशेत्॥
पादप्रदेशिनी यस्या अङ्गुष्ठादतिरिच्यते। कुमारी कुरुते जारं यौवनस्था तु किं पुनः॥ १६॥

जङ्घा और गुह्य का लक्षण—

उद्बद्धाभ्यां पिण्डिकाभ्यां शिराले शुष्के जङ्घे लोमशे चातिमांसे।
वामावर्त्तं निम्नमल्पं च गुह्यं कुम्भाकारं चोदरं दुःखितानाम् ॥१७॥

ऊपर को खिंची हुई पिण्डिका (जघा के पश्चिम भाग) वाली, नाड़ियों से व्याप्त, सूखी, रोमों से युत या अधिक पुष्ट जघा वामावर्त्त रोमों से युत, निम्न और छोटी भग तथा घड़े के समान पेट दुःख भोगने वाली स्त्रियों की होती है। कहा भी है—

शुष्के जङ्घेऽतिमांसे वा रोमशे चोर्ध्वपिण्डिके। यस्या सा दुःखिता नित्यं पुत्रवित्तविवर्जिता॥
वामावर्त्तं भगं यस्या दीर्घं सुक्ष्मीसमप्रभम्। निम्नं वा तेन दोषेण वेश्या सीत्वं च गच्छति॥
कुम्भोदरी च या कन्या दीर्घोदरसमन्विता। मृदोदरा च दुःखान्ता दासीभावमवाप्नुयात्॥

कण्ठ का लक्षण—

ह्रस्वयातिनिःस्वता दीर्घया कुलक्षयः।
ग्रीवया पृथूत्थया योषितः प्रचण्डता ॥ १८ ॥

छोटी गरदन वाली निर्धन, बहुत लम्बी गरदन वाली कुलक्षय करने वाली और मोटी गरदन वाली स्त्री क्रूर प्रकृति की होती है। कहा भी है—

कुलक्षयकरी दीर्घा ग्रीवा ह्रस्वा च निर्धना। पृथूल्यया प्रचण्डत्व ग्रीवया योषितो वदेत् ॥

नेत्र और गाल का लक्षण—

नेत्रे यस्याः केकरे पिङ्गले वा सा दुःशीला श्यावलोलेक्षणा च।
कूपौ यस्या गण्डयोश्च स्मितेषु निःसन्दिग्धं बन्धकीं तां वदन्ति ॥१९॥

जिस स्त्री के नेत्र केकर (कञ्जा=ऐंचाताना), पीले, श्याम या चञ्चल हों वह बुरे स्वभाव वाली होती है। तथा जिसके हँसने के समय गालों में गढ़े पड़ जाते हों वह व्यभिचारिणी होती है। कहा भी है—

पारावताक्षी या कन्या कातराक्षी तथापि या। उद्भ्रान्तचपलाक्षी च तां कन्यां वर्जयेद्बुध ॥
यस्यास्तु हसमानाया जायन्ते गण्डकूपका। भर्तारं हन्ति सा विप्र नैकत्र रमते चिरम् ॥

स्त्रियों का और लक्षण—

प्रविलम्बिनि देवरं ललाटे श्वशुरं हन्त्युदरे स्फिजोः पतिं च।
अतिरोमचयान्वितोत्तरोष्ठी न शुभा भर्तुरतीव या च दीर्घा ॥२०॥

जिस स्त्री का ललाट लम्बा हो वह देवर को, उदर लम्बा हो तो श्वशुर को और स्फिक् (कुल्हा=कटिप्रोथ) लम्बा हो तो पति को मारती है। तथा जिसके ऊपर के ओंठ में अधिक रोम हों और जो बहुत लम्बी हो वह पति के लिए शुभ देने वाली नहीं होती है। कहा भी है—

श्रोणि यस्याः प्रलम्बन्ते ललाटमुदरं स्फिजम्। शीघ्रं सा पुरुषान् हन्ति देवरं श्वशुरं पतिम् ॥
श्मश्रुयुक्ता च या कन्या याऽतिदीर्घा महाकृता। दासीभावमवाप्नोति देहदोषेण साङ्गना ॥

स्तन, कान और दाँत का लक्षण—

स्तनौ सरोमौ मलिनोल्वणौ च क्लेशं दधाते विषमौ च कर्णौ।
स्थूलाः कराला विषमाश्च दन्ताः क्लेशाय चौर्याय च कृष्णमांसाः ॥२१॥

जिस स्त्री के स्तन और कान रोम युक्त, मलिन, भद्दे और छोटे बड़े हों वह क्लेश भोगने वाली होती है। तथा जिसके मोटे, बाहर निकले, विषम और काले मांस से युत दाँत हों वह चोर होती है। कहा भी है—

रोमयुक्तौ स्तनौ यस्या मलिनौ च शिरावतौ। दुःखिता सा भवेन्नारी नित्य प्रव्रजिता तथा ॥
शिरायुक्तौ न च समौ कर्णौ दारिद्र्यभाजनौ। स्थूला कराला विषमा कृष्णमांसा बहिर्गता ॥
दन्ता दुःखप्रदा ज्ञेया वैधव्यायासकारिणः ॥ २१ ॥

हाथ का लक्षण—

क्रव्यादरूपैर्वृककाककङ्कसरीसृपोलूकसमानचिह्नैः।
शुष्कैः शिरालैर्विषमैश्च हस्तैर्भवन्ति नार्यः सुखवित्तहीनाः ॥ २२ ॥

जिस स्त्री के हाथ में मांस खाने वाले (गीध आदि) पक्षी, भेड़िया, कौआ, कङ्क, सर्प या उल्लू के समान रेखा हो अथवा सूखे, नाड़ियों से व्याप्त और छोटे बड़े हाथ हों वह स्त्री सुख और धन से हीन होती है। कहा भी है—

क्रव्यादसदृशैश्चिह्नैः काकोलूकसमप्रभैः। शुष्कैः कराग्रैर्विषमैः करैर्दुःखान्विताः स्त्रियः ॥२२॥

या वृत्तरोष्ठेन समुन्नतेन रूक्षाग्रकेशी कलहप्रिया सा।
प्रायो विरूपासु भवन्ति दोषा यत्राकृतिस्तत्र गुणा वसन्ति ॥ २३ ॥

जिस स्त्री के ऊपर का ओंठ ऊँचा हो या केशों के अग्र भाग रूखे हों वह कलहप्रिया होती है। अधिकतर कुरूपा स्त्रियों में दोष और सुन्दरी में गुण होते हैं। कहा भी है—
या तूत्तरोष्ठेनोच्चेन केशाग्रं स्नेहवर्जितम्। यस्याः सा दुःखिता नित्यं भर्तुर्निधनकारिणी ॥२३॥

शरीर के विभाग—

पादौ सगुल्फौ प्रथमं प्रदिष्टौ जङ्घे द्वितीयं तु सजानुचक्रे।
मेढ्रोरुमुष्कं च ततस्तृतीयं नाभिः कटिश्चैव चतुर्थमाहुः ॥ २४ ॥
उदरं कथयन्ति पञ्चमं हृदयं षष्ठमतः स्तनान्वितम्।
अथ सप्तममंसजत्रुणी कथयन्त्यष्टममोष्ठकन्धरे ॥ २५ ॥
नवमं नयने च सभ्रुणी सललाटं दशमं शिरस्तथा।
अशुभेष्वशुभं दशाफलं चरणाद्येषु शुभेषु शोभनम् ॥ २६ ॥

कालिक शुभाशुभ फल ज्ञान के लिये शरीर के दस भाग करते हैं। जैसे—गुल्फ सहित पाँव पहला भाग, जानुचक्र सहित जंघा दूसरा भाग, लिङ्ग, ऊरु और अण्डकोश तीसरा भाग, नाभि और कमर चौथा भाग, उदर पाँचवाँ भाग, स्तन सहित हृदय छठा भाग, कन्धे और कन्धे की सन्धि सातवाँ भाग, ओंठ और कंठ आठवाँ भाग, भ्रूसहित नेत्र नौवाँ भाग तथा ललाट सहित सिर दसवाँ भाग है। इस तरह परमायु (१२०) का भी दस भाग करें। यदि अङ्ग का प्रथम भाग शुभ लक्षणों से युत हो तो आयु के प्रथम भाग में शुभ, अशुभ लक्षणों से युत हो तो आयु के प्रथम भाग में अशुभ फल कहना चाहिये। इसी तरह द्वितीय आदि अङ्ग भाग शुभाशुभ लक्षणों से युत हो तो आयु के द्वितीय आदि भाग में शुभाशुभ फल कहना चाहिए॥ २४–२६ ॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां स्त्रीलक्षणाध्यायः सप्ततितमः ॥ ७० ॥



## अथ वस्त्रच्छेदलक्षणाध्यायः

अश्विनी आदि नक्षत्रों में वस्त्र पहनने का फल—

प्रभूतवस्त्रदाश्विनी भरण्यथापहारिणी।
प्रदह्यतेऽग्निदैवते प्रजेश्वरेऽर्थसिद्धयः ॥ १ ॥
मृगे तु मूषकाद्भयं व्यसुत्वमेव शाङ्करे।
पुनर्वसौ शुभागमस्तदग्रभे धनैर्युतिः ॥ २ ॥

भुजङ्गमे विलुप्यते मघासु मृत्युमादिशेत् ।
भगाह्वये नृपाद्भयं धनागमाय चोत्तरा ॥ ३ ॥
करेण कर्मसिद्धयः शुभागमस्तु चित्रया ।
शुभं च भोज्यमानिले द्विदैवते जनप्रियः ॥ ४ ॥
सुहृद्युतिश्च मित्रभे तदग्रभेऽम्बरक्षयः ।
जलप्लुतिश्च नैर्ऋते रुजो जलाधिदैवते ॥ ५ ॥
मिष्टमन्नमपि वैश्वदेवते वैष्णवे भवति नेत्ररोगता ।
धान्यलब्धिरपि वासवे विदुर्वारुणे विषकृतं महद्भयम् ॥ ६ ॥
भद्रपदासु भयं सलिलोत्थं तत्परतश्च भवेत्सुतलब्धिः ।
रत्नयुतिं कथयन्ति च पौष्णे योऽभिनवाम्बरमिच्छति भोक्तुम् ॥ ७ ॥

यदि अश्विनी नक्षत्र में नवीन वस्त्र धारण करे तो बहुत वस्त्र का लाभ, भरणी में वस्त्रों की हानि, कृत्तिका में अग्नि से वस्त्र का जलना, रोहिणी में धन प्राप्ति, मृगशिरा में वस्त्र को चूहे का भय, आर्द्रा में मृत्यु, पुनर्वसु में शुभ की प्राप्ति, पुष्य में धन का लाभ, आश्लेषा में वस्त्र नाश, मघा में मृत्यु, पूर्व फाल्गुनी में राजा से भय, उत्तर फाल्गुनी में धन का लाभ, हस्त में कर्मों की सिद्धि, चित्रा में शुभ की प्राप्ति, स्वाती में उत्तम भोजन का लाभ, विशाखा में जनों का प्रिय, अनुराधा में मित्रों का समागम, ज्येष्ठा में वस्त्र का क्षय, मूल में जल में डूबने का भय, पूर्वाषाढा में रोग, उत्तराषाढा में मिष्टान्न का लाभ, श्रवण में नेत्र रोग, धनिष्ठा में अन्न का लाभ, शतभिष में विष का अधिक भय, पूर्वभाद्र पद में जल का भय, उत्तरा भाद्रपदा में पुत्र का लाभ और रेवती नक्षत्र में नवीन वस्त्र धारण करे तो रत्नलाभ होता है ॥ १-७ ॥

भोक्तुं नवाम्बरं शस्तमृक्षेऽपि गुणवर्जिते ।
विवाहे राजसम्माने ब्राह्मणानां च सम्मते ॥ ८ ॥

विवाह में, राजसम्मान में और ब्राह्मणों की आज्ञा मिलने पर अविहित नक्षत्र में भी वस्त्र धारण करना शुभ होता है ॥ ८ ॥

नवधाकृत वस्त्र के द्वारा शुभाशुभ फल—

वस्त्रस्य कोणेषु वसन्ति देवा नराश्च पाशान्तदशान्तमध्ये ।
शेषास्त्रयश्चात्र निशाचरांशास्तथैव शय्यासनपादुकासु ॥ ९ ॥

नवधा विभक्त वस्त्र के चारों कोनों में देवता, पाशान्त मध्य ( वस्त्र के मूल ) और दशान्त मध्य ( वस्त्र के अग्र ) में मनुष्य तथा मध्य स्थित तीन भागों में राक्षस की कल्पना करे। इसी तरह शय्या, आसन और पादुका में भी विचार करना चाहिये।

यहाँ पर गर्ग—

वस्त्रमुत्तरलोमं तु प्रादेशे नवधा भवेत् । त्रिधा दशान्तपाशान्ते त्रिधा मध्य पृथक् पृथक् ॥
चतुर्षु कोणेषु सुराः पाशान्ते मध्यमे नराः । दशान्ते च नरा भूयो मध्यभागे निशाचराः ॥

राक्षसान् विनिवृत्यैव शय्यादिष्वप्ययं विधिः॥

| | | |
|---|---|---|
| देवाः | राक्षसाः | देवाः |
| नराः | राक्षसाः | नराः |
| देवाः | राक्षसाः | देवाः |

यहाँ पर पराशर का विशेष—

अथाशुभवने उपानच्छेदमुपदेक्ष्यामः। तत्र त्रिंशतिश्छेदाः। तेषां सप्त पूजिता विगर्हिताः शेषा भवन्ति। अङ्गुष्ठाद्विवैश्वानरदेशे प्रमच्छितेऽस्वपानस्त्रीलाभं विन्द्यात्। प्रदेशिन्या स्त्रीवस्त्रलाभम्। मध्यमया स्ववन्धनम्। अनामिकया मातृमरणं स्वसृमरणं च। कनिष्ठिकया पितृमरणं भ्रातुर्वा। नासातः स्त्रीलाभम्। अङ्गुष्ठाङ्गुलिमूले व्याधिभयम्। चूडायां वैमनस्यम्। ग्रीवायां शिरश्छेदनम्। स्थानबन्धेऽध्वगमनमाप्तिम्। कर्णिकाशकलभक्षणे सन्धिच्छेदभयं च। सकले कलहसंप्रवृत्तिं च। पार्ष्णिबन्धेऽध्वगमनम्। पार्ष्णिस्थाने वाहनागमनम्। बाह्यनद्धपुटच्छेदश्रवभक्षणात् सुहृद्भ्रातृविनाशं विद्यात्। मध्यमस्य विपुलमर्थागमनम्। उत्तमस्य लाभम्। पद्मध्ये शोकागमनम्। पार्श्वयोः पार्श्वरोगम्। सकलोपानद्भक्षणे मरण विद्वापाता भवन्ति।

और भी—

नवासु फलसाम्यमुपभुक्तासु मध्यमम्। शुभाशुभं विनिर्देश्यं जीर्णासु न भवेत्फलम्॥
गुरुवृद्धद्विजाचार्यस्नानमङ्गलसेवनात्। अशुभानां च मर्त्यानां तस्माद्दोषात् प्रमुच्यते।

इत्युपानच्छेदलक्षणम्॥

अथ वाससां शुभाशुभैश्वर्यफलसूचकम्। अकस्मान्मषीकर्दमाञ्जनरुधिरगोमयैरुपराग स्तथाखुकीटगोजन्तुभिरवभक्षणं वा दूनं च काष्ठकण्टकैर्दाहो वा वह्निना भवति तद्विज्ञानलक्षणफलमुपदेक्ष्यामः। तत्र प्राक्शार्दं मात्यश्चार्दं नवधा वस्त्रं विभजेत् त्रिधंशम्। अत्रोक्तेषु तेषु क्रमात् फलनियमः। अर्थहानिः। अर्थागमः। धनक्षयः। स्त्रीविनाशः। पुत्रपीडा। दुहितृमरणम्। स्वशरीरव्याधिः। व्यसनागमश्चेति अष्टासु। नवमेऽध्वगमनमर्थागमः कर्मसिद्धयश्च। कुम्भादर्शकर्णशकलशवरदत्रिकूटेन्दुवृश्चिकफलकगृहतोरणच्छत्रमेखलास्रुगुपवेदीपद्मशङ्खश्रीवत्सस्वस्तिकमत्स्यवर्धमानानन्याकारैस्तु क्रमाद्विपुलोऽर्थागमः। कुचिरोगः। श्रोत्रपीडा। विरोधः। अध्वगमनम्। अनारोग्यम्। व्यसनम्। ऐश्वर्यम्। अभिषेकागमः। भार्यिताबन्धत्रयेनकेदा रसुसंघूचीपानैश्च कङ्कालपीठिकाकारैर्मरणम्। द्विरदरथतुरगसदृशैः पशुपुत्रधनैश्चर्यावाप्तिः। हयगजकर्णभगतुलाचटकाकारैस्तदा भावरकुटुम्बविनाशाय। पूर्वे दक्षिणे नारीणां। दक्षिणे सुहृदाम्। दक्षिणापरे पशूनाम्। पश्चिमे प्रेष्याणाम्। पश्चिमोत्तरे ज्ञातेः। बन्धोश्चोत्तरे। पूर्वोत्तरे मध्यमस्य। पूर्वे सर्वसम्पदाम्।

और भी—

विवर्जितं तु यद्वस्त्रं विनश्येच्छेदमङ्गलम्। विवर्जितं तु यच्च स्यादनर्थाय विनिर्दिशेत्॥
नवे वस्त्रे यथोक्तं स्यात् फलं जीर्णे तु नेष्यते। न रक्ते न पुनर्धौते न स्वयं दग्धपाटिते।
विलक्षणं स्पर्शेद्वस्त्रं समच्छेदमसङ्कुलम्। विवर्जितं तु यद्वस्त्रं कुर्याद्विद्विजार्चनम्॥
जपहोमोपवासांश्चैतया नाप्नोति किल्बिषम्॥ ९॥

नववा वस्त्र करने का प्रयोजन—

लिप्ते मषीगोमयकर्दमाद्यैश्छिन्ने प्रदग्धे स्फुटिते च विन्द्यात् ।
पुष्टं नवेऽल्पाल्पतरं च भुक्ते पापं शुभं चाधिकमुत्तरीये ॥ १० ॥

यदि नवीन वस्त्र स्याही, गोबर कीचड़ आदि से लिप्त हो जाय, जल जाय या फट जाय तो सम्पूर्ण अशुभ या शुभ फल जानना चाहिये, यदि मध्यम वस्त्र हो तो थोड़ा और बिल्कुल पुराना वस्त्र हो तो बहुत थोड़ा अशुभ या शुभ फल जानना चाहिये किन्तु ओढ़ने के वस्त्र हों तो अधिक अशुभ या शुभ फल होता है ॥ १० ॥

रुग्राक्षसांशेष्वथवापि मृत्युः पुंजन्म तेजश्च मनुष्यभागे ।
भागेऽमराणामथ भोगवृद्धिः प्रान्तेषु सर्वत्र वदन्त्यनिष्टम् ॥ ११ ॥

यदि राक्षसों के भाग में स्याही लग जाय तो रोग या मृत्यु, मनुष्यों के भाग में पुत्र जन्म और तेज का लाभ, देवताओं के भाग में भोग की वृद्धि तथा सब भागों के प्रान्त में स्याही आदि लग जाय तो अनिष्ट फल होता है, यह मुनियों का वाक्य है ॥११॥

कङ्कप्लवोलूककपोतकाकक्रव्यादगोमायुखरोष्ट्रसर्पैः ।
छेदाकृतिर्दैवतभागगापि पुंसां भयं मृत्युसमं करोति ॥ १२ ॥

यदि देवताओं के भाग में भी, कङ्क, मेढक, उल्लू, कबूतर, कौआ, मांसाहारी (गिद्ध आदि), सियार, गदहा, ऊँट या साँप के समान वस्त्र के छेद आदि का आकार हो तो मृत्यु का भय करता है ॥ १२ ॥

छत्रध्वजस्वस्तिकवर्धमानश्रीवृक्षकुम्भाम्बुजतोरणाद्यैः ।
छेदाकृतिर्नैरृतभागगापि पुंसां विधत्ते न चिरेण लक्ष्मीम् ॥१३॥

यदि राक्षसों के भाग में भी, छत्र, ध्वज, स्वस्तिक, वर्धमान (चिह्न विशेष), बिल्व वृक्ष, कलश, कमल, तोरण आदि (खड्ग, कुण्ड, भृंगार, हाथी और घोड़े) के समान छेद आदि का आकार हो तो बहुत शीघ्र लक्ष्मी का लाभ कराता है ॥ १३ ॥

विप्रमतादथ भूपतिदत्तं यच्च विवाहविधावभिलब्धम् ।
तेषु गुणैः रहितेष्वपि भोक्तुं नूतनमम्बरमिष्टफलं स्यात् ॥ १४ ॥

बुरे नक्षत्रों में भी ब्राह्मणों की आज्ञा से, राजा का दिया हुआ वस्त्र या विवाह में प्राप्त वस्त्र धारण करना शुभ फल देने वाला होता है ॥ १४ ॥

इति 'विमला' हिन्दी टीकायां वस्त्रच्छेदलक्षणाध्याय एकसप्ततितम ॥ ७१ ॥

## अथ चामरलक्षणाध्यायः

चामर प्रयोजन प्रदर्शन—

दैवैश्चमर्यः किल वालहेतोः सृष्टा हिमक्ष्माधरकन्दरेषु ।
आपीतवर्णाश्च भवन्ति तासां कृष्णाश्च लाङ्गूलभवाः सिताश्च ॥ १ ॥

देवताओं ने बाल के लिये हिमालय की कन्दराओं में चमरी की उत्पत्ति की है। उनकी पूँछ के बाल पीले, काले और सफेद होते हैं ॥ १ ॥

पूर्वोक्त बालों का गुण—

स्नेहो मृदुत्वं बहुलता च वैशद्यमल्पास्थिनिबन्धनत्वम्।
शौक्ल्यं च तासां गुणसम्पदुक्ता विद्धालपलुप्तानि न शोभनानि ॥२॥

स्निग्ध, कोमल, अधिक, निर्मल, परस्पर बिना मिले, छोटी मध्य की हड्डी वाले, सफेद ये सब बालों के गुणों की सम्पत्ति है अर्थात् ऐसे बाल शुभ होते हैं। तथा टूटे, फटे, छोटे और उखड़े बाल शुभ नहीं होते हैं ॥ २ ॥

चामर के दण्ड का लक्षण—

अध्यर्धहस्तप्रमितोऽस्य दण्डो हस्तोऽथवा रत्निसमोऽथवान्यः।
काष्ठाच्छुभात्काञ्चनरूप्यगुप्ताद्रत्नैश्च सर्वैश्च हिताय राज्ञाम् ॥३॥

इस चामर का दण्ड डेढ़ हाथ, एक हाथ या अरत्नि (मुट्ठी बाँधे हुये हाथ) के तुल्य बनावे। सोना, चाँदी और सब रत्नों से युत श्रेष्ठ काष्ठ का बना हुआ दण्ड राजाओं के हित के लिए होता है ॥ ३ ॥

वर्ण के क्रम से दण्ड का लक्षण—

यष्ट्यातपत्राङ्कुशवेत्रचापवितानकुन्तध्वजचामराणाम्।
व्यापीततन्त्रीमधुकृष्णवर्णा वर्णक्रमेणैव हिताय दण्डाः ॥ ४ ॥

यष्टि, छत्र, अङ्कुश, वेत्र, धनुष, वितान, भाला, ध्वज, और चामर के दण्ड के वर्ण ब्राह्मण आदि वर्णों के लिये क्रम से पीला, पीत लोहित, शहद के समान और काला चाहिये। इस तरह वह यष्टि आदि हित के लिये होते हैं। यहाँ पर गर्ग—

विप्राणां पीतवर्णः स्यात् क्षत्रियाणां तु लोहितः। वैश्यानां पीतवर्णश्च शूद्राणामसितप्रभः॥
दण्डः शुभप्रदो ज्ञेयो यष्ट्यङ्कुशादिषु ॥ ४ ॥

दण्ड आदि के सम पर्व का फल—

मातृभूधनकुलक्षयावहा रोगमृत्युजननाश्च पर्वभिः।
द्व्यादिभिर्द्विकविवर्धितैः क्रमात् द्वादशान्तविरतैः समैः फलम् ॥५॥

पूर्वोक्त दण्डों के दो पर्व से लेकर दो दो वृद्धि करके बारह पर्व तक का क्रम से मातृक्षय आदि फल जाने। जैसे दो पर्व का दण्ड मातृक्षय, चार पर्व का भूमि क्षय, छै पर्व का धनक्षय, आठ पर्व का कुलक्षय, दश पर्व का रोग, और बारह पर्व का दण्ड मृत्यु करता है।

दण्ड आदि के विषम पर्वों का फल—

यात्राप्रसिद्धिर्द्विषतां विनाशो लाभाः प्रभूता वसुधागमश्च।
वृद्धिः पशूनामभिवाञ्छितातिस्त्र्यायेष्वयुग्मेषु तदीश्वराणाम् ॥ ६ ॥

दण्डों में तीन पर्व हों तो दण्ड के स्वामियों को यात्रा में विजय, पाँच पर्व हों तो शत्रुओं का नाश, सात पर्व हों तो बहुत लाभ, नौ पर्व हों तो भूमि लाभ, ग्यारह पर्व हों तो पशुओं की वृद्धि और तेरह हों तो स्वामियों को अभीष्ट वस्तु का लाभ होता है ॥ ६ ॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां चामरलक्षणाध्यायो द्विसप्ततितमः ॥ ७२ ॥

# अथ छत्रलक्षणाध्यायः

छत्रप्रयोजन—

निचितं तु हंसपक्षैः कृकवाकुमयूरसारसानां वा ।
दौकूल्येन नवेन तु समन्ततश्छादितं शुक्लम् ॥ १ ॥
मुक्ताफलैरुपचितं प्रलम्बमालाविलं स्फटिकमूलम् ।
षड्ढस्तशुद्धहैमं नवपर्वनगैकदण्डं तु ॥ २ ॥
दण्डार्धविस्तृतं तत् समावृतं रत्नभूषितमुदग्रम् ।
नृपतेस्तदातपत्रं कल्याणपरं विजयदं च ॥ ३ ॥

हंस, मुरगा, मयूर, सारस, इन के पंखों से निर्मित, नवीन, विशिष्ट, श्वेत वस्त्र से आच्छादित, लटकती हुई मोतियों की मालाओं से युक्त और स्फटिक से युक्त मूल (मूठ) वाला छत्र बनावे। तथा उसमें छे हाथ लम्बा सोने से मढ़ा हुआ, नौ या सात पर्वों से युत एक काष्ठ का दण्ड लगावे। दण्डार्ध (तीन हाथ) तुल्य छत्र का व्यास रक्खे। चारों तरफ से आवृत्त और रत्नों से भूषित करे। इस तरह राजा का श्रेष्ठ छत्र कल्याण और विजय को देने वाला होता है। यहाँ पर गर्ग—

हंसकुक्कुटपत्रैश्च मायूरैः सारसैस्तथा। निचितं पटसञ्छन्नं शुक्लं मुक्ताफलान्वितम् ॥
छत्रं स्फटिकमूलं यत् तत्र दण्डं तु षट्करम्। कारयेद्धेमसञ्छन्नं नवपर्वनगान्वितम् ॥
हस्तत्रितयविस्तीर्णं रत्नमालाभिरन्वितम्। तदातपत्रं नृपतेः कल्याणविजयावहम् ॥

युवराज आदि के दण्ड का प्रमाण—

युवराजनृपतिपत्न्योः सेनापतिदण्डनायकानां च ।
दण्डोऽर्धपञ्चहस्तः समपञ्चकृतोऽर्धविस्तारः ॥ ४ ॥

युवराज, रानी, सेनापति और दण्डनायक के छत्र का दण्ड साढ़े चार हाथ और व्यास ढाई हाथ होता है ॥ ४ ॥

शेष राजपुत्रों के छत्र का लक्षण—

अन्येषामुष्णघ्नं प्रसादपट्टैर्विभूषितशिरस्कम् ।
व्यालम्बिरत्नमालं छत्रं कार्यं तु मायूरम् ॥ ५ ॥

युवराज को छोड़ कर शेष राजपुत्रों के लिये मयूर पत्रों का बना हुआ, प्रसादपट्टों से शोभित शिर वाला और लटकती हुई रत्नमालाओं से युक्त छत्र धूपनिवृत्ति के लिये बनावे।

राजपुरुषों से अतिरिक्त पुरुषों के छत्र का लक्षण—

अन्येषां तु नराणां शीतातपवारणं तु चतुरस्रम् ।
समवृत्तदण्डयुक्तं छत्रं कार्यं तु विप्राणाम् ॥ ६ ॥

अन्य पुरुषों के लिये शीत और धूप की निवृत्ति करने वाला चतुर्भुजाकार छत्र तथा ब्राह्मण के लिये गोल दण्ड युक्त छत्र बनाना चाहिये ॥ ६ ॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां छत्रलक्षणाध्यायस्त्रिसप्ततितमः ॥ ७३ ॥



# अथ स्त्रीप्रशंसाध्यायः

आगम प्रदर्शन—

जये धरित्र्याः पुरमेव सारं पुरे गृहं सद्मनि चैकदेशः ।
तत्रापि शय्या शयने वरा स्त्री रत्नोज्ज्वला राज्यसुखस्य सारः ॥१॥

सम्पूर्ण पृथ्वी जितने पर भी उसमें केवल अपनी राजधानी सार है। तथा उस राजधानी में अपना घर, अपने घर में अपने रहने का स्थान, अपने रहने के स्थान में शय्या और शय्या पर रत्नों से भूषित स्त्री राज्य सुख का सार है ॥ १ ॥

स्त्री की प्रशंसा—

रत्नानि विभूषयन्ति योषा भूष्यन्ते वनिता न रत्नकान्त्या ।
चेतो वनिता हरन्त्यरत्ना नो रत्नानि विनाङ्गनाङ्गसङ्गम् ॥ २ ॥

स्त्री रत्नों को भूषित करती है किन्तु रत्न कान्ति से स्त्री नहीं भूषित होती, क्योंकि रत्नरहित स्त्री भी चित्त को हर लेती है किन्तु स्त्री के अङ्ग सङ्ग के बिना रत्न चित्त को नहीं हर सकता है ॥ २ ॥

आकारं विनिगूहतां रिपुबलं जेतुं समुत्तिष्ठतां
तन्त्रं चिन्तयतां कृताकृतशतव्यापारशाखाकुलम् ।
मन्त्रिप्रोक्तनिषेविणां क्षितिभुजामाशङ्किनां सर्वतो
दुःखाम्भोनिधिवर्त्तिनां सुखलवः कान्तासमालिङ्गनम् ॥ ३ ॥

सुख, भय, हर्ष आदि आकार को छिपाते हुये, शत्रु की सेना को जीतने के लिये प्रयत्न करते हुये, किये न किये सैंकड़ों व्यापारों की शाखाओं से व्याकुल तन्त्रों को विचारते हुये, मन्त्रियों से कथित निति का सेवन करते हुये, पुत्र आदि से भी शङ्कित रहते हुये, दु खार्णव में निमग्न राजाओं के लिये स्त्री का आलिङ्गन मात्र थोड़ा सा सुख है ॥

श्रुतं दृष्टं स्पृष्टं स्मृतमपि नृणां ह्लादजननं
न रत्नं स्त्रीभ्योऽन्यत् क्वचिदपि कृतं लोकपतिना ।
तदर्थं धर्मार्थौसुतविषयसौख्यानि च ततो
गृहे लक्ष्म्यो मान्याः सततमबला मानविभवैः ॥ ४ ॥

संसार में कहीं पर ब्रह्मा ने स्त्रियों के अतिरिक्त, ऐसा कोई रत्न नहीं बनाया, जिसके सुनने, स्पर्श करने, देखने या स्मरण करने से ही आनन्द हो, स्त्री के लिये धर्म और अर्थ की सेवा करते हैं। स्त्री के द्वारा पुत्र सुख तथा विषय सुख मिलता है, तथा स्त्री गृह में लक्ष्मी है अतः मान तथा विभवों के द्वारा स्त्री का आदर सदा करना चाहिये ॥

येऽप्यङ्गनानां प्रवदन्ति दोषान् वैराग्यमार्गेण गुणान् विहाय ।
ते दुर्जना मे मनसो वितर्कः सद्भाववाक्यानि न तानि तेषाम् ॥ ५ ॥

जो कोई वैराग्य मार्ग के द्वारा स्त्रियों में गुणों को छोड़ कर दोषों का वर्णन करते हैं,

वे दुर्जन हैं, ऐसा मेरा अनुमान है। अतः उन दुर्जनों के वचन प्रामाणिक नहीं हो सकते हैं ॥ ५ ॥

प्रब्रूत सत्यं कतरोऽङ्गनानां दोषोऽस्ति यो नाचरितो मनुष्यैः।
धार्ष्ट्येन पुम्भिः प्रमदा निरस्ता गुणाधिकास्ता मनुनात्र चोक्तम् ॥

स्त्रियों में ऐसा कौन दोष है जिस को पुरुषों ने पहले नहीं किया अर्थात् पहले पुरुषों ने सब दोष किये पश्चात् उनसे स्त्रियों ने सीखे। पुरुषों ने अपनी धृष्टता से स्त्रियों को जीत लिया क्योंकि पुरुषों से स्त्रियों में अधिक गुण हैं, यहाँ पर मनुने भी कहा है ॥६॥

मन्वादि कथित स्त्री प्रशंसा—

सोमस्तासामदाच्छौचं गन्धर्वः शिक्षितां गिरम्।
अग्निश्च सर्वभक्षित्वं तस्मान्निष्कसमाः स्त्रियः ॥ ७ ॥

चन्द्रमा ने पवित्रता, गन्धर्वों ने शिक्षित वचन और अग्नि सर्वभक्षित्व स्त्रियों को दिया है, इस लिये स्त्रियाँ सुवर्ण तुल्य हैं ॥ ७ ॥

ब्राह्मणाः पादतो मेध्या गावो मेध्याश्च पृष्ठतः।
अजाश्वा मुखतो मेध्याः स्त्रियो मेध्यास्तु सर्वतः ॥ ८ ॥

ब्राह्मण पाँव से, गौ पृष्ठ से और बकरा तथा घोड़ा मुख से पवित्र होता है, किन्तु स्त्री सब अङ्गों से पवित्र होती है ॥ ८ ॥

स्त्रियः पवित्रमतुलं नैता दुष्यन्ति कर्हिचित्।
मासि मासि रजो ह्यासां दुष्कृतान्यपकर्षति ॥ ९ ॥

स्त्रियों के समान कोई अन्य वस्तु पवित्र नहीं है, कभी भी वे दोष युक्त नहीं होती है अतः मास २ उनका रज उनके पापों का नाश कर देता है ॥ ९ ॥

जामयो यानि गेहानि शपन्त्यप्रतिपूजिताः।
तानि कृत्याहतानीव विनश्यन्ति समन्ततः ॥ १० ॥

असम्मानित कुल स्त्रियाँ जिन गृहों को शाप देती हैं कृत्या से हत की तरह चारों तरफ से वे गृह नष्ट हो जाते हैं ॥ १० ॥

जाया वा स्याज्जनित्री वा सम्भवः स्त्रीकृतो नृणाम्।
हे कृतघ्नास्तयोर्निन्दां कुर्वतां वः कुतः शुभम् ॥ ११ ॥

मनुष्यों की उत्पत्ति स्त्री से ही होती है अर्थात् माता से साक्षात् और भार्या से पुत्र रूप कर के उत्पत्ति होती है, इसलिये जाया हो या जनित्री (माता) हो, हे कृतघ्न ! उन दोनों की निन्दा करने से तुम्हारा मङ्गल कहाँ से हो सकता है ॥ ११ ॥

दम्पत्योर्व्युत्क्रमे दोषः समः शास्त्रे प्रतिष्ठितः।
नरा न तमवेक्षन्ते तेनात्र वरमङ्गनाः ॥ १२ ॥

स्त्री पुरुष दोनों को व्युत्क्रम में (परस्त्री गमन में पुरुष को तथा परपुरुष गमन में स्त्री को) समान दोष धर्मशास्त्र में कहा गया है। परन्तु पुरुष उस दोष को नहीं देखते तथा स्त्री देखती है। इसलिये पुरुषों से स्त्रियाँ श्रेष्ठ हैं ॥ १२ ॥

परस्त्रीगमन में प्रायश्चित—

बहिर्लोम्ना तु षण्मासान् वेष्टितः खरचर्मणा।
दारातिक्रमणे भिक्षां देहीत्युक्त्वा विशुध्यति॥ १३॥

जो पुरुष अपनी स्त्री को छोड़ कर परस्त्री गमन करता है वह बाहर की तरफ किये हुये रोम वाले गदहे के चमड़े से अपने शरीर को ढक कर छै मास तक 'भिक्षां देहि' यह कह कर भीख मांगने से शुद्ध होता है॥ १३॥

न शतेनापि वर्षाणामपैति मदनाशयः।
तत्राशक्त्या निवर्तन्ते नरा धैर्येण योषितः॥ १४॥

सौ वर्ष बीतने पर भी मनुष्य की विषय वासना नष्ट नहीं होती, किन्तु शारीरिक शक्ति कम हो जाने पर पुरुष उससे निवृत्त होता है। और स्त्री धैर्य से निवृत्त होती है॥

अहो धार्ष्ट्यमसाधूनां निन्दतामनघाः स्त्रियः।
मुष्णतामिव चौराणां तिष्ठ चौरेति जल्पताम्॥ १५॥

पवित्र स्त्रियों की निन्दा करते हुये दुर्जनों की धृष्टता, चोरी करते हुये चोर का 'चोर ठहर' ऐसा कहने की तरह है॥ १५॥

पुरुषश्चटुलानि कामिनीनां कुरुते यानि रहो न तानि पश्चात्।
सुकृतज्ञतयाङ्गना गतासूनवगूह्य प्रविशन्ति सप्तजिह्वम्॥१६॥

कामातुर मनुष्य एकान्त में स्त्रियों को जिस प्रकार मधुर वचन कहते हैं, उस प्रकार पीछे नहीं किन्तु स्त्री मृतपति को भी आलिङ्गन करके अग्नि में प्रवेश करती है॥ १६॥

स्त्री की और प्रशंसा—

स्त्रीरत्नभोगोऽस्ति नरस्य यस्य निःस्वोऽपि सम्प्रत्यवनीश्वरोऽसौ।
राज्यस्य सारोऽशनमङ्गनाश्च तृष्णानलोद्दीपनदारु शेषम्॥१७॥

जिस पुरुष को उत्तम स्त्री का सम्भोग हो वह दरिद्र होने पर भी राजा के समान हैं। क्योंकि राज्य का सार भोजन, स्त्री ये दो ही वस्तु होते हैं। शेष धन आदि तृष्णा रूप अग्नि को प्रज्वलित करने वाले काष्ठ हैं॥ १७॥

कामिनीं प्रथमयौवनान्वितां मन्दवल्गुमृदुपीडितस्वनाम्।
उत्स्तनीं समवलम्ब्य या रतिः सा न धातृभवनेऽस्ति मे मतिः॥१८॥

मन्द, सुन्दर, कोमल और पीडित शब्द करती हुई, ऊँचे स्तनों से युत नवयौवना स्त्री को आलिङ्गन करने से जो सुख मिलता है, वह ब्रह्मलोक में भी नहीं मिलता है ऐसा मेरा मत है॥ १८॥

तत्र देवमुनिसिद्धचारणैर्मान्यमानपितृसेव्यसेवनात्।
ब्रूत धातृभवनेऽस्ति किं सुखं यद्रहः समवलम्ब्य न स्त्रियम्॥१९॥

देवता, मुनि, सिद्ध और चारण ( नट, नर्तक, गीतज्ञ और वाद्यज्ञ ) के द्वारा पूजनीय, पूज्य और सेव्यों की उपासना के अतिरिक्त ब्रह्मलोक में क्या सुख है जो एकान्त में स्त्री को आलिङ्गन करने से नहीं प्राप्त होता है॥ १९॥

आब्रह्मकीटान्तमिदं निबद्धं पुंस्त्रीप्रयोगेण जगत् समस्तम् ।
व्रीडात्र का यत्र चतुर्मुखत्वमीशोऽपि लोभाद्गमितो युवत्याः ॥२०॥

ब्रह्मा से लेकर कीट पर्यन्त सारा संसार स्त्री पुरुष के सम्बन्ध से बँधा हुआ है। अतः इसमें क्या लज्जा? जहाँ महादेव जी भी युवती (तिलोत्तमा) को देखने के लोभ से चतुर्मुखता को प्राप्त हुये ॥ २० ॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां स्त्रीप्रशंसाध्यायश्चतु सप्ततितमः ॥ ७४ ॥



## अथ सौभाग्यकरणाध्यायः

सुन्दर पुरुष की विशेषता—

जात्यं मनोभवसुखं सुभगस्य सर्वमाभासमात्रमितरस्य मनोवियोगात् ।
चित्तेन भावयति दूरगतापि यं स्त्री गर्भं बिभर्त्ति सदृशं पुरुषस्य तस्य ॥ १ ॥

सुभग पुरुष को कामदेव सम्बन्धी सब सुख श्रेष्ठ हैं। स्त्री के मनोवियोग के कारण दुर्भग पुरुष को सुख का आभास मात्र होता है। दूर में रहती हुई भी स्त्री जिस पुरुष का ध्यान करती है उसके समान गर्भ धारण करती है ॥ १ ॥

आत्मा की स्त्री में उत्पत्ति—

भङ्क्त्वा काण्डं पादपस्योप्तमुर्व्यां बीजं वास्यां नान्यतामेति यद्वत् ।
एवं ह्यात्मा जायते स्त्रीषु भूयः कश्चित्तस्मिन् क्षेत्रयोगाद्विशेषः ॥ २ ॥

जिस वृक्ष का कलम या बीज भूमि में बोया जाता है, वही वृक्ष उत्पन्न होता है दूसरा नहीं। इसी तरह आधारभूत स्त्री में फिर पुत्ररूप से आत्मा की ही उत्पत्ति होती है। केवल क्षेत्र के योग से कुछ विशेष होता है। जैसे क्षेत्र के भेद से वृक्षों में साधारण भेद होता है उसी तरह स्त्रियों में भी जानना चाहिये ॥ २ ॥

दूरस्थित के कामोत्पत्ति का कारण—

आत्मा सहैति मनसा मन इन्द्रियेण
स्वार्थेन चेन्द्रियमिति क्रम एष शीघ्रः ।
योगोऽयमेव मनसः किमगम्यमस्ति
यस्मिन्मनो व्रजति तत्र गतोऽयमात्मा ॥ ३ ॥

मन के साथ आत्मा, इन्द्रिय के साथ मन और अपने विषय के साथ इन्द्रिय जाती है। यह आत्मा को जाने का शीघ्र क्रम और योग (सम्बन्ध) है। मन का कोई अगम्य स्थान नहीं है तथा जहाँ मन जाता है वहाँ आत्मा भी जाती है यहाँ पर विशेष—

कहा भी है—

पायूपस्थ हस्तपादं वाक् तथैवात्र पञ्चमी। पञ्चकर्मेन्द्रियाण्याहुर्मनः पष्ठानि तानि तु ॥
श्रोत्र त्वक्चक्षुषी जिह्वा नासिका चेति पञ्चमी। पञ्च बुद्धीन्द्रियाण्याहुर्मनःषष्ठानि तानि तु ॥

आत्मायमात्मनि गतो हृदयेऽतिसूक्ष्मो
ग्राह्योऽचलेन मनसा सततामियोगात्।
यो यं विचिन्तयति याति स तन्मयत्वं
यस्मादतः सुभगमेव गता युवत्यः ॥ ४ ॥

परमात्मा के हृदय में यह अतिसूक्ष्म जीवात्मा स्थित है। स्थिरचित्त से और निरन्तर अभ्यास से उसका साक्षात् करना चाहिये। क्योंकि जो जिसका निरन्तर चिन्तन करता है, वह तन्मय हो जाता है इसलिये स्त्री भी निरन्तर स्मरण करने से सुभग पुरुष को प्राप्त करती है।

नाभेरूर्ध्वं वितस्तिं च कण्ठाधस्तात् षडङ्गुलम्। हृदयं तद्विजानीयाद्विश्वस्यायतनं महत् ॥४॥

सुभग और दुर्भग का लक्षण—

दाक्षिण्यमेकं सुभगत्वहेतुर्विद्वेषणं तद्विपरीतचेष्टा।
मन्त्रौषधाद्यैः कुहकप्रयोगैर्भवन्ति दोषा बहवो न शर्म ॥ ५ ॥

स्त्री के मनोनुकूल कार्य करना सुभगत्व का मुख्य कारण है। तथा उसके प्रतिकूल आचरण करने से विद्वेषण होता है। विस्मयोत्पादक मन्त्र औषधि आदि से स्त्री को वश में करने से अनेक दोष उत्पन्न होते हैं, अच्छा नहीं होता है ॥ ५ ॥

सुभगता की प्रशंसा—

वाल्लभ्यमायाति विहाय मानं दौर्भाग्यमापादयतेऽभिमानः।
कृच्छ्रेण संसाधयतेऽभिमानी कार्याण्ययत्नेन वदन् प्रियाणि ॥६॥

गर्व को छोड़ देने से मनुष्य सबका प्रिय हो जाता है और गर्वी मनुष्य दुर्भगता को प्राप्त होता है। तथा अभिमानी मनुष्य बड़ी कठिनता से कार्य की सिद्धि करता है। और मधुर वचन बोलते हुये बड़ी आसानी से अपना कार्य सिद्ध होता है ॥ ६ ॥

तेजो न तद्यत् प्रियसाहसत्वं वाक्यं न चानिष्टमसत्प्रणीतम्।
कार्यस्य गत्वान्तमनुद्धता ये तेजस्विनस्ते न विकत्थना ये ॥ ७ ॥

असमीक्षित कार्यों को करने में प्रीति करने से तेज नहीं होता है। तथा दुर्जनों के द्वारा प्रतिपादित प्रतिकूल वाक्य भी तेज नहीं है। जो मनुष्य कार्य को सम्पन्न करके भी अभिमान रहित रहा है वही तेजस्वी है आत्मश्लाघी मनुष्य नहीं ॥ ७ ॥

सर्व प्रिय होने का उपाय—

यः सार्वजन्यं सुभगत्वमिच्छेद्गुणान् स सर्वस्य वदेत्परोक्षम्।
प्राप्नोति दोषानसतोऽप्यनेकान् परस्य यो दोषकथां करोति ॥ ८ ॥

सर्व प्रिय होने की इच्छा करने वाला मनुष्य परोक्ष [illegible] सबकी प्रशंसा करे। जो मनुष्य दूसरे की निन्दा करता है उसके ऊपर बहुत से निर्मूल दोष भी लगाये जाते हैं ॥ ८ ॥

उपकार का फल—

सर्वोपकारानुगतस्य लोकः सर्वोपकारानुगतो नरस्य।
कृत्वोपकारं द्विषतां विपत्सु या कीर्तिरल्पेन न सा शुभेन ॥९॥

जो मनुष्य सबका उपकार करने में उद्यत होता है, उसका उपकार सब मनुष्य करते हैं। विपत्ति में शत्रुओं का उपकार करने से जो कीर्ति मिलती है वह अल्प पुण्य का फल नहीं है ॥ ९ ॥

दुर्जनों के लिये कुछ उपदेश—

तृणैरिवाग्निः सुतरां विवृद्धिमाच्छाद्यमानोऽपिगुणोऽभ्युपैति ।
स केवलं दुर्जनभावमेति हन्तुं गुणान् वाञ्छति यः परस्य ॥ १० ॥

तृणों से ढके हुये अग्नि की तरह छिपाये हुये गुण वृद्धि को ही प्राप्त होते हैं। जो मनुष्य दूसरे के गुणों का नाश करना चाहता है, वह केवल दुर्जनता को प्राप्त करता है, गुण का नाश करने से कदापि नाश नहीं होता है ॥ १० ॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां सौभाग्यकरणाध्याय: पञ्चसप्ततितम: ॥ ७५ ॥



## अथ कान्दर्पिकाध्याय:

उसमें पहले प्रयोजन प्रदर्शन—

रक्तेऽधिके स्त्री पुरुषस्तु शुक्रे नपुंसकं शोणितशुक्रसाम्ये ।
यस्मादतः शुक्रविवृद्धिदानि निषेवितव्यानि रसायनानि ॥ १ ॥

गर्भधारण काल में रक्त अधिक हो तो कन्या, शुक्र अधिक हो तो पुत्र और दोनों समान हो तो नपुंसक की उत्पत्ति होती है, अतः वीर्य बढ़ाने वाले रसायन का सेवन कराना चाहिये ॥ १ ॥

कामदेव को बाँधने की रस्सी—

हर्म्यपृष्ठमुडुनाथरश्मयः सोत्पलं मधु मदालसा प्रिया ।
वल्लकी स्मरकथा रहः स्रजो वर्ग एष मदनस्य वागुरा ॥ २ ॥

प्रासाद के पृष्ठ, चन्द्रमा के किरण, नीलोत्पल, मद्य, मदालसा प्रिया, वीणा, कामदेव की कथा, एकान्त, माला ये सब कामदेव को बाँधने की रस्सी है ॥ २ ॥

शुक्रवृद्धि का योग—

माक्षीकधातुमधुपारदलोहचूर्ण-
पथ्याशिलाजतुघृतानि समानि योऽद्यात् ।
सैकानि विंशतिरहानि जरान्वितोऽपि
सोऽशीतिकोऽपि रमयत्यबलां युवेव ॥ ३ ॥

सोना, मक्खी, शहद, पारा, लौहचूर्ण, हर्रे, शिलाजीत, घृत इनको सम भाग लेकर चूर्ण करके शहद या घृत के साथ ईक्कीस दिन तक खाने से अस्सी वर्ष का वृद्ध भी युवा की तरह स्त्री में रमण करता है ॥ ३ ॥

क्षीरं शृतं यः कपिकच्छुमूलैः पिबेत् क्षयं स्त्रीषु न सोऽभ्युपैति ।
माषान् पयःसर्पिषि वा विपक्वान् षड्ग्रासमात्रांश्च प्रयोगपानम् ॥ ४ ॥

कपिकच्छु ( क्यवाँच = कवाछु ) के जड को दूध में देकर काढ़ा बना कर जो पीता है वह मनुष्य स्त्री प्रसंग करने में क्षीण नहीं होता। तथा दूध से निकाले हुए घृत में उड़द को पकावे उसको छै ग्रास खाकर ऊपर से दूध पीवे तो स्त्री प्रसंग करने में क्षीण नहीं होता है ॥ ४ ॥

विदारिकायाः स्वरसेन चूर्णं मुहुर्मुहुर्भावितशोषितं च।
घृतेन दुग्धेन स शर्करेण पिबेत् स यस्य प्रमदाः प्रभूताः ॥ ५ ॥

जिस पुरुष को बहुत स्त्रियाँ हों वह विदारी कन्द के चूर्ण में विदारी कन्द के रस की बार २ भावना देकर सुखावे, उस चूर्ण को खाकर औटाया हुआ दूध में मिश्री मिलाकर पीवे ॥ ५ ॥

धात्रीफलानां स्वरसेन चूर्णं सुभावितं क्षौद्रसिताज्ययुक्तम्।
लीढ्वानुपीत्वा च पयोऽग्निशक्त्या कामं निकामं पुरुषो निषेवेत् ॥

आँवले के चूर्ण में आँवले के रस की बार-२ भावना देकर सुखावे, बाद उसमें शहद या मिश्री मिला कर चाटे ऊपर से अपनी शक्ति के अनुसार दूध पीकर बहुत स्त्री प्रसंग कर सकता है ॥ ६ ॥

क्षीरेण बस्ताण्डयुजा घृतेन सम्प्लाव्य कामी बहुशस्तिलान् यः।
सुशोषितानत्ति पयः पिबेच्च तस्याग्रतः किं चटकः करोति ॥ ७ ॥

बकरे के अण्ड को दूध में डाल कर काढ़ा बनावे, बाद तिलों में उस दूध की भावना देकर सुखावे। उन तिलों को खाकर ऊपर से दूध पीवे तो उसके सामने चटक ( गंवरा = गवरैया ) भी क्या कर सकता है ॥ ७ ॥

माषप्रसहितेन सर्पिषा षष्टिकौदनमदन्ति ये नराः।
क्षीरमप्यनुपिबन्ति तासु ते शर्वरीषु मदनेन शेरते ॥ ८ ॥

जिन रातों में घृत के साथ उड़द की दाल के साथ सट्ठी के चावलों का भात खाकर जो ऊपर से दूध पीता है वह उन रातों में कामदेव के साथ सोता है ॥ ८ ॥

तिलाश्वगन्धाकपिकच्छुमूलैर्विदारिकाषष्टिकपिष्टयोगः।
आजेन पिष्टः पयसा घृतेन पक्वं भवेच्छष्कुलिकातिवृष्या ॥ ९ ॥

तिल, असगन्ध, क्यवाँच ( कवाछु ) का जड विदारी कन्द इन सबों को बराबर लेकर चूर्ण बनावे, सब के तुल्य साठी के चावलों का आटा उसमें मिलावे, फिर उसको बकरी के दूध में सान कर बकरी के घृत में पूरी पकावे, वह पूरी बहुत शुक्र करने वाली होती है ॥ ९ ॥

क्षीरेण वा गोक्षुरकोपयोगं विदारिकाकन्दकभक्षणं वा।
कुर्वन्न सीदेद्यदि जीर्यतेऽस्य मन्दाग्निता चेदिदमत्र चूर्णम् ॥१०॥

गोक्षुरक ( गोखरु ) का चूर्ण या विदारी कन्द का चूर्ण खाकर ऊपर से दूध पीवे तो स्त्री प्रसङ्ग से क्षीण नहीं होता है। यदि यह चूर्ण पच जावे तो, यदि मन्दाग्नि के कारण नहीं पच सके तो पहले अग्नि सन्दीपन के लिये वक्ष्यमाण चूर्ण का सेवन करे ॥ १० ॥

जठराग्नि सन्दीपन करने का योग—

साजमोदलवणा हरीतकी शृङ्गवेरसहिता च पिप्पली ।
मद्यतक्रतरलोष्णवारिभिश्चूर्णपानमुदराग्निदीपनम् ॥ ११ ॥

अजवायन, नमक, हर्रं, सोंठ, पीपल इन सब को सम भाग लेकर चूर्ण बनावे, बाद उस चूर्ण को मद्य, तक्र, कांजी या उष्ण जल के साथ लेवे तो जठराग्नि दीपित होती है ॥ ११ ॥

शुक्रहानि का योग—

अत्यम्लतिक्तलवणानि कटूनि वात्ति
यः क्षारशाकबहुलानि च भोजनानि ।
दृक्शुक्रवीर्यरहितः स करोत्यनेकान्
व्याजान् जरन्निव युवाप्यबलामवाप्य ॥ १२ ॥

अधिक खट्टा, अधिक तीता, अधिक नमकीन, अधिक कड़ुआ ( लाल मिर्च आदि ), अधिक खारा या अधिक शाक भोजन करने वाला युवा भी पुरुष दृष्टि, वीर्य और बल से रहित होकर वृद्ध की तरह स्त्री प्रसंग के समय अनेक व्याज करता है । यथा—
क्षारो विपेहजलविर्भिटचव्यवह्नि । व्योष च सस्तरचित लवणोपधानम् ॥
दग्ध्वा विचूर्ण्य दधिमस्तुयुत प्रयोज्य । गुल्मोदरश्वयथुपाण्डुगुदोद्भवेषु ॥ १२ ॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां कान्दर्पिकाध्याय षट्सप्ततितम' ॥ ७६ ॥



## अथ गन्धयुक्तिर्नामाध्यायः

उसमें पहले प्रयोजन प्रदर्शन—

स्रग्गन्धधूपाम्बरभूषणाद्यं न शोभते शुक्लशिरोरुहस्य ।
यस्मादतो मूर्धजरागसेवां कुर्याद्यथैवाञ्जनभूषणानाम् ॥ १ ॥

सफेद केश वाले पुरुष को माला, सुगन्ध द्रव्य, धूप, वस्त्र, भूषण आदि शोभा नहीं देते इसलिये अञ्जन और भूषण के सेवन की तरह केश काले करने का भी प्रयत्न करना चाहिये ॥ १ ॥ द्रव्यों के ज्ञान के लिये यहाँ निघण्टु का संग्रह—
अथात्र व्यवहारार्थं निघण्टुरभिलिख्यते । कस्तूरी मदनी नाभिर्मदो दर्पो मृगोद्भवा ॥
मृगदर्पो मृगमदो गन्धचेत्येकवाचका । स्फटिकेन्दुतुषाराख्य कर्पूरं घनसारकम् ॥
काश्मीरं घुसृण रक्तसञ्ज्ञक कुङ्कुमं विदु । वानराख्य चलाख्य च तैल सिह्ल तुरुष्ककम् ॥
कालीय जोङ्गकं लोह खल कार्पासकोऽगुरु । हिम शीताख्यमाहेय मलयाख्य च चन्दनम् ॥
सूक्ष्मैला बहुलाख्या च चन्द्रैला द्राविडी त्रुटि । श्रीपुष्पं देवपुष्प च लघुपुष्प लवङ्गकम् ॥
कोलं कोलककक्कोले फलं जातीफल विदु । उष्ण कुटुफल जाति मालती जातिपत्रिकाम् ॥
फल पत्र तमाल च गन्धपत्र च नेत्रकम् । भृङ्गाख्य नेत्रराज च वराङ्ग त्वक् तनुत्वचम् ॥
गणकाख्यं काञ्चनाख्य केसर नागकेसरम् । रस गन्धरस पिण्डरस बोलं चल विदु ॥
पूतिकोशो विडालाख्यश्चेडित्तजातकाभिध । लता लतानामिनामनी रेणु कुन्ती हरेणुका ॥

मेघाख्यं मुस्तमिच्छन्ति वक्राख्यं तगरं नतम् । करजाख्यं नखं शंखं तथा नखपदं स्मृतम् ॥
ज्वरघ्नयोग्याख्य च प्राप्यं कुष्ठ गदोऽप्य रुक्। मांसी केशी पिशाची च नलदं कमलं जटाम् ॥

श्यामा प्रियाख्या श्रीसञ्ज्ञा प्रियङ्गुः फलिनी स्मृता ।
ग्रन्थिपर्णो ग्रन्थिपर्णं शुकं स्थौणेयकं विदुः ॥
ह्रीवेरं वारिसञ्ज्ञं च ह्रीवारं बालकं स्मृतम् ।

रुयं सेव्यं मृणालाख्यमुशीरमिह कथ्यते । रामोमृणालो रामञ्जो व्यामकं द्रवदाघकम् ॥
प्रवालं विद्रुमाख्यं च वल्ली स्यामलिका मली । स्पृक्काऽसृग्ब्राह्मणी माला देवी च परिभाष्यते ॥
चक्राङ्गी कटुकी गन्धा जटिलोग्रा जया वचा । कर्चुं कर्चूरमुग्रं च गन्धमूलं च कीर्त्यते ॥
पुष्पा समन्तपुष्पा च शतपुष्पा शता मिसिः । कुसुमालो मदेश्चण्डः स्तेनश्चोरोऽप्य तस्करः ॥
आकृष्टं केशपलितं जरा स्थविरसञ्ज्ञितम् । गिर्याख्यं गिरिजाख्य च शैलेय समुदाहृतम् ॥
दार्वी दारु निशाख्या च कालेयं पीतचन्दनम् । पीता हरिद्रा नक्ताख्या दारु तद्देवदारुवत् ॥
रक्ता समङ्गा मञ्जिष्ठा मधुकं मधुयष्टिका । धान्याकं धान्यकं धानीयकं कुस्तुम्बुरु स्मृतम् ॥
मरु मरुवक मूर्वा फणिज्ज सानव तथा । सर्जो सर्जरसासञ्ज्ञा राळाचेह निगद्यते ॥
पुर गुग्गुल भद्र च भद्राख्य महिसाक्षकम् । रोहिष पेशलं प्राहुः पर्यासं च कुठेरकम् ॥
क्षीरदध्याऽयसश्च श्रीवास. श्रीश्च वासकः । जतु लाक्षा कृमिस्तजा धात्रीमामलकं विदुः ॥
हरीतक्यभया पथ्या विजयाप्यमृताऽऽपि च । कलिर्विभीतकं चाथ त्रिफलं स्यादिदं त्रिकम् ॥
शुण्ठीमरीचपिप्पल्यस्त्र्यूषणं सर्वसंयुता । त्रिफला सत्रिजाता च त्रिवर्गं त्रितय स्मृतम् ॥
त्वक् पत्रैला त्रिजातं स्याच्चतुर्जातं सकेसरम् । त्रिफलास्यात्सु कक्कोलकटुजातिफलैस्त्रिभिः ॥
घृतेन्दुकुङ्कुमं पञ्चसुगन्धिः कोलपुष्पवत् । कोलोन्मिश्रत सप्तपर्णं देवराजः सदैव हि ॥
कर्पूरं कुङ्कुमं दर्पं त्रितयं स्यात् त्रिगन्धिकम् । लवङ्गफलकक्कोलकटुकर्पूरकुङ्कुमैः ॥
निरुतजातिचूर्णोत्थरसैरेषसुगन्धिकः । तीक्ष्ण मरीचमिच्छन्ति चित्रकं वह्निसञ्ज्ञकम् ॥
रोचना रुचिरा ज्ञेया शर्करा सिकता सिता । पुष्पासवः पुष्परसः सारघ मधुमाक्षिक ॥
क्षौद्र भ्रामरमित्याहुस्तन्मल सिक्थकं विदुः । मदनं च मधूच्छिष्ट मधुसारं च पण्डिताः ॥
द्राक्षाफलोत्तमा बिल्वः श्रीफलः श्रीतरस्तथा । लुङ्ग च मातुलुङ्ग च केशरी बीजपूरकम् ॥
सौभाञ्जन शुभाङ्गं च शिग्रुवत्फलपल्लवाः । अम्रो वस्तो अररष्टागो मूत्रं स्रावस्तदस्तु वा ॥
स्वर्कसहा सुरभिर्वज्री सुरभिश्च महातरुः । स्वर्णक्षीरी स्वर्णलता ज्योतिष्मत्यभिधीयते ॥
सुवीरं कार्षिकं वीरं तालमूलं च तालुकम् । सौभाग्यं टङ्कण टंकं बाकुची मालतीभवम् ॥
निःसारं राक्षस पद्मं करञ्ज कतकं स्मृतम् । आम्रश्चूतश्च कामाङ्गः सहकारः स्मरप्रियः ॥

अपरं कोकिलाद्यश्च निघण्टुभिरुदाहृतः ॥ १ ॥

केश को काले करने का प्रयोग—

लोहे पात्रे तण्डुलान् कोद्रवाणां शुक्ते पक्त्वा लोहचूर्णेन साकम् ।
पिष्टान् सूक्ष्मं मूर्ध्नि शुक्ताम्लकेशे दत्वा तिष्ठेद्वेष्टयित्वार्द्रपत्रैः ॥ २ ॥
याते द्वितीये प्रहरे विहाय दद्याच्छिरस्यामलकप्रलेपम् ।
सञ्छाद्य पत्रैः प्रहरद्वयेन प्रक्षालितं काष्र्ण्यमुपैति शीर्षम् ॥ ३ ॥

सिर्के में कोदो के चावल को लोहे के पात्र में रांधे, बाद उसमें लौह चूर्ण मिला कर बारीक करके पीसे उसको सिर्के से खट्टे किये हुये केशों में लेप करके हरे पत्ते से ढक कर दो पहर तक बैठे, बाद उस लेप को धो कर आंवलों का लेप करके हरे पत्तों से ढक कर दोपहर तक बैठे, पश्चात् सिर को धो डाले तो केश काले हो जाते हैं ॥ २-३ ॥

पश्चाच्छिरःस्नानसुगन्धतैलैर्लोहाम्लगन्धं शिरसोऽपनीय ।
हृद्यैश्च गन्धैर्विविधैश्च धूपैरन्तःपुरे राज्यसुखं निषेवेत् ॥ ४ ॥

केश काले हो जाने के बाद शिरः स्नान और सुगन्ध तेलों के द्वारा लोहे तथा सिर्के के गन्धों को दूर करके मनोहर सुगन्ध द्रव्य और धूपों को लगाते हुये राजा अन्त पुर में राज्यसुख का सेवन करे ॥ ४ ॥

शिरःस्नान का प्रकार—

त्वक्कुष्ठरेणुनलिकास्पृक्कारसतगरवालकैस्तुल्यैः ।
केसरपत्रविमिश्रैर्नरपतियोग्यं शिरःस्नानम् ॥ ५ ॥

दाल चीनी, कूठ, रेणुका ( गगन धूरि ) नलिका, स्पृक्का, बोल, तगर, नेत्रवाला, नाग केसर, पत्र ( गन्ध पत्र ) इनको सम भाग लेकर पीसे फिर सिर में लगा कर स्नान करे यह राजा के योग्य सिर स्नान है ॥ ५ ॥

सुगन्ध तैल बनाने का प्रकार—

मञ्जिष्ठया व्याघ्रनखेन शुक्त्या त्वचा सकुष्ठेन रसेन चूर्णः ।
तैलेन युक्तोऽर्कमयूखतप्तः करोति तच्चम्पकगन्धि तैलम् ॥ ६ ॥

मजीठ, समुद्रफेन, शुक्ति, दालचीनी, कूठ, बोल इन सब को बराबर लेकर चूर्ण करे। फिर उस चूर्ण को तिल के तेल में डाल कर धूप में तपावे तो उस तेल में चम्पे के फूलों के तेल की गन्ध आ जाती है ॥ ६ ॥

गन्ध चतुष्टय बनाने का प्रकार—

तुल्यैः पत्रतुरुष्कवालतगरैर्गन्धः स्मरोद्दीपनः
सव्यामो बकुलोऽयमेव कटुकाहिङ्गुप्रधूपान्वितः ।
कुष्ठेनोत्पलगन्धिकः समलयः पूर्वो भवेच्चम्पको ।
जातीत्वक्सहितोऽतिमुक्तक इति ज्ञेयः सकुस्तुम्बुरुः ॥ ७ ॥

गन्धपत्र, सिल्हक, नेत्रवाला, तगर इन सब को सम भाग लेकर मिलाने से कामोद्दीपन करने वाली गन्ध हो जाती है। इस गन्ध में व्यामक ( दवदग्धक ) मिला कर कटुका ( गुगुल ) और हिङ्गु का धूप देने से मौलसरी पुष्प के समान सुगन्ध द्रव्य बन जाता है। कूठ मिलाने से नीलकमल की, सफेद चन्दन मिलाने से चम्पे के फूलों की तथा जायफल, दालचीनी तथा धनियाँ मिलाने से अतिमुक्तक पुष्प की गन्ध आ जाती है ॥ ७ ॥

शतपुष्पाकुन्दुरुकौ पादेनार्धेन नखतुरुष्कौ च ।
मलयप्रियङ्गुभागौ गन्धो धूप्यो गुडनखेन ॥ ८ ॥

सौंफ और कुन्दरुक ( देवदारु वृक्ष का निर्यास ) एक चतुर्थांश, नख ( दास से उत्पन्न चमड़ा ) और सिल्हक दो चतुर्थांश, श्वेतचन्दन और प्रियङ्गु एक चतुर्थांश इन सबको मिलाकर गन्ध द्रव्य बनावे, गुड और नख का धूप देवे ( पहले हर्रे का धूप देकर बाद उक्त द्रव्य का धूप देना यह प्राचीन का मत है ) ॥ ८ ॥

धूप बनाने का प्रकार—

गुग्गुलुवालकलाक्षामुस्तानखशर्कराः क्रमाद्धूपः।
अन्यो मांसीवालकतुरुष्कनखचन्दनैः पिण्डः॥ ९॥

गूगल, नेत्रवाला, लाख, मोथा, नख, खाँड इन सबको बराबर लेकर धूप बनावे। तथा बालछड़, नेत्रवाला, सिह्लक, नख, चन्दन इन सबको सम भाग लेकर पिण्ड नामक दूसरा धूप बनावे॥ ९॥

हरीतकीशंखघनद्रवाम्बुभिर्गुडोत्पलैः शैलकमुस्तकान्वितैः।
नवान्तपादादिविवर्धितैः क्रमाद्भवन्ति धूपा बहवो मनोहराः॥१०॥

हर्रे, शंख, नख, बोल, नेत्रवाला, गुड, कूठ, शैलक, मोथा इन नौ वस्तुओं को क्रम से एक पाद से लेकर नौ पाद तक लेवे, जैसे हर्रे एक पाद, शंख दो पाद, नख तीन पाद इत्यादि मोथा नौ पाद एक धूप। गुड, कूठ, शैलक, मोथा इन चार वस्तुओं को क्रम से एक पाद से लेकर चार पाद तक लेवे तो दूसरा धूप। शैलक, मोथा इन दो वस्तुओं को क्रम से एक पाद से लेकर दो पाद तक लेवे तो तीसरा धूप। हर्रे एक भाग में शंख दो भाग मिलाने से चौथा धूप। उसमें नख तीन भाग मिलाने से पाँचवाँ धूप इत्यादि अनेक प्रकार के मनोहर धूप बनते हैं॥ १०॥

भागैश्चतुर्भिः सितशैलमुस्ताः, श्रीसर्जभागौ नखगुग्गुलू च।
कर्पूरबोधो मधुपिण्डितोऽयं कोपच्छदो नाम नरेन्द्रधूपः॥ ११॥

खाँड, शैलेय और मोथा चार भाग, श्रीवास, सर्ज, नख और गूगल दो भाग इन सबको पीस कर्पूर के चूर्ण से बोध (सुगन्धित) करे, बाद उसमें शहद मिलाकर पिण्ड बना लेवे, यह कोपच्छद नामक राजाओं के योग्य धूप होता है। आर्द्र वस्तु में आर्द्र वस्तु को मिलाने का नाम वेध और चूर्ण में चूर्ण मिलाने का नाम बोध है।

यहाँ पर ईश्वर—

ओल्लम्मि ओल्लओ जो दिज्जइ वेह इति सो भणिओ।
बोहो उण जो चुण्णो चुण्णविगि अच्छगन्धो सो॥

पुटवास बनाने का प्रकार—

त्वगुशीरपत्रभागैः सूक्ष्मैलार्धेन संयुतैश्चूर्णः।
पुटवासः प्रवरोऽयं मृगकर्पूरप्रबोधेन॥ १२॥

दालचीनी, खस, गन्धपत्र इनके तीन भाग में सबका आधा (डेढ़) भाग छोटी इलायची मिलाकर चूर्ण बनावे। कस्तूरी या कर्पूर से बोध करे तो वस्त्र सुगन्धित करने का उत्तम चूर्ण बनता है॥ १२॥

गन्धार्णव बनाने का प्रकार—

घनवालकशैलेयककर्पूरोशीरनागपुष्पाणि।
व्याघ्रनखस्पृक्कागुरुमदनकनखतगरधान्यानि॥ १३॥
कर्पूरचोलमलयैः स्वेच्छापरिवर्धितैश्चतुर्भिरतः।
एकद्वित्रिचतुर्भिर्भागैर्गन्धार्णवो भवति॥ १४॥

मोथा, नेत्रवाला, शैलेय, कचूर, त्वच, नागकेसर के फूल, व्याघ्र नख, स्पृक्का (लता), अगुरु, दमनक, नख, तगर, धनियाँ, कर्पूर, चोरक, श्वेत चन्दन इन सोलह द्रव्यों में से किन्हीं चार के क्रम से एक भाग, दो भाग, तीन भाग और चार भाग अदल-बदल कर लेकर चूर्ण बनाने से गन्धार्णव नामक छियानवे तरह के सुगन्ध द्रव्य तैयार होते हैं॥

१६ वस्तुओं से चक्र

| | | | |
|---|---|---|---|
| मो | ने. | शै. | क. |
| त्व. | ना. | व्या | स्पृ. |
| अ. | द | न. | त. |
| ध. | क. | चो. | श्वे. |

अत्युल्बणगन्धत्वादेकांशो नित्यमेव धान्यानाम् ।
कर्पूरस्य तदूनो नैतौ द्वित्र्यादिभिर्देयौ ॥ १५ ॥

धनियाँ और कर्पूर में अति उत्कट गन्ध होने के कारण सदा धनियाँ का एक भाग और कर्पूर का एक भाग से भी कम भाग डालना चाहिये। इन दोनों के दो तीन आदि भाग कभी न डाले। क्योंकि इनमें अति उत्कट गन्ध होने के कारण अन्य द्रव्यों के गन्धों का नाश कर देते हैं॥ १५॥

पूर्वोक्त धूपों के शोधन प्रकार—

श्रीसर्जगुडनखैस्ते धूपयितव्याः क्रमान्न पिण्डस्थैः ।
बोधः कस्तूरिकया देयः कर्पूरसंयुतया ॥ १६ ॥

पूर्वोक्त सब गन्ध द्रव्यों को श्रीवास, राल, गुड, नख इन चारों का अलग-अलग धूप दे, सबको मिला कर नहीं, बाद में कर्पूर और कस्तूरी का बोध दे॥ १६॥

पूर्वोक्त गन्ध द्रव्यों की संख्या—

अत्र सहस्रचतुष्टयमन्यानि च सप्ततिसहस्राणि ।
लक्षं शतानि सप्त विंशतियुक्तानि गन्धानाम् ॥ १७ ॥

पूर्वोक्त सुगन्ध द्रव्यों के भेद से १७४७२० प्रकार के सुगन्ध द्रव्य बनते हैं॥ १७॥

एक-एक द्रव्य से छः गन्ध द्रव्य—

एकैकमेकभागं द्वित्रिचतुर्भागिकैर्युतं द्रव्यैः ।
षड्गन्धकरं तद्वद्द्वित्रिचतुर्भागिकं कुरुते ॥ १८ ॥

केवल दो वस्तुओं से छै गन्ध द्रव्य तैयार होते हैं जैसे प्रथम के एक भाग में द्वितीय के दो तीन और चार भाग मिलाने से तीन प्रकार के तथा द्वितीय के एक भाग में प्रथम के दो-तीन और चार भाग मिलाने से तीन प्रकार के इस तरह छै प्रकार के गन्ध द्रव्य तैयार होते हैं इसी तरह एक के दो भाग में अन्य के दो-तीन और चार भाग मिलाने से छै प्रकार के गन्ध द्रव्य तैयार होते हैं ॥ १८ ॥

सब गन्ध द्रव्यों की संख्या—

द्रव्यचतुष्टययोगाद्गन्धचतुर्विंशतिर्यथैकस्य ।
एवं शेषाणामपि षण्णवतिः सर्वपिण्डोऽत्र ॥ १९ ॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| १६ | | | |
| १५ | १२० | | |
| १४ | १०५ | ५६० | |
| १३ | ९१ | ४५५ | १८२० |
| १२ | ७८ | ३६४ | १३६५ |
| ११ | ६६ | २२६ | १००१ |
| १० | ५५ | २२० | ७१५ |
| ९ | ४५ | १६५ | ४९५ |
| ८ | ३६ | १२० | ३३० |
| ७ | २८ | ८४ | २१० |
| ६ | २१ | ५६ | १२६ |
| ५ | १५ | ३५ | ७० |
| ४ | १० | २० | ३५ |
| ३ | ६ | १० | १५ |
| २ | ३ | ४ | ५ |
| १ | १ | १ | १ |

इस तरह एक द्रव्य के योग से छै भेद, चार द्रव्यों के योग चौबीस भेद, एवं शेष तीन स्थानों में स्थित चार चार के बहत्तर भेद सब मिलाकर छियानवे भेद होते हैं ॥ १९ ॥

चतुर्विकल्प से संख्या ज्ञान—

षोडशके द्रव्यगणे चतु-
र्विकल्पेन भिद्यमानानाम् ।
अष्टादश जायन्ते शतानि
सहितानि विंशत्या ॥ २० ॥

पूर्वोक्त सोलह द्रव्यों में चार-चार विकल्प से १८२० भेद होते हैं ॥ २० ॥

सब गन्धों की संख्या—

षण्णवतिभेदभिन्नश्चतुर्विकल्पो
गणो यतस्तस्मात् ।
षण्णवतिगुणः कार्यः सा
संख्या भवति गन्धानाम् ॥२१॥

सोलह द्रव्यों में से चार चार विकल्प करके लाये हुए भेद (१८२०) को पूर्व कथित (९६) भेद से गुणा करने से १७४७२० भेद होते हैं, किन्तु ये भेद गौण वृत्ति से आते हैं, मुख्य वृत्ति से तो १८२० को २४ से गुणा करने से ४३६८० भेद होते हैं ॥ २१ ॥

भेदों की संख्या ज्ञान के लिये लोष्टक प्रस्तार—

पूर्वेण पूर्वेण गतेन युक्तं स्थानं विनान्त्यं प्रवदन्ति संख्याम्।
इच्छाविकल्पैः क्रमशोऽभिनीय नीते निवृत्तिः पुनरन्यनीतिः॥ २२॥

एक से लेकर जितने द्रव्य हों उतनी संख्या तक नीचे से लेकर ऊपर को गई हुई पंक्ति में अङ्कों को लिखे, पूर्व-पूर्व गताङ्क में ऊपर के अङ्कों को जोड़ता जाय, यहाँ अन्तिम स्थान को छोड़ कर संख्या होती है॥ २२॥

अभीष्ट विकल्पों से चरलोष्टक को अन्यत्र ले जाकर उसको वहाँ छोड़ कर फिर अन्य चरलोष्टक को अन्यत्र ले जाय।

अन्य गन्ध योग—

द्वित्रीन्द्रियाष्टभागैरगुरुः पत्रं तुरुष्कशैलेयौ।
विषयाष्टपक्षदहनाः प्रियङ्गुमुस्तारसाः केशः॥ २३॥
स्पृक्कात्वक्तगराणां मांस्याश्च कृतैकसप्तषड्भागाः।
सप्तर्तुवेदचन्द्रैर्मलयनखश्रीककुन्दुरुकाः॥ २४॥

सोलह कोष्ठ का पूर्ववत् एक चक्र बनाकर उसके प्रथम पङ्क्ति में अगर दो भाग, गन्धपत्र तीन भाग, सिह्लक पाँच भाग और शैलेय आठ भाग रखे। द्वितीय पङ्क्ति में प्रियङ्गु पाँच भाग, मुस्ता आठ भाग, बोल दो भाग और बालीजातक (ह्रीबेर) तीन भाग रखे। तृतीय पङ्क्ति में स्पृक्का चार भाग, त्वक् एक भाग, तगर सात भाग और मांसी छ भाग रखे। तथा चतुर्थ पङ्क्ति में चन्दन सात भाग, नख छ भाग, श्रीवास चार भाग और कुन्दरु एक भाग रखे॥ २३-२४॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| अ २ | ग ३ | सि ५ | श ८ |
| प्रि ५ | मु ८ | बो २ | वा ३ |
| स्पृ ४ | त्व १ | त ७ | मां ६ |
| च ७ | न ६ | श्री ४ | कु १ |

पूर्वोक्त गन्ध द्रव्यों के चक्र में न्यास का प्रयोजन—

षोडशके कच्छपुटे यथा तथा मिश्रिते चतुर्द्रव्ये।
येऽत्राष्टादश भागास्तेऽस्मिन् गन्धादयो योगाः॥ २५॥

नखतगरतुरुष्कयुता जातीकर्पूरमृगकृतोद्बोधाः ।
गुडनखधूप्या गन्धाः कर्तव्याः सर्वतोभद्राः ॥ २६ ॥

इस सोलह कोष्ठ वाले कच्छ पुट में जिन जिन चार द्रव्यों के भागों का योग करने से अट्ठारह हो जाँय उतने प्रकार के गन्धयोग बनते हैं। इस तरह मिश्रित अट्ठारह भागों में नख, तगर और सिह्लक सम भाग लेकर मिलावे, जायफल, कर्पूर और कस्तूरी सम भाग लेकर उद्बोधन करे तथा गुड़ और नख का धूप देवे, इस तरह करने से सर्वतोभद्र नाम के अनेक प्रकार के गन्ध बन जायेंगे। इस चक्र में उर्ध्वाध, तिर्यक् या कोणाकृति क्रम से भागों को जोड़ने से सब जगह अट्ठारह भाग होते हैं, अतः इन गन्ध द्रव्यों का नाम सर्वतोभद्र है ॥ २५-२६ ॥

पारिजात मुखवास बनाने का प्रकार—

जातीफलमृगकर्पूरबोधितैः ससहकारमधुसिक्तैः ।
बहवोऽत्र पारिजाताश्चतुर्भिरिच्छापरिगृहीतैः ॥ २७ ॥

पूर्वोक्त द्रव्यों में से नियमानुसार अपनी इच्छा से किन्हीं चार द्रव्यों को लेकर जायफल, कस्तूरी और कर्पूर से उद्बोधित करके आम के रस से युक्त शहद से सिक्त करने से पारिजात पुष्प सदृश गन्ध वाले बहुत तरह के मुखवास बनते हैं ॥ २७ ॥

स्नानीय चूर्ण बनाने का प्रकार—

सर्जरसश्रीवासकसमन्विता येऽत्र सर्वधूपास्तैः ।
श्रीसर्जरसवियुक्तैः स्नानानि सवालकत्वग्भिः ॥ २८ ॥

पूर्व कथित कच्छपुट में सर्जरस (राल) और श्रीवासक से युत जितने धूप कहे गये हैं, उन में श्रीवास और सर्जरस न मिलाकर नेत्रबला और बालचीनी मिला देने से अनेक प्रकार के स्नान करने के लिये चूर्ण बन जायगे ॥ २८ ॥

चौरासी प्रकार के केसर गन्ध बनाने का प्रकार—

रोध्रोशीरनतागुरुमुस्तापत्रप्रियङ्गुवनपथ्याः ।
नवकोष्ठात्कच्छपुटाद्द्रव्यत्रितयं समुद्धृत्य ॥ २९ ॥
चन्दनतुरुष्कभागौ शुक्त्यर्धं पादिका तु शतपुष्पा ।
कटुहिङ्गुलगुडधूप्याः केसरगन्धाश्चतुरशीतिः ॥ ३० ॥

लोध, खस, तगर, अगुरु, मुस्ता, गन्धपत्र, प्रियङ्गु, वन (परिपेलव), हरीतकी इन नव द्रव्यों को लेकर पूर्व कथित रीति से बनाया हुआ नव कोष्ठ के कच्छ पुट से क्रम से तीन तीन द्रव्य इकट्ठा करके चन्दन एक भाग, सिह्लक एक भाग, शुक्ति आधा भाग, और सौंफ एक भाग का चतुर्थांश मिलावे, कटुका, गुग्गुल और गुड का धूप देवे तो चौरासी प्रकार के बकुल पुष्प के समान गन्ध वाले गन्ध द्रव्य बनते हैं ॥ २९-३० ॥

यहाँ पर प्रस्तार—

| | | |
|---|---|---|
| ९ | | |
| ८ | ३६ | |
| [illegible] | २८ | ८४ |
| ६ | २१ | ५६ |
| ५ | १५ | ३५ |
| ४ | १० | २० |
| ३ | ६ | १० |
| २ | ३ | ४ |
| १ | १ | १ |

नव कोष्ठ के कच्छपट—

| | | |
|---|---|---|
| लो | ब | त |
| [illegible] | मु | ग |
| त्रि | य | ह |

दन्तकाष्ठ बनाने की विधि—

सप्ताहं गोमूत्रे हरीतकीचूर्णसंयुते क्षिप्त्वा ।
गन्धोदके च भूयो विनिक्षिपेद्दन्तकाष्ठानि ॥ ३१ ॥
एलात्वक्पत्राञ्जनमधुमरिचैर्नागपुष्पकुष्ठैश्च
गन्धाम्भः कर्तव्यं कश्चित्कालं स्थितान्यस्मिन् ॥ ३२ ॥
जातीफलपत्रैलाकर्पूरैः कृतयमैकशिखिभागैः ।
अवचूर्णितानि भानोर्मरीचिभिः शोषणीयानि ॥ ३३ ॥

हरड के चूर्ण से युत गोमूत्र में सात दिन तक दन्तकाष्ठों को भींगावे, बाद उनको उसमें से निकाल कर आगे कथित गन्धोदक में डाले। इलायची, दालचीनी, गन्धपत्र, सौवीर, शहद, कालीमिर्च, नागकेसर, कूट इन सब को सम भाग लेकर गन्ध जल बनावे, फिर उस गन्ध जल में कुछ समय के लिये उन दन्तकाष्ठों को भींगोय रक्खे, इसके बाद जायफल चार भाग, गन्धपत्र दो भाग, इलायची एक भाग और कर्पूर तीन भाग लेकर एक जगह करके बारीक चूर्ण बनावे, उस चूर्ण को उन दन्तकाष्ठों से मसल कर दन्तकाष्ठों को धूप में सुखा कर रक्खे ॥ ३१-३३ ॥

पूर्व विहित दन्तकाष्ठों के सेवन का गुण—

वर्णप्रसादं वदनस्य कान्तिं वैशद्यमास्यस्य सुगन्धितां च ।
संसेवितुः श्रोत्रसुखां च वाचं कुर्वन्ति काष्ठान्यसकृद्भवानाम् ॥३४॥

एवं सिद्ध दन्त काष्ठों को सेवन करने से पुरुषों के प्रसन्न वर्ण, उत्तम मुख की कान्ति, मुख शुद्ध, और सुगन्धि युत तथा कानों को सुख देने वाली वाणी करता है ॥ ३४ ॥

पान का गुण—

कामं प्रदीपयति रूपमभिव्यनक्ति
सौभाग्यमावहति वक्त्रसुगन्धितां च ।
ऊर्जं करोति कफजांश्च निहन्ति रोगां-
स्ताम्बूलमेवमपरांश्च गुणान् करोति ॥ ३५ ॥

पान काम को प्रदीप्त करता है, शरीर की शोभा को बढ़ाता है, सौभाग्य करता है, मुख को सुगन्धि युत करता है, बल को बढ़ाता है, कफ से उत्पन्न रोगों का नाश करता है और अन्य गुण ( कण्ठ शुद्धि आदि ) भी करता है ॥ ३५ ॥

युक्तेन चूर्णेन करोति रागं रागक्षयं पूगफलातिरिक्तम् ।
चूर्णाधिकं वक्त्रविगन्धकारि पत्राधिकं साधु करोति गन्धम् ॥ ३६ ॥

ठीक-ठीक ( न अधिक न कम ) चूना से युक्त पान राग करता है, अधिक सुपारी युत पान राग का नाश करता है, अधिक चूना से युत पान मुख को दुष्ट गन्ध युत करता है और पत्ते अधिक हों तो सुगन्धि युत करता है ॥ ३६ ॥

रात और दिन में पान खाने के नियम—

पत्राधिकं निशि हितं सफलं दिवा च प्रोक्तान्यथाकरणमस्य विडम्बनैव ।
कक्कोलपूगलवलीफलपारिजातैरामोदितं मदमुदा मुदितं करोति ॥३७॥

रात में पान खाना हो तो पत्ता और दिन में खाना हो तो सुपारी अधिक डाल कर खाना अच्छा होता है, इससे उल्टा ( रात में सुपारी और दिन में पत्ता अधिक डाल कर ) खाने से केवल उपहास होता है। कक्कोल, सुपारी, लवलीफल ( लवङ्ग पुष्प—लवङ्ग में फूल नहीं होता अतः फल के स्थान में फल का ग्रहण करना चाहिये ) और जातीफल से युत पान खाने से मनुष्य को मद के हर्ष से प्रसन्न करता है।

इति 'विमला' हिन्दी टीकायां गन्धयुक्त्यध्यायः सप्तसप्ततितमः ॥ ७७ ॥

---

## अथ पुंस्त्रीसमायोगाध्यायः

वशमें पहले आगम प्रदर्शन—

शस्त्रेण वेणीविनिगूहितेन विदूरथं स्वा महिषी जघान ।
विषप्रदिग्धेन च नूपुरेण देवी विरक्ता किल काशिराजम् ॥१॥
एवं विरक्ता जनयन्ति दोषान् प्राणच्छिदोऽन्यैरनुकीर्तितैः किम् ।
रक्ता विरक्ताः पुरुषैरतोऽर्थात् परीक्षितव्याः प्रमदाः प्रयत्नात् ॥२॥

विदूरथ राजा की अपनी स्त्रीने वेणी में छिपाये हुये शस्त्र से अपने पति ( विदूरथ ) को और काशीराज की विरक्त अपनी स्त्रीने विष मिले हुये नूपुर से अपने स्वामी ( काशीराज ) को मारा। इस तरह विरक्त स्त्रियाँ प्राणनाश करने वाले अनेक दोष

पैदा करती है, अन्य दोष कहने की बात ही क्या। इसलिये पुरुषों को प्रयत्न पूर्वक स्त्रियों की विरक्तता और अनुरक्तता की परीक्षा करनी चाहिये। यहाँ पर कामन्दकि—

स्नातानुलिप्तः सुरभिः स्रग्वी रुचिरभूषणः। स्नातां स्वदत्तवसनां पश्येद्देवीं सभूषणाम् ॥
नहि देवीगृहं गच्छेदात्मीयात्सन्निवेदनात्। अत्यन्तवल्लभोऽपीह विस्रब्धस्त्रीषु न व्रजेत् ॥
देवी गृहगतोद्भ्रान्ता भद्रसेन ममार यत्। मातुः शय्यान्तरासीन कारूषं चौरस सुतम् ॥
लाजान् विषेण संयोज्य मधुनेति विलोभितम्। देवी तु काशिराजेन्द्रं निजघान रहोगतम् ॥
विषाक्तेन च सौवीर मेखलामणिना नृपम्। नूपुरेण च वैरूप्यं तद्रूपं दर्पणेन च ॥
वेण्यां शस्त्रं समादाय तथैवं च विदूरथम् ॥ १-२ ॥

अनुरक्त स्त्री का लक्षण—

स्नेहं मनोभवकृतं कथयन्ति भावा नाभीभुजस्तनविभूषणदर्शनानि ।
वस्त्राभिसंयमनकेशविमोक्षणानि भ्रूक्षेपकम्पितकटाक्षनिरीक्षणानि ॥३॥

अनुरक्त स्त्रियों के समस्त भाव ( शरीर कांपना, मुह सूखना, मुंह पीला पड़ जाना आदि ) काम जनित स्नेह को कहते है। नाभि, भुज, छाती और भूषण दिखाती है। तथा वस्त्र पहनना, केश बांधना, बालों का खोलना, भौंहें चढ़ा कर कम्पित कटाक्ष से देखना ये सब चिन्ह प्रकाशित करती है। यहाँ पर काश्यप—

अनुरागस्थिता रक्ता विरक्ता वेशमानिनी। मनोदृष्टिनिबन्धेन हृदयेनाकुलीकृता ॥
आकारलिङ्गभेदैश्च ज्ञायते यानुरागिणी। विचित्तमन्यचित्तत्व गुरुगेहेऽप्यगोपनम् ॥
आह्लादन च शब्देन यस्याः सा रागरञ्जिता। अतोऽपरा तु या नारी सा विरक्तेति कीर्त्तिता ॥

उच्चैः ष्ठीवनमुत्कटप्रहसितं शय्यासनोत्सर्पणं
गात्रास्फोटनजृम्भणानि सुलभद्रव्याल्पसम्प्रार्थना ।
बालालिङ्गनचुम्बनान्यभिमुखे सख्याः समालोकनं
दृक्पातश्च पराङ्मुखे गुणकथा कर्णस्य कण्डूयनम् ॥ ४ ॥
इमां च विन्द्यादनुरक्तचेष्टां प्रियाणि वक्ति स्वधनं ददाति ।
विलोक्य संहृष्यति वीतरोषा प्रमार्ष्टि दोषान् गुणकीर्त्तनेन ॥ ५ ॥
तन्मित्रपूजा तदरिद्विषत्वं कृतस्मृतिः प्रोषितदौर्मनस्यम् ।
स्तनौष्ठदानान्युपगूहनं च स्वेदोऽथ चुम्बाप्रथमाभियोगः ॥ ६ ॥

ऊंचे स्वर से खखारना, शब्द के साथ हसना, प्रिय के शय्या और आसन के समीप जाना, अपने अङ्गों का शब्द करना, जंभाई लेना, छोटीसी वस्तु को प्रिय से मांगना, प्रिय के सम्मुख में बालकों का आलिङ्गन करके चूमना, प्रिय के सामने सखी को देखना, दूसरी तरफ देखते हुये प्रिय को देखना, प्रिय के गुणों का बखान करना, कान खुजाना ये सब अनुरक्त स्त्री की चेष्टायें हैं। वह अनुरक्त स्त्री प्रिय वचन बोलती है, प्रिय को अपना धन देती है, देख कर प्रसन्न होती है और क्रोधरहित होकर गुणों को कह कर प्रिय के दोषों को छिपाती है। प्रिय के मित्रों की पूजा, शत्रुओं से द्वेष और प्रिय से किये हुये कार्यों का स्मरण करती है। प्रिय को परदेश जाने से दुःखी होती है। स्तनस्पर्श, अधर पान, आलिङ्गन और चुम्बन करने देती है ये सब अनुरक्त स्त्रियों की चेष्टायें हैं।

यहाँ पर कश्यप—

हर्षिर्निर्धिपने तत्र मनसापि विचिन्तयेत्। मूलैर्न रमते सा तु चित्रं चित्रपदे यथा॥ अकस्मात् पुरतो भूत्वा कश्चिदारिलपति भृशम्। ऊरू नितम्बे नाभी च भूषणानि पयोधरौ॥ करजैरङ्कितेस्वामीमनुरागेण रञ्जिताम्। जृम्भते छीवतेऽत्यर्थं बालदुष्टानि ददाति सा॥ कुमारालिङ्गनं चैव दशनैरधरं दशेत्। एभिर्विकारैर्विज्ञेया मदनार्त्ता तु कन्यका॥ दर्शनाद्दृश्यते या तु मित्रपक्षं च पूजयेत्। स्मितं पराङ्मुखं पश्येद् गुणांश्चैवानुकीर्त्तयेत्॥

विरक्त स्त्री का लक्षण—

विरक्तचेष्टा भ्रुकुटीमुखत्वं पराङ्मुखत्वं कृतविस्मृतिश्च।
असम्भ्रमो दुष्परितोषता च तद्द्विष्टमैत्री परुषं च वाक्यम्॥ ७॥
स्पृष्टाथवालोक्य धुनोति गात्रं करोति गर्वं न रुणद्धि यान्तम्।
चुम्बाविरामे वदनं प्रमार्ष्टि पश्चात्समुत्तिष्ठति पूर्वसुप्ता॥८॥

भ्रुकुटी चढ़ाना, पति की तरफ से मुँह फेर लेना, पति के किये हुये कार्यों को भूल जाना, पति का अनादर करना, बड़ी कठिनता से सन्तुष्ट होना, पति के शत्रु से मैत्री करना, कठोर वचन कहना, पति को छूकर या देख कर शरीर को कपाना, अभिमान करना, जाने के लिये तैयार पति को नहीं रोकना, पति को चूमने पर मुंह पोंछ लेना, पति के सोने से पहले सोना और बाद में जागना ये सब विरक्त स्त्री की चेष्टायें हैं।

यहाँ पर कश्यप—

दृष्ट्वा न हृष्यते मूढा स्पृष्टा दुर्वचनं वदेत्। रक्तिकालावगूढा तु चुम्बिनी मार्जयेन्मुखम्॥ सुप्ता विबुध्यते पश्चाच्छयने तु पराङ्मुखी। विरक्ता सा स्मृता नारी वर्जनीया प्रयत्नतः॥

स्त्रियों की दूतियाँ—

भिक्षुणिका प्रव्रजिता दासी धात्री कुमारिका रजिका।
मालाकारी दुष्टाङ्गना सखी नापिती दूत्यः॥ ९॥
कुलजनविनाशहेतुर्दूत्यो यस्मादतः प्रयत्नेन।
ताभ्यः स्त्रियोऽभिरक्ष्या वंशयशोमानवृद्ध्यर्थम्॥ १०॥

स्त्रियों के परपुरुष से सम्बन्ध कराने में भिखारिन, सन्यासिन, दासी, धाई, धोबन, मालन, दुष्ट स्वभाव वाली स्त्री, सखी, नायन ये दूती होती हैं। ये दूतियाँ कुल के मनुष्यों का नाश करने के कारण हैं। इसलिये प्रयत्न पूर्वक वंश, यश और मान बढ़ाने के लिये उन दूतियों से स्त्रियों को बचाना चाहिये॥ ९-१०॥

स्त्रियों के विनाश का कारण—

रात्रीविहारजागररोगव्यपदेशपरगृहेक्षणिकाः।
व्यसनोत्सवाश्च सङ्केतहेतवस्तेषु रक्ष्याश्च॥ ११॥

रात में घर से निकल कर बाहर जाना, जागने के लिये रोग का बहाना करना, दूसरे के घर में जाना, दूसरे के विपत्ति तथा विवाहादि उत्सव में सम्मिलित होना ये सब स्त्रियों के संकेत के हेतु हैं। इसलिये इनसे स्त्रियों की रक्षा करनी चाहिये।

यहाँ पर कश्यप—

दुष्टसंगरता या तु सा क्षिप्रं नाशयेत् कुलम्। तीर्थयात्राटनं भेदे परवेश्मसमागमम्॥

देवालये राथ्याटनं परपरनिवासिभिः। पितृवेश्मनिवासं च न ध्येयः स्वामिना विना ॥
घृतकुम्भोपमा नारी पुरुषं वह्निवर्चसम्। संश्लेषाद्द्रवते कुम्भस्तद्वत् स्त्री पुंसि भाविता ॥
निर्जने तु विविक्ताङ्गं या स्त्री पुरुषमीक्षते। तस्याः प्रक्लिद्यते गुह्यमनुमाद्योक्तयाऽन्विता ॥

स्त्रियों के गुण तथा सुरत का लक्षण—

आदौ नेच्छति नोज्झति स्मरकथां व्रीडाविमिश्रालसा
मध्ये ह्रीपरिवर्जितापरमे लज्जाविनम्राननना।
भावैर्नैकविधैः करोत्यभिनयं भूयश्च या सादरा
बुद्ध्वा पुंप्रकृतिं च यानुचरति ग्लानेतरश्चेष्टितैः ॥ १२ ॥

जो पहले सुरत की इच्छा से रहित किन्तु स्मरकथा को त्यागती भी नहीं है, लज्जा से युत आलस्य वाली, रति के मध्य में लज्जारहित, बाद में लज्जा से नत मस्तक वाली, आदर से बार बार अनेक प्रकार के भावों के साथ रति करने वाली तथा पुरुष के भावों को जान कर सुख-दुख के साथ बरतने वाली स्त्री के साथ रति करना चाहिये।

यहाँ पर बाहुलक—

लीला विलासो विच्छित्तिर्विभ्रम किलकिञ्चितम्। मोट्टायित कुट्टमित बिब्बोको ललित तथा ॥
विहृत चेति विज्ञेया दश स्त्रीणां स्वभावजा। और भी—
वागङ्गालङ्करणैः श्लिष्टैः प्रीतिप्रयोजकैर्मधुरैः। इष्टजनस्यानुकृतिर्लीला ज्ञेया प्रयोगज्ञैः ॥
स्थानासनगमनानां हस्तभ्रूकर्मणां चैव। उत्पद्यते विशेषो यः श्लिष्टः स तु विलासः स्यात् ॥
माल्याच्छादनभूषणविलेपनानादरन्यासः।
स्वल्पोऽपि परां शोभां जनयेत् या सा तु विच्छित्तिः ॥
विविधानामर्थानां वागङ्गाहार्यसत्त्वयुक्तानाम्। मदरागहर्षजनितो व्यत्यासो विभ्रमः प्रोक्तः ॥
स्मितहसितरुदितभयपुलककरोपगर्वश्रमाभिलाषाणाम्।
सङ्करकरणं हर्षादसकृत् किलकिञ्चितं ज्ञेयम् ॥
इष्टजनस्य कथायां हेलालीलादिदर्शनेनापि। तद्भावभावनकृतं तन्मोट्टायितमभिख्यातम् ॥
केशस्तनाधरपीडनरागादतिहर्षसम्भ्रमोत्पन्नम्। कुट्टमितमनुवदन्ति हि सुखस्य दुःखोपचारेण ॥
इष्टानां भावानां प्राप्तावभिमानगर्भसम्भूतः। स्त्रीणामनादरकृतो बिब्बोको नाम विज्ञेयः ॥
हस्तपादाङ्गविन्यासो भ्रूनेत्रौष्ठप्रयोजितः। सौकुमार्यं सवेगेन ललितं तत्प्रकीर्तितम् ॥
वाच्यानां प्रीतियुक्तानां प्राप्तानां यदभाषणम्।
व्याजात् स्वभावतो वापि विहृतं नाम तद्भवेत् ॥

स्त्रीणां गुणा यौवनरूपवेषदाक्षिण्यविज्ञानविलासपूर्वाः।
स्त्री रत्नसंज्ञा च गुणान्वितासु स्त्रीव्याधयोऽन्याश्चतुरस्य पुंसः ॥१३॥

स्त्रियों के यौवन, रूप, वेष, चतुरता, कामशास्त्रोक्त कलाओं में कुशलता, विलास (मधुर वचन, कटाक्ष निक्षेपण आदि) ये गुण हैं। चतुर पुरुष के लिये गुणों से युक्त स्त्री रत्न तथा गुण रहित स्त्री व्याधि रूप होती है। यहाँ पर भगवान् व्यास—

यस्य भार्या शुचिर्दक्षा मिष्टान्नप्रियवादिनी। आत्मगुप्ता भर्तृभक्ता सा श्रीरित्युच्यते बुधैः ॥
या च भार्या विरूपाक्षी कश्मला कलहप्रिया। उत्तरोत्तरवक्त्री च सा जरा न जरा जरा ॥
निर्विण्णे निर्विण्णा मुदिते मुदिता समाकुलाऽऽकुलिते।
प्रतिबिम्बसमा कान्ता सक्रुद्धे केवलं भीता ॥ १३ ॥

वर्जित स्त्री—

न ग्राम्यवर्णैर्मलदिग्धकाया निन्द्याङ्गसम्बन्धिकथां च कुर्यात् ।
न चान्यकार्यस्मरणं रहःस्था मनो हि मूलं हरदग्धमूर्तेः ॥१४॥

गंवारी बोली बोलने वाली और मलिन स्त्रियों के साथ निन्द्य अङ्गों के सम्बन्ध (रति) की बातचीत नहीं करनी चाहिये। रति के लिये एकान्त में बैठी स्त्री अन्य कार्य का स्मरण न करे, क्योंकि कामदेव का मन ही मूल है। मन अन्यत्र रहने से रति का सुख नहीं होता है॥

यहाँ पर काश्यप—

निर्जने तु विविक्ताङ्गी या स्त्री पुरुषमीयते। तस्याः प्रतिष्ठते गर्भमनुग्राह्येऽङ्गपाश्रिता ॥
परस्परमनोरामे रमयित्वा मनः स्त्रियाः। गर्भं सम्भरते श्रेष्ठं सुभगं दीर्घजीवितम् ॥
दुर्मनस्यौ विरक्तौ च भवेतां सङ्गमे यदि। तदा विरूपमल्पायुर्मूकाङ्गो दुःखितो भवेत् ॥

स्त्रियों के गुण—

श्वासं मनुष्येण समं त्यजन्ती बाहूपधानस्तनदानदक्षा ।
सुगन्धकेशा सुसमीपरागा सुप्तेऽनुसुप्ता प्रथमं विबुद्धा ॥ १५ ॥

पुरुष के साथ श्वास छोड़ने वाली, अपने बाहुरूप तकिये पर पति का सिर रख कर उसकी छाती से अपने स्तन को लगाने में चतुर, सुगन्ध केश वाली, पति के सोजाने पर सोने वाली और पहले जागने वाली ये गुणवती स्त्री के लक्षण हैं।

वर्जनीय स्त्री के लक्षण—

दुष्टस्वभावाः परिवर्जनीया विमर्दकालेषु च न क्षमा याः ।
यासामसृग्वासितनीलपीतमाताम्रवर्णं च न ताः प्रशस्ताः ॥ १६ ॥
या स्वप्नशीला बहुरक्तपित्ता प्रवाहिनी वातकफातिरिक्ता ।
महाशना स्वेदयुताङ्गदुष्टा या ह्रस्वकेशी पलितान्विता वा ॥ १७ ॥
मांसानि यस्याश्च चलन्ति नार्या महोदरा खिक्खिमिनी च या स्यात् ।
स्त्रीलक्षणे याः कथिताश्च पापास्ताभिर्न कुर्यात्सह कामधर्मम् ॥ १८ ॥

दुष्ट स्वभाव वाली तथा रति के समय की पीड़ा को नहीं सहन करने वाली स्त्री को त्याग देना चाहिये। जिनके ऋतु का रक्त काला, नीला, पीला या ताम्रवर्ण हो वे भी श्रेष्ठ नहीं हैं। तथा बहुत सोने वाली, बहुत रक्त पित्त वाली, प्रवाहिनी, अधिक वात तथा कफ वाली, अधिक खाने वाली, पसीने से युक्त शरीर वाली, छोटे केश वाली, सफेद केश वाली, ढीले मांस वाली, बड़े पेट वाली, अस्पष्ट शब्द वाली, स्त्रीलक्षणाध्याय में कथित अशुभ लक्षणों से युत स्त्रियों के साथ रति न करे ॥ १६-१८ ॥

रजस्वला के रक्त का लक्षण—

शशशोणितसङ्काशं लाक्षारससन्निकाशमथवा यत् ।
प्रक्षालितं विरज्यति यच्चासृक् तद्भवेच्छुद्धम् ॥ १९ ॥
यच्छुद्दवेदनावर्जितं त्र्यहात् संनिवर्तते रक्तम् ।
तत्पुरुषसम्प्रयोगादविचारं गर्भतां याति ॥ २० ॥

जो ऋतु का रक्त खरगोश के रक्त या लाख के समान और धोने से छुट जाय वह शुद्ध है। जो रक्त शब्द और पीड़ा से रहित होकर तीन दिन के बाद बन्द हो जाय वह पुरुष के संयोग होने से गर्भ को धारण करता है ॥ १९-२० ॥

रजस्वला का धर्म—

न दिनत्रयं निषेव्यं स्नानं माल्यानुलेपनं स्त्रीभिः ।
स्नायाच्चतुर्थदिवसे शास्त्रोक्तेनोपदेशेन ॥ २१ ॥
पुष्यस्नानौषधयो याः कथितास्ताभिरम्बुमिश्राभिः ।
स्नायात्तथात्र मन्त्रः स एव यस्तत्र निर्दिष्टः ॥ २२ ॥

रजस्वला स्त्री तीन दिन तक स्नान, माला और अनुलेपन का सेवन न करे। चौथे दिन शास्त्रोक्त उपदेश के अनुसार स्नान करे। पुष्यस्नानाध्याय में जो औषधियाँ कही गई हैं उनको जल में डाल कर उस जल से और जो वहाँ पर मन्त्र कहा गया है उसी मन्त्र से स्नान करे ॥ २१ ॥ स्त्री पुरुष के संयोग में तीन भाग—

युग्मासु किल मनुष्या निशासु नार्यो भवन्ति विषमासु ।
दीर्घायुषः सुरूपाः सुखिनश्च विकृष्टयुग्मासु ॥ २३ ॥

ऋतु से सम रात्रियों में पुरुष और विषम रात्रियों में स्त्री की उत्पत्ति होती है। दूरस्थित सम रात्रियों ( छठी, आठवीं आदि सम रात्रियों ) में दीर्घायु, सुन्दर और सुखी पुरुष उत्पन्न होता है ॥ २३ ॥ पुरुष स्त्री तथा नपुंसक का विभाग—

दक्षिणपार्श्वे पुरुषो वामे नारी यमावुभयसंस्थौ ।
यदुदरमध्योपगतं नपुंसकं तन्निबोद्धव्यम् ॥ २४ ॥

स्त्री के दक्षिण पार्श्व में गर्भ हो तो पुरुष, वाम पार्श्व में गर्भ हो तो कन्या, दोनों तरफ हो तो यमल और पेट के बीच में गर्भ हो तो नपुंसक होता है ॥ २४ ॥

स्त्रीप्रसंग में शुभ योग—

केन्द्रत्रिकोणेषु शुभस्थितेषु लग्ने शशाङ्के च शुभैः समेते ।
पापैस्त्रिलाभारिगतैश्च यायात्पुंजन्मयोगेषु च सम्प्रयोगम् ॥ २५ ॥

जिस समय केन्द्र ( १।४।७।१० ) और त्रिकोण ( ५।९ ) स्थानों में शुभ ग्रह हों, लग्न, चन्द्र दोनों शुभग्रहों से युत हों, तीसरे, ग्यारहवें और छठे में पाप ग्रह हों उस समय तथा जातकोक्त पुजन्म योग में स्त्रीप्रसंग करे ॥ २५ ॥

मैथुन काल का नियम—

न नखदशनविक्षतानि कुर्यादृतुसमये पुरुषः स्त्रियाः कथञ्चित् ।
ऋतुरपि दश षट् च वासराणि प्रथमनिशात्रितयं न तत्र गम्यम् ॥

पुरुष को ऋतु काल में स्त्री के अङ्गों को नख या दाँतों से क्षत नहीं करना चाहिये। सोलह दिन तक ऋतुकाल रहता है, उस में प्रथम तीन रात्रि तक संगम न करे ॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां स्त्रीसमायोगाध्यायोऽष्टसप्ततितमः ॥ ७८ ॥

# अथ शय्यासनलक्षणाध्यायः

इस को कहने का प्रयोजन—

सर्वस्य सर्वकालं यस्मादुपयोगमेति शास्त्रमिदम् ।
राज्ञां विशेषतोऽतः शयनासनलक्षणं वक्ष्ये ॥ १ ॥

सब मनुष्यों के सब काल में यह शास्त्र उपयोग में आता है, किन्तु राजाओं को विशेषरूप से, इसलिये शय्या तथा आसन का लक्षण कहता हूँ ॥ १ ॥

राजाओं के शय्या और आसन के लिये शुभ वृक्ष—

असनस्पन्दनचन्दनहरिद्रसुरदारुतिन्दुकीशालाः ।
काश्मर्यञ्जनपद्मकशाका वा शिंशपा च शुभाः ॥ २ ॥

विजयसार, स्पन्दन, हरिद्रा, देवदारु, तिन्दुकी, शाल, काश्मरी, अञ्जन, पद्मक, शाक, शिंशपा ये सब वृक्ष शय्या और आसन के लिये शुभदायी हैं ॥ २ ॥

शय्या और आसन में अशुभ वृक्ष—

अशनिजलानिलहस्तिप्रपातिता मधुविहङ्गकृतनिलयाः ।
चैत्यश्मशानपथिजोर्ध्वशुष्कवल्लीनिबद्धाश्च ॥ ३ ॥

बिजली, जल, वायु या हाथी से गिराये हुये, मधुमक्खियों के छत्ते या पक्षियों के घोसले वाले, चैत्य ( प्रधान वृक्ष ), श्मशान या मार्ग में स्थित तथा सूखी हुई लताओं से व्याप्त ये सब वृक्ष शय्या और आसन के लिये अशुभ हैं ॥ ३ ॥

कण्टकिनो ये च स्युर्महानदीसङ्गमोद्भवा ये च ।
सुरभवनजाश्च न शुभा ये चापरयाम्यदिक्पतिताः ॥ ४ ॥

काँटे वाले, महानदी या देवालय में उत्पन्न तथा पश्चिम या दक्षिण दिशा में गिरे हुये ये सब वृक्ष शय्या और आसन के लिये अशुभ हैं ॥ ४ ॥

अशुभ वृक्ष का फल—

प्रतिषिद्धवृक्षनिर्मितशयनासनसेवनात् कुलविनाशः ।
व्याधिभयव्ययकलहा भवन्त्यनर्था अनेकविधाः ॥ ५ ॥

अशुभ वृक्ष की लकड़ी से बने हुये शय्या और आसन का सेवन करने से कुल का नाश, रोग, भय, धन की हानि, कलह और अनेक तरह के अनर्थ होते हैं ॥ ५ ॥

पूर्वच्छिन्न वृक्ष का फल—

पूर्वच्छिन्नं यदि वा दारु भवेत्तत्परीक्ष्यमारम्भे ।
यद्यारोहेत्तस्मिन् कुमारकः पुत्रपशुदं तत् ॥ ६ ॥

शय्या या आसन के निर्माण से पहले पूर्व के काटे हुये वृक्ष के शुभाशुभ फल का परीक्षण करना चाहिये । यदि उस कटे हुये वृक्ष पर अकस्मात् कोई बालक चढ़ जाय तो वह वृक्ष पुत्र और पशु को देने वाला होता है ॥ ६ ॥

निर्माण के समय शुभ शकुन—

सितकुसुममत्तवारणदध्यक्षतपूर्णकुम्भरत्नानि ।
मङ्गल्यान्यन्यानि च दृष्ट्वारम्भे शुभं ज्ञेयम् ॥ ७ ॥

शय्या या आसन के निर्माण काल में सफेद फूल, मतवाला हाथी, दही, अक्षत, जल से भरा हुआ घड़ा, रत्न और अन्य मङ्गल द्रव्यों का देखना शुभ होता है ॥ ७ ॥

राजा की शय्या का प्रमाण—

कर्माङ्गुलं यवाष्टकमुदरासक्तं तुषैः परित्यक्तम् ।
अङ्गुलशतं नृपाणां महती शय्या जयाय कृता ॥ ८ ॥

तुषरहित आठ जौ को परस्पर पेटा पेटी करके मिलाने से एक कर्माङ्गुल होता है, तथा सौ कर्माङ्गुल तुल्य लम्बी शय्या राजाओं के जय के लिये होती है ॥ ८ ॥

राजपुत्र आदि की शय्या का प्रमाण—

नवतिः सैव षड्गूना द्वादशहीना त्रिषट्कहीना च ।
नृपपुत्रमन्त्रिबलपतिपुरोधसां स्युर्यथासंख्यम् ॥ ९ ॥

राजपुत्र, मन्त्री, सेनापति और पुरोहित की शय्या क्रम से नब्बे, चौरासी, अठत्तर और बहत्तर अङ्गुल लम्बी होनी चाहिये ॥ ९ ॥

शय्या की चौड़ाई और पादोच्छ्राय का प्रमाण—

अर्धमतोऽष्टांशोनं विष्कम्भो विश्वकर्मणा प्रोक्तः ।
आयामत्र्यंशसमः पादोच्छ्रायः सकुक्ष्यशिराः ॥ १० ॥

शय्या की लम्बाई के आधे में उसके ( आधे के ) अष्टमांश घटा देने से जो शेष बचे तत्तुल्य शय्या की चौड़ाई होती है। तथा चौड़ाई के तृतीयांश तुल्य कुक्षि और शिर के साथ पाये की ऊँचाई होती है यह विश्वकर्मा का मत है। यहाँ पर विश्वकर्मा—

अन्योन्यमुदरासक्तं वितुषं तु यवाष्टकम् । कर्माङ्गुलमिति प्रोक्तं तेन मानेन कारयेत् ॥
नृपाणामङ्गुलशतं शय्या दीर्घा जयावहा । नवतिर्नृपपुत्रस्य सा षड्गूना तु मन्त्रिणः ॥
द्वादशोना बलेशस्य त्रिषट्कोना पुरोधसः । दैवज्ञमानमेवैतत् तुल्यत्वात् कारयेत्ततः ॥
दैर्घ्यमष्टमभागोनं विष्कम्भः परिकीर्तितः । आयामत्र्यंशतुल्यश्च पादोच्छ्रायः प्रकीर्तितः ॥
साकुक्ष्यशिरसो ज्ञेयः शय्यायां शुभकारकः ।
ऊनाधिका च या शय्या सा ज्ञेया स्वामिनोऽशुभा ॥ १० ॥

वृक्षों के विशेष फल—

यः सर्वः श्रीपर्ण्या पर्यङ्को निर्मितः स धनदाता ।
असनकृतो रोगहरस्तिन्दुकसारेण वित्तकरः ॥ ११ ॥
यः केवलशिंशपया विनिर्मितो बहुविधं स वृद्धिकरः ।
चन्दनमयो रिपुघ्नो धर्मयशोदीर्घजीवितकृत् ॥ १२ ॥
यः पद्मकपर्यङ्कः स दीर्घमायुः श्रियं श्रुतं वित्तम् ।
कुरुते शालेन कृतः कल्याणं शाकरचितश्च ॥ १३ ॥

केवलचन्दनरचितं काञ्चनगुप्तं विचित्ररत्नयुतम्।
अध्यासन् पर्यङ्कं विबुधैरपि पूज्यते नृपतिः ॥ १४ ॥

श्रीपर्णी वृक्ष से बनी हुई शय्या धन देने वाली, असन (विजय सार) वृक्ष से बनी हुई शय्या रोग हरने वाली, तिन्दुक सार से बनी हुई शय्या धन करने वाली, केवल शिंशपा वृक्ष से बनी हुई शय्या बहुत तरह से वृद्धि करने वाली, चन्दन वृक्ष से बनी हुई शय्या शत्रु का नाश, कीर्ति और दीर्घायु करने वाली, पद्मक वृक्ष से बनी हुई शय्या दीर्घायु, लक्ष्मी, धर्म और धन देने वाली और शाल वृक्ष से बनी हुई शय्या कल्याण करने वाली होती है। केवल चन्दन वृक्ष से बनी हुई, सुवर्ण से मढ़ी हुई और अनेक तरह के रत्नों से व्याप्त शय्या पर सोने वाले राजा की देवता भी पूजा करते हैं॥ ११-१४॥

मिश्रित काष्ठ का फल—

अन्येन समायुक्ता न तिन्दुकी शिंशपा च शुभफलदा।
न श्रीपर्णेन च देवदारुवृक्षो न चाप्यसनः ॥१५॥
शुभदौ तु शालशाकौ परस्परं संयुतौ पृथक् चैव।
तद्वत् पृथक् प्रशस्तौ सहितौ च हरिद्रककदम्बौ ॥१६॥
सर्वः स्पन्दनरचितो न शुभः प्राणान् हिनस्ति चाम्बकृतः।
असनोऽन्यदारुसहितः क्षिप्रं दोषान् करोति बहून् ॥१७॥
अम्बस्पन्दनचन्दनवृक्षाणां स्पन्दनाच्छुभाः पादाः।
फलतरुणा शयनासनमिष्टफलं भवति सर्वेण ॥१८॥

तिन्दुकी और शिंशपा वृक्ष की लकड़ी में किसी अन्य वृक्ष की लकड़ी मिला कर तथा श्रीपर्णी वृक्ष की लकड़ी में देवदारु या असन वृक्ष की लकड़ी मिला कर बने हुये पलंग या आसन शुभ फल देने वाले नहीं होते हैं। शाल, शाक इन दोनों वृक्षों की लकड़ी परस्पर मिली हुई हो या अलग अलग हो तो भी शुभ फल देने वाली होती है। इसी तरह हरिद्रका और कदम्ब वृक्ष की लकड़ी परस्पर मिली हुई हो या अलग अलग हो तो भी शुभ फल देने वाली होती है। केवल स्पन्दन वृक्ष की लकड़ी से बने हुये पलंग या आसन शुभ नहीं होते हैं। अम्ब वृक्ष की लकड़ी से बने हुये पलंग या आसन प्राणनाशक होते हैं। अन्य वृक्षों की लकड़ी से युत असन वृक्ष की लकड़ी से बने हुये पलंग या आसन शीघ्र बहुत दोष उत्पन्न करते हैं। अम्ब, स्पन्दन और चन्दन वृक्षों से बने हुये पलंगों के पाये स्पन्दन वृक्ष की लकड़ी से बनाने से शुभ होता है। सब फल वाले वृक्षों की लकड़ी से बने हुये पलंग या आसन से अभीष्ट फल की प्राप्ति होती है॥

सब वृक्षों की लकड़ी के साथ गजदन्त का संयोग—

गजदन्तः सर्वेषां प्रोक्ततरूणां प्रशस्यते योगे।
कार्योऽलङ्कारविधिर्गजदन्तेन प्रशस्तेन ॥ १९ ॥

पूर्वोक्त सब वृक्षों की लकड़ी के साथ हाथीदाँत को मिलाना शुभ है। अतः प्रशस्त लक्षणों से युत हाथीदाँत से पलंग और आसन को भूषित करना चाहिये॥ १९॥

गजदन्त का लक्षण—

दन्तस्य मूलपरिधिं द्विरायतं प्रोज्झ्य कल्पयेच्छेषम् ।
अधिकमनूपचराणां न्यूनं गिरिचारिणां किञ्चित् ॥ २० ॥

गजदन्त के मूल में जितनी अङ्गुलात्मक परिधि हो उसको द्विगुणित करके जो हो तत्तुल्य मूल से छोड़ कर शेष भाग से सब कल्पनायें करे। जलप्राय देश के हाथियों में उससे कुछ अधिक और पर्वतचारी हाथियों में उससे कुछ कम भाग छोड़ कर शेष भाग से सब कल्पनायें करे ॥ २० ॥

कल्पित गजदन्त का शुभाशुभ फल—

श्रीवृक्षवर्धमानच्छत्रध्वजचामरानुरूपेषु ।
छेदे दृष्टेष्वारोग्यविजयधनवृद्धिसौख्यानि ॥ २१ ॥
प्रहरणसदृशेषु जयो नन्द्यावर्ते प्रनष्टदेशाप्तिः ।
लोष्टे तु लब्धपूर्वस्य भवति देशस्य सम्प्राप्तिः ॥ २२ ॥
स्त्रीरूपे धननाशो भृङ्गारेऽभ्युत्थिते सुतोत्पत्तिः ।
कुम्भेन निधिप्राप्तिर्यात्राविघ्नं च दण्डेन ॥ २३ ॥
कृकलासकपिभुजङ्गेष्वसुभिक्षव्याधयो रिपुवशित्वम् ।
गृध्रोलूकध्वाङ्क्षश्येनाकारेषु जनमरकः ॥ २४ ॥
पाशेऽथवा कबन्धे नृपमृत्युर्जनविपत् स्रुते रक्ते ।
कृष्णे श्यावे रूक्षे दुर्गन्धे चाशुभं भवति ॥ २५ ॥

काटने के समय हाथी के दाँत में श्रीवृक्ष, वर्धमान, छत्र, ध्वज या चामर की तरह चिन्ह दिखाई दे तो आरोग्य, धन की वृद्धि और सुख होता है, शस्त्र के समान चिन्ह दिखाई दे तो जय, नदी के आवर्त (जल भ्रम) के समान चिन्ह दिखाई दे तो नष्ट देश की प्राप्ति, ढेले के समान चिन्ह दिखाई दे तो पहले प्राप्त हुये देश की प्राप्ति, स्त्री के समान चिन्ह दिखाई दे तो धन का नाश, भृङ्गार के समान चिन्ह दिखाई दे तो पुत्र की उत्पत्ति, घड़े के समान चिन्ह दिखाई दे तो निधि की प्राप्ति, दण्ड के समान चिन्ह दिखाई दे तो यात्रा में विघ्न, गिरगट (गिरगिट), वानर या सर्प की तरह चिन्ह हो तो दुर्भिक्ष, व्याधि और शत्रु के अधिकार में रहना, गिद्ध, उल्लू, काक, या बाज के समान चिन्ह हो तो मरकी, पाश (फाँसी) या कबन्ध (बिना शिर का पुरुष) के समान चिन्ह हो तो राजा की मृत्यु, काटने पर रक्त निकले तो मनुष्यों के ऊपर विपत्ति तथा काला, पीला, रूखा या दुर्गन्धि हो तो अशुभ होता है ॥ २१–२५ ॥

आसन के समान शय्या का फल—

शुक्लः समः सुगन्धिः स्निग्धश्च शुभावहो भवेच्छेदः ।
अशुभशुभच्छेदा ये शयनेष्वपि ते तथा फलदाः ॥ २६ ॥

यदि दाँत का छेद सफेद, समान, सुगन्धि या निर्मल हो तो शुभ होता है। ये सब आसन के फल हैं। इसी तरह पूर्वोक्त सब लक्षण शय्या में भी फल देते हैं ॥ २६ ॥

काष्ठों के संयोग का प्रकार—

ईषायोगे दारु प्रदक्षिणाग्रं प्रशस्तमाचार्यैः ।
अपसव्यैकदिगग्रे भवति भयं भूतसञ्जनितम् ॥ २७ ॥

ईषा ( बनाये हुये दक्षिण और वाम तरफ के काष्ठ ) के योग प्रदक्षिण क्रम से ( शिर की तरफ के काष्ठ के अग्र भाग में दक्षिण तरफ के काष्ठ के मूल को, दक्षिण तरफ के काष्ठ के अग्र में पाँव की तरफ के काष्ठ के मूल को, पाँव की तरफ के काष्ठ के अग्र में उत्तर तरफ के काष्ठ के मूल को और उत्तर तरफ के काष्ठ के अग्र में शिर की तरफ के काष्ठ के मूल को ) लगाना शुभ होता है ऐसा आचार्य का कहना है । अपसव्य ( उक्त विपरीत ) क्रम से लगाने से भूतों का भय होता है ॥ २७ ॥

पाये का लक्षण—

एकेनावाक्शिरसा भवति हि पादेन पादवैकल्यम् ।
द्वाभ्यां न जीर्यतेऽन्नं त्रिचतुर्भिः क्लेशवधबन्धाः ॥ २८ ॥

यदि शय्या या आसन का एक पाया अधोमुख ( मूलाग्रविपर्यय = काष्ठ के मूल में पाये का अग्र या काष्ठ के अग्र में पाये का मूल ) हो तो उस पर सोने वाले को पाँव में पीड़ा, दो पाये अधोमुख हो तो भुक्त अन्न अजीर्ण और तीन या चार पाये अधोमुख हों तो क्लेश, वध और बन्धन होता है ॥ २८ ॥

ग्रन्थि युत पाये का लक्षण—

सुषिरेऽथवा विवर्णे ग्रन्थौ पादस्य शीर्षगे व्याधिः ।
पादे कुम्भो यश्च ग्रन्थौ तस्मिन्नुदररोगः ॥ २९ ॥
कुम्भाधस्ताज्जङ्घा तत्र कृतो जङ्घयोः करोति भयम् ।
तस्याश्चाधारोऽधः क्षयकृद्द्रव्यस्य तत्र कृतः ॥ ३० ॥
खुरदेशे यो ग्रन्थिः खुरिणां पीडाकरः स निर्दिष्टः ।
ईषाशीर्षण्योश्च त्रिभागसंस्थो भवेन्न शुभः ॥ ३१ ॥

यदि पाये का शिर छिद्र युत, विवर्ण या ग्रन्थि युत हो तो उस पर सोने वाले को व्याधि होती है । पैर के कुम्भ में गाँठ हो तो उदर रोग, जंघा ( कुम्भ के नीचे भाग ) में गाँठ हो तो जंघाओं में भय, आधार ( जंघा के नीचे का भाग ) में गाँठ हो तो धन का नाश, खुर प्रदेश में गाँठ हो तो खुर वाले जानवरों को पीड़ित तथा ईषा ( पार्श्व काष्ठ ) और शीर्षण्यी ( शिर की तरफ का काष्ठ ) के तिहाई पर गाँठ हो तो शुभ नहीं होता है ॥ २९-३१ ॥

छिद्रों के नाम—

निष्कुटमथ कोलाक्षं सूकरनयनं च वत्सनाभं च ।
कालकमन्यद्धुन्धुकमिति कथितश्छिद्रसङ्क्षेपः ॥ ३२ ॥

निष्कुट, कोलाक्ष, सूकरनयन, वत्सनाभ, कालक, धुन्धुक ये सक्षेप से छिद्रों की संज्ञा कही गई हैं ॥ ३२ ॥

छिद्रों के लक्षण—

घटवत् सुषिरं मध्ये सङ्कटमास्ये च निष्कुटं छिद्रम् ।
निष्पावमाषमात्रं नीलं छिद्रं च कोलाक्षम् ॥ ३३ ॥

सूकरनयनं विषमं विवर्णमध्यर्धपर्वदीर्घं च ।
वामावर्त्तं भिन्नं पर्वमितं वत्सनाभाख्यम् ॥ ३४ ॥

कालकसञ्ज्ञं कृष्णं धुन्धुकमिति यद्भवेद्विनिर्भिन्नम् ।
दारुसवर्णं छिद्रं न तथा पापं समुद्दिष्टम् ॥ ३५ ॥

यदि छिद्र के मध्य में घड़े के समान चौड़ा और ऊपर तंग मुख की आकृति दिखाई दे तो निष्कुट, शालि धान्य या उर्द के बराबर नील वर्ण का छिद्र हो तो निष्कुट, विषम, विवर्ण और डेढ़ पर्व लम्बा छिद्र हो तो सूकर नयन, एक पर्व लम्बा वामावर्त छिद्र हो तो वत्सनाभ, काला छिद्र हो तो कालक और दूसरी तरफ से भी दिखाई देने वाला काला छिद्र हो तो धुन्धुक संज्ञक होता है। काष्ठ के समान वर्ण वाले अशुभ छिद्र भी विशेष अशुभ फल नहीं देते हैं ॥ ३३-३५ ॥

निष्कुट आदि छिद्रों का फल—

निष्कुटसञ्ज्ञे द्रव्यक्षयस्तु कोलेक्षणे कुलध्वंसः ।
शस्त्रभयं सूकरके रोगभयं वत्सनाभाख्ये ॥ ३६ ॥

कालकधुन्धुकसञ्ज्ञं कीटैर्विद्धं च न शुभदं छिद्रम् ।
सर्वं ग्रन्थिप्रचुरं सर्वत्र न शोभनं दारु ॥ ३७ ॥

यदि निष्कुट नामक छिद्र हो तो धन का नाश, कोलाक्ष नामक छिद्र हो तो कुल का क्षय, सूकरनयन नामक छिद्र हो तो शस्त्र भय और वत्सनाभ नामक छिद्र हो तो रोग का भय, होता है। यदि कालक और धुन्धुक संज्ञक छिद्र कीड़ों से व्याप्त (घुनलीक) हो तो शुभ नहीं होता है। तथा बहुत गाँठों से युत सब प्रकार की लकड़ी सब जगह शुभ देने वाली नहीं होती है अर्थात् बहुत गाँठ वाली कोई भी लकड़ी कहीं पर भी शुभद नहीं होती है ॥ ३६-३७ ॥

मिश्रित काष्ठ का फल—

एकद्रुमेण धन्यं वृक्षद्वयनिर्मितं च धन्यतरम् ।
त्रिभिरात्मजवृद्धिकरं चतुर्भिरर्थं यशश्चाग्र्यम् ॥ ३८ ॥

पञ्चवनस्पतिरचिते पञ्चत्वं याति तत्र यः शेते ।
षट्सप्ताष्टतरूणां काष्ठैर्घटिते कुलविनाशः ॥ ३९ ॥

एक वृक्ष के काठ से बनी हुई शय्या धन्य, दो वृक्षों के काठ से बनी हुई धन्यतर, तीन वृक्षों के काठ से बनी हुई शय्या पुत्रों को बढ़ाने वाली और चार वृक्षों के काठ से बनी हुई शय्या उत्तम धन और यश देने वाली होती है। पाँच वृक्षों के काठ से बनी हुई शय्या पर जो सोता उसकी मृत्यु होती है। तथा छै, सात या आठ वृक्षों के काठ से बनी हुई शय्या कुल का नाश करती है ॥ ३८-३९ ॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां शय्यासनलक्षणाध्याय एकोनाशीतितमः ॥ ७९ ॥

# अथ रत्नपरीक्षाध्यायः

रत्न परीक्षा का प्रयोजन—

रत्नेन शुभेन शुभं भवति नृपाणामनिष्टमशुभेन ।
यस्मादतः परीक्ष्यं दैवं रत्नाश्रितं तज्ज्ञैः ॥ १ ॥

शुभ रत्न धारण करने से राजाओं का शुभ और अशुभ रत्न धारण करने से राजाओं का अशुभ होता है। इसलिये रत्नज्ञों के द्वारा रत्नगत दैव ( शुभाशुभ फल ) की परीक्षा करनी चाहिये ॥ १ ॥

पाषाण मणि का अधिकार—

द्विपहयवनितादीनां स्वगुणविशेषेण रत्नशब्दोऽस्ति ।
इह तूपलरत्नानामधिकारो वज्रपूर्वाणाम् ॥ २ ॥

हाथी, घोड़ा, स्त्री आदि में अपने २ गुण की विशेषता से रत्न शब्द का प्रयोग होता है; जैसे गजरत्न, अश्वरत्न, स्त्रीरत्न आदि। किन्तु यहाँ पर वज्र आदि पाषाण रत्नों का अधिकार है ॥ २ ॥

रत्नों की उत्पत्ति में मतभेद—

रत्नानि बलाद्दैत्याद्दधीचितोऽन्ये वदन्ति जातानि ।
केचिद्भुवः स्वभावाद्वैचित्र्यं प्राहुरुपलानाम् ॥ ३ ॥

किसी का मत है कि बल संज्ञक दैत्य से रत्न की उत्पत्ति हुई है। कोई दधीचि मुनि के अस्थि से रत्नोत्पत्ति मानते हैं। कोई पृथ्वी के स्वभाव से उपलों में विचित्रता आकर रत्न हो जाता है ऐसा मानते हैं। कहा भी है—

सम्भूतानि बलाद्दैत्याद्रत्नानि विविधानि च। गतानि नानावर्णत्वमस्थिभ्यो भूमिसंश्रयात् ॥

और भी—

रत्नानि दधीचिमुनेर्जातानि सहस्रशो लोके। अस्थिभ्यो भूमिवशात् नानावर्णत्वमागतानि गुणैः ॥

रत्नों के नाम—

वज्रेन्द्रनीलमरकतकर्केतरपद्मरागरुधिराख्याः ।
वैदूर्यपुलकविमलकराजमणिस्फटिकशशिकान्ताः ॥ ४ ॥
सौगन्धिकगोमेदकशङ्खमहानीलपुष्परागाख्याः ।
ब्रह्ममणिज्योतीरससस्यकमुक्ताप्रवालानि ॥ ५ ॥

वज्र ( हीरा ), इन्द्रनील ( नीलम ), मरकत ( पन्ना ), कर्केतर, पद्मराग, रुधिर, वैदूर्य्य, पुलक, विमलक, राजमणि, स्फटिक, चन्द्रकान्त, सौगन्धिक, गोमेद, शङ्ख, महानील, पुष्पराग, ब्रह्ममणि, ज्योतीरस, सस्यक, मुक्ता ( मोती ), मूंगा इन सबों को रत्न कहते हैं ॥ ४-५ ॥

वज्रमणि के सात आकर स्थान—

वेणातटे विशुद्धं शिरीषकुसुमप्रभं च कौशलकम् ।
सौराष्ट्रकमाताम्रं कृष्णं सौर्पारकं वज्रम् ॥ ६ ॥

ईषत्ताम्रं हिमवति मतङ्गजं वल्लपुष्पसङ्काशम् ।
आपीतं च कलिङ्गे श्यामं पौण्ड्रेषु सम्भूतम् ॥ ७ ॥

वेणा नदी के तट पर विशुद्ध हीरा, कौशल देश में शिरीष पुष्प के समान, सौराष्ट्र देश में कुछ लाल, सूरपारक देश में काला, हिमवान् पर्वत पर कुछ लाल, मतङ्ग देश में वल्ल पुष्प के समान, कलिङ्ग देश में पीला और पौण्ड्र देश में श्याम वर्ण का हीरा उत्पन्न होता है ॥ ६–७ ॥

हीरे का देवता—

ऐन्द्रं षडश्रि शुक्लं याम्यं सर्पास्यरूपमसितं च ।
कदलीकाण्डनिकाशं वैष्णवमिति सर्वसंस्थानम् ॥ ८ ॥
वारुणमबलागुह्योपमं भवेत् कर्णिकारपुष्पनिभम् ।
शृङ्गाटकसंस्थानं व्याघ्राक्षिनिभं च हौतभुजम् ॥ ९ ॥
वायव्यं च यवोपममशोककुसुमप्रभं समुद्दिष्टम् ।
स्रोतः खनिः प्रकीर्णकमित्याकरसम्भवास्त्रिविधः ॥ १० ॥

छै कोण वाले सफेद हीरे का इन्द्र, सर्पाकार मुख वाले काले हीरे का यम, कदली काण्ड के समान ( नील पीत ) वर्ण वाले हीरे का विष्णु और सामान्य रूप से सब प्रकार के हीरे का विष्णु देवता है। स्त्री के भग के समान आकृति वाले हीरे का वरुण, कर्णिकार पुष्प के समान, सिंघाड़े के समान ( त्रिभुजाकार ) या बाघ के नेत्र के समान हीरे का अग्नि तथा अशोक के पुष्प के समान वर्ण वाले हीरे का वायव्य देवता हैं। नदी के प्रवाह, खान, प्रकीर्णक, ( जिस भूमि में मणि होती है = समुद्र आदि ) ये तीन हीरों के उत्पत्ति का आकर है ॥ ८–१० ॥

ब्राह्मण आदि के लिये शुभ वर्ण—

रक्तं पीतं च शुभं राजन्यानां सितं द्विजातीनाम् ।
शैरीषं वैश्यानां शूद्राणां शस्यतेऽसिनिभम् ॥ ११ ॥

लाल और पीला हीरा क्षत्रियों को, सफेद हीरा ब्राह्मणों को, शिरीष पुष्प के समान वर्ण वाला वैश्यों को और नीला हीरा शूद्रों को शुभ करने वाला होता है ॥ ११ ॥

हीरे के मूल्य का परिज्ञान—

सितसर्षपाष्टकं तण्डुलो भवेत्तण्डुलैस्तु विंशत्या ।
तुलितस्य द्वे लक्षे मूल्यं द्विगूनिते चैतत् ॥ १२ ॥
पादत्र्यंशार्धोनं त्रिभागपञ्चांशषोडशांशाश्च ।
भागश्च पञ्चविंशः शतिकः साहस्रिकश्चेति ॥ १३ ॥

सफेद सरसों के आठ दाने का एक तण्डुल ( चावल ) होता है २० तण्डुल हीरे का मूल्य दो लाख कार्षापण होता है। उसमें क्रम से दो दो चावल कम करने से पूर्वोक्त मूल्य का पादोन ( डेढ़ लाख ), तृतीयांशोन ( १४४४४३ १/३ ) अर्धोन ( एक लाख ), तृतीयांश ( ६६६६६ २/३ ), पञ्चमांश ( ४०००० ), षोडशांश ( १२५०० ), पञ्चविंशांश

(८०००) शतांश (२०००) और सहस्रांश (२००), कार्षापण मूल्य होता है। अर्थात् १८ तण्डुल तुल्य हीरे का मूल्य १५००००, १६ तण्डुल हीरे का मूल्य १४४४४३⅓, १४ तण्डुल हीरे का मूल्य १००००० कार्षापण इत्यादि जानना चाहिये। कहा भी है—
विंशतिः श्वेतिकाः प्रोक्ताः काकिण्येका विचक्षणैः। तच्चतुष्कं पण इति चतुर्थं तच्चतुष्टयम् ॥
चतुर्थकचतुष्कं तु पुराण इति कथ्यते। कार्षापणः स एवोक्तः क्वचित्तु पञ्चविंशतिः ॥१२-१३॥

शुभ हीरे का लक्षण—

सर्वद्रव्याभेद्यं लघ्वम्भसि तरति रश्मिवत् स्निग्धम् ।
तडिदनलशक्रचापोपमं च वज्रं हितायोक्तम् ॥ १४ ॥

जो हीरा किसी वस्तु से न टूटे, अथवा जल में भी किरण की तरह तैरता रहे, निर्मल, बिजली, अग्नि या इन्द्रधनुष के समान वर्ण वाला हो वह कल्याणकारी होता है ॥ १४ ॥

अशुभ हीरे का लक्षण—

काकपदमक्षिकाकेशधातुयुक्तानि शर्करैर्विद्धम् ।
द्विगुणाश्रि दग्धकलुषत्रस्तविशीर्णानि न शुभानि ॥ १५ ॥

काकपद के समान चिह्न वाला, मक्खी के समान चिह्न वाला, केश के समान रेखा रूप चिह्न वाला, धातुओं (मिट्टियों) से युक्त, कंकड से विद्ध, लक्षण से दूना कोण वाला, आग से जला, मलिन, कान्तिहीन, जर्जर हीरा शुभदायी नहीं होता है ॥ १५ ॥

हीरे का अशुभ लक्षण—

यानि च बुद्बुददलिताग्रचिपिटवासीफलप्रदीर्घाणि ।
सर्वेषां चैतेषां मूल्याद्भागोऽष्टमो हानिः ॥ १६ ॥

पानी के बुलबुले के समान आगे से फटा, चिपटा और बासी फल के समान लम्बा हीरा शुभ देने वाला नहीं होता। इन दोष युक्त हीरों का मूल्य पूर्वोक्त मूल्य से अष्टमांश कम हो जाता है ॥ १६ ॥

हीरे के धारण में गुण—

वज्रं न किञ्चिदपि धारयितव्यमेके
पुत्रार्थिनीभिरबलाभिरुशन्ति तज्ज्ञाः ।
शृङ्गाटकत्रिपुटधान्यकवत् स्थितं य-
च्छ्रोणीनिभं च शुभदं तनयार्थिनीनाम् ॥ १७ ॥

हीरा के लक्षणों को जानने वाले पण्डितों का कहना है कि पुत्र चाहने वाली स्त्रियों को किसी प्रकार का हीरा नहीं धारण करना चाहिये। सिंघाडे के आकृति वाला तीन पुटों से युक्त, धान्य फल के समान या श्रोणी के समान हीरे का धारण करना पुत्र चाहने वाली स्त्रियों के लिये शुभ है। कहा भी है—
सुतार्थिनीभिर्धन्याभिर्न धार्यं वज्रसंज्ञकम्। यच्च शृङ्गाटकाकारं त्रिपुटं धान्यवत्स्थितम् ॥
श्रोणीनिभं सुवर्णं च स्निग्धं किरणसंयुतम्। तच्छुभं धारणे स्त्रीणां पुत्रवृद्धिप्रदं स्मृतम् ॥

स्वजनविभवजीवितक्षयं जनयति वज्रमनिष्टलक्षणम् ।
अशनिविषभयारिनाशनं शुभमुपभोगकरं च भूभृताम् ॥ १८ ॥

अशुभ लक्षणों से युत हीरे को धारण करने से राजाओं के बन्धु, धन और प्राण का नाश होता है। तथा शुभ लक्षणों से युत हीरे को धारण करने से वज्रभय, विष, शत्रु, इन का नाश तथा भोग की वृद्धि होती है ॥ १८ ॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां रत्नपरीक्षाध्यायोऽशीतितमः ॥ ८० ॥



## अथ मुक्तालक्षणाध्यायः

मोतियों के उत्पत्ति स्थान—

द्विपभुजगशुक्तिशङ्खाभ्रवेणुतिमिसूकरप्रसूतानि ।
मुक्ताफलानि तेषां बहुसाधु च शुक्तिजं भवति ॥ १ ॥

हाथी, सर्प, सीपी, शंख, मेघ, बांस, मछली और सूअर से मोती की उत्पत्ति होती है। इनमें सब से उत्तम सीपी से उत्पन्न मोती है ॥ १ ॥

मोती के आठ उत्पत्ति स्थान—

सिंहलकपारलौकिकसौराष्ट्रकताम्रपर्णिपारशवाः ।
कौबेरपाण्ड्यवाटकहैमा इत्याकरास्त्वष्टौ ॥ २ ॥

सिंहलक देश, परलोक देश, सुराष्ट्र देश, ताम्रपर्णी नदी, पारशव देश, कौबेर देश, पाण्ड्यवाटक देश, हिम ये आठ मोतियों के आकर स्थान हैं ॥ २ ॥

मोतियों का लक्षण—

बहुसंस्थानाः स्निग्धा हंसाभाः सिंहलाकराः स्थूलाः ।
ईषत्ताम्राः श्वेतास्तमोवियुक्ताश्च ताम्राख्याः ॥ ३ ॥
कृष्णाः श्वेताः पीताः सशर्कराः पारलौकिका विषमाः ।
न स्थूला नात्यल्पा नवनीतनिभाश्च सौराष्ट्राः ॥ ४ ॥
ज्योतिष्मत्यः शुभ्रा गुरवोऽतिमहागुणाश्च पारशवाः ।
लघु जर्जरं दधिनिभं बृहद्द्विसंस्थानमपि हैमम् ॥ ५ ॥
विषमं कृष्णश्वेतं लघु कौबेरं प्रमाणतेजोवत् ।
निम्बफलत्रिपुटधान्यकचूर्णाः स्युः पाण्ड्यवाटभवाः ॥ ६ ॥

सिंहलक देश में अनेक आकृति वाले, स्निग्ध, हंस के समान सफेद और स्थूल मोती होते हैं। ताम्रपर्णी नदी में कुछ लाल, सफेद और निर्मल मोती होते हैं। परलोक देश में काले, सफेद, पीले, कंकड़ युत और विषम मोती होते हैं। सौराष्ट्र देश में न बहुत मोटे, न बहुत छोटे और मक्खन के समान कान्ति वाले मोती होते हैं। पारशव

देश [illegible] तेजोयुक्त, सफेद, भारी और अधिक गुण वाले मोती होते हैं। हिम में छोटे, जर्जर, दही के समान कान्ति वाले, बड़े और श्रेष्ठ आकृति वाले मोती होते हैं। कौबेर देश में विषम, काले, सफेद, हलके और अति तेजस्वी मोती होते हैं। पाण्डय देश में निम्ब फल के समान, तीन पुटों से युत, धान्याक फल के समान और अति सूक्ष्म होता है ॥ ३-६ ॥

मोतियों की विशेषता—

अतसीकुसुमश्यामं वैष्णवमैन्द्रं शशाङ्कसङ्काशम् ।
हरितालनिभं वारुणमसितं यमदैवतं भवति ॥ ७ ॥
परिणतदाडिमगुलिकागुञ्जाताम्रं च वायुदैवत्यम् ।
निर्धूमानलकमलप्रभं च विज्ञेयमाग्नेयम् ॥ ८ ॥

अलसी पुष्प के समान श्याम वर्ण के मोतियों का देवता विष्णु, चन्द्र की कान्ति के समान मोती का देवता इन्द्र, हरिताल के समान मोती का देवता वरुण, काले वर्ण के मोती का देवता यम, पके हुये अनार के बीज या चौंटनी (करजनी) के समान रक्त वर्ण वाले मोती का देवता वायु तथा धूम रहित अग्नि या कमल के समान कान्ति वाले मोती का देवता अग्नि है ॥ ७-८ ॥

मोतियों के मूल्य का परिज्ञान—

माषकचतुष्टयधृतस्यैकस्य शताहता त्रिपञ्चाशत् ।
कार्षापणा निगदिता मूल्यं तेजोगुणयुतस्य ॥ ९ ॥
माषकदलहान्यातो द्वात्रिंशद्विंशतिस्त्रयोदश च ।
अष्टौ च शतानि शतत्रयं त्रिपञ्चाशता सहितम् ॥ १० ॥
पञ्चत्रिंशं शतमिति चत्वारः कृष्णला नवतिमूल्याः ।
सार्धास्तिस्रो गुञ्जाः सप्ततिमूल्यं धृतं रूपम् ॥ ११ ॥
गुञ्जात्रयस्य मूल्यं पञ्चाशद्रूपका गुणयुतस्य ।
रूपकपञ्चत्रिंशत्त्रयस्य गुञ्जार्धहीनस्य ॥ १२ ॥

चार मासे तुल्य तेजोगुण युक्त एक मोती का मूल्य ५३०० सार्षापण होते हैं। तथा चार मासे तुल्य मोती में आधे आधे कम करने पर क्रमशः ३२००, २०००, १३००, ८००, ३५३ कार्षापण तुल्य मूल्य होते हैं। जैसे साढे तीन मासे तुल्य एक मोती का मूल्य ३२००, तीन मासे तुल्य एक मोती का मूल्य २०००, ढाई मासे तुल्य एक मोती का मूल्य १३०० कार्षापण इत्यादि होते है। एक मासे तुल्य एक मोती का मूल्य १३५, पाँच कृष्णला (गुञ्जा) तुल्य मोती का मूल्य ९०, साढे तीन गुञ्जा तुल्य मोती का मूल्य ७०, तीन गुञ्जा तुल्य एक मोती का मूल्य ५० और ढाई गुञ्जा तुल्य एक मोती का मूल्य ३५ कार्षापण होते हैं ॥ ९-१२ ॥

मोतियों के अन्य मूल्य का ज्ञान—

पलदशभागो धरणं तद्यदि मुक्तास्त्रयोदश सुरूपाः ।
त्रिशती सपञ्चविंशा रूपकसंख्या कृतं मूल्यम् ॥ १३ ॥

षोडशकस्य द्विशती विंशतिरूपस्य सप्ततिः सप्तता।
यत्पञ्चविंशतिधृतं तस्य शतं त्रिंशता सहितम् ॥ १४ ॥
त्रिंशत्सप्ततिमूल्यं चत्वारिंशच्छतार्धमूल्यं च।
षष्टिः पञ्चोना वा धरणं पञ्चाष्टकं मूल्यम् ॥ १५ ॥
मुक्ताशीत्या त्रिंशच्छतस्य सा पञ्चरूपकविहीना।
द्वित्रिचतुःपञ्चशता द्वादशषट्पञ्चकत्रितयम् ॥ १६ ॥

यदि एक धरण (पल के दशमांश) तुल्य तौल में तेरह मोती चढ़ें तो उनका मूल्य २०० रुपये, बीस मोती चढ़ें तो उनका मूल्य १२० रुपये, तीस मोती चढ़ें तो उनका मूल्य ७० रुपये, ४० मोती चढ़ें तो उनका मूल्य ५० रुपये, पैंतालिस मोती चढ़ें तो उनका मूल्य ४० रुपये, अस्सी मोती चढ़ें तो उनका मूल्य ३० रुपये, सौ मोती चढ़ें तो उनका मूल्य २५ रुपये, दो सौ मोती चढ़ें तो उनका मूल्य १२ रुपये, तीन सौ मोती चढ़ें तो उनका मूल्य ६ रुपये, चार सौ मोती चढ़ें तो उनका मूल्य ५ रुपये और पाँच सौ मोती चढ़ें तो उनका मूल्य ३ रुपये होते हैं ॥ १३–१६ ॥

तेरह आदि धरणों की संज्ञा—

पिक्कापिच्चार्घार्घा रवकः सिक्थं त्रयोदशाद्यानाम्।
सञ्ज्ञाः परतो निगराश्चूर्णाश्चाशीतिपूर्वाणाम् ॥ १७ ॥

एक धरण पर १३ मोती चढ़ें तो पिक्का, सोलह मोती चढ़ें तो पिच्चा, पचीस मोती चढ़ें तो अर्घ, तीस मोती चढ़ें तो रवक, चालीस मोती चढ़ें तो सिक्थ और पचपन मोती चढ़ें तो निगर कहलाता है, इन के बाद अस्सी मोती से लेकर पाँच सौ तक एक धरण पर चढ़ें तो उनको चूर्ण कहते हैं ॥ १७ ॥

मोतियों के मौल्य ज्ञान में तारतम्य—

एतद्गुणयुक्तानां धरणधृतानां प्रकीर्तितं मूल्यम्।
परिकल्प्यमन्तराले हीनगुणानां क्षयः कार्यः ॥ १८ ॥
कृष्णश्वेतकपीतकताम्राणामीषदपि च विषमाणाम्।
त्र्यंशोनं विषमकपीतयोश्च षड्भागदलहीनम् ॥ १९ ॥

ये एक धरण तुल्य गुण युक्त मोतियों के मूल्य कहे गये हैं। मध्य में व्यस्त त्रैराशिक से मूल्य का ज्ञान करना चाहिये। गुण हीन मोतियों के मूल्य में वक्ष्यमाण रीति से हानि करनी चाहिये। कुछ काले, कुछ सफेद, कुछ पीले, कुछ लाल और कुछ विषम मोतियों का तृतीयांशोन पूर्वोक्त मूल्य तुल्य मूल्य होता है। विषम तथा पीले मोतियों का षष्ठांशोन पूर्वोक्त मूल्य तुल्य मूल्य होता है ॥ १८–१९ ॥

गज मुक्ता फल का लक्षण—

ऐरावतकुलजानां पुष्यश्रवणेन्दुसूर्यदिवसेषु।
ये चोत्तरायणभवा ग्रहणेऽर्केन्द्वोश्च भद्रेभाः ॥ २० ॥

तेषां किल जायन्ते मुक्ताः कुम्भेषु सरदकोशेषु ।
बहवो बृहत्प्रमाणा बहुसंस्थानाः प्रभायुक्ताः ॥ २१ ॥
नैषामर्घः कार्यो न च वेधोऽस्तीव ते प्रभायुक्ताः ।
सुतविजयारोग्यकरा महापवित्रा धृता राज्ञाम् ॥ २२ ॥

पुष्य या श्रवण नक्षत्र में, चन्द्र या रविवार में, उत्तरायण में, रवि और चन्द्र के ग्रहण काल में, ऐरावत कुल में उत्पन्न जिन भद्र हाथियों का जन्म होता है उनके दन्त कोष या कुम्भों में बड़े बड़े, अनेक प्रकार के और कान्तियुक्त बहुत से मोती निकलते हैं। इनका मूल्य तथा इनमें छिद्र नहीं करना चाहिये। उन प्रभायुक्त महापवित्र मोतियों को धारण करने से राजाओं को पुत्र, विजय और आरोग्य की प्राप्ति होती है ॥

सूअर और मछली से उत्पन्न मोती का लक्षण—

दंष्ट्रामूले शशिकान्तिसप्रभं च बहुगुणं वाराहम् ।
तिमिजं मत्स्याक्षिनिभं बृहत्पवित्रं बहुगुणं च ॥ २३ ॥

सूअर के दन्त मूल में चन्द्र प्रभा के समान कान्ति वाले, बहुत गुणों से युक्त मुक्ताफल निकलते हैं। तथा मछली से मछली के नेत्र के समान, स्थूल, पवित्र और बहुत गुणों से युक्त मुक्ताफल निकलते हैं ॥ २३ ॥

मेघ से उत्पन्न मुक्ताफल का लक्षण—

वर्षोपलवज्जातं वायुस्कन्धाच्च सप्तमाद्भ्रष्टम् ।
ह्रियते किल खाद्दिव्यैस्तडित्प्रभं मेघसम्भूतम् ॥ २४ ॥

वर्षा कालिका उपल ( पत्थर ) के समान, सप्तम वायु स्कन्ध से पतित, बिजली के समान, मेघ से उत्पन्न, आकाश से गिरते हुये मोती आकाश स्थित देवयोनियों के द्वारा ऊपर हरण कर लिया जाता है ॥ २४ ॥

नागज मुक्ताफल का लक्षण—

तक्षकवासुकिकुलजाः कामगमा ये च पन्नगास्तेषाम् ।
स्निग्धा नीलद्युतयो भवति मुक्ताः फणस्यान्ते ॥ २५ ॥

जो तक्षक और वासुकि के कुल में उत्पन्न स्वेच्छाचारी सर्प हैं उनके फनों के अग्र भाग में स्निग्ध, नीली कान्ति वाले मोती होते हैं।

नागज मुक्ताफल जानने का प्रकार—

शस्तेऽवनिप्रदेशे रजतमये भाजने स्थिते च यदि ।
वर्षति देवोऽकस्मात्तज्ज्ञेयं नागसम्भूतम् ॥ २६ ॥

यदि प्रशस्त भूमि पर चान्दी के पात्र में उस मोती को रख देने से अचानक वर्षा होने लगे तो नाग से उत्पन्न मोती जानना चाहिये ॥ २५-२६ ॥

नागज मुक्ताफल का गुण—

अपहरति विषमलक्ष्मीं क्षपयति शत्रून् यशो विकाशयति ।
भौजङ्गं नृपतीनां धृतमकृतार्घं विजयदं च ॥२७॥

बिना मोल किये सर्पोत्पन्न मोती को धारण करने से राजाओं के विष और अलक्ष्मी का नाश, शत्रुओं को भय, यश का विस्तार तथा विजय करता है ॥ २७ ॥

बाँस और शंख से उत्पन्न मोती का लक्षण—

कर्पूरस्फटिकनिभं चिपिटं विषमं च वेणुजं ज्ञेयम् ।
शंखोद्भवं शशिनिभं वृत्तं भ्राजिष्णु रुचिरं च ॥ २८ ॥

बाँस से उत्पन्न मोती कर्पूर या स्फटिक के समान कान्ति वाला, चिपटा और विषम होता है। तथा शंख से उत्पन्न मोती चन्द्रमा के समान कान्ति वाला, गोल, चमकीला और सुन्दर होता है ॥ २८ ॥

मोतियों में अमूल्यता—

शंखतिमिवेणुवारणवराहभुजगाभ्रजान्यवेधा(ध्या)नि ।
अमितगुणत्वाचैषामर्घः शास्त्रे न निर्दिष्टः ॥ २९ ॥

शंख, मछली, बाँस, हाथी, सूअर, सर्प और मेघ से उत्पन्न मोती छिद्र करने लायक नहीं है। अमित गुण होने के कारण शास्त्र में इसका मूल्य नहीं कहा गया है अर्थात् ये सब अमूल्य हैं ॥ २९ ॥

मोतियों का फल—

एतानि सर्वाणि महागुणानि सुतार्थसौभाग्ययशस्कराणि ।
रुक्शोकहन्तॄणि च पार्थिवानां मुक्ताफलानीप्सितकामदानि ॥ ३० ॥

ये सब महागुण वाले मोती राजाओं के पुत्र, धन, सौभाग्य और यश करने वाले, रोग और शोक को हरने वाले और अभिलषित सब कामों को देने वाले हैं ॥ ३० ॥

मोतियों से रचित आभूषणों की संज्ञा—

सुरभूषणं लतानां सहस्रमष्टोत्तरं चतुर्हस्तम् ।
इन्दुच्छन्दो नाम्ना विजयच्छन्दस्तदर्धेन ॥ ३१ ॥
शतमष्टयुतं हारो देवच्छन्दो ह्यशीतिरेकयुता ।
अष्टाष्टकोऽर्धहारो रश्मिकलापश्च नवषट्कः ॥ ३२ ॥
द्वात्रिंशता तु गुच्छो विंशत्या कीर्तितोऽर्धगुच्छाख्यः ।
षोडशभिर्माणवको द्वादशभिश्चार्धमाणवकः ॥ ३३ ॥
मन्दरसंज्ञोऽष्टाभिः पञ्चलता हारफलकमित्युक्तम् ।
सप्तविंशतिमुक्ता हस्तो नक्षत्रमालेति ॥ ३४ ॥
अन्तरमणिसंयुक्ता मणिसोपानं सुवर्णगुलिकैर्वा ।
तरलमणिमध्यं तद्विज्ञेयं चाटुकारमिति ॥ ३५ ॥
एकावली नाम यथेष्टसंख्या हस्तप्रमाणा मणिविप्रयुक्ता ।
संयोजिता या मणिना तु मध्ये यष्टीति सा भूषणविद्भिरुक्ता ॥ ३६ ॥

एक हजार आठ लड़ी वाली माला की लम्बाई चार हाथ हो तो इन्दुच्छन्द संज्ञक होती है। यह देवताओं के भूषण के लिये होती है। पाँच सौ चार लड़ी वाली माला की लम्बाई दो हाथ हो तो विजयच्छन्द, एक सौ आठ लड़ी वाली वा एक्यासी लड़ी वाली माला की लम्बाई हो तो देवच्छन्द संज्ञा है। चौंसठ लड़ी वाली माला की संज्ञा अर्धहार, चौवन लड़ी वाली माला की संज्ञा रश्मिकलाप, बत्तीस लड़ी वाली माला की संज्ञा गुच्छ, बीस लड़ी वाली माला की संज्ञा अर्धगुच्छ, सोलह लड़ी वाली माला की संज्ञा माणवक, बारह लड़ी वाली माला की संज्ञा अर्धमाणवक, आठ लड़ी वाली माला की मन्दर और पाँच लड़ी वाली माला की संज्ञा फलक है। तथा एक हाथ लम्बी सत्ताईस मोतियों की माला का नाम नक्षत्रमाला है। पूर्वोक्त एक हाथ लम्बी माला के मध्य में मणि या सुवर्ण की गुलिका पिरोई जाय तो उस माला को मणि सोपान तथा हेम निबद्ध मणि पिरोई जाय तो उस को चाटुकार कहते हैं। यथेष्ट मोतियों से युक्त हाथ भर लम्बी मध्यमणि से रहित माला को एकावलि और मध्यमणि से युक्त माला को भूषण के लक्षणों को जानने वाले यष्टी नाम कहा है ॥ ३१-३६ ॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां मुक्तालक्षणाध्यायः एकाशीतितमः ॥ ८१ ॥



## अथ पद्मरागलक्षणाध्यायः

पद्मरागों की उत्पत्ति का लक्षण—

सौगन्धिककुरुविन्दस्फटिकेभ्यः पद्मरागसम्भूतिः ।
सौगन्धिकजा भ्रमराञ्जनाब्जजम्बूरसद्युतयः ॥ १ ॥
कुरुविन्दभवाः शबला मन्दद्युतयश्च धातुभिर्विद्धाः ।
स्फटिकभवा द्युतिमन्तो नानावर्णा विशुद्धाश्च ॥ २ ॥

सौगन्धिक, कुरुविन्द, स्फटिक इन तीन तरह के पत्थरों से पद्मराग (लाल) की उत्पत्ति होती है। सौगन्धिक पत्थर से उत्पन्न पद्मराग, भ्रमर, अञ्जन, मेघ या जामुन के रस के समान कान्ति वाले होते हैं। कुरुविन्द पत्थर से उत्पन्न पद्मराग शुक्लकृष्णमिश्रित, मन्द कान्ति वाले और धातुओं से विद्ध होते हैं तथा स्फटिक से उत्पन्न पद्मराग कान्ति वाले, अनेक वर्ण वाले और विशुद्ध होते हैं ॥ १-२ ॥

पद्मराग के गुण—

स्निग्धः प्रभानुलेपी स्वच्छोऽर्चिष्मान् गुरुः सुसंस्थानः ।
अन्तःप्रभोऽतिरागो मणिरत्नगुणाः समस्तानाम् ॥ ३ ॥

स्निग्ध, कान्ति से दीपित, स्वच्छ कान्ति से युत, भारी, सुन्दर आकार वाले, मध्य में प्रभा युक्त, अति लोहित, श्रेष्ठ गुणों से युक्त ये सब पद्मराग मणि के प्रधान गुण हैं ॥

मणि के दोष—

कलुषा मन्दद्युतयो लेखाकीर्णाः सधातवः खण्डाः ।
दुर्विद्धा न मनोज्ञाः सशर्कराश्चेति मणिदोषाः ॥ ४ ॥

मलिन, कान्ति वाले, रेखाओं से व्याप्त, मिट्टी आदि धातुओं से युत, फटे हुए, अप्रशस्त, छिद्र से युत, सुन्दरता से रहित, कङ्करों से युक्त ये सब मणि के दोष हैं ॥ ४ ॥

सर्प मणि का लक्षण—

भ्रमरशिखिकण्ठवर्णो दीपशिखासप्रभो भुजङ्गानाम् ।
भवति मणिः किल मूर्धनि योऽनर्घेयः स विज्ञेयः ॥ ५ ॥

भ्रमर या मयूर कण्ठ के समान वर्ण वाला, दीपशिखा के समान कान्ति वाला और अमूल्य मणि सर्पों के शिर में होता है ॥ ५ ॥

मणियों के प्रभाव—

यस्तं बिभर्ति मनुजाधिपतिर्न तस्य
दोषा भवन्ति विषरोगकृताः कदाचित् ।
राष्ट्रे च नित्यमभिवर्षति तस्य देवः
शत्रूंश्च नाशयति तस्य मणेः प्रभावात् ॥ ६ ॥

जो राजा पूर्वोक्त मणि का धारण करता है, उसको कभी भी विष या रोग सम्बन्धी दोष नहीं होते हैं, उसके राज्य में इन्द्र सदा वर्षा करते हैं और मणि के प्रभाव से वह राजा शत्रुओं का नाश करता है ॥ ६ ॥

पद्मराग मणि का मौल्य—

षड्विंशतिः सहस्राण्येकस्य मणेः पलप्रमाणस्य ।
कर्षत्रयस्य विंशतिरुपदिष्टा पद्मरागस्य ॥ ७ ॥
अर्धपलस्य द्वादश कर्षस्यैकस्य षट्सहस्राणि ।
यच्चाष्टमापकधृतं तस्य सहस्रत्रयं मूल्यम् ॥ ८ ॥
मापकचतुष्टयं दशशतक्रयं द्वौ तु पञ्चशतमूल्यौ ।
परिकल्प्यमन्तराले मूल्यं हीनाधिकगुणानाम् ॥ ९ ॥
वर्णन्यूनस्यार्द्धं तेजोहीनस्य मूल्यमष्टांशम् ।
अल्पगुणो बहुदोषो मूल्यात् प्राप्नोति विंशांशम् ॥ १० ॥
आधूम्रं व्रणबहुलं स्वल्पगुणं चाप्नुयाद्द्विशतभागम् ।
इति पद्मरागमूल्यं पूर्वाचार्यैः समुद्दिष्टम् ॥ ११ ॥

एक पल तुल्य पद्मराग का मूल्य २६०००) रुपये, तीन कर्ष तुल्य पद्मराग का मूल्य २००००) रुपये, आधे पल तुल्य पद्मराग का मूल्य १२०००) रुपये, एक कर्ष तुल्य पद्मराग का मूल्य ६०००) रुपये, आठ मासे तुल्य पद्मराग का मूल्य ३०००) रुपये, चार मासे तुल्य पद्मराग का मूल्य १०००) रुपये और दो मासे तुल्य पद्मराग का मूल्य ५००) रुपये होते हैं। मध्य में गुणों की न्यूनता और अधिकता के अनुसार मूल्य की कल्पना करनी चाहिये। अल्प वर्ण वाले पद्मराग का मूल्य आधा, तेजोहीन पद्मराग का मूल्य अष्टमांश, थोड़े गुण वाले, बहुत दोष वाले पद्मराग का मूल्य विंशांश तथा कुछ धूम्र वर्ण वाले, बहुत छिद्र वाले और थोड़े गुणों से युत पद्मराग का मूल्य शतद्वयांश होता है इस तरह पूर्वाचार्यों ने पद्मराग के मूल्य का अच्छी तरह उपदेश किया है ॥ ७–११ ॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां पद्मरागलक्षणाध्याय द्व्यशीतितमः ॥ ८२ ॥



## अथ मरकतलक्षणाध्यायः

मरकत का प्रयोजन और लक्षण—

शुकवंशपत्रकदलीशिरीषकुसुमप्रभं गुणोपेतम् ।
सुरपितृकार्ये मरकतमतीव शुभदं नृणां विहितम् ॥ १ ॥

तोता, बांस का पत्ता, केला या शिरीष पुष्प के समान कान्ति वाला मरकत ( पन्ना ) को देवता या पितर के कार्य में धारण करने पर बहुत ही शुभ फल होता है ॥ १ ॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां मरकतलक्षणाध्यायस्त्र्यशीतितमः ॥ ८३ ॥

---

## अथ दीपलक्षणाध्यायः

इसमें पहले दीप के अशुभ लक्षण और फल—

वामावर्तो मलिनकिरणः सस्फुलिङ्गोऽल्पमूर्तिः
क्षिप्रं नाशं व्रजति विमलस्नेहवर्त्यन्वितोऽपि ।
दीपः पापं कथयति फलं शब्दवान् वेपनश्च
व्याकीर्णार्चिर्विशलभमरुद्यश्च नाशं प्रयाति ॥ १ ॥

जिस दीप की शिखा वामावर्त करके घूमती हो, मलिन किरण वाला, जिनमें चिनगारियाँ निकलती हों, छोटी शिखा से युत, निर्मल तेल और बत्ती से युत होने पर शीघ्र बुझ जाती हो शब्दयुत, कम्पित, बिखरे किरण वाला, बिना शलभ के गिरे या बिना वायु के चले बुझ जाता हो ऐसा दीपक पाप फल देने वाला होता है ॥ १ ॥

दीपों के शुभ लक्षण—

दीपः संहतमूर्तिरायततनुर्निर्वेपनो दीप्तिमा-
न्निःशब्दो रुचिरः प्रदक्षिणगतिर्वैदूर्यहेमद्युतिः ।
लक्ष्मीं क्षिप्रमभिव्यनक्ति सुचिरं यश्चोद्यतं दीप्यते
शेषं लक्षणमग्निलक्षणसमं योज्यं यथायुक्तितः ॥ १ ॥

मिली हुई शिखा वाला, दीर्घ मूर्ति वाला, कम्पन रहित, कान्ति युक्त, शब्द रहित, प्रदक्षिण क्रम से घूमती हुई ज्वाला वाला, वैदूर्य मणि या सुवर्ण के समान ज्योति वाला और बहुत काल तक लगातार प्रज्वलित दीप शीघ्र बहुत लक्ष्मी के आगमन को सूचित करता है शेष लक्षण अग्नि लक्षण के समान यहाँ पर भी समझना चाहिये ॥ २ ॥

कहा भी है जैसे—ध्वजकुम्भहयेभमृताममुरूपे वशमेति भूभृताम् ।
उदधारनधराधराऽम्बरा हिमवद्विन्ध्यपयोधरा धरा ॥

और भी—चामीकराशोककुरण्टकाब्जवैदूर्यनीलोत्पलसन्निभेऽग्नौ ।
न ध्वान्तमन्तर्भवनेऽवकाशं करोति रत्नांशुहतं नृपस्य ॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां दीपलक्षणाध्यायश्चतुरशीतितमः ॥ ८४ ॥



## अथ दन्तकाष्ठलक्षणाध्यायः

पहले इसमें आगम प्रदर्शन—

वल्लीलतागुल्मतरुप्रभेदैः स्युर्दन्तकाष्ठानि सहस्रशो यैः ।
फलानि वाच्यान्यथ तत्प्रसङ्गो मा भूदतो वच्म्यथ कामिकानि ॥१॥

वल्ली, लता, गुल्म और वृक्षों के भेद से हजारों तरह दतवन ( दातुन ) होते हैं। जिनसे फल कहे जाते हैं, उनके प्रसंग को अधिक न बढ़ाकर केवल अभीष्ट फल देने वाले दतवन को कहते हैं ॥ १ ॥

वर्जनीय दन्तधावन—

अज्ञातपूर्वाणि न दन्तकाष्ठान्यद्यान्न पत्त्रैश्च समन्वितानि ।
न युग्मपर्वाणि न पाटितानि न चोर्ध्वशुष्काणि विना त्वचा च ॥२॥

अपरिचित पत्तों से युत, युग्म ( दो आदि ) पर्वों से युत, फटा हुआ, वृक्ष पर ही सूख गया हो या त्वचा से रहित दन्तवन नहीं करे ॥ २ ॥

ब्राह्मी आदि वृक्षों के दन्त धावन का फल—

वैकङ्कतश्रीफलकाश्मरीषु ब्राह्मी द्युतिः क्षेमतरौ सुदाराः ।
वृद्धिर्वटेऽर्के प्रचुरं च तेजः पुत्रा मधूके सगुणाः प्रियत्वम् ॥ ३ ॥

वैकङ्कत, नारियल और काश्मरी ( गम्भारी ) वृक्ष का दन्तधावन करने से ब्राह्मी द्युति की का लाभ, क्षेम वृक्ष का दन्तधावन करने से उत्तम स्त्री का लाभ, वट वृक्ष का दन्तधावन करने से धन की वृद्धि, आक के वृक्ष का दन्तधावन करने से बहुत तेज लाभ, महुए के वृक्ष का दन्तधावन करने से पुत्र लाभ और अर्जुन वृक्ष का दन्तधावन करने से जनों के प्रियत्व का लाभ होता है ॥ ३ ॥

शिरीष आदि वृक्षों के दन्तधावन का फल—

लक्ष्मीः शिरीषे च तथा करञ्जे प्लक्षेऽर्थसिद्धिः समभीप्सिता स्यात् ।
मान्यत्वमायाति जनस्य जात्यां प्राधान्यमश्वत्थतरौ वदन्ति ॥ ४ ॥

शिरीष और करञ्ज वृक्ष का दन्तधावन करे तो लक्ष्मी की प्राप्ति, पाकड़ के वृक्ष का दन्तधावन करे तो अभीष्ट अर्थ की सिद्धि, चमेली वृक्ष का दन्त धावन करे तो मान का लाभ और पीपल के वृक्ष का दन्तधावन करे तो प्रधानता की प्राप्ति होती है ॥ ४ ॥

बेर आदि वृक्षों के दन्तधावन का फल—

आरोग्यमायुर्बदरीबृहत्योरैश्वर्यवृद्धिः खदिरे सबिल्वे ।
द्रव्याणि चेष्टान्यतिमुक्तके स्युः प्राप्नोति तान्येव पुनः कदम्बे ॥ ५ ॥

बेर और कटेरी वृक्ष का दन्तधावन करे तो आरोग्य और दीर्घायु का लाभ, खैर और बेल वृक्ष का दन्तधावन करे तो ऐश्वर्य की वृद्धि, तेंदुआ ( तिनिस ) वृक्ष का दन्तधावन करे तो अभीष्ट द्रव्यों का लाभ और कदम्ब वृक्ष का दन्तधावन करे तो भी अभीष्ट द्रव्यों का लाभ होता है ॥ ५ ॥

नीम आदि वृक्षों के दन्तधावन का फल—

नीपेऽर्थाप्तिः करवीरेऽन्नलब्धिर्भाण्डीरे स्यादन्नमेवं प्रभूतम्।
शम्यां शत्रूनपहन्त्यर्जुने च श्यामायां च द्विषतामेव नाशः॥ ६॥

नीम के वृक्ष का दन्तधावन करे तो धन का लाभ, करवीर (कनेर) के वृक्ष का दन्तधावन करे तो अन्न का लाभ, भाण्डीर वृक्ष का दन्तधावन करे तो इसी तरह अधिक अन्न का लाभ, शमी वृक्ष का दन्तधावन करे तो शत्रुओं को मारने वाला, अर्जुन वृक्ष का दन्तधावन करे तो भी शत्रुओं का नाश करने वाला और श्यामा के वृक्ष का दन्तधावन करे तो भी शत्रु को ही मारने वाला होता है॥ ६॥

शाल आदि वृक्षों के दन्तधावन का फल—

शालेऽश्वकर्णे च वदन्ति गौरवं सभद्रदारावपि चाटरूपके।
वाल्लभ्यमायाति जनस्य सर्वतः प्रियङ्ग्वपामार्गसजम्बुदाडिमैः॥ ७॥

शाल और अश्वकर्ण का दन्तधावन सम्मान बढ़ाने वाला, देवदारु और वासिका के वृक्ष का दन्तधावन भी सम्मान बढ़ाने वाला तथा प्रियङ्गु, अपामार्ग, जामुन और दाडिम के वृक्ष का दन्तधावन चारो तरफ से प्रियता की प्राप्ति कराने वाला होता है॥ ७॥

दन्तधावन करने का विधान—

उदङ्मुखः प्राङ्मुख एव वाब्दं कामं यथेष्टं हृदये निवेश्य।
अद्यादनिन्दन् च सुखोपविष्टः प्रक्षाल्य जह्याच्च शुचिप्रदेशे॥ ८॥

उत्तराभिमुख या पूर्वाभिमुख सुख पूर्वक बैठ कर वार्षिक यथाभिलषित कामना को हृदय में रख कर विहित काष्ठ का दन्तधावन करे। फिर दन्त धावन को धोकर पवित्र स्थान में छोड़ दें॥ ८॥

त्यक्त दन्त धावन का शुभाशुभ फल—

अभिमुखपतितं प्रशान्तदिक्स्थं शुभमतिशोभनमूर्ध्वसंस्थितं यत्।
अशुभकरमतोऽन्यथा प्रदिष्टं स्थितपतितं च करोति मृष्टमन्नम्॥ ९॥

जिस तरफ से भक्षण किये थे उसी तरफ से प्रशान्त दिशा में जाकर दन्तधावन गिरे तो शुभ और खड़ा हो जाय तो अतिशुभ और इससे उलटा गिरे तो अशुभ होता है। तथा खड़ा होकर गिर जाय तो मिष्टान्न का लाभ करता है॥ ९॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां दन्तकाष्ठलक्षणाध्यायः पञ्चाशीतिमः॥ ८५॥

## अथ शाकुनाध्यायः

उसमें पहले आगम प्रदर्शन—

यच्छक्रशुक्रवागीशकपिष्ठलगरुत्मताम्।
मतेभ्यः प्राह ऋषभो भागुरेर्देवलस्य च॥ १॥
भारद्वाजमतं दृष्ट्वा यच्च श्रीद्रव्यवर्धनः।
आवन्तिकः प्राह नृपो महाराजाधिराजकः॥ २॥

सप्तर्षीणां-मतं यच्च संस्कृतं प्राकृतं च यत् ।
यानि चोक्तानि गर्गाद्यैर्यात्राकारैश्च भूरिभिः ॥ ३ ॥
तानि दृष्ट्वा चकारेमं सर्वशाकुनसङ्ग्रहम् ।
वराहमिहिरः प्रीत्या शिष्याणां ज्ञानमुत्तमम् ॥ ४ ॥

शुक, इन्द्र, बृहस्पति, कपिष्ठल मुनि, गरुड, भागुरि, देवल इनके मत को देख कर ऋषिभाचार्य ने जो कहा है। भारद्वाज मुनि के मत को देख कर अवन्ती के महाराजाधिराज राजा श्री द्रव्यवर्धन ने जो कहा है। संस्कृत और प्राकृत भाषा में जो सप्तर्षियों का मत है और गर्ग आदि यात्राकारियों ने जो कहा है उन सबको देख कर वराह मिहिर ने शिष्यों की प्रसन्नता के लिये उत्तम ज्ञान युत शाकुन संग्रह किया है ॥ १-४ ॥

शाकुन का प्रयोजन—

अन्यजन्मान्तरकृतं कर्म पुंसां शुभाशुभम् ।
यत्तस्यशकुनः पाकं निवेदयति गच्छताम् ॥ ५ ॥

मनुष्यों के पूर्वजन्मार्जित जो शुभाशुभ कर्म हैं, उन कर्मों के शुभाशुभ फल का गमनकालिक शाकुन प्रकाशित करता है ॥ ५ ॥

शाकुनों के भेद का प्रदर्शन—

ग्रामारण्याम्बुभूव्योमद्युनिशोभयचारिणः ।
रुतयातेक्षितोक्तेषु ग्राह्याः पुंस्त्रीनपुंसकाः ॥ ६ ॥

गाँव में रहने वाले, वनचर, जलचर, पृथ्वीचर, आकाशचर, दिनचर, रात्रिचर और उभयचर जीवों के शब्द, गमन, दृष्टि और उक्ति से पुरुष, स्त्री और नपुंसक का ग्रहण करना चाहिये ॥ ६ ॥

शाकुनों के सामान्य लक्षण—

पृथग्जात्यनवस्थानादेषां व्यक्तिर्न लक्ष्यते ।
सामान्यलक्षणोद्देशे श्लोकावृषिकृताविमौ ॥ ७ ॥

पृथक् जाति और अनवस्था के कारण इनमें व्यक्ति ( स्त्री, पुरुष और नपुंसक ) का विभाग नहीं लक्षित होता है, अतः इसके ज्ञान के लिये ऋषियों ने ये वक्ष्यमाण दो श्लोक कहे हैं ॥ ७ ॥

पुरुष, स्त्री और नपुंसक संज्ञक जीव—

पीनोन्नतविकृष्टांसाः पृथुग्रीवाः सुवक्षसः ।
स्वल्पगम्भीरविरुताः पुमांसः स्थिरविक्रमाः ॥ ८ ॥
तनूरस्कशिरोग्रीवाः सूक्ष्मास्यपदविक्रमाः ।
प्रसक्तमृदुभाषिण्यः स्त्रियोऽतोऽन्यन्नपुंसकम् ॥ ९ ॥

मोटे ऊँचे और विस्तीर्ण कन्धे वाले, विस्तीर्ण गरदन वाले, सुन्दर छाती वाले, अल्प गम्भीर स्वर वाले और स्थिर पराक्रम वाले जीव पुरुष संज्ञक शाकुन हैं। कृश छाती, सिर और गरदन वाले, छोटे मुख, पाँव और पराक्रमवाले तथा मधुर शब्द करने वाले जीव स्त्री संज्ञक शाकुन हैं। पुरुष, स्त्री दोनों के मिश्रित लक्षण जहाँ हो नपुंसक संज्ञक जीव हैं॥८-९॥

दोष लोकव्यवहार से जानने योग्य—

**ग्रामारण्यप्रचारार्थं लोकादेवोपलक्षयेत्।**
**सञ्चिक्षिप्सुरहं वच्मि यात्रामात्रप्रयोजनम्॥ १०॥**

गाँव में रहने वाले, वन में रहने वाले और उभयचारी शाकुनों को लोकव्यवहार से जानना चाहिये। सङ्क्षेप की इच्छा वाला मैं यात्रा में प्रयोजनीय शाकुनों को कहता हूँ॥१०॥

शाकुन फल का विचार—

**पथ्यात्मानं नृपं सैन्ये पुरे चोद्दिश्य देवताम्।**
**सार्थे प्रधानं साम्ये स्याज्जातिविद्यावयोऽधिकम्॥ ११॥**

मार्ग में गमन करने वाले मनुष्य के ऊपर, सैन्य में राजा के ऊपर, पुर में देवता (नगर स्वामी) के ऊपर, जन-समुदाय में प्रधान के ऊपर, प्रधानों के साम्य में जाति के ऊपर, जातियों के साम्य में विद्या के ऊपर और विद्या के साम्य में वयोधिक के ऊपर शाकुन का फल पड़ता है॥ ११॥

दिशाओं के लक्षण—

**मुक्तप्राप्तैष्यदर्कासु फलं दिक्षु तथाविधम्।**
**अङ्गारदीप्तधूमिन्यस्ताश्च शान्तास्ततोऽपराः॥ १२॥**

सूर्योदय से एक प्रहर दिन चढ़े तक ऐशानी दिशा मुक्तसूर्या, पूर्वदिशा प्राप्तसूर्या और अग्नि दिशा एष्यत्सूर्या होती है। एक प्रहर के बाद दो पहर दिन चढ़े तक पूर्वदिशा मुक्तसूर्या, आग्नेयी दिशा प्राप्तसूर्या और दक्षिणा ऐष्यत्सूर्या होती है। इसी प्रकार शेष छै पहरों में भी जानना चाहिये। मुक्त सूर्या अङ्गारिणी, प्राप्तसूर्या-दीप्ता, ऐष्यत्सूर्या धूमिनी और शेष पाँच दिशायें शान्ता कहलाती है। कहा भी है—

अङ्गारिणी दिनकृद्विमुक्ता यस्यां रविस्तिष्ठति सा प्रदीप्ता।
प्रधूमिता यास्यति यां दिनेशः शेषा प्रशान्ताः शुभदाश्च ताः स्युः॥

कहा भी है भगवान् गर्ग ने—

उदये दीप्यते पूर्वा पूर्वाह्णे पूर्वदक्षिणा। मध्याह्ने दक्षिणा दीप्ताऽथापराह्णे तु नैर्ऋती॥
प्रतीचास्तमये दीप्ता वायवी पूर्वरात्रिके। सौम्या तु मध्यरात्रे स्यादैशान्यपररात्रिके॥
तस्माद्तानागतातीता दीप्यन्तेऽत्र सदा दिशः। व्याहरन्ते मृगास्तासु वेदयन्ति महद्भयम्॥
यश्च वृत्तनतीतायां दीप्तायां क्रमते मृगः। अनागतायामाशादि दीप्तायां तद्दिने स्मृतम्॥

दिशाओं में फल का नियम—

**तत्पञ्चमदिशां तुल्यं शुभं त्रैकाल्यमादिशेत्।**
**परिशेषदिशोर्वाच्यं यथासन्नं शुभाशुभम्॥ १३॥**

अङ्गारिणी दिशा के पञ्चमी दिशा में दृष्ट शुभाशुभ शकुन का फल भूत, दीप्ता दिशा के पञ्चमी दिशा में दृष्ट शुभाशुभ शकुन का फल वर्त्तमान और धूमिनी दिशा के पञ्चमी दिशा में दृष्ट शुभाशुभ शकुन का फल भविष्यत् होता है। शेष अङ्गारित शांतासन्न और धूमित शांतासन्न दिशाओं में दृष्ट शुभाशुभ शकुन का फल क्रम से भूत और भविष्यत् जानना चाहिये॥ १३॥

फल नियम के लिये वक्तव्य—

शीघ्रमासन्ननिम्नस्थैश्चिरादुन्नतदूरगैः ।
स्थानवृद्ध्युपघाताच्च तद्वद्ब्रूयात्फलं पुनः ॥ १४ ॥

समीप तथा नीच स्थान में स्थित शकुन का फल शीघ्र तथा उच्च और दूर में स्थित शकुन का फल देर में होता है। बढ़ने वाले स्थान पर दृष्ट शुभाशुभ शकुन का फल बढ़ने वाला और घटने वाले स्थान पर दृष्ट शुभाशुभ शकुन का फल घटने वाला होता है।

स्निग्धेषु तु भवेत् क्षिप्रं शुभं वा यदि वेतरत्। दूरस्थेषु च सर्वेषु चिरात् सम्पद्यते फलम् ॥

दग्धवज्राहतच्छिन्नशुष्ककण्टकिवृक्षगाः। अश्मनिष्ठकपालास्थिसिकताकेशभस्मसु ॥
श्मशानाङ्गारवल्मीका ऊषरापांसुमत्सराः। शीर्णजीर्णाशुच्यशुभदेशस्था दीप्तसंज्ञिताः ॥
मनोज्ञस्निग्धफलितक्षीरपुष्पतरुस्थिताः। सममशस्तभूमिष्ठाः शान्ताः स्युर्मृगपक्षिणः ॥

दश प्रकार के दीप्त शकुन का लक्षण—

क्षणतिथ्युडुवातार्कैर्दैवदीप्तो यथोत्तरम्।
क्रियादीप्तो गतिस्थानभावस्वरविचेष्टितैः ॥ १५ ॥

क्षण ( दारुण और उग्र संज्ञक नक्षत्र के मुहूर्त ) [redacted] दृष्ट शकुन क्षणदीप्त। तिथियों ( चतुर्थी, षष्ठी, अष्टमी, नवमी और चतुर्दशी ) में दृष्ट शकुन तिथिदीप्त। नक्षत्रों ( मूल, ज्येष्ठा, आर्द्रा, अश्लेषा, पूर्वात्रय, भरणी और मघा ) में दृष्ट शकुन नक्षत्रदीप्त। वात ( भयंकर, खर, कठोर और प्रतिलोम वायु ) में दृष्ट शकुन वायुदीप्त, सूर्याभिमुख स्थित शकुन सूर्यदीप्त ये पाँच दैवदीप्त हैं। ये सब दीप्त यथोत्तर क्रम से दीप्त हैं, जैसे क्षण दीप्त से तिथिदीप्त, तिथिदीप्त से नक्षत्रदीप्त, नक्षत्रदीप्त से वायुदीप्त और वायुदीप्त से सूर्यदीप्त अधिक दीप्त हैं। तथा गति, स्थान, भाव, स्वर, चेष्टा ये क्रिया दीप्त हैं। ये भी यथोत्तर क्रम से दीप्त हैं।

यहाँ पर ऋषिपुत्र—

चतुर्थीषष्ठ्यष्टमीचतुर्दशीषु तिथिदीप्ताः। विष्टयां करणे करणदीप्ताः। मूलेन्द्रसर्परौद्रैन्द्राग्नेययाम्यपित्र्याग्नेयपूर्वासु नक्षत्रदीप्ताः। मुहूर्तेष्वप्येतेषामेव मुहूर्त्तदीप्ताः। विसंज्ञाः स्वस्थसंज्ञा भावदीप्ताः। स्वरपरुषभिन्नभैरवार्तोद्विजनीयविषमविप्लुतावचामजर्जरस्वराः स्वरदीप्ताः। अशनि हत पतितच्छिन्नभिन्नभग्नोन्मूलितावदलितोपसृष्टशुष्कव्याधिता पत्रफलक्षीरमलिनशीर्णविगतसारविरसकटुकलवणतिक्तकषायितायसविषमसंश्रितसंघटितलतावितानावमतनिरोधान्याक्रान्तकण्टाग्निदग्धेषु तरुषु। प्रकारगोपुराट्टालककुड्यभूमिसंस्था स्थानदीप्ताः। ये शीर्णविषमनिम्नस्तूरकेशास्थिकपालवल्मीकाङ्गारपललविनष्टायुधाम्न्याधारकलहसर्पविद्युदुल्काकर्ममारुतायुधाग्नीमुपधावन्ते ते गतिदीप्ताः। पक्षविघातोद्घुण्डविधूननैर्निपातपरोधावस्वमावज्रुद्दनैश्च चेष्टादीप्ताः। चण्डपरुषप्रतिलोममारुताः वातदीप्ता। अर्काभिमुखा दीप्तदीक्स्था रविदीप्ता।

यहाँ पर विशेष—

दशधैवं प्रशान्तोऽपि सौम्यस्तृणफलाशनः।
मांसामेध्याशने रौद्रो विमिश्रोऽन्नाशनः स्मृतः ॥ १६ ॥

पूर्वोक्त दश प्रकार के शान्त शकुन हैं। उनमें तृण और फल को खाने वाले सौम्य, मांस और विष्ठा आदि अपवित्र पदार्थ खाने वाले रौद्र और अन्न खाने वाले मिश्र ( न सौम्य न रौद्र ) कहे गये हैं।

कहा भी है—

विविक्तास्वविमोजन' प्रदेशस्तपफलभुक् च निसर्गतः प्रशान्तः ।
दमयः कथितस्तथाश्रमोत्री दिक्स्थानोदयकालतश्च चिन्त्यः ॥

हर्म्यप्रासादमङ्गल्यमनोज्ञस्थानसंस्थिताः ।
श्रेष्ठा मधुरसक्षीरफलपुष्पद्रुमेषु च ॥ १७ ॥

महल, देवमन्दिर, मङ्गल स्थान ( देवता, ब्राह्मण और गायों से अध्यासित ) मनोज्ञ ( हरावास और शीतल द्रुम की छाया ), मधुर फल वाले, दूध वाले, फल वाले और फूल वाले वृक्ष इन सब पर स्थित शकुन शुभ फल देने वाले होते हैं ॥ १७ ॥

शकुनों के बल—

स्वकाले गिरितोयस्था बलिनो द्युनिशाचराः ।
क्लीवस्त्रीपुरुषा ज्ञेया बलिनः स्युर्यथोत्तरम् ॥ १८ ॥

दिन में दिनचर शकुन पर्वत के ऊपर और रात्रि में रात्रिचर शकुन जलप्राय देश में स्थित हों तो बली होते हैं। तथा नपुंसक से स्त्री और स्त्री से पुरुष जाति का शकुन बली होता है। 

यहाँ पर मनुधर्म—

गिरौ दिवा दिवाचारी निरयत्ने निशाचराः। रोधवाक् शकुनो ज्ञेयो विपर्ययेफलमन्यथा ॥

कहा भी है—

द्युनिशोभयचारिणः स्वकाले पुरवनमिश्रचराः स्वभूमिसंस्थाः ।
सफला विफला विपर्ययस्था गमनेऽग्न्योः पुरुषाभिधाः शुभास्ते ॥

जवजातिबलस्थानहर्षसत्त्वस्वरान्विताः ।
स्वभूमावनुलोमाश्च तद्भ्नाः स्युर्विवर्जिताः ॥ १९ ॥

यदि दो आदि शकुनों का दर्शन हो तो गति, जाति, बल, स्थान, हर्ष, सत्व, स्वर इनमें जो बली हो उसी के अनुसार शुभाशुभ फल होता है। तथा अपने स्थान से अनुलोम गति वाले शकुन भी बली है। इनसे वीपरीत होने पर निर्बल होते हैं ॥ १९ ॥

पूर्व दिशा में बली शकुन—

कुक्कुटेभपिरिल्यश्च शिखिवञ्जुलछिक्कराः ।
बलिनः सिंहनादश्च कूटपूरी च पूर्वतः ॥ २० ॥

मुर्गा, हाथी, पिरिल्ली ( पक्षि विशेष ), मयूर, खदिरचंचु, छिक्कर ( मृग जाति ), सिंहनाद ( पक्षिविशेष ), कलविंका ये सब पूर्व दिशा में बली हैं ॥ २० ॥

दक्षिण दिशा में बली शकुन—

क्रोष्टुकोलूकहारीतकाककोकर्क्षपिङ्गलाः ।
कपोतरुदिताक्रन्दक्रूरशब्दाश्च याम्यतः ॥ २१ ॥

सियार, उल्लू, तोता, कौआ, चकवा चकई, भालू, उलूक, चेटिका, कबूतर, रोना, चिल्लाना, क्रूर शब्द ये सब दक्षिण दिशा में बली होते हैं ॥ २१ ॥

पश्चिम दिशा में बली शकुन—

गोशशक्रौञ्चलोमाशहंसोत्क्रोशकपिञ्जलाः ।

विडालोत्सववादित्रगीतहासाश्च वारुणाः ॥ २२ ॥

गाय, खरहा, क्रौञ्च पक्षी, लोमड़ी, हंस, कुरब पक्षी, कपिञ्जल पक्षी, मार्जार, विवाह आदि उत्सव, बाजे, गीत, हास्य ये सब पश्चिम दिशा में बली होते हैं ॥ २२ ॥

उत्तर दिशा में बली शकुन—

शतपत्रकुरङ्गाखुमृगैकशफकोकिलाः ।
चापशल्यकपुण्याहघण्टाशंखरवा उदक् ॥ २३ ॥

दार्वाघाट पक्षी, हरिण, चूहा, मृग, घोड़ा, गदहा, कोयल, चाप, बिल में रहने वाले जीव, पुण्याह वाचन का शब्द, घण्टा, शंख ये सब उत्तर दिशा में बली होते हैं ॥ २३ ॥

शकुनों का विभाग—

न ग्राम्योऽरण्यगो ग्राह्यो नारण्यो ग्राम्यसंस्थितः ।
दिवाचरो न शर्वर्यां न च रक्तंचरो दिवा ॥ २४ ॥

वन में गाय के शकुन, गाँव में वन के शकुन, रात्रि में दिन के शकुन और दिन मे रात्रि के शकुन का ग्रहण नहीं करना चाहिये ॥ २४ ॥

अग्राह्य शकुन—

द्वन्द्वरोगार्दितत्रस्ताः कलहामिषकाङ्क्षिणः ।
आपगान्तरिता मत्ता न ग्राह्याः शकुनाः क्वचित् ॥ २५ ॥

द्वन्द्व ( सारस मिथुन मेढ़िया का जोड़ा ), रोग से पीड़ित, भीत, कलह करने की इच्छा वाले, मांसाभिलाषी, नदी के दूसरे किनारे पर स्थित और ऋतुकाल के वश सदर्प शकुनों का ग्रहण नहीं करना चाहिये। कहा भी है—

द्वन्द्वादिरोगार्दितभीतमत्तवैरान्तयुद्धामिषकाङ्क्षिणश्च ।
सीमान्तनद्यन्तरिताश्च सर्वे न चिन्तनीया सदसत्फलेषु ॥ २५ ॥

शकुनों के ऋतु काल के वश निष्फलत्व—

रोहिताश्वाजबालेयाः कुरङ्गोष्ट्रमृगाः शशः ।
निष्फलाः शिशिरे ज्ञेया वसन्ते काककोकिलौ ॥ २६ ॥

शिशिर काल में रोहित मृग, घोड़ा, बकरा, गदहा, कुरङ्ग, ऊँट, मृग, खरहा ये तथा वसन्त काल में कौवा, कोयल ये निष्फल होते हैं ॥ २६ ॥

अग्राह्य शकुन—

न तु भाद्रपदे ग्राह्याः सूकरश्ववृकादयः ।
शारदब्जादगोक्रौञ्चाः श्रावणे हस्तिचातकौ ॥ २७ ॥

भाद्रपद मास के सूअर, कुत्ता, मेढ़िया, आदि (बिल में रहने वाले जन्तु) का शरत्काल में पानी से उत्पन्न होने वाले पक्षी बगला आदि, गाय और क्रौञ्च पक्षी का, श्रावण मास में हाथी और चातक का ग्रहण नहीं करना चाहिए ॥ २७ ॥

व्याघ्रर्क्षवानरद्वीपिमहिषाः सबिलेशयाः ।
हेमन्ते निष्फला ज्ञेया बालाः सर्वे भिमानुपाः ॥ २८ ॥

हेमन्त में बाघ, भालू, बन्दर, चीता, भैंसा, साँप और मनुष्य को छोड़कर सब शिशु निष्फल होते हैं। यहाँ पर पराशर—

अथ शकुनेषु कोकिलमयूरजीवञ्जीवकप्रियपुत्रराजपुत्रीगोदापुत्रशतपत्रदात्यूहमदनसारिकावर्णामूकोपष्टिमहापुच्छकमयकदुण्डिमाणवकवायसकुक्कुटवकोवकोशनाह्वप्लवकचित्रकपोतपुष्परयोद्धूरयादीनां वसन्तो मदनकालः। शतपत्रोत्क्रोशभृङ्गराजमयूरकोकिलवकवलाहकाप्लवचक्रधन्वनचातकसारङ्गानां वर्षाः। चकोरकादम्बमदनसारिकाकीरपुष्करचातकहंसचक्रवाकसारसकुररक्रौञ्चकारण्डवभ्रमराणां शरत्। श्येनकुररक्रौञ्चसारसादीनां हेमन्ते शिशिरे एवमादयः शकुनानां मदकालाश्च। मृगाणां पुनः पुरुषाणां च शिवाशशजम्बूकश्वखरवानरमार्जारनकुलगजगवयसिंहव्याघ्रकूर्मवराहादीनां प्रायः सर्वेषां मदकालश्च विशेषतश्च सारसखरसिंहव्याघ्रादीनां ग्रीष्मे। हरिणगजवृषभादीनां प्रावृट्। श्वभल्लमहिषगवयसमरचमराणां शरत्। गोगवयवृषादीनां हेमन्तः शिशिर इति ॥ २८ ॥

द्वादश विभक्त दिशाओं का विभाग—

ऐन्द्रानलदिशोर्मध्ये त्रिभागेषु व्यवस्थिताः।
कोशाध्यक्षानलाजीवितपोयुक्ताः प्रदक्षिणम् ॥ २९ ॥

पूर्व और अग्निकोण के अन्तर्गत प्रदेश के त्रिभाग में प्रदक्षिण क्रम से कोशाध्यक्ष, अग्निजीवी, तपस्वी ये तीन स्थित हैं ॥ २९ ॥

दिशाओं का विभाग—

शिल्पी भिक्षुर्विवस्त्रा स्त्री याम्यानलदिगन्तरे।
परतश्चापि मातङ्गगोपधर्मसमाश्रयाः ॥ ३० ॥

दक्षिण और अग्निकोण के अन्तर्गत प्रदेश के त्रिभाग में क्रम से कारीगर, भिक्षुक, नङ्गी स्त्री ये तीन स्थित हैं। दक्षिण और नैर्ऋत्य कोण के अन्तर्गत प्रदेश के त्रिभाग में क्रम से हाथी, गोप, धार्मिक लोग ये तीन स्थित हैं ॥ ३० ॥

नैर्ऋतीवारुणीमध्ये प्रमदासूतितस्कराः।
शौण्डिकः शाकुनी हिंस्रो वायव्यापश्चिमान्तरे ॥ ३१ ॥

पश्चिम और नैर्ऋत्य कोण के अन्तर्गत प्रदेश के त्रिभाग में क्रम से स्त्री, प्रसूता स्त्री, चोर ये तीन स्थित हैं। वायव्य और पश्चिम दिशा के अन्तर्गत प्रदेश के त्रिभाग में कलाल, पक्षी को मारने वाले और हिंसा करने वाले ये तीन स्थित हैं ॥ ३१ ॥

विषघातकगोस्वामिकुहकज्ञास्ततः परम्।
धनवानीक्षणीकश्च मालाकारः परं ततः ॥ ३२ ॥

वायव्य और उत्तर दिशा के अन्तर्गत प्रदेश के त्रिभाग में क्रम से विष को नाश करने वाले; गोस्वामी ( गोमान् ), इन्द्रजाल विद्या जानने वाले ये स्थित हैं। उत्तर और ईशान कोण के अन्तर्गत प्रदेश के त्रिभाग में धनी, दैवज्ञ, माली ये तीन स्थित हैं ॥ ३२ ॥

दिशाओं का भेद—

वैष्णवश्चरकश्चैव वाजिनां रक्षणे रतः।
द्वात्रिंशदेवं भेदाः स्युः पूर्वदिग्भिः सहोदिताः ॥ ३३ ॥

९३, ९४ वृ० सं०

ईशान कोण और पूर्व दिशा के अन्तर्गत प्रदेश के त्रिभाग में क्रम से वैष्णव, चरक, सहीस ये तीन स्थित हैं। इस तरह पूर्व आदि आठ दिशाओं के बत्तीस भेद होते हैं ॥३३॥

आठ दिशाओं के अधिपति—

राजा कुमारो नेता च दूतः श्रेष्ठी चरो द्विजः ।
गजाध्यक्षश्च पूर्वाद्याः क्षत्रियाद्याश्चतुर्दिशम् ॥ ३४ ॥

पूर्व आदि आठ दिशाओं के प्रदक्षिण क्रम से राजा, कुमार, सेनापति, दूत, सेठ, गुप्तचर, ब्राह्मण, गजाध्यक्ष ये आठ तथा पूर्व आदि चार दिशाओं के क्षत्रिय आदि ( क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, ब्राह्मण ) ये चार अधिपति हैं ॥ ३४ ॥

यात्रा का विचार—

गच्छतस्तिष्ठतो वापि दिशि यस्यां व्यवस्थितः ।
विरौति शकुनो वाच्यस्तद्दिग्जेन समागमः ॥ ३५ ॥

यात्रा में गमन करते हुए, या एक स्थान पर स्थित पुरुष के जिस दिशा में स्थित होकर शकुन शब्द करे उस दिशा में स्थित प्राणी के साथ समागम कहना चाहिये। जैसे पूर्व और आग्नेय कोण के प्रथम त्रिभाग में शकुन हो तो कोशाध्यक्ष, द्वितीय में हो तो अग्निजीवी, तृतीय त्रिभाग में शकुन तापस इत्यादि के साथ समागम कहना चाहिये॥३५॥

शुभाशुभ शब्दों का ज्ञान—

भिन्नभैरवदीनार्त्तपरुषक्षामजर्जराः ।
स्वना नेष्टाः शुभाः शान्तहृष्टप्रकृतिपूरिताः ॥ ३६ ॥

विषम, भयङ्कर, दीन, जर्जर ( फूटते हुए भाण्ड से उत्पन्न ) ये सब शब्द शुभ नहीं होते। अर्काभिमुख होकर, मधुर स्वर से और हर्षपूर्वक किये हुए सब शब्द शुभ होते हैं।

यात्रा करने वाले के वामभागगत शुभ शकुन—

शिवा श्यामा रला छुच्छुः पिङ्गला गृहगोधिका ।
सूकरी परपुष्टा च पुन्नामानश्च वामतः ॥ ३७ ॥

सियार, पोतकी, कलहकारिका, छछुन्दर, चटकचेटिका, पक्षी, सूअर, कोयल, पुरुषसंज्ञक जन्तु ये सब गमन करने वाले के बायीं तरफ शुभ होते हैं। कहा भी है—

छुच्छुन्दरी सूकरिका शिवा च श्यामा रला पिङ्गलिकाऽन्यपुष्टा ।
शस्ता प्रयाणे गृहगोधिका च पुंसंज्ञिता ये च पतत्रिणः स्युः ॥ ३७ ॥

यात्रा करने वाले के दक्षिणभागगत शुभ शकुन—

स्त्रीसञ्ज्ञा भासभषककपिश्रीकर्णछिक्कराः ।
शिखिश्रीकण्ठपिप्पीकरुरुश्येनाश्च दक्षिणाः ॥ ३८ ॥

भासपक्षी, भषक, वानर, श्रीकर्ण पक्षी, छिक्कर ( मृग जाति ), बाज, स्त्रीसंज्ञक जन्तु ये सब गमन करने वाले के दक्षिण भागगत शुभ होते हैं ॥ ३८ ॥ यहाँ पर पराशर—

तेषां शिवागोधाकालकारासुपुत्रीभरद्वाजबलाकापोतकीसूकरिकापिप्पीकाच्युतचिप्पमयूरपिण्डीकपिङ्गलाद्याः स्त्रीसंज्ञा दोषा पुन्नामानः ॥ कहा भी है—

श्येनो रुरुः पूर्णकूटः कपिश्च श्रीकर्णच्छिक्करकपिप्पिकाद्याः ।
स्त्रीसंज्ञिता ये च शिखिद्विपौ च याने हिता दक्षिणभागसंस्थाः ॥ ३८ ॥

वाम दक्षिण भागगत शुभाशुभ फल—

क्ष्वेडास्फोटितपुण्याहगीतशङ्खाम्बुनिःस्वनाः ।
स तूर्याध्ययनाः पुंवत् स्त्रीवदन्या गिरः शुभाः ॥ ३९ ॥

क्ष्वेड (मुख का शब्द), आस्फोट (हाथों का शब्द), पुण्याह शब्द, शंख का शब्द, जल का शब्द, तुरही का शब्द, वेदध्वनि ये सब पुरुष की तरह (वामभागस्थित) शुभ होते हैं। तथा अन्य माङ्गलिक शब्द स्त्रीवत् (दक्षिण भाग स्थित) शुभ होते हैं। कहा भी है—

आक्ष्वेडितास्फोटितशङ्खतूर्यपुण्याहगीतध्वनिगीतशब्दाः ।
वामाः प्रशस्ताः शुभदा नराणामाक्रन्दितो दक्षिणतः परेषाम् ॥ ३९ ॥

ग्राम स्वरों का शुभाशुभ फल—

ग्रामौ मध्यमषड्जौ तु गान्धारश्चेति शोभनाः ।
षड्जमध्यमगान्धारा ऋषभश्च स्वरा हिताः ॥ ४० ॥

यात्रा में मध्यम, षड्ज, गान्धार ये तीनों स्वर शुभ और षड्ज, मध्यम, गान्धार, ऋषभ ये चार स्वर हितकारी होते हैं। कहा भी है—

गान्धारषड्जर्षभमध्यमाश्च याने स्वराः शुभकरा न तु ये ऽवशेषाः ।
ग्रामौ शुभावपि हि मध्यमषड्जसञ्ज्ञौ गान्धारगीतमपि भद्रमुशन्ति देवाः ॥ ४० ॥

अन्य शुभाशुभ शकुन—

स्वकीर्तनदृष्टेषु भारद्वाजाजबर्हिणः ।
धन्या नकुलचाषौ च सरटः पापदोऽग्रतः ॥ ४१ ॥

भारद्वाज, बकरा, मयूर इनका शब्द, नामकीर्तन और देखना धन्य है। तथा नेवला, चाष और सरट इनका आगे में आना अशुभ है ॥ ४१ ॥

जाहकाहिशशक्रोडगोधानां कीर्त्तनं शुभम् ।
रुतं सन्दर्शनं नेष्टं प्रतीपं वानरर्क्षयोः ॥ ४२ ॥

यात्रा समय में जाहक, सर्प, खरगोश, सूअर, गोह इनका नाम लेना शुभकारी है। इससे उल्टा वानर तथा भालू का फल होता है। अर्थात् यात्रा-समय में वानर तथा भालू का नाम लेना अशुभ तथा शब्द और दर्शन शुभ है। कहा भी है—

भारद्वाजाजबर्हिचाषनकुलाः संकीर्त्तनाद्दर्शनात् ।
क्रोशन्तश्च शुभप्रदा न सरटो दृष्टः शिवाय क्वचित् ॥
गोधासूकरजाहकाहिशशकाः पापा रुतालोकने ।
धन्यं कीर्तनमृक्षवानरकुलं तद्व्यस्तयाऽशोभनम् ॥ ४२ ॥

ओजाः प्रदक्षिणं शस्ता मृगाः सनकुलाण्डजाः ।
चाषः सनकुलो वामो भृगुराहापराह्णतः ॥ ४३ ॥

विषम संख्यक (१, ३, ५, ७ आदि) मृग, नकुल और अण्डज प्राणी वाम पार्श्व से आगे आकर दक्षिण पार्श्व में आ जायँ तथा नकुल के साथ चाष पक्षी दक्षिण पार्श्व से आकर वाम पार्श्व में आ जायँ तो शुभ होते हैं। भृगु का मत है कि ये सब अपराह्ण में शुभकारी होते हैं, पूर्वाह्ण में नहीं ॥ ४३ ॥

छिक्करः कूटपूरी च पिरिली चाह्नि दक्षिणाः ।
अपसव्याः सदा शस्ता दंष्ट्रिणः सविलेशयाः ॥ ४४ ॥

दिन में सियार, करायिका और पिरली पक्षी दक्षिण भाग में शुभ होते हैं। तथा दंष्ट्री ( सूअर आदि ) और बिल में रहने वाले प्राणी वाम भाग में शुभ होते हैं ॥ ४४ ॥

दिशा के वश शकुन का शुभाशुभ फल—

श्रेष्ठे हयसिते प्राच्यां शवमांसे च दक्षिणे ।
कन्यकादधिनी पश्चादुदग्गोविप्रसाधवः ॥ ४५ ॥

पूर्व में घोड़ा और सफेद वस्तु, दक्षिण में शव और मांस, पश्चिम में कन्या और दही तथा उत्तर में गाय, ब्राह्मण और सज्जन पुरुष श्रेष्ठ हैं। कहा भी है—

द्रव्याणि श्वेतानि तुरङ्गमश्च पूर्वेण याम्येन शवः समांसम् ।
पश्चात् कुमारी दधि चातिशस्तं सौम्येन गोब्राह्मणसाधवश्च ॥ ४५ ॥

दिशा के वश शकुन का अशुभ फल—

जालश्वचरणौ नेष्टौ प्राग्याम्यौ शस्त्रघातकौ ।
पश्चादासवषण्ढौ च खलासनहलान्युदक् ॥ ४६ ॥

पूर्व में जाल के साथ चलने वाले और कुत्ते के साथ चलने वाले, दक्षिण में शस्त्र और वधिक, पश्चिम में आसव ( मद्य आदि ) और नपुंसक तथा उत्तर में आसन और हल अशुभ हैं।

कहा भी है—

जालकरश्वकरौ न शुभौ प्राक् घातकशस्त्रकरौ यमदिक्स्थौ ।
षण्ढकमद्यकरावपि पश्चादासनशीरखलैः सह चोदक् ॥ ४६ ॥

कर्म आदि में शकुनों की विशेषता—

कर्मसङ्गमयुद्धेषु प्रवेशे नष्टमार्गणे ।
यानव्यस्तगता ग्राह्या विशेषश्चात्र वक्ष्यते ॥ ४७ ॥

कर्म ( जो करते हैं ), सङ्गम ( किसी वृद्ध आदि के साथ सयोग ) युद्ध, प्रवेश ( गृह प्रवेश आदि ) और नष्ट द्रव्य के अन्वेषण में यात्रा में कथित प्रदेश से विरुद्ध प्रदेश में स्थित शकुन शुभ होता है। जैसे यात्रा में जो दक्षिण में शुभ हैं वे यहाँ पर वाम में, यात्रा में जो वाम में शुभ हैं वे यहाँ पर दक्षिण में, यात्रा में जो आगे में शुभ हैं वे यहाँ पर पीछे में, यात्रा में जो पीछे में शुभ हैं वे यहाँ पर आगे में, यात्रा में जो पूर्व दिशा में शुभ हैं वे यहाँ पर पश्चिम में, यात्रा में जो पश्चिम में शुभ हैं वे यहाँ पर पूर्व में, यात्रा में जो दक्षिण में शुभ हैं वे यहाँ पर उत्तर में और यात्रा में जो उत्तर में शुभ हैं वे यहाँ पर दक्षिण में शुभ होते हैं।

कहा भी है—

नष्टावलोकनसमागमयुद्धकर्मवेश्मप्रवेशमनुजेश्वरदर्शनेषु ।
यानप्रतीपविधिना शुभदा भवन्ति— ॥ ४७ ॥

यहाँ पर विशेष—

दिवा प्रस्थानवद्ग्राह्याः कुरङ्गरुरुवानराः ।
अह्नश्च प्रथमे भागे चापतञ्जुलकुक्कुटाः ॥ ४८ ॥

पश्चिमे शर्वरीभागे नप्तृकोलूकपिङ्गलाः ।
सर्व एव विपर्यस्ता ग्राह्याः सार्थेषु योपिताम् ॥ ४९ ॥

दिन में पूर्वोक्त कर्म आदि करना हो तो वहां पर कुरङ्ग, रुरु (मृगजाति) और वानर को, पूर्वाह्न में चाप, वञ्जुल और मुर्गा को तथा रात्रि के अन्त भाग में नप्तृक, उल्लू और पिङ्गला को यात्रा की तरह ग्रहण करना चाहिये। किन्तु स्त्रियों के लिये पूर्वोक्त सब शकुन उल्टा ग्रहण करना चाहिये ॥ ४८-४९ ॥

नृपसन्दर्शने ग्राह्यः प्रवेशेऽपि प्रयाणवत् ।
गिर्यरण्यप्रवेशेषु नदीनां चावगाहने ॥ ५० ॥
वामदक्षिणगौ शस्तौ यौ तु तावग्रपृष्ठगौ ।

यात्रा में जो वाम और दक्षिण गत शकुन शुभ हैं वे राजा के दर्शन, गृहप्रवेश आदि, पर्वत प्रवेश, वन प्रवेश और नदी के पार होने में क्रम से आगे और पीछे में शुभ होते हैं। जैसे—यात्रा में जो वाम में शुभ हैं वे यहां पर आगे में और यात्रा में जो दक्षिण में शुभ हैं वे यहां पर पीछे में शुभ होते हैं। कहा भी है—

केचिन्नृपसंगमनमन्नृपदर्शनेषु—इति ॥ ५०-५०½ ॥

क्रियादीप्तौ विनाशाय यातुः परिघसञ्ज्ञितौ ॥ ५१ ॥
तावेव तु यथाभागं प्रशान्तरुतचेष्टितौ ।
शकुनौ शकुनद्वारसञ्ज्ञितावर्थसिद्धये ॥ ५२ ॥

क्रिया दीप्ति में गमन करने वाले के दोनों पार्श्व में शकुन दिखाई दे तो परिघ सञ्ज्ञक शकुन होता है, परिघ संज्ञक शकुन होने पर गमन करने वाले का नाश होता है। किन्तु वे दोनों शकुन यथाभाग (दक्षिण भाग वाले दक्षिण भाग में और वाम भाग वाले वाम भाग में) स्थित होकर शान्ति पूर्वक शब्द करें तो शकुन द्वार संज्ञक होते हैं। इनमें गमन करने वाले के अभीष्ट अर्थ की सिद्धि होती है ॥ ५१-५२ ॥

मतान्तर से शकुन द्वार का लक्षण—

केचित्तु शकुनद्वारमिच्छन्त्युभयतः स्थितैः ।
शकुनैरेकजातीयैः शान्तचेष्टाविराविभिः ॥ ५३ ॥

किसी का मत है कि एक जाति वाले, शान्त चेष्टा से शब्द करने वाले, दोनों पार्श्व में स्थित शकुनों से शकुन द्वार सञ्ज्ञक शकुन बनता है। यहां पर नन्दि—

एकयोन्युद्भवैः शान्तैः शान्तचेष्टैर्व्यवस्थितैः। यथाभागगतैस्तैश्च शकुनद्वारमिष्यते ॥ ५३ ॥

विरोधसंज्ञक शकुन—

विसर्जयति यद्येक एकश्च प्रतिषेधति ।
स विरोधोऽशुभो यातुर्ग्राह्यो वा बलवत्तरः ॥ ५४ ॥

यदि यात्रा समय एक शकुन यात्रा करने को आज्ञा दे और दूसरा निषेध करे तो वह विरोध सञ्ज्ञक शकुन अशुभ फल देने वाला होता है। अथवा उन दोनों में जो बली हो उसको ग्रहण करना चाहिये ॥ ५४ ॥

विरोधी शकुन का फल—

पूर्वं प्रावेशिको भूत्वा पुनः प्रास्थानिको भवेत् ।
सुखेन सिद्धिमाचष्टे प्रवेशे तद्विपर्ययात् ॥ ५५ ॥

यदि यात्राकाल में पहले प्रवेशकालिक शकुन होकर बाद में यात्रा कालिक शकुन हो तो सुख पूर्वक कार्य की सिद्धि होती है। तथा गृह प्रवेश आदि काल में इसका उलटा (पहले यात्रा कालिक शकुन होकर बाद में प्रवेश कालिक शकुन) हो तो सुख पूर्वक कार्य की सिद्धि होती है ॥ ५५ ॥

विसर्ज्य शकुनः पूर्वं स एव निरुणद्धि चेत् ।
प्राह यातुररेर्मृत्युं डमरं रोगमेव वा ॥ ५६ ॥

जो शकुन पहले शुभ चेष्टा करके बाद में यात्रा का निषेध करे तो शत्रु द्वारा गमन करने वाले की मृत्यु, शस्त्र कलह या रोग को सूचित करता है ॥ ५६ ॥

भयप्रदायक शकुन—

अपसव्यास्तु शकुना दीप्ता भयनिवेदिनः ।
आरम्भे शकुनो दीप्तो वर्षान्तस्तद्भयङ्करः ॥ ५७ ॥

दीप्त दिशा में स्थित होकर बाईं तरफ शकुन हो तो भय को सूचित करता है। तथा कार्य के प्रारम्भ में ही दीप्त शकुन दिखाई दे तो एक वर्ष तक उस कार्य में भय करता है ॥

चेष्टा दीप्त का फल—

तिथिवाय्वर्कभस्थानचेष्टा दीप्ता यथाक्रमम् ।
धनसैन्यबलाङ्गेष्टकर्मणां स्युर्भयङ्कराः ॥ ५८ ॥

तिथि, वायु, नक्षत्र, सूर्य, स्थान और चेष्टा दीप्त हो तो क्रम से धन, सैन्य, बल, अङ्ग, इष्ट और कर्म के लिये भयकारी होते हैं ॥ ५८ ॥

मेघ ध्वनि आदि से दीप्त शकुन का फल—

जीमूतध्वनिदीप्तेषु भयं भवति मारुतात् ।
उभयोः सन्ध्ययोर्दीप्ताः शस्त्रोद्भवभयङ्कराः ॥ ५९ ॥

मेघ की ध्वनि से दीप्त शकुन वायु से भय और दोनों सन्ध्याओं में दीप्त शकुन शस्त्र से उत्पन्न भय को करता है ॥ ५९ ॥

चिता आदि पर स्थित शकुन का फल—

चितिकेशकपालेषु मृत्युबन्धवधप्रदाः ।
कण्टकीकाष्ठभस्मस्थाः कलहायासदुःखदाः ॥ ६० ॥
अप्रसिद्धिं भयं वापि निःसाराश्मव्यवस्थिताः ।
कुर्वन्ति शकुना दीप्ताः शान्ता याप्यफलास्तु ते ॥ ६१ ॥

यदि शकुन चिता, केश और कपाल पर बैठे हों तो क्रम से मृत्यु, बन्धन और वध को करने वाले होते हैं। तथा कंटिदार वृक्ष, काष्ठ और भस्म पर बैठे हों तो क्रम से कलह, उपद्रव और दुःख देने वाले होते हैं। यदि शकुन निस्सार वस्तु पर बैठे हों तो कार्य की

असिद्धि और पत्थर पर बैठे हों तो भय करते हैं। ये सब दीप्त शकुनों के फल हैं। शान्त शकुन,बहुत कम अशुभ फल देते हैं॥ ६०-६१॥

पुरीषोत्सर्ग आदि करते हुये शकुन का फल—

असिद्धिसिद्धिदौ ज्ञेयौ निर्हाराहारकारिणौ।

स्थानाद्रुवन् व्रजेद्यात्रां शंसते त्वन्यथागमम्॥ ६२॥

टट्टी करने वाले और भोजन करने वाले शकुन क्रम से कार्य की असिद्धि और सिद्धि करने वाले होते हैं। यदि शब्द करते हुये शकुन अपने स्थान से चले जाँय तो गमन और पुनः अपने स्थान पर आकर बैठ जाँय तो किसी के आगमन को सूचित करते हैं॥ ६२॥

स्वर दीप्त आदि शकुन का फल—

कलहः स्वरदीप्तेषु स्थानदीप्तेषु विग्रहः।

उच्चमादौ स्वरं कृत्वा नीचं पश्चाच्च दोषकृत्॥ ६३॥

स्वर दीप्त शकुन में कलह, स्थान दीप्त में विग्रह और पहले जोर से शब्द करके बाद में मन्द हो जाय तो दोष करने वाले होते हैं॥ ६३॥

सप्ताह आदि तक शब्दायमान शकुन का फल—

एकस्थाने रुवन् दीप्तः सप्ताहाद् ग्रामघातकः।

पुरदेशनरेन्द्राणामृत्वयनवत्सरात्॥ ६४॥

यदि एक स्थान पर स्थित शकुन दीप्त होकर सात दिन तक शब्द करता रहे तो गांव का नाश, दो मास तक शब्द करता रहे तो पुर का घात, तीन मास तक शब्द करता रहे तो देश का घात और एक वर्ष तक शब्द करता रहे तो राजा का घात करता है॥ ६४॥

दुर्भिक्षकारी शकुन—

सर्वे दुर्भिक्षकर्तारः स्वजातिपिशिताशिनः।

सर्पमूषकमार्जारपृथुलोमविवर्जिताः॥ ६५॥

सर्प, चूहा, बिल्ली और मछली के अतिरिक्त कोई शकुन यदि अपनी जाति का मांस भक्षण करने लगे तो दुर्भिक्षकारी होते हैं। कहा भी है—

विहाय सर्पाखुबिडालमत्स्यान् स्वजातिमांसान्युपभुञ्जते वा। व्रजन्ति वा मैथुनमन्यजात्यामिति॥

भिन्न जाति के साथ मैथुन का फल—

परयोनिषु गच्छन्तो मैथुनं देशनाशनाः।

अन्यत्र वेसरोत्पत्तेर्नृणां चाजातिमैथुनात्॥ ६६॥

खच्चर की उत्पत्ति को (घोड़े के साथ गदहे के मैथुन से खच्चर की उत्पत्ति होती है उसको) तथा मनुष्यों के अजाति मैथुन को छोड़कर कोई शकुन अन्य जाति के साथ मैथुन करे तो देश का नाश होता है॥ ६६॥

पाद आदि पर आया हुआ शकुन का फल—

बन्धघातभयानि स्युः पादोरुमस्तकान्तिगैः।

शस्त्रापःपिशितान्नाद्यैर्दोषवत्पक्षतग्रहाः॥ ६७॥

पाद, उरु और शिर के निकट होकर शकुन चला जाय तो क्रम से बन्धन, घात और भय को करता है। घास खाता हुआ शकुन दिखाई दे तो दोष उत्पन्न करने वाला, जल पीता हुआ दिखाई दे तो वर्षा, मांस खाता हुआ दिखाई दे तो अद्भुत और अन्न खाता हुआ शकुन दिखाई दे तो किसी बन्धु से समागम करता है ॥ ६७ ॥

शकुन के वश आगन्तुक का लक्षण—

क्रूरोग्रदोषदुष्टैश्च प्रधाननृपवञ्चकैः।

चिरकालेन दीप्ताद्यास्त्वागमो दिक्षु तन्नृणाम् ॥ ६८ ॥

दीप्त दिशा में स्थित शकुन क्रूर के साथ किसी पुरुष का आगमन, धूमित दिशा में स्थित शकुन उग्र के साथ किसी पुरुष का आगमन, शान्त दिशा में स्थित शकुन दोष युक्त पुरुष के साथ किसी पुरुष का आगमन, इसके बाद दुष्ट पुरुष के साथ, इसके बाद प्रधान पुरुष के साथ, इसके बाद राजा के साथ, इसके बाद वञ्चक के साथ और इसके बाद अङ्गारित दिशा में स्थित शकुन बहुत देर के बाद किसी पुरुष के आगमन को सूचित करता है ॥ ६८ ॥

भक्ष्य द्रव्य के साथ शकुन का फल—

सद्रव्यो बलवांश्च स्यात् सद्रव्यस्यागमो भवेत्।

द्युतिमान् विनतप्रेक्षी सौम्यो दारुणवृत्तकृत् ॥ ६९ ॥

जिस दिन किसी भक्ष्य द्रव्य के साथ बली शकुन दिखाई दे उस दिन द्रव्य का लाभ होता है। यदि दीप्ति युत और अधोमुख दृष्टि वाला शुभ शकुन भी दिखाई दे तो भयानक वृत्तान्त को सूचित करता है ॥ ६९ ॥

विदिशा में स्थित शकुन के वश फल—

विदिक्स्थः शकुनो दीप्तो वामस्थेनानुवाशितः।

स्त्रियाः सङ्ग्रहणं प्राह तद्दिगाख्यातयोनितः ॥ ७० ॥

यदि विदिशा में स्थित दीप्त शकुन वाम भाग में स्थित अन्य शकुन के द्वारा शब्द करे तो उस दिशा में उक्त पुरुष के द्वारा किसी स्त्री का संयोग सूचित करता है ॥ ७० ॥

शान्त और दीप्त के सम्बन्ध से फल—

शान्तः पञ्चमदीप्तेन विरुतो विजयावहः।

दिग्नरागमकारी वा दोषकृच्चद्विपर्यये ॥ ७१ ॥

शान्त शकुन अपने से पांचवीं दीप्त दिशा में स्थित दीप्त शकुन द्वारा शब्दायमान हो तो उस दिशा में स्थित पुरुष का आगमन करता है। उससे विपरीत (दीप्त शकुन अपने से पांचवीं शान्त दिशा में स्थित शान्त शकुन द्वारा शब्दायमान) हो तो दोष करने वाला होता है ॥ ७१ ॥

मध्यस्थ शकुन के द्वारा फल—

वामसव्यगतो मध्यः प्राह स्वपरयोर्भयम्।

मरणं कथयन्त्येते सर्वे समविराविणः ॥ ७२ ॥

मध्य स्थित शकुन वाम पार्श्व गत शकुन के द्वारा शब्दायमान हो तो आत्मीय जनों से और दक्षिण पार्श्व गत शकुन के द्वारा शब्दायमान हो तो शत्रुओं से भय करता है। तथा वे सब समकाल में बराबर शब्द करें तो मरण को सूचित करते हैं ॥७२॥

वृक्षाग्र आदि पर स्थित शकुन का फल—

वृक्षाग्रमध्यमूलेषु गजाश्वरथिकागमः।
दीर्घाब्जसुषिताग्रेषु नरनौशिबिकागमः ॥ ७३ ॥

यदि वृक्षाग्र पर शकुन बैठा हो तो गजारूढ मनुष्य का, वृक्ष के मध्य में शकुन बैठा हो तो अश्वारूढ मनुष्य का और वृक्ष के मूल में शकुन बैठा हो तो रथारूढ मनुष्य का आगमन सूचित करता है। यदि लम्बी वस्तु पर शकुन बैठा हो तो नरारूढ मनुष्य का, कमल पुष्प पर बैठा हो तो नाव का और छिन्नाग्र वाले वस्तु पर बैठा हो तो पालकी का आगमन सूचित करता है ॥ ७३ ॥

पर्वतादि पर स्थित शकुन का फल—

शकटेनोन्नतस्थे वा छायास्थे छत्रसंयुते।
एकत्रिपञ्चसप्ताहात् पूर्वाद्यासन्तरासु च ॥ ७४ ॥

किसी उच्च प्रदेश (पर्वत आदि) पर शकुन बैठा हो तो शकटारूढ मनुष्य का और छाया में शकुन बैठा हो तो छत्र संयुत पुरुष का आगमन सूचित करता है। पूर्व आदि दिशा और आग्नेय आदि विदिशा में पूर्वोक्त शकुन बैठे हों तो क्रम से एक, तीन, पाँच और सात रोज में शुभाशुभ फल देते हैं। जैसे पूर्व दिशा में शकुन बैठे हों तो एक दिन में, दक्षिण दिशा में बैठे हों तो तीन दिन में, पश्चिम दिशा में बैठे हों तो पाँच दिन में तथा उत्तर दिशा में बैठे हों तो सात दिन में शुभाशुभ फल देते हैं। एवं आग्नेय कोण में शकुन बैठे हों तो एक दिन में, नैर्ऋत्य कोण में बैठे हों तो तीन दिन में, वायव्य कोण में बैठे हों तो पाँच दिन में और ईशान कोण में शकुन बैठे हों तो सात दिन में शुभाशुभ फल देते हैं ॥ ७४ ॥

यहाँ पर विशेष—

सुरपतिहुतवहयमनिर्ऋतिवरुणपवनेन्दुशङ्कराः क्रमशः।
प्राच्यादीनां पतयो दिशः पुमांसोऽङ्गना विदिशः ॥ ७५ ॥

इन्द्र, अग्नि, यम, राक्षस, वरुण, वायु, चन्द्रमा, शिव ये क्रम से पूर्व आदि आठ दिशाओं के स्वामी हैं। उनमें पूर्व आदि दिशा पुरुष संज्ञक और आग्नेय आदि विदिशा स्त्रीसंज्ञक हैं ॥ ७५ ॥

यहाँ पर पराशर—

वर्णानां ब्राह्मणादीनामुत्तरादिदिशः स्मृताः। ऐशान्याद्याश्च विदिशस्ताः स्त्रीणां परिकीर्तिताः ॥

लेख का परिज्ञान—

तरुतालीविदलाम्बरसलिलजशरचर्मपट्टलेखाः स्युः।
द्वात्रिंशत्प्रविभक्ते दिक्चक्रे तेषु कार्याणि ॥ ७६ ॥

अग्रिम अध्याय के 'नैर्ऋत्यां स्त्रीलाभस्तुरगालङ्कारदूतलेखाप्तिः' इत्यादि आठवें श्लोक में लेख की प्राप्ति कहा है वहाँ उस लेख की प्राप्ति किस तरह के पत्र पर होती है उसको यहाँ पर स्पष्ट कर रहे हैं। पूर्व दिशा में शकुन हो तो वृक्ष के त्वचा या पत्ते पर, आग्नेय

कोण में शकुन हो तो साल वृक्ष के पत्ते पर, दक्षिण कोण में शकुन हो तो खण्डित पत्ते पर, नैर्ऋत्य कोण में शकुन हो तो वस्त्र पर, पश्चिम में शकुन हो तो कमल के पत्ते पर, वायव्य कोण में शकुन हो तो काष्ठ पर, उत्तर कोण में शकुन हो तो चमड़े पर और ईशान कोण में शकुन हो तो पट्ट पर लेख की प्राप्ति होती है। बत्तीस भाग किये हुये दिक्चक्र में जो शकुन कहे गये हैं और जो आगे कहेंगे वे सब अपने २ स्थान में होते हैं॥

सयोग स्थान—

व्यायामशिखिनिकूजितकलहाम्भोनिगडमन्त्रगोशब्दाः।
वर्णास्तु रक्तपीतककृष्णसिताः कोणगा मिश्राः ॥ ७७ ॥

पूर्व आदि दिशाओं में दृष्ट शकुन का शुभाशुभ फल किस देश में होगा उसको स्पष्ट करते हैं। पूर्व दिशा में दृष्ट शकुन का फल युद्धादि में, आग्नेय दिशा में दृष्ट शकुन का फल अग्नि के समीप में, दक्षिण दिशा में दृष्ट शकुन का फल किसी प्रकार के शब्द युत देश में, नैर्ऋत्य कोण में दृष्ट शकुन का फल लड़ाई के स्थान में, पश्चिम दिशा में दृष्ट शकुन का फल जल स्थान में, वायव्य कोण में दृष्ट शकुन का फल बन्धनादि प्रदेश में, उत्तर दिशा में दृष्ट शकुन का फल वेदध्वनि स्थान में और ईशान कोण में दृष्ट शकुन का फल गायों के शब्दों से युत स्थान में प्राप्त होता है। पूर्व में लाल, दक्षिण में पीला, पश्चिम में काला और उत्तर में सफेद वर्ण समझना चाहिये। तथा विदिशा में मिश्रित वर्ण होते हैं। जैसे—अग्नि कोण में रक्तपीत, नैर्ऋत्य कोण में पीतकृष्ण, वायव्य में कृष्णसित और ईशान कोण में सितरक्त वर्ण समझना चाहिये॥ ७७॥

अन्य शुभ शकुन में स्थान का निर्देश—

चिह्नं ध्वजो दग्धमथ श्मशानं दरी जलं पर्वतयज्ञघोषाः।
एतेषु संयोगभयानि विन्द्यादन्यानि वा स्थानविकल्पितानि ॥७८॥

पूर्व दिशा में शकुन हो तो ध्वज चिह्न विशिष्ट स्थान में, आग्नेय कोण में हो तो अग्नि दग्ध स्थान में, दक्षिण में हो तो श्मशान में, नैर्ऋत्य में हो तो गुहा में, पश्चिम में हो तो जलप्राय स्थान में, वायव्य कोण में हो तो पर्वत पर और उत्तर में शकुन हो तो यज्ञ में संयोग (शुभ शकुन में सयोग) तथा भय (अशुभ शकुन में भय) कहना चाहिये। अथवा शुभ शकुन सत्सूचित शुभ स्थान में अशुभ सत्सूचित कार्य अशुभ स्थान में होते हैं॥ ७८॥

अन्य प्रकार से स्थान का निर्देश—

स्त्रीणां विकल्पा बृहती कुमारी व्यङ्गा विगन्धा त्वथ नीलवस्त्रा।
कुस्त्री प्रदीर्घा विधवा च ताश्च संयोगचिन्तापरिवेदिकाः स्युः ॥७९॥

पूर्व में बड़ी, आग्नेय कोण में कुमारी, दक्षिण में अंग हीन, नैर्ऋत्य कोण में दुर्गन्धा, पश्चिम में नील वस्त्र वाली, वायव्य कोण में निन्दनीय, उत्तर में लम्बी और ईशान कोण में रण्डा स्त्री रहती है। विदिशा स्त्री संज्ञक है अतः कोई आचार्य ईशान कोण में लम्बी कुमारी, आग्नेय कोण में अंग हीन दुर्गन्धवाली, नैर्ऋत्य कोण में नील वस्त्र वाली निन्दनीय और वायव्य कोण में लम्बी विधवा स्त्री रहती है, ऐसा अर्थ करते हैं। प्रयोजन—पूर्व आदि दिशाओं में शुभ समागम होने पर उन स्त्रियों के साथ चिन्ता उत्पन्न कराती है, किसी वस्तु की चोरी होने पर चोर भी वही होती हैं॥ ७९॥

प्रश्नकालिक शकुन का विचार—

पृच्छासु रूप्यकनकातुरभामिनीनां मेषाव्ययानमखगोकुलसंश्रयासु ।
न्यग्रोधरक्ततरुरोध्रककीचकाख्याश्चूतद्रुमाः खदिरबिल्वनगार्जुनाश्च॥८०॥

प्रश्न काल में शकुन या प्रश्नकर्त्ता पूर्वदिशा में हो तो रजत, आग्नेय कोण में सुवर्ण, दक्षिण में पीडित, नैर्ऋत्य में स्त्री, पश्चिम में बकरा, वायव्य में सवारी, उत्तर में यज्ञ और ईशान कोण में शकुन या प्रश्नकर्त्ता हो तो गोकुल सम्बन्धी प्रश्न कहना चाहिये। पूर्व में वट, आग्नेय कोण में लालवृक्ष, दक्षिण में लोध, नैर्ऋत्य कोण में छिद्र सहित बाँस, पश्चिम में आम, वायव्य कोण में खैर, उत्तर में बेल और ईशान कोण में अर्जुन वृक्ष होता है। प्रयोजन—पूर्व आदि दिशा में स्थित शुभ शकुन हो तो पूर्वोक्त स्थानों में रजत आदि का लाभ और अशुभ हो तो हानि होती है ॥ ८० ॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां शाकुनाध्यायः षडशीतितमः ॥ ८६ ॥



## अथ अन्तरचक्रमध्यायः

द्वात्रिंशद्विभाग कृत दिक्चक्र के शान्त दिशा में स्थित शकुन का फल—

ऐन्द्र्यां दिशि शान्तायां विरुवन्नृपसंश्रितागमं वक्ति ।
शकुनः पूजालाभं मणिरत्नद्रव्यसम्प्राप्तिम् ॥ १ ॥

यदि पूर्व दिशा में स्थित शकुन चिल्लाय तो राजा के आश्रित पुरुष का आगमन तथा पूजा लाभार्थ मणि और रत्नों की प्राप्ति को सूचित करता है, यदि वह शकुन शुभ हो तब, यदि मध्यम हो तो मध्यम फल और अशुभ हो तो किञ्चित् शुभ फल करता है ॥ १ ॥

द्वितीय तथा तृतीय भाग स्थित शकुन का फल—

तदनन्तरदिशि कनकागमो भवेद्वाञ्छितार्थसिद्धिश्च ।
आयुधधनपूगफलागमस्तृतीये भवेद्भागे ॥ २ ॥

पूर्व दिशा के बाद प्रदक्षिण क्रम से द्वितीय भाग में स्थित शकुन चिल्लाय तो सोने की प्राप्ति और अभीष्ट अर्थ की सिद्धि होती है। यदि तृतीय भाग में स्थित शकुन चिल्लाय तो शस्त्र, धन और सुपारी की प्राप्ति होती है ॥ २ ॥

चतुर्थ भाग और आग्नेय कोण में स्थित शकुन का फल—

स्निग्धद्विजस्य सन्दर्शनं चतुर्थे तथाहिताग्नेश्च ।
कोणेऽनुजीविभिक्षुप्रदर्शनं कनकलोहाप्तिः ॥ ३ ॥

चतुर्थ भाग में स्थित शकुन चिल्लाय तो पवित्र ब्राह्मण और अग्निहोत्री का दर्शन होता है। आग्नेय कोण में स्थित शकुन चिल्लाय तो सुवर्ण और लोह ( शस्त्र ) की प्राप्ति तथा भिक्षुक का दर्शन होता है ॥ ३ ॥

दक्षिण दिशा के प्रथम तथा द्वितीय भाग में स्थित शकुन का फल—

याम्येनाद्ये नृपपुत्रदर्शनं सिद्धिरभिमतस्याप्तिः ।
परतस्त्रीधर्माप्तिः सर्षपयवलब्धिरप्युक्ता ॥ ४ ॥

दक्षिण दिशा के प्रथम भाग में स्थित शकुन चिल्लाय तो राजकुमार का दर्शन, कार्यों की सिद्धि और अभीष्ट वस्तु की प्राप्ति होती है। द्वितीय भाग में स्थित शकुन चिल्लाय तो स्त्री और धर्म की प्राप्ति तथा सरसों और जौ की भी प्राप्ति होती है ॥ ४ ॥

आग्नेय कोण से चतुर्थ भाग में स्थित शकुन का फल—

कोणाच्चतुर्थखण्डे लब्धिर्द्रव्यस्य पूर्वनष्टस्य ।
यद्वा तद्वा फलमपि यात्रायां प्राप्नुयाद्याता ॥ ५ ॥

आग्नेय कोण से चतुर्थ भाग में स्थित शकुन चिल्लाय तो पूर्व में नष्ट द्रव्य का लाभ होता है। गमन करने वाला गमन काल में जो कुछ फल होता है उसको जिस किसी प्रकार से प्राप्त करता है ॥ ५ ॥

दक्षिण भाग तथा उससे द्वितीय भाग में स्थित शकुन का फल—

यात्रासिद्धिः समदक्षिणेन शिखिमहिषकुक्कुटाप्तिश्च ।
याम्याद्द्वितीयभागे चारणसङ्गः शुभं प्रीतिः ॥ ६ ॥

दक्षिण भाग में स्थित शकुन चिल्लाय तो यात्रा की सिद्धि तथा मयूर, भैंस और मुर्गे की प्राप्ति होती है। दक्षिण भाग से द्वितीय भाग में स्थित शकुन चिल्लाय तो चारण ( नट, नर्तक ) के साथ संयोग तथा शुभ कार्य और धर्मादि की प्राप्ति होती है ॥ ६ ॥

तृतीय तथा चतुर्थ भाग में स्थित शकुन का फल—

ऊर्ध्वं सिद्धिः कैवर्तसङ्गमो मीनतित्तिराद्याप्तिः ।
प्रव्रजितदर्शनं तत्परे च पक्वान्नफललब्धिः ॥ ७ ॥

तृतीय भाग में स्थित शकुन चिल्लाय तो कार्यों की सिद्धि, कैवर्त का संयोग तथा मछली और तीतर की प्राप्ति होती है। चतुर्थ भाग में स्थित शकुन चिल्लाय तो सन्यासी का दर्शन तथा पक्वान्न और फल का लाभ होता है ॥ ७ ॥

नैर्ऋत्य कोण और उससे द्वितीय भाग में स्थित शकुन का फल—

नैर्ऋत्यां स्त्रीलाभस्तुरगालङ्कारदूतलेखाप्तिः ।
परतोऽस्य चर्मतच्छिल्पिदर्शनं चर्ममयलब्धिः ॥ ८ ॥

नैर्ऋत्य कोण में स्थित शकुन चिल्लाय तो स्त्री, घोड़ा, भूषण, दूत और लिखी हुई वस्तु की प्राप्ति होती है। नैर्ऋत्य कोण से द्वितीय भाग में स्थित शकुन चिल्लाय तो चर्मशिल्पी का दर्शन और चमड़े के बने हुये भाण्ड आदि का लाभ होता है ॥ ८ ॥

नैर्ऋत्य कोण से तृतीय तथा चतुर्थ भाग स्थित शकुन का फल—

वानरभिक्षुश्रवणावलोकनं नैर्ऋताद् तृतीयांशे ।
फलकुसुमदन्तघटितागमश्च कोणाच्चतुर्थांशे ॥ ९ ॥

नैर्ऋत्य कोण से तृतीय भाग में स्थित शकुन चिल्लाय तो वानर, भिक्षुक और बौद्ध संन्यासी का दर्शन होता है। नैर्ऋत्य कोण से चतुर्थ भाग में स्थित शकुन चिल्लाय तो फल, पुष्प तथा दाँत से बनी हुई वस्तु की प्राप्ति होती है ॥ ९ ॥

पश्चिम दिशा तथा उससे द्वितीय भाग में स्थित शकुन का फल—

वारुण्यामर्णवजातरत्नवैदूर्यमणिमयप्राप्तिः ।
परतोऽतः शबरव्याधचौरसङ्गः पिशितलब्धिः ॥ १० ॥

पश्चिम दिशा में स्थित शकुन चिल्लाय तो समुद्र से उत्पन्न रत्न, वैदूर्य मणि और रत्नों से बनाये हुये भाण्डों की प्राप्ति होती है। पश्चिम दिशा से द्वितीय भाग में स्थित शकुन चिल्लाय तो भील, व्याधा और चोरों का संग तथा मांस का लाभ होता है ॥ १० ॥

पश्चिम दिशा से तृतीय और चतुर्थ भाग में स्थित शकुन का फल—

परतोऽपि दर्शनं वातरोगिणां चन्दनागुरुप्राप्तिः ।
आयुधपुस्तकलब्धिस्तद्वृत्तिसमागमश्चोर्ध्वम् ॥ ११ ॥

पश्चिम दिशा से तृतीय भाग में स्थित शकुन चिल्लाय तो वात रोगियों का दर्शन तथा चन्दन और अगर की प्राप्ति होती है। पश्चिम दिशा से चतुर्थ भाग में स्थित शकुन चिल्लाय तो शास्त्र और पुस्तक की प्राप्ति तथा इन वस्तुओं को बेचने वाले से मुलाकात होती है ॥ ११ ॥

वायव्य कोण और उससे द्वितीय भाग में स्थित शकुन का फल—

वायव्ये फेनकचामरोर्णिकाप्तिः समेति कायस्थः ।
मृन्मयलाभोऽन्यस्मिन् वैतालिकडिण्डिभाण्डानाम् ॥ १२ ॥

वायव्य कोण में स्थित शकुन चिल्लाय तो समुद्रफेन, चामर और ऊनी वस्त्र की प्राप्ति तथा कायस्थ जाति के मनुष्य से समागम होता है। वायव्य कोण से द्वितीय भाग में स्थित शकुन चिल्लाय तो मिट्टी के भाण्ड का लाभ, नृत्याचार्य से संयोग और डिण्डिभाण्ड ( पटह, मृदङ्ग आदि वाद्य विशेष ) का लाभ होता है ॥ १२ ॥

वायव्य कोण से तृतीय और चतुर्थ भाग में स्थित शकुन का फल—

वायव्याच्च तृतीये मित्रेण समागमो धनप्राप्तिः ।
वस्त्राश्वाप्तिरतः परमिष्टसुहृत्सम्प्रयोगश्च ॥ १३ ॥

वायव्य कोण से तृतीय भाग में स्थित शकुन चिल्लाय तो मित्र से समागम और धन की प्राप्ति होती है। वायव्य कोण से चतुर्थ भाग में स्थित शकुन चिल्लाय तो वस्त्र और घोड़े की प्राप्ति तथा प्रिय मित्र जन का समागम होता है ॥ १३ ॥

उत्तर दिशा और उससे द्वितीय भाग में स्थित शकुन का फल—

दधितण्डुललाजानां लब्धिरुदग्दर्शनं च विप्रस्य ।
अर्थावाप्तिरनन्तरमुपगच्छति सार्थवाहश्च ॥ १४ ॥

उत्तर दिशा में स्थित शकुन चिल्लाय तो दही, चावल और खीलों ( लावा ) की प्राप्ति तथा ब्राह्मणों का दर्शन होता है। उत्तर दिशा से द्वितीय भाग में स्थित शकुन चिल्लाय तो धन की प्राप्ति और बनिये के साथ समागम होता है ॥ १४ ॥

उत्तर दिशा से तृतीय और चतुर्थ भाग स्थित शकुन का फल—

वेश्यावटुदाससमागमः परे शुक्लपुष्पफललब्धिः ।

अत ऊर्ध्वं चित्रकरस्य दर्शनं चित्रवस्त्राप्तिः ॥ १५ ॥

उत्तर दिशा से तृतीय भाग में स्थित शकुन चिल्लाय तो वेश्या, ब्राह्मण और भृत्य का समागम तथा सफेद फूलों का लाभ होता है। उत्तर दिशा से चतुर्थ भाग में स्थित शकुन चिल्लाय तो चित्रकार का दर्शन और चित्र वस्त्रों का लाभ होता है ॥ १५ ॥

ईशान कोण और उससे द्वितीय भाग में स्थित शकुन का फल—

ऐशान्यां देवलकोपसङ्गमो धान्यरत्नपशुलब्धिः ।

प्राक् प्रथमे वस्त्राप्तिः समागमश्चापि बन्धक्या ॥ १६ ॥

ईशान कोण में स्थित शकुन चिल्लाय तो देवलक (पुजारी आदि) के साथ समागम तथा धान्य, रत्न और पशुओं का लाभ होता है। पूर्व के प्रथम भाग (ईशान कोण से द्वितीय भाग) में स्थित शकुन चिल्लाय तो वस्त्र की प्राप्ति और वेश्या के साथ समागम होता है ॥ १६ ॥

ईशान कोण से तृतीय और चतुर्थ भाग में स्थित शकुन का फल—

रजकेन समायोगो जलजद्रव्यागमश्च परतोऽतः ।

हस्त्युपजीविसमाजश्चास्माद्धनहस्तिलब्धिश्च ॥ १७ ॥

ईशान कोण से तृतीय भाग में स्थित शकुन चिल्लाय तो धोबी के साथ समागम और जल से उत्पन्न द्रव्य का लाभ होता है। ईशान कोण से चतुर्थ भाग में स्थित शकुन चिल्लाय तो हाथी से जीविका करने वाले के साथ समागम तथा उससे धन और हाथी का लाभ होता है ॥१७॥

यहाँ पर विशेष—

द्वात्रिंशत्प्रविभक्तं दिक्चक्रं वास्तुवन्धनेऽप्युक्तम् ।

अरनाभिस्थैरन्तः फलानि नवधा विकल्प्यानि ॥१८॥

वास्तु की तरह नेमि के साथ यह बत्तीस से विभक्त दिक्चक्र कहा गया है। अब अर (चक्र के मध्यवर्ती भाग) और नाभि (मध्यभाग) के मध्य में स्थित शकुन के द्वारा नव प्रकार से फल की कल्पना करनी चाहिये ॥१८॥

नाभि और पूर्वभाग में स्थित शकुन का फल—

नाभिस्थे बन्धुसुहृत्समागमस्तुष्टिरुत्तमा भवति ।

प्राग्रक्तपट्टवस्त्रागमस्त्वरे नृपतिसंयोगः ॥१९॥

यदि नाभि स्थान में स्थित शकुन हो तो बन्धु और मित्रों के साथ समागम तथा उत्तम तुष्टि का लाभ होता है। यदि पूर्व भाग स्थित अर में शकुन हो तो लाल वस्त्र का लाभ और राजा के साथ समागम होता है ॥१९॥

आग्नेय कोण में स्थित शकुन का फल—

आग्नेये कौलिकतक्षपारिकर्माश्वसूतसंयोगः ।

लब्धिश्च तत्कृतानां द्रव्याणामश्वलब्धिर्वा ॥२०॥

यदि आग्नेय कोण के अर में शकुन हो तो जुलाहा, बढ़ई, कारीगर या गणित के परिकर्मों को जानने वाले, घोड़ा, सईस इनके साथ समागम तथा इन लोगों के बनाये हुये द्रव्यों का या घोड़े का लाभ होता है ॥२०॥

दक्षिण भाग में स्थित शकुन का फल—

नेमीभागं बुद्ध्वा नाभीभागं च दक्षिणे योऽरः।
धार्मिकजनसंयोगस्तत्र भवेद्धर्मलाभश्च ॥२१॥

चक्र की नेमि ( प्रान्त ) और नाभि के भाग को जानकर दक्षिण में जो अर हो उसमें स्थित शकुन हो तो धार्मिक मनुष्यों के साथ समागम और धर्म का लाभ होता है ॥२१॥

नैर्ऋत्य कोण में स्थित शकुन का फल—

उस्रा क्रीडककापालिकागमो नैर्ऋते समुद्दिष्टः।
वृषभस्य चात्र लब्धिर्माषकुलत्थाद्यमशनं च ॥२२॥

यदि नैर्ऋत्य कोण के अर में स्थित शकुन हो तो गाय, खेलने वाला और कापालिक के साथ समागम, बैल का लाभ तथा उड़द, कुलथी आदि भोजन का लाभ होता है ॥२२॥

पश्चिम दिशा में स्थित शकुन का फल—

अपरस्यां दिशि योऽरस्तत्रासक्तिः कृषीवलैर्भवति।
सामुद्रद्रव्यवसुसारकाचफलमद्यलब्धिश्च ॥२३॥

यदि पश्चिम दिशा के अर में स्थित शकुन हो तो किसानों के साथ समागम तथा समुद्र में उत्पन्न द्रव्य, काच (मणि विशेष), फल और मद्य का लाभ होता है ॥२३॥

वायव्य कोण में स्थित शकुन का फल—

भारवहतक्षभिक्षुकसन्दर्शनमपि च वायुदिक्संस्थे।
तिलककुसुमस्य लब्धिः सनागपुन्नागकुसुमस्य ॥२४॥

यदि वायव्य कोण के अर में स्थित शकुन हो तो भार ढोने वाले, बढ़ई और भिक्षुक का दर्शन तथा तिलक, नाग, पुन्नाग इनके फूलों का लाभ होता है ॥२४॥

उत्तर दिशा में स्थित शकुन का फल—

कौबेर्यां दिशि योऽरस्तत्रस्थो वित्तलाभमाख्याति।
भागवतेन समागममाचष्टे पीतवस्त्रैश्च ॥२५॥

उत्तर दिशा के अर में स्थित शकुन हो तो धन का लाभ तथा वैष्णव, ब्राह्मण और पीले वस्त्र के साथ समागम होता है ॥२५॥

ईशान कोण में स्थित शकुन का फल—

ऐशाने व्रतयुक्ता वनिता सन्दर्शनं समुपयाति।
लब्धिश्च परिज्ञेया कृष्णायःशङ्खघण्टानाम् ॥२६॥

यदि ईशान कोण के अर में स्थित शकुन हो तो व्रत करने वाली स्त्री का दर्शन तथा काला लोहा, शङ्ख और घण्टों का लाभ होता है ॥२६॥

यहाँ पर विशेष—

याम्येऽष्टांशे पश्चाद्द्विषट्त्रिसप्ताष्टमेषु मध्यफला ।
सौम्येन च द्वितीये शेषेष्वतिशोभना यात्रा ॥२७॥
अभ्यन्तरे तु नाभ्यां शुभफलदा भवति षट्सु चारेषु ।
वायव्यानैर्ऋतयोररयोः क्लेशावहा यात्रा ॥२८॥

प्रदक्षिण क्रम से दक्षिण के आठवें, पश्चिम के दूसरे, छठे, तीसरे, सातवें और आठवें तथा उत्तर के दूसरे अष्टमांश में शान्त शकुन हो तो मध्यम फल वाली यात्रा होती है। शेष पचीस अष्टमांशों में शुभफल देने वाली यात्रा होती है। नाभि के मध्य में वायव्य और नैर्ऋत्य को छोड़ कर शेष छै अरों में शकुन हो तो शुभ फल देने वाली तथा वायव्य और नैर्ऋत्य कोण के अरों में स्थित शकुन हो तो क्लेश देने वाली यात्रा होती है ॥२७-२८॥

दीप्त पूर्व दिशा में स्थित शकुन का फल—

शान्तासु दिक्षु फलमिदमुक्तं दीप्तास्वतोऽभिधास्यामि ।
ऐन्द्र्यां भयं नरेन्द्रात्समागमश्चैव शत्रूणाम् ॥२९॥

ये पूर्व कथित सब फल शान्त दिशाओं के कहे गये हैं। अब दीप्त दिशाओं के फल कहता हूं। यदि दीप्त पूर्व दिशा में स्थित शकुन हो तो राजा का भय और शत्रुओं के साथ समागम होता है ॥२९॥

पूर्व दिशा के द्वितीय और तृतीय भाग में स्थित दीप्त शकुन का फल—

तदनन्तरदिशि नाशः कनकस्य भयं सुवर्णकाराणाम् ।
अर्थक्षयस्तृतीये कलहः शस्त्रप्रकोपश्च ॥३०॥

यदि पूर्व दिशा के द्वितीय भाग में दीप्त शकुन हो तो सोने का नाश और सोनार को भय होता है। पूर्व दिशा के तृतीय भाग में दीप्त शकुन हो तो धन का नाश, कलह और शस्त्र का प्रकोप होता है ॥३०॥

पूर्व दिशा के चतुर्थ भाग में स्थित दीप्त शकुन का फल—

अग्निभयं च चतुर्थे भयमाग्नेये च भवति चौरेभ्यः ।
कोणादपि द्वितीये धनक्षयो नृपसुतविनाशः ॥३१॥

यदि पूर्व दिशा के चतुर्थ भाग (अग्नि कोण) में स्थित दीप्त शकुन हो तो अग्नि और चोरों का भय होता है। अग्नि कोण से द्वितीय भाग में स्थित दीप्त शकुन हो तो धन क्षय और राजपुत्र का नाश होता है ॥ ३१ ॥

आग्नेय कोण से तृतीय और चतुर्थ भाग में स्थित दीप्त शकुन का फल—

प्रमदागर्भविनाशस्तृतीयभागे भवेच्चतुर्थे च ।
हैरण्यककारुकयोः प्रध्वंसः शस्त्रकोपश्च ॥ ३२ ॥

आग्नेय कोण से तृतीय भाग में स्थित दीप्त शकुन हो तो स्त्री के गर्भ का नाश होता है। आग्नेय कोण से चतुर्थ भाग में स्थित दीप्त शकुन हो तो सोनार और चित्रकार का नाश तथा शस्त्र कोप होता है ॥ ३२ ॥

आग्नेय कोण से पञ्चम और षष्ठ भाग में स्थित दीप्त शकुन का फल—

अथ पञ्चमे नृपभयं मारीमृतदर्शनं च वक्तव्यम् ।
षष्ठे तु भयं ज्ञेयं गन्धर्वाणां सडोम्बानाम् ॥ ३३ ॥

आग्नेय कोण से पञ्चम भाग में स्थित दीप्त शकुन हो तो राजा का भय तथा मरकी और मृत पुरुषों का दर्शन होता है। आग्नेय कोण से षष्ठ भाग में स्थित दीप्त शकुन हो तो डोम और गन्धर्वों का भय होता है ॥ ३३ ॥

आग्नेय कोण से सप्तम और अष्टम भाग में स्थित दीप्त शकुन का फल—

धीवरशाकुनिकानां सप्तमभागाद्भयं भवति दीप्ते ।
भोजनविघात उक्तो निर्ग्रन्थभयं च तत्परतः ॥ ३४ ॥

यदि आग्नेय कोण से सप्तम भाग में स्थित दीप्त शकुन हो तो धीवर और पक्षी मारने वालों का भय होता है। आग्नेय कोण से अष्टम भाग में स्थित दीप्त शकुन हो तो भोजन का नाश और नग्न संन्यासी का भय होता है ॥ ३४ ॥

नैर्ऋत्य कोण तथा पश्चिम दिशा के प्रथम भाग में स्थित दीप्त शकुन का फल—

कलहो नैर्ऋतभागे रक्तस्रावोऽथ शस्त्रकोपश्च ।
अपराधे चर्मकृतं विनश्यते चर्मकारभयम् ॥ ३५ ॥

नैर्ऋत्य कोण में स्थित दीप्त शकुन हो तो रक्तस्राव और अग्निकोप होता है। पश्चिम दिशा के प्रथम भाग में स्थित दीप्त शकुन हो तो चमड़े के बने हुये जूते, वस्त्र आदि का नाश और चमार से भय होता है ॥ ३५ ॥

पश्चिम दिशाके द्वितीय, तृतीय, चतुर्थ और पञ्चम भागमें स्थित दीप्त शकुन का फल—

तदनन्तरे परिव्राट्श्रमणभयं तत्परे त्वनशनभयम् ।
वृष्टिभयं वारुण्ये श्वतस्कराणां भयं परतः ॥ ३६ ॥

यदि पश्चिम दिशा के द्वितीय भाग में स्थित दीप्त शकुन हो तो तपस्वी और बौद्ध सन्यासी का भय, तृतीय भाग में स्थित हो तो उपवास का भय, ठीक पश्चिम में स्थित हो तो वृष्टि का भय तथा पञ्चम भाग में स्थित दीप्त शकुन हो तो कुत्ता और चोरों का भय होता है ॥ ३६ ॥

पश्चिम दिशा के षष्ठ आदि चार भागों में स्थित दीप्त शकुन का फल—

वातुग्रस्तविनाशः परे परे शस्त्रपुस्तवार्तानाम् ।
कोणे पुस्तकनाशः परे विषस्तेनवायुभयम् ॥ ३७ ॥

यदि पश्चिम दिशा के षष्ठ भाग में स्थित दीप्त शकुन हो तो वात रोगियों का नाश, सप्तम भाग में स्थित हो तो शस्त्र और पुस्तकों से जीविका करने वालों का नाश, वायव्य कोण में स्थित हो तो शास्त्र का नाश तथा वायव्य कोण से द्वितीय भाग में स्थित दीप्त शकुन हो तो विष, चोर और वायु का भय होता है ॥ ३७ ॥

वायव्य कोण से तृतीय और चतुर्थ भाग में स्थित दीप्त शकुन का फल—

परतो वित्तविनाशो मित्रैः सह विग्रहश्च विज्ञेयः ।
तस्यासन्नेऽश्ववधो भयमपि च पुरोधसः प्रोक्तम् ॥ ३८ ॥

यदि वायव्य कोण से तृतीय भाग में स्थित दीप्त शकुन हो तो धन का नाश और मित्रों के साथ कलह होता है। वायव्य कोण से चतुर्थ भाग में स्थित दीप्त शकुन हो तो घोड़े का मरण और पुरोहित को भय होता है ॥ ३८ ॥

ठीक उत्तर और उससे द्वितीय और तृतीय भाग गत दीप्त शकुन का फल—

गोहरणशस्त्रघातावुदक्परे सार्थघातधननाशौ।

आसन्ने च भयं व्रात्यद्विजदासगणिकानाम् ॥ ३९ ॥

ठीक उत्तर दिशा में स्थित दीप्त शकुन हो तो गायों की चोरी और दास का विनाश, उत्तर दिशा से द्वितीय भाग में व्यापारियों का विनाश और धन का नाश, उत्तर दिशा से तृतीय भाग में स्थित दीप्त शकुन हो तो व्रात्य (आठ वर्ष से लेकर सोलह वर्ष के अन्दर उपनयन करने वाला), भृत्य और वेश्याओं को भय होता है ॥ ३९ ॥

ईशान कोण के समीप और ईशान कोण में स्थित शकुन का फल—

ऐशानस्यासन्ने चित्राम्बरचित्रकृद्भयं प्रोक्तम्।

ऐशाने त्वग्निभयं दूषणमप्युत्तमस्त्रीणाम् ॥ ४० ॥

यदि ईशान कोण के समीप (उत्तर दिशा से चतुर्थ भाग) में स्थित दीप्त शकुन हो तो चित्र वस्त्र और चित्र बनाने वाले का भय होता है। ईशान कोण में स्थित दीप्त शकुन हो तो अग्नि भय और उत्तम स्त्रियों में भी दोष होता है ॥ ४० ॥

ईशान कोण के द्वितीय तथा तृतीय भाग में स्थित शकुन का फल—

प्रोक्तस्यैवासन्ने दुःखोत्पत्तिः स्त्रिया विनाशश्च।

भयमूर्ध्वं रजकानां विज्ञेयं काञ्चिकानां च ॥ ४१ ॥

ईशान कोण के समीप में स्थित दीप्त शकुन हो तो दुख की उत्पत्ति और स्त्री का ना‍श होता है। इससे आगे (ईशान कोण से तृतीय भाग में) स्थित दीप्त शकुन हो तो धोबी और गन्धर्वों का भय जानना चाहिये ॥ ४१ ॥

दिक्चक्र के अन्तिम भाग और पूर्वभाग में स्थित दीप्त शकुन का फल—

हस्त्यारोहभयं स्याद् द्विरदविनाशश्च मण्डलसमाप्तौ।

अभ्यन्तरे तु दीप्ते पत्नीमरणं ध्रुवं पूर्वे ॥ ४२ ॥

मण्डल की समाप्ति (दिक्चक्र के अन्तिम भाग) में स्थित दीप्त शकुन हो तो हाथी पर चढ़ने वालों से भय और हाथी का मरण होता है। पूर्व दिशा के अभ्यन्तर (मध्य भाग) स्थित शर में स्थित दीप्त शकुन हो तो निश्चय करके स्त्री का मरण होता है ॥ ४२ ॥

आग्नेयादि दिशा में स्थित दीप्त शकुन का फल—

शस्त्रानलप्रकोपावाग्नेये वाजिमरणशिल्पिभयम्।

याम्ये धर्मविनाशोऽपरेऽन्यवस्कन्दचोरवधाः ॥ ४३ ॥

अपरे तु कर्मिणां भयमथ कोणे चानिले खरोष्ट्रवधः।

अत्रैव मनुष्याणां विषूचिकाविषभयं भवति ॥ ४४ ॥

उदगर्थविप्रपीडा दिश्यैशान्यां तु चित्तसन्तापः।
ग्रामीणगोपपीडा च तत्र नाभ्यां तथात्मवधः॥ ४५॥

आग्नेय कोण स्थित शर में दीप्त शकुन हो तो शस्त्र और अग्नि का प्रकोप, घोड़े का नाश तथा शिल्पियों से भय होता है। दक्षिण स्थित शर में दीप्त शकुन हो तो धर्म का नाश तथा नैर्ऋत्य कोण स्थित शर में दीप्त शकुन हो तो अग्नि, ऊपर गमन या दुष्ट के द्वारा मरण होता है। पश्चिम भाग स्थित शर में दीप्त शकुन हो तो कारीगरों को भय, वायव्य कोण स्थित शर में दीप्त शकुन हो तो गदहे और ऊँटों का नाश तथा मनुष्यों को विसूचिका रोग और विष का भय होता है। उत्तर स्थित शर में दीप्त शकुन हो तो धन और ब्राह्मणों को पीड़ा, ईशान कोण स्थित शर में दीप्त शकुन हो तो मन में सन्ताप, ग्रामीण और गोप जनों से पीड़ा तथा नाभि में स्थित दीप्त शकुन हो तो अपनी मृत्यु होती है॥ ४३-४५॥

इति विमलाहिन्दीटीकायामन्तरचक्राध्यायः सप्ताशीतितमः॥ ८७॥

# अथ विरुताध्यायः

उसमें पहले दिनचर जन्तुओं के नाम—

श्यामाश्येनशशघ्नवञ्जुलशिखिश्रीकर्णचक्राह्वया-
श्चापाण्डीरकखञ्जरीटकशुकध्वाङ्क्षाः कपोतास्त्रयः।
भारद्वाजकुलालकुक्कुटखरा हारीतगृध्रौ कपिः
फेण्टः कुक्कुटपूर्णकूटचटकाः प्रोक्ता दिवासञ्चराः॥ १॥

पोतकी, बाज, शशघ्न, वञ्जुल, मयूर, श्रीकर्ण, चकवा, चाष, भण्डीरक, खंजन, तोता, कौआ, तीन प्रकार के कबूतर, भारद्वाज, गर्त्ताकुक्कुट ये सब पक्षी, गदहा, हारियल, गिद्ध ये दोनों पक्षी, वानर, फेण्ट पक्षी, मुर्गा, करायिक, चटका ये पक्षी और सब जन्तु दिनचर हैं।

रात्रिचर जन्तुओं के नाम—

लोमाशिका पिङ्गलछिप्पिकाख्यौ वल्गुल्युलूकौ शशकश्च रात्रौ।
सर्वे स्वकालोत्क्रमचारिणः स्युर्देशस्य नाशाय नृपान्तदा वा॥ २॥

लोमड़ी, उल्लूचेटी, छिप्पिका पक्षी, चागल, उल्लू, खरहा ये सब जन्तु रात्रिचर हैं। ये सब जन्तु अपने काल को लाँघ कर घूमें (रात्रिचर दिन में और दिनचर रात में घूमें) तो देश का नाश और राजा की मृत्यु करने वाले होते हैं॥ २॥

उभयचारी जन्तुओं के नाम—

हयनरभुजगोष्ट्रद्वीपिसिंहर्क्षगोधा वृकनकुलकुरङ्गश्वाजगोव्याघ्रहंसाः।
पृषतमृगशृगालश्वाविदाख्यान्यपुष्टा द्युनिशमपि बिडालः सारसः सूकरश्च॥

घोड़ा, मनुष्य, साँप, ऊँट, चीता, सिंह, रीछ, गोह, भेड़िया, नेवला, हरिण, कुत्ता,

बकरा, गौ, बाघ, हंस, पृषत (मृगजाति), मृग, सियार, बिल में रहने वाले प्राणी, कोयल, बिल्ली, सारस पक्षी, सूअर ये सब दिन, रात्रि दोनों में चरने वाले हैं ॥ ३ ॥

व्यवहार के लिये उक्त जीवों की संज्ञा—

भषकूटपूरिकुरवककरायिकाः पूर्णकूटसञ्ज्ञाः स्युः ।
नामान्युलूकचेट्याः पिङ्गलिका पेचिका हक्का ॥ ४ ॥
कपोतकी च श्यामा वञ्जुलकः कीर्त्यते खदिरचञ्चुः ।
छुच्छुन्दरी नृपसुता वालेयो गर्दभः प्रोक्तः ॥ ५ ॥
स्रोतस्तडागभेद्यैकपुत्रकः कलहकारिका च रला ।
भृङ्गारवच्च विरुवति निशि भूमौ अङ्गुलशरीरा ॥ ६ ॥
दुर्बलिको भाण्डीकः प्राच्यानां दक्षिणः प्रशस्तोऽसौ ।
धिक्कारो मृगजातिः कृकवाकुः कुक्कुटः प्रोक्तः ॥ ७ ॥
गर्ताकुक्कुटकस्य प्रथितं तु कुलालकुक्कुटो नाम ।
गृहगोधिकेति सञ्ज्ञा विज्ञेया कुड्यमत्स्यस्य ॥ ८ ॥
दिव्यो धन्वन उक्तः क्रोडः स्यात् सूकरोऽथ गौरुस्रा ।
श्वा सारमेय उक्तो जात्या चटिका च सूकरिका ॥ ९ ॥

भष, कूटपूरी, कुरवक, करायिका ये पूर्णकूट की, पिङ्गलिका, पेचिका, हक्का ये उलूक चेटी की, कपोतकी, श्यामा ये पोतकी की, वञ्जुल यह खदिरचञ्चु की, नृपसुता, छुच्छुन्दरी ये छुच्छुन्दर की, वलिय, गर्दभ ये गदहे की और स्रोतोभेद्य, तडागभेद्य, कलहकारिका ये रला की संज्ञाएँ हैं। यह रला दो अङ्गुल की होती है और रात्रि में भृङ्गार की तरह शब्द करती है। दुर्बलिक, भाण्डीक को कहते हैं, यह भाण्डीक पूर्व देश निवासियों के दक्षिण भाग में और अन्य देश निवासियों के वाम भाग में आने से शुभ होता है। धिक्कार मृगजाति को तथा कुक्कुट और कृकवाकु मुर्गे को कहते हैं। गर्ताकुक्कुट, कुलालकुक्कुट ये गर्त में रहने वाले मुर्गे की और कुड्यमत्स्य, गृहगोधिका ये भित्ति में स्थित मीन की संज्ञा है। धन्वन, क्रोड, सूकर ये सूअर की, उस्रा गौ की, श्वा, कुक्कुर, सारमेय ये कुत्ते की और सूकरिका चटका जाति की संज्ञा है ॥ ४–९ ॥

यहाँ पर ग्रन्थकार का उपदेश—

एवं देशे देशे तद्विद्भ्यः समुपलभ्य नामानि ।
शकुनरुतज्ञानार्थं शास्त्रे सञ्चिन्त्य योज्यानि ॥ १० ॥

इस प्रकार प्रत्येक देश में शकुन के नामों को जानने वाले पण्डित शकुन के नामों को जानकर शकुन के शब्दों को जानने के लिये अच्छी तरह विचार कर शास्त्र में मिलावें ॥ १० ॥

वञ्जुल, बाज, तोता और गिद्ध इनके स्वर का लक्षण—

वञ्जुलकरुतं तित्तिडिति दीप्तमथ किलिकिलीति तत्पूर्णम् ।
श्येनशुकगृध्रकङ्काः प्रकृतेरन्यस्वरा दीप्ताः ॥ ११ ॥

वञ्जुल का दीप्त शब्द तितिट् और पूर्ण शब्द किलिकली है। बाज, तोता, गिद्ध, कङ्क इनके स्वभाव से विपरीत होने पर दीप्त शब्द होता है ॥ ११ ॥

कबूतर की चेष्टा और फल—

यानासनशय्यानिलयनं कपोतस्य सद्मविशनं वा ।
अशुभप्रदं नराणां जातिविभेदेन कालोऽन्यः ॥ १२ ॥
आपाण्डुरस्य वर्षाच्चित्रकपोतस्य चैव षण्मासात् ।
कुङ्कुमधूम्रस्य फलं सद्यः पाके कपोतस्य ॥ १३ ॥

कबूतर का वाहन, आसन और शय्या पर बैठना तथा घर में प्रवेश करना मनुष्यों के लिये अशुभकारी है। जाति के भेद से फल के समय भिन्न होते हैं, जैसे—सफेद वर्ण के कबूतर का फल एक वर्ष में, चित्र वर्ण के कबूतर का फल छै मास में तथा कुङ्कुम और धूम्र वर्ण के समान कबूतर का फल उसी समय में होता है ॥ १२–१३ ॥

श्यामापक्षी का शब्द—

चिचिदिति शब्दः पूर्णः श्यामायाः शूलिशूलिति च धन्यः ।
चेचेति च दीप्तः स्यात् स्वप्रियलाभाय चिकुचिगिति ॥ १४ ॥

श्यामा पक्षी का चिचिद् शब्द पूर्ण, शूलिशूल शब्द शुभ, चेच शब्द दीप्त और चिकुचिक् शब्द मित्रलाभ के लिये होता है ॥ १४ ॥

हारीत तथा भारद्वाज पक्षी का शब्द—

हारीतस्य तु शब्दो गुगुः पूर्णोऽपरे प्रदीप्ताः स्युः ।
स्वरवैचित्र्यं सर्वं भारद्वाज्याः शुभं प्रोक्तम् ॥ १५ ॥

हारीत ( हरियल ) पक्षी का गुगु शब्द पूर्ण और सब शब्द दीप्त होते हैं। तथा भारद्वाज पक्षी के सब प्रकार के शब्द शुभकारी होते हैं ॥ १५ ॥

करायिका पक्षी का शब्द—

किष्किपिशब्दः पूर्णः करायिकायाः शुभः कहकहेति ।
क्षेमाय केवलं करकरेति न त्वर्थसिद्धिकरः ॥ १६ ॥
कोट्कीति क्षेम्यः स्वरः कट्कीति वृष्टये तस्याः ।
अफलः कोटिकिलीति च दीप्तः खलु गुंकृतः शब्दः ॥ १७ ॥

करायिका पक्षी का किष्किपि शब्द पूर्ण, कहकह शब्द शुभ और करकर शब्द केवल कल्याण करने वाला किन्तु अर्थ सिद्धि करने वाला नहीं होता है। उस करायिका का कोटुक्कि शब्द क्षेम करने वाला, कटुक्कि शब्द वृष्टि करने वाला, कोटिकिलि शब्द निष्फल और गुं शब्द दीप्त है ॥ १६–१७ ॥

दिव्यक पक्षी की चेष्टा—

शस्तं वामे दर्शनं दिव्यकस्य सिद्धिर्ज्ञेया हस्तमात्रोच्छ्रितस्य ।
तस्मिन्नेव प्रोन्नतस्ये शरीराद्धात्री वश्यं सागरान्तामुपैति ॥१८॥

यदि गमन करने वाले के वाम भाग में धन्वन पक्षी हो तो शुभ, उसी वाम भाग में पृथ्वी से एक हाथ ऊँचे प्रदेश पर हो तो इष्ट कार्यों की सिद्धि करने वाला, काफी उच्च प्रदेश पर हो तो समुद्र पर्यन्त पृथ्वी वश में करने वाला होता है। कहा भी है—

वामे दक्षतो धन्वनः सिद्धिदाता प्रोत्तुङ्गश्चेद्धस्तमात्रं जयाय।
आकाशं चेदुच्चतो वामभागे पृथ्वीलाभं बन्धुनाशं करोति ॥ १८ ॥

सर्प की चेष्टा—

फणिनोऽभिमुखागमोऽरिसङ्गं कथयति बन्धुवधात्ययं च यातुः।
अथवा समुपैति सव्यभागात्स स सिद्ध्यै कुशलो गमागमे च ॥ १९ ॥

यदि गमन करने वाले के सम्मुख सर्प आ जाय तो शत्रु समागम तथा बन्धुओं के वध और विनाश को सूचित करता है। यदि गमन समय में दक्षिण भाग से वाम भाग में सर्प आ जाय तो कार्य सिद्धि के लिये नहीं होता है ॥ १९ ॥

खञ्जन पक्षी की चेष्टा—

अब्जेषु मूर्धसु च वाजिगजोरगाणां राज्यप्रदः कुशलकृच्छुचिशाद्वलेषु।
भस्मास्थिकाष्ठतुषकेशतृणेषु दुःखं दृष्टः करोति खलु खञ्जनकोऽब्दमेकम् ॥

यदि खञ्जन पक्षी कमल या घोड़ा, हाथी और सर्प के मस्तक पर दिखाई दे तो राज्य को देने वाला होता है। पवित्र स्थान या हरी घास पर दिखाई दे तो कुशल करने वाला होता है तथा भस्म, हड्डी, काठ, तुष, बाल या तृण पर दिखाई दे तो एक वर्ष तक दुःख करता है ॥ २० ॥

तित्तिर तथा खरगोश की चेष्टा—

किलिकिल्किलि तित्तिरिस्वनः शान्तः शस्तफलोऽन्यथापरः।
शशको निशि वामपार्श्वगो वाशञ्छस्तफलो निगद्यते ॥ २१ ॥

तित्तिर पक्षी का किलिकिल्किलि शब्द शान्त तथा शुभ करने वाला और उससे भिन्न शब्द अशुभ करने वाला होता है। यदि खरहा रात्रि में वाम भाग में होकर शब्द करे तो शुभ फल होता है ॥ २१ ॥

वानर और कुलालकुक्कुट का शब्द—

किलिकिलिविरुतं कपेः प्रदीप्तं न शुभफलप्रदमुद्दिशन्ति यातुः।
शुभमपि कथयन्ति चुलुशब्दं कपिसदृशं च कुलालकुक्कुटस्य ॥ २२ ॥

वानर का किलिकिलि शब्द प्रदीप्त और गमन करने वाले के लिये शुभ प्रद नहीं है, परन्तु चुलु शब्द शुभ प्रद है। तथा कुलालकुक्कुट का शब्द वानर के समान शुभाशुभ फल देने वाला है ॥ २२ ॥

चाष के शब्द और चेष्टा—

पूर्णाननः कृमिपतङ्गपिपीलिकाद्यैश्चाषः प्रदक्षिणमुपैति नरस्य यस्य।
खे स्वस्तिकं यदि करोत्यथ वा यियासोस्तस्यार्थलाभमचिरात्सुमहत्करोति

कीड़े, पतङ्गे, चींटी आदि से भरा हुआ मुख वाला चाष पक्षी जिस मनुष्य के प्रदक्षिण क्रम से चला जाय या जिस गमन करने वाले के आकाश में स्वस्तिक की तरह चला जाय उसको शीघ्र अधिक धन का लाभ करता है ॥ २३ ॥

काक के साथ चाप की लड़ाई का फल—

चापस्य काकेन विरुध्यतश्चेत्पराजयो दक्षिणभागगस्य।
वधः प्रयातस्य तदा नरस्य विपर्यये तस्य जयः प्रदिष्टः ॥२४॥

काक के साथ लड़ाई करते हुये चाष को काक से दक्षिण भाग में पराजय हो जाय तो गमन करने वाले मनुष्य का वध होता है। इससे विपरीत (काक से उत्तर भाग में चाष की जय) हो तो गमन करने वाले की जय होती है। कहा भी है—

पूर्णाननो यस्य करोति चाषः प्रदक्षिणं स्वस्तिकमेव वामे।
स्वामो महांस्तस्य पराभवाय काकेन भग्नो विजयो जयस्य ॥ २४ ॥

चाष का और शब्द—

केकेति पूर्णकुटवद्यदि वामपार्श्वे चापः करोति विरुतं जयकृत्तदा स्यात्।
क्रेक्रेति तस्य विरुतं न शिवाय दीप्तं सन्दर्शनं शुभदमस्य सदैव यातुः ॥

यदि चाष वाम पार्श्व में आकर करायिका की तरह "के का" यह शब्द करे तो जयकारी होता है। उस का "क्र क्र" यह दीप्त शब्द कुशलकारी नहीं है, किन्तु इसका दर्शन गमन करने वाले के लिये सदा शुभ प्रद है ॥ २५ ॥

अम्डीरक और फेण्ट पक्षी की चेष्टा—

अम्डीरकष्टीति रुतेन पूर्णष्टिट्टिट्टिशब्देन तु दीप्त उक्तः।
फेण्टः शुभो दक्षिणभागसंस्थो न वाशिते तस्य कृतो विशेषः ॥२६॥

अम्डीरक टी, इस शब्द पूर्ण और टिट्टिट्टि इस शब्द से दीप्त होता है। यदि फेण्ट पक्षी गमन करने वाले के दक्षिण भाग में स्थित हो तो शुभ होता है, इसके शब्द में और कोई विशेषता नहीं कही है ॥२६॥

श्रीकर्ण का शब्द—

श्रीकर्णरुतं तु दक्षिणे कककेति शुभं प्रकीर्तितम्।
मध्यं खलु चिक्चिकीति यच्छेषं सर्वमुशन्ति निष्फलम् ॥२७॥

यदि श्रीकर्ण पक्षी दक्षिण भाग में स्थित होकर ककक यह शब्द करे तो शुभ है। उसी का चिक्‌चिक् यह शब्द मध्यम और शेष सब प्रकार के शब्द निष्फल हैं ॥२७॥

दुर्बलि पक्षी का शब्द—

दुर्बलेरपि चिरिल्विरिल्विति प्रोक्तमिष्टफलदं हि वामतः।
वामतश्च यदि दक्षिणं व्रजेत् कार्यसिद्धिमचिरेण यच्छति ॥२८॥

गमन करने वाले के वाम भाग में स्थित भाण्डरीक पक्षी का चिरिल्विरिलु यह शब्द हो तो शुभ है। यदि यह वामभाग से दक्षिण में आ जाय तो शीघ्र कार्य की सिद्धि करता है ॥२८॥

भाण्डरीक का विशेष शब्द—

चिक्चिकिवाशितमेव तु कृत्वा दक्षिणभागमुपैति च वामात्।
क्षेमकृदेव न साधयतेऽर्थान् व्यत्ययगो वधबन्धभयाय ॥२९॥

यदि वही भाण्डरीक पक्षी चिक्‌चिकि यह शब्द करके गमन करने वाले के वाम भाग से दक्षिण भाग में आ जाय तो क्षेम करने वाला होता है, किन्तु अभीष्ट अर्थ की सिद्धि नहीं करता है। इससे उलटा (दक्षिण भाग से वाम भाग में आ जाय) तो वध, बन्धन और भय को करता है ॥२९॥

मैना का शब्द—

क्रक्रेति च सारिका द्रुतं ग्रेग्रे वाप्यभया विरौति या।
सा वक्ति यियासतोऽचिरादुगात्रेभ्यः क्षतजस्य विस्रुतिम् ॥३०॥

जो मैना क्रक्र शब्द करे या भय रहित होकर ग्रेग्रे शब्द करे वह गमन करने वाले के शरीर से शीघ्र रुधिर निकलने को सूचित करती है ॥३०॥

फेण्ट का शब्द—

फेण्टकस्य वामतश्चिरिल्विरिल्विति स्वनः।
शोभनो निगद्यते प्रदीप्त उच्यतेऽपरः ॥३१॥

यदि गमन करने वाले के वाम भाग में फेण्ट चिरिल्विरिल्व यह शब्द करे तो शुभफल देने वाला होता है। इसके अतिरिक्त उसके शब्द दीप्त हैं ॥३१॥

गदहे का शब्द—

श्रेष्ठं खरं स्यात्सुमुशन्ति वाममोङ्कारशब्देन हितं च यातुः।
अतोऽपरं गर्दभनादितं यत् सर्वाश्रयं तत् प्रवदन्ति दीप्तम् ॥ ३२-३३॥

गमन करने वाले के वाम भाग में स्थित गदहा श्रेष्ठ है, यदि वह ओंकार शब्द करे तो गमन करने वाले का हित होता है, इसके अतिरिक्त गदहे के सब प्रकार के शब्द दीप्त कहे जाते हैं ॥ ३२ ॥

कुरङ्ग, मृग और पृषत का शब्द—

आकाररावी समृगः कुरङ्ग ओकाररावी पृषतश्च पूर्णः।
येऽन्ये स्वरास्ते कथिताः प्रदीप्ताः पूर्णाः शुभाः पापफलाः प्रदीप्ताः ॥

आकार शब्द करने वाला कुरङ्ग और मृग तथा ओंकार शब्द करने वाला पृषत पूर्ण होता है। शेष सब शब्द दीप्त हैं। सब जन्तुओं के पूर्ण स्वर शुभ और दीप्त स्वर अशुभ होते हैं ॥ ३३ ॥

मुर्गे का शब्द—

भीता रुवन्ति कुकुकुक्विति ताम्रचूडा-
स्त्यक्त्वा रुतानि भयदान्यपराणि रात्रौ।
स्वस्थैः स्वभावविरुतानि निशावसाने
ताराणि राष्ट्रपुरपार्थिववृद्धिदानि ॥ ३४ ॥

रात्रि में भयभीत हुए मुर्गों के कुकुकुकु इन शब्दों को छोड़कर शेष सब प्रकार के शब्द भय देने वाले होते हैं। तथा रात्रि के अन्त में स्वस्थ होकर तार स्वर से शब्द करे तो राज्य, पुर और राजा को वृद्धि करने वाले होते हैं ॥ ३४ ॥

छिप्पिका और मार्जार का शब्द—

नानाविधानि विरुतानि हि छिप्पिकाया-
स्तस्याः शुभाः कुलुकुलुर्न शुभास्तु शेषाः।
यातुर्बिडालविरुतं न शुभं सदैव
गोस्तु क्षुतं मरणमेव करोति यातुः॥ ३५॥

छिप्पिका के अनेक प्रकार के शब्द होते हैं, उनमें कुलुकुलु यह शब्द शुभ नहीं है, शेष सब शब्द शुभ हैं। मार्जार का शब्द गमन करने वाले के लिए अशुभ है तथा गो जाति की छींक यात्रा करने वाले की मृत्यु को सूचित करती है। कहा भी है—

सर्वत्र पापं क्षुतमुद्दिशन्ति गोस्तु क्षुतं मृत्युकरं यियासोः।
मार्जाररावस्खलनं च यातुर्वस्त्रस्य सङ्गस्य न शोभनानि॥ ३५॥

उल्लूक का शब्द—

हुंहुं गुग्लुगिति प्रियामभिलपन् क्रोशत्युलूको मुदा
पूर्णं स्याद्गुलु प्रदीप्तमपि च ज्ञेयं सदा किस्किसि।
विज्ञेयः कलहो यदा बलबलं तस्याः सकृद्वाशितं
दोषायैव टटट्टेति न शुभाः शेषाश्च दीप्ताः स्वराः॥ ३६॥

अपनी प्रिया की अभिलाषा करता हुआ उल्लू आनन्द से हुँहुँगुगुलुक् यह शब्द करता है। इसका गुल्लु यह शब्द पूर्ण है। किसिकसि यह शब्द सदा प्रदीप्त है। जब उल्लू का बार बार बलबल यह शब्द हो तो कलह, टटट्ट यह शब्द दोष करने वाला और शेष सब शब्द दीप्त होते हैं॥ ३६॥

सारस का शब्द—

सारसकूजितमिष्टफलं तद्युगपद्विरुतं मिथुनस्य।
एकरुतं न शुभं यदि वा स्यादेकरुते प्रतिरौति चिरेण॥३७॥

यदि सारस के जोड़े का एक साथ शब्द हो तो इष्ट फल देने वाला होता है, एक का शब्द शुभ नहीं होता है। यदि एक के शब्द करने के बाद दूसरा देर तक शब्द करता रहे तो भी शुभ देने वाला नहीं होता॥ ३७॥

पिङ्गला का शब्द—

चिरिल्विरिल्विति स्वनैः शुभं करोति पिङ्गला।
अतोऽपरे तु ये स्वराः प्रदीप्तसञ्ज्ञितास्तु ते॥ ३८॥

पिङ्गला चिरिल्विरिलु इन शब्दों से शुभ करती है। इनसे अन्य सब शब्द प्रदीप्त संज्ञक और अशुभ फल देने वाले होते हैं॥ ३८॥

पिङ्गला का और शब्द—

इशिविरुतं गमनप्रतिषेधि कुशुकुशु चेत् कलहं प्रकरोति।
अभिमतकार्यगतिं च यथा सा कथयति तं च विधिं कथयामि॥३९॥

४५, ४६ बृ० सं०

पिङ्गला का इति शब्द गमन को रोकने वाले और कुचकुच शब्द प्रवेश कराने वाले होते हैं। यह पिङ्गला अभीष्ट कार्य की सिद्धि को जिस प्रकार सूचित करती है उस विधि को कहता हूँ ॥ ३९ ॥

कार्यसिद्धि की विधि—

दिनान्तसन्ध्यासमये निवासमागम्य तस्याः प्रयतश्च वृक्षम् ।
देवान् समभ्यर्च्य पितामहादीन् नवाम्बरस्तं च तरुं सुगन्धैः ॥४०॥
एको निशीथेऽनलदिक्स्थितश्च दिव्यैर्नरस्तां प्रयतैर्नियोज्य ।
पृच्छेद्यथाचिन्तितमर्थमेवमनेन मन्त्रेण यथा शृणोति ॥४१॥

दिनान्त कालिक सन्ध्या समय में पवित्र होकर नवीन वस्त्र धारण करके उस पिङ्गला के निवास वृक्ष के समीप जाकर सुगन्ध द्रव्यों (चन्दन, कुङ्कुम, कस्तूरी, अगुरु आदि द्रव्यों) से उस वृक्ष का तथा ब्रह्मा, विष्णु, महेश इन तीनों देवताओं का पूजन करके मध्य रात्रि के समय एकाकी अग्निकोण में स्थित होकर दिव्य और लौकिक वाक्यों में सम्बोधन करते हुए जिस प्रकार से वह सुने उस प्रकार से वक्ष्यमाण मन्त्रों के द्वारा पूर्व चिन्तित अर्थ की सिद्धि को पूछे ॥ ४०-४१ ॥

यहाँ पर मन्त्र—

विद्धि भद्रे मया यत्त्वमिममर्थं प्रचोदिता ।
कल्याणि सर्ववचसां वेदित्री त्वं प्रकीर्त्यसे ॥ ४२ ॥
आपृच्छेऽद्य गमिष्यामि वेदितश्च पुनस्त्वहम् ।
प्रातरागम्य पृच्छे त्वामाग्नेयीं दिशमाश्रितः ॥ ४३ ॥
प्रचोदयाम्यहं यत् त्वां तन्मे व्याख्यातुमर्हसि ।
स्वचेष्टितेन कल्याणि यथा वेद्मि निराकुलम् ॥ ४४ ॥

हे भद्रे ! मैं जो इस अर्थ को पूछने के लिए आरम्भ कर रहा हूँ, उसको तुम जानती हो। हे कल्याणि ! तुम सब वाक्यों को जानने वाली कही जाती हो। आज पूछ कर मैं जाऊँगा, फिर प्रातःकाल में जानने वाला मैं आकर अग्नि कोण में स्थित होकर पूछूँगा। तुम को जो मैं पूछता हूँ उसको हे कल्याणि ! अपनी चेष्टा के द्वारा जिस प्रकार निस्संशय होकर मैं जान सकूँ उस प्रकार कहने के लिए समर्थ हो ॥ ४२-४४ ॥

पिङ्गला की चेष्टा—

इत्येवमुक्ते तरुमूर्धगाया चिरिल्लिरिल्लीति रुतेऽर्थसिद्धिः ।
अत्याहृतस्त्वं डिडिकारशब्दे कुचाकुचेत्येवमुदाहृते वा ॥४५॥
अशब्ददानेऽपि हितार्थसिद्धिः पूर्वोक्तदिक्चक्रफलैरतोऽन्यत् ।
वाच्यं फलं चोच्चमध्यनीचशाखास्थितायां वरमध्यनीचम् ॥४६॥

इस प्रकार कहने के बाद वृक्ष के ऊपर बैठी हुई पिङ्गला चिरिल्लिरिल्लि शब्द करे तो कार्य की सिद्धि, डिडिकार और कुचाकुच शब्द उच्चारण करे तो अति आकुलता तथा मौन बैठी रहे तो अभीष्ट अर्थ की सिद्धि होती है। इसके अतिरिक्त पूर्व कथित दिक्चक्र

फल के द्वारा इसका फल कहना चाहिए। यदि पिङ्गला प्रधान शाखा पर बैठी हो तो उत्तम, मध्य शाखा पर बैठी हो तो मध्यम और नीचे वाली शाखा पर बैठी हो तो अवर फल देने वाली होती है ॥ ४५-४६ ॥

छिपकली का फल—

दिग्मण्डलेऽभ्यन्तरबाह्यभागे फलानि विन्याद्गृहगोधिकायाः।
छुच्छुन्दरी चिचिडिति प्रदीप्ता पूर्णा तु सा तितिडिति स्वनेन॥४७॥

बत्तीस से विभक्त दिक्चक्र के नाभि स्थान और नाभि से बाहर भाग में स्थित छिपकली (गिरगिट) का फल होता है। छुछुन्दर को चिचिड़ शब्द से प्रदीप्त और तितिड़ शब्द से पूर्ण जानना चाहिये ॥ ४७ ॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां विरुताध्यायोऽष्टाशीतितम ॥ ८८ ॥

## अथ श्वचक्राध्यायः

उसमें पहले कुत्ते की चेष्टा—

नृतुरगकरिकुम्भपर्याणसक्षीरवृक्षेष्टकासञ्चयच्छत्रशय्यासनोलूखलानि ध्वजं चामरं शाद्वलं पुष्पितं वा प्रदेशं यदा श्वावमूत्र्याग्रतो याति यातुस्तदा कार्यसिद्धिर्भवेदार्द्रके गोमये मिष्टभोज्यागमः शुष्कसम्मूत्रणे शुष्कमन्नं गुडो मोदकावाप्तिरेवाथवा।

जिस समय मनुष्य, घोड़ा, हाथी, घड़ा, पर्याण, क्षीर वृक्ष (आक आदि), ईंट का ढेर, छत्र, शय्या, आसन, उखल, ध्वज, चामर, दूब और फूल वाले स्थान पर मूत कर कुत्ता गमन करने वालों के आगे होकर जाय उस समय कार्य की सिद्धि, गीले गोबर पर मूत कर आगे होकर जाय तो मिष्टान्न भोजन की प्राप्ति तथा सूखी वस्तु पर मूत कर गमन करने वाले के आगे होकर जाय तो सूखे अन्न, गुड़ और मोदकों की प्राप्ति होती है।

कहा भी है—

नरतुरगगजातपत्रकुम्भध्वजशयनासनपुष्पचामराणि।
व्रजति यदि पुरोऽवमूत्र्य यातुः श्वयति तदुत्थफलं तदा नरेन्द्रः॥

अथ विपतरुकण्टकीकाष्ठपाषाणशुष्कद्रुमास्थिश्मशानानि मूत्र्यावहत्याथवा यायिनोऽग्रेसरोऽनिष्टमाख्याति शय्याकुलालादिभाण्डान्यभुक्तान्यभिन्नानि वा मूत्रयन्कन्यकादोषकृद्भुज्यमानानि चेद्दुष्टतां तद्गृहिण्यास्तथा स्यादुपानत्फलं गोस्तु सम्मूत्रणेऽवर्णजः सङ्करः।

यदि कुत्ता विष वृक्ष, काँटेदार वृक्ष, काठ, पत्थर, सूखे वृक्ष या श्मशान गत हड्डी पर मूत कर उसको पाँव से ताड़न करके गमन करने वाले के आगे होकर जाय तो अशुभ फल सूचित करता है। शय्या या बिना फूटे नवीन कुम्हार के भाण्ड पर मूतने

से कन्या में दोष और बरतने वाले भाण्ड पर मूतने से गमन करने वाले का गृहिणी में दोष उत्पन्न करता है। इसी प्रकार जूते पर मूतने का फल होता है। जैसे नवीन जूते पर मूतने से कन्या में दोष और वर्त्ते हुये जूते पर मूतने से गृहिणी में दोष उत्पन्न करता है। यदि गो जाति के ऊपर मूत कर कुत्ता गमन करने वाले के आगे आ जाय तो उसके घर में निकृष्ट वर्ण से सङ्कर की उत्पत्ति होती है। कहा भी है—

विपकण्टकशुष्कवृक्षलोष्टानवमूत्र्यास्थिचितेन याति चेच्छ्वा।
न शुभोऽभिमुख भपद्विधुन्वन् पुच्छाहं विलिखक्षते वसाश्च॥

गमनमुखमुपानहं सम्प्रगृह्योपतिष्ठेद्यदा स्यात्तदासिद्धये मांसपूर्णाननेऽर्थाप्तिरार्द्रेण चास्थ्ना शुभं साग्न्यलातेन शुष्केण चास्थ्ना गृहीतेन मृत्युः प्रशान्तोल्मुकेनाभिघातोऽथ पुंसः शिरोहस्तपादादिवक्त्रे भुवोऽभ्यागमो वस्त्रचीरादिभिर्व्यापदः केचिदाहुः सवस्त्रे शुभम्।
प्रविशति तु गृहं सशुष्कास्थिवक्त्रे प्रधानस्य तस्मिन् वधः शृङ्खलाशीर्णवल्लीवरत्रादि वा बन्धनं चोपगृह्योपतिष्ठेद्यदा स्यात् तदा बन्धनं लेढि पादौ विधुन्वन् स्वकर्णावुपर्याक्रमंश्चापि विघ्नाय यातुर्विरोधे विरोधस्तथा स्याङ्गकण्डूयने स्यात् स्वपंश्चोर्ध्वपादः सदा दोषकृत्॥१॥

यदि कुत्ता मुंह से जूते को ग्रहण करके गमन करने वाले के समीप में आ जाय तो कार्य की सिद्धि, मांस लेकर आ जाय तो धन की प्राप्ति, आर्द्र हड्डी लेकर आ जाय तो शुभ प्राप्ति, जला हुआ काष्ठ या सूखा मांस लेकर आ जाय तो गमन करने वाले की मृत्यु और अग्नि रहित उल्मुक (जला हुआ काष्ठ) लेकर आ जाय तो उपद्रव होता है। यदि मनुष्य के सिर, हाथ, पाँव आदि कोई अवयव मुँह में लेकर आ जाय तो भूमि की प्राप्ति तथा वस्त्र, वल्कल आदि लेकर आ जाय तो मृत्यु होती है। कोई कोई वस्त्र सहित कुत्ते को आगे आने में शुभ फल कहते हैं। यदि सूखी हुई हड्डी लेकर कुत्ता घर में प्रवेश करे तो गृह पति की मृत्यु होती है। यदि जञ्जीर, पुरानी लता, चमड़े की रस्सी आदि लेकर आगे आ जाय तो गमन करने वाले को बन्धन होता है। यदि गमन करने वाले के पाँव चाटे या अपने कान को फटफटाते हुये गमन करने वाले के ऊपर चढ़ने की इच्छा करे तो यात्रा में विघ्न होता है। यदि गमन करने वाले के मार्ग का विरोध करे या अपने अङ्ग को खुजलावे तो मार्ग में विरोध होता है। यदि गमन करने वाले या एक जगह पर स्थित मनुष्य के आगे में ऊपर पाँव करके सो जाय तो सदा दोष कारी होता है।

यहाँ पर पराशर—

गमने यातुर्वस्त्रगृहीतवक्त्रे सारमेये महानर्थलाभः॥१॥

यहाँ पर गर्ग—

अरिपसरय यदा श्वा वै मार्गं बद्ध्वा तु तिष्ठति। अवरुद्धं तदाध्वानं चौरैरिति विनिर्दिशेत्॥

कुत्तों के क्रन्दन आदि का फल—

सूर्योदयेऽर्काभिमुखो विरौति ग्रामस्य मध्ये यदि सारमेयः।
एको यदा वा बहवः समेताः शंसन्ति देशाधिपमन्यमाशु॥२॥

यदि सूर्योदय के समय एक या बहुत से कुत्ते इकट्ठे होकर सूर्य की तरफ मुख करके रोवें तो शीघ्र देश में अन्य स्वामी होने को सूचित करता है ॥ २ ॥

सूर्यान्मुखः श्वानलदिक्स्थितश्च चौरानलत्रासकरोऽचिरेण ।
मध्याह्नकालेऽनलमृत्युशंसी संशोणितः स्यात् कलहोऽपराह्ने ॥३॥

यदि अग्नि कोण में स्थित कुत्ता सूर्य की तरफ मुख करके रोवे तो शीघ्र चोर और अग्नि का भय, मध्याह्न काल में सूर्य की तरफ मुख करके रोवे तो अग्नि भय और मृत्यु तथा अपराह्न में सूर्याभिमुख होकर रोवे तो रुधिरस्राव के साथ लड़ाई को सूचित करता है ॥ ३ ॥

रुवन् दिनेशाभिमुखोऽस्तकाले कृषीवलानां भयमाशु दत्ते ।
प्रदोषकालेऽनिलदिङ्मुखश्च दत्ते भयं मारुततस्करोत्थम् ॥ ४ ॥

सूर्यास्त काल में सूर्य की तरफ मुख करके कुत्ता रोवे तो किसानों को शीघ्र भय तथा प्रदोष काल में वायव्य कोण में स्थित होकर रोवे तो वायु और चोरों से भय देता है ॥ ४ ॥

उदङ्मुखश्चापि निशार्धकाले विप्रव्यथां गोहरणं च शास्ति ।
निशावसाने शिवदिङ्मुखश्च कन्याभिदूषानलगर्भपातान् ॥५॥

यदि आधी रात में उत्तर की तरफ मुँह करके कुत्ता रोवे तो ब्राह्मणों को पीड़ा और गायों की चोरी होने को सूचित करता है। यदि रात्रि के अन्त में ईशान कोण की तरफ मुख करके कुत्ता रोवे तो कुमारी को दूषित, अग्नि का भय और स्त्रियों के गर्भपात करता है।

उच्चैःस्वराः स्युस्तृणकूटसंस्थाः प्रासादवेश्मोत्तमसंस्थिता वा ।
वर्षासु वृष्टिं कथयन्ति तीव्रामन्यत्र मृत्युं दहनं रुजश्च ॥ ६ ॥

यदि वर्षा काल में तृण से बने हुये गृह, प्रासाद या उत्तम गृह में स्थित होकर कुत्ता ऊँचे स्वर से शब्द करे तो अत्यधिक वृष्टि को सूचित करता है। तथा अन्य ऋतु में पूर्वोक्त स्थान में स्थित होकर शब्द करे तो मृत्यु, अग्निभय, और रोगभय को सूचित करता है॥

प्रावृट्कालेऽवग्रहेऽम्भोऽवगाह्य प्रत्यावर्त्तै रेचकैश्चाप्यभीक्ष्णम् ।
आधुन्वन्तो वा पिबन्तश्च तोयं वृष्टिं कुर्वन्त्यन्तरे द्वादशाहात् ॥ ७ ॥

यदि वर्षा काल में अनावृष्टि होने पर कुत्ता जल में स्नान करके बार बार पार्श्व परिवर्तन और रेचन करता हुआ स्थित हो या हिलते हुये जल को पीवे तो बारह रोज पीछे वृष्टि होती है ॥ ७ ॥

द्वारे शिरो न्यस्य वहिः शरीरं रोरूयते श्वा गृहिणीं विलोक्य ।
रोगप्रदः स्यादथ मन्दिरान्तर्बहिर्मुखो वक्ति च बन्धकीं ताम् ॥ ८ ॥

यदि कुत्ता द्वार पर सिर और बाहर शरीर को रख कर गृहस्वामी की गृहिणी को देख कर बार बार रोवे तो उस गृहिणी को वेश्या कहता है ॥ ८ ॥

कुड्यमुत्किरति वेश्मनो यदा तत्र खानकभयं भवेत्तदा ।
गोष्ठमुत्किरति गोग्रहं वदेद्धान्यलब्धिमपि धान्यभूमिषु ॥ ९ ॥

जब घर की दीवार की लिपाई को कुत्ता खोदे तो उस समय उस घर में सन्धि भेद

का भय होता है। यदि गायों के निवास स्थान को खोदे तो गोहरण और धान्य वाली भूमि को खोदे तो धान्य का लाभ होता है ॥ ९ ॥

एकेनाक्ष्णा साश्रुणा दीनदृष्टिर्मन्दाहारो दुःखकृत् तद्गृहस्य ।
गोभिः साकं क्रीडमाणः सुभिक्षं क्षेमारोग्यं चाभिदत्ते मुदं च ॥१०॥

यदि कुत्ते की एक आँख अश्रुपूर्ण और थोड़ी दृष्टि वाली हो तथा वह थोड़ा भोजन करे तो घर को दुखी करने वाला होता है। यदि गायों के साथ कुत्ता खेले तो सुभिक्ष, क्षेम, आरोग्य और हर्षित करता है ॥ १० ॥

वामं जिघ्रेज्जानु वित्तागमाय स्त्रीभिः साकं विग्रहो दक्षिणं चेत् ।
ऊरुं वामं चेन्द्रियार्थोपभोगः सव्यं जिघ्रेदिष्टमित्रैर्विरोधः ॥११॥

यदि कुत्ता बाईं जांघ को सूँघे तो धन लाभ, दाहिनी जाँघ को सूँघे तो स्त्रियों के साथ कलह, बाईं ऊरु को सूँघे तो बुद्धीन्द्रियों के विषयों का उपभोग और दाहिनी ऊरु को सूँघे तो मित्रों से विरोध होता है ॥ ११ ॥

पादौ जिघ्रेद्यायिनश्चेदयात्रां प्राहार्थाप्तिं वाञ्छितां निश्चलस्य ।
स्थानस्थस्योपानहौ चेद्विजिघ्रेत् क्षिप्रं यात्रां सारमेयः करोति ॥१२॥

यदि कुत्ता गमन करने वाले के दोनों पाँवों को सूँघे तो यात्रा का निषेध करता है। यदि वहीं पर गमन करने वाला निश्चल होकर स्थित हो जाय तो अभीष्ट अर्थ की सिद्धि करता है। तथा यदि एक स्थान में स्थित गमन करने वाले के जूते को सूँघे तो शीघ्र यात्रा को सूचित करता है ॥ १२ ॥

उभयोरपि जिघ्रणे हि बाह्वोर्विज्ञेयो रिपुचौरसम्प्रयोगः ।
अथ भस्मनि गोपयीत भक्षान्मांसास्थीनि च शीघ्रमग्निकोपः ॥१३॥

यदि गमन करने वाले की दोनों भुजाओं को कुत्ता सूँघे तो शत्रु और चोर का भय जानना चाहिये। यदि भस्म में अपने खाने की वस्तु, मांस या हड्डी को छिपावे तो शीघ्र अग्नि कोप होता है।

ग्रामे भषित्वा च बहिः श्मशाने भषन्ति चेदुत्तमपुंविनाशः ।
यियासतश्चाभिमुखो विरौति यदा तदा श्वा निरुणद्धि यात्राम् ॥१४॥

पहले कुत्ता गाँव में शब्द करके बाद में श्मशान में जाकर शब्द करे तो प्रधान पुरुष का नाश होता है। यदि गमन करने वाले के सम्मुख आकर कुत्ता रोवे तो यात्रा को रोकता है ॥ १४ ॥

उकारवर्णे विरुतेऽर्थसिद्धिरोकारवर्णेन च वामपार्श्वे ।
व्याक्षेपमौकाररुतेन विन्द्यान्निषेधकृत्सर्वरुतैश्च पश्चात् ॥१५॥

यदि कुत्ता उकार वर्ण से या गमन करने वाले के वाम पार्श्व में होकर ओकार वर्ण से शब्द करे तो अर्थ सिद्धि और औकार वर्ण से शब्द करे तो आकुलता होती है। तथा गमन करने वाले के पीछे किसी भी वर्ण से शब्द करे तो यात्रा का निषेध करता है ॥१५॥

संखेति चोच्चैश्च मुहुर्मुहुर्ये रुवन्ति दण्डैरिव ताड्यमानाः ।
श्वानोऽभिधावन्ति च मण्डलेन ते शून्यतां मृत्युभयं च कुर्युः ॥१६॥

यदि कुत्ता दण्डों से ताडित की तरह ऊँचे स्वर से बार बार खेल ये शब्द करे या सब इकट्ठे होकर दौड़ें तो वे नगर की शून्यता और मृत्युभय को सूचित करते हैं ॥१६॥

प्रकाश्य दन्तान् यदि लेढि सृक्किणी तदाशनं मृष्टमुशन्ति तद्विदः।
यदाननं लेढि पुनर्न सृक्किणी प्रवृत्तभोज्येऽपि तदान्नविघ्नकृत् ॥१७॥

यदि कुत्ता दाँतों को बाहर निकाल कर ओठ के अन्त भाग को चाटे तो कुत्ते की चेष्टाओं को जानने वाले मिष्टान्न का लाभ कहते हैं। तथा मुँह को जब चाटता हो उस समय यदि ओठ के अन्त भाग को नहीं चाटता हो तो भोजन के लिए तैयार पुरुष के अन्न में विघ्न डालता है ॥ १७ ॥

ग्रामस्य मध्ये यदि वा पुरस्य भषन्ति संहत्य मुहुर्मुहुर्ये।
ते क्लेशमाख्यान्ति तदीश्वरस्य ध्यारण्यसंस्थो मृगवद्विचिन्त्यः ॥१८॥

गाँव या पुर के मध्य में कुत्ते मिल कर बार बार शब्द करें तो वे गाँव के स्वामी को क्लेश की सूचना देते हैं। वन में स्थित कुत्ते के फलों का विचार मृग की तरह करना चाहिये, अर्थात् 'क्रोशः प्रदक्षिणं शस्ता मृगाः सनकुलाण्डजाः' इत्यादिवत् विचार करना चाहिये ॥ १८ ॥

वृक्षोपगे क्रोशति तोयपातः स्यादिन्द्रकीले सचिवस्य पीडा।
वायोर्गृहे सस्यभयं गृहान्तः पीडा पुरस्यैव च गोपुरस्थे ॥१९॥
भयं च शय्यासु तदीश्वराणां याने भषन्तो भयदाश्च पश्चात्।
अथापसव्या जनसन्निवेशे भयं भषन्तः कथयन्त्यरीणाम् ॥२०॥

यदि वृक्ष के समीप में कुत्ता शब्द करे तो वर्षा होती है, इन्द्रकील के समीप में शब्द करे तो मन्त्री को पीडा, गृह के मध्य या वायव्य कोण में स्थित होकर शब्द करे तो धान्य को भय और पुरद्वार में स्थित होकर शब्द करे तो पुर को पीड़ा होती है। शय्या पर शब्द करे तो शय्या पर सोने वाले को भय करता है, यात्रा में गमन करने वाले के पीछे शब्द करे तो उसी को भय होता है और मनुष्यों के समीप वामभाग में स्थित होकर शब्द करे तो शत्रुओं का भय करता है ॥१९-२० ॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां श्वचक्राध्याय एकोननवतितमः ॥ ८९ ॥



## अथ शिवारुताध्यायः

उसमें पहले कुत्ते की तरह सियार के फल का आदेश—

श्वभिः शृगालाः सदृशाः फलेन विशेष एषां शिशिरे मदाप्तिः।
हूहूरुवान्ते परतश्च टाटा पूर्णः स्वरोऽन्ये कथिताः प्रदीप्ताः ॥१॥

सियार फल में कुत्ते के समान है, विशेषता यह है कि शिशिर ऋतु में सियार को मद की प्राप्ति होती है अतः उस समय इनका शुभाशुभ फल नहीं होता है। बोलने के अन्त में हूहू और इसके बाद टाटा शब्द इनके पूर्णस्वर हैं, इनसे अतिरिक्त शब्द दीप्त हैं ॥

लोमाशिका की चेष्टा—

लोमाशिकायाः खलु कककशब्दः पूर्णः स्वभावप्रभवः स तस्याः ।
येऽन्ये स्वरास्ते प्रकृतेरपेताः सर्वे च दीप्ता इति सम्प्रदिष्टाः ॥२॥

लोमाशिका के स्वभाव से ही उत्पन्न होने वाले कक शब्द पूर्ण हैं, इनसे अन्य स्वर स्वभाव विरुद्ध और दीप्त हैं ॥ २ ॥

शृगाली की चेष्टा—

पूर्वोदीच्योः शिवा शस्ता शान्ता सर्वत्र पूजिता ।
धूमिताभिमुखी हन्ति स्वरदीप्ता दिगीश्वरान् ॥३॥

पूर्व और उत्तर दिशा में स्थित शृगाली शुभ फल देने वाली होती है। सर्वत्र शान्त दिशा में स्थित हो तो श्रेष्ठ होती है। तथा धूमित दिशा की तरफ मुख करके दीप्त शब्द करे तो उस दिशा के स्वामी का नाश करती है ॥ ३ ॥

दिशाओं के स्वामी—

राजा कुमारो नेता च दूतश्श्रेष्ठी चरो द्विजः ।
गजाध्यक्षश्च पूर्वाद्याः क्षत्रियाद्याश्चतुर्दिशाम् ॥ ४ ॥

राजा, कुमार, सेनापति, दूत, सेठ, गुप्तचर, ब्राह्मण, राजाध्यक्ष ये प्रदक्षिण क्रम से पूर्व आदि आठ दिशाओं के स्वामी हैं। ( क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र और ब्राह्मण ) पूर्व आदि चार दिशाओं के स्वामी हैं ॥ ४ ॥

शिवा के अशुभ फल—

सर्वदिक्ष्वशुभा दीप्ता विशेषेणाह्न्यशोभना ।
पुरे सैन्येऽपसव्या च कष्टा सूर्योन्मुखी शिवा ॥५॥

सब दिशाओं में दीप्त स्वर अशुभ होते हैं। किन्तु दिन में विशेष कर अशुभ होते हैं। नगर या सेनाओं में दक्षिण भाग में स्थित सूर्योन्मुखी शिवा कष्ट देती है ॥ ५ ॥

शिवा के शब्द विशेष से फल—

याहीत्यग्निभयं शास्ति टाटेति मृतवेदिका ।
धिग्धिग्दुष्कृतिमाचष्टे सज्वाला देशनाशिनी ॥६॥

यदि शिवा 'याहि' शब्द करे तो अग्निभय, 'टा टा' शब्द करे तो मृत्यु, 'धिक् धिक्' शब्द करे तो अतिकष्ट और अग्नि की ज्वाला मुख से निकलने वाली शिवा देश नाश को सूचित करती है ॥ ६ ॥

यहाँ पर मतान्तर—

नैव दारुणतामेके सज्वालायाः प्रचक्षते ।
अर्काद्यनलवत् तस्या वक्त्रं लालास्वभावतः ॥७॥

काश्यप आदि मुनियों का मत है कि मुख से ज्वाला निकलने वाली शिवा का फल भयङ्कर नहीं है। क्यों कि लार के स्वभाव से सूर्य आदि की ज्वाला की तरह उसका मुँह ज्वाला युत होता है। यहाँ पर काश्यप—

नैव दारुणता तस्याः सज्वालाया· स्वभावत· । लाल्याया· सार्किकवक्त्रमत सा शुभदा शिवा ॥

शिवा के प्रतिशब्द का फल—

अन्यप्रतिरुता याम्या सोद्बन्धमृतशंसिनी।
वारुण्यनुरुता सैव शंसते सलिले मृतम् ॥ ८ ॥

यदि अन्य शिवा के साथ दक्षिण भाग में स्थित शिवा शब्द करे तो फाँसी से मृत्यु को सूचित करती है। यदि अन्य शिवा के साथ पश्चिम भाग में स्थित वही शिवा शब्द करे तो जल से मृत्यु सूचित करती है ॥ ८ ॥

शब्द के वश फल—

अक्षोभः श्रवणं चेष्टं धनप्राप्तिः प्रियागमः।
क्षोभः प्रधानभेदश्च वाहनानां च सम्पदः ॥ ९ ॥
फलमासप्तमादेतदग्राह्यं परतो रुतम्।
याम्यायां तद्विपर्यस्तं फलं षट्पञ्चमाद्दते ॥ १० ॥

यदि शिवा एक बार शब्द करके चुप हो जाय तो अनाकुलता, दो बार शब्द करके चुप हो जाय तो इष्टश्रवण, तीन बार शब्द करके चुप हो जाय तो अर्थ लाभ, चार बार शब्द करके चुप हो जाय तो प्रिय का आगम, पाँच बार शब्द करके चुप हो जाय तो आकुलता, छः बार शब्द करके चुप हो जाय तो प्रधानों में भेद और सात बार शब्द करके चुप हो जाय तो सम्पत्ति होती है इसके बाद आठ बार आदि शब्द अग्राह्य हैं। दक्षिण दिशा में छठे और पाँचवें फल को छोड़ कर शेष सब फल उल्टा समझना चाहिये। जैसे एक बार शब्द करे तो क्षोभ, दो बार अनिष्ट श्रवण, तीन बार करे तो धन हानि, चार बार करे तो प्रिय वियोग, पाँच बार करे तो क्षोभ, छः बार करे तो प्रधानों में भेद और सात बार करे तो सम्पत्ति की हानि होती है ॥ ९-१० ॥

अशुभ करने वाली शिवा—

या रोमाञ्चं मनुष्याणां शकृन्मूत्रं च वाजिनाम्।
रावात् त्रासं च जनयेत् सा शिवा न शिवप्रदा ॥११॥

जिस शिवा के शब्द से मनुष्यों को रोमाञ्च हो, घोड़े टट्टी करें और मूतें तथा मनुष्यों को भय हो वह शिवा शुभ नहीं है ॥ ११ ॥

शिवा का शुभ लक्षण—

मौनं गता प्रतिरुते नरद्विरदवाजिभिः।
या शिवा सा शिवं सैन्ये पुरे वा सम्प्रयच्छति ॥१२॥

जो बोलती हुई शिवा, मनुष्य, हाथी और घोड़े के प्रतिशब्द से चुप हो जाय वह सैन्य और नगर में मंगल करती है ॥ १२ ॥

भेभेति शिवा भयङ्करी भो भो व्यापदमादिशेच्च सा।
मृतिबन्धनिवेदिनी फिफे हूहू चात्महिता शिवा स्वरे ॥१३॥

यदि शिवा 'भेभा' शब्द करे तो भय, 'भोभो' शब्द करे तो मृत्यु और बन्धन तथा 'हू हू' शब्द करे तो सुनने वाले को श्रेय करती है ॥ १३ ॥

-- शिवा के शुभ शब्द--

शान्ता स्ववर्णाद् परमारुवन्ती टाटामुदीर्णामिति वाश्यमाना।
टेटे च पूर्वं परतश्च थे थे तस्याः स्वतुष्टिप्रभवं रुतं तत् ॥१४॥

जो शिवा शान्त दिशा में स्थित होकर पहले अकार का उच्चारण करके बाद में आ आदि वर्णों का उच्चारण करे या 'टा टा' शब्द करे या पहले 'टे टे' शब्द करके 'थे थे' शब्द करे ये सब प्रसन्नता पूर्वक उसके शब्द होते हैं और सब शुभ हैं ॥ १४ ॥

उच्चैर्घोरं वर्णमुच्चार्य पूर्वं पश्चात् क्रोशेत् क्रोष्टुकस्यानुरूपम्।
या सा क्षेमं प्राह वित्तस्य चाप्तिं संयोगं वा प्रोषितेन प्रियेण ॥१५॥

जो शिवा बहुत जोर से पहले क्रूर वर्ण का उच्चारण करके बाद में शृगाल की तरह शब्द करे तो वह क्षेम, धन का लाभ और प्रिय समागम को सूचित करती है ॥ १५ ॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां शिवारुताध्यायो नवतितमः ॥ ९० ॥

---

# अथ मृगचेष्टिताध्यायः

उसमें मृगों की चेष्टा का प्रदर्शन--

सीमागता वन्यमृगा रुवन्तः स्थिता व्रजन्तोऽथ समापतन्तः।
सम्प्रत्यतीतैष्यभयानि दीप्ताः कुर्वन्ति शून्यं परितो भ्रमन्तः ॥ १ ॥

यदि वन्य मृग गाँव की सीमा में दीप्त शब्द करते हुए स्थित रहें तो साम्प्रतिक, उस सीमा प्रदेश से चले जायें तो भूत और सीमा प्रदेश की तरफ ही आवें तो भविष्य भय को सूचित करते हैं। यदि गाँव के चारों ओर घूमें तो उस गाँव को शून्य करते हैं ॥ १ ॥

ते ग्राम्यसत्त्वैरनुवाश्यमाना भयाय रोधाय भवन्ति वन्यैः।
द्वाभ्यामपि प्रत्यनुवाशितास्ते वन्दिग्रहार्यं च मृगा रुवन्ति ॥ २ ॥

गाँव की सीमा में आये हुए दीप्त शब्द करने वाले उन मृगों के पीछे ग्रामीण जन्तु शब्द करें तो भय के लिए, वन स्थित अन्य जन्तु शब्द करें तो गाँव के रोधन के लिए तथा वन्य, ग्राम्य दोनों जन्तु मिल कर शब्द करें तो हठ पूर्वक स्त्रियों के हरण के लिए मृग होते हैं ॥ २ ॥

वन में रहने वाले जन्तुओं का फल--

वन्ये सत्त्वे द्वारसंस्थे पुरस्य रोधो वाच्यः सम्प्रविष्टे विनाशः।
सूते मृत्युः स्याद्भयं संस्थिते च गेहं याते बन्धनं सम्प्रदिष्टम् ॥ ३ ॥

यदि वन में रहने वाले जीव पुर के द्वार पर स्थित हों तो शत्रुओं से पुर का रोध, गृह के अन्दर प्रवेश करें तो पुर का नाश, गृह में प्रसव करें तो मृत्यु, गृह में रहें तो भय और गृह में प्रवेश करें तो गृह स्वामी का बन्धन होता है ॥ ३ ॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां मृगचेष्टिताध्याय एकनवतितमः ॥ ९१ ॥

# अथ गवेङ्गिताध्यायः

गायों की चेष्टा—

गावो दीनाः पार्थिवस्याशिवाय पादैर्भूमिं कुट्टयन्त्यश्च रोगान् ।
मृत्युं कुर्वन्त्यश्रुपूर्णायताक्ष्यः पत्युर्भीतास्तस्करानारुवन्त्यः ॥१॥

दीन गाय राजा को अमङ्गल करने वाली, अपने पाँवों से पृथ्वी को कुरेदने वाली गाय रोग करने वाली, अश्रुपूर्ण नेत्र वाली गाय स्वामी की मृत्यु करने वाली और डर कर अति शब्द करने वाली गाय चोरों से भय कराने वाली होती है ॥ १ ॥

अकारणे क्रोशति चेदनर्थो भयाय रात्रौ वृषभः शिवाय ।
भृशं निरुद्धा यदि मक्षिकाभिस्तदाशु वृष्टिं सरमात्मजैर्वा ॥ २ ॥

यदि बिना कारण गाय शब्द करे तो अनर्थ और रात्रि में शब्द करे तो भय करती है। यदि बैल रात्रि में शब्द करे तो मङ्गलकारी होता है। यदि गाय बहुत मक्खियों से या कुत्तों के बच्चे से घिर जाय तो शीघ्र वृष्टि करती है ॥ २ ॥

आगच्छन्त्यो वेश्म बम्भारवेण संसेवन्त्यो गोष्ठवृद्ध्यै गवां गाः ।
आर्द्राङ्ग्यो वा हृष्टरोम्ण्यः प्रहृष्टा धन्या गावः स्युर्महिष्योऽपि चैवम् ॥

मधुर शब्द करती हुई गाय घर में आवे तो गायों की गोष्ठ की वृद्धि के लिये होती है, तथा जल से आर्द्र शरीर वाली और रोमांचों से युक्त गाय गोष्ठवृद्धि के लिये धन्य है। इसी तरह महिषी ( भैंस ) भी फल देती है ॥ ३ ॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां गवेङ्गिताध्यायो द्विनवतितमः ॥ ९२ ॥



# अथाश्वेङ्गिताध्यायः

घोड़े की चेष्टा—

उत्सर्गान्न शुभदमासनात्परस्थं वामे च ज्वलनमतोऽपरं प्रशस्तम् ।
सर्वाङ्गज्वलनमवृद्धिदं हयानां द्वे वर्षे दहनकणाश्च धूपनं वा ॥१॥

यह निश्चित है कि घोड़ों के आसन स्थान से पश्चिम या वाम भाग में ज्वलन पैदा हो तो शुभ नहीं होता। इससे विरुद्ध ( पूर्व या दक्षिण ) भाग में ज्वलन पैदा हो तो शुभ होता है। उत्पात वश घोड़ों के सब अवयवों में ज्वलन पैदा होता है, उसको सर्वाङ्ग ज्वलन कहते हैं। यह सर्वाङ्ग ज्वलन अवृद्धिकारी होता है। जिस घोड़े के दो वर्ष तक शरीर से अग्निकण या धूआँ निकले तो वह भी अवृद्धिकारी होता है। कहा भी है—
सत्रोत्सर्गोन्नासनपश्चिमभागाश्रये ज्वलनमेव । नेष्टमितरत्र शस्तं वामेतरपार्श्वयोस्तद्वत् ॥१॥

घोड़े के लिङ्ग आदि प्रदीप्त का फल—

अन्तःपुरं नाशमुपैति मेढ्रे कोशः क्षयं यात्युदरे प्रदीप्ते ।
पायौ च पुच्छे च पराजयः स्याद्वक्त्रोत्तमाङ्गज्वलने जयश्च ॥ २ ॥

यदि घोड़ों का लिंग प्रदीप्त हो तो राजा के अन्तःपुर का नाश, पेट प्रदीप्त हो तो

खजाने का नाश, गुदा और पूँछ प्रदीप्त हो तो पराजय तथा मुँह और शिर प्रदीप्त हो तो जय होती है ॥ २ ॥

घोड़े के कन्धा आदि प्रदीप्त का फल—

स्कन्धासनांसज्वलनं जयाय बन्धाय पादज्वलनं प्रदिष्टम् ।
ललाटवक्षोऽक्षिभुजे च धूमः पराभवाय ज्वलनं जयाय ॥ ३ ॥

घोड़े के कन्धा, आसन, ग्रीवा के पार्श्व भाग प्रदीप्त हों तो जय, पाँव प्रदीप्त हो तो स्वामी का वध, ललाट, छाती, आँख और भुजा धूम युत हो तो पराजय तथा प्रदीप्त हो तो जय के लिए होता है ॥ ३ ॥

घोड़े के नासारन्ध्र आदि का फल—

नासापुटप्रोथशिरोऽश्रुपातनेत्रे च रात्रौ ज्वलनं जयाय ।
पलाशताम्रासितकर्बुराणां नित्यं शुकाभस्य सितस्य चेष्टम् ॥ ४ ॥

रात्रि के समय घोड़े के नासारन्ध्र, प्रोथ (नाया मध्य भाग), शिर, अश्रुपात (गण्डाधो भाग) और नेत्र प्रदीप्त हों तो जय के लिये होता है। पलाश के समान लोहित, कृष्ण, शुक्लकृष्ण, कपोत के समान, तोते के समान या सफेद वर्ण वाले घोड़े के एक, दो या अनेक अङ्गों में सदा ज्वलन हो तो शुभ होता है। कहा भी है—

सममन्यापदकेसरपुच्छेषु ज्वलनदहनकणधूमाः । राष्ट्रभयशोकसम्भ्रमसपत्नवक्रापमर्दकराः ॥
प्राक्फल्गुदय पृष्ठे जघने वालेषु चैव निर्दिष्टम् । अन्तःपुरप्रकोपो मेढ्रज्वलने प्रकोपे वा ॥
नित्यं च बालकिरणे दाहज्वाला स्फुलिङ्गानाम् । स्कन्धाम्नसोमदेशे धूमा बन्धाय चरणेषु ॥
घोणोऽक्षिललाटभुजे स्वधाम्नो द्वेषिणं च वदनेभ्यः । ज्वालोत्पत्तिर्ज्ञेयदा धूमोत्पत्तिस्स्वभावाय ॥
नासापुटाश्रुपातप्रोथशिरोलोचने च रजनीषु । विजयाय प्रज्वलनं ताम्रासितहरितशबलानाम् ॥
विजयाय सर्वदैव हि शुक्लकृष्णकवर्णघोड्वलनमेषु । एवं च यथासम्भवमन्येष्वपि वाहनेषु फलम् ॥

प्रद्वेषो यवसाम्भसां प्रपतनं स्वेदो निमित्ताद्विना
　कम्पो वा वदनाच्च रक्तपतनं धूमस्य वा सम्भवः ।
अस्वप्नश्च विरोधिनां निशि दिवा निद्रालसध्यानिता
　सादोऽधोमुखता विचेष्टितमिदं नेष्टं स्मृतं वाजिनाम् ॥ ५ ॥

बिना कारण घास और पानी से विरक्ति, गिरना, पसीने का आना, काँपना, मुँह से खून निकलना, रात्रि में किसी से द्वेष करते हुए जागना, दिन में नींद, आलस्य और चिन्ता का आना, साद (सुस्ती होना), नीचे मुख करना, ऊपर देखना ये सब घोड़े की चेष्टायें अशुभ हैं। कहा भी है—

निद्राविरोधालसनीलनेत्राः प्रधान्यशून्यस्मृतयो दिनेषु ।
निशासु चान्योन्यविरोधनिद्रानष्टास्तुरङ्गा न हिताय भर्तुः ॥ ५ ॥

आरोहणमन्यवाजिनां पर्याणादियुतस्य वाजिनः ।
उपवाह्यतुरङ्गमस्य वा कल्पस्यैव विपन्नशोभना ॥ ६ ॥

पर्याण (तंग तरहा, पुश्त आदि) से युत घोड़े के ऊपर दूसरे घोड़े का चढ़ना, नीरोग और उपवाह्य (सवार को पीठ पर लेकर चलते-चलते कुछ नहीं खाने वाले) घोड़े को विपत्ति में आना शुभ नहीं है ॥ ६ ॥

घोड़े के शब्द का फल—

क्रौञ्चवद्रिपुवधाय हेषितं ग्रीवया त्वचलया च सोन्मुखम्।
स्निग्धमुच्चमनुनादि हृष्टवद्ग्रासरुद्धवदनैश्च वाजिभिः॥ ७॥

घोड़े का क्रौञ्चपक्षी की तरह शब्द करना तथा गर्दन को स्थिर और ऊपर मुख करके शब्द करना, उच्च स्वर से बार बार मधुर शब्द करना या ग्रास से मुख बन्द रहने पर भी आनन्दपूर्वक शब्द करना शत्रु के वध के लिए होता है॥ ७॥

शब्द करते हुए घोड़े के पास में शुभ द्रव्य—

पूर्णपात्रदधिविप्रदेवतागन्धपुष्पफलकाञ्चनादि वा।
द्रव्यमिष्टमथवा परं भवेद्धेषतां यदि समीपतो जयः॥ ८॥

यदि शब्द करते हुए घोडे के पास में किसी शुभ द्रव्य से पूर्ण पात्र, दही, ब्राह्मण, देवता, सुगन्ध द्रव्य, फूल, फल, सोना आदि ( रजत, मणि, मोती आदि ) या अन्य शुभ द्रव्य आ जायें तो जय होती है॥ ८॥

घोड़े की अन्य चेष्टायें—

भक्ष्यपानखलिनाभिनन्दिनः पत्युरौपयिकनन्दिनोऽथवा।
सव्यपार्श्वगतदृष्टयोऽथवा वाञ्छितार्थफलदास्तुरङ्गमाः॥ ९॥

खाने की सामग्री, जल और लगाम को आनन्द पूर्वक ग्रहण करने वाले, स्वामी को इच्छा के अनुकूल चलने वाले तथा दक्षिण पार्श्व में दृष्टि रखने वाले घोड़े अभीष्ट फल को देते हैं। कहा भी है—

इष्टानिष्टप्यक्षकमतः परं हेषितं समवधार्यम्। तच्च चलितप्रसारितशिरोधरोद्धतमिष्टफलम्॥
ग्रासान्ववक्त्रागमुच्चैः स्निग्धानुनादि गम्भीरम्। द्विजपूर्णभाजनेष्टद्रव्यस्रग्गन्धसुरमूलैः॥
खलिनाशपानभर्मस्वाम्युपकरणाभिनन्दिता येषाम्। सर्वार्थसिद्धये स्याद्दक्षिणपार्श्वे विलोकयताम्॥

घोड़े की अशुभ चेष्टायें—

वामैश्च पादैरभिताडयन्तो महीं प्रवासाय भवन्ति भर्तुः।
सन्ध्यासु दीप्तामवलोकयन्तो हेषन्ति चेद्बन्धपराजयाय॥ १०॥

बायें पैर से पृथ्वी को खोदने वाले घोड़े स्वामी के विदेश गमन के कारण होते हैं। तथा सन्ध्याओं ( सूर्योदय, मध्याह्न, सूर्यास्त और अर्ध रात्रि ) में दीप्त दिशा को देखते हुए शब्द करें तो स्वामी के बन्धन और पराजय के कारण होते हैं॥ १०॥

घोड़े की अन्य अशुभ चेष्टायें—

अतीव हेषन्ति किरन्ति वालान् निद्रारताश्च प्रवदन्ति यात्राम्।
रोमत्यजो दीनखरस्वराश्च पांसून् ग्रसन्तश्च भयाय दृष्टाः॥ ११॥

यदि घोड़े बहुत शब्द करें, पूंछ के बालों को इधर-उधर फैलावें या सोवें तो यात्रा को सूचित करते हैं। तथा यदि बालों को गिरावें, दीन गदहे की तरह शब्द करें या धूली भक्षण करें तो भय के लिये देखे जाते हैं। कहा भी है—

संध्यासु दीप्तदिङ्मुखसम्भ्रमगाढप्रनष्टनिद्राश्च। हेषंतो भयजनना बधबंधनपराजयजयकराश्च॥
वक्रीकृतवालधयो दक्षिणपार्श्वानुशायिनो नेष्टाः। वामचरणैः क्षितिजलं घ्नन्तो हेषाः प्रवासाय॥

समुद्गवदक्षिणपार्श्वशायिनः पदं समुत्क्षिप्य च दक्षिणं स्थिताः ।
जयाय शेषेष्वपि वाहनेष्विदं फलं यथासम्भवमादिशेद्बुधः ॥ १२ ॥

समुद्ग ( पात्र विशेष = डिब्बा आदि ) की तरह जानुओं को मोड़ कर दक्षिण पार्श्व से शयन करने वाला तथा दाहिने पाँव को उठा कर पृथ्वी पर खड़ा होने वाला घोड़ा स्वामी के जय के लिये होता है। शेष ( हाथी, ऊँट आदि ) वाहनों में भी पूर्वोक्त यथासम्भव ( धूम, अग्नि कण के बिना ) फलों का आदेश करना चाहिये ॥ १२ ॥

आरोहति क्षितिपतौ विनयोपपन्नो
यात्रानुगोऽन्यतुरगं प्रतिहेषते च ।
वक्त्रेण वा स्पृशति दक्षिणमात्मपार्श्वं
योऽश्वः स भर्तुरचिरात् प्रचिनोति लक्ष्मीम् ॥ १३ ॥

राजा के चढ़ जाने पर जो घोड़ा विनय से युक्त होकर जिस दिशा में राजा को जाने की इच्छा हो उसी दिशा में चले तथा अन्य घोड़े के शब्द करने पर शब्द करे या मुँह से अपने दक्षिण पार्श्व का स्पर्श करे तो शीघ्र स्वामी की लक्ष्मी की वृद्धि करता है ॥ १३ ॥

घोड़े की अशुभ चेष्टायें—

मुहुर्मुहुर्मूत्रशकृत्करोति न ताड्यमानोऽप्यनुलोमयायी ।
अकार्यभीतोऽश्रुविलोचनश्च शिवं न भर्तुस्तुरगोऽभिधत्ते ॥ १४ ॥

जो घोड़ा बार-बार पेशाब और टट्टी करे, मारने पर भी अभीष्ट दिशा में न चले बिना कारण डरे और जिसके अश्रुपूर्ण नेत्र हो जाँय वह अपने स्वामी का मङ्गल नहीं करता है ॥

उपसंहार—

उक्तमिदं हयचेष्टितमत ऊर्ध्वं दन्तिनां प्रवक्ष्यामि ।
तेषां तु दन्तकल्पनभङ्गम्लानादिचेष्टाभिः ॥ १५ ॥

यह घोड़ों की चेष्टा कही गयी हैं। इसके बाद हाथियों की चेष्टा कहता हूँ। उन हाथियों को दाँतों का काँपना, टूटना, मलिन होना आदि चेष्टाओं से फल होते हैं ॥ १५ ॥

इति विमला हिन्दीटीकायामश्वेङ्गिताध्यायस्त्रिनवतितमः ॥ ९३ ॥



## अथ हस्तिचेष्टिताध्यायः

गजदन्त का लक्षण—

दन्तस्य मूलपरिधिं द्विरायतं प्रोज्झ्य कल्पयेच्छेषम् ।
अधिकमनूपचराणां न्यूनं गिरिचारिणां किञ्चित् ॥ १ ॥

गजदन्त के मूल में जितनी अङ्गुलात्मक परिधि हो उसको द्विगुणित करके जो हो तत्तुल्य मूल से छोड़ कर शेष भाग से सब कल्पनायें करे। जलप्राय देश के हाथियों में उससे कुछ अधिक और पर्वत चारी हाथियों में उससे कुछ कम भाग छोड़ कर शेष भाग से सब कल्पनायें करे ॥ १ ॥

कल्पित गजदन्त का शुभाशुभ फल—

श्रीवत्सवर्धमानच्छत्रध्वजचामरानुरूपेषु।
छेदे दृष्टेष्वारोग्यविजयधनवृद्धिसौख्यानि॥ २॥

काटने के समय हाथी के दाँत में विल्व वृक्ष, वर्धमान, छत्र, ध्वज या चामर की तरह चिह्न दिखाई दे तो आरोग्य, धन की वृद्धि और सुख होता है॥ २॥

प्रहरणसदृशेषु जयो नद्यावर्त्ते प्रनष्टदेशाप्तिः।
लोष्टे तु लब्धपूर्वस्य भवति देशस्य सम्प्राप्तिः॥ ३॥

शस्त्र के समान चिह्न दिखाई दे तो जय, नदी के आवर्त्त ( अष्टभ्रम ) के समान चिह्न दिखाई दे तो नष्ट देश की प्राप्ति और ढेले के समान चिह्न दिखाई दे तो पहले प्राप्त हुये देश की प्राप्ति होती है॥ ३॥

स्त्रीरूपे स्वविनाशो भृङ्गारेऽभ्युत्थिते सुतोत्पत्तिः।
कुम्भेन निधिप्राप्तिर्यात्राविघ्नश्च दण्डेन॥ ४॥

स्त्री के समान चिह्न दिखाई दे तो धन का नाश, भृङ्गार के समान चिह्न दिखाई दे तो पुत्र की उत्पत्ति, घड़े के समान चिह्न दिखाई दे तो निधि की प्राप्ति और दण्ड के समान चिह्न दिखाई दे तो यात्रा में विघ्न होता है॥ ४॥

कृकलासकपिभुजङ्गेष्वसुभिक्षव्याधयो रिपुवशित्वम्।
गृध्रोलूकध्वाङ्क्षश्येनाकारेषु जनमरकः॥ ५॥

गिरगिट, छिपकली, वानर या सर्प की तरह चिह्न हो तो दुर्भिक्ष, व्याधि और शत्रु के आकार में रहना होता है। तथा गिद्ध, उल्लू, काक या बाज के समान चिह्न हो तो मरकी होती है॥ ५॥

पाशेऽथवा कबन्धे नृपमृत्युर्जनविपत्स्रुते रक्ते।
कृष्णे श्यावे रूक्षे दुर्गन्धे चाशुभं भवति॥ ६॥

पाश ( फाँसी ) या कबन्ध ( बिना सिर का पुरुष ) के समान चिह्न हो तो राजा की मृत्यु, काटने पर रक्त निकले तो मनुष्यों के ऊपर विपत्ति तथा काला, पीला, रूखा या दुर्गन्धि हो तो अशुभ होता है। कहा भी है—

श्यावपूतिमलरक्तदर्शनं सर्पसत्त्वसदृशं च पादपम्॥ ६॥

आसन के समान शय्या का फल—

शुक्लः समः सुगन्धिः स्निग्धश्च शुभावहो भवेच्छेदः।
गलनम्लानफलानि च दन्तस्य समानि भङ्गेन॥ ७॥

यदि दाँत का छेद सफेद, समान, सुगन्धि या निर्मल हो तो शुभ होता है। ये सब आसन के फल हैं। इसी तरह पूर्वोक्त सब लक्षण शय्या में भी फल देते हैं॥ ७॥

हाथियों के अन्य शुभाशुभ फल—

मूलमध्यदशनाग्रसंस्थिता देवदैत्यमनुजाः क्रमात्ततः।
स्फीतमध्यपरिपेलवं फलं शीघ्रमध्यचिरकालसम्भवम्॥ ८॥

हाथी के दाँत के मूल, मध्य और अग्रभाग में क्रम से देवता, दैत्य और मनुष्य निवास करते हैं। जैसे दन्त मूल में देवता, मध्य में दैत्य और दन्ताग्र में मनुष्य निवास करते हैं। तथा मूल से वक्ष्यमाण में फल पुष्ट, मध्य से मध्यम और अग्र में अल्प होता है। इसी तरह मूल में वक्ष्यमाण फल शीघ्र (सप्ताह के मध्य में), मध्य से मध्यकाल में (एक मास के अन्दर) और प्रान्त में देर से होता है ॥ ८ ॥

यहाँ पर विशेष—

दन्तभङ्गफलमत्र दक्षिणे भूपदेशबलविद्रवप्रदम् ।
वामतः सुतपुरोहिते भयात् हन्ति सादिविकदारनायकान् ॥ ९ ॥

यदि दक्षिण भाग का दाँत मूल से टूट जाय तो राजा को भागने का भय, मध्य से टूट जाय तो देश को भागने का भय और अग्र भाग से टूट जाय तो सेना को भागने का भय रहता है। यदि वाम भाग का दाँत मूल आदि से टूट जाय तो क्रम से राजपुत्र, पुरोहित, साधन पति को तथा सेना, स्त्री और प्रधान पुरुष को मारता है ॥ ९ ॥

आदिशेदुभयभङ्गदर्शनात् पार्थिवस्य सकलं कुलक्षयम् ।
सौम्यलग्नतिथिभादिभिः शुभं वर्धतेऽशुभमतोऽन्यथा वदेत् ॥ १० ॥

यदि हाथी के दोनों दाँत टूट जाय तो राजा के सम्पूर्ण कुल का क्षय होता है। शुभ ग्रह के लग्न (वृष, मिथुन, कर्क, कन्या, तुला धनु और मीन), शुभ तिथि (रिक्ता वर्जित तिथि), शुभ नक्षत्र (दारुण उग्र नक्षत्र को छोड़ कर शेष नक्षत्र) आदि में उत्पन्न हाथी हो तो शुभ फल बढ़ते हैं और इससे विपरीत में उत्पन्न हो तो पाप फल बढ़ते हैं ॥

हाथी के दन्त भङ्ग का विशेष फल—

क्षीरमृष्टफलपुष्पपादपेष्वापगातटविघट्टितेन वा ।
वाममध्यरदभङ्गखण्डने शत्रुनाशकृदतोऽन्यथा परम् ॥ ११ ॥

यदि वाम भाग का दाँत दूध वाले, मधुर फल वाले या फूल वाले वृक्षों के घर्षण या नदी के तट को विघट्टित करने पर मध्य से टूट जाय तो शत्रुनाश करता है। इसके विपरीत (दुष्ट वृक्षों के घर्षण से वाम दन्त का अग्र या मूल टूट जाय) तो शत्रु की वृद्धि करता है ॥ ११ ॥

हाथियों की चेष्टायें—

स्खलितगतिरकस्मात् त्रस्तकर्णोऽतिदीनः
श्वसिति मृदु सुदीर्घं न्यस्तहस्तः पृथिव्याम् ।
द्रुतमुकुलितदृष्टिः स्वप्नशीलो विलोमो
भयकृदहितभक्षी नैकशोऽसृक्शकृत्कृत् ॥ १२ ॥

चलते हुए हाथी की गति अचानक रुक जाय, कान हिलना बन्द हो जाय, अत्यन्त दीनता पूर्वक सूँड को भूमि पर रख कर धीरे धीरे लम्बे सांस लेकर चकित और अर्धोन्मिलित दृष्टि हो जाय, बहुत देर तक सोवे, उलटा चलने लगे, अभक्ष्य वस्तु खाय तथा बहुत बार रक्त मिश्रित टट्टी करे तो भय करने वाला होता है ॥ १२ ॥

हाथियों की शुभ चेष्टायें—

वल्मीकस्थाणुगुल्मक्षुपतरुमथनस्वेच्छया हृष्टदृष्टि-
र्यायाद्यात्रानुलोमं त्वरितपदगतिर्वक्त्रमुन्नाम्य चोच्चैः।
कक्ष्यासन्नाहकाले जनयति च मुहुः शीकरं बृंहितं वा
तत्काले वा मदाप्तिर्जयकृदथ रदं वेष्टयन् दक्षिणं च॥ १३॥

यदि हाथी अपनी इच्छा से वल्मीक, स्थाणु (शाखा रहित वृक्ष), गुल्म, घास या अन्य किसी वृक्ष को मथन करते करते हर्षित दृष्टि और ऊँचा मुख करके शीघ्र गति से यात्रा के अनुकूल चले तथा हौदा कसने के समय जल बिन्दु उड़ावे, गर्जन करे, मद युक्त हो जाय या सूँड़ से दाहिने दाँत को लपेटे तो जय देने वाला होता है॥ १३॥

हाथियों की और चेष्टायें—

प्रवेशनं वारिणि वारणस्य ग्राहेण नाशाय भवेन्नृपस्य।
ग्राहं गृहीत्वोत्तरणं नृपस्य तोयात् स्थलं वृद्धिकरं नृभर्तुः॥ १४॥

यदि हाथी को पकड़ कर ग्राह जल में प्रवेश कर जाय तो राजा का नाश और ग्राह को पकड़ कर हाथी जल से बाहर निकल जाय तो राजा की वृद्धि करता है॥ १४॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां हस्तिचेष्टिताध्यायश्चतुर्नवतितमः॥ ९४॥



## अथ वायसविरुताध्यायः

उसमें पहले विभाग का प्रदर्शन—

प्राच्यानां दक्षिणतः शुभदाः काकाः करायिका वामाः।
विपरीतमन्यदेशेष्ववधिर्लोकप्रसिद्ध्यैव॥ १॥

पूर्व देश वासियों के दक्षिण भाग में कौआ और वाम भाग में करायिका तथा अन्य देश वासियों के वाम भाग में कौआ और दक्षिण में करायिका शुभ है। लोक प्रसिद्धि से पूर्व आदि देशों को जानना चाहिये॥ १॥

काक की चेष्टा और फल—

वैशाखे निरुपहते वृक्षे नीडः सुभिक्षशिवदाता।
निन्दितकण्टकिशुष्केष्वसुभिक्षभयानि तद्देशे॥ २॥

यदि कौआ वैशाख मास में उपद्रव रहित वृक्ष के ऊपर घोंसला बनावे तो सुभिक्ष और मङ्गल करने वाला होता है। तथा निन्दित, काँटेदार या सूखे हुये वृक्ष पर घोंसला बनावे तो उस देश में दुर्भिक्ष का भय होता है॥ २॥

घोंसले के सम्बन्ध से वृष्टि का ज्ञान—

नीडे प्राक्शाखायां शरदि भवेत् प्रथमवृष्टिरपरस्याम्।
याम्योत्तरयोर्मध्यात् प्रधानवृष्टिस्तरोरुपरि॥ ३॥

शिखिदिशि मण्डलवृष्टिर्नैर्ऋत्यां शारदस्य निष्पत्तिः।
परिशेषयोः सुभिक्षं मूषकसम्पच्च वायव्ये ॥ ४ ॥

यदि कौआ शरत्काल में वृक्ष के पूर्व दिशा में स्थित शाखा पर घोंसला बनावे तो पश्चिम दिशा में पहले वर्षा होती है। तथा दक्षिण या उत्तर दिशा में घोंसला बनावे तो प्रधान वृष्टि होती है। अग्नि कोण में घोंसला बनावे तो मण्डल वृष्टि (कहीं पर वृष्टि कहीं पर अवृष्टि) होती है। नैर्ऋत्य कोण में घोंसला बनावे तो शारदीय धान्यों की अच्छी निष्पत्ति होती है। परिशेष (वायव्य और ईशान) कोण में घोंसला बनावे तो सुभिक्ष और वायव्य कोण में घोंसला होने से अधिक चूहे भी होते हैं ॥ ३-४ ॥

काकों की चेष्टायें—

शरदर्भगुल्मवल्लीधान्यप्रासादगेहनिम्नेषु ।
शून्यो भवति स देशश्चौरानावृष्टिरोगार्त्तः ॥ ५ ॥

जिस देश में कौआ शरकडा, कुशा, गुल्म, लता, धान्य, प्रासाद, गृह और नीचे में घोंसला बनावे वह देश चोर, अनावृष्टि और रोग से पीडित होकर शून्य हो जाता है।

यहां पर गार्गी में—

शस्तौ नीडौ तु वैशाखे पादपे निरुपद्रवे। देशोत्थान तु वल्मीकचैत्यधान्यगृहादिषु ॥ ५ ॥

द्वित्रिचतुःशावत्वं सुभिक्षदं पञ्चभिर्नृपान्यत्वम् ।
अण्डावकिरणमेकाण्डताप्रसूतिश्च न शिवाय ॥ ६ ॥

यदि कौए के दो, तीन या चार बच्चे हों तो सुभिक्ष, पाँच बच्चे हों तो दूसरे राजा का अधिकार तथा अण्डा गिर जाय, एक अण्डा देवे या नहीं देवे तो अमङ्गल होता है ॥ ६ ॥

काकों की विशेषता—

चौरकवर्णैश्चौराश्चित्रैर्मृत्युः सितैस्तु वह्निभयम् ।
विकलैर्दुर्भिक्षभयं काकानां निर्दिशेच्छिशुभिः ॥ ७ ॥

यदि कौए के बच्चे का वर्ण गन्ध द्रव्य के समान हो तो चोरों की उत्पत्ति, चित्र हो तो मृत्यु, सफेद वर्ण हो तो अग्निभय और कोई अङ्ग हीन हो तो दुर्भिक्ष भय होता है।

कहा भी है—

काकानां प्रवणे द्वित्रिचतुःशावाः शुभावहाः। चौरचित्रकश्वेताश्च वर्णाश्चौराग्निमृत्युदाः ॥
अण्डावकिरणैर्वाद् यथा दुर्भिक्षमरकावुभौ। शावानां विकलत्वे वा निःशावत्वे कृतौ यथा ॥

काकों की और चेष्टायें—

अनिमित्तसंहतैर्ग्राममध्यगैः क्षुद्भयं प्रविरुवद्भिः ।
रोधश्चक्राकारैरभिघातो वर्गवर्गस्थैः ॥ ८ ॥

यदि कौवे बिना कारण गाँव के बीच में होकर बहुत शब्द करें तो दुर्भिक्ष का भय, चक्र की तरह इकट्ठे होकर स्थित हों तो नगर का रोध और वर्ग वर्ग कर के स्थित हों तो उपद्रव होता है। कहा भी है—

अकार्यसंहतैर्भेदो रोधश्चक्राकृतिस्थितैः। वर्गगैश्चाभिघातः स्यादिपुवृद्धिश्च निर्भये ॥ ८ ॥

अभयाश्च तुण्डपक्षैश्चरणाभिघातैर्जनानभिभवन्तः ।
कुर्वन्ति शत्रुवृद्धिं निशि विचरन्तो जनविनाशम् ॥ ९ ॥

यदि कौवे भय रहित होकर चोंच, पंख और पंजों से मनुष्यों को मारें तो शत्रुवृद्धि तथा रात्रि में विचरण करें तो जन की क्षति होती है ॥ ९ ॥

सव्येन खे भ्रमद्भिः स्वभयं विपरीतमण्डलैश्च परात्।

अत्याकुलं भ्रमद्भिर्वातोद्भ्रामो भवति काकैः ॥ १० ॥

यदि कौवे आकाश में प्रदक्षिण क्रम से भ्रमण करें तो आत्मीय जनों से और अपसव्य क्रम से भ्रमण करें तो शत्रुओं से भय होता है। तथा अति आकुलता के साथ भ्रमण करें तो देखने वाले की अनवस्थिति होती है। कहा भी है—

पुरसैन्योपरि व्योम्नि व्याकुलैरनिलाद्भयम्। सव्यमण्डलगैः स्वोत्थमपसव्यैः पराद्भयम् ॥

ऊर्ध्वमुखाश्चलपक्षाः पथि भयदाः क्षुद्भयाय धान्यमुपः।

सेनाङ्गस्था युद्धं परिमोषं चान्यभृतपक्षाः ॥ ११ ॥

यदि कौवे ऊपर को मुँह उठा कर पंखों को चलावें तो मार्ग में भय, धान्यों को चुरावें तो दुर्भिक्ष का भय, सेना के अङ्गों पर बैठ जायँ तो युद्ध और कोयल के समान अति काले पक्ष कौवे के हों तो चोर भय होता है। कहा भी है—

युद्धं सेनाङ्गसस्थेषु मोषकृत् स्वविलेखने। चरद्भिर्हि विनाशाय दुर्भिक्षं धान्यमोषकृत् ॥११॥

भस्मास्थिकेशपत्राणि विन्यसन् पतिवधाय शय्यायाम्।

मणिकुसुमाद्यवहनने सुतस्य जन्माप्यथाङ्गनायाश्च ॥ १२ ॥

यदि कौवे शय्या के ऊपर भस्म, हड्डी, केश और पत्ते डालें तो शय्या के स्वामी का वध, मणि, फूल और फल डालें तो पुत्र जन्म तथा तृण, काष्ठ आदि डालें तो कन्या का जन्म होता है। कहा है—

तृणभस्मास्थिकेशाश्च शयने स्वामिमृत्युदाः। मणिकुसुमाद्यवहनम् इति ॥ १२ ॥

पूर्णाननेऽर्थलाभः सिकताधान्यार्द्रमृत्कुसुमपूर्वैः।

भयदो जनसंवासाद्यदि भाण्डान्यपनयेत्काकः ॥ १३ ॥

यदि कौवे रेत, धान्य, गिली मिट्टी, पुष्प या फल मुँह में भर कर अपने स्थान पर लावें तो धन का लाभ होता है। तथा जल के समीप से कुछ बर्तन लेकर भाग जायँ तो भय देते हैं। ॥ १३ ॥

वाहनशस्त्रोपानच्छत्रच्छायाङ्गकुट्टने मरणम्।

तत्पूजायां पूजा विष्ठाकरणेऽन्नसम्प्राप्तिः ॥ १४ ॥

जिसके वाहन, शस्त्र, जूते और छत्र की छाया को कौआ कूटे उसका मरण, उन वाहन आदि की फूल आदि से पूजा करे तो उसकी पूजा और उन पर बीट करे तो उसको भोजन का लाभ होता है। कहा भी है—

उपानच्छस्त्रयानाङ्गच्छत्रच्छायावकुट्टने। मृत्युं तत्स्वामिनो ब्रूयात् पूजा स्यात् तत्प्रपूजने ॥

यद्द्रव्यमुपनयेत्तस्य लब्धिरपहरति चेत्प्रणाशः स्यात्।

पीतद्रव्यैः कनकं वस्त्रं कार्पासिकैः सितै रूप्यम् ॥ १५ ॥

कौवा जो द्रव्य कहीं से उठा कर ले आवे उसका लाभ और जो ले जाय उसका नाश होता है। पीले द्रव्य से सोना, कपास सम्बन्धी वस्तु से वस्त्र और सफ़ेद वस्तु से रजत का लाभ या नाश होता है। कहा भी है—

हरेदुपनयेद्वापि यद्द्रव्यं वायसोऽग्रतः । तस्याशु लब्धी विज्ञेया हेमपीते विनिर्दिशेत् ॥ १५ ॥

सक्षीरार्जुनवञ्जुलकूलद्वयपुलिनगा रुवन्तश्च ।

प्रावृषि वृष्टिं दुर्दिनमनृतौ स्नाताश्च पांसुजलैः ॥ १६ ॥

दूध वाले वृक्ष, अर्जुन वृक्ष, वञ्जुल वृक्ष या नदी के दोनों तट पर स्थित होकर कौए शब्द करें या धूली अथवा जल से स्नान करें तो वर्षा काल में वृष्टि तथा अन्य ऋतु में दुर्भिक्ष करता है ॥ १६ ॥

दारुणनादस्तरुकोटरोपगो वायसो महाभयदः ।

सलिलमवलोक्य विरुवन् वृष्टिकरोऽब्दानुरात्रौ च ॥ १७ ॥

वृक्ष के कोटर में स्थित होकर कौआ भयङ्कर शब्द करे तो महाभय देने वाला होता है। तथा जल देख कर या मेघगर्जन के बाद में शब्द करे तो वृष्टि करने वाला होता है ॥

दीप्तोद्विग्नो विटपे विकुट्टयन् वह्निकृद्विधुतपक्षः ।

रक्तद्रव्यं दग्धं तृणकाष्ठं वा गृहे विदधत् ॥ १८ ॥

लता के वितान में सूर्याभिमुख और दुःखी होकर चञ्चु से अपने शरीर को कूटे, पक्ष को चलावे तथा लाल द्रव्य या दुग्ध, तृण अथवा काष्ठ को घर में ले आवे तो अग्निभय करता है। कहा भी है—

रक्तद्रव्यं प्रदग्धं च धान्यं गेहेऽग्निदः स्मृतः ॥ १८ ॥

दीप्त दिशाओं के वश काक का फल—

ऐन्द्र्यादिदिगवलोकी सूर्याभिमुखो रुवन् गृहे गृहिणः ।

राजभयचोरबन्धनकलहाः स्युः पशुभयं चेति ॥ १९ ॥

यदि कौआ गृहस्थों के घर पर स्थित होकर पूर्व आदि दीप्त दिशा की तरफ मुख करके शब्द करे तो क्रम से राजभय, चोरभय, बन्धन और कलह होता है। जैसे दीप्त पूर्व दिशा की तरफ मुख करके शब्द करे तो राजभय, दीप्त दक्षिण दिशा की तरफ मुख करके शब्द करे तो चोरभय, दीप्त पश्चिम दिशा की तरफ मुख करके शब्द करे तो बन्धन और दीप्त उत्तर दिशा की तरफ मुख करके शब्द करे तो कलह होता है। तथा दीप्त विदिशाओं की तरफ मुख करके शब्द करे तो पशुओं को भय होता है ॥ १९ ॥

शान्त पूर्व दिशा के वश काक का फल—

शान्तामैन्द्रीमवलोकयन् रुयाद्राजपुरुषमित्राप्तिः ।

भवति च सुवर्णलब्धिः शाल्यन्नगुडाशनाप्तिश्च ॥ २० ॥

यदि कौआ शान्त पूर्व दिशा को देखता हुआ शब्द करे तो राजपुरुष और मित्र का समागम, सुवर्ण का लाभ तथा शालिधान्य और गुड मिश्रित भोजन का लाभ होता है ॥

शान्त आग्नेय और दक्षिण दिशा के वश काक का फल—

आग्नेय्यामनलाजीविकयुवतिप्रवरधातुलाभश्च ।

याम्ये माषकुलत्थाभोज्यं गान्धर्विकैर्योगः ॥ २१ ॥

यदि कौआ शान्त आग्नेय कोण को देखता हुआ शब्द करे तो अग्नि से जीविका करने वाले ( सोनार, लोहार आदि ) और युवती स्त्री का समागम तथा उत्तम धातु

( सुवर्ण आदि ) का लाभ होता है। यदि कौआ शान्त दक्षिण दिशा को देखता हुआ शब्द करे तो उड़द और कुल्थी का भोजन तथा गान विद्या जानने वाले के साथ समागम होता है ॥ २१ ॥

शान्त नैऋत्य कोण और पश्चिम दिशा के वश काक का फल—

नैर्ऋत्यां दूताश्वोपकरणदधितैलपललभोज्याप्तिः ।

वारुण्यां मांससुरासवधान्यसमुद्ररत्नाप्तिः ॥ २२ ॥

यदि कौवा शान्त नैर्ऋत्य कोण को देखता हुआ शब्द करे तो दूत, घोड़े का उपकरण दही, तेल, मांस और भोज्य पदार्थ का लाभ होता है। यदि शान्त पश्चिम दिशा की तरफ देखता हुआ शब्द करे तो मांस, मद्य, आसव, धान्य और समुद्रोत्पन्न रत्नों का लाभ होता है ॥ २२ ॥

शान्त वायव्य कोण और उत्तर दिशा के वश काक का फल—

मारुत्यां शस्त्रायुधसरोजवल्लीफलाशनाप्तिश्च ।

सौम्यायां परमान्नाशनं तुरङ्गाम्बरप्राप्तिः ॥ २३ ॥

यदि कौआ शान्त वायव्य दिशा को देखता हुआ शब्द करे तो शस्त्र, लोहा, आयुध (खड्ग आदि), कमल, लता, फल और भोजन का लाभ होता है। यदि शान्त उत्तर दिशा की तरफ मुख करके शब्द करे तो पायस भोजन, घोड़ा और वस्त्र का लाभ होता है ॥ २३ ॥

शान्त ईशान कोण के वश काक का फल—

ऐशान्यां सम्प्राप्तिर्घृतपूर्णानां भवेदनडुहश्च ।

एवं फलं गृहपतेर्गृहपृष्ठसमाश्रिते भवति ॥ २४ ॥

यदि कौवा शान्त ईशान कोण की तरफ मुख करके शब्द करे तो घी से युक्त भक्ष्य पदार्थ और बैल का लाभ होता है। इसी प्रकार घर के पीछे स्थित कौए का फल गृहस्वामी को होता है ॥ २४ ॥

कर्ण सम काक का फल—

गमने कर्णसमश्चेत् क्षेमाय न कार्यसिद्धये भवति ।

अभिमुखमुपैति यातुर्विरुवन् विनिवर्त्तयेद्यात्राम् ॥ २५ ॥

यदि यात्रा काल में कान के बराबर होकर कौवा उड़े तो कुशल करता है किन्तु कार्य की सिद्धि नहीं होती है। तथा यात्रा करने वाले के सामने में शब्द करता हुआ आ जाय तो यात्रा में विघ्न करता है। कहा भी है—

यातु कर्णसमो ध्वाङ्क्षः क्षेमे नार्थप्रसाधकः ॥ २५ ॥

दक्षिण और वाम भाग के वश काक का फल—

वामे वाशित्वादौ दक्षिणपार्श्वेऽनुवाशते यातुः ।

अर्थापहारकारी तद्विपरीतोऽर्थसिद्धिकरः ॥ २६ ॥

यदि कौआ पहले यात्रा करने वाले के वाम भाग में शब्द करके फिर दक्षिण भाग में शब्द करे तो धन का अपहरण करने वाला होता है। इससे विपरीत हो ( दक्षिण भाग में शब्द करके फिर वाम भाग में शब्द करे ) तो अर्थ सिद्धि करता है ॥ २६ ॥

वाम और दक्षिण भाग स्थित काक का फल—

यदि वाम एव विरुवन् मुहुर्मुहुर्यायिनोऽनुलोमगतिः ।
अर्थस्य भवति सिद्ध्यै प्राच्यानां दक्षिणश्चैवम् ॥ २७ ॥

यदि गमन करने वाले के वाम भाग में स्थित कौआ पीछे गमन शील होकर बार बार शब्द करे तो अर्थ की सिद्धि होती है। पूर्व देश वासियों के दक्षिण में स्थित काक का इस प्रकार फल होता है। अर्थात् यात्रा काल में पूर्व देश वासियों के दक्षिण में स्थित कौआ पीछे गमन शील होकर शब्द करे तो अर्थ की सिद्धि होती है ॥ २७ ॥

गमन करने वाले को घर बैठे ही फल—

वामः प्रतिलोमगतिर्विरुवन् गमनस्य विघ्नकृद्भवति ।
तत्रस्थस्यैव फलं कथयति तद्वाञ्छितं गमने ॥ २८ ॥

गमन करने वाले के वाम भाग में स्थित कौआ प्रतिलोम गति वाला (अभिमुख में आता हुआ) होकर शब्द करे तो यात्रा में विघ्न करता है। किन्तु यात्रा में जो अभिलषित फल होता है वह घर बैठे ही मिल जाता है ॥ २८ ॥

दक्षिण और वाम भाग के वश काक का फल—

दक्षिणविरुतं कृत्वा वामे विरुयाद्यथेप्सितावाप्तिः ।
प्रतिवाश्य पुरो यायाद् द्रुतमत्यर्थागमो भवति ॥ २९ ॥

यदि कौआ गमन करने वाले के दक्षिण भाग में शब्द करके वाम भाग में शब्द करे तो अभिलषित अर्थ का लाभ होता है। यदि शब्द करके आगे होकर चला जाय तो गमन करने वाले को अधिक धन का लाभ होता है। कहा भी है—

वामपार्श्वस्थिताद्याति दक्षिणाद्यादि वामतः ॥ २९ ॥

काक का और फल—

प्रतिवाश्य पृष्ठतो दक्षिणेन यायाद् द्रुतं क्षतजकारी ।
एकचरणोऽर्कमीक्षन् विरुवंश्च पुरो रुधिरहेतुः ॥ ३० ॥

यदि कौवा पीठ की तरफ शब्द करके दक्षिण पार्श्व से होकर चला जाय तो गमन करने वाले के शरीर से किसी कारण वश खून निकलता है। यदि एक पाँव से खड़ा होकर सूर्य को देखता हुआ कौआ शब्द करे तो आगे खून निकलने का कारण होता है ॥ ३० ॥

काक के द्वारा प्रधान पुरुष के वध का निरूपण—

दृष्ट्वार्कमेकपादस्तुण्डेन लिखेद्यदा स्वपिच्छानि ।
पुरतो जनस्य महतो वधमभिधत्ते तदा बलिभुक् ॥ ३१ ॥

यदि कौवा एक पाँव से खड़ा होकर सूर्य को देखते देखते अपनी चोंच से पखों को कुरेदे तो भविष्य में किसी प्रधान पुरुष के वध को सूचित करता है ॥ ३१ ॥

धान्य सहित भूमिलाभ और कष्ट का योग—

सस्योपेते क्षेत्रे विरुवति शान्ते ससस्यभूलब्धिः ।
आकुलचेष्टो विरुवन् सीमान्ते क्लेशकृद्यातुः ॥ ३२ ॥

यदि धान्य सहित खेत की शान्ता दिशा में स्थित होकर काक शब्द करे तो ...

सहित भूमि का लाभ होता है। तथा गाँव की सीमा के अन्त में स्थित होकर व्याकुलता पूर्वक शब्द करे तो गमन करने वाले को क्लेश करने वाला होता है ॥ ३२ ॥

स्निग्ध पत्र आदि पर स्थित काक का फल—

सुस्निग्धपत्रपल्लवकुसुमफलानम्रसुरभिमधुरेषु ।
सक्षीराव्रणसंस्थितमनोज्ञवृक्षेषु चार्थसिद्धिकरः॥ ३३ ॥

स्निग्ध पत्ते, नवीन पल्लव, फूल और फलों से नम्र, सुगन्धि युत, मधुर, छिद्र रहित और मनोहर वृक्ष पर स्थित काक अर्थ सिद्धि करने वाला होता है ॥ ३३ ॥

पके हुये धान्य वाले स्थान आदि में स्थित काक का फल—

निष्पन्नसस्यशाद्वलभवनप्रासादहर्म्यहरितेषु ।
धन्योच्छ्रयमङ्गल्येषु चैव विरुवन् धनागमदः ॥ ३४ ॥

पके हुये धान्य वाले स्थान, दूब युक्त गृह, देवगृह, हर्म्य, हरा स्थान, धन्य (शुभ) स्थान, ऊँचे स्थान और प्रशस्त स्थान में स्थित काक शब्द करे तो धन की प्राप्ति होती है।

गौ के पूंछ आदि पर स्थित काक का फल—

गोपुच्छस्थे वल्मीकगेऽथवा दर्शनं भुजङ्गस्य ।
सद्यो ज्वरो महिषगे विरुवति गुल्मे फलं स्वल्पम् ॥ ३५ ॥

गौ की पूंछ या वल्मीक पर बैठा हुआ काक शब्द करे तो सर्प का दर्शन, भैंस पर बैठा हुआ काक बोले तो शीघ्र ज्वर और गुल्म पर बैठा हुआ काक बोले तो अल्प शुभाशुभ फल होता है ॥ ३५ ॥

तृण राशि आदि पर स्थित काक का फल—

कार्यस्य व्याघातस्तृणकूटे वामगेऽम्बुसंस्थे वा ।
ऊर्ध्वाऽग्निप्लुष्टेऽशनिहते च काके बधो भवति ॥ ३६ ॥

तृण के ढेर पर या वाम भाग गत जल में बैठा हुआ काक बोले तो कार्य का विनाश होता है। तथा ऊर्ध्व भाग में अग्नि दग्ध या बिजली से हत वृक्ष पर बैठा हुआ काक शब्द करे तो वध होता है ॥ ३६ ॥

काँटेदार वृक्ष आदि पर स्थित काक का फल—

कण्टकिमिश्रे सौम्ये सिद्धिः कार्यस्य भवति कलहश्च ।
कण्टकिनि भवति कलहो वल्लीपरिवेष्टिते बन्धः ॥ ३७ ॥

काँटेदार सौम्य (दूध वाले) वृक्ष पर बैठा हुआ काक कार्य की सिद्धि और कलह करता है। केवल काँटेदार वृक्ष पर बैठा हुआ काक कार्य की असिद्धि और लताओं से वेष्टित वृक्ष पर बैठा हुआ काक बन्धन करता है ॥ ३७ ॥

ऊपर से कटे हुये वृक्ष आदि पर स्थित काक का फल—

छिन्नाग्रेऽङ्गच्छेदः कलहः शुष्कद्रुमस्थिते ध्वाङ्क्षे ।
पुरतश्च पृष्ठतो वा गोमयसंस्थे धनप्राप्तिः ॥ ३८ ॥

यदि काक ऊपर से कटे हुये वृक्ष पर बैठा हो तो अङ्गच्छेद, सूखे वृक्ष पर बैठा हो तो कलह और आगे या पीछे गोबर पर बैठा हो तो धन का लाभ करता है ॥ ३८ ॥

मृत पुरुष आदि के अङ्गों पर स्थित काक का फल—

मृतपुरुषाङ्गावयवस्थितोऽभिविरुवन् करोति मृत्युभयम् ।
भञ्जन्नस्थि च चञ्च्वा यदि विरुवत्यस्थिभङ्गाय ॥ ३९ ॥

मृत पुरुष के अङ्गों पर स्थित होकर बोलता हुआ काक गमन करने वाले के सामने पड़े तो मृत्यु भय होता है। तथा चोंच से हड्डी को तोड़ता हुआ काक शब्द करे तो गमन करने वाले की हड्डी टूटने का कारण होता है ॥ ३९ ॥

काक की चेष्टा से और फल—

रज्ज्वस्थिकाष्ठकण्टकिनिःसारशिरोरुहानने रुवति ।
भुजगगददंष्ट्रितस्करशस्त्राग्निभयान्यनुक्रमशः ॥ ४० ॥

यदि कौआ रस्सी, हड्डी, काष्ठ, काँटेदार वस्तु, असार वस्तु और केश को मुख में लेकर शब्द करे तो क्रम से सर्प, रोग, दंष्ट्री ( सूअर आदि ), चोर, शस्त्र और अग्नि भय करता है। कहा भी है—

काष्ठरज्ज्वस्थिनिःसारकेशकण्टकिमृद्रुवन् । व्यालाहिव्याधिशस्त्राग्नितस्करेभ्यो भयङ्करः ॥ ४० ॥

सितकुसुमाशुचिमांसाननेऽर्थसिद्धिर्यथेप्सिता यातुः ।
पक्षौ धुन्वन्नूर्ध्वानने च विघ्नं मुहुः क्वणति ॥ ४१ ॥

यदि कौआ सफेद पुष्प, अपवित्र वस्तु और मांस को मुख में लेकर शब्द करे तो गमन करने वाले के अभीष्ट अर्थ की सिद्धि होती है। पंखों को कँपाते हुये ऊपर को मुख करके बार बार शब्द करे तो यात्रा में विघ्न होता है ॥ ४१ ॥

यदि शृङ्खलां वरत्रां वल्लीं वादाय वाशते बन्धः ।
पाषाणस्थे च भयं क्लिष्टापूर्वाध्विकयुतिश्च ॥ ४२ ॥

यदि कौआ लोहे की जञ्जीर, वरत्रा ( चमड़े की रस्सी ) और लता को मुख में लेकर शब्द करे तो बन्धन होता है। तथा पत्थर पर बैठा हुआ काक मार्ग में अपरिचित मनुष्य का समागम करता है ॥ ४२ ॥

अन्योऽन्यभक्षसंक्रामितानने तुष्टिरुत्तमा भवति ।
विज्ञेयः स्त्रीलाभो दम्पत्योर्विरुवतोर्युगपत् ॥ ४३ ॥

यदि दो कौवे परस्पर एक दूसरे के मुख में भोजन देते हों तो गमन करने वाले को उत्तम तुष्टि का लाभ होता है। तथा नर मादा दोनों साथ साथ शब्द करें तो स्त्री लाभ होता है ॥ ४३ ॥

प्रमदाशिरउपगतपूर्णकुम्भसंस्थेऽङ्गनार्थसम्प्राप्तिः ।
घटकुट्टने सुतविपद्घटोपहदनेऽन्नसम्प्राप्तिः ॥ ४४ ॥

स्त्री के मस्तक स्थित जलपूर्ण घड़े पर बैठा हुआ कौआ स्त्री लाभ कराता है। घड़े को ताड़न करे तो पुत्र का मरण होता है तथा घड़े पर बीट कर दे तो भोजन लाभ होता है ॥

स्कन्धावारादीनां निवेशसमये रुवंश्चलत्पक्षः ।
सूचयतेऽन्यत्स्थानं निश्चलपक्षस्तु भयमात्रम् ॥ ४५ ॥

यात्रा में गया हुआ राजा जहाँ पर निवास करता है उसको 'स्कन्धावार' कहते हैं। स्कन्धावार आदि के निर्माण काल में पंखों को चलाता हुआ काक शब्द करे तो दूसरे स्थान में निवास करने को सूचित करता है। तथा पंखों को स्थिर करके शब्द करे तो केवल भय को सूचित करता है। स्थलान्तर गमन को नहीं। कहा भी है—

सेनानिविष्टः सार्थे वा वासो दृष्टो न वाशते। तस्य देशप्रयातस्य भयमात्रोपजायते ॥४५॥

प्रविशद्भिः सैन्यादीन् सगृध्रकङ्कैर्विनामिषं ध्वाङ्क्षैः।
अविरुद्धैस्तैः प्रीतिर्द्विपतां युद्धं विरुद्धैश्च ॥ ४६ ॥

यदि गिद्ध और कङ्क पक्षी के साथ कौए बिना मांस के सेना आदि (पुर और गाँव) में (परस्पर विरोध रहित होकर) प्रवेश करें तो शत्रु के साथ स्नेह और कलह करते हुये प्रवेश करें तो युद्ध होता है ॥ ४६ ॥

बन्धः सूकरसंस्थे पङ्काक्ते सूकरे द्विकेऽर्थाप्तिः।
क्षेमं खरोष्ट्रसंस्थे केचित्प्राहुर्वधं तु खरे ॥ ४७ ॥

सूअर पर स्थित काक हो तो बन्धन, कीचड़ से लिपटे हुये सूअर पर स्थित काक हो तो धन का लाभ तथा गदहे और ऊँट पर स्थित काक हो तो क्षेम करता है। किसी का मत है कि गदहे पर स्थित काक वध करता है। कहा भी है—

वधबन्धकरः क्रोशन् खरसूकरपृष्ठगः। पङ्कदिग्धशरीरस्य वराहस्योपरि स्थितः ॥
वायसः शस्यते यातुस्तूष्णीम्भूतो रुवन्नपि ॥ ४७ ॥

वाहनलाभोऽश्वगते विलुवत्यनुयायिनि क्षतजपातः।
अन्येऽप्यनुव्रजन्तो यातारं काकवद्विहगाः ॥ ४८ ॥

घोड़े पर बैठा हुआ काक शब्द करे तो वाहन का लाभ होता है। तथा पीछे पीछे चलता हुआ काक शब्द करे तो खून गिरता है। काक को छोड़ कर अन्य पक्षी गण भी गमन करने वाले के पीछे पीछे चले तो काक की तरह फल देते हैं। यहाँ पर काश्यप—

उलूककङ्कश्वगा गृध्रश्येनादयश्च ये। मांसाशिनश्च विहगास्तुल्या वायसचेष्टितैः ॥ ४८ ॥

यहाँ पर विशेष—

द्वात्रिंशत्प्रविभक्ते दिक्चक्रे यद्यथा समुद्दिष्टम्।
तत्तत्तथा विधेयं गुणदोषफलं यियासूनाम् ॥ ४९ ॥

द्वात्रिंशद्विभक्त दिक्चक्र में जिस प्रकार फल कहा गया है उसी प्रकार गमन करने वालों को गुण दोष फल कहना चाहिये। शान्त पूर्व दिशा में स्थित शकुन शुभ, अशुभ शकुन मध्यम फल, दीप्त पूर्व दिशा में क्रूर चेष्टा वाले शकुन राजा से भय इत्यादि की तरह फल कहना चाहिये ॥ ४९ ॥

काक के शब्द का फल—

का इति काकस्य रुतं स्वनिलयसंस्थस्य निष्फलं प्रोक्तम्।
कव इति चात्मप्रीत्यै केति रुते स्निग्धमित्राप्तिः ॥ ५० ॥
करेति कलहं कुरुकुरु च हर्षमथ कटकटेति दधिभक्तम्।
केके विरुतं कुकु वा धनलाभं यायिनः प्राह ॥ ५१ ॥

४७, ४८ वृ० सं०

अशुभ शकुन में कर्तव्य—

क्रोशादूर्ध्वं शकुनविरुतं निष्फलं प्राहुरेके
तत्रानिष्टे प्रथमशकुने मानयेत्पञ्च षट् च।
प्राणायामान्नृपतिरशुभे षोडशैव द्वितीये
प्रत्यागच्छेत् स्वभवनमतो यद्यनिष्टस्तृतीयः ॥ ६२ ॥

कोई कोई ( काश्यप आदि आचार्य ) कहते हैं कि एक कोस चले जाने के बाद शकुन का शब्द निष्फल होता है। तथा यात्रा काल में यदि पहला शकुन अशुभ हो तो ग्यारह प्राणायाम और दूसरा शकुन अशुभ हो तो सोलह प्राणायाम करे। यदि तीसरा शकुन अशुभ हो तो घर लौट आवे। यहाँ पर काश्यप—

क्रोशादनन्तरं यत् स्याच्छुभं वा यदि वाऽशुभम्। निष्फलं तद्विज्ञेयं शकुनानां विचेष्टितम् ॥

प्राणायाम का लक्षण—

सप्तव्याहृतिं सप्रणवां गायत्रीं शिरसा सह। त्रिः पठेदायतप्राणः प्राणायामः स उच्यते ॥

अर्थ—सात व्याहृति ( ओं भूः, ओं भुवः, ओं स्वः, ओं महः, ओं जनः, ओं तपः, ओं सत्यम् ), प्रणव ( ओं ), शिर ( आपोज्योतीरसो मृतम् ) इनके साथ गायत्री ( तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि धियो यो नः प्रचोदयात् ) को श्वास को रोकते हुए तीन बार पढ़े ॥ ६२ ॥

'विमला' हिन्दी टीकायां वायसविरुताध्यायः पञ्चनवतितमः ॥ ९५ ॥

---

## अथ शाकुनोत्तराध्यायः

फलादेश के लिये कुछ उपदेश—

दिग्देशचेष्टास्वरवासरर्क्षमुहूर्तहोराकरणोदयांशान्।
चरस्थिरोन्मिश्रबलाबलं च बुद्ध्वा फलानि प्रवदेद्रुतज्ञः ॥१॥

दिक् ( पूर्व आदि और अङ्गारित आदि ), देश, चेष्टा, स्वर ( दीप्त और शान्त ), दिन नक्षत्र, मुहूर्त ( शिवा आदि ), होरा ( राश्यर्ध और काल होरा ), करण, लग्न, अंश, ( द्रेष्काण, नवांश, द्वादशांश और त्रिंशांश ), चर ( मेष, कर्क, तुला और मकर ), स्थिर ( वृष, सिंह, वृश्चिक और कुम्भ ), उन्मिश्र (द्विस्वभाव=मिथुन, कन्या, धनु और मीन) इन शकुनों का और राशियों का बलाबल जान कर शकुनों के शब्द को जानने वाले फल कहें ॥ १ ॥

उनमें भेद का प्रदर्शन—

द्विविधं कथयन्ति संस्थितानामागामिस्थिरसञ्ज्ञितं च कार्यम्।
नृपदूतचरान्यदेशजातान्यभिघातः स्वजनादि चागमाख्यम् ॥ २ ॥

एक देश में स्थित पुरुषों के दो प्रकार के कार्य कहे गये हैं, उनमें एक आगामि ( भविष्यत् ) और दूसरा स्थिरसञ्ज्ञक ( वर्तमान और भूत ) है। राजा, दूत, गूढ पुरुष और परदेश से उत्पन्न कार्य अन्य हैं। उपद्रव तथा बन्धु और मित्रों का आगमन रूप कार्य भविष्यत् है ॥ २ ॥

स्थिर और चर का ज्ञान—

उद्वद्धसङ्ग्रहणभोजनचौरवह्नि-
वर्षोत्सवात्मजवधाः कलहो भयं च।
वर्गः स्थिरोऽयमुदयेन्दुयुते स्थिरर्क्षे
विन्द्यात् स्थिरं चरगृहे च चरं यदुक्तम् ॥ ३ ॥

उद्वद्ध (वहाँ पर स्थित), संग्रहण (किसी के साथ संयोग), भोजन, चोर, अग्नि, वर्षा, उत्सव, पुत्र, वध, कलह, भय ये स्थिर वर्ग हैं। यदि ये वर्ग स्थिर स्थान में उत्पन्न स्थिर स्थान स्थित शकुन के द्वारा सूचित किये जाते हों तो चर संज्ञक होते हैं। यदि ये वर्ग स्थिर हों और उदय कालिक लग्न और चन्द्र स्थिर राशि में हो तो उद्वद्धादि कार्य उसी रोज या मूल जाने तथा लग्न और चन्द्र चर राशि में हो और चर स्थान स्थित शकुन हों तो उद्वद्धादि कार्य भविष्य में जाने ॥ ३ ॥

स्थिर और चर का लक्षण—

स्थिरप्रदेशोपलमन्दिरेषु सुरालये भूजलसन्निधौ च।
स्थिराणि कार्याणि चराणि यानि चलप्रदेशादिषु चागमाय ॥ ४ ॥

स्थिर स्थान, पत्थर, गृह, देवालय, पृथ्वी पर, जल के समीप इन स्थानों में स्थित शकुन हों तो स्थिर कार्य का शुभाशुभ फल होता है। यदि ये शकुन चल प्रदेश आदि में स्थित हों तो भविष्यत् कार्य के लिये सूचित करता है ॥ ४ ॥

वर्षा का ज्ञान—

आप्योदयर्क्षक्षणदिग्जलेषु पक्षावसानेषु च ये प्रदीप्ताः।
सर्वेऽपि ते वृष्टिकरा रुवन्तः शान्तोऽपि वृष्टिं कुरुतेऽम्बुचारी ॥ ५ ॥

जलचर (कर्क, मकर और मीन) लग्न, जलसंज्ञक नक्षत्र (पूर्वाषाढा और शतभिषा), जलसंज्ञक मुहूर्त, पश्चिम दिशा, जल स्थान इन स्थानों में तथा पक्षावसान (अमा और पूर्णिमा) में स्थित प्रदीप्त शकुन शब्द करें तो सब वृष्टि करने वाले होते हैं। शान्त भी जलचारी शकुन जलादि में स्थित हों तो वृष्टि करने वाले होते हैं ॥ ५ ॥

आग्नेय भय दोष ज्ञान—

आग्नेयदिग्लग्नमुहूर्तदेशेष्वर्कप्रदीप्तोऽग्निभयाय रौति।
विष्ट्यां यमर्क्षोदयकण्टकेषु निष्पत्रवल्लीषु च दोषकृत् स्यात् ॥ ६ ॥

आग्नेय (पूर्व और दक्षिण) दिशा, आग्नेय (क्रूर=मेष, सिंह, वृश्चिक, मकर और कुम्भ) लग्न, अग्नि नामक मुहूर्त, आग्नेय (कृत्तिका) नक्षत्र, आग्नेय देश (अग्नि वाला स्थान) इन स्थानों में सूर्य से प्रदीप्त होकर शकुन शब्द करें तो अग्निभय होते हैं। तथा विष्टि करण, शनि की राशि (मकर और कुम्भ) लग्न में हो और काँटेदार वृक्ष या पत्र रहित लता पर स्थित सूर्य से दीप्त शकुन बैठा हो तो दोष करने वाला होता है ॥ ६ ॥

कलह ज्ञान—

ग्राम्यः प्रदीप्तः स्वरचेष्टिताभ्यामुग्रो रुवन् कण्टकिनि स्थितश्च।
भौमर्क्षलग्ने यदि नैर्ऋती च स्थितोऽभितश्चेत्कलहाय दृष्टः ॥ ७ ॥

अग्य शकुन स्वर और चेष्टा से प्रदीप्त हो, बहुत जोर से शब्द करता हो, कंटिदार वृक्ष पर स्थित हो, मंगल की राशि ( मेष और वृश्चिक ) लग्न में हो, नैर्ऋत्य कोण में स्थित हो और सम्मुख, वाम या दक्षिण पार्श्व में दिखाई दे तो कलह करता है ॥ ७ ॥

स्त्री के साथ समागम का योग—

लग्नेऽथचेन्दोर्भृगुमांशसंस्थे विदिक्स्थितोऽधोवदनश्च रौति ।
दीप्तः स चेत् सङ्ग्रहणं करोति योन्या तया या विदिशि प्रदिष्टा ॥८॥

कर्क लग्न में, शुक्र के नवांश में, विदिशा में स्थित होकर दीप्त शकुन नीचे को मुख करके शब्द करे तो उस विदिशा में उक्त स्त्री ( स्त्रीणां विकल्पे बृहती कुमारी इत्यादि से उक्त स्त्री ) के साथ समागम होता है ॥ ८ ॥

पुरुष और नपुंसक के साथ समागम का योग—

पुंराशिलग्ने विषमे तिथौ च दिक्स्थः प्रदीप्तः शकुनो नराख्यः ।
वाच्यं तदा सङ्ग्रहणं नराणां मिश्रे भवेत् पण्ढकसम्प्रयोगः ॥९॥

पुरुष राशि ( मेष, मिथुन, सिंह, तुला, धनु और कुम्भ ) के लग्न में, विषम ( १, ३, ५, ७, ९, ११, १३, १५ ) तिथियों में और पूर्व आदि ( पूर्व, दक्षिण, पश्चिम और उत्तर ) दिशाओं में पुरुष संज्ञक दीप्त शकुन हो तो पुरुषों के साथ समागम होता है। मिश्रित ( पुरुष संज्ञक लग्न में सम तिथि हो या सम राशि के लग्न में विषम तिथि हो तथा विदिशा या दिशा में स्थित पुरुषसंज्ञक दीप्त शकुन ) हो तो नपुंसक के साथ समागम होता है ॥ ९ ॥

प्रधान पुरुष के आगमन का कारण—

एवं रवेः क्षेत्रनवांशलग्ने लग्ने स्थिते वा स्वयमेव सूर्ये ।
दीप्तोऽभिवक्ते शकुनो विरौति पुंसः प्रधानस्य हि कारणं तत् ॥१०॥

इसी प्रकार जिस समय नवांश और लग्न में रवि की राशि हो या लग्न में स्वयं सूर्य बैठा हो उस समय शकुन शब्द करे तो प्रधान पुरुषके आगमन का कारण होता है ॥१०॥

प्रकारान्तर से कर्मों का विचार—

प्रारभ्यमाणेषु च सर्वकार्येष्वर्कान्विताद्राशेर्विलग्नम् ।
सम्पद्विपच्चेति यथाक्रमेण सम्पद्विपच्चेति तथैव वाच्या ॥ ११ ॥

सब कार्यों के प्रारम्भ में सूर्य युत राशि से लग्न राशि तक गिने। जिस राशि में रवि बैठा हो वह सम्पत्, द्वितीय राशि विपत्, तृतीय सम्पत्, इत्यादि क्रम से लग्न राशि तक गिने। सम्पत् राशि में कार्य की सम्पत्ति और विपत् राशि में कार्य की विपत्ति जाननी चाहिये ॥ ११ ॥

आगत के आकृति का ज्ञान—

काणेनाक्ष्णा दक्षिणेनैति सूर्ये चन्द्रे लग्नाद् द्वादशे चेतरेण ।
लग्नस्थेऽर्के पापदृष्टेऽन्ध एव कुब्जः स्वर्क्षे श्रोत्रहीनो जडो वा ॥१२॥
क्रूरः षष्ठे क्रूरदृष्टो विलग्नाद् यस्मिन् राशौ तद्गृहाङ्गे व्रणोऽस्य ।
एवं प्रोक्तं यन्मया जन्मकाले चिह्नं रूपं तच्चदस्मिन् विचिन्त्यम् ॥१३॥

यदि लग्न से बारहवें स्थान में सूर्य हो तो दाहिनी आँख से काना, चन्द्र हो तो बाईं आँख से काना, लग्नस्थित सूर्य पापग्रह ( सूर्य, मङ्गल और शनि ) से देखा जाता हो तो अन्धा, सिंह लग्न में स्थित सूर्य हो तो कुब्जा, बहरा और मूर्ख तथा जिस राशि के लग्न से पापग्रह ( सूर्य, मङ्गल और शनि ) छठे स्थान में स्थित होकर पापग्रह से देखा जाता हो उस राशि के सम्बन्धी अङ्ग ( कालाङ्गानि-वराङ्ग इत्याद्युक्त अङ्ग ) में व्रण युत पुरुष का समागम होता है। इस प्रकार जन्म में जो मैंने कही है उन सबका इस प्रकरण में विचार करना चाहिये ॥ १२-१३ ॥ तथा च—

सौम्यर्क्षांशे रविजरुधिरौ चेत् सदन्तोऽत्र जातः-कुब्जः स्वर्क्षे शशिनि तनुगे मन्दमाहेयदृष्टे॥
पङ्गुर्मीने यमशशिकुजैर्वीक्षिते लग्नसंस्थे सन्धौ पापे शशिनि च जडः स्यान्न चेत् सौम्यदृष्टिः॥

सौरशशाङ्कदिवाकरदृष्टे वामनको मकरान्त्यविलग्ने।
धीनवमोदयगैश्च दृकाणैः पापयुतैरभुजाङ्घ्रिशिराः स्यात् ॥

रविशशियुते सिंहे लग्ने कुजार्किनिरीक्षिते नयनरहितः सौम्यासौम्यैः सबुद्बुदलोचनः॥
व्ययगृहगतश्चन्द्रो वामं हिनस्त्यपरं रविर्नशुभगदिता योगा याप्या भवन्ति शुभेक्षिताः॥

मन्द बुद्धियों के लिये 'बोधियात्रा' नामक ग्रन्थ में यवनेश्वरकृत अक्षर कोश लिखते हैं।

उसमें पहले प्रयोजन प्रदर्शन—

अतः परं लोकनिरूपितानि द्रव्येषु नानाक्षरसंग्रहाणि।
इष्टप्रणीतानि विभाजितानि नामानि केन्द्रक्रमशः प्रवक्ष्ये ॥ १ ॥

अब प्रश्न ज्ञान के बाद द्रव्यों ( धातु, मूल और जीवों ) में लोक प्रसिद्ध, अनेक अक्षरों से संगृहीत, इष्ट ( नारायण, अर्क, वसिष्ठ, पराशर, मय आदि ) से निर्मित, विभागीकृत नामों को केन्द्र के क्रम से कहते हैं ॥ १ ॥

क्रमज्ञान—

लग्नाम्बुसंस्थास्तनभःस्थितेषु क्षेत्रेषु ये लग्नगता गृहांशाः।
तेभ्योऽक्षराण्यात्मगृहाश्रयाणि विन्द्याद् ग्रहाणां स्वगणक्रमेण ॥ २ ॥

लग्न, चतुर्थ लग्न, सप्तम लग्न और दशम लग्न में जिस राशि का नवांश हो, उन पर से अपनी-अपनी राशि के आश्रित अक्षरों और ग्रहों के अपने गण के क्रम से अक्षरों को जाने॥

ग्रहों के वर्ग—

कवर्गपूर्वान् कुजशुक्रचान्द्रिजीवार्कजानां प्रवदन्ति वर्गान्।
यकारपूर्वाः शशिनो निरुक्ता वर्णास्त्वकारप्रभवा रवेः स्युः ॥ ३ ॥

क ख ग घ ङ ये मङ्गल के, च छ ज झ ञ ये शुक्र के, ट ठ ड ढ ण ये बुध के, त थ द ध न ये बृहस्पति के, प फ ब भ म ये शनि के, य र ल व श ष स ह ये चन्द्र के और अ आ इ ई उ ऊ ए ऐ ओ औ अं अः ये सूर्य के वर्ग हैं ॥ ३ ॥

राशि और द्रेष्काण वश नामाक्षरों की संख्या—

द्रेष्काणवृद्ध्या प्रवदन्ति नाम त्रिपञ्चसप्ताक्षरमोजराशौ।
युग्मे तु विन्द्याद् द्विचतुष्कषट्कं नामाक्षराणि ग्रहदृष्टिवृद्ध्या ॥ ४ ॥

द्रेष्काण की वृद्धि से नाम कहते हैं-जैसे विषम राशि के प्रथम द्रेष्काण में तीन अक्षरों का, द्वितीय द्रेष्काण में पाँच अक्षरों का और तृतीय द्रेष्काण में सात अक्षरों का नाम जाने। तथा सम राशि के प्रथम द्रेष्काण में दो अक्षरों का, द्वितीय द्रेष्काण में चार अक्षरों का और तृतीय द्रेष्काण में छ अक्षरों का नाम जाने। ग्रहदृष्टि की वृद्धि से नामाक्षर होते हैं। यहाँ पर दो प्रकार से नामाक्षर लाते हैं, प्रथम स्थिति वश और द्वितीय दृष्टि वश, वहाँ दृष्टि के वश नामाक्षर लाने में दृष्टिबल विचार करना चाहिए। कहा भी है—

त्रिदशत्रिकोणचतुरस्रसप्तमान्यवलोकयन्ति चरणाभिवृद्धितः ।
रविजामरेड्यरुधिराः परे च क्रमशो भवन्ति किल वीक्षणेऽधिकाः ॥ ४ ॥

नवांश के वश नामाक्षरों की संख्या—

वर्गोत्तमे द्व्यक्षरकं चरांशे स्थिरर्क्षभागे चतुरक्षरं तत् ।
ओजेषु चैभ्यो विषमाक्षराणि स्युर्द्विस्वभावेषु तु राशिवच्च ॥ ५ ॥

चर राशि में प्रथम नवांश, स्थिर राशि में पञ्चम नवांश और द्विस्वभाव राशि में नवम नवांश वर्गोत्तम संज्ञक है। यदि सम राशियों में चर राशि का वर्गोत्तम नवांश हो तो दो अक्षरों का, स्थिर राशि का वर्गोत्तम नवांश हो तो चार अक्षरों का, विषम राशियों में चर राशि का वर्गोत्तम नवांश हो तो तीन अक्षरों का और स्थिर राशि का वर्गोत्तम नवांश हो तो पाँच अक्षरों का नाम होता है। द्विस्वभाव राशियों में राशि की तरह नामाक्षरों की संख्या होती है। जैसे—द्विस्वभाव राशियों में विषम राशि (मिथुन या धनु) वर्गोत्तम नवांश हो तो तीन या सात अक्षरों का और सम राशि (कन्या या मीन) का नवांश हो तो चार या छे अक्षरों का नाम होता है ॥ ५ ॥

यहाँ पर विशेष—

द्विमूर्तिसञ्ज्ञे तु वदेद् द्विनाम सौम्येक्षिते द्विभकलौ च राशौ ।
यावान् गणः स्वोदयगोऽंशकानां तावान् ग्रहः समहकेऽक्षराणाम् ॥६॥

द्विस्वभाव राशि या सौम्य (बुध) से दृष्ट द्विस्वभाव राशि में दो नाम कहना चाहिए। तथा लग्न राशि में जितने नवांशों की संख्या बीती हो उतनी नामाक्षरों संख्या कहनी चाहिये ॥ ६ ॥

संयुक्ताक्षर का ज्ञान—

संयोगमादौ बहुलेषु विन्द्यात् कूटेषु संयोगपरं वदन्ति ।
स्वोच्चांशके द्विःकृतमृक्षयोगाद् गुर्वक्षरं तद्भवनांशके स्यात् ॥ ७ ॥

बहुल (विषम राशियों) में नाम के आदि का संयुक्ताक्षर जाने। जैसे—श्रीधर, क्षीर, स्मर आदि। कूट (सम राशियों) में नाम के अन्त में संयुक्ताक्षर कहते हैं। जैसे पद्म, धर्म, वत्स आदि। अपने उच्चांश में राशि के योग से एक अक्षर दो बार आता है। यथा—विषम राशि में अपना उच्चांश हो तो प्रथम आदि विषम अक्षर दो बार आता है। जैसे—ददद, दामोदर आदि। यदि सम राशि में अपना उच्चांश हो तो द्वितीय आदि सम अक्षर दो बार आता है जैसे—देवदत्त, धराधर आदि। लग्न स्थित नवांश राशि में गुरु अक्षर होता है। जैसे—लग्न स्थित नवांश विषम राशि में हो तो नाम का विषम अक्षर संयुक्त होता है जैसे—कपित्थ, अश्वत्थ आदि। सम राशि में हो तो सम अक्षर संयुक्त होता है, जैसे—पथ्य, शुद्ध, शुद्धोदन आदि। ग्रहों के उच्च राशि—

अजवृषभमृगाङ्गनाकुलीरा झषवणिजौ च दिवाकरादितुङ्गाः ।
दशशिखिमनुयुक्तिथीन्द्रियांशैस्त्रिनवकविंशतिभिश्च तेऽस्तनीचाः ॥ ७ ॥

यहाँ पर विशेष—

मात्रादियुक् स्याद् ग्रहयुक्त्रिकोणे द्रेष्काणपर्यायतदक्षरेषु ।
नभोऽनलेपूर्ध्वमधोऽम्बुजेषु ज्ञेयो विसर्गोऽस्तुबलान्वितेषु ॥ ८ ॥

लग्न से पञ्चम या नवम स्थान ग्रहों (सूर्यादि) से युत हो तो नाम के आदि का अक्षर मात्रा युक्त होता है। तथा द्रेष्काण के पर्याय तुल्य अक्षर मात्रा से युक्त होता है। यथा सम राशि का द्रेष्काण हो तो सम अक्षर मात्रा युक्त होता है। जैसे—ईश्वर आदि।

विषम राशि का द्रेष्काण हो तो विषम अक्षर मात्रा युक्त होता है, जैसे—श्रीधर आदि। यदि लग्न से दशम स्थान बली हो तो ऊर्ध्वमात्रा से युक्त नाम के आदि का अक्षर श्रीधर, वासुदेव, वैश्रवण, शौण्ड आदि। चतुर्थ स्थान बली हो तो अधोमात्रा युत नाम के आदि का अक्षर ( सुहिरण्य, शूरवर्मा आदि ) और सप्तम स्थान बली हो तो विसर्ग युत नाम के आदि का अक्षर होता है। कहा भी है—

मनुष्यरूपा बलिनो विलग्नाश्चतुष्पदाश्चाम्बरमध्यसंस्थाः।
जलोद्भवाख्या बलिनो जलस्थाः कीटोऽस्तगो व्योमतले द्विमूर्त्तीः॥
कण्टककेन्द्रचतुष्टयसंज्ञाः सप्तमलग्नचतुर्थखमानाम्।
तेषु यथा विहितेषु बलाढ्याः कीटनराम्बुचराः पशवश्च॥ ८॥
शीर्षोदयेपूर्ध्वमुशन्ति मात्रामधश्च पृष्ठोदयराशिदितेषु।
तीर्यक् च विन्यादुभयोदये वा दीर्घेषु दीर्घामितरेषु चान्याम्॥ ९॥

शीर्षोदय राशि लग्न में हो तो ऊर्ध्व मात्रा ( ओ, औ ), पृष्ठोदय राशि लग्न में हो तो अधो मात्रा ( उ, ऊ ), उभयोदय राशि लग्न में हो तो तिर्यक् मात्रा ( ए, ऐ ) और दीर्घ राशि ( सिंह, कन्या, तुला और वृश्चिक ) में दीर्घ मात्रा ( आ, ई, ऊ, ए, ऐ, ओ, औ ) होती है। अन्य राशि ( मध्य = मिथुन, कर्क, धनु और मकर, ह्रस्व = मेष, वृष, कुम्भ और मीन ) में अन्य मात्रा ( अ, इ और उ ) होता है। कहा भी है—

शीर्षोदया मानुषसर्वरूपाः ससिंहकीटा यवनैर्निरुक्ताः।
मत्स्यद्वयं तूभयतः प्रवृत्त पृष्ठेन शेषास्तु सदोदयन्ति॥

और भी—

गोजाश्विकर्किमिथुनाः समृगाः निशाख्याः पृष्ठोदया विमिथुना कथितास्त एव॥
शीर्षोदया दिनबलाश्च भवन्ति शेषाः लग्नं समेत्युभयतः पृथुरोमयुग्मम्॥

उक्तं च—आद्यन्तराश्योरुदयप्रमाणं द्वौ द्वौ मुहूर्तौ नियतं प्रदिष्टम्।
क्रमोत्क्रमाभ्यामतिपञ्चमं स्याद्यकार्द्धयोर्विद्ध्युदयप्रमाणम्॥
एवं प्रमाणानि गृहाणि बुद्ध्या ह्रस्वानि मध्यानि तथायतानि।
चक्राङ्कभेदैः मदङ्गीकृतानि मार्गप्रमाणान्यपि कथयन्ति॥

तथा च—पूर्वार्धे विषमाद्यः कृतयुगा मानं प्रतीपं च तत्॥ ९॥

प्राग्लग्नतोयास्तनभःस्थितेषु भेष्वंशकेभ्योऽक्षरसंग्रहः स्यात्।
क्रूरोऽक्षरं हन्ति चतुष्टयस्थो दृष्ट्यापि मात्रां च त्रिकोणगो वा॥१०॥

लग्न, चतुर्थ, सप्तम और दशम स्थान स्थित नवांशों के द्वारा नामाक्षरों का संग्रह होता है। तथा पाप ग्रह केन्द्र या त्रिकोण में स्थित हो तो अथवा पाप ग्रह की दृष्टि से भी अक्षर का नाश होता है॥ १०॥

शुभग्रहस्तूर्जितवीर्यभागी स्थानांशतुल्याक्षरदः स चोक्तः।
परयन् स्थितः केन्द्रत्रिकोणयोर्वा स्वोच्चेऽपि वर्णद्वयमात्मभागे॥११॥

अत्यन्त वीर्यशाली शुभग्रह जिस राशि के जितने संख्यक नवांश पर स्थित हो तत्तुल्य अक्षरों को देता है। वही अत्यन्त बलशाली शुभ ग्रह केन्द्र, त्रिकोण, अपने उच्च या अपने नवांश में स्थित होकर देखा जाता हो तो दो अक्षर देता है॥ ११॥

क्षेत्रेश्वरे क्षीणबलेऽशके च मात्राक्षरं नाशमुपैति वक्त्रम्।
असम्भवेऽप्युद्भवमेति तस्मिन् वर्गाधिपत्यांशयुतीशदृष्टे॥ १२॥

लग्न का स्वामी और नवांश बलहीन हो तो उसे उत्पन्न मात्राक्षर का नाश होता है। यदि वही लग्न स्वामी और नवांश असम्भव ( बल हीन का असम्भव अर्थात् बली ) हो और उच्च स्थित नवांश स्वामी से देखा जाता हो तो मात्राक्षर की उत्पत्ति होती है ॥१२॥

अक्षरीकरण—

केन्द्रे यथास्थानबलप्रकर्षं क्षेत्रस्य तत्क्षेत्रपतेश्च बुद्ध्वा ।
कार्योऽक्षराणामनुपूर्वयोगो मात्रादिसंयोगविकल्पना च ॥ १३ ॥

केन्द्र में तथा राशि और राशिपति का स्थान और बल की उत्कृष्टता को जान कर अक्षरों का आनुपूर्विक सयोग करना चाहिये। तथा मात्रा आदि के संयोग की भी कल्पना करनी चाहिये ॥ १३ ॥

नवांश के क्रम से राशियों के अक्षर—

तत्रादिरास्यादिचतुर्विलग्नमार्चशकादिक्रमपर्ययेण ।
प्रशांशकेभ्यः स्वगणाक्षराणामन्वर्थने प्राप्तिरियं विचार्या ॥१४॥

वहाँ प्रथम लग्न राशि फिर उससे चतुर्थ राशि आदि के प्रथम नवांश आदि क्रम से नवांशाधिपति ग्रहों के अपने-अपने वर्गाक्षरों का संयोजन में यह निष्पत्ति करनी चाहिये अग्रिम पद्य से इसका अर्थ स्पष्ट होता है ॥ १४ ॥

आदि राश्यादि क्रम से वर्ण—

मेषे ककारो हिबुके चकारस्तुले चकारो मकरे पकारः ।
मेषे छकारो हिबुकेऽप्यकारस्तुले खकारो मकरे फकारः ॥ १५ ॥

जैसे लग्न में मेष राशि और प्रथम नवांश हो तो उससे चतुर्थ-चतुर्थ क्रम से मेष कर्क, तुला और मकर राशियाँ हुई। मेष में प्रथम नवांश स्वामी मंगल होता है। उसके वर्ग का प्रथम अक्षर ककार आता है। चतुर्थ राशि ( कर्क ) का प्रथम नवांश स्वामी चन्द्र है, उसके वर्ग का प्रथम अक्षर चकार आता है। सप्तम राशि ( तुला ) का स्वामी शुक्र है उसके वर्ग का प्रथम अक्षर चकार आता है और दशम राशि ( मकर ) का स्वामी शनि है उसके वर्ग का प्रथम अक्षर पकार आता है। यदि मेष राशि के लग्न में द्वितीय नवांश हो तो मेष राशि में द्वितीय नवांश शुक्र के वर्ग का द्वितीय अक्षर छकार, चतुर्थ राशि ( कर्क ) में द्वितीय नवांश स्वामी सूर्य के वर्ग का प्रथम अक्षर अकार, सप्तम राशि तुला में द्वितीय नवांश स्वामी मंगल के वर्ग का द्वितीय अक्षर खकार और दशम राशि ( मकर ) में द्वितीय नवांश स्वामी शनि के वर्ग का द्वितीय अक्षर फकार आता है ॥ १५ ॥

मेष लग्न के तृतीय और चतुर्थ नवांश [redacted] वर्ण विन्यास क्रम—

मेषे टकारो हिबुके ठकारस्तुले तकारो मकरे थकारः ।
मेषे तु रेफो हिबुके जकारस्तुले बकारो मकरे गकारः ॥ १६ ॥

यदि मेष लग्न में तृतीय नवांश हो तो मेष राशि में तृतीय नवांशाधिपति बुध के वर्ग का प्रथम अक्षर टकार, चतुर्थ राशि ( कर्क ) में तृतीय नवांशाधिपति बुध के वर्ग का द्वितीय अक्षर ठकार, सप्तम राशि ( तुला ) में तृतीय नवांशाधिपति बृहस्पति के वर्ग का प्रथम अक्षर तकार और दशम राशि ( मकर ) में तृतीय नवांशाधिपति बृहस्पति के वर्ग का द्वितीय अक्षर थकार आता है। मेष राशि के लग्न में चतुर्थ नवांश हो तो मेष राशि में चतुर्थ नवांशाधिपति चन्द्र के वर्ग का द्वितीय अक्षर रकार, चतुर्थ राशि ( कर्क )

में चतुर्थ नवांशाधिपति शुक्र के वर्ग का तृतीय अक्षर जकार, सप्तम राशि (तुला) में चतुर्थ नवांशाधिपति शनि के वर्ग का तृतीय अक्षर यकार, दशम राशि (मकर) में चतुर्थ नवांशाधिपति मङ्गल के वर्ग का तृतीय अक्षर गकार आता है ॥ १६ ॥

मेष लग्न के पञ्चम और षष्ठ नवांश में वर्ण विन्यास क्रम—

आकारमाद्येऽम्बुगते घकारमस्ते भकारं मकरे फकारम्।
लग्ने डकारं हिबुके दकारमस्ते धकारं मकरे ढकारम् ॥ १७ ॥

मेष लग्न में पञ्चम नवांश हो तो मेष में पञ्चम नवांशाधिपति सूर्य के वर्ग का द्वितीय अक्षर आकार, चतुर्थ राशि (कर्क) में पञ्चम नवांशाधिपति मङ्गल के वर्ग का चतुर्थ अक्षर घकार, सप्तम राशि (तुला) में पञ्चम नवांशाधिपति शनि के वर्ग का चतुर्थ अक्षर भकार और दशम राशि (मकर) में पञ्चम नवांशाधिपति शुक्र के वर्ग का चतुर्थ अक्षर फकार आता है। मेष लग्न में षष्ठ नवांश हो तो मेष में षष्ठ नवांशाधिपति बुध के वर्ग का तृतीय अक्षर डकार, चतुर्थ राशि (कर्क) में षष्ठ नवांशाधिपति बृहस्पति के वर्ग का तृतीय अक्षर दकार, सप्तम राशि (तुला) में षष्ठ नवांशाधिपति के वर्ग का चतुर्थ अक्षर धकार और दशम राशि (मकर) में षष्ठ नवांशाधिपति बुध के वर्ग का चतुर्थ अक्षर ढकार आता है ॥ १७ ॥

मेष लग्न के सप्तम और अष्टम नवांश में वर्ण विन्यास क्रम—

लग्ने ञकारो हिबुके मकारः तुले ङकारो मकरे लकारः।
लग्ने ककारो हिबुके पकारस्तुले चकारो मकरे इकारः ॥ १८ ॥

मेष लग्न में सप्तम नवांश हो तो मेष में सप्तम नवांशाधिपति शुक्र के वर्ग का पञ्चम अक्षर ञकार, चतुर्थ राशि (कर्क) में सप्तम नवांशाधिपति शनि के वर्ग का पञ्चम अक्षर मकार, सप्तम राशि (तुला) में सप्तम नवांशाधिपति मङ्गल के वर्ग का पञ्चम अक्षर ङकार और दशम राशि (मकर) में सप्तम नवांशाधिपति चन्द्र के वर्ग का तृतीय अक्षर लकार आता है। मेष लग्न में अष्टम नवांश हो तो मेष में अष्टम नवांशाधिपति मङ्गल के वर्ग का प्रथम अक्षर ककार, चतुर्थ राशि (कर्क) में अष्टम नवांशाधिपति शनि के वर्ग का प्रथम अक्षर पकार, सप्तम राशि (तुला) में अष्टम नवांशाधिपति शुक्र के वर्ग का प्रथम अक्षर चकार और दशम राशि (मकर) में अष्टम नवांशाधिपति सूर्य के वर्ग का तृतीय अक्षर इकार आता है ॥ १८ ॥

मेष लग्न में नवम नवांश में वर्ण विन्यास क्रम—

लग्ने नकारो हिबुके तकारस्तुले णकारो मकरे टकारः।
इत्येतदुक्तं चरसंज्ञकस्य वक्ष्ये स्थिराख्यस्य चतुष्टयस्य ॥ १९ ॥

मेष लग्न में नवम नवांश हो तो मेष में नवम नवांशाधिपति गुरु के वर्ग का पञ्चम अक्षर नकार, चतुर्थ राशि कर्क में नवम नवांशाधिप गुरु के वर्ग का प्रथम अक्षर तकार, सप्तम राशि (तुला) में नवम नवांशाधिपति बुध के वर्ग का पञ्चम अक्षर णकार और दशम राशि (मकर) में नवम नवांशाधिपति बुध के वर्ग का प्रथम अक्षर टकार आता है। यह चर संज्ञक चार राशियों के लिये कहा गया है, अब स्थिर संज्ञक चार राशियों के लिये कहता हूँ ॥ १९ ॥

वृष लग्न के प्रथम नवांश में वर्ग विन्यास क्रम—

वृषे फकारो हिबुके खकारः कीटे वकारो नृघटे छकारः।
आद्यांशकेभ्यो मतिमान्विदध्यादनुक्रमेण स्थिरसंज्ञकेषु ॥ २० ॥

वृष लग्न में प्रथम नवांश हो तो वृष में प्रथम नवांशाधिपति शनि के वर्ग का द्वितीय अक्षर फकार, चतुर्थ राशि ( सिंह ) में प्रथम नवांशाधिपति मङ्गल के वर्ग का द्वितीय अक्षर खकार, सप्तम राशि ( वृश्चिक ) में प्रथम नवांशाधिपति चन्द्र के वर्ग का चतुर्थ अक्षर वकार, दशम राशि (कुम्भ) में प्रथम नवांशाधिपति शुक्र के वर्ग का द्वितीय अक्षर छकार आता है। इस तरह स्थिर संज्ञक राशियों के प्रथम नवांश में वर्णों का विन्यास करे।

वृष लग्न के द्वितीय और तृतीय नवांश में वर्ण विन्यास क्रम—

लग्ने बकारो हिबुके जकारः ईकारमस्तेऽम्बरगे गकारः।
वृषे थकारो हिबुके टकारः कीटे डकारो नृघटे दकारः ॥ २१ ॥

वृष लग्न में द्वितीय नवांश हो तो वृष में द्वितीय नवांशाधिपति शनि के वर्ग का तृतीय अक्षर बकार, चतुर्थ राशि ( सिंह ) में द्वितीय नवांशाधिपति शुक्र के वर्ग का तृतीय अक्षर जकार, सप्तम राशि ( वृश्चिक ) में द्वितीय नवांशाधिपति सूर्य के वर्ग का चतुर्थ अक्षर ईकार और दशम राशि ( कुम्भ ) में द्वितीय नवांशाधिपति मङ्गल के वर्ग का तृतीय अक्षर गकार आता है। वृष लग्न में तृतीय नवांश हो तो वृष में तृतीय नवांशाधिपति गुरु के वर्ग का द्वितीय अक्षर थकार, चतुर्थ राशि ( सिंह ) में तृतीय नवांशाधिपति बुध के वर्ग का प्रथम अक्षर टकार, सप्तम राशि ( वृश्चिक ) में तृतीय नवांशाधिपति बुध के वर्ग का तृतीय अक्षर डकार और दशम राशि ( कुम्भ ) में तृतीय नवांशाधिपति बृहस्पति के वर्ग का तृतीय अक्षर दकार आता है ॥ २१ ॥

वृष के चतुर्थ और पञ्चम नवांश में वर्ण विन्यास क्रम—

वृषे पकारो हिबुके शकारः कीटे भकारो नृघटे भकारः।
लग्ने जकारो,हिबुके उकारः कीटे ञकारो नृघटे मकारः ॥ २२ ॥

वृष लग्न में चतुर्थ नवांश हो तो वृष में चतुर्थ नवांशाधिपति मङ्गल के वर्ग का चतुर्थ अक्षर घकार, चतुर्थ राशि ( सिंह ) में चतुर्थ नवांशाधिपति चन्द्र के वर्ग का पञ्चम अक्षर शकार, सप्तम राशि ( वृश्चिक ) में चतुर्थ नवांशाधिपति शुक्र के वर्ग का चतुर्थ अक्षर झकार और दशम राशि ( कुम्भ ) में चतुर्थ नवांशाधिपति शनि के वर्ग का चतुर्थ अक्षर भकार आता है। वृष लग्न में पञ्चम नवांश हो तो वृष में पञ्चम नवांशाधिपति शुक्र के वर्ग का पंचम अक्षर ञकार, चतुर्थ राशि ( सिंह ) में पञ्चम नवांशाधिपति सूर्य के वर्ग का पञ्चम अक्षर उकार, सप्तम राशि ( वृश्चिक ) में पञ्चम नवांशाधिपति मङ्गल के वर्ग का पञ्चम अक्षर ङकार और दशम राशि ( कुम्भ ) में पञ्चम नवांशाधिपति शनि के वर्ग का पञ्चम अक्षर मकार आता है ॥ २२ ॥

वृष के षष्ठ और सप्तम नवांश में वर्ण विन्यास क्रम—

लग्ने ढकारोऽथ जले णकारश्चास्ते धकारोऽम्बरगे नकारः।
वृषे षकारो हिबुके चकारः कीटे पकारो नृघटे ककारः ॥ २३ ॥

वृष लग्न में षष्ठ नवांश हो तो वृष में षष्ठ नवांशाधिपति बुध के वर्ग का चतुर्थ अक्षर ढकार, चतुर्थ राशि ( सिंह ) में षष्ठ नवांशाधिपति बुध के वर्ग का पञ्चम अक्षर णकार, सप्तम राशि ( वृश्चिक ) में षष्ठ नवांशाधिपति बृहस्पति के वर्ग का चतुर्थ अक्षर धकार और दशम राशि ( कुम्भ ) में षष्ठ नवांशाधिपति बृहस्पति के वर्ग का पञ्चम अक्षर नकार आता है। वृष लग्न में सप्तम नवांश हो तो वृष में सप्तम नवांशाधिपति चन्द्र के वर्ग का षष्ठ अक्षर षकार, चतुर्थ राशि ( सिंह ) में सप्तम नवांशाधिपति शुक्र के वर्ग का प्रथम

अक्षर धकार, सप्तम राशि ( वृश्चिक ) में सप्तम नवांशाधिपति शनि के वर्ग का प्रथम अक्षर पकार और दशम राशि ( कुम्भ ) में सप्तम नवांशाधिपति मङ्गल के वर्ग का प्रथम अक्षर ककार आता है ॥ २३ ॥

वृष के अष्टम और नवम नवांश में वर्ण विन्यास क्रम—

ऊकारमाहुर्वृषभे जले खमस्ते फकारो नृघटे छकारः ।
क्षन्त्ये वृषे टं समुशन्ति सिंहे थं सप्तगे ठं प्रवदन्ति कुम्भे ॥ २४ ॥

वृष लग्न में अष्टम नवांश हो तो वृष में अष्टम नवांशाधिपति सूर्य के वर्ग का षष्ठ अक्षर ऊकार, चतुर्थ राशि ( सिंह ) में अष्टम नवांशाधिपति मङ्गल के वर्ग का द्वितीय अक्षर खकार, सप्तम राशि ( वृश्चिक ) में अष्टम नवांशाधिपति शनि के वर्ग का द्वितीय अक्षर फकार और दशम राशि ( कुम्भ ) में अष्टम नवांशाधिपति शुक्र के वर्ग का द्वितीय अक्षर छकार आता है । वृष लग्न में नवम नवांश हो तो वृष में नवम नवांशाधिपति बुध के वर्ग का प्रथम अक्षर टकार, चतुर्थ राशि ( सिंह ) में नवम नवांशाधिपति बृहस्पति के वर्ग का प्रथम अक्षर तकार, सप्तम राशि ( वृश्चिक ) में नवम नवांशाधिपति बृहस्पति के वर्ग का द्वितीय अक्षर थकार और दशम राशि ( कुम्भ ) में नवम नवांशाधिपति बुध के वर्ग का द्वितीय अक्षर ठकार आता है ॥ २४ ॥

मिथुन के प्रथम नवांश में वर्ण विन्यास क्रम—

द्विमूर्त्तिसंज्ञे मिथुने जकारः षष्ठे बकारः प्रथमांशके स्यात् ।
धनुर्धरेऽस्तोपगते गकारो मीनद्वये चाम्बरगे सकारः ॥ २५ ॥

द्विस्वभाव राशि मिथुन लग्न में प्रथम नवांश हो तो मिथुन में प्रथम नवांशाधिपति शुक्र के वर्ग का तृतीय अक्षर जकार, चतुर्थ राशि ( कन्या ) में प्रथम नवांशाधिपति शनि के वर्ग का तृतीय अक्षर बकार, सप्तम राशि ( धनु ) में प्रथम नवांशाधिपति मङ्गल के वर्ग का तृतीय अक्षर गकार और दशम राशि ( मीन ) में प्रथम नवांशाधिपति चन्द्र के वर्ग का सप्तम अक्षर सकार आता है ॥ २५ ॥

मिथुन के द्वितीय और तृतीय नवांश में वर्ण विन्यास क्रम—

लग्ने घकारो हिबुके भकारश्चास्ते झकारोऽम्बरमध्यगे ई ।
लग्ने दकारो हिबुके धकारमस्ते डकारं विदुरम्बरे ढम् ॥ २६ ॥

मिथुन लग्न में द्वितीय नवांश हो तो मिथुन में द्वितीय नवांशाधिपति मङ्गल के वर्ग का चतुर्थ अक्षर घकार, चतुर्थ राशि ( कन्या ) में द्वितीय नवांशाधिपति शनि के वर्ग का चतुर्थ अक्षर भकार, सप्तम राशि ( धनु ) में द्वितीय नवांशाधिपति शुक्र के वर्ग का चतुर्थ अक्षर झकार और दशम राशि ( मीन ) में द्वितीय नवांशाधिपति सूर्य के वर्ग का चतुर्थ अक्षर ईकार आता है । मिथुन लग्न में तृतीय नवांश हो तो मिथुन में तृतीय नवांशाधिपति बृहस्पति के वर्ग का तृतीय अक्षर दकार, चतुर्थ राशि ( कन्या ) में तृतीय नवांशाधिपति बृहस्पति के वर्ग का चतुर्थ अक्षर धकार, सप्तम राशि ( धनु ) में तृतीय नवांशाधिपति बुध के वर्ग का तृतीय अक्षर डकार और दशम राशि ( मीन ) में तृतीय नवांशाधिपति बुध के वर्ग का चतुर्थ अक्षर ढकार आता है ॥ २६ ॥

मिथुन के चतुर्थ और पञ्चम नवांश में वर्ण विन्यास क्रम—

लग्ने मकारो हिबुके ङकारश्चास्ते हकारोऽम्बरगे जकारः ।
लग्ने पकारो जलगे चकार ऐकारमस्तेऽम्बरगे ककारः ॥ २७ ॥

मिथुन लग्न में चतुर्थ नवांश हो तो मिथुन में चतुर्थ नवांशाधिपति शनि के वर्ग का पञ्चम अक्षर मकार, चतुर्थ राशि (कन्या) में चतुर्थ नवांशाधिपति मङ्गल के वर्ग का पञ्चम अक्षर ङकार, सप्तम राशि (धनु) में चतुर्थ नवांशाधिपति चन्द्र के वर्ग का अष्टम अक्षर हकार और दशम राशि (मीन) में चतुर्थ नवांशाधिपति शुक्र के वर्ग का पञ्चम अक्षर अकार आता है। मिथुन लग्न में पञ्चम नवांश हो तो मिथुन में पञ्चम नवांशाधिपति शनि के वर्ग का प्रथम अक्षर पकार, चतुर्थ राशि (कन्या) में पञ्चम नवांशाधिप शुक्र के वर्ग का प्रथम अक्षर चकार, सप्तम राशि (धनु) में पञ्चम नवांशाधिपति सूर्य के वर्ग का अष्टम अक्षर ऐकार और दशम राशि (मीन) में पञ्चम नवांशाधिपति मङ्गल के वर्ग का प्रथम अक्षर ककार आता है ॥ २७ ॥

मिथुन के षष्ठ और सप्तम नवांश में वर्ण का विन्यास क्रम—

प्राग्लग्नगे न जलगे णमाहुरस्तं गते टं नभसि स्थिते तम् ।
प्राग्लग्नगे ख जलगे यमाहुरस्तं गते छं नभसि स्थिते फम् ॥ २८ ॥

मिथुन लग्न में षष्ठ नवांश हो तो मिथुन में षष्ठ नवांशाधिपति बृहस्पति के वर्ग का पञ्चम अक्षर नकार, चतुर्थ राशि (कन्या) में षष्ठ नवांशाधिपति बुध के वर्ग का पञ्चम अक्षर णकार, सप्तम राशि (धनु) में षष्ठ नवांशाधिपति बुध के वर्ग का प्रथम अक्षर टकार और दशम राशि (मीन) में षष्ठ नवांशाधिपति के वर्ग का प्रथम अक्षर तकार आता है। मिथुन लग्न में सप्तम नवांश हो तो मिथुन में सप्तम नवांशाधिपति मङ्गल के वर्ग का द्वितीय अक्षर खकार, चतुर्थ राशि (कन्या) में सप्तम नवांशाधिपति चन्द्र के वर्ग का प्रथम अक्षर यकार, सप्तम राशि (धनु) में सप्तम नवांशाधिपति शुक्र के वर्ग का द्वितीय अक्षर छकार और दशम राशि (मीन) में सप्तम नवांशाधिपति शनि के वर्ग का द्वितीय अक्षर फकार आता है॥ २८ ॥

मिथुन के अष्टम और नवम नवांश में वर्ण का विन्यास क्रम—

लग्ने जमोकारमथाम्बुसंस्थे गमस्तसंस्थे विदुरम्बरे बम् ।
ठ लग्नगेऽन्त्ये हिबुकाश्रिते डं थमस्तगे दं नभसि स्थिते वै ॥२९॥

मिथुन लग्न में अष्टम नवांश हो तो मिथुन में अष्टम नवांशाधिपति शुक्र के वर्ग का तृतीय अक्षर जकार, चतुर्थ राशि (कन्या) में अष्टम नवांशाधिपति सूर्य के वर्ग का नवम अक्षर ओकार, सप्तम राशि (धनु) में अष्टम नवांशाधिपति मङ्गल के वर्ग का तृतीय अक्षर गकार और दशम राशि (मीन) में अष्टम नवांशाधिपति शनि के वर्ग का तृतीय अक्षर बकार आता है। मिथुन लग्न में नवम नवांश हो तो मिथुन में नवम नवांशाधिपति बुध के वर्ग का द्वितीय अक्षर ठकार, चतुर्थ राशि (कन्या) में नवम नवांशाधिपति बुध के वर्ग का तृतीय अक्षर डकार, सप्तम राशि (धनु) में नवम नवांशाधिपति बृहस्पति के वर्ग का द्वितीय अक्षर थकार और दशम राशि (मीन) में नवम नवांशाधिपति बृहस्पति के वर्ग का तृतीय अक्षर दकार आता है ॥ २९ ॥

यहाँ पर विभाग प्रदर्शन—

एवं विकल्पोऽक्षरसंग्रहोऽयं नाम्नां निरुद्दिष्टविधान उक्तः ।
सर्वेषु लग्नेषु च केचिदेवमिच्छन्ति पूर्वोक्तविधानवत्तु ॥ ३० ॥

इस तरह यह नामाक्षरों के संग्रहों की निर्विशेष विधि कही गई है। कोई-कोई आचार्य मेष आदि सब लग्नों में पूर्वोक्त विधि को करने के लिये कहते हैं ॥ ३० ॥

| मेष | वृष | मिथु | कट | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चि. | धनु | मकर | कुंभ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| क | फ | ज | य | ख | च | च | ष | ग | प | छ | स |
| छ | व | घ | अ | ज | म | ख | ई | ख | फ | ग | ई |
| ट | थ | द | ठ | ट | घ | त | ड | ड | थ | द | ढ |
| र | ढ | म | अ | श | ट | व | [illegible] | ढ | ग | भ | अ |
| आ | अ | प | घ | ड | च | म | ङ | ऐ | क्ष | म | क |
| ड | [illegible] | न | ढ | ण | ल | घ | भ | ड | ढ | न | त |
| अ | ष | स | म | च | ए | ठ | प | छ | ल | क | फ |
| क | ऊ | ज | प | ल | औ | च | ठ | ग | इ | [illegible] | य |
| न | ट | ठ | त | स | ह | ण | घ | ध | ट | ट | ह |

प्रकारान्तर से नाम का आनयन—

केन्द्राणि वा केन्द्रगतांशकैः स्वैः पृथक् पृथक् सङ्गुणितानि कृत्वा।
त्रिकृद्विभक्तं विदुरक्षरं तत् चेत्रेश्वरस्यांशपरिक्रमस्वम्॥ ३१॥

केन्द्र गत मेषादि राशि के नवांश संख्या से केन्द्र गत राशि के अक्षरों को गुणा करके नव का भाग देने से जो शेष बचे तत्तुल्य नवांशाधिपति क्रम से अक्षर जाने। यहाँ पर आचार्य के कहने का अभिप्राय यह है कि चर आदि तीनों केन्द्रों में मङ्गल आदि पाँच ग्रहों के छः छः नवांश होते हैं तथा नव नवांश में नव अक्षर होते हैं अतः यहाँ पर 'नव नवांश में नव अक्षर तो छः नवांश में क्या' इस त्रैराशिक से छः अक्षर आते हैं। अतः चर राशि के प्रथम नवांश में अपने वर्ग का प्रथम अक्षर, द्वितीय में द्वितीय, तृतीय में तृतीय, चतुर्थ में चतुर्थ, पञ्चम में पञ्चम, षष्ठ में प्रथम, फिर स्थिर राशि के प्रथम नवांश में अपने वर्ग का द्वितीय अक्षर, द्वितीय में तृतीय, तृतीय में चतुर्थ, चतुर्थ में पञ्चम, पञ्चम में प्रथम, षष्ठ में द्वितीय, फिर द्विस्वभाव राशि के प्रथम नवांश में अपने वर्ग का तृतीय, द्वितीय में चतुर्थ, तृतीय में पञ्चम, चतुर्थ में प्रथम, पञ्चम में द्वितीय और षष्ठ नवांश में अपने वर्ग का तृतीय अक्षर जाने। सूर्य और चन्द्र के चर आदि तीनों केन्द्रों में तीन-तीन नवांश होते हैं, अतः चर राशि के प्रथम नवांश में अपने वर्ग का प्रथम अक्षर, द्वितीय में द्वितीय, तृतीय में तृतीय, फिर स्थिर राशि के प्रथम नवांश में अपने वर्ग का चतुर्थ अक्षर इत्यादि क्रम से जाने॥ ३१॥

यहाँ पर व्याप्ति का प्रदर्शन—

सञ्चिन्तितप्रार्थितनिर्गतेषु नष्टक्षतस्त्रीरतिभोजनेषु।
स्वप्नर्क्षचिन्तापुरुषादिवर्गेष्वेतेषु नामान्युपलक्षयेत॥ ३२॥

सचिन्तित (मन से चिन्तित) कार्यों की परिकल्पना, प्रार्थित (वाणी से युक्त), निर्गत (निर्गमन), नष्ट वस्तु, क्षत, स्त्री, रति (स्त्री के साथ रमण), भोजन (आहार विशेष मांस आदि), स्वप्न, नक्षत्र, चिन्ता और पुरुष आदियों के नामों को जानना चाहिये। यहाँ पर चारों केन्द्रों को प्रस्तुत होने के कारण लग्न आदि क्रम से सचिंतित आदि के नामों को जाने। जैसे लग्न से सचिन्तित, चतुर्थ से प्रार्थित, सप्तम से निर्गत, दशम से नष्टवस्तु, फिर लग्न से क्षत, चतुर्थ से स्त्री, सप्तम से रति, दशम से भोजन, फिर लग्न से स्वप्न, चतुर्थ से नक्षत्र, सप्तम से चिन्ता और दशम से पुरुषादि के नामों को जानना चाहिये। यहाँ तक यवनेश्वर कृत अक्षर कोश है॥ ३२॥

अक्षर कोश से आगन्तुक और प्रश्न कर्ता के नाम का आनयन—

द्व्यक्षरं चरगृहांशकोदये नाम चास्य चतुरक्षरं स्थिरे।
नामयुग्ममपि च द्विमूर्तिषु त्र्यक्षरं भवति चास्य पञ्चभिः ॥१४॥

चर लग्न और चर नवांश में आगन्तुक या प्रश्न कर्ता के दो अक्षर का नाम तथा स्थिर लग्न और स्थिर नवांश में चार अक्षर का नाम होता है। द्विस्वभाव राशि के लग्न और नवांश में दो नाम होते हैं, उनमें एक तीन अक्षर का और दूसरा पाँच अक्षर का होता है ॥ १४ ॥

नामाक्षर का आनयन—

काद्यास्तु वर्गाः कुजशुक्रसौम्यजीवार्कजानां क्रमशः प्रदिष्टाः।
वर्णाष्टकं यादि च शीतरश्मे रवेरकारात् क्रमशः स्वराः स्युः ॥१५॥
नामानि चाग्न्यम्बुकुमारविष्णुशक्रेन्द्रपत्नीचतुराननानाम्।
तुल्यानि सूर्यात् क्रमशो विचिन्त्य द्वित्र्यादिवर्णैर्घटयेत्स्वबुद्ध्या ॥१६॥

मङ्गल, शुक्र, बुध, बृहस्पति और शनि के क्रम से कवर्ग आदि हैं। जैसे—मङ्गल के कवर्ग, शुक्र के चवर्ग, बुध के टवर्ग, बृहस्पति के तवर्ग और शनि के पवर्ग हैं। तथा चन्द्र के यकार आदि आठ वर्ण ( य, र, ल, व, श, ष, स, ह ) और रवि के अकार आदि बारह स्वर हैं। प्रयोजन—लग्न, चतुर्थ, सप्तम, दशम इन चारों स्थानों में जो वर्तमान नवांशाधिपतियों के अक्षर हों उनको क्रम से स्थापन करके नाम रचना करे। जो ग्रह वर्गोत्तम, स्वराशि, स्वद्रेष्काण, स्वनवांश या स्वोच्च में स्थित या बली हो वह अपने अक्षर को द्विगुणित और त्रिगुणित करके देता है। तथा जो वर्गोत्तम आदि से वर्जित हो वह अपने अक्षर का नाश करता है। यदि लग्न या नवांश का पति सूर्य हो तो अग्निपर्याय, चन्द्र हो तो अम्बुपर्याय, बुध हो तो विष्णुपर्याय, बृहस्पति हो तो इन्द्रपर्याय, शुक्र हो तो इन्द्राणीपर्याय, शनि हो तो ब्रह्मपर्याय के नाम होते हैं। सूर्य आदि ग्रहों के क्रम से विचार करके दो, तीन आदि अक्षरों के नामों की अपनी बुद्धि से कल्पना करे ॥

पूर्व सिद्ध नाम वाले व्यक्तियों का वयोज्ञान—

वयांसि तेषां स्तनपानबाल्यव्रतस्थिता यौवनमध्यवृद्धाः।
अतीव वृद्धा इति चन्द्रभौमज्ञशुक्रजीवार्कशनैश्चराणाम् ॥१७॥

नामाक्षर देने वाले ग्रहों में चन्द्र बली हो तो स्तनपान करने वाला बच्चा, मंगल हो तो बाल्य ( दो वर्ष से छै वर्ष तक का शिशु ), बुध हो तो ब्रह्मचारी, शुक्र हो तो युवा, गुरु हो तो मध्यवयस्क, सूर्य हो तो वृद्ध और शनि हो तो अतिवृद्ध होता है ॥ १७ ॥

इति 'विमला' हिन्दी टीकायां वास्तुश्रोत्तराध्यायः षण्णवतितमः ॥ ९६ ॥

---

# अथ पाकाध्यायः

इसमें पहले ग्रहचारोक्त फलों के पाक काल—

पक्षाद्भानोः सोमस्य मासिकोऽङ्गारकस्य वक्रोक्तः ।
आदर्शनाच्च पाको बुधस्य जीवस्य वर्षेण ॥ १ ॥
षड्भिः सितस्य मासैरब्देन शनेः सुरद्विपोऽब्दार्धात् ।
वर्षात् सूर्यग्रहणे सद्यः स्यात् त्वाष्ट्रकीलकयोः ॥ २ ॥
त्रिभिरेव धूमकेतोर्मासैः श्वेतस्य सप्तरात्रान्ते ।
सप्ताहात्परिवेषेन्द्रचापसन्ध्याभ्रसूचीनाम् ॥ ३ ॥

सूर्य का फल एक पक्ष में, चन्द्र का एक मास में, मंगल का वक्रोक्तानुसार ( भौमचार प्रकरणोक्तानुसार ), बुध का उदित काल तक में, बृहस्पति का एक वर्ष में, शुक्र का छे मास में, शनि का एक वर्ष में, चन्द्र ग्रहण में राहु का छै मास में, सूर्य ग्रहण का एक वर्ष में, त्वष्टा नामक ग्रह, तामस और कीलक का तत्काल, धूम केतु का तीन मास में, श्वेत केतु का सात रात में तथा सूर्य, चन्द्र के परिवेष, इन्द्रधनुष, सन्ध्या और अभ्रसूची का फल सात दिन में होता है ॥ १-३ ॥

शीतोष्ण विपर्यय आदि का फल काल—

शीतोष्णविपर्यासः फलपुष्पमकालजं दिशां दाहः ।
स्थिरचरयोरन्यत्वं प्रसूतिविकृतिश्च षण्मासात् ॥ ४ ॥

शीत और उष्ण का विपर्यय ( शीत काल में उष्णता और उष्ण काल में शीतता ) का, बिना ऋतु के फल फूलों का, दिग्दाह का, स्थिर ( वृक्षादि ), चर ( चतुष्पदादि ) का विपर्यय ( वृक्षादि का चल और चतुष्पदादि का निश्चल होने ) का और प्रसूति विकृति का फल छै मास में होता है ॥ ४ ॥

अक्रियमाणकार्य को करना आदि का फल—

अक्रियमाणककरणं भूकम्पोऽनुत्सवो दुरिष्टं च ।
शोषश्चाशोष्याणां स्रोतोऽन्यत्वं च वर्षार्धात् ॥ ५ ॥

अक्रियमाण कार्य का ( आचार रहित कार्य का, जो कभी नहीं किया उसका या जो कभी नहीं किया वह अकस्मात् किया जाय उसका ) करना, भूमिकम्प, मास उत्सव को नहीं करना, अशुभ अनभिमत वस्तु का होना, नहीं सूखने वाले सरोवर आदि का सूखना, नदियों के प्रवाहों का उलटा बहना इनका फल छै मास में होता है ॥ ५ ॥

खम्भा आदि के सम्भाषण आदि का फल—

स्तम्भकुसूलार्चानां जल्पितरुदितप्रकम्पितस्वेदाः ।
मासत्रयेण कलहेन्द्रचापनिर्घातपाकाश्च ॥ ६ ॥

खम्भा, मिट्टी की बनी हुई कोठी ( कोठियाँ ), प्रतिमा, इनका सम्भाषण करना, रोना, इनको अश्रुपात होना, इनमें पसीने का आना तथा कलह, इन्द्रधनुष और निर्घात

# अथ नक्षत्रकर्मगुणाध्यायः

अश्विन्यादि नक्षत्रों के ताराओं का प्रमाण—

शिखिगुणरसेन्द्रियानलशशिविषयगुणर्तुपञ्चवसुपक्षाः ।
विषयैकचन्द्रभूतार्णवाग्निरुद्राश्विवसुदहनाः ॥ १ ॥
भूतशतपक्षवसवो द्वात्रिंशच्चेति तारकामानम् ।
क्रमशोऽश्विन्यादीनां कालस्ताराप्रमाणेन ॥ २ ॥
नक्षत्रजमुद्वाहे फलमब्दैस्तारकामितैः सदसत् ।
दिवसैर्ज्वरस्य नाशो व्याधेरन्यस्य वा वाच्यः ॥ ३ ॥

अश्विनी आदि नक्षत्रों के क्रम से शिखि (३) आदि तारे हैं। जैसे–अश्विनी में तीन, भरणी में तीन, कृत्तिका में छै, रोहिणी में पाँच, मृगशिरा में तीन, आर्द्रा में एक, पुनर्वसु में चार, पुष्य में तीन, श्लेषा मे पाँच, मघा में पाँच, पूर्वाफाल्गुनी में दो, उत्तराफाल्गुनी में दो, हस्त में पाँच, चित्रा में एक, स्वाति में एक, विशाखा में चार, अनुराधा में चार, ज्येष्ठा में तीन, मूल में ग्यारह, पूर्वाषाढा में दो, उत्तराषाढा में दो, अभिजित् में तीन, श्रवणा में तीन, धनिष्ठा में चार, शतभिषा में सौ, पूर्वभाद्रपदा में दो, उत्तरभाद्रपदा में दो और रेवती में बत्तीस तारे हैं। तारों के प्रमाण से नक्षत्रों का फल होता है। जैसे विवाह में नक्षत्रों का शुभाशुभ फल तारातुल्य वर्षों में होता है। तथा जिस नक्षत्र में ज्वर या अन्य रोग की उत्पत्ति हो उस नक्षत्र के तारा तुल्य दिन में उसका नाश होता है।

नक्षत्रों के स्वामी—

अश्वियमदहनकमलजशशिशूलभृददितिजीवफणिपितरः ।
योन्यर्यमदिनकृत्त्वष्टृपवनशक्राग्निमित्राश्च ॥ ४ ॥
शक्रो निर्ऋतिस्तोयं विश्वे ब्रह्मा हरिर्वसुर्वरुणः ।
अजपादोऽहिर्बुध्न्यः पूषा चेतीश्वरा भानाम् ॥ ५ ॥

अश्विनी कुमार, यम, अग्नि, ब्रह्मा, चन्द्रमा, शिव, अदिति, बृहस्पति, सर्प, भग ( सूर्य विशेष ), अर्यमा ( सूर्य विशेष ), रवि, त्वष्टा ( विश्वकर्मा ), वायु, इन्द्राग्नी, मित्र, इन्द्र, निर्ऋति ( राक्षस ), जल, विश्वेदेव, ब्रह्मा, विष्णु, वसु, वरुण, अजचरण ( सूर्य विशेष ), अहिर्बुध्न्य (सूर्य विशेष), पूषा ( सूर्य विशेष ) ये क्रम से अश्विनी आदि नक्षत्रों के स्वामी हैं। जैसे—अश्विनीकुमार अश्विनी के, यम भरणी के, अग्नि कृत्तिका के, ब्रह्मा रोहिणी के, चन्द्रमा मृगशिरा के, इत्यादि स्वामी हैं ॥ ४–५ ॥

ध्रुव संज्ञक नक्षत्र और उसमें विहित कर्म—

त्रीण्युत्तराणि तेभ्यो रोहिण्यश्च ध्रुवाणि तैः कुर्यात् ।
अभिषेकशान्तितरुनगरधर्मबीजध्रुवारम्भान् ॥ ६ ॥

इन पूर्वोक्त नक्षत्रों में से तीनों उत्तरा और रोहिणी नक्षत्र ध्रुव ( स्थिर ) संज्ञक हैं। इनमें अभिषेक ( राजा आदि का अभिषेक ), शान्ति ( उत्पातों का प्रतीकार ), रोपण

( वृक्षों का रोपण ), नगर ( नगरों की प्रतिष्ठा आदि ), धर्मक्रिया, बीज ( बीजों का बोना ) और स्थिर कार्यों का आरम्भ करे। यहाँ पर पराशर—

चत्वारो हि चतुष्का ध्रुवौ मृदुर्दारुणस्तथा क्षिप्र। उग्राणि पञ्च पञ्च चराणि साधारणे द्वे च॥

चत्वारि खलु नक्षत्रेषु ध्रुवाणि भवन्ति। प्राजापत्यं त्रीण्युत्तराणि। तेषु पुरनगरग्रामकाननोपवनभवनानि। देवायतनकुसुमबीजवपनस्थिरनिधिनिधानकृषिधनगोऽर्थामन्त्रसंग्रहणस्नानालङ्करणपरन्युद्वहनचरणाभिगमननृपतिनायकाभिषेकमन्त्रेऽव्याभतनियमायुष्यपौष्टिकशान्तिकधान्यान्यन्यानि स्थिराणि कारयेत्। ऋणधनप्रयोगपथगमनमधवैरचौराणि च वर्जयेत्॥

तीक्ष्ण संज्ञक नक्षत्र और उसमें विहित कर्म—

मूलशिवशक्रभुजगाधिपानि तीक्ष्णानि तेषु सिद्धयति।
अभिघातमन्त्रवेतालबन्धवधभेदसम्बन्धाः ॥ ७ ॥

मूल, आर्द्रा, ज्येष्ठा, अश्लेषा ये तीक्ष्ण संज्ञक नक्षत्र हैं। इनमें अभिघात ( उपद्रव ), मन्त्र ( मन्त्र साधन प्रयोग ), वेताल ( वेताल के उत्थापन आदि का कर्म ), बन्ध ( बन्धन ), वध, भेद ( मिले हुये दो को अलग करना ) और सम्बन्ध ( राजकुल में आवेदन ) की सिद्धि होती है। यहाँ पर पराशर—

चत्वारि नक्षत्रेषु दारुणानि भवन्ति। आर्द्राश्लेषा ज्येष्ठा मूलमित्येतेष्वरिनगरस्कन्धावारावरोधमग्नय नरेन्द्राभिघातयुद्धकलहकूटसाहसोपधाभेदवञ्चनविवादचौर्यानृतशापथकितवच्छलमपणयन्त्रायुधग्रहणकारणदर्शनाभिचारगद्वियोगवधभूतयक्षिमहचनुष्पदवमनभटनियोगान् विशेषतो मूले मूलकर्म। रुद्रर्षेषु पीडनवपनधान्यवस्त्रकुसुमबीजवेश्मवेश्मस्थिरनिधिनियोगांश्च कारयेत्। सर्वेषु च सर्वं दारुणं कर्म॥ ७॥

उग्र संज्ञक नक्षत्र और उसमें विहित कर्म—

उग्राणि पूर्वभरणीपित्र्याण्युत्सादनाशशाठ्येषु।
योज्यानि बन्धविषदहनशस्त्रघातादिषु च सिद्धयै ॥ ८ ॥

तीनों पूर्वा, भरणी, मघा ये नक्षत्र उग्र संज्ञक हैं। इनको उत्सादन, नाश ( परार्थ नाश ) शाठ्य इन कार्यों में योजित करना चाहिये। तथा ये नक्षत्र बन्ध (बन्धन), विष ( शत्रुओं के लिये विष का प्रयोग ), दहन ( अग्निदाह ), शस्त्र ( शस्त्रप्रहार ), घात ( मारण ) आदि में सिद्धि के लिये होते हैं।

पञ्चनक्षत्रेषूग्राणि भवन्ति। मघा भरणी त्रीणि पूर्वाणीति। एषु भटचौरगुल्मपुरन्दूतकारशौल्क्यशाठिकक्षुद्रान् स्थापयेत्। तथा निभृतनियमप्रणिधिसम्प्रयोगवैरोद्यामकलहकोलाहलसम्प्रहारवञ्चनविवादान्यद्रव्यहरणान्यदारगमनद्यूताभिसारविप्रवर्तनयुद्धयोद्धायुधग्रहणकरणदर्शनारम्भाणि। जनपदग्रामजनपदपुराभिवातयन्त्रोपकरणदुर्गक्रियाणां पराभिक्षप्रयोगात्। युद्धसंग्रामाभियोगेषु प्रथमभरयोऽभिहन्तव्या इत्यादिषु विषप्रयोगानलविसर्गाभिचारं कारयेत्। विशेषतः पित्र्येऽपितृपिण्डसम्प्रदानकोष्ठागारविविधाकारनिधानानि। आग्नेये सौभाग्यकरणस्यावरणानि। आप्ये जलवाहपुरासवकूपनदीवाहकुल्याखननानि। सर्वेषु सर्वमुग्रं च॥ ८॥

लघु संज्ञक नक्षत्र और उसमें विहित कर्म—

लघु हस्ताश्विनपुष्याः पण्यरतिज्ञानभूषणकलासु।
शिल्पौषधयानादिषु सिद्धिकराणि प्रदिष्टानि ॥ ९ ॥

हस्त, अश्विनी, पुष्य ये लघु संज्ञक नक्षत्र हैं। ये नक्षत्र पण्य ( विक्रय ), रति, ज्ञान

( शास्त्रारम्भ ), भूषण, कला ( चित्र, गीत, वाद्य और नृत्य ), शिल्प कर्म, औषध (द्रव्य-प्रयोग ), यान ( यात्रा ) आदि में सिद्धि करने वाले होते हैं। यहाँ पर पराशर—

चत्वारि नक्षत्राणि क्षिप्राणि भवन्ति। हस्तः पुष्योऽभिजिदश्विनीमित्येतेषु त्रिविधपण्यविक्रयधनप्रयोगगोऽश्वाश्वतरखरकरभदमनस्कन्धावारबलसार्थनिर्याणदूतचारसम्प्रेषणाध्वगमनयज्ञजलयानारोपणाध्यापनशिल्पारम्भध्वजपताकातपत्रवालव्यजनसमुच्छ्रयक्षपणराजग्रहणारोहणभैषज्यरसोपयोगदानौषधग्रहणधारणानि सर्वाण्येव चात्र क्षिप्राणि कर्माणि कारयेत् ॥

मृदु संज्ञक नक्षत्र और उसमें विहित कर्म—

मृदुवर्गोऽनूराधाचित्रापौष्णैन्दवानि मित्रार्थे।
सुरतविधिवस्त्रभूषणमङ्गलगीतेषु च हितानि ॥ १० ॥

अनुराधा, चित्रा, रेवती, मृगशिरा ये नक्षत्र मृदुसंज्ञक हैं। ये सब मित्र, सुरत विधि, वस्त्र, भूषण, मङ्गल कार्य और गाने में शुभ हैं। यहाँ पर पराशर—

चत्वारि नक्षत्रेषु मृदूनि भवन्ति। मृगशिरश्चित्रानुराधारेवत्यश्चैतेषु पुंसवनचूडाकरणगोदानाद्विव्रतनियमज्यस्वस्त्ययनवहनवपनविस्मापनकौतुकमङ्गलपक्षवाहनाध्ययनाध्यापनकन्यावरणपाणिग्रहणधर्मप्रयोगान् गुरुनरेन्द्राणां वाद्यगीतनृत्ताभिनयालापहास्योद्यानहर्षपरिवर्धनान्यारभेत। मणिरत्नालंकाराम्बरधारणसङ्ग्रहणविक्रयशिल्पप्रयोगगमनप्रयोगसुहृत्स्वबन्धिबान्धवमवन्ध्याम्यायुष्यपौष्टिकधर्मार्थकामयुक्तानि सर्वाण्येव चात्र नयनाञ्जनसौभाग्यविधिविचित्रचित्राणि विशेषतः सर्वेषु सर्वाणि मृदूनि कर्माणि कारयेत् ॥ १० ॥

मृदु तीक्ष्ण और चर संज्ञक नक्षत्र तथा उसमें विहित कर्म—

हौतभुजं सविशाखं मृदुतीक्ष्णं तद्विमिश्रफलकारि।
श्रवणत्रयमादित्यानिले च चरकर्मणि हितानि ॥ ११ ॥

कृत्तिका, विशाखा ये मृदुतीक्ष्ण संज्ञक नक्षत्र हैं। ये मिश्रितफल करने वाले हैं, अर्थात् इनमें मृदु, दारुण दोनों कर्मों को करे। श्रवण, धनिष्ठा, शतभिषा, पुनर्वसु, स्वाति ये पाँच नक्षत्र चर संज्ञक हैं, ये चर कार्य में शुभ हैं। यहाँ पर पराशर—

पञ्च नक्षत्राणि चराणि भवन्ति। स्वातिः पुनर्वसुः श्रवणं धनिष्ठा शतभिषगिति। एतेषु कुञ्जरतुरगमहिषखरोष्ट्रकरभगवां समारोहणानि। विशेषेण पुनर्वसौ पुनर्भूगमन विटकरणम्। वारुणे सुरासवसन्धानसरःसरित्सेत्वौषधविधानानि। सर्वेषु विशेषेण सर्वं चरकर्म कुर्यात् ॥ ११ ॥

चौर कर्म में विहित नक्षत्र—

हस्तत्रयं मृगशिराः श्रवणत्रयं च पूषाश्विशक्रगुरुभानि पुनर्वसुश्च।
क्षौरे तु कर्मणि हितान्युदये क्षणे वा युक्तानि चोडुपतिना शुभतारया च ॥

हस्त, चित्रा, स्वाती, मृगशिरा, श्रवण, धनिष्ठा, शतभिषा, रेवती, अश्विनी, ज्येष्ठा, पुष्य, पुनर्वसु इन नक्षत्रों में या इन नक्षत्रों के उदय काल में या इन नक्षत्रों के देवता सम्बन्धी मुहूर्त के उदय में ( जैसे—हस्त नक्षत्र का देवता सूर्य है अतः सूर्य सञ्ज्ञक मुहूर्त के उदय में ), चन्द्र और तारा के अनुकूल रहने पर चौर करना शुभ है ॥ १२ ॥

यहाँ पर यात्रा में मुहूर्त—

शिवभुजगमित्रपितृवसुजलविश्वविरञ्चिपङ्कजभवमराः।
इन्द्राग्नीन्द्रनिशाचरवरुणार्यमयोनयश्चाह्नि ॥

हस्राजादितिपुष्याः पूषा हस्तान्तकाश्रितास्ताराः। इन्दुदितिगुरुहरिरविस्वष्ट्रनिछाख्याः क्षणा रात्रौ॥
अह्नः पञ्चदशांशो रात्रेश्चैवं मुहूर्त इति। स च विशेषस्तज्ज्यौरक्षायावग्वागुभिर्युतया॥

क्षौर कर्म के निषेध समय—

न स्नातमात्रगमनोन्मुखभूषितानाम-
भ्यक्तभुक्तरणकालनिरासनानाम् ।
सन्ध्यानिशाशनिकुजार्कतिथौ च रिक्ते
क्षौरं हितं न नवमेऽह्नि न चापि विष्ट्याम् ॥ १३ ॥

स्नान कराने के बाद, कहीं पर जाने के समय, तेल आदि लगाने के बाद, युद्ध के समय, बिना आसन, सन्ध्याकाल, रात्रि के समय, शनि, मंगल और रविवार में, रिक्ता तिथि में, नौवें दिन में, विष्टि करण में क्षौर करना शुभ नहीं है। यहाँ पर परान्तर-
प्रतिपत्पष्ठ्योर्विवाहदेशान्तरयात्रावीजवपनमिश्रधनसंग्रहाभिषेकसत्रादि दिशिरमिदमनिष्ट मध्याच्यासनमध्ययनं क्षुरकर्मेति ॥ १३ ॥

नव नक्षत्रों में क्षौर कर्म—

नृपाज्ञया ब्राह्मणसम्मते च विवाहकाले मृतसूतके च ।
बद्धस्य मोक्षे क्रतुदीक्षणासु सर्वेषु शस्तं क्षुरकर्म भेषु ॥ १४ ॥

राजाओं की आज्ञा से, ब्राह्मणों की सम्मति से तथा विवाह काल में, मरणाशौच, जननाशौच, कैदी के छूटने और यज्ञ-दीक्षा के समय सब नक्षत्रों में क्षौर करना शुभ है ॥ १४ ॥

पुरुष संज्ञक कार्यों के विधान का नक्षत्र—

हस्तो मूलं श्रवणा पुनर्वसुर्मृगशिरस्तथा पुष्यः ।
पुंसञ्ज्ञितेषु कार्येष्वेतानि शुभानि धिष्ण्यानि ॥ १५ ॥

हस्त, मूल, श्रवण, पुनर्वसु, मृगशिरा, पुष्य ये पुरुष संज्ञक नक्षत्र हैं, इनमें पुरुष संज्ञक कार्यों का करना शुभ है ॥ १५ ॥

नामकरणादि संस्कारों के नक्षत्र—

सावित्रपौष्णानिलमैत्रतिष्यत्वाष्ट्रे तथा चोडुगणाधिपर्क्षे ।
संस्कारदीक्षाव्रतमेखलादि कुर्याद्गुरौ शुक्रबुधेन्दुयुक्ते ॥१६॥

हस्त, रेवती, स्वाति, अनुराधा, पुष्य, चित्रा, मृगशिरा, इन नक्षत्रों में तथा शुक्र, बुध, चन्द्र, गुरु इन चारों में संस्कार ( नामकरणादि ), दीक्षा, उपनयन, मौञ्जी, आदि ( क्षौर कर्म, विद्याग्रहण ) कर्मों को करना चाहिये ॥ १६ ॥

सब कार्यों में लग्न की शुद्धि—

शुद्धैर्द्वादशकेन्द्रनैधनगृहैः पापैस्त्रिषष्ठायगै-
र्लग्ने केन्द्रगतेऽथवा सुरगुरौ दैत्येन्द्रपूज्येऽपि वा ।
सर्वारम्भफलप्रसिद्धिरुदये राशौ च कर्तुः शुभे
सग्राम्यस्थिरभोदये च भवनं कार्यं प्रवेशोऽपि वा ॥१७॥

लग्न से द्वादश, केन्द्र और अष्टम गृह में शुभग्रह, तृतीय, षष्ठ और एकादश में पाप ग्रह, लग्न या केन्द्र में बृहस्पति या शुक्र हो तो सब कार्यों की सिद्धि होती है। तथा कर्त्ता की जन्म राशि, ग्राम्य राशि ( मेष, मिथुन, कन्या, तुला, धनु और कुम्भ ) या स्थिर

राशि ( सिंह, वृश्चिक ) लग्न में हो तो घर बनाना और गृह में प्रवेश करना शुभ है।

यहाँ पर यवनेश्वर—

लग्नेषु जीवेन्दुवभार्गवेषु परयत्सु चैतेषु गृहकर्मशस्तम्।
शशावयो वा स्थिरे गृहस्थे गृहाशयोर्वा मृगुनन्दनेन्द्वो॥
जलाशये वा गृहमागतेऽस्मै गृहे स्वनाथाश्रितलक्षिते वा।
चन्द्रे शुभस्थे च शुभानि विन्द्याद्गृहप्रवेशादिनिवेशनानि॥ १७॥

इति 'विमला' हिन्दी टीकायां नक्षत्रकर्मगुणाध्यायोऽष्टनवतितमः॥ ९८॥

# अथ तिथिकर्मगुणाध्यायः

तिथियों के स्वामी—

कमलजविधातृहरियमशशाङ्कषड्वक्त्रशक्रवसुभुजगाः।
धर्मेशसवितृमन्मथकलयो विश्वे च तिथिपतयः॥ १॥
पितरोऽमावास्यायां संज्ञासदृशाश्च तैः क्रियाः कार्याः।
नन्दा भद्रा विजया रिक्ता पूर्णा च तास्त्रिविधाः॥ २॥
यत्कार्यं नक्षत्रे तद्दैवत्यासु तिथिषु तत्कार्यम्।
करणमुहूर्त्तेष्वपि तत् सिद्धिकरं देवतासदृशम्॥ ३॥

ब्रह्मा, विधाता, विष्णु, यम, चन्द्र, कार्त्तिकेय, इन्द्र, वसु, सर्प, धर्म, शिव, सूर्य, कामदेव, कलि ये क्रम से प्रतिपदा आदि तिथियों के स्वामी हैं। जैसे—प्रतिपदा के ब्रह्मा, द्वितिया के विधाता, तृतीया के विष्णु इत्यादि स्वामि हैं। तथा अमावास्या के स्वामी पितर हैं। इन तिथियों में संज्ञा सदृश कार्य करना चाहिए। जैसे प्रतिपदा में ब्रह्मकर्म ( विवाह आदि ), द्वितीया में भवन निर्माण आदि, तृतीया में चौल करण, दमन आदि, चतुर्थी में शत्रु का मारण आदि, पञ्चमी में वमन, औषधि सेवन, पौष्टिक कर्म आदि, षष्ठी में मित्र संग्रह, अभिषेक आदि, सप्तमी में गाड़ी, सवारी, क्रिया, गमन आदि, अष्टमी में शस्त्र ग्रहण, दुर्ग, उपकरण आदि, नवमी में परविघात, मारण आदि, दशमी में धर्म, ब्राह्मण, तर्पण आदि, एकादशी में स्थिर, चर, मृदु, सौम्य कर्म आदि, द्वादशी में अग्न्याधान आदि, त्रयोदशी में मैत्री, काम सेवन आदि, चतुर्दशी में विष, रस के प्रयोग आदि और पञ्चदशी में पितृतर्पण आदि कार्य करना चाहिये। नन्दा, भद्रा, विजया, रिक्ता, पूर्णा ये तिथियाँ तीन प्रकार की होती हैं, जैसे नन्दा (१।६।११), भद्रा (२।७।१२), विजया (३।८।१३), रिक्ता (४।९।१४) और पूर्णा (५।१०।१५) तिथि होती हैं। जिस नक्षत्र में जो कार्य कहा गया है वह उस नक्षत्र के देवता की तिथि में करना चाहिये। जैसे रोहिणी में जो कार्य कहा गया है वह उसके देवता ( ब्रह्मा ) की तिथि ( प्रतिपदा ) में करना चाहिये। इसी प्रकार अभिजित् नक्षत्र में जो कार्य कहा गया है वह द्वितिया में, श्रवण नक्षत्र में जो कार्य कहा गया है वह तृतीया में, भरणी में जो कार्य कहा गया है वह चतुर्थी में, मृगशिरा में जो कार्य कहा गया है वह पञ्चमी में, कृत्तिका में जो कार्य कहा गया है वह षष्ठी में, ज्येष्ठा में जो कार्य कहा गया है वह सप्तमी में, हस्त में जो कार्य कहा गया है वह द्वादशी में, पूर्वफाल्गुनी में जो कार्य कहा गया है वह चतुर्दशी में, उत्तराषाढा में जो कार्य कहा गया है वह पञ्चदशी में

और मघा में जो कार्य कहा गया है वह अमावास्या में करना चाहिये। इसी प्रकार जिस नक्षत्र में जो कार्य कहा गया है वह उस नक्षत्र के देवता के करण में भी करना चाहिये। जैसे—ज्येष्ठा में जो कार्य कहा गया है वह बव करण में, रोहिणी में जो कार्य कहा गया है वह बालव में, अनुराधा में जो कार्य कहा गया है वह कौलव में, उत्तर फाल्गुनी में जो कार्य कहा गया है वह तैतिल में, ज्येष्ठा में जो कार्य कहा गया है वह गर में, श्रवण में जो कार्य कहा गया है वह वणिज में, भरणी में जो कार्य कहा गया है वह विष्टि में, श्लेषा में जो कार्य कहा गया है वह शकुनि में, रोहिणी में जो कार्य कहा गया है वह चतुष्पद में, आश्लेषा में जो कार्य कह गया है वह नाग में और स्वाती में जो कार्य कहा गया है वह किंस्तुघ्न में करना चाहिये। इसी प्रकार जिस नक्षत्र में जो कार्य कहा गया है वह उस नक्षत्र के देवता सम्बन्धी मुहूर्त्त में भी करना चाहिये। जैसे—आर्द्रा में जो कार्य कह गया है वह शिव मुहूर्त्त में, श्लेषा में जो कार्य कहा गया है वह भुजग में, अनुराधा में जो कार्य कहा गया है वह मित्र में, मघा में जो कार्य कहा गया है वह पिता में, धनिष्ठा में जो कार्य कहा गया है वह वसु में, पूर्वाषाढ़ा में जो कार्य कहा गया है वह जल में, उत्तराषाढ़ा में जो कार्य कहा गया है वह विश्व में, अभिजित् में जो कार्य कहा गया है वह विरञ्चि में, रोहिणी में जो कार्य कहा गया है वह पङ्कजप्रभव में, विशाखा में जो कार्य कहा गया है वह ऐन्द्राग्नि में, मूल में जो कार्य कहा गया है वह निर्ऋति में, शतभिषा में जो कार्य कहा गया है वह वारुण में, उत्तर फल्गुनी में जो कार्य कहा गया है वह अर्यमा में, पूर्व फल्गुनी में जो कार्य कहा गया है वह भाग्य में, पूर्वभाद्रपदा में जो कार्य कहा गया है वह अजैकपाद में, उत्तर भाद्रपदा में जो कार्य कहा गया है वह अहिर्बुध्न्य में, रेवती में जो कार्य कहा गया है वह पूषण में, अश्विनी में जो कार्य कहा गया है वह दस्र में, भरणी में जो कार्य कहा गया है वह अन्तक में, कृत्तिका में जो कार्य कहा गया है वह आग्नेय में, मृगशिरा में जो कार्य कहा गया है वह इन्दु में, पुनर्वसु में जो कार्य कहा गया है वह अदिति में, पुष्य में जो कार्य कहा गया है वह गुरु में, श्रवण में जो कार्य कहा गया है वह हरि में, हस्त में जो कार्य कहा गया है वह रवि में, चित्रा में जो कार्य कहा गया है वह त्वष्टा में और स्वाती में जो कार्य कहा गया है वह अनिल मुहूर्त में करना चाहिये।

यहाँ पर गर्ग—

*नन्दा प्रतिपदित्युक्ता प्रशस्ता ध्रुवकर्मसु। ग्रामस्य च समारम्भे प्रवासे च विगर्हिता॥*
आधानञ्च तथा कुर्यात् पुष्टिसौभाग्यमेव च। जन्म चात्रोत्तमं विन्द्यात् स्वयम्भूर्देवता यतः॥
भद्रेत्युक्ता द्वितीया तु नित्यिष्याधामिनां हिता। आरम्भे भेषजानां च प्रवासे च प्रवासिनाम्॥
आवाहांश्च विवाहांश्च वास्तुचैत्यगृहाणि च। पुष्टिकर्मकरश्रेष्ठा देवता च बृहस्पतिः॥
बलेत्युक्ता तृतीया तु बलसम्पच्च कारयेत्। गोऽश्वकुञ्जरभृत्यानां दमनं मानसानि च॥
कुर्याद्दासत्वकर्माणि बीजान्यपि च वापयेत्। बलकर्मारमेतेन विष्णुं विन्द्याच्च दैवतम्॥
रिक्ता प्रोक्ता चतुर्थी च क्षुद्रकर्म प्रयोजयेत्। गोमहं दारुण कुर्यात् कूटशास्त्र समारभेत्॥
अग्र सम्भारणं कुर्यादभिघाताश्रयाणि च। ध्रुवसेनाश्रयं कुर्याद् यम विन्द्याच्च दैवतम्॥
पूर्णा च पञ्चमी प्रोक्ता प्रशस्ता ध्रुवकर्मणि। नवान्नाग्रयणानां च शयनासनवेश्मनाम्॥
जन्मपेशविभूषायां व्यवहारौषधिक्रिया। प्रशान्तं पौष्टिकं कर्म सोम विन्द्याच्च दैवतम्॥
*षष्ठी मासा तिथिर्नाम प्रशस्ता ध्रुवकर्मसु।* पैत्रारम्भं गृहं कुर्याद्देवायतनानि च॥
कारयेत् सङ्क्रमद्वारगोपुराट्टालयानि च। आधानं च न कर्तव्यं कुमारश्चात्र दैवतम्॥
सप्तमी मित्रनामा तु मित्रकार्याध्रुवाणि च। कुर्याद्राज्ञो ध्वजं छत्रमासनं शयनानि च॥

४९, ५० बृ० सं०

बालवं ब्राह्मणानां तु सर्वारम्भेषु शस्यते। अनारम्भस्तु वर्णानां शेषाणामिति निश्चय.॥ मित्रयुक्त यत् कर्म यच्च स्यात् सिद्धिकारणम्। स्थावराणि च सर्वाणि कौलवे संभवेत्॥ तैतिलेन च कर्तव्यं राजद्वारिकमेव यत्। अलङ्काराश्च विविधान् सर्वाधिकरणानि च॥ गरादिना च कर्तव्य कर्म गृहसमुद्भवम्। कृषिं प्रवेश वस्तूनां ग्रहणं चेत्रकर्मगाम्॥ सर्वकार्याणि वणिजि विवादोत्थानि कारयेत्। सर्वकार्याणि वणिजि विवादोत्थानि कारयेत्॥ विष्टिनामेह करण येन कर्म न कारयेत्। परेनापि कृतं कर्म भवाघत्वफलोदयम्॥५॥

कर्णवेध का मुहूर्त—

लाभे तृतीये च शुभैः समेते पापैर्विहीने शुभराशिलग्ने।
वेध्यौ च कर्णावमरेज्यलग्ने पुष्येन्दुचित्राहरिपौष्णभेषु ॥ ६ ॥

लग्न से ग्यारहवें और तीसरे में शुभ ग्रह हों, शुभ ग्रह की राशि (वृष, मिथुन, कन्या, तुला, धनु, और मीन) लग्न में हो, पाप ग्रह (सूर्य, मङ्गल और शनि) से रहित होकर लग्न बृहस्पति से युत हो तथा पुष्य, मृगशिरा, चित्रा, श्रवण और रेवती नक्षत्रों में कर्ण वेध शुभ होता है॥ ६॥

संक्षेप से विवाह पटल—

रोहिण्युत्तररेवतीमृगशिरोमूलानुराधामघा-
हस्तस्वातिषु षष्ठतौलिमिथुनेषूद्यत्सु पाणिग्रहः।
सप्ताष्टान्त्यबहिःशुभैरुडुपतावेकादशद्वित्रिगे
क्रूरैस्त्र्यायषडष्टगैर्न तु भृगौ षष्ठे कुजे चाष्टमे ॥ ७ ॥
दम्पत्योर्द्विनवाष्टराशिरहिते चारानुकूले रवौ
चन्द्रे चार्ककुजार्किशुक्रवियुते मध्येऽथवा पापयोः।
त्यक्त्वा च व्यतिपातवैधृतिदिनं विष्टिं च रिक्तां तिथिं
क्रूराहायनपौषचैत्रविरहे लग्नांशके मानुषे ॥ ८ ॥

रोहिणी, तीनों उत्तरा, रेवती, मृगशिरा, मूल, अनुराधा, मघा, हस्त और स्वाती नक्षत्रों में, कन्या, तुला और मिथुन लग्नों में, सप्तम, अष्टम और द्वादश स्थानों से भिन्न स्थानों में शुभ ग्रह हो, एकादश, द्वितीय या तृतीय स्थानों में चन्द्र हो, तृतीय, षष्ठ और एकादश में पाप ग्रह हों तथा षष्ठ में शुक्र और अष्टम में मङ्गल न हो तो विवाह शुभ होता है। वर, कन्या दोनों में किसी एक की राशि से दूसरे की राशि दूसरी, नवमी और आठवीं न हो अर्थात् द्विर्द्वादश, नवमपञ्चम और षट्काष्टक राशि से रहित राशि हो, सूर्य चारानुकूल (तृतीय, षष्ठ, दशम या एकादश स्थान में स्थित) हो, सूर्य, मङ्गल, शनि या शुक्र से वियुत या दो पापग्रहों के मध्य में चन्द्र हो तथा व्यतिपात और वैधृति योग, विष्टिकरण, रिक्ता तिथि, पाप वार, क्रूरायन (दक्षिणायन), चैत्र और पौष मास इन सबों को छोड़ कर, मानुष (द्विपद संज्ञक लग्न=मिथुन, कन्या, और तुला) में विवाह शुभ होता है। यहाँ पर पौष और चैत्र मास का निषेध कर रहे हैं। किन्तु दक्षिणायन में पौष को होने के कारण दक्षिणायन के निषेध से ही पौष का निषेध हो जाता है फिर पौष का निषेध क्यों किया। यहाँ आचार्य का अभिप्राय यह है कि दक्षिणा-

यन में स्थित कार्तिक और मार्गशीर्ष में विवाह करना चाहिए तथा उत्तरायण में स्थित चैत्र में विवाह नहीं करना चाहिए। कहा भी है—

हस्तोत्तरास्वातिमघानुराधाप्राजेशपौष्णेन्दवनैर्ऋतेषु।
उद्वाहसौभाग्यसुखानि कन्या प्राप्नोति शेषैः सुतभर्तृशोकम्॥
कन्यातुलावन्मिथुनेषु साध्वी शेषेष्वसाध्वी धनवर्जिता च।
अन्येषु मेषु द्विपदांश इष्टः कन्यादिलग्नेषु न चान्त्यभागः॥
सौम्यान् व्ययास्तनिधनेष्वरिभे च शुक्रं हित्वा स्थितस्त्रिधनलाभगतः शशाङ्कः॥
पापास्त्रिषड्निधनलाभगता विवाहे हित्वाऽष्टमं क्षितिजमिष्टफलानि दद्युः॥
त्रिकोणषष्ठाष्टघनव्ययेषु पापग्रहाणां शुभमन्यमेषु।
गोचरशुद्धाविन्दुं कन्याया यत्नतः शुभं वीक्ष्य। तिग्मकिरणं च पुंसां शेषैरबलैरपि विवाह॥
नान्यैः समेतः शुभकृच्छशाङ्कः केषांचिदिष्टो बुधजीवयुक्तः॥
मध्ये पापग्रहयोः पाणिग्रहणे शशी न सौख्यकरः। तस्मात्सवान्द्रकन्यायाः सुस्थितो देयः॥
न वैधृतिदिने कुर्याद् व्यतिपातयुतेऽहनि। रिक्तासु च कर्तव्यं न विष्टिदिवसे तथा॥
आग्नेयमहवासरेषु कलहः प्रीतिस्तु सत्युत्तमा।
केचित् स्थैर्यमुशन्ति सौरदिवसे चन्द्रे ससापत्न्यकम्॥
उत्तरां भजमानेन कार्यो वै सप्तसप्तिना। चतुर्णामपि वर्णानां विवाहः श्रेष्ठ उच्यते॥
माघफाल्गुनवैशाखा ऐन्द्रसौम्यानलास्तथा। यद्येते पूजिता मासाश्चातुर्वर्ण्येऽपि नित्यशः॥
पुत्रा सुभगा साध्वी पुत्रिणी धर्मवत्सला। धनिनी देवभक्ता च यथासंख्यं प्रकीर्तिता॥
आषाढश्चैत्रपौषाश्च नभस्यः श्रावणस्तथा। कुत्सिता सर्ववर्णानां विवाहेषु मनीषिभिः॥
आषाढे नष्टशीला तु सदा सन्तानवर्जिता। वैशाखे सर्वसामान्या चैत्रे चाशुतमैथुना॥
पौषे भर्तृविहीना स्याद्यमस्येऽपि च दुर्भगा। एवमाश्वयुजे तु श्रावणे तु मृतप्रजा॥
द्विपदभवनं प्राप्ते पौषः शुभोऽन्यगृहोदये। द्विपदभवनेष्वन्यमांशा भवन्त्यशुभावहाः॥
विलग्नांशः स्वनाथेन यदुद्वाहे न दृश्यते। पुंविभागस्ततोऽस्यांशो यथैव योषितस्तथा॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां करणगुणाध्यायः शततमः॥ १००॥

## अथ नक्षत्रजातकाध्यायः

अश्विनी और भरणी नक्षत्र में जन्म का फल—

प्रियभूषणः सुरूपः सुभगो दक्षोऽश्विनीषु मतिमांश्च।
कृतनिश्चयसत्यारुग्दक्षः सुखितश्च भरणीषु॥ १॥

जिस मनुष्य का अश्विनी नक्षत्र में जन्म हो वह अलंकरण का स्नेही, सुन्दर, सबों का प्रिय, सब कार्य करने में चतुर और बुद्धिमान होता है। भरणी नक्षत्र में उत्पन्न जातक जिस कार्य का प्रारम्भ करे उसको सिद्ध करने वाला, सत्य बोलने वाला, नीरोग, चतुर और सुखी होता है। यहाँ पर विशेष—

शुश्रूषा श्रवणं चैव ग्रहणं धारणं तथा। ऊहापोहार्थविज्ञानं तत्त्वज्ञानं च धीगुणाः॥

यहाँ पर पराशर—

विज्ञानवानरोगो नियतमदातार्यभृत्यवनितेष्टः। दक्षः क्षितिपतिसेवी जातः स्यादश्विने शूरः॥
धीरः क्रूरोऽनृतवाक् परवित्तहरो नरश्चपलबुद्धिः। बहुतनुपुत्रकृतघ्नो याम्ये प्रियमांसमद्यश्च॥

ज्येष्ठा और मूल नक्षत्र में फल—

ज्येष्ठासु न बहुमित्रः संतुष्टो धर्मकृत्प्रचुरकोपः ।
मूले मानी धनवान् सुखी न हिंस्रः स्थिरो भोगी ॥ १० ॥

ज्येष्ठा नक्षत्र में उत्पन्न जातक अधिक मित्रों से रहित, सन्तुष्ट, धर्म करने वाला और अधिक क्रोध करने वाला होता है। मूल नक्षत्र में उत्पन्न जातक मानी, धनवान्, सुखी, हिंसा कर्म से रहित, स्थिरबुद्धि वाला और भोगी होता है। यहाँ पर पराशर—

ज्ञातिपुगुणेषु राजसु पूजां प्राप्नोति नाशयति शत्रून्। तेजोऽधिकोऽर्थभागी जातःस्यादिन्द्रदैवते॥
धनधान्याढ्यो दाता परवित्तहरो नरः कलहशीलः। क्रूरः परोपतापी मूले मूलोपजीवी च॥

पूर्वाषाढ और उत्तराषाढ में जन्म का फल—

इष्टानन्दकलत्रो मानी दृढसौहृदश्च जलदैवे ।
वैश्वे विनीतधार्मिकबहुमित्रकृतज्ञसुभगश्च ॥ ११ ॥

पूर्वाषाढ नक्षत्र में उत्पन्न जातक अपने अभीष्ट आनन्द देने वाली स्त्री से युत, अभिमानी और अच्छे मित्रों से युत होता है। उत्तराषाढ नक्षत्र में उत्पन्न जातक विशेष नम्र स्वभाव वाला, धार्मिक, बहुत मित्रों से युत, दूसरे से किये गये उपकार को मानने वाला और सबका प्रिय होता है। यहाँ पर पराशर—

सलिलपथकर्मसिद्धः क्लेशसहिष्णुः परस्य दारेप्सुः। नित्यमकल्पशरीरः प्रियमद्यः पूर्वषाढासु॥
यानोद्यानवनरतिः प्रवासपुरतीर्थसाधुसेवी च। बहुविधपार्थः प्रियवाक् जातः स्याद्वैश्वदैवे च॥

श्रवण और धनिष्ठा में उत्पन्न का फल—

श्रीमाञ्छ्रवणे श्रुतवानुदारदारो धनान्वितः ख्यातः ।
दाता चाढ्यः शूरो गीतप्रियो धनिष्ठासु धनलुब्धः ॥ १२ ॥

श्रवण नक्षत्र में उत्पन्न जातक श्रीमान्, पण्डित, उदार स्त्री से युत, धनी और विख्यात होता है। धनिष्ठा नक्षत्र में उत्पन्न जातक दानी, धनी, गीत वाद्यादि का प्रेमी और लोभी होता है। यहाँ पर पराशर—

ज्ञातिश्रेष्ठो धनवान् दारद्विषं भवति दक्षिणो दक्षः। नित्यमरोगशरीरः श्रवणे हतशत्रुपक्षश्च॥
धनधान्यसञ्चयानामीशः स्यान्नृपतिसत्कृतो मनुजः। अक्लेशभाक् जितरिपुः श्रविष्ठया भीरुस्तरश्च॥

शतभिषा और पूर्वभाद्र नक्षत्र में जन्म का फल—

स्फुटवाग्व्यसनी रिपुहा साहसिकः शतभिषक्षु दुर्ग्राह्यः ।
भद्रपदासुद्विग्नः स्त्रीजितधनपटुरदाता च ॥ १३ ॥

शतभिषा नक्षत्र में उत्पन्न जातक स्पष्ट बोलने वाला, अनेक व्यसन में आसक्त, शत्रुओं को नाश करने वाला, साहसी और कष्ट से किसी के वश में आने वाला होता है। पूर्वभाद्र में उत्पन्न जातक दुःखित चित्त वाला, स्त्री के वश में रहने वाला, धनी, पण्डित और कृपण होता है। यहाँ पर पराशर—

परदारमद्यसेवी क्लेशसहो वारुणे नरो धीरः। स्थिरसञ्चयः स्थिरसुहृत्त्रिपथिकपापण्डितो रोगी॥
दारुणकर्मा क्रोधी निशाचरस्तीक्ष्णविक्रमश्चण्डः। विषमः प्रसह्यहन्ता प्राक्प्रोष्ठपदे भवति जातः॥

उत्तरभाद्रपदा और रेवती में उत्पन्न का फल—

**वक्ता सुखी प्रजावान् जितशत्रुर्धार्मिको द्वितीयासु।**
**संपूर्णाङ्गः सुभगः शूरः शुचिरर्थवान् पौष्णे ॥ १४ ॥**

उत्तरभाद्रपदा में उत्पन्न जातक, वक्ता, सुखी, सन्तति से युक्त, शत्रुओं को जीतने वाला और धर्माचरण करने वाला होता है। रेवती नक्षत्र में उत्पन्न जातक सम्पूर्ण अङ्गों से युक्त, सबका प्रिय, शूर, पवित्र और धनवान् होता है। यहां पराशर—

नृपसत्कृतो बहुसुतः प्रदानशीलो जले सततभीरुः। इज्याध्ययनरतिः स्यादाहिर्बुध्न्ये नरो जातः॥
सर्वार्थभुक् प्रदाता प्रवासनिरतो विशुद्धकुलशीलः। गोमाननल्पपुत्रः पौष्णे विद्वान् नरो जातः॥

ग्रन्थान्तरों में नक्षत्रों का फल—

अश्विन्यामतिबुद्धिवित्तविनयप्रज्ञायशस्वी सुखी
याम्यर्क्षे विकलोऽन्यदारनिरतः क्रूरः कृतघ्नो धनी।
तेजस्वी बहुलोद्भवः प्रभुसमो मूर्खश्च विद्याधनी
रोहिण्यां परवित्रभवित् कृशतनुर्बोधी परस्त्रीरतः॥
चान्द्रः सौम्यमनोऽटनः कुटिलदृक् कामातुरो रोगवान्
आर्द्रायामधनश्चलोऽधिकबलः क्षुद्रक्रियाशीलवान्।
मूढात्मा च पुनर्वसौ धनबलख्यातः कविः कामुकः
तिष्ये विप्रसुरप्रियः सधनधी राजप्रियो बन्धुमान्॥
सार्पे शून्यमतिः कृतघ्नवचनः कोपी कृताचारवान्
गर्वी पुण्यरतः कलत्रवशगो मानी मघायां धनी।
फल्गुन्यां चपलः कुकर्मचरितस्त्यागी दृढः कामुको
भोगी चोत्तरफाल्गुनीप्रभवितो मानी कृतज्ञः सुधीः॥
हस्तर्क्षे यदि कर्मधर्मनिरतः प्राज्ञोपकर्ता धनी
चित्रायामतिगुप्तशीलनिरतो मानी परस्त्रीरतः।
स्वात्यां देवमहीसुरप्रियकरो भोगी धनी मन्दधी-
र्गर्वी दारवशोजितारिरधिकक्रोधी विशाखोद्भवः॥
मैत्रे सुप्रियवाग् धनी सुखरतः पूज्यो यशस्वी विभु-
र्ज्येष्ठायामतिकोपवान् परवधूसक्तो विभुर्धार्मिकः।
मूलर्क्षे पटुवाग्विधूतकुशलो धूर्तः कृतघ्नो धनी
पूर्वाषाढभवो विचाररचितो मानी सुखी शान्तधीः॥
मान्यः शान्तगुणः सुखी च धनवान् विश्वर्क्षजः पण्डितः
श्रोत्रायां द्विजदेवभक्तिनिरतो राजा धनी धर्मवान्।
आशालुर्वसुमान् वसुप्रजनितः पीनोरुकण्ठः सुखी
कालज्ञः शततारकोद्भवनरः शान्तोऽल्पभुक् साहसी॥
पूर्वप्रोष्ठपदि प्रगल्भवचनो धूर्तो भयार्त्तो मृदु-
श्चाहिर्बुध्न्यजमानवो मृदुगुणस्त्यागी धनी पण्डितः।
रेवत्यामुरुलाञ्छनोपगतनुः कामातुरः सुन्दरो
मन्त्री पुत्रकलत्रमित्रसहितो जातः स्थिरः श्रीरतः॥

ग्रन्थान्तर में प्रत्येक नक्षत्रचरणों का फल—

चौरोऽल्पकर्मा सुभगो दीर्घायुर्दस्रभांघ्रिषु। त्यागी धनी क्रूरकर्मा दरिद्रो याम्यभांघ्रिषु॥

तुला और वृश्चिक राशि में नक्षत्रों का विभाग—

तौलिनि चित्रान्त्यार्धं स्वातिः पदत्रयं विशाखायाः।
अलिनि विशाखापादस्तथानुराधान्विता ज्येष्ठा ॥ ४ ॥

चित्रा के शेष दो पाद, स्वाति के चार पाद और विशाखा के आद्य तीन पाद तुला राशि तथा विशाखा का शेष एक पाद, अनुराधा के चार पाद और ज्येष्ठा के चार पाद वृश्चिक राशि है ॥ ४ ॥

धनु और मकर राशि में नक्षत्रों का विभाग—

मूलमषाढा पूर्वा प्रथमश्चाप्युत्तरांशको धन्वी।
मकरस्तत्परिशेषं श्रवणः पूर्वं धनिष्ठार्धम् ॥ ५ ॥

मूल के चार पाद, पूर्वाषाढा के चार पाद और उत्तराषाढा का प्रथम एक पाद धनु राशि तथा उत्तराषाढा के शेष तीन पाद, श्रवण के चार पाद और धनिष्ठा के प्रथम दो पाद मकर राशि है ॥ ५ ॥

कुम्भ और मीन राशि में नक्षत्रों का विभाग—

कुम्भोऽन्त्यधनिष्ठार्धं शतभिषगंशत्रयं च पूर्वायाः।
भद्रपदायाः शेषं तथोत्तरा रेवती च झषः ॥ ६ ॥

धनिष्ठा के शेष दो पाद, शतभिषा के चार पाद और पूर्वाभाद्रपदा के प्रथम तीन पाद कुम्भ राशि तथा पूर्वाभाद्रपदा का शेष एक पाद, उत्तराभाद्रपदा के चार पाद और रेवती के चार पाद मीन राशि है ॥ ६ ॥

संक्षेप से राशियों में नक्षत्रों का विभाग—

अश्विनीपित्र्यमूलाद्या मेषसिंहहयादयः।
विषमर्क्षात्रिवर्त्तन्ते पादवृद्ध्या यथोत्तरम् ॥ ७ ॥

अश्विनी, मघा और मूल नक्षत्र के आदि से क्रमशः मेष, सिंह और धनु राशि प्रारम्भ होती है, तथा विषम नक्षत्र (कृत्तिका, मृगशिर, पुनर्वसु और आश्लेषा) से एक एक पाद वृद्धि करके समाप्त होती है ॥ ७ ॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां राशिविभागाध्यायो द्व्युत्तरशततमः ॥ १०२ ॥

---

## अथ विवाहपटलाध्यायः

- उसमें पहले लग्न स्थित सब ग्रहों का फल—

मूर्तौ करोति दिनकृद्विधवां कुजश्च राहुर्विपन्नतनयां रविजो दरिद्राम्।
शुक्रः शशाङ्कतनयश्च गुरुश्च साध्वीमायुःक्षयं प्रकुरुतेऽथ विभावरीशः ॥१॥

यदि विवाह कालिक लग्न में सूर्य या मङ्गल बैठा हो तो विधवा, राहु हो तो नष्ट सन्तान वाली, शनि हो तो दरिद्र, शुक्र, बुध या गुरु बैठा हो तो साध्वी और चन्द्र हो तो नष्ट आयु वाली होती है ॥ १ ॥

द्वितीय भाव स्थित सब ग्रहों का फल—

कुर्वन्ति भास्करशनैश्चरराहुभौमा दारिद्र्यदुःखमतुलं नियतं द्वितीये।
वित्तेश्वरीमविधवां गुरुशुक्रसौम्या नारीं प्रभूततनयां कुरुते शशाङ्कः॥२॥

यदि विवाह काल में लग्न से द्वितीय भाव में सूर्य, शनि, राहु या मङ्गल बैठा हो तो सदा अतिशय दारिद्र्य दुःख से युत, गुरु, शुक्र या बुध हो तो धनवती, वैधव्य रहित तथा चन्द्र हो तो अधिक सन्तान वाली स्त्री करते हैं॥२॥

तृतीय भाव स्थित सब ग्रहों का फल—

सूर्येन्दुभौमगुरुशुक्रबुधास्तृतीये कुर्युः सदा बहुसुतां धनभागिनीं च।
व्यक्तां दिवाकरसुतः सुभगां करोति मृत्युं ददाति नियमात् खलु सैंहिकेयः॥

यदि विवाह काल में लग्न से तृतीय भाव में सूर्य, चन्द्र, मङ्गल, गुरु, शुक्र या बुध हो अधिक सन्तान वाली और धन से युत, शनि हो तो कीर्ति से युत और सुभगा तथा राहु हो तो निश्चय मृत्यु को पाने वाली स्त्री होती है॥३॥

चतुर्थ भाव में स्थित सब ग्रहों का फल—

स्वल्पं पयः स्रवति सूर्यसुते चतुर्थे दौर्भाग्यमुष्णकिरणः कुरुते शशी च।
राहुः सपत्नमपि च क्षितिजोऽल्पवित्तं दद्याद्भृगुः सुरगुरुश्च बुधश्च सौख्यम्॥

जिसके विवाह काल में लग्न से चतुर्थ स्थान में शनि हो उसके स्तनों से बहुत थोड़ा दूध निकलता है। सूर्य या चन्द्र हो तो भाग्य रहित, राहु हो तो सौत (सौतिन) वाली, मङ्गल हो तो अल्प धन वाली तथा शुक्र, बृहस्पति या बुध हो तो सुख भोगने वाली स्त्री होती है॥४॥

पञ्चम भाव स्थित सब ग्रहों का फल—

नष्टात्मजां रविकुजौ खलु पञ्चमस्थे
चन्द्रात्मजो बहुसुतां गुरुभार्गवौ च।
राहुर्ददाति मरणं शनिरुग्ररोगं
कन्याविनाशमचिरात्कुरुते शशाङ्कः॥५॥

जिसके विवाह काल में लग्न से पञ्चम स्थान में रवि या मङ्गल हो तो उसकी सन्तान मर जाती है। बुध, गुरु और शुक्र हो तो बहुत सन्तान, राहु तो मृत्यु, शनि हो तो कठोर रोग तथा चन्द्र हो तो शीघ्र कन्या का नाश करता है॥५॥

षष्ठ भाव स्थित सब ग्रहों का फल—

षष्ठाश्रिताः शनिदिवाकरराहुजीवाः
कुर्युः कुजश्च सुभगां श्वशुरेषु भक्ताम्।
चन्द्रः करोति विधवामुशना दरिद्रा-
मृद्धां शशाङ्कतनयः कलहप्रियां च॥६॥

यदि विवाह काल में लग्न से षष्ठ भाव में शनि, सूर्य, राहु, गुरु या मङ्गल हो अथवा

ग्रन्थ ) से वर्जित, प्रकटित दोष वाले, पुरातन, नवीन गुणों (सुन्दर वस्तु द्रव्य वृत्तबन्धों) से योजित शास्त्र भी भूषित करने के लिये समर्थ होते हैं।

मुखचपलावृत्त से गोचर का कारण—

बहुधा इस संसार में ग्रहगोचर का व्यवहार किया जाता है। इसलिये अनेक छन्दों के द्वारा उसके फलों को कहता हूँ। आर्यगण हमारे मुख चापल्य को क्षमा करें। यह आर्यावृत्तों के अन्तर्गत मुखचपला वृत्त है।

आर्या का लक्षण—

लक्ष्मैतत्सप्त गणा गोपेता भवति नेह विषमे जः ।
षष्ठोऽयं न लघू वा प्रथमेऽर्धे नियतमार्यायाः ॥
षष्ठे द्वितीयलात्परके न्ले मुखलाच्च सयति पदनियमः ।
चरमेऽर्धे पञ्चमके तस्मादिह भवति षष्ठो लः ॥

विपुला और चपला का लक्षण—

विपुला तु याऽन्यथा पादभाक् जकारौ द्वितीयकचतुर्थौ ।
गुरुमध्यगौ भवेतां सदा सर्वतश्चपला ॥

न्यासः—

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | ज | | ज | | | | |
| | ॥S | ।S। | SS | ।S। | SS | ।S। | SS | S |
| | | ज | | ज | | | | |
| | SS | ।S। | SS | ।S। | SS | । | SS | S |

मुखचपला का लक्षण—

**प्रायेण गोचरो व्यवहार्योऽतस्तत्फलानि वक्ष्यामि ।**
**नानावृत्तैरार्या मुखचपलत्वं क्षमध्वं नः ॥ २ ॥**

अर्धे यद्यस्मिन् लक्षणं भवेत् केवले तु चपलायाः । मुखचपलाऽसौ गदिता शेषे लक्षणिका ॥

जघनचपला आर्या वृत्त के द्वारा अपनी नम्रता का प्रदर्शन—

**माण्डव्यगिरं श्रुत्वा न मदीया रोचतेऽथवा नैवम् ।**
**साध्वी तथा न पुंसां प्रिया यथा स्याज्जघनचपला ॥ ३ ॥**

जिन्होंने माण्डव्यऋषि की वाणी सुनी है उनको मेरी वाणी अच्छी नहीं लगेगी अथवा इस तरह कहना भी उचित नहीं है, क्योंकि अपनी साध्वी स्त्री उस प्रकार पुरुषों को प्रिय नहीं लगती जिस प्रकार जघनचपला ( असाध्वी = वेश्या ) प्रिय होती है।

सर्वेऽप्याकाशवासा स्फटिकविसलताशङ्खकार्पासधामाः
ते स्नानं वर्द्धयन्तो नरपतितिलकं तं समुत्पादयन्ति ।
यस्येन्दोस्तत्कराजितमधुरतरज्योत्स्नासमालोकपञ्चित्
मुष्यन्ते प्रेयसीभिर्दुरसुमदनिशाशंकया चक्रवाकाः ॥
कौर्पैरन्यत्र मुक्ताविचकिलधवलो रोहिणीप्राणनाथः
सर्वैः सम्वीक्ष्यमाणः सवलयविलयैस्तं समुत्पादयेद्धि ।
नीतं यस्य प्रभावैर्घनमलिनमपि श्वेततां यशोभि-
र्विभ्राणा शंभुशङ्को मधुमथनमहो मन्दमालिङ्गति श्री ॥

जघनचपला का लक्षण—

पूर्वार्धं पूर्वसमं चपलाया लक्षणं निरवशेषम् । पाश्चात्यमर्धमाश्रित्य वर्तते जघनचपला सा ॥

शार्दूलविक्रीडित छन्द से सब ग्रहों का गोचर फल—

सूर्यः षट्त्रिदशस्थितस्त्रिदशषट्सप्ताद्यगश्चन्द्रमा
जीवः सप्तनवद्विपञ्चमगतो वक्रार्कजौ षट्त्रिगौ ।
सौम्यः षड्द्विचतुर्दशाष्टमगतः सर्वेऽप्युपान्ते शुभाः
शुक्रः सप्तमषड्दशर्क्षसहितः शार्दूलवत् त्रासकृत् ॥ ४ ॥

जन्म राशि से छठी, तीसरी या दसवीं राशि में सूर्य, तीसरी, दसवीं, छठी, सातवीं या पहली राशि में चन्द्रमा, सातवीं, नववीं, दूसरी या पाँचवीं राशि में गुरु, छठी या तीसरी राशि में मङ्गल और शनि, छठी, दूसरी चौथी, दसवीं या आठवीं राशि में बुध तथा ग्यारहवीं राशि में सब ग्रह शुभ होते हैं । सातवीं, छठी और दसवीं राशि में स्थित शुक्र सिंह की तरह भय करने वाला होता है । यह शार्दूलविक्रीडित छन्द भी है ।

शार्दूलविक्रीडित छन्द का लक्षण—

सूर्याश्वैर्मसजास्तताः सगुरवः शार्दूलविक्रीडितम् ।

न्यास—म स ज स त त गु
SSS IIS ISI IIS SSI SSI S ॥ ४ ॥

स्रग्धरा वृत्तके द्वारा जन्म राशि, द्वितीय, तृतीय और चतुर्थ राशिमें स्थित सूर्य का फल—

जन्मन्यायासदोऽर्कः क्षपयति विभवान् कोष्ठरोगाध्वदाता
वित्तभ्रंशं द्वितीये दिशति च न सुखं वञ्चनां दृग्रुजं च ।
स्थानप्राप्तिं तृतीये धननिचयमुदा कल्यकृच्चारिहर्त्ता
रोगान् दत्ते चतुर्थे जनयति च मुहुः स्रग्धरा भोगविघ्नम् ॥ ५ ॥

यदि सूर्य जन्म राशि में हो तो उपद्रव, धन का नाश, पेट का रोग और मार्ग में भ्रमण, द्वितीय राशि में हो तो धन का नाश, दुखी, सब कार्यों का नाश और नेत्र रोग, तृतीय राशि में हो तो स्थान लाभ, धन-समूह से सुख, आनन्द सुख और शत्रु का नाश तथा चतुर्थ राशि में सूर्य हो तो रोग और माला को धारण करने वाली स्त्री के उपभोग में बार बार विघ्न उत्पन्न करता है । यह स्रग्धरा छन्द है ।

स्रग्धरा का लक्षण—

'म्रभ्नैर्यानां त्रयेण त्रिमुनियतियुता स्रग्धरा कीर्तितेयम् ।

न्यास—म र भ न य य य
SSS SIS SII III ISS ISS ISS ॥ ५ ॥

सुवदनावृत्त के द्वारा पञ्चम, षष्ठ, सप्तम और अष्टम राशिगत सूर्य का फल—

पीडाः स्युः पञ्चमस्थे सवितरि बहुशो रोगारिजनिताः
षष्ठेऽर्को हन्ति रोगान् क्षपयति च रिपून् शोकांश्च नुदति ।
अध्वानं सप्तमस्थो जठरगदमयं दैन्यं च कुरुते
रुक्त्रासौ चाष्टमस्थे भवति सुवदना न स्त्रापि वनिता ॥६॥

यदि सूर्य जन्म राशि से पञ्चम राशि में हो तो रोग और शत्रु-जनित बहुत प्रकार की पीड़ा, षष्ठ में हो तो रोग, शत्रु और शोक का नाश, सप्तम में हो तो मार्ग में भ्रमण, पेट

यहाँ पर यवनेश्वर—

स्वस्थानगो भोजनगन्धमाल्यनारीसुहृद्वस्त्रप्रदः खलु स्यात् ।
चन्द्रो द्वितीयर्क्षगतस्तु तस्माद्द्रव्यव्ययायासविवादकारी ॥
तृतीयगो वस्त्रहिरण्ययोषित्सुहृद्यशोभोजनदो हिमांशुः ।
स्वबन्धुपीडाधननाशजानि कुर्वीत दुःखानि चतुर्थसंस्थः ॥
धनव्ययाजीर्णदरिद्रदैन्यचित्तोभ्रमकृत् पञ्चमगः शशाङ्कः ।
शत्रुक्षयारोग्यसुखार्थसिद्धिं स्निग्धान्नमप्रीतिकरश्च षष्ठः ॥
जामित्रगः स्त्रीजनबन्धुशय्याहिरण्यभोज्याम्बरदः शशाङ्कः ।
क्षुद्व्याधिचिन्ताकलहार्थनाशो मृत्युस्थयोपद्रवदोऽष्टमस्थः ॥
धनक्षयारिव्ययशानभङ्गरोगादिकारी नवमः शशाङ्कः ।
मेषूरणस्थो बहुमानहर्षचेष्टाफलौदार्यविरोधकारी ॥
एकादशः स्निग्धविवाहशय्यास्त्रीभोजनप्राप्तिसुखार्थकारी ।
निशाकरो द्वादशगस्तु दैन्यमालस्यमीर्ष्यापचयं च कुर्यात् ॥ १० ॥

उपेन्द्रवज्राछन्द के द्वारा जन्मराशि और द्वितीय में स्थित मंगल का फल—

कुजेऽभिघातः प्रथमे द्वितीये नरेन्द्रपीडा कलहारिदोषैः ।
भृशं च पित्तानलचौररोगैरुपेन्द्रवज्रप्रतिमोऽपि यः स्यात् ॥११॥

यदि जन्मराशि में मङ्गल हो तो उपद्रव। और द्वितीय में हो तो राजपीडा, कलह-दोष, शत्रु दोष, धातु दोष, अग्नि, चोर, रोग इन सबों से इन्द्रवज्र सम कठोर मनुष्य को भी अतिशय उपघात करता है। यह उपेन्द्रवज्रा छन्द है। उपेन्द्रवज्रा छन्द का लक्षण—उपेन्द्रवज्रा जु जतौ जगौ ग ।

| न्यास—ज | त | ज | गु | |
|---|---|---|---|---|
| ।ऽ। | ऽऽ। | ।ऽ। | ऽऽ | ॥ ११ ॥ |

उपजाति छन्द के द्वारा तृतीय राशि गत मङ्गल का फल—

तृतीयगश्चौरकुमारकेभ्यो भौमः सकाशात्फलमादधाति ।
प्रदीप्तिमाज्ञां धनमौर्णिकानि धात्वाकराख्यानि किलापराणि ॥१२॥

यदि मङ्गल तृतीय राशि में हो तो चोर और कुमारों ( अष्ट वर्षीय बालकों ) के द्वारा फल, आदेश, धन, ऊनी वस्त्र, खान से उत्पन्न द्रव्य और अन्य द्रव्यों का भी लाभ करता है। यह उपजाति छन्द है।

उपजाति का लक्षण—

यत्र द्वयोरप्यनयोस्तु पादा भवन्ति तावन्मिलिता मिथस्ते। विद्वद्भिराद्यैः परिकीर्तिता सा प्रयुज्यतामित्युपजातिरेषा ॥

| न्यास—इन्द्रवज्रा का पाद—त | त | ज | गु | |
|---|---|---|---|---|
| ऽऽ। | ऽऽ। | ।ऽ। | ऽऽ | |
| उपेन्द्रवज्रा का पाद—ज | त | ज | गु | |
| ।ऽ। | ऽऽ। | ।ऽ। | ऽऽ | ॥ १२ ॥ |

प्रसभछन्द के द्वारा चतुर्थ राशि गत मङ्गल का फल—

भवति धरणिजे चतुर्थगे ज्वरजठरगदासृगुद्भवः ।
कुपुरुषजनिताच्च सङ्गमात्प्रसभमपि करोति चाशुभम् ॥ १३ ॥

यदि मङ्गल चतुर्थ राशि में स्थित हो तो ज्वर, उदर रोग, रक्त विकार और निन्दित पुरुष के साथ समागम से हठतापूर्वक अशुभ करता है। यह प्रसभ छन्द है।

प्रथम छन्द का लक्षण—

प्रथममपि ननौ रलौ गुरु ।

न्यास—न न र ल गु

III III SIS I S ॥ १३ ॥

मालती छन्द के द्वारा पञ्चम राशि गत मंगल का फल—

रिपुगदक्रोपभयानि पञ्चमे तनयकृतानि शुचो महीसुते ।
द्युतिरपि नास्य चिरं भवेत् स्थिरा शिरसि कपेरिव मालती यथा ॥१४॥

यदि मंगल जन्म राशि से पञ्चम राशि में स्थित हो तो शत्रु, रोग, क्रोध, भय और पुत्र के द्वारा शोक होता है। तथा जिस तरह बानर के सिर पर मालती पुष्प अधिक देर तक स्थिर नहीं रहती है उसी तरह उस मनुष्य की कान्ति बहुत देर तक स्थिर नहीं रहती है। यह मालती छन्द है।

मालती छन्द का लक्षण—

नजजरैरपि मालती मता।

न्यास—न ज ज र

III ISI ISI SIS ॥ १४ ॥

अपरवक्त्रा छन्द के द्वारा षष्ठ राशि गत मंगल का फल—

रिपुभयकलहैर्विवर्जितः सकनकविद्रुमताम्रकामगः ।
रिपुभवनगते महीसुते किमपरवक्त्रविकारमीक्षते ॥ १५ ॥

जन्म राशि से षष्ठ स्थान में मंगल हो तो शत्रुभय और कलह से रहित, सुवर्ण, प्रवाल और तांबे का लाभ होता है। तथा उसको क्या दूसरे मनुष्य के मुखविकार देखना पड़ता है, कभी नहीं। यह अपरवक्त्रा छन्द है।

अपरवक्त्रा का लक्षण—

ननरलगुरुभिः नजौ जरौ भवति सदापरवक्त्रमीदृशम् ।

न्यास—न न र ल गु

III III SIS I S

न ज ज र

III ISI ISI SIS ॥ १५ ॥

विलम्बितगति छन्द के द्वारा सप्तम, अष्टम और नवम राशि गत मंगल का फल—

कलत्रकलहाक्षिरुग्जठररोगकृत्सप्तमे
क्षरत्क्षतजरूक्षितः क्षपितवित्तमानोऽष्टमे ।
कुजे नवमसंस्थिते परिभवार्थनाशादिभि-
र्विलम्बितगतिर्भवत्यबलदेहधातुक्रमैः ॥ १६ ॥

यदि जन्म राशि से सप्तम स्थान में मंगल हो तो स्त्री के साथ विरोध, नेत्ररोग और उदररोग होता है। अष्टम में हो तो निकलते हुये रुधिर से विवर्ण शरीर, धन और मान का नाश करता है। जिसके नवम में मंगल हो वह पराभव, अर्थनाश, आदि से शरीर में निर्बलता और धातुओं के क्षय से मन्दगति वाला हो जाता है। यह विलम्बितगति छन्द है।

विलम्बितगति छन्द का लक्षण—

विलम्बितगतिर्जसौ जसयलैर्गयुक्तैर्भवेत् ।

न्यास—ज स ज स य ल ग

ISI IIS ISI IIS ISS I S ॥१६॥

सुपुष्पिताग्र छन्द के द्वारा दशम और एकादश राशि गत मंगल का फल—

दशमगृहगते समं महीजे विविधधनाप्तिरुपान्त्यगे जयश्च ।

जनपदमुपरिस्थितश्च भुङ्क्ते वनमिव षट्चरणः सुपुष्पिताग्रम् ॥ १७ ॥

यदि जन्म राशि से दशम स्थान में मंगल हो तो मध्यम फल और एकादश में हो तो अनेक प्रकार के धन की प्राप्ति और जय होती है। तथा पुष्पित अग्रभाग वाले वृक्षों से युत वन में भ्रमर की तरह लोगों में प्रधान होकर भोग करता है। यह सुपुष्पिताग्र छन्द है।

सुपुष्पिताग्र छन्द का लक्षण—

भवति अयुजि नौ तथा रौ यौ नजजरगैश्च पुष्पिताग्रा ।

न्यास—न न र य

III III SIS ISS

न ज ज र ग

III ISI ISI SIS S ॥ १७ ॥

इन्द्रवंशा छन्द के द्वारा द्वादश राशि गत मंगल का फल—

नानाव्ययैर्द्वादशगे महीसुते सन्ताप्यतेऽनर्थशतैश्च मानवः ।

स्त्रीकोपपित्तैश्च सनेत्रवेदनैर्योऽपीन्द्रवंशाभिजनेन गर्वितः ॥१८॥

जिसके जन्म राशि से व्यय स्थान में मंगल हो वह इन्द्र के वंश में उत्पत्ति के गर्व से युत होने पर भी अनेक प्रकार के खर्च, अनेक प्रकार के उपद्रव, स्त्री के ऊपर क्रोध, पित्त और नेत्र रोगों से पीड़ित होता है। अर्थात् श्रेष्ठ कुल में उत्पन्न भी मनुष्य अनेक प्रकार के खर्च आदि से पीड़ित होता है। यह इन्द्रवंशा छन्द है।

इन्द्रवंशा छन्द का लक्षण—

तादिन्द्रवंशा जरगहितौ मता ।

त त ज र

SSI SSI ISI SIS

यहाँ पर यवनेश्वर—

नृपानलस्थानविशस्त्रिशस्त्राप्यर्थनाशी भयभंगकारी ।
भौमः शशिस्थानगतो द्वितीये स्वभर्थसूयामिधनस्य नाशकृत् ॥
ऐश्वर्यमानद्युतिहर्षकारी तृतीयसंस्थोऽश्वसुवर्णदश्च ।
चतुर्थगस्तूदररुग्जराधकुप्रवृत्तिर्निर्वेदकरो धराज ॥
सुतार्थनाशप्रवरमोषव्याधिप्रदः पञ्चमराशिसंस्थः ।
षष्ठे कुजेऽरिक्षयमानहर्षप्रख्यापनारोग्यसमृद्धिकारी ॥
जामित्रसंस्थो धनमित्रनाशक्लेशोदराध्यामयरोगकृत् स्यात् ।
भौमेऽष्टमे रुग्विपदासृग्दाहक्षतभयोपद्रवदैन्यकारी ॥
शस्त्रघ्नतार्थसुवर्णनाशदौर्दाक्ष्यकारी नवमो महीजः ।
मेषूरणे व्याध्यभिषवचौरप्रणाशितकृत् सिद्धिकरश्च पश्चात् ॥

मानात्मजाज्ञाधितिलाङ्गहेमद्युतिप्रदो रुद्रपदेऽरिजिह्व ।
खोविग्रहोद्वेगनपादरोगस्वजनावमङ्गप्रमदः कुजोऽन्त्ये ॥ १८ ॥

स्वागता छन्द के द्वारा जन्म राशि गत बुध का फल—

दुष्टवाक्यपिशुनाहितभेदैर्बन्धनैः सकलहैश्च हृतस्वः ।
जन्मगे शशिसुते पथि गच्छन् स्वागतेऽपि कुशलं न शृणोति ॥१९॥

जिसके जन्म राशि में बुध हो वह मनुष्य कठोर वाक्य, चुगुलखोरी, शत्रुता और परस्परिक भेद से नष्ट धन वाला होता है। तथा उसके शुभागमन में भी कुशलवार्त्ता कोई नहीं सुनता है। यह स्वागता छन्द है।

स्वागता छन्द का लक्षण—
स्वागता रनभगैर्गुरुणा च ।

न्यास—र न भ गु गु
ऽ।ऽ ।।। ऽ।। ऽ ऽ ॥ १९ ॥

द्रुतपद छन्द के द्वारा द्वितीय और तृतीय राशि गत बुध का फल—

परिभवो धनगते धनलब्धिः सहजगे शशिसुते सुहृदाप्तिः ।
नृपतिशत्रुभयशङ्कितचित्तो द्रुतपदं व्रजति दुश्चरितैः स्वैः ॥ २० ॥

यदि जन्म राशि से द्वितीय में बुध हो तो अनादर और धन का लाभ, तृतीय में हो तो मित्र का लाभ कराने वाला, राजा और शत्रु के भय से शङ्कित होकर अपने दुश्चरित्रों के कारण भागने वाला होता है। यह द्रुतपद छन्द है।

द्रुतपद छन्द का लक्षण—
द्रुतपद नभभयैः कथितं तत् ।

न्यास—न भ ज य
।।। ऽ।। ।ऽ। ।ऽऽ ॥ २० ॥

रुचिरा छन्द के द्वारा चतुर्थ और पञ्चम राशिगत बुध का फल—

चतुर्थगे स्वजनकुटुम्बवृद्धयो धनागमो भवति च शीतरश्मिजे ।
सुतस्थिते तनयकलत्रविग्रहो निषेवते न च रुचिरामपि स्त्रियम् ॥२१॥

यदि जन्म राशि से चतुर्थ में बुध हो तो अपने जन और बन्धुओं की वृद्धि और धन की प्राप्ति होती है। पञ्चम में हो तो पुत्र और स्त्री के साथ कलह और अपने उद्वेग के कारण सुन्दरी स्त्री का भी उपभोग नहीं होता है। यह रुचिरा छन्द है।

रुचिरा छन्द का लक्षण—
जभौ सजौ गिति रुचिरा चतुर्ग्रहैः ।

न्यास—ज भ स ज गु
।ऽ। ऽ।। ।।ऽ ।ऽ। ऽ ॥ २१ ॥

प्रहर्षणीय छन्द के द्वारा षष्ठ, सप्तम और अष्टम राशि गत बुध का फल—

सौभाग्यं विजयमथोन्नतिं च षष्ठे वैवर्ण्यं कलहमतीव सप्तमे ज्ञः ।
मृत्युस्थे जयसुतवस्त्रवित्तलाभा नैपुण्यं भवति मतिप्रहर्षणीयम् ॥२२॥

यदि जन्म राशि से छठी राशि में बुध हो तो सौभाग्य, विजय और उन्नति करता है। सातवीं राशि में हो तो विवर्णता और कलह करता है। आठवीं राशि में हो

तो विजय, पुत्र, वस्त्र और धन का लाभ तथा हर्षित करने वाली निपुणता का लाभ करता है। यह प्रहर्षणी छन्द है।

प्रहर्षणी छन्द का लक्षण—

म्नौ ज्रौ गस्त्रिदशयतिः प्रहर्षिणीयम्।

न्यास—म न ज र गु

SSS III ISI SIS S ॥ २२ ॥

दोधक छन्द के द्वारा नवम और दशम राशि गत बुध का फल—

विघ्नकरो नवमः शशिपुत्रः कर्मगतो रिपुहा धनदश्च।

सप्रमदं शयनं च विधत्ते तद्गृहदोऽथ कथां स्तरणं च ॥ २३ ॥

यदि नवमी राशि में बुध हो तो विघ्नकारक, दसवीं राशि में हो तो शत्रुनाशक, धन देने वाला तथा स्त्री, शय्या, स्त्री के सोने का सुन्दर गृह, ऐतिहासिक वार्ता और सुन्दर बिछौना देता है। यह दोधक छन्द है।

दोधक छन्द का लक्षण—

दोधकमिच्छति भत्रितयाद्गौ।

न्यास—भ भ भ गु

SII SII SII S ॥ २३ ॥

मालिनी छन्द के द्वारा एकादश और द्वादश राशि गत बुध का फल—

धनसुतसुखयोषिन्मित्रवाहाप्तितुष्टि-

स्तुहिनकिरणपुत्रे लाभगे मृष्टवाक्यः।

रिपुपरिभवरोगैः पीडितो द्वादशस्थे

न सहति परिभोक्तुं मालिनीयोगसौख्यम् ॥ २४ ॥

यदि जन्म राशि से ग्यारहवीं राशि में बुध स्थित हो तो धन, पुत्र, सुख, स्त्री, मित्र तथा वाहन की प्राप्ति करने वाला, सन्तुष्ट और मधुर बोलने वाला होता है। यदि बारहवीं राशि में बुध हो तो शत्रु, अनादर और रोग से पीडित होता है, तथा माला धारण करने वाली स्त्री के संगम का सुख भोगने के लिये समर्थ नहीं होता है। यह मालिनी छन्द है।

मालिनी छन्द का लक्षण—

ननमयययुतेयं मालिनी भोगिलोकैः।

न्यास—न न म य य

III III SSS ISS ISS ॥ २४ ॥

यहाँ पर यवनेश्वर—

स्थाने शशीकस्य शशांकसूनुः सौभाग्यविद्यामतिमानहर्ता।

द्वितीयसंस्थस्तवपवादशोकवैरक्रियामन्यतिदैन्यकारी ॥

तृतीयगो बन्धुविरोधरोधव्यापत्तिकर्ता द्रविणस्य सौम्यः।

चतुर्थगो मानगुणप्रशंसाप्रमोदयोषिद्धनलाभकारी ॥

नैष्ठान्यमुद्वेगमनर्थचर्यां कुर्याद् बुधः पञ्चमगोऽरतं च।

षष्ठे विशुद्धिं मनसः प्रहर्षमुत्साहलाभोपचयं करोति ॥

ग्रामिन्नगश्चान्द्रिरनिष्टमासंसन्तापदैन्याद्विरोधकारी ।
द्यादष्टमस्थो विविधोपकारी बुद्धिप्रसादस्थितिसौख्यकर्त्ता ॥
महापवादाध्वपरिश्रमान्तरायापकारी नवमर्क्षसंस्थः ।
क्रियाप्रसिद्धिं दशमेऽर्थलाभं विवर्द्धमानं च बुधो ददाति ॥
एकादशे मानचतुष्पदस्त्रीचित्तार्थसौभाग्यविनोदकर्त्ता ।
बुधोऽन्त्यराशौ विचरंश्च कुर्यादुद्वेजनं कार्यपरिश्रमं च ॥

भ्रमरविलसिताछन्द के द्वारा जन्मराशि और द्वितीय राशिगत बृहस्पति का फल—

जीवे जन्मन्यपगतधनधीः स्थानभ्रष्टो बहुकलहयुतः ।
प्राप्यार्थेऽर्थान् व्यरिरपि कुरुते कान्तास्याब्जे भ्रमरविलसितम् ॥२५॥

जिसके जन्म राशि में बृहस्पति हो उसके धन और बुद्धि का नाश, स्थान का नाश तथा वह अनेक प्रकार के विरोध से युत होता है। जिसके द्वितीय राशि में बृहस्पति हो वह धनों को प्राप्त करके शत्रुरहित होकर स्त्री के मुखकमल पर भ्रमर की तरह विलास करता है। यह भ्रमरविलसिता छन्द है।

भ्रमरविलसिता छन्द का लक्षण—

म्भो न्लौ ग्स्यान्ता भ्रमरविलसिता ।

न्यास—म भ न ल गु
SSS SII III I S ॥ २५ ॥

मत्तमयूर छन्द के द्वारा तृतीय और चतुर्थ राशि गत बृहस्पति का फल—

स्थानभ्रंशात् कार्यविघाताश्च तृतीयेऽनेकैः क्लेशैर्बन्धुजनोत्थैश्च चतुर्थे ।
जीवे शान्तिं पीडितचित्तश्च स विन्देत् नैव ग्रामे नापि वने मत्तमयूरे ॥२६॥

जिसके तृतीय स्थान में बृहस्पति हो वह स्थान नाश और कार्यों के नाश से पीड़ित चित्त वाला होता है। चतुर्थ स्थान में हो तो अनेक प्रकार के क्लेश और बन्धुओं से पीड़ित चित्त वाला होता है तथा न गाँव में, न मतवाले मयूरों से युत वन में उसको शान्ति मिलती है। यह मत्तमयूर छन्द है।

मत्तमयूर छन्द का लक्षण—

वेदै रन्ध्रै म्तौ यसगा मत्तमयूरम् ।

न्यास—म त य स गु
SSS SSI ISS IIS S ॥ २६ ॥

मणिगुणनिकर छन्द के द्वारा पञ्चम राशि गत बृहस्पति का फल—

जनयति च तनयभवनमुपगतः परिजनशुभसुतकरितुरगवृषान् ।
सकनकपुरगृहयुवतिवसनकृन्मणिगुणनिकरकृदपि विबुधगुरुः ॥ २७ ॥

पञ्चम भवन गत बृहस्पति परिजन, धर्मादि, पुत्र, हाथी, घोड़ा और बैल का लाभ तथा सुवर्ण, नगर, गृह, स्त्री, वस्त्र और मणियों के समूहों का लाभ करता है। यह मणिगुणनिकर छन्द है।

मणिगुणनिकर छन्द का लक्षण—

वसुमुनियतिरिति मणिगुणनिकरः ।

ल गु
IIIIIIII S ॥ २७ ॥

५१, ५२ बृ० सं०

हित कार्यों को प्राप्त करके पुष्प और रत्नों से विभूषित होकर वसन्ततिलका वृक्ष के पुष्प समान अतिश्वेत बाल होने पर भी कामदेव की सेवा करता है। यह वसन्ततिलका छन्द है।

वसन्ततिलका छन्द का लक्षण—

उक्ता वसन्ततिलका तभजा जगौ गः।

न्यास—त भ ज ज ग

SSI SII ISI ISI SS ॥ ३३ ॥

इन्द्रवज्रा छन्द के द्वारा तृतीय और चतुर्थ राशिगत शुक्र का फल—

आज्ञार्थमानास्पदभूतिवस्त्रशत्रुक्षयान् दैत्यगुरुस्तृतीये।

दत्ते चतुर्थश्च सुहृत्समाजं रुद्रेन्द्रवज्रप्रतिमां च शक्तिम् ॥ ३४ ॥

तृतीय राशि गत शुक्र प्रभुत्व, धन, मान, स्थान, समृद्धि, वस्त्र और शत्रु का नाश करता है। चतुर्थ राशिगत शुक्र मित्रों के साथ समागम तथा शिव, इन्द्र और वज्र की तरह शक्ति करता है। यह इन्द्रवज्रा छन्द है।

इन्द्रवज्रा छन्द का लक्षण—

स्यादिन्द्रवज्रा यदि तौ जगौ गः।

न्यास—त त ज गु

SSI SSI ISI SS ॥ ३४ ॥

अनवसिता छन्द के द्वारा पञ्चम राशिगत शुक्र का फल—

जनयति शुक्रः पञ्चमसंस्थो गुरुपरितोषं बन्धुजनाप्तिम्।

सुतधनलब्धिं मित्रसहायानवसितत्वं चारिबलेषु ॥ ३५ ॥

पञ्चम राशिगत शुक्र अधिक सन्तोष, बन्धुओं की प्राप्ति, पुत्र और धन का लाभ तथा शत्रु के सैन्यों में अनवस्थिति करता है। यह अनवसिता छन्द है।

अनवसिता छन्द का लक्षण—

अनवसिता न्यौ भगौ गुरुरन्ते।

न्यास—न य भ गु

III ISS SII SS ॥ ३५ ॥

लक्ष्मी छन्द के द्वारा षष्ठ, सप्तम और अष्टम राशिगत शुक्र का फल—

षष्ठो भृगुः परिभवरोगतापदः स्त्रीहेतुकं जनयति सप्तमोऽशुभम्।

यातोऽष्टमं भवनपरिच्छदप्रदो लक्ष्मीवतीमुपनयति स्त्रियं च सः॥३६॥

षष्ठ राशि गत शुक्र अनादर, रोग और सन्ताप करता है। सप्तम राशि गत शुक्र स्त्री के सम्बन्ध लेकर अनिष्ट करता है। अष्टम राशि गत शुक्र गृह और वस्त्र देने वाला और लक्ष्मीवती स्त्री का लाभ कराने वाला होता है। यह लक्ष्मी छन्द है।

लक्ष्मी छन्द का लक्षण—

लक्ष्मीरियं तभसजगैरुदाहृता।

न्यास—त भ स ज गु

SSI SII IIS ISI S ॥ ३६ ॥

प्रमिताक्षरा छन्द के द्वारा नवम और दशम राशिगत शुक्र का फल—

नवमे तु धर्मवनितासुखभाग् भृगुजेऽर्थवस्त्रनिचयश्च भवेत्।

दशमेऽवमानकलहान् नियमात् प्रमिताक्षराण्यपि वदन् लभते ॥ ३७ ॥

जिसके नवम राशि में स्थित शुक्र हो वह धर्म, स्त्री और सुख भोगने वाला तथा धन और वस्त्रों से युत होता है। जिसके दशम राशि गत शुक्र हो वह मनुष्य परिमित भाषण करने पर भी अपमान और कलह का लाभ करता है। यह प्रमिताक्षरा छन्द है।

प्रमिताक्षरा छन्द का लक्षण—

प्रमिताक्षरा सजसुतावथ सौ।

न्यास—स ज स स

ııs ısı ııs ııs ॥ ३७ ॥

स्थिर छन्द के द्वारा एकादश और द्वादश राशि गत शुक्र का फल—

उपान्त्यगो भृगोः सुतः सुहृद्धनान्नगन्धदः।

धनाम्बरागमोऽन्त्यगः स्थिरस्तु नाम्बरागमः ॥ ३८ ॥

एकादश राशिगत शुक्र मित्र, धन, अन्न और सुगन्ध द्रव्य देने वाला होता है। द्वादश राशि गत शुक्र धन और वस्त्रों का लाभ कराने वाला होता है, किन्तु वस्त्र का लाभ स्थिर नहीं रहता। यह स्थिर छन्द है।

स्थिर छन्द का लक्षण—

जगौ स्थिरः प्रकीर्तितः।

न्यास—ल गु ल गु ल गु ल गु

ı s ı s ı s ı s ı

यहाँ पर यवनेश्वर—

हिरण्यनारीरजतार्थविद्यासुताम्बरस्थानचतुष्पदानाम् ।
लाभं शशिस्थानमुपेत्य शुक्रः कुर्याद् द्वितीये तु वराङ्गनाप्तिम् ॥
मित्राम्बरकात्मजमानहर्षस्थानाङ्गनारोग्यकरस्तृतीये ।
शुक्रश्चतुर्थे धनपत्निपुत्रमित्रेष्टभोज्याम्बरगन्धदः स्यात् ॥
सुहृत्सुतोद्भूतिगुणप्रसूतिख्यातिप्रदः पञ्चमगोऽर्थदश्च ।
षष्ठे भृगुर्दैन्यविषादरोगद्वेषोद्भवान् मानवधांश्च कुर्यात् ॥
जामित्रसंस्थो भृगुजस्तु पान्थस्त्रीहेतुकोद्वेगकुमित्रदः स्यात्।
स्त्रीसौख्यविख्यापनमानहर्षप्रियागमाच्छादनदोऽष्टमस्थः ॥
सुहृद्गुरुस्त्रीधनधर्मविद्यायशोगुणाप्तिं नवमर्क्षसंस्थः ।
करोति शुक्रो दशमे सबन्धुमप्रीतिवैराफलमानविघ्नान् ॥
एकादशे स्त्रीतपनान्नपानभूषारतिश्वेदगृहार्थकारी ।
स्त्रग्वाससो द्वादशगस्तु चन्द्राज्जीर्ण्यप्रदो वस्त्रविनाशकृच्च ॥ ३८ ॥

तोटक छन्द के द्वारा जन्म राशि गत शनि का फल—

प्रथमे रविजे विषवह्निहतः स्वजनैर्वियुतः कृतबन्धुवधः।

परदेशमुपैत्यसुहृद्भवनो विमुखार्थसुतोऽटकदीनमुखः ॥ ३९ ॥

जिसके जन्म राशि में शनि हो वह विष और अग्नि से पीड़ित, बन्धुओं से रहित, बन्धु का वध करने वाला, परदेश में जाने वाला, मित्र और गृह से रहित, धन और पुत्र से रहित, भ्रमण शील, तथा दीन मुख होता है। यह तोटक छन्द है।

तोटक छन्द का लक्षण—

अथ तोटकमम्बुधिसैःकारयुतम् ।

न्यास—स स स स

।।ऽ ।।ऽ ।।ऽ ।।ऽ ।। ३९ ।।

वंशपत्रपतित छन्द के द्वारा द्वितीय राशिगत शनि का फल—

चारवशाद् द्वितीयगृहगे दिनकरतनये
रूपसुखापवर्जिततनुर्विगतमदबलः ।
अन्यगुणैः कृतं वसुचयं तदपि खलु भव-
त्यम्बुवद् वंशपत्रपतितं न बहु न च चिरम् ।। ४० ।।

जिस मनुष्य के चार वश जन्म राशि से द्वितीय राशि में शनि हो वह रूप तथा सुख से रहित शरीर वाला, अहंकार रहित और निर्बल होता है। अन्य विद्या आदि गुणों से धन को इकट्ठा करने पर भी वंशपत्र पर पतित जल बिन्दु की तरह वह पर्याप्त नहीं होता और चिरकाल तक नहीं ठहरता। यह वंशपत्रपतित छन्द है।

वंशपत्रपतित छन्द का लक्षण—

दिङ्मुनिवंशपत्रपतितं भरनभनलगैः ।

न्यास—भ र न भ न ल ग

ऽ।। ऽ।ऽ ।।। ऽ।। ।।। । ऽ ।। ४० ।।

ललिता छन्द के द्वारा तृतीय राशिगत शनि का फल—

सूर्यसुते तृतीयगृहगे धनानि लभते
दासपरिच्छदोष्ट्रमहिषाश्वकुञ्जरखरान् ।
सद्मविभूतिसौख्यममितं गदव्युपरमं
भीरुरपि प्रशास्त्यधिरिपूंश्च वीरललितैः ।। ४१ ।।

जिसके तृतीय राशि में शनि हो वह धन, भृत्य, परिवार, ऊँट, भैंस, घोड़ा, हाथी, गदहा, गृह, ऐश्वर्य, अति सौख्य और आरोग्य लाभ करता है, तथा डरपोक होने पर भी वीर चरित्रों के द्वारा प्रबल शत्रु को भी अपने वश में करता है। यह ललिता छन्द है।

ललिता छन्द का लक्षण—

स्याद्भरना रनौ च गुरुनाम सा च ललिता ।

भ र न र न गु

ऽ।। ऽ।ऽ ।।। ऽ।ऽ ।।। ऽ ।। ४१ ।।

भुजङ्गप्रयात छन्द के द्वारा चतुर्थ राशिगत शनि का फल—

चतुर्थे गृहे सूर्यपुत्रेऽभ्युपेते सुहृद्वित्तभार्यादिभिर्विप्रयुक्तः ।
भवत्यस्य सर्वत्र चासाधु दुष्टं भुजङ्गप्रयातानुकारं च चित्तम् ।।४२।।

जिसके चतुर्थ गृह में शनि हो वह मित्र, धन, स्त्री आदि ( पुत्र और बन्धु ) से रहित होता है, तथा इसका चित्त सर्वत्र असाधु, दुष्ट और भुजङ्ग ( सर्प ) के प्रयात ( गमन ) का अनुकरण करने वाला ( अति कुटिल ) होता है। यह भुजङ्गप्रयात छन्द है।

भुजङ्गप्रयात छन्द का लक्षण—
भुजङ्गप्रयातं चतुर्भिर्यकारैः,

| न्यास—य | य | य | य | |
|---|---|---|---|---|
| ISS | ISS | ISS | ISS | ॥ ४२ ॥ |

पुटा छन्द के द्वारा पञ्चम और षष्ठ राशिगत शनि का फल—

सुतधनपरिहीणः पञ्चमस्थे प्रचुरकलहयुक्तश्चार्कपुत्रे ।
विनिहतरिपुरोगः षष्ठयाते पिबति च वनितास्यं श्रीपुटोष्ठम् ॥४३॥

जिसके पञ्चम राशिगत शनि हो वह पुत्र तथा धनों से रहित और कलहों से युत होता है। षष्ठ राशि गत शनि हो तो शत्रु रहित, नीरोग और सुन्दर ओठों से युत स्त्री के मुख का पान करने वाला होता है। यह पुटा छन्द है।

पुटा छन्द का लक्षण—
वसुमुनियतिविरामौ नौ पुटा म्यौ।

| न्यास—न | न | म | य | |
|---|---|---|---|---|
| III | III | SSS | ISS | ॥ ४३ ॥ |

वैश्वदेवी छन्द के द्वारा सप्तम, अष्टम और नवम राशिगत शनि का फल—

गच्छत्यध्वानं सप्तमे चाष्टमे च हीनः स्त्रीपुत्रैः सूर्यजे दीनचेष्टः।
तद्वद्धर्मस्थे वैरहृद्रोगबन्धैर्धर्मोऽप्युच्छिद्येद्वैश्वदेवीक्रियाद्यः ॥४४॥

जिसके जन्म राशि से सप्तम या अष्टम गृह गत शनि हो वह मार्गों में गमन करता है। तथा स्त्री, पुत्र से हीन और दीन चेष्टा से युत होता है। नवम राशिगत शनि हो तो पूर्ववत् फल होता है। तथा द्वेष और हृदय के रोग से उसका वैश्वदेवी क्रिया आदि धर्म नष्ट होता है। यह वैश्वदेवी छन्द है।

वैश्वदेवी छन्द का लक्षण—
बाणाश्वैश्छिन्ना वैश्वदेवी ममौ यौ।

| न्यास—म | म | य | य | |
|---|---|---|---|---|
| SSS | SSS | ISS | ISS | ॥ ४४ ॥ |

ऊर्मिमाला छन्द के द्वारा दशम, एकादश और द्वादश राशि गत शनि का फल—

कर्मप्राप्तिर्दशमेऽर्थक्षयश्च विद्याकीर्त्योः परिहानिश्च सौरे।
तैक्ष्ण्यं लाभे परयोषार्थलाभश्चान्त्ये प्राप्नोत्यपि शोकोर्मिमालाम् ॥४५॥

दशम राशि गत शनि हो तो कर्म का लाभ तथा धन, विद्या और कीर्ति का नाश होता है। एकादश राशि में शनि हो तो कठोर स्वभाव तथा दूसरे की स्त्री और धन का लाभ होता है। द्वादश राशि में शनि हो तो शोक की ऊर्मि (तरंगों) की माला (समुदाय) की प्राप्ति होती है। यह ऊर्मिमाला छन्द है।

ऊर्मिमाला छन्द का लक्षण—
म्भौ तो गौ चेत्कथिता सोर्मिमाला।

| न्यास—म | भ | त | गु |
|---|---|---|---|
| SSS | SII | SSI | SS |

यहाँ पर यवनेश्वर—

बन्धाध्वशस्त्रानिलरुग्विपत्तिं विदन्धनघ्नीसुतवित्तनाशम् ।
स्थाने विधत्ते शशिनोऽर्कपुत्रस्ततो व्ययायासकरो द्वितीये ॥
तृतीयगोऽरिक्षयमानहर्षसौभाग्यवह्नागमदोऽर्कसूनुः ।
चतुर्थगोबन्धुधनाभिमानच्छायाविघातान्नभयार्तिकारी ॥
स्थितिक्रियारम्भसुतार्थनाशस्वबन्धुविद्वेषविवादकारी ।
शनैश्चर पञ्चमगोऽथ षष्ठे शत्रुक्षयामोदसुतार्थदाता ॥
छायाविघातश्रमपुत्ररोगस्त्रीमित्रनाशाध्वकृदर्कसूनुः ।
शामित्रसंस्थोऽष्टमगोऽथ शोकद्रुदन्धुमृत्युव्यसनार्तिकारी ॥
स्यात्स्वव्ययैरश्रमवित्तनाशाप्युवक्लेशाद् स्थानवमर्क्षसंस्थ ।
ऐश्वर्यचेष्टाफलसञ्चयश्रो मेषूरणे व्याध्यपक्षीतिकृच्च ॥
यशः परस्त्रीधनभृत्यलाभक्रियासमृद्धिस्थितिमानदस्तु ।
एकादशे द्वादशगस्तु चेष्टानैपुण्यकीर्तिद्युतिमानहर्ता ॥ ४५ ॥

विमान छन्द के द्वारा सब मनुष्यों में गोचर फल के भेद का कारण—

अपि कालमपेक्ष्य च पात्रं शुभकृद्विदधात्यनुरूपम् ।
न मघौ बहु कं कुडवे वा विसृजत्यपि मेघवितानः ॥ ४६ ॥

जिस तरह वसन्त काल में मेघ समुदाय से बहुत जल की वृष्टि होने पर भी कुडव ( प्रस्थाश्रितुर्थ पात्र ) में बहुत जल नहीं होता है उसी तरह शुभ करने वाला ग्रह काल और पात्र के अनुरूप फल करता है। यह वितान छन्द है।

वितान छन्द का लक्षण—

त्रिमगैरपि विद्धि वितानम् ।

न्यास—म म म गु
ऽऽ ऽऽ ऽऽ ऽ ॥ ४६ ॥

भुजङ्गविजृम्भित छन्द के द्वारा अशुभ स्थान स्थित ग्रहों की शान्ति—

रक्तैः पुष्पैर्गन्धैस्ताम्रैः कनककृषभवकुलकुसुमैर्दिवाकरभूसुतौ
भक्त्या पूज्याविन्दुर्धेन्वा सितकुसुमरजतमधुरैः सितश्च मदप्रदैः ।
कृष्णाद्रव्यैः सौरिः सौम्यो मणिरजततिलककुसुमैर्गुरुः परिपीतकैः
प्रीतैः पीडा न स्यादुच्चाद्यदि पतति निशति यदि वा भुजङ्गविजृम्भितम् ॥

रक्त पुष्प, सुगन्ध द्रव्य, समालम्भन ( रक्त चन्दन आदि ), ताँबा, सोना और बैल से सूर्य तथा मंगल की, धेनु, सफेद पुष्प, चान्दी और मिष्टान्न से चन्द्र की, कामोद्दीपक द्रव्य ( गन्ध, पुष्प, धूप और बलि ) से शुक्र की, काले द्रव्यों से शनि की, मणि, चाँदी और तिल पुष्प से बुध की, पीले द्रव्यों ( पुष्प, सुगन्ध द्रव्य और उपहारों ) से बृहस्पति की भक्तिपूर्वक पूजा करे। यदि ऊँचे स्थान से गिरे या क्रीडासक्त सर्पों में प्रवेश करे तो भी इस प्रकार पूजा से परितुष्ट ग्रहों के द्वारा पीड़ा नहीं होती है। यह भुजङ्गविजृम्भित छन्द है।

भुजङ्गविजृम्भित छन्द का लक्षण—

मौ तो नाः नसणा अष्टर्तुस्वरमदनदहनमुनिभिर्भुजङ्गविजृम्भितम् ।

न्यास—म म त न न न र स ल गु
ऽऽऽ ऽऽऽ ऽऽ। ।।। ।।। ।।। ऽ।ऽ ।।ऽ । ऽ ॥४७॥

उद्गता छन्द के द्वारा ग्रह पूजा की प्रशंसा—

शमयोद्गतामशुभदृष्टिमपि विबुधविप्रपूजया।

शान्तिजपनियमदानदमैः सुजनाभिभाषणसमागमैस्तथा ॥ ४८ ॥

देवता और ब्राह्मणों की पूजा से, शान्ति, मन्त्र जप, नियम, दान और जितेन्द्रियत्व से तथा सुजनों से भाषण और उनके साथ समागम से अशुभ दृष्टि-जन्य (गोचरोक्त मफल) दोषों का नाश करो। यह उद्गता छन्द है।

उद्गता छन्द का लक्षण—

प्रथमे सजौ यदि सलौ च नसजगुरुकाण्यनन्तरम्।
यद्यथ भनजलगाः स्युरथो सजसा जगौ च भवतीयमुद्गता ॥

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| न्यास—स | ज | स | ल | | |
| IIS | ISI | [illegible] | I | | |
| न | स | ज | गु | | |
| III | IIS | ISI | S | I | |
| भ | न | ज | ल | गु | |
| SII | III | ISI | I | S | |
| स | ज | स | ज | गु | |
| IIS | ISI | IIS | ISI | S | ॥ ४८ ॥ |

गीति और उपगीति लक्षण कथन पूर्वक रवि, मङ्गल, चन्द्र और शनि के फल प्रदान काल—

रविभौमौ पूर्वार्धे शशिसौरौ कथयतोऽन्त्यगौ राशेः।

सदसल्लक्षणमार्यागीत्युपगीत्योर्यथासंख्यम् ॥ ४९ ॥

सूर्य, मंगल राशि के पूर्वार्ध में, चन्द्र और शनि राशि के अन्त में शुभाशुभ फल देते हैं। जिस छन्द में आर्या के पूर्वार्ध सम दोनों अर्ध हों उसको गीति और जिसका उत्तरार्ध सम दोनों अर्ध हों उसको उपगीति छन्द कहते हैं। यह गीति और उपगीति का लक्षण है। छन्दः शास्त्रोक्त गीति का लक्षण—आर्यायाः प्रथमदलोक्तं यदि कथमपि लक्षणं भवेदुभयोः। दलयोः कृतयतिशोभां तां गीतिं गीतवान् भुजङ्गेशः॥ गीतिं गीतिविधिविदो वदन्ति सर्वांश्च तदितरत्रापि। छन्द शास्त्रोक्त उपगीति का लक्षण—आर्याद्वितीयदलनार्थे लक्षम प्रतिनियतमवगम्य। उभयत्राप्युपगीतिं वदन्ति यत्यंशकैर्गदितैः ॥ ४९ ॥

उपगीति आर्या के द्वारा बुध का फल प्रदान काल—

आद्यौ यादृक् सौम्यः पश्चादपि तादृशो भवति।

उपगीतेर्मात्राणां गणवत् सन्मिश्रयोगो वा ॥ ५० ॥

उपगीति की मात्राओं के गण की तरह या साधुओं के समागम की तरह बुध राशि के आदि और अन्त में समान फल देता है। अर्थात् जैसे उपगीति छन्द में दोनों अर्ध तुल्य लक्षण लक्षित होते हैं तथा जैसे साधुओं का समागम सदा एक सा रहता है उसी तरह बुध राशि के आदि और अन्त में तुल्य फल देता है। यह उपगीति छन्द है ॥ ५० ॥

बृहस्पति के गोचर फल के उपदेश के द्वारा आर्या का लक्षण—

आर्याणामपि कुरुते विनाशमन्तर्गुरुर्विषमसंस्थः।

गण इव षष्ठे दृष्टः स सर्वलघुतां जनं नयति ॥ ५१ ॥

जिस प्रकार सूर्य के किरण के संयोग से पित्त का प्रकोप बढ़ जाता है उसी प्रकार सूर्य की किरणों के योग से अस्त गत शनि विकारयुत होकर अशुभ फल देने में अधिक बढ़ता है और मनुष्यों को तापित करता है। किन्तु पथ्य भोजन करने वाले आर्यों को उस प्रकार अशुभ फल नहीं देता है। यह पथ्या छन्द है।

पथ्या छन्द का लक्षण—

द्व्यन्ताम्तरादिगुरुभिरित्यनेनार्याद्वयेन प्रागेव प्रदर्शितम् ॥ ५५ ॥

वक्त्र छन्द के द्वारा ग्रह युक्त चन्द्र का विशेष फल—

यादृशेन ग्रहेणेन्दुर्युक्तस्तादृग्भवेत्सोऽपि ।
मनोवृत्तिसमायोगाद्विकार इव वक्त्रस्य ॥ ५६ ॥

जिस तरह मनोवृत्ति के संयोग से मुख का विकार मनोवृत्ति के समान होता है, अर्थात् प्रसन्न मन रहने से प्रसन्न मुख और दुःखित मन रहने से उदास मुख रहता है, उसी तरह यादृश शुभा-शुभ ग्रह से युक्त चन्द्र होता है, तादृश शुभा शुभ फल करता है। अर्थात् शुभ ग्रह से युत चन्द्र शुभ फल और पापग्रह से युत चन्द्र पापफल करता है। यह वक्त्र छन्द है।

वक्त्र छन्द का लक्षण—

रौ यदा गौ तु वक्त्रं स्यात् स्त्री गावन्यत्र दृश्येते ।
तृतीये चरणे भ्नौ गौ जसौ गुरुरथो गः स्यात् ॥

| न्यास— | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| र | र | गु | म | र | ग | |
| SIS | SIS | SS | SSS | SIS | SS | |
| य | स | गु | ज | स | ग | |
| ISS | IIS | SS | ISI | IIS | SS | ॥ ५६ ॥ |

श्लोक छन्द के द्वारा दुःस्थित ग्रहों से मनुष्यों की लघुता—

पञ्चमं लघु सर्वेषु सप्तमं द्विचतुर्थयोः ।
यद्वच्छ्लोकाक्षरं तद्वल्लघुतां याति दुःस्थितैः ॥ ५७ ॥

जिस तरह श्लोक के चारों पादों में पञ्चम तथा द्वितीय और चतुर्थ पाद में सप्तम अक्षर लघु होता है उसी तरह प्रतिकूल ग्रहों से मनुष्य लघुता को प्राप्त करता है। यह श्लोक छन्द है।

इसका यही उदाहरण है।

| न्यास— | | | |
|---|---|---|---|
| | ल | | |
| SIS | IIS | SS | |
| | ल | | |
| SIS | IIS | IS | |
| | ल | | |
| SSS | SIS | SS | |
| | ल | ल | |
| IIS | SIS | IS | ॥ ५७ ॥ |

अनुष्टुप् छन्द के द्वारा सुस्थित ग्रहों से मनुष्यों की सुस्थितता—

प्रकृत्यापि लघुर्यद्वद् वृत्तबाह्ये व्यवस्थितः ।
स याति गुरुतां लोके यदा स्युः सुस्थिता ग्रहाः ॥ ५८ ॥

जिस तरह स्वभाव से लघु अक्षर भी वृत्तबाह्य (पादान्त) में व्यवस्थित होने से गुरु हो जाता है उसी तरह जो पुरुष स्वभाव से लघु (दूषित कुल में उत्पन्न) और वृत्तबाह्य (बाह्येन्द्रिय) में व्यवस्थित है अर्थात् दुःशील है, वह भी अनुकूल ग्रह आने पर लोगों में पूजित होता है। यह अनुष्टुप् छन्द है।

इसका यही उदाहरण है ॥ ५८ ॥

वैतालीय छन्द के द्वारा असुस्थित ग्रहों के आने पर प्रारम्भ किया हुआ कर्म कर्ता का घातक—

प्रारब्धमसुस्थितैर्ग्रहैर्यत् कर्मात्मविवृद्धये बुधैः ।
विनिहन्ति तदेव कर्म तान् वैतालीयमिवाविधिक्रियाकृतम् ॥ ५९ ॥

जिस तरह अविधान से वेताल सिद्धि के लिये किया हुआ कर्म साधकों का ही नाश करता है उसी तरह पण्डित लोग असुस्थित ग्रहों के आने पर आत्मवृद्धि के लिये जिस कर्म का प्रारम्भ करते हैं वह कर्म ही उनका नाश करता है। यह वैतालीय छन्द है ॥५९॥

औपच्छन्दसिक छन्द के द्वारा सुस्थित ग्रह आने पर स्वल्प प्रयत्न से कार्य की सिद्धि—

सौस्थित्यमवेक्ष्य यो ग्रहेभ्यः काले प्रक्रमणं करोति राजा ।
अधनोऽपि स पौरुषेण वृत्तस्यौपच्छन्दसिकस्य याति पारम् ॥ ६० ॥

सुस्थित ग्रहों को देखकर जो राजा शत्रु के ऊपर आक्रमण करता है वह अल्प सैन्य से युत होने पर भी औपच्छन्दसिक वृत्त (वेदोक्त क्रिया) का पार जाता है। यह औपच्छन्दसिक छन्द है।

औपच्छन्दसिक छन्द का लक्षण—

पर्यन्ते र्यौ तथैव शेषमौपच्छन्दसिकं सुधीभिरुक्तम् ॥ ६० ॥

दण्डक छन्द के प्रथम पाद द्वारा रविवार में विहित कर्म—

उपचयभवनोपयातस्य भानोर्दिने कारयेद्धेमताम्राश्वकाष्ठास्थिचर्माणिकाद्रिद्रुमत्वग्वस्त्रव्यालचौरायुधीयाटवीक्रूरराजोपसेवाभिषेकौषधक्षौमपण्यादिगोपालकान्तारवैद्याश्मकूटाग्निदाताभिविख्यातशूराहवश्लाघ्ययायिकर्माणि सिध्यन्ति लग्नस्थिते वा रवौ ।

जन्म राशि से उपचय (३, ६, १०, ११) भवन या लग्न में स्थित सूर्य हो और सूर्य वार हो तो सोना, ताँबा, घोड़ा, लकड़ी, हड्डी, चमड़ा, ऊनी वस्त्र, पर्वत, वृक्ष, त्वचा, शुक्ति, सर्प, चोर, शस्त्र-सम्बन्धी, वन, क्रूर, राजा का आराधन, राजा आदि का अभिषेक, औषध, क्षौम, क्रय विक्रय आदि, वन में उत्पन्न हुए द्रव्यों के ग्रहण पोषण आदि, गोपाल, मरुभूमि, वैद्य, पत्थर, दम्भ, सत्कुलोत्पन्न, कीर्तियुक्त, शूर, युद्ध में कथनीय, गमनशील, अग्निकर्म इन सब वस्तुओं के सम्बन्धी कर्मों की सिद्धि होती है। यहाँ पर समास संहिता में—

समाससंहिता में—

नृपाभिषेककर्माणि युद्धकार्याणि यानि च । सूर्यस्य दिवसे मांगल्यानि सर्वाणि कारयेत् ॥

पितृश्राद्ध, देवताओं का कार्य, पुरःस्थित ( पदाति ), छत्र, चामर, भूषण, राजा, देव गृह, देव प्रतिष्ठा, गृह प्रतिष्ठा, धर्माश्रय, मङ्गल, शास्त्र, सुन्दर, बलप्रद, सत्य वचन, व्रत ( चान्द्रायण आदि ), हवन, धन, इन सब वस्तुओं के सम्बन्धी कार्य वर्णक ( सर्प आदि ) से युत मनोहर दण्ड की तरह सिद्ध और सुन्दर होते हैं। यह वर्णक दण्डक छन्द है।

वर्णक दण्डक छन्द का लक्षण—

नद्वयेन सप्तभिर्भैर्गुरुणा च।

| न्यास—न | न | भ | भ | भ | भ | भ | भ | भ | गु |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ॥। | ॥। | ऽ॥ | ऽ॥ | ऽ॥ | ऽ॥ | ऽ॥ | ऽ॥ | ऽ॥ | ऽ |

यहाँ पर समाससंहिता में—

शान्तिपौष्टिककर्माणि तथा ज्ञानाश्रितानि च। तानि कृत्स्नं विधेयानि दिने देवगुरोः शुभे॥

यहाँ पर यवनेश्वर—

दिने गुरोर्धार्मिकपौष्टिकेज्याधाय्याभिषेकव्रतमुण्डनादि।
क्रियाश्रिता धर्मसुवर्णवस्त्रदेहाश्रयाश्चापराश्च यात्राः॥

यहाँ पर गर्ग—

यज्ञं च विविधं कुर्यात् तपांसि च विशेषतः। यज्ञे यज्ञे तस्तैवे छादयेत् कारयेद् गृहम्॥
आरभेद्वारस चेद् ज्योतिष च विशेषत। प्राहयेद्वस्त्राणि यात्रां दद्यान्नृपस्य च॥
आदिशेच्च व्रतं पुत्रे बीजान् सर्वांश्च वापयेत्। योजयेच्छकटं चात्र दिने देवगुरोः शुभे॥६१॥

समुद्रदण्डक छन्द के प्रथमार्ध द्वारा शुक्र दिन में विहित कार्य—

भृगुसुतदिवसे च चित्रवस्त्रवृष्यवेश्याकामिनीविलासहासयौवनोपभोगरम्यभूमयः। स्फटिकरजतमन्मथोपचारवाहनेक्षुशारदप्रकारगोवणिक्कृषीवलौषधाम्बुजानि च।

शुक्र वार में चित्र कर्म, वस्त्र, वीर्य वृद्धि के लिये प्रयोग, वेश्या, कामासक्त स्त्री, विलास, उपहास, यौवनोपभोग (स्त्री प्रसङ्ग आदि), चाँदी, कामदेव का उपचार, वाहन, इक्षु ( ईख = गन्ना ), शारदीय धान्य, वाणिज्य, खेती, औषध, जलज ( कमल आदि ), इन वस्तुओं के सम्बन्धी कार्य सिद्ध होते हैं। यहाँ पर समाससंहिता में—

कलागान्धर्वकर्माणि रत्नकर्माणि यानि च। तानि कार्याणि दिवसे सदा दैत्यगुरोः शुभे॥

यहाँ पर यवनेश्वर—

गान्धर्वविद्यामणिरत्नगन्धगोभूमिशय्याम्बरभूषणानाम्।
स्त्रीपण्यकोद्वारमवनन्दनानां क्रियाविधिः शुक्रदिने प्रशस्तः॥

यहाँ पर गर्ग—

गजमश्व प्रयुञ्जीत कर्मबन्धे नियोजयेत्। पिबेत् सुरां च मद्यं च प्रचरेत् कुसुमाम्बरम्॥
गन्धांश्च विविधानचात्र कामयेच्च वराङ्गनाः। द्यूते च सहसा प्रीतिं तिल तैलं च योजयेत्॥
मङ्गलं स्थापयेदेव रोपयेच्चैव पादपान्। सर्वमेतद्यथोद्दिष्टं कुर्याच्छुक्रदिने शुभे॥ ६१३॥

समुद्रदण्डक छन्द के अपरार्द्ध द्वारा शनि वार में विहित कर्म—

सवितृसुतदिने च कारयेन्महिष्यजोष्ट्रकृष्णलोहदासवृद्धनीचकर्मपक्षिचौरपाशिकान् च्युतविनयनिशीर्णभाण्डहस्त्यपेक्षविसकारणानि चान्यथा न साधयेत्समुद्रगोऽप्यपां कणम्॥ ६३॥

शनि वार में भैंस, छाग, ऊँट, कृष्णलोह ( शस्त्र, आयुध आदि ), भृत्य, शूद्र, नीच, पक्षी, चोर, बन्धन आदि जानने वाले, नम्रता से रहित, फूटा भाण्ड, हस्त्यपेक्ष ( हाथी के महुणादि ), विघ्न के कारण इनके आश्रित सब कार्य सिद्ध होते हैं। इन पूर्वोक्त नियमों को छोड़ कर समुद्र में जाने पर भी जल विन्दु की भी प्राप्ति नहीं होती है। यह समुद्रदण्डक छन्द है।

समुद्रदण्डक छन्द का लक्षण—

अत्र नद्वयात् परतः पञ्च रेफा जकारान्विता भवन्त्यन्ते लघुगुरू।

| न्यास— न | न | र | ज | र | ज | र | ज | र | ज | र | ल | गु |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ।।। | ।।। | ऽ।ऽ | ।ऽ। | ऽ।ऽ | ।ऽ। | ऽ।ऽ | ।ऽ। | ऽ।ऽ | ।ऽ। | ऽ।ऽ | । | ऽ |

यहाँ पर समास संहिता में—

शस्त्राणि पापाक्कर्माणि पशुकर्माणि यानि च। तानि सौरदिने कुर्याल्लोहकर्माणि यानि च॥
संवत्सरे तथा मासे होरायामुदये तथा। उक्तानि यानि कर्माणि तानि कुर्याद्धरस्य च॥

यहाँ पर यवनेश्वर—

विषारमशस्त्रपुरुसीसलोहशाकारबन्धाकृतमारणानि ।
सर्वं च पापात्मककर्मजानि, कार्पासबन्धञ्जितानि चेष्टम्॥

यहाँ पर गर्ग—

नियोगान् विविधान् कुर्याद्दिस्म चापि प्रवेशयेत्। कर्म चौर्यं मृर्ति चैवाश्वरथेभ्यश्वयोजनम्॥
हस्त्यपेक्षा विप्रकर्मं द्रव्यं दम्भाश्रितं तथा। वर्जयेच्चैव यात्रां च दिने सूर्यसुतस्य च॥ १२॥

विपुला आर्या छन्द के द्वारा यहाँ पर प्रशंसार्थ वाक्य—

विपुलामपि बुद्ध्वा छन्दोविचितिं भवति कार्यमेतावत् ।
श्रुतिसुखदवृत्तसङ्ग्रहमिममाह वराहमिहिरोऽतः ॥ ६४ ॥

बहुत विस्तीर्ण छन्दों के प्रस्तारों को जान कर भी इतना ही कार्य होता है। अतः वराहमिहिर आचार्य ने कर्णसुख जनक यह छन्दसंग्रह कहा है। यह विपुला आर्या छन्द है।

विपुला आर्या छन्द का लक्षण—

विपुला तु यान्यथा पादमागित्यादि॥ ६४॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां ग्रहगोचराध्यायश्चतुरधिकशततमः॥ १०४॥

---

## अथ रूपसत्राध्यायः

इसमें पहले नक्षत्र पुरुष के अङ्ग विभाग में नक्षत्रों की स्थिति—

पादौ मूलं जङ्घे च रोहिणी जानुनी तथाश्विन्यः ।
ऊरू चाषाढद्वयमथ गुह्यं फल्गुनीद्वितयम् ॥ १ ॥
कटिरपि च कृत्तिकापार्श्वयोश्च यमला भवन्ति भद्रपदाः ।
कुक्षिस्था रेवत्यो विज्ञेयमुरोऽनुराधा च ॥ २ ॥
पृष्ठं विद्धि धनिष्ठां भुजौ विशाखा स्मृतौ करौ हस्तः ।

अङ्गुल्यश्च पुनर्वसुराश्लेषासञ्ज्ञिताश्च नखाः ॥ ३ ॥
ग्रीवा ज्येष्ठा श्रवणं श्रवणौ पुष्यो मुखं द्विजाः स्वातिः ।
हसितं शतभिषगथ नासिका मघा मृगशिरो नेत्रे ॥ ४ ॥
चित्रा ललाटसंस्था शिरो भरण्यः शिरोरुहाश्चार्द्रा ।
नक्षत्रपुरुषकोऽयं कर्तव्यो रूपमिच्छद्भिः ॥ ५ ॥

नक्षत्र पुरुष के दोनों पाँव में मूल, दोनों जंघाओं में रोहिणी, दोनों जानुओं में अश्विनी, दोनों ऊरु में पूर्वाषाढ़ा और उत्तराषाढ़ा, गुह्य ( लिङ्ग और गुदा ) में पूर्वफाल्गुनी और उत्तरफाल्गुनी, कमर में कृत्तिका, दोनों पार्श्व में पूर्वभाद्रपदा और उत्तरभाद्रपदा, पेट में रेवती, छाती में अनुराधा, पीठ में धनिष्ठा, दोनों भुजाओं [redacted] विशाखा, दोनों हाथों में हस्त, अंगुलियों में पुनर्वसु, नखों में श्लेषा, ग्रीवा में ज्येष्ठा, दोनों कानों में श्रवण, मुख में पुष्य, दाँतों में स्वाति, हास्य में शतभिषा, नासिका में मघा, दोनों आँखों में मृगशिरा, ललाट में चित्रा, शिर में भरणी तथा केशों में आर्द्रा को स्थापित करे। सुन्दर रूप की इच्छा करने वाले पुरुषों को यह नक्षत्र पुरुष बनाना चाहिये ॥ १-५ ॥

रूपसत्राख्य व्रत के आरम्भ करने का समय—

चैत्रस्य बहुलपक्षे ह्यष्टम्यां मूलसंयुते चन्द्रे ।
ह्युपवासः कर्तव्यो विष्णुं सम्पूज्य धिष्ण्यं च ॥ ६ ॥

चैत्र शुक्ला अष्टमी में यदि मूल नक्षत्र और चन्द्र वार हो तो उस दिन विष्णु और नक्षत्र की पूजा करके प्रथम उपवास आरम्भ करके जैसे जैसे रोहिणी आदि आता जाय तैसे तैसे आर्द्रा तक उपवास करना चाहिये। यहाँ पर गर्ग—

अष्टम्यां मधुमासस्य कृष्णपक्षे तु नैर्ऋते। नक्षत्रे चन्द्रवारे तु मुहूर्ते तु गुणान्विते॥
आरम्भेद्रूपसत्राख्यं व्रतं धर्मात्मकः पुमान्। येन पूर्णेन मनुजो रूपशोभामवाप्नुयात्॥१॥

व्रत समाप्ति के बाद का कर्तव्य—

दद्याद्व्रते समाप्ते घृतपूर्णं भाजनं सुवर्णयुतम् ।
विप्राय कालविदुषे सरत्नवस्त्रं स्वशक्त्या च ॥ ७ ॥

व्रत समाप्त होने के बाद अपनी शक्ति के अनुसार कालज्ञ ब्राह्मण के लिये सुवर्ण, रत्न और वस्त्रों के साथ घृत से पूर्ण पात्र दान करे ॥ ७ ॥

इसके बाद का कर्तव्य—

अन्नैः क्षीरघृतोत्कटैः सहगुडैर्विप्रान् समभ्यर्चयेद्
दद्याच्चेषु सुवर्णवस्त्ररजतं लावण्यमिच्छन्नरः ।
पादर्क्षात्प्रभृति क्रमादुपवसन्नङ्गर्क्षनामस्वपि
कुर्यात् केशवपूजनं स्वविधिना धिष्ण्यस्य पूजां तथा ॥८॥

लावण्य की इच्छा करने वाला मनुष्य दूध, घृत और गुड़ से मिश्रित अन्नों से ब्राह्मणों की पूजा करे तथा उन ब्राह्मणों को सोना, वस्त्र और चाँदी देवे। पाँव के नक्षत्र से आरम्भ करके उपवास करता हुआ विष्णु और अङ्ग के नक्षत्रों की पूजा करे ॥ ८ ॥

इस तरह व्रत करने से अन्य जन्म में पुरुष कैसा होता है—

प्रलम्बबाहुः पृथुपीनवक्षाः क्षपाकरास्यः सितचारुदन्तः ।
गजेन्द्रगामी कमलायताक्षः स्त्रीचित्तहारी स्मरतुल्यमूर्तिः ॥ ९ ॥

पूर्वकथित पूजा करने से मनुष्य लम्बी भुजाओं से युत, विस्तीर्ण और पुष्ट छाती वाला, चन्द्र के समान मुख वाला, सफेद सुन्दर दाँतों से युत, गजेन्द्र के समान गति वाला, कमल के समान विस्तीर्ण नेत्र वाला, स्त्री के चित्त को हरने वाला और कामदेव के समान स्वरूप वाला होता है ॥ ९ ॥

पूर्वोक्त व्रत करने से स्त्री कैसी होती है—

शारदमलपूर्णचन्द्रद्युतिसदृशमुखी सरोजदलनेत्रा ।
रुचिरदशना सुकर्णा भ्रमरोदरसंनिभैः केशैः ॥ १० ॥
पुंस्कोकिलसमवाणी ताम्रोष्ठी पद्मपत्रकरचरणा ।
स्तनभारानतमध्या प्रदक्षिणावर्त्तया नाभ्या ॥ ११ ॥
कदलीकाण्डनिभोरूः सुश्रोणी चारुकुन्दरा सुभगा ।
सुश्लिष्टाङ्गुलिपादा भवति प्रमदा मनुष्यश्च ॥ १२ ॥

यदि पूर्वोक्त व्रत को स्त्री करे तो शारदीय चन्द्र के समान मुखकान्ति, कमल दल के समान नेत्र, सुन्दर दाँत, सुन्दर कान, भ्रमरोदर के समान केश, पुंस्कोकिल के समान वाणी, ताम्र वर्ण के समान ओंठ, कमल के समान हाथ और पाँव, स्तनों के भार से नत मध्य भाग, दक्षिणावर्त नाभियों से युत, केले के खम्भे के समान ऊरु, सुन्दर नितम्ब पूर, स्वामिप्रिया और मिली हुई अँगुलियों से युत पाँव वाली होती है। इसी तरह इस व्रत को करने से पुरुष भी होता है ॥ १०–१२ ॥

रूपसत्र करने वाले की प्रशंसा—

यावन्नक्षत्रमाला विचरति गगने भूषयन्तीह भासा
तावन्नक्षत्रभूतो विचरति सह तैर्ब्रह्मणोऽह्नोऽप्यशेषम् ।
कल्पादौ चक्रवर्ती भवति हि मतिमांस्तत्क्षयाच्चापि भूयः
संसारे जायमानो भवति नरपतिर्ब्राह्मणो वा धनाढ्यः ॥ १३ ॥

इस लोक में अपनी कान्ति से शोभा पैदा करती हुई नक्षत्रमाला जब तक आकाश में रहती है तब तक स्त्री या पुरुष नक्षत्ररूप होकर नक्षत्रों के समान कल्पान्त तक विचरण करता है। फिर दूसरे कल्प के आदि में बुद्धिमान् चक्रवर्ती राजा होता है, चक्रवर्तित्व नाश होने के बाद संसार में जन्म लेकर राजा या धनाढ्य ब्राह्मण होता है ॥

मार्गशीर्ष आदि बारह मासों के नाम—

मृगशीर्षाद्याः केशवनारायणमाधवाः सगोविन्दाः ।
विष्णुमधुसूदनाख्यौ त्रिविक्रमो वामनश्चैव ॥ १४ ॥

श्रीधरनामा तस्मात् सहृषीकेशश्च पद्मनाभश्च ।
दामोदर इत्येते मासाः प्रोक्ता यथासंख्यम् ॥ १५ ॥

केशव, नारायण, माधव, गोविन्द, विष्णु, मधुसूदन, त्रिविक्रम, वामन, श्रीधर, हृषीकेश, पद्मनाभ, दामोदर ये क्रम से मार्गशीर्ष आदि बारह मासों के नाम हैं। जैसे मार्गशीर्ष का केशव, पौष का नारायण इत्यादि ॥ १२-१५ ॥

द्वादशी की प्रशंसा—

मासनामसमुपोषितो नरो द्वादशीषु विधिवत् प्रकीर्तयन् ।
केशवं समभिपूज्य तत्पदं याति यत्र न हि जन्मजं भयम् ॥१६॥

मनुष्य विधिपूर्वक द्वादशी में मास के नाम के साथ व्रत रख कर केशव, नारायण आदि की पूजा के बाद उनके नाम का कीर्तन करता हुआ उनके पद को प्राप्त होता है, जहां पर पुनर्जन्म का भय नहीं है ॥ १६ ॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां रूपसत्राध्यायः पञ्चाधिकशततमः ॥ १०५ ॥

---

## अथोपसंहाराध्यायः

उसमें पहले शास्त्र और बुद्धि का माहात्म्य—

ज्योतिःशास्त्रसमुद्रं प्रमथ्य मतिमन्दराद्रिणाऽथ मया ।
लोकस्यालोककरः शास्त्रशशाङ्कः समुत्क्षिप्तः ॥ १ ॥

मैंने ( वराहमिहिर ने ) बुद्धिरूप मन्दराचल के द्वारा ज्योतिषशास्त्र रूप समुद्र को अच्छी तरह मथन करके संसार में प्रकाश करने वाला शास्त्ररूप चन्द्र निकाला है ॥ १ ॥

पूर्वाचार्यग्रन्था नोत्सृष्टाः कुर्वता मया शास्त्रम् ।
तानवलोक्येदं च प्रयतध्वं कामतः सुजनाः ॥ २ ॥

इस शास्त्र को बनाते हुये मैंने पूर्वाचार्यकृत ग्रन्थों के आशयों को नहीं छोड़ा है। अतः उन पूर्वाचार्य कृत ग्रन्थों को और इस शास्त्र को यत्नपूर्वक देख कर पण्डितों को प्रयत्न करना चाहिये, अर्थात् जो अच्छा हो उसको ग्रहण करना चाहिये ॥ २ ॥

सज्जन और दुर्जनों की चेष्टा—

अथवा कृशमपि सुजनः प्रथयति दोषार्णवाद्गुणं दृष्ट्वा ।
नीचस्तद्विपरीतः प्रकृतिरियं साध्वसाधूनाम् ॥ ३ ॥

अथवा सुजन मनुष्य दोषरूप समुद्र में थोड़ा सा भी गुण देख कर उसको विस्तार करते हैं। परन्तु नीच पुरुष इससे विपरीत स्वभाव का होता है, अर्थात् गुणों को छिपाता है और स्वल्प दोष को भी विस्तार करता है। यही साधु और असाधु का लक्षण है ॥ ३ ॥

नवीन काव्य दुर्जनों को दिखाना चाहिये—

दुर्जनहुताशतप्तं काव्यसुवर्णं विशुद्धिमायाति।
श्रावयितव्यं तस्माद्दुष्टजनस्य प्रयत्नेन॥ ४॥

काव्य रूप सुवर्ण दुर्जन रूप अग्नि मे तपाये जाने पर विशुद्धि को प्राप्त होता है। इसलिये दुर्जन मनुष्य को यत्नपूर्वक शास्त्र सुनाना चाहिये॥ ४॥

विद्वानों से प्रार्थना—

ग्रन्थस्य यत्प्रचरतोऽस्य विनाशमेति
लेख्याद्बहुश्रुतमुखाधिगमक्रमेण।
यद्वा मया कुकृतमल्पमिहाकृतं वा
कार्यं तदत्र विदुषा परिहृत्य रागम्॥ ५॥

प्रचारोन्मुख इस ग्रन्थ में लेखक दोष से जो अशुद्धियां रह जांय या जो मुझसे आगम विरुद्ध किया गया हो और जो नहीं किया गया हो वे सब मत्सरता को छोड़ कर बहुश्रुत मनुष्यों के मुख से सुन कर पण्डितों को यहां पर ठीक कर लेना चाहिये॥ ५॥

पूर्वाचार्यों के लिये नमस्कार—

दिनकरमुनिगुरुचरणप्रणिपातकृतप्रसादमतिनेदम्।
शास्त्रमुपसंगृहीतं नमोऽस्तु पूर्वप्रणेतृभ्यः॥ ६॥

सूर्य, मुनिगण और गुरुजनों के चरणों में नमस्कार जन्य अनुग्रह से उत्पन्न बुद्धि के द्वारा इस ग्रन्थ का संग्रह मैंने किया है। अतः पूर्वाचार्यों के लिये मेरा नमस्कार है॥ ६॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायामुपसंहाराध्यायः षडधिकशततमः॥ १०६॥



## अथ शास्त्रानुक्रमण्यध्यायः

सबसे पहले अध्यायों का संग्रह—

शास्त्रोपनयः पूर्वं सांवत्सरसूत्रमर्कचारश्च।
शशिराहुभौमबुधगुरुसितमन्दशिखिग्रहाणां च॥ १॥

पहले शास्त्रोपनय, बाद सांवत्सरसूत्र, अर्कचार, चन्द्रचार, राहुचार, भौमचार, बुधचार, गुरुचार, शुक्रचार, शनिचार, केतुचार॥ १॥

चारश्चागस्त्यमुनेः सप्तर्षीणां च कूर्मयोगश्च।
नक्षत्राणां व्यूहो ग्रहभक्तिग्रहविमर्दश्च॥ २॥

अगस्त्यचार, सप्तर्षिचार, कूर्मविभाग, नक्षत्रव्यूह, ग्रहभक्तियोग, ग्रहयुद्ध॥ २॥

श्रीधरनामा तस्मात् सहृषीकेशश्च पद्मनाभश्च ।
दामोदर इत्येते मासाः प्रोक्ता यथासंख्यम् ॥ १५ ॥

केशव, नारायण, माधव, गोविन्द, विष्णु, मधुसूदन, त्रिविक्रम, वामन, श्रीधर, हृषीकेश, पद्मनाभ, दामोदर ये क्रम से मार्गशीर्ष आदि बारह मासों के नाम हैं। जैसे मार्गशीर्ष का केशव, पौष का नारायण इत्यादि ॥ १३-१५ ॥

द्वादशी की प्रशंसा—

मासनामसमुपोषितो नरो द्वादशीषु विधिवत् प्रकीर्तयन् ।
केशवं समभिपूज्य तत्पदं याति यत्र न हि जन्मजं भयम् ॥१६॥

मनुष्य विधिपूर्वक द्वादशी में मास के नाम के साथ व्रत रख कर केशव, नारायण आदि की पूजा के बाद उनके नाम का कीर्तन करता हुआ उनके पद को प्राप्त होता है, जहां पर पुनर्जन्म का भय नहीं है ॥ १६ ॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां रूपसत्राध्यायः पञ्चाधिकशततमः ॥ १०५ ॥

---

## अथोपसंहाराध्यायः

उसमें पहले शास्त्र और बुद्धि का माहात्म्य—

ज्योतिःशास्त्रसमुद्रं प्रमथ्य मतिमन्दराद्रिणाऽथ मया ।
लोकस्यालोककरः शास्त्रशशाङ्कः समुत्क्षिप्तः ॥ १ ॥

मैंने ( वराहमिहिर ने ) बुद्धिरूप मन्दराचल के द्वारा ज्यौतिषशास्त्र रूप समुद्र को अच्छी तरह मथन करके संसार में प्रकाश करने वाला शास्त्ररूप चन्द्र निकाला है ॥ १ ॥

पूर्वाचार्यग्रन्था नोत्सृष्टाः कुर्वता मया शास्त्रम् ।
तानवलोक्येदं च प्रयतध्वं कामतः सुजनाः ॥ २ ॥

इस शास्त्र को बनाते हुये मैंने पूर्वाचार्यकृत ग्रन्थों के आशयों को नहीं छोड़ा है। अतः उन पूर्वाचार्य कृत ग्रन्थों को और इस शास्त्र को यत्नपूर्वक देख कर पण्डितों को प्रयत्न करना चाहिये, अर्थात् जो अच्छा हो उसको ग्रहण करना चाहिये ॥ २ ॥

सज्जन और दुर्जनों की चेष्टा—

अथवा कृशमपि सुजनः प्रथयति दोषार्णवाद्गुणं दृष्ट्वा ।
नीचस्तद्विपरीतः प्रकृतिरियं साध्वसाधूनाम् ॥ ३ ॥

अथवा सुजन मनुष्य दोषरूप समुद्र में थोड़ा सा भी गुण देख कर उसको विस्तार करते हैं। परन्तु नीच पुरुष इससे विपरीत स्वभाव का होता है, अर्थात् गुणों को छिपाता है और स्वल्प दोष को भी विस्तार करता है। यही साधु और असाधु का लक्षण है ॥ ३ ॥

नवीन काव्य दुर्जनों को दिखाना चाहिये—

दुर्जनहुताशतप्तं काव्यसुवर्णं विशुद्धिमायाति ।
श्रावयितव्यं तस्माद्दुष्टजनस्य प्रयत्नेन ॥ ४ ॥

काव्य रूप सुवर्ण दुर्जन रूप अग्नि से तपाये जाने पर विशुद्धि को प्राप्त होता है। इसलिये दुर्जन मनुष्य को यत्नपूर्वक शास्त्र सुनाना चाहिये ॥ ४ ॥

विद्वानों से प्रार्थना—

ग्रन्थस्य यत्प्रचरतोऽस्य विनाशमेति
लेख्याद्बहुश्रुतमुखाधिगमक्रमेण ।
यद्वा मया कुकृतमल्पमिहाकृतं वा
कार्यं तदत्र विदुषा परिहृत्य रागम् ॥ ५ ॥

प्रचारोन्मुख इस ग्रन्थ में लेखक दोष से जो अशुद्धियाँ रह जांय या जो मुझसे आगम विरुद्ध किया गया हो और जो नहीं किया गया हो वे सब मत्सरता को छोड़ कर बहुश्रुत मनुष्यों के मुख से सुन कर पण्डितों को यहां पर ठीक कर लेना चाहिये ॥ ५ ॥

पूर्वाचार्यों के लिये नमस्कार—

दिनकरमुनिगुरुचरणप्रणिपातकृतप्रसादमतिनेदम् ।
शास्त्रमुपसंगृहीतं नमोऽस्तु पूर्वप्रणेतृभ्यः ॥ ६ ॥

सूर्य, मुनिगण और गुरुजनों के चरणों में नमस्कार जन्य अनुग्रह से उत्पन्न बुद्धि के द्वारा इस ग्रन्थ का संग्रह मैंने किया है। अतः पूर्वाचार्यों के लिये मेरा नमस्कार है ॥ ६ ॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायामुपसंहाराध्यायः षडधिकशततमः ॥ १०६ ॥



## अथ शास्त्रानुक्रमण्यध्यायः

इसमें पहले अध्यायों का संग्रह—

शास्त्रोपनयः पूर्वं सांवत्सरसूत्रमर्कचारश्च ।
शशिराहुभौमबुधगुरुसितमन्दशिखिग्रहाणां च ॥ १ ॥

पहले शास्त्रोपनय, बाद सांवत्सरसूत्र, अर्कचार, चन्द्रचार, राहुचार, भौमचार, बुधचार, गुरुचार, शुक्रचार, शनिचार, केतुचार ॥ १ ॥

चारश्चागस्त्यमुनेः सप्तर्षीणां च कूर्मयोगश्च ।
नक्षत्राणां व्यूहो ग्रहभक्तिर्ग्रहविमर्दश्च ॥ २ ॥

अगस्त्यचार, सप्तर्षिचार, कूर्मविभाग, नक्षत्रव्यूह, ग्रहभक्तियोग, ग्रहयुद्ध ॥ २ ॥

रोहिणी योग के समय में और भी शुभ योग—

अथवाऽञ्जनशैलशिलानिचयप्रतिरूपधरैः स्थगितं गगनम् ।
हिममौक्तिकशङ्खशशाङ्ककरद्युतिहारिभिरम्बुधरैरथवा ॥ १६ ॥

अथवा अञ्जन पर्वत के काले पत्थरों के समान मेघों से युत या हिम, मोती, शंख और चन्द्र-किरण की कान्ति हरण करने वाले मेघों ( श्वेत वर्ण के मेघों ) से युत आकाश रोहिणी योग के समय में शुभ होता है ॥ १६ ॥

रोहिणी योग के समय में और भी शुभ योग—

तडिद्धेमकक्ष्यैर्बलाकाग्रदन्तैः स्रवद्वारिदानैश्चलत्प्रान्तहस्तैः ।
विचित्रेन्द्रचापध्वजोच्छ्रायशोभैस्तमालालिनीलैर्वृतं चाब्दनागैः ॥१७॥

बिजली रूप मध्यबन्धन ( करधनी ), हसपंक्ति रूप आगे के दाँत, गिरते हुये जलरूप मद, चलते हुये अग्रभाग रूप हाथ, विचित्र इन्द्रधनु के समान ऊँची ध्वजा वाले, तमाल वृक्ष और भ्रमर की तरह काले हाथी की तरह मेघों से व्याप्त आकाश रोहिणी के समय में शुभ होता है ॥ १७ ॥

मेघ वर्णन—

सन्ध्यानुरक्ते नभसि स्थितानामिन्दीवरश्यामरुचां घनानाम् ।
वृन्दानि पीताम्बरवेष्टितस्य कान्तिं हरेश्चोरयतां यदा वा ॥१८॥

जिस आकाश में संध्याकालिक राग से रंगे, नील कमल के समान मानो पीताम्बर पहने हुए विष्णु भगवान् की कान्ति को चुराने वाले मेघ हैं ॥ १८ ॥

मेघ का और वर्णन—

सशिखिचातकदर्दुरनिःस्वनैर्यदि विमिश्रितमन्द्रपटुस्वनाः ।
खमवतत्य दिगन्तविलम्बिनः सलिलदाः सलिलौघमुचः क्षितौ ॥१९॥

मयूर, चातक और मेढक के शब्दों से युत मधुर शब्द वाले, आकाश को व्याप्त कर दिगन्त तक लटके हुये तथा पृथ्वी पर अधिक वृष्टि करने वाले मेघ ॥ १९ ॥

फल निरूपण—

निगदितरूपैर्जलधरजालैस्त्र्यहमवरुद्धं द्व्यहमथवाऽहः ।
यदि वियदेवं भवति सुभिक्षं मुदितजना च प्रचुरजला भूः ॥२०॥

तीन या दो दिन तक पूर्वोक्त स्वरूप वाले मेघों से युत आकाश हो तो सुभिक्ष, आनन्दयुत मनुष्य और पृथ्वी पर अधिक वृष्टि होती है ।

यहाँ पर गर्ग—

दधिरौप्यामलक्षौद्रताम्राभारुणसन्निभाः । शुककौशेयमाञ्जिष्ठास्तपनीयसमप्रभाः ॥
श्वित्रुधमूला सुस्निग्धाः पर्वताकारसन्निभा । घना घना प्रशस्यन्ते विद्युत्स्तनितसङ्कुलाः ॥

यहाँ पर पराशर—

रोहिणीयोगे पुनः प्रदक्षिणो मृदुर्मारुतः स्नेहवन्ति चाभ्राणि विद्युच्छक्रचापालङ्कृतानि स्वादुसुरभिविमलशिशिरतावृद्धिग्गमसां वृष्टिः क्षेमसुभिक्षाय। यावतो दिवसानिमित्तप्रादुर्भावानुबन्धस्तावद्वर्षाणि सुभिक्षक्षेमम्। आसन्नराष्ट्रबिलवासिनां बिलेभ्यो निष्क्रमणं स्त्रीपुरुषबालानां प्रमोदः पक्षिणां क्षीरपुष्पफलवृक्षसेवनं तरूणामच्छिद्रपत्रता पुरपौरहिताय॥

समाससहिता में—

आषाढबहुलपक्षे शिशिरकरे रोहिणीसमायुक्ते।
यदि गगनममलमत्यन्ततीक्ष्णरश्मिः सहस्रांशुः॥
सलिलगुरुनभ्रजलधरतडिल्लतालोलरञ्जितदिगन्तः।
अमितमलभेकघातककादम्बविमिश्रमाकाशम्॥
क्षितितलनवरविजरहितः स्फटिकनिभश्चन्द्रमा निरुपघातः।
मरुतश्च पूर्वपूर्वोत्तरोत्तराः शान्तमृगविहगाः॥ २०॥

अशुभ मेघ का लक्षण और फल—

रूक्षैरल्पैर्मारुताक्षिप्तदेहैरुष्ट्रध्वाङ्क्षप्रेतशाखामृगाभैः।
अन्येषां वा निन्दितानां स्वरूपैर्मूकैश्चाब्दैर्नो शिवं नापि वृष्टिः॥२१॥

रूक्ष, अल्प, वायु से प्रेरित, ऊंट, कौआ, मुर्दा, वानर या अन्य निन्दित जीवों (कुत्ता, बिल्ली, राक्षस आदि) की तरह कान्ति वाले और शब्द रहित मेघ अशुभ और अवृष्टि करने वाले होते हैं।

यहाँ पर गर्ग—

छिन्नमूलाश्च वृत्ताश्च शुष्का बाष्पाकुलीकृताः। पापसत्त्वानुकाराश्च मेघाः पापफलप्रदाः॥

शुभ मेघ का लक्षण और फल—

विगतघने वा वियति विवस्वानमृदुमयूखः सलिलकृदेवम्।
सर इव फुल्लं निशि कुमुदाढ्यं खमुडुविशुद्धं यदि च सुवृष्ट्यै॥२२॥

यदि मेघ रहित आकाश में सूर्य के किरण तीक्ष्ण हों तथा रात्रि में निर्मल नक्षत्रों से युत आकाश, खिली हुई कुमुदिनियों से युत सरोवर की तरह हो तो सुन्दर वृष्टि होती है॥ २२॥

दिशाओं के विभाग से मेघों का फल—

पूर्वोद्भूतैः सस्यनिष्पत्तिरब्दैराग्नेयाशासम्भवैरग्निकोपः।
याम्ये सस्यं क्षीयते नैर्ऋतेऽर्द्धं पश्चाज्जातैः शोभना वृष्टिरब्दैः॥२३॥
वायव्योत्थैर्वातवृष्टिः क्वचिच्च पुष्टा वृष्टिः सौम्यकाष्ठासमुत्थैः।
श्रेष्ठं सस्यं स्थाणुदिक्सम्प्रवृद्धैर्वायुश्चैवं दिक्षु धत्ते फलानि॥२४॥

पूर्व दिशा में उत्पन्न मेघों से धान्य की उत्तम निष्पत्ति, आग्नेय कोण में उत्पन्न मेघों से अग्नि का भय, दक्षिण दिशा में उत्पन्न मेघों से धान्य का नाश, नैर्ऋत्य कोण में उत्पन्न मेघों से धान्य की आधी निष्पत्ति, पश्चिम दिशा में उत्पन्न मेघों से सुन्दर वृष्टि, वायव्य कोण में उत्पन्न मेघों से कहीं-कहीं पर वायु युत वृष्टि ( सर्वत्र नहीं ), उत्तर दिशा में उत्पन्न मेघों से पूर्ण वृष्टि और ईशान कोण में उत्पन्न मेघों से उत्तम धान्य होता है। दिशाओं के वश वायु का भी इसी तरह फल समझना चाहिये ॥ २३-२४ ॥

उत्पातों का लक्षण और फल—

उल्कानिपातास्तडितोऽशनिश्च दिग्दाहनिर्घातमहीप्रकम्पाः ।
नादा मृगाणां सपतत्रिणां च ग्राह्या यथैवाम्बुधरास्तथैव ॥ २५ ॥

रोहिणी योग के समय दिशाओं के वश मेघों के फल ( पूर्वोद्भूतैः सस्यनिष्पत्तिरित्यादि पूर्वोक्त फल ) की तरह दिशाओं के वश उल्कापात, विद्युत्, दिग्दाह, आकाश में शब्द, भूकम्प, पक्षी और वन-जन्तुओं के शब्द का फल कहना चाहिये ॥ २५ ॥

चारों दिशाओं में कुम्भस्थापन से फल—

नामाङ्कितैस्तैरुदगादिकुम्भैः प्रदक्षिणं श्रावणमासपूर्वैः ।
पूर्णैः स मासः सलिलस्य दाता स्रुतैरवृष्टिः परिकल्प्यमूनैः ॥ २६ ॥

रोहिणी योग के दिन वृष्टि होने पर उत्तर आदि चारों दिशाओं में प्रदक्षिण क्रम से श्रावण आदि चार मासों का नाम अङ्कित करके चार घड़ों का स्थापन करे। जिस मास का घड़ा जल से पूर्ण हो जाय वह मास फल देने वाला, घड़े से बिलकुल जल निकल जाय तो अवृष्टि और थोड़ा जल हो तो अपनी बुद्धि से तारतम्य करके वृष्टि की कल्पना करनी चाहिये। जैसे आधे में आधा, चौथाई में चौथाई इत्यादि वृष्टि कहनी चाहिये।

यहाँ पर गर्ग—

सौम्ये तु श्रावणं विन्द्यात्पूर्वे भाद्रपदं वदेत् । दक्षिणेऽश्वयुजो ज्ञेयः पश्चिमे कार्तिकं विदुः ॥
सर्वे कुम्भाः सुपूर्णाः स्युरभग्ना कान्तिसंयुताः । चतुरो वार्षिकान् मासान् सर्वान् वर्षति वासवः
सर्वस्रुतैरवृष्टिः स्यादर्द्धैर्मध्यमवर्षणम् । द्वैस्तथाविधा वृष्टिर्वक्तव्या जलमानतः ॥ २६ ॥

अन्यैश्च कुम्भैर्नृपनामचिह्नैर्देशाङ्कितैश्चाप्यपरैस्तथैव ।
भग्नैः स्रुतैर्न्यूनजलैः सुपूर्णैर्भाग्यानि वाच्यानि यथानुरूपम् ॥ २७ ॥

रोहिणी योग के समय वृष्टि होने पर उत्तर आदि चार दिशाओं में प्रदक्षिण क्रम से उत्तर आदि दिशाओं में स्थित राजा, देश और ब्राह्मण आदि चार वर्णों का नाम अङ्कित करके पूर्ववत् चार घड़ों का स्थापन करे। यदि जिस दिशा का घड़ा नष्ट हो जाय उस दिशा के राजा, देश और वर्णों का नाश, जिस दिशा के घड़ा से सब जल

बह जाय उस दिशा के राजा आदियों में उपद्रव, जिस दिशा के घड़ा में थोड़ा जल रहे उस दिशा के राजा आदियों को मध्यम फल और जिस दिशा का घड़ा जल से पूर्ण हो जाय उस दिशा के राजा आदियों को अति शुभ फल होता है।

यहाँ पर काश्यप—

अन्यदेशाङ्किताःकुम्भा भिद्यन्ते च स्रवन्ति च। वन्यहीना वितोयाश्च तेऽभियोज्या नृपेण वै ॥

रोहिणी के साथ दक्षिण गत चन्द्र-समागम का फल—

दूरगो निकटगोऽथवा शशी दक्षिणे पथि यथातथा स्थितः।
रोहिणीं यदि युनक्ति सर्वथा कष्टमेव जगतो विनिर्दिशेत् ॥२८॥

यदि दूर स्थित या समीप स्थित चन्द्रमा रोहिणी के दक्षिण गत होकर संयोग करे तो संसार को दुःखी करने वाला होता है ॥ २८ ॥

रोहिणी के साथ उत्तर गत चन्द्र समागम का फल—

स्पृशन्नुदग्याति यदा शशाङ्कस्तदा सुवृष्टिर्बहुलोपसर्गा।
असंस्पृशन्योगमुदक्समेतः करोति वृष्टिं विपुलां शिवं च ॥२९॥

यदि रोहिणी के दक्षिण में स्पर्श करते हुये उत्तर तरफ हो कर चन्द्रमा गमन करे तो सुन्दर वृष्टि और लोगों में अनेक प्रकार के उपद्रव होते हैं। यदि रोहिणी को स्पर्श नहीं करते हुये उत्तर तरफ हो कर चन्द्रमा गमन करे तो सुन्दर वृष्टि और लोगों का शुभ करने वाला होता है ॥ २९ ॥

रोहिणी शकट के मध्यस्थित चन्द्र का फल—

रोहिणीशकटमध्यसंस्थिते चन्द्रमस्यशरणीकृता जना।
क्वापि यान्ति शिशुयाचिताशनाः सूर्यतप्तपिठराम्बुपायिनः ॥ ३० ॥

यदि रोहिणी शकट ( छ तारा होने के कारण रोहिणी शकट कहते हैं ) के मध्य स्थित हो कर चन्द्रमा गमन करे तो आश्रय रहित, बच्चों के लिये भोजन माँगते हुये, सूर्य किरण से अत्यन्त उष्ण जल पीते हुये लोग ( प्रजा गण ) अनिश्चित स्थान पर गमन करते हैं। (-महासिद्धान्त में शकटभेद लक्षण—विक्षेपोंऽशद्वितयादधिको-वृषभस्य सप्तदश भागे। यस्य ग्रहस्य याम्यो भिनत्ति शकटं स रोहिण्याः ) ॥ ३० ॥

रोहिणी के पश्चिमस्थित चन्द्र का फल—

उदितं यदि शीतदीधितिं प्रथमं पृष्ठत एति रोहिणी।
शुभमेव तदा स्मरातुराः प्रमदाः कामिवशे च संस्थिताः ॥ ३१ ॥

पहले चन्द्र का उदय हो कर पीछे चन्द्र के पश्चिम दिशा में रोहिणी उदित हो कर गमन करे तो लोगों में अनेक प्रकार के शुभ होते हैं तथा कामातुर स्त्रीगण पति के वश हो जाती है ॥ ३१ ॥

रोहिणी के पूर्व दिशा स्थित चन्द्र का फल—

अनुगच्छति पृष्ठतः शशी यदि कामी वनितामिव प्रियाम् ।
मकरध्वजबाणखेदिताः प्रमदानां वशगास्तदा नराः ॥ ३२ ॥

जैसे प्रिया स्त्री के पीछे कामी पुरुष गमन करता है, उसी तरह यदि रोहिणी के पीछे चन्द्र गमन करे तो काम के बाण से खेदित हो कर मनुष्य गण स्त्री के वश में हो जाते हैं ॥ ३२ ॥

रोहिणी के आग्नेयादि में स्थित चन्द्र का फल—

आग्नेय्यां दिशि चन्द्रमा यदि भवेत्तत्रोपसर्गो महान्
नैर्ऋत्यां समुपद्रुतानि निधनं सस्यानि यान्तीतिभिः ।
प्राजेशानिलदिक्स्थिते हिमकरे सस्यस्य मध्यक्षयो
याते स्थाणुदिशं गुणाः सुबहवः सस्यार्घवृष्ट्यादयः ॥ ३३ ॥

जिस वर्ष में रोहिणी के आग्नेय कोण में चन्द्रमा स्थित हो उस वर्ष में बहुत उपद्रव, नैर्ऋत्य कोण में चन्द्रमा स्थित हो तो अति वृष्टि आदि ईतियों से पीडित हो कर धान्य का नाश, वायव्य कोण में स्थित चन्द्र हो तो मध्यम धान्य और ईशान कोण में स्थित चन्द्र हो तो उस वर्ष में धान्यों के मूल्य में अल्पता, सुन्दर-वृष्टि आदि बहुत शुभ होते हैं ।

समाससंहिता में—

उदगपि च तुहिनकिरणः पूर्वोत्तरतोऽथवा स्थितः प्राच्याम् ।
यदि भवति तदा वसुधा भवति विभूत्यै महाजना ॥
उपसर्गोऽनलदिक्स्थे याम्यायां संस्थिते शशाङ्के च ।
किं कष्टैस्तैस्तैः श्रुतमात्रैः कृतो भवति ॥
क्रिमिशलभशलभादिभयं नैर्ऋत्यां नातिपुष्टिरपरेण ।
वायव्यायां सस्ये मध्यं सस्य कुमुदनाथे ॥ ३३ ॥

भेदित और आच्छादित योगतारा का फल—

ताडयेद्यदि च योगतारकामावृणोति वपुषा यदापि वा ।
ताडने भयमुशन्ति दारुणं छादने नृपवधोऽङ्गनाकृतः ॥३४॥

यदि चन्द्रमा रोहिणी की योगतारा को भेदित (अङ्ग के एक देश से स्पर्श) करे या अपने बिम्ब से उसको आच्छादित करे तो भेदित करने से कठोर भय और छादित करने से स्त्री के द्वारा राजा का मरण होता है ।

योगतारा का लक्षण—

सताराणगमध्ये तु या तारा दीप्तिमत्तरा । योगतारेति सा प्रोक्ता नक्षत्राणां पुरातनैः ॥३४॥

पशुओं के द्वारा शुभाशुभ फल—

गोप्रवेशसमयेऽग्रतो वृषो याति कृष्णपशुरेव वा पुरः ॥
भूरि वारि शबले तु मध्यमं नो सितेऽम्बुपरिकल्पनापरैः ॥३५॥

यदि गो-प्रवेश ( पश्चिम संध्या ) समय में वन से आये हुये पशुओं में आगे बैल या काला पशु हो तो उस वर्ष में बहुत वृष्टि होती है। यदि शबल ( कृष्ण-श्वेत ) पशु आगे हो तो मध्यम फल, उसमें कालापन ज्यादा हो तो वृष्टि, सफेदी ज्यादा हो तो थोड़ी वृष्टि और बिल्कुल सफेदी हो तो अवृष्टि होती है।

यहाँ पर गर्ग—

प्राक्प्रवेशे तु यूथस्य पुरतो वृषभो यदा। प्रवेशे कृष्णवर्गो वा पशुर्बहुजलप्रदः॥
कृष्णा तु गौः सुभिक्षाय क्षेमारोग्याय चोच्यते। गौर्यामय च नीलायां मध्याः सस्यस्य सम्पदः॥
अनावृष्टिकरी श्वेता वाताय कपिला स्मृता। पाटला सस्यनाशाय रोगाय करटा स्मृता॥
एकदेशाय शबला चित्रे चित्रा तु वर्षति। पाण्डुरा मध्यमाप्नी वा ग्रीष्मधान्यविवर्द्धनी॥
कपिला पश्चिमं वर्षं शोणा स्वप्ने प्रवर्षति॥ ३५॥

अदृश्य चन्द्र का फल—

दृश्यते न यदि रोहिणीयुतश्चन्द्रमा नभसि तोयदावृते।
रुग्भयं महदुपस्थितं तदा भूश्च भूरिजलसस्यसंयुता॥ ३६॥

मेघ से ढके हुये आकाश में रोहिणी योग के समय यदि चन्द्र नहीं दिखाई दे तो उस वर्ष में अतिशय रोग का भय होता है तथा पृथ्वी बहुत धान्य और वृष्टि से युत होती है॥ ३६॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां रोहिणीयोगाध्यायश्चतुर्विंशः॥ २४॥

## अथ स्वातीयोगाध्यायः

पहले रोहिणी योग की तरह फलादेश और कालनिर्देश—

यद्रोहिणीयोगफलं तदेव स्वातावषाढासहिते च चन्द्रे।
आषाढशुक्ले निखिलं विचिन्त्यं योऽस्मिन् विशेषस्तमहं प्रवक्ष्ये॥ १॥

रोहिणी योग में उक्त सब फलों की तरह आषाढ शुक्ल में स्वाती नक्षत्र में स्थित चन्द्र के सब फलों का विचार करना चाहिये तथा इस ( स्वाती योग ) में जो विशेष फल हैं उन्हें मैं कहता हूँ।

यहाँ पर पराशर—

सर्व एते योगा मास्याषाढे भवन्ति। तान्दैवज्ञः प्रयतः शुचिरवधारयेत्। स्वातिसंयुते चन्द्रमसि घनस्निग्धस्तनितविद्युन्मालैरम्भोदैर्नभसोऽवच्छादनं सुभिक्षक्षेमाय बहुरसर्वबातप्रादुर्भाव इति। उल्कानिर्घातकम्पोपघातैश्च विपर्ययः॥ १॥

रात और दिन के त्रिभाग में वृष्टि का फल—

स्वातौ निशांशे प्रथमेऽभिवृष्टे सस्यानि सर्वाण्युपयान्ति वृद्धिम् ।
भागे द्वितीये तिलमुद्गमाषा ग्रैष्मं तृतीयेऽस्ति न शारदानि ॥ २ ॥
वृष्टेऽह्नि भागे प्रथमे सुवृष्टिस्तद्वद्द्वितीये तु सकीटसर्पा ।
वृष्टिस्तु मध्यापरभागवृष्टे निश्छिद्रवृष्टिर्द्युनिशं प्रवृष्टे ॥ ३ ॥

स्वाती नक्षत्र में स्थित चन्द्र के समय रात-दिन दोनों के तीन २ भाग करे, यदि रात्रि के प्रथम भाग में वृष्टि हो तो सब धान्यों की वृद्धि, द्वितीय भाग में तिल, मूग और उड़द की वृद्धि, तृतीय भाग में ग्रीष्म ऋतु के धान्य की उत्पत्ति और शारदीय धान्य का अभाव, दिन के प्रथम भाग में सुन्दर वृष्टि, द्वितीय भाग में कीड़े और साँपों से युत वृष्टि तथा तृतीय भाग में वृष्टि हो तो मध्यम वृष्टि होती है। यदि सम्पूर्ण दिन और रात में वृष्टि हो तो वर्षाकाल में दोष रहित वृष्टि होती है।

यहाँ पर गर्ग—

स्वातियोगे यदा शुक्रे पूर्वरात्रे प्रवर्षति । ग्रीष्मशारदसम्पत्तीं तां समामभिनिर्दिशेत् ॥
रात्रेर्द्विभागमाश्रित्य स्वातियोगेऽभिवर्षति । सम्पदो मुद्गमाषाणां तिलानां चावधारयेत् ॥
त्रिभागशेषे शर्वर्या स्वातियोगेऽभिवर्षति । ग्रैष्मं सम्पद्यते सस्यं शारदं तु विनश्यति ॥
अह्नस्तु प्रथमे भागे वर्षाक्षेमसुवृष्टये । द्वितीये शोभना वृष्टिर्बहुसस्यसरीसृपाः ॥
अह्नस्तृतीयभागे तु मध्यमां कुरुते समाम् । अहोरात्रं यदा वर्षं स्वातियोगे पुरन्दरः ॥
तदा तु चतुरो मासान् सर्वान्वर्षति वासवः ॥ २–३ ॥

अपांवत्स तारा के निकट स्थित चन्द्र का फल—

समुत्तरेण तारा चित्रायाः कीर्त्यते ह्यपांवत्सः ।
तस्यासन्ने चन्द्रे स्वातेर्योगः शिवो भवति ॥ ४ ॥

चित्रा के उत्तर में अपांवत्स नामक तारा है, उसके समीप में यदि स्वाती के साथ चन्द्र का संयोग हो तो शुभ होता है ॥ ४ ॥

स्वाती योग का फल—

सप्तम्यां स्वातियोगे यदि पतति हिमं माघमासान्धकारे
वायुर्वा चण्डवेगः सजलजलधरो वापि गर्जत्यजस्रम् ।
विद्युन्मालाकुलं वा यदि भवति नभो नष्टचन्द्रार्कतारं
विज्ञेया प्रावृडेषा मुदितजनपदा सर्वसस्यैरुपेता ॥ ५ ॥

यदि माघ कृष्ण सप्तमी में स्वाती नक्षत्र गत चन्द्र होने के समय हिम गिरे, भयङ्कर वायु चले, जल युत मेघ गर्जे, विद्युन्माला से व्याप्त आकाश रहे तथा मेघाच्छन्न होने के कारण चन्द्र, सूर्य और तारा न दिखाई दे तो वर्षाकाल में आनन्दित और सब धान्यों से युक्त जनपद जानना चाहिये ॥ ५ ॥

स्वाती योग का और शुभाशुभ फल—

तथैव फाल्गुने चैत्रे वैशाखस्यासितेऽपि वा।
स्वातियोगं विजानीयादाषाढे च विशेषतः॥ ६॥

इसी तरह फाल्गुन, चैत्र और वैशाख के कृष्ण पक्ष में स्वाती योग का विचार करे। किन्तु आषाढ मास में विशेष रूप से इस का विचार करना चाहिये॥ ६॥

इति 'विमला' हिन्दीटीकायां स्वातीयोगाध्यायः पञ्चविंशः॥ २५॥

---

# अथ आषाढीयोगाध्यायः

आषाढी योग में धान्यों के परिमाण से धान्यों की स्थिति—

आषाढ्यां समतुलिताधिवासितानामन्येद्युर्यदधिकतामुपैति बीजम्।
तद्वृद्धिर्भवति न जायते यदूनं मन्त्रोऽस्मिन् भवति तुलाभिमन्त्रणाय॥

आषाढ शुक्ल पूर्णिमा के दिन उत्तराषाढा नक्षत्र गत चन्द्र के समय बराबर सब धान्यों को अभिमन्त्रित तराजू से अलग-अलग तौलकर रख दे, दूसरे दिन उन सबों को फिर तोले, जो धान्य बढ़ जाय उस की उस वर्ष में वृद्धि और जो कम हो जाय उस की हानि होती है। यहाँ तुला को अभिमन्त्रित करने के लिये मन्त्र है।

समाससंहिता में—

तुलिताधिवासितानामन्येद्युर्यदधिकं भवति बीजम्।
आषाढपौर्णमास्यां तद्वृद्धिरत्र मन्त्रोऽयम्॥ १॥

यहाँ पर आर्ष मन्त्र—

स्तोतव्या मन्त्रयोगेन सत्या देवी सरस्वती।
दर्शयिष्यसि यत्सत्यं सत्ये सत्यव्रता ह्यसि॥ २॥
येन सत्येन चन्द्रार्कौ ग्रहा ज्योतिर्गणास्तथा।
उत्तिष्ठन्तीह पूर्वेण पश्चादस्तं व्रजन्ति च॥ ३॥
यत्सत्यं सर्ववेदेषु यत्सत्यं ब्रह्मवादिषु।
यत्सत्यं त्रिषु लोकेषु तत्सत्यमिह दृश्यताम्॥ ४॥
ब्रह्मणो दुहितासि त्वमादित्येति प्रकीर्तिता।
काश्यपी गोत्रतश्चैव नामतो विश्रुता तुला॥ ५॥

मन्त्र योग से सत्यरूपा सरस्वती देवी की उपासना करनी चाहिये। हे सत्यरूपे सरस्वति! जो परमार्थ रूप वस्तु है उस को तुम ही दिखा सकती हो क्योंकि तुम सत्यव्रत वाली हो। जिस सत्य से चन्द्र, सूर्य, कुजादि ग्रह और नक्षत्र गण पूर्व दिशा

में उदित हो कर पश्चिम में अस्त होते हैं। जो सत्य सब वेदों में है, जो सत्य ब्रह्मवादियों में है और जो सत्य तीनों लोकों में है उस को दिखा दो। तुम ब्रह्मा जी की पुत्री हो पर आदित्या ( अदिति की पुत्री ) कहलाती हो, गोत्र से कश्यप गोत्र की हो और तुला के नाम से विख्यात हो ॥ २–५ ॥

तुला का लक्षण—

क्षौमं चतुःसूत्रकसन्निबद्धं षडङ्गुलं शिक्यकवस्त्रमस्याः ।
सूत्रप्रमाणं च दशाङ्गुलानि षडेव कक्ष्योभयशिक्यमध्ये ॥ ६ ॥

दश अङ्गुल प्रमाण चार-चार सूत्रों से छ अङ्गुल प्रमाण शिक्यक वस्त्र ( दोनों पलड़े के वस्त्रों ) को बाँधे और दोनों पलड़ों के बीच में छ अङ्गुल प्रमाण कक्ष्य ( डंडी ) बाँधे ॥ ६ ॥

द्रव्यों के प्रमाण से वृष्टि का ज्ञान—

याम्ये शिक्ये काञ्चनं संनिवेश्यं शेषद्रव्याण्युत्तरेऽम्बूनि चैव ।
तोयैः कौप्यैः सैन्धवैः सारसैश्च वृष्टिर्हीना मध्यमा चोत्तमा च ॥७॥
दन्तैर्नागा गोहयाद्याश्च लोम्ना हेम्ना भूपाः शिक्थकेन द्विजाद्याः ।
तद्वद्देशा वर्षमासा दिशश्च शेषद्रव्याण्यात्मरूपस्थितानि ॥८॥

दक्षिण तरफ के पलड़े पर सुवर्ण और उत्तर तरफ के पलड़े पर कूप, नदी या सरोवर के जल के साथ शेष द्रव्य का स्थापन करे। यदि प्रथम दिन की अपेक्षा द्वितीय दिन में कूप का जल बढ़ जाय तो अवृष्टि, नदी का जल बढ़ जाय तो मध्यम वृष्टि और सरोवर का जल बढ़ जाय तो उत्तम वृष्टि होती है। गज दन्त के प्रमाण से हाथी का, गौ, घोड़ा, आदि ( गदहा, ऊँट, बकरी और भेड़ ) के लोम से क्रमशः उन सबों का, सुवर्ण से राजा का, मोम से ब्राह्मण आदि चारों वर्णों का, देश, वर्ष मास और दिशाओं का तथा अपने-अपने प्रमाण से शेष द्रव्यों का शुभाशुभ ज्ञान करना चाहिये ॥ ७–८ ॥

तुला का लक्षण—

हैमी प्रधाना रजतेन मध्या तयोरलाभे खदिरेण कार्या ।
विद्धः पुमान् येन शरेण सा वा तुला प्रमाणेन भवेद्वितस्तिः ॥ ९ ॥

सुवर्ण का तुलादण्ड ( डण्डी ) श्रेष्ठ, चाँदी का मध्यम और इन दोनों के अभा- में खैर की लकड़ी का तुला दण्ड बनाना चाहिये। अथवा जिस बाण से कोई मनुष्य वेधित हुआ हो उस का तुलादण्ड बनाना चाहिये। वह तुलादण्ड बारह अङ्गुल प्रमा- का होना चाहिये ॥ ९ ॥

तोले हुये द्रव्यों का शुभाशुभ फल—

हीनस्य नाशोऽभ्यधिकस्य वृद्धिस्तुल्येन तुल्यं तुलितं तुलायाम् ।
एतत्तुलाकोशरहस्यमुक्तं प्राजेशयोगेऽपि नरो विदध्यात् ॥१०॥

दूसरे दिन में तोला हुआ द्रव्य अल्प हो तो उस वर्ष में उसका नाश, अधिक हो

तो वृद्धि और समान हो तो मध्यम फल होता है। यह परम गोपनीय तुला का रहस्य मैंने कहा है। रोहिणी योग काल में भी इसका विचार करे।

यहाँ पर गर्ग—

येषां प्रणमते सारं ते भवन्ति च नामनम्। येषां तु हीयते सारं तेषां नाशं विनिर्दिशेत्॥

समानि तु समानि स्युस्तुल्या तुलितानि तु॥

तथा च पराशरः—

सारसेऽम्भसि सस्यानां राशां च विजयोऽधिके।
नादेये मध्यमा सम्पत्कनीयस्यचलोदके॥
यस्यां दिशि भवेन्माल्यमम्लानं शुचिगन्धिमत्।
तस्यां दिशि विजानीयाद्राज्ञां शिवमनामयम्॥ १०॥

पापग्रह के योग से शुभाशुभ फल—

स्वातावषाढास्वथ रोहिणीषु पापग्रहा योगगता न शस्ताः।
ग्राह्यं तु योगद्वयमभ्युपोष्य यदाधिमासो द्विगुणीकरोति॥ ११॥

स्वाती, उत्तराषाढा या रोहिणी नक्षत्र गत चन्द्र के साथ यदि पापग्रह (मंगल, शनि, राहु या केतु) का योग हो तो शुभ नहीं होता है।

यहाँ पर गर्ग—

योगे पापैरुपहते प्रजानामशुभं वदेत्। दुर्भिक्षवृद्धिमरकान् सौम्यैः सौभिक्षमादिशेत्॥ ११॥

तीनों योगों में रोहिणी योग की विशेषता—

त्रयोऽपि योगाः सदृशाः फलेन यदा तदा वाच्यमसंशयेन।
विपर्यये यत्त्विह रोहिणीजं फलं तदेवाभ्यधिकं निगद्यम्॥ १२॥

तीनों (रोहिणी, स्वाती और आषाढी) योगों का फल या दो योगों का फल समान हो तो निःसन्देह वही फल कहना चाहिये। यदि तीनों का अलग-अलग फल हो तो अधिकतर रोहिणी योग का फल ही उस वर्ष में कहना चाहिये॥ १२॥

दिशाओं के वश वायु का फल—

निष्पत्तिरग्निकोपो वृष्टिर्मन्दाथ मध्यमा श्रेष्ठा।
बहुजलपवना पुष्टा शुभा च पूर्वादिभिः पवनैः॥ १३॥

उक्त तीनों योगों के समय यदि पूर्व दिशा की हवा चले तो धान्यों की उत्तम निष्पत्ति, आग्नेय कोण की हवा चले तो अग्निकोप, दक्षिण दिशा की हवा चले तो थोड़ी वृष्टि, नैर्ऋत्य कोण की हवा चले तो मध्यम वृष्टि, पश्चिम दिशा की हवा चले तो उत्तम वृष्टि, वायव्य कोण की हवा चले तो अधिक वृष्टि, उत्तर दिशा की हवा चले तो सुन्दर वृष्टि और ईशान कोण की हवा चले तो उत्तम वृष्टि होती है॥ १३॥

आषाढ कृष्ण चतुर्थी का फल—

ऋचायामाषाढ्यां कृष्णचतुर्थ्यामजैकपादर्क्षे।
यदि वर्षति पर्जन्यः प्रावृट् शस्ता न चेन्न ततः॥ १४॥